प्रो० याकोबी ने भविसत्तकहा की भूमिका के छन्द:प्रकरण में प्राकृतपैंगलम् को 'सुमति' नामक व्यक्ति की रचना माना है।[1] उन्होंने यह भी संकेत किया है कि श्रीटोडरमल्ल को यह सूचना श्रीपति की टीका से मिली थी। श्रीपति की टीका ठीक वही है जो रविकर की 'पिंगलसारविकाशिनी' है।[2] श्रीपति रविकर का ही उपनाम था। ऑफ्रेक्ट के 'केटेलोगस केटेलोगोरम' में श्रीपति के नाम दो ग्रन्थ मिलते हैं:—( १ ) प्राकृतपिंगलटीका, तथा ( २ ) वृत्तरत्नावली। ठीक यही दोनों ग्रन्थ रविकर के नाम से भी मिलते हैं।[3] रविकर तथा श्रीपति एक ही हैं, तथा रविकर की टीका श्रीपति के नाम से भी चल पड़ी है। श्रीटोडरमल्ल ने वस्तुतः रविकर की टीका ही देखी थी, जो श्रीपति के नाम से भी प्रसिद्ध है। रविकर की टीका में एक ऐसा स्थल है जिससे 'सुमति' वाली भ्रांति का सम्बन्ध जोड़ा जा सकता है। यह स्थल निम्न है।

"इमां छन्दोविद्यां सदयहृदयः प्राह गिरिशः।
फणींद्रायाख्यातः स गरुडभिया पिंगल इति॥
द्विजस्यास्य स्नेहादपठदथ शिष्योतिसुमतिः।
स्वकान्तां सम्बोध्य स्फुटमकथयत्सोखिलमिदम्॥

इत्याह सुमतिस्तां विद्यामधीत्य छन्दोग्रन्थं साधारणजनोपयोगार्थमपभ्रंशेन चिकीर्षुस्तस्य विघ्नविघातद्वारा समाप्तिकामः स्वगुरोः पिंगलाचार्यस्योत्कीर्तनरूपं शिष्टाचारपरिप्राप्तं मङ्गलमादौ कुर्वन्नाह॥"[4]

इस आधार पर प्रो० याकोबी ने इसका रचयिता 'अपटरथ' के पुत्र 'सुमति' को मान लिया है। डा० घोषाल ने बताया है कि श्रीटोडरमल्ल ने 'स्नेहादपठदथ' को गलती से 'स्नेहादपटरथ' पढ़ लिया है। हमारे द्वारा प्राप्त रविकर टीका के हस्तलेख से भी यही पुष्टि होती है। अथवा ऐसा भी हो सकता है कि हस्तलेख के लिपिकार ने

---

१. Jacobi : Bhavisattakaha : ( German ed. ) p. 45. footnote 1.

२ दे० Catalogus Catalogorum p. 413, and pt. II p.160

३. दे० परिशिष्ट ( १ ) में प्रकाशित 'पिङ्गलसारविकाशिनी'।

४. Dr. S. N. Ghosal द्वारा J. O. I. ( Univ. of Baroda ). Vol. IV, No. 2-3, pp. 188-89 पर उद्धृत।

ही गलत लिख दिया हो। वस्तुतः 'सुमतिः' केवल 'शिष्यः' का विशेषण है, तथा उसे संग्राहक या रचयिता का नाम मान लेना अटकलपच्चू भर है।

डा० हजारीप्रसाद द्विवेदी एक स्थान पर 'प्राकृतपैंगलम्' को 'लक्ष्मीधर' की रचना मान बैठे हैं। वे कहते हैं :—

"लक्ष्मीधर नाम के एक और पंडित ने लगभग चौदहवीं शताब्दी के अंत में 'प्राकृतपैंगलम्' नामक एक ग्रंथ संग्रह किया जिसमें प्राकृत और अपभ्रंश के छंदों की विवेचना है, और उदाहरण रूप में कई ऐसे कवियों की रचना उद्धृत हैं, जिनका पता और किसी मूल से नहीं लगता।"[1]

द्विवेदी जी का यह अभिमत किन प्रमाणों पर आधृत है, इसका कोई हवाला इस संबंध में नहीं मिलता।

वस्तुतः 'प्राकृतपैंगलम्' के संग्राहक के विषय में अभी तक पूरी पूरी जानकारी नहीं हो पाई है। यह अनुमान भर है कि वह ब्राह्मण धर्मानुयायी ब्राह्मण या ब्रह्मभट्ट था तथा मूलतः शौरसेनी अवहट्ठ या पुरानी ब्रजभाषा के क्षेत्र से संबद्ध था। संभवतः 'पिंगल' उसका काव्यगत उपनाम हो, अथवा अपभ्रंश के छन्दों पर ग्रन्थरचना के कारण लोगों ने उसे 'पिंगल' कहना शुरू कर दिया हो। प्रश्न हो सकता है कि उस व्यक्ति ने अपने वास्तविक नाम को न देकर महर्षि पिंगल या पिंगल नाग के नाम से इस ग्रन्थ को क्यों प्रचारित किया? जैसा कि हम भूमिका के छन्दःप्रकरण में संकेत करेंगे 'प्राकृतपैंगलम्' के लक्षणभाग प्रायः किसी पूर्ववर्ती ग्रन्थ से लिये गये हैं, जिनमें उक्त संग्राहक ने 'पिंगल', 'नागराज', 'नाग' आदि की छाप देकर उन्हें बदल दिया है, यह चेष्टा अपने ग्रन्थ को प्राचीन एवं परंपरागत आकर ग्रन्थ बनाने की जान पड़ती है। इसीलिये संग्राहक ने अपना नाम नहीं दिया है।

जर्मन विद्वान् प्रो० हर्मन याकोबी ने हरिभद्र के अपभ्रंश चरितकाव्य 'नेमिणाहचरिउ' के एक अंश 'सनत्कुमारचरित' का सम्पादन करते समय उसकी भूमिका में 'प्राकृतपैंगलम्' के रचयिता (या संग्राहक) के विषय में कुछ अनुमान उपस्थित किये हैं। 'प्राकृतपैंगलम्' के

१. डा० द्विवेदी : हिन्दी साहित्य पृ० ६. ( १९५२ ई० संस्करण )

संग्राहक 'पिंगल' को वे पूर्वी अपभ्रंश भाषा तथा पूर्वी छन्दःपरंपरा का प्रतिनिधि कवि घोषित करते हैं। इस प्रकार उनके मत से 'प्राकृतपैंगलम्' में पूर्वी प्रवृत्ति परिलक्षित होती है। इस विषय पर हम विस्तार से 'प्राकृतपैंगलम्' की भाषा तथा छन्दःपरंपरा के संबंध में विचार करेंगे। यहाँ इस ग्रन्थ के संग्राहक के विषय में याकोबी के संकेतों को संक्षेप में उद्धृत कर रहे हैं।

(१) प्राकृत व्याकरण में दो सम्प्रदाय प्रचलित हैं; पूर्वी सम्प्रदाय के प्रवर्तक वररुचि के सूत्र हैं; पश्चिमी सम्प्रदाय के प्रवर्तक वाल्मीकि के प्राकृतसूत्र। प्रथम सम्प्रदाय के मत लंकेश्वर (रावण), क्रमदीश्वर, रामशर्मन् तथा मार्कंडेय में पाये जाते हैं। पश्चिमी वैयाकरण सम्प्रदाय की मान्यतायें हेमचन्द्र के 'प्राकृतव्याकरण' में उपलब्ध हैं। पूर्वी वैयाकरणों में शेषनाग भी प्रसिद्ध हैं, जिनके 'प्राकृत-व्याकरणसूत्र' पर लंकेश्वर ने 'प्राकृतलंकेश्वर' नामक वृत्ति लिखी थी। इस संबंध में याकोबी ने इस तथ्य की ओर भी संकेत किया है कि अपभ्रंश छंदों का प्रस्तुत ग्रंथ भी शेषकवि या शेषनाग की ही रचना माना गया है, जो उनके मत से स्पष्टतः पूर्वी अपभ्रंश काव्यपरंपरा का वाहक है।[१]

( २ ) पूर्वी अपभ्रंश काव्यपरम्परा के निदर्शन भाषाशास्त्रीय दृष्टि से सरह तथा कण्ह के पद्यों में उपलब्ध हैं, तथा यही भाषापरम्परा प्राकृतपैंगलम् के 'अवहट्ट' में मिलती है, तथा पिंगल पूर्वी परंपरा का ही कवि था।[२] पश्चिमी अपभ्रंश में कर्ता-कर्म ए० व० में नियमतः - उ

---

१. Jacobi: Introduction to Sanatkumarcaritam. § 4; footnote, 35. ( Eng. trans. ) J. O. I. (Baroda Univ.) Vol. VI no. 2-3. p. 92–93.

२. It also points to the fact that Ap. Literature of the East has developed quite independent of that of the West. Magadha was the centre of the Gauda kingdom, which was the stronghold of East India. It may be asserted from the above that Pingala remained as an Ap. writer of the East. Of course, he did not write in pure Ap. but in a degraded idiom of the same, which is called Avahatta or Avahattha Bhasha.

ibid. p. 95.

( या ओ ) सुप् प्रत्यय पाया जाता है; किंतु पूर्वी अपभ्रंश में शुद्ध प्रातिपदिक रूप या 'जीरो-फार्म' अधिक चल पड़े हैं। प्राकृतपैंगलम् की 'अवहट्ट' में यह बात पाई जाती है।[1]

( ३ ) हेमचन्द्र के 'छन्दोनुशासन' में संकेतित छन्दःपरम्परा 'प्राकृत-पैंगलम्' की छन्दःपरम्परा से भिन्न है। हेमचन्द्र ने बताया है कि 'मागध' कवि कर्पूर तथा कुंकुम नामक द्विपदियों को 'उल्लाल' कहते हैं। पिंगल ने इसी संज्ञा का संकेत किया है। इसी तरह ६+४×४+६ वाले मात्रिक छंद को हेमचन्द्र ने 'वस्तुवदनक' कहा है, जब कि हेमचन्द्र के अनुसार दूसरे लोग इसे 'वस्तुक' कहते हैं। पिंगल ने इसे 'काव्य' ( कव्व ) तथा 'वस्तुक' ( वत्थुअ ) कहा है और इसकी उट्टवनिका ६+४+˘।˘˘˘+४+६ मानी है। इसी तरह काव्य ( रोला ) तथा उल्लाल के मिश्र छंद को पिंगल ने 'छप्पय' ( षट्पद ) कहा है। हेमचन्द्र ने इसे 'द्विभंगिका' कहा है तथा यह संज्ञा वे उन समस्त संकीर्ण छंदों के लिये देते हैं, जिनमें दो छंद मिश्रित हों। हेमचन्द्र ने बताया है कि 'मागध' कवि इसे षट्पद अथवा 'सार्धच्छन्दस्' कहते हैं।

'जइ वत्थुआण हेट्ठे उल्लाला छंदयम्मि किज्जंति।
दिवढच्छंदयछप्पय-कव्वाइं ताइं बुच्चंति ॥

पिंगल की ये पारिभाषिक संज्ञायें 'मागध' परंपरा की हैं, अतः वह मगध देश की काव्यपरंपरा का वाहक है तथा स्वयं भी मगध या उसके आसपास का निवासी है।[2]

( ४ ) केवल मार्कंडेय ने ही 'प्राकृतपैंगलम्' से उद्धरण दिये हैं। मार्कंडेय ने पिंगल को अपभ्रंश का महान् लेखक माना है। मार्कंडेय स्वयं पूर्वी वैयाकरण सम्प्रदाय से संबद्ध थे, अतः पिंगल भी पूर्वी अपभ्रंश के ही कवि या लेखक थे।[3]

प्रो० याकोबी के ये सभी अनुमान ठोस नहीं जान पड़ते। जैसा कि हम संकेत करेंगे 'प्राकृतपैंगलम्' की अवहट्ठ, पूर्वी अपभ्रंश की उत्तराधिकारिणी न होकर वस्तुतः मध्यदेशीय ( या पाश्चात्य ) अप-

१. ibid. p. 97.
२. ibid. p. 95-94.
३. ibid. p. 94.

भ्रंश; शौरसेनी अपभ्रंश का विकसित रूप है। प्रातिपदिक रूपों का कर्ता-कर्म ए० ब० में प्रयोग तो हेमचन्द्र तक ने नागर अपभ्रंश में संकेतित किया है, तथा जैन चरितकाव्यों और रास-फागु काव्यों की पश्चिमी अपभ्रंश से अनेक उदाहरण दिये जा सकते हैं। अतः इसको शेषनाग की रचना माने जाने से ही शेषनाग के पूर्वी प्राकृत-सूत्रों से संबद्ध कर पूर्वी साहित्यिक परंपरा से जोड़ना ठीक नहीं है। साथ ही मार्कंडेय पूर्वी प्राकृत वैयाकरण थे और उनके द्वारा पिंगल के उद्धृत करने से पिंगल भी पूर्वी कवि हो गये; यह तो बड़ा हलका तर्क है। पिंगल में उपलब्ध पारिभाषिक संज्ञाओं का संकेत 'मागध' छंदः-परंपरा के नाम से किया गया है; ठीक है, किंतु 'मागध' शब्द का वास्तविक अर्थ मुझे 'मगध देश के छंदःशास्त्री (Prosodists of Magadha)—जो प्रो० याकोबी लेते हैं—ठीक नहीं जँचता। मैं इस शब्द का साधारण अर्थ "भाट, बंदी, चारण, राजकवि" करना चाहता हूँ, और इस तरह हेमचन्द्र का तात्पर्य 'भाटों की छंदःपरंपरा' ( bardic tradition of Metrics ) से है, जो मगध देश से संबद्ध न होकर गुजरात, राजस्थान तथा मध्यदेश में प्रचलित थी। कहना न होगा, 'मागध' शब्द का इस रूढ अर्थ में प्रयोग साहित्य में सर्वत्र पाया जाता है।[1]

## प्राकृतपैंगलम् की उपलब्ध टीकायें

§ ८. प्राकृतपैंगलम् की विशेष प्रसिद्धि का सबसे बड़ा प्रमाण तो यही है कि इस ग्रन्थ पर आधे दर्जन से अधिक टीकायें उपलब्ध हैं।

हमें इसकी छह टीकाओं का स्पष्ट पता चलता है, तथा इनमें से पाँच प्रकाशित भी हो चुकी हैं। ये टीकायें क्रमशः रविकर, लक्ष्मीनाथ भट्ट, विश्वनाथ पञ्चानन, वंशीधर, दशावधान भट्टाचार्य की रचनायें तथा कृष्णीयविवरण हैं।

( १ ) रविकरकृत पिंगलसारविकाशिनी—रविकर का उल्लेख हम पिछले प्रघट्टक में कर चुके हैं। ये रविकर निश्चित रूप से दीर्घ-

१. दे०—श्रुतिसमधिकमुच्चैः पञ्चमं पीडयन्तः,
सततमृषभहीनं भिन्नकीकृत्य षड्जम्।
प्रणिजगदुरकाकुश्रावकस्निग्धकण्ठाः,
परिणतिमिति रात्रेर्मागधा माधवाय॥ —माघ, ११-१

घोष कुल के ब्राह्मण थे। 'पिंगलसारविकाशिनी' के अंत में इनका परिचय यों दिया गया है।

> आसीच्छ्रीशूलपाणिर्भुवि विविधगुणग्रामविश्रामभूमि-
> स्तत्पुत्रो भूमिदेवाम्बुजवनतरणिर्मिश्ररत्नाकरोऽभूत्।
> तस्मादासीमभूमीवलयसुविदितानन्तकीर्तिप्रतानः पुत्रः
> साक्षात्पुरारिर्गुणगणसहितो दोहविः पण्डितोऽभूत्॥
> चण्डेशस्तस्य पुत्रोऽभवदतिमहितो मिश्रभीमेश्वरोऽभू-
> त्सूनुः सूरिसंसद्गणितगुणगणः सुप्रतिष्ठोऽतिनिष्ठः।
> जातस्तस्मात्पवित्रो हरिहरसुकविः साधु साधारणं य-
> द्विसं नित्योपकाराहितमतिरुचितः श्रीरविस्तत्सुतोऽस्ति॥

ये रविकर स्पष्टतः वही हैं, जिनका उल्लेख दामोदर ने किया है। उपलब्ध टीकाओं में इनकी टीका प्राचीनतम जान पड़ती है। वैसे रविकर उपनाम श्रीपति ने इस बात का जिक्र किया है कि इनकी टीका के पूर्व भी 'प्राकृतपिंगल' पर एक अन्य टीका भी मौजूद थी[1]। संभवतः वह रविकर के पिता हरिहर ही की रचना हो, जो हमारे मतानुसार 'प्राकृतपैंगलम्' के संवर्धित रूप के लिए भी जिम्मेदार हैं। रविकर की टीका वस्तुतः टिप्पण है; इसके पूर्व रचित अनुपलब्ध टीका भी संभवतः टिप्पण हो रही हो। इस टिप्पण से यह सिद्ध होता है कि यह रचना उस काल की है, जब अवहट्ठ रचनायें मजे से समझी जाती थी, क्योंकि अवहट्ठ उदाहरण भागों में टीकाकार न तो संस्कृत छाया ही देता है, न व्याख्या ही करता है। वह केवल पद्य का प्रतीक देकर "इति सुकरं" कह कर आगे बढ़ जाता है। वस्तुतः चौदहवीं शती में अवहट्ठ मजे से समझी जाती थी; वह उतनी कठिन न हो पाई थी, जितनी सतरहवीं शती के कवियों के लिये। तब तक वह जीवित काव्यशैली थी। यह प्रमाण रविकर की टीका की प्राचीनता को पुष्ट करने में अलम् है। प्राचीनतम उपलब्ध टीका होने के कारण हम इस संस्करण में इस टीका को प्रकाशित कर रहे हैं। जो सर्वप्रथम यहीं प्रकाशित हो रही है।

( २ ) लक्ष्मीनाथभट्टकृत पिंगलार्थप्रदीपः—लक्ष्मीनाथभट्ट 'प्राकृत-

---

१. टीकाऽस्ति पिंगलग्रंथे यद्यप्यन्या पुरातनी।
विशेषं तदपि ज्ञात्वा धीराः पश्यत मत्कृतिम्॥

पैंगलम्' के दूसरे प्रसिद्ध टीकाकार हैं। यह टीका संवत् १६५७ (१६०० ई०) की भाद्रशुक्ल एकादशी चन्द्रवार को समाप्त हुई थी।

> अब्दे भास्करवाजिपावकवरसप्रमा (१६५७) मवइन्नोद्भासिते,
> भाद्रे मासि सिते दले हरिदिने वारे तमिस्रापतेः।
> श्रीमत्पिंगलनागनिर्मितवरग्रन्थप्रदीपं मुदा
> लोकानां निखिलार्थसाधकमिमं लक्ष्मीपतिर्निर्ममे ॥

टीका के प्रस्तावना भाग में लक्ष्मीनाथ ने अपना वंशपरिचय दिया है, किंतु ये कहाँ के थे, यह संकेत नहीं मिलता। ये रामचन्द्रभट्ट के प्रपौत्र, नारायणभट्ट के पौत्र तथा रामभट्ट के पुत्र थे।[1] ये लक्ष्मीनाथ भट्ट जाति के ब्रह्मभट्ट जान पड़ते हैं, तथा अनुमान है कि राजस्थान में किसी राजा के आश्रित थे।

(३) यादवेन्द्रकृत पिंगलतत्त्वप्रकाशिका :—बिब्लोथिका इंडिका से प्रकाशित संस्करण में यह टीका हस्तलेख H के आधार पर प्रकाशित हुई है। प्रस्तुत हस्तलेख १६६६ शाके (१८३१ वि०) का है। अतः यह टीका इससे पुरानी है, किंतु टीका संभवतः अठारहवीं शती से अधिक पुरानी नहीं जान पड़ती। टीका की पुष्पिका में टीकाकार का परिचय यों दिया है :—

> "अध्यापकनिरपेक्षा पिंगलतत्त्वप्रकाशिका टीका।
> श्रीयादवेन्द्ररचिता तिष्ठतु विदुषां सदा कण्ठे ॥
> श्रीयादवेन्द्रबुधराजेन्द्रदशावधानभट्टाचार्यविरचितायां पिंगलतत्त्वप्रकाशिकायां टीकायां वर्णवृत्ताख्यो द्वितीयः परिच्छेदः समाप्तः ॥"

ये यादवेन्द्र, दशावधान भट्टाचार्य के नाम से भी प्रसिद्ध थे, तथा बंगाली ब्राह्मण थे। ये कहाँ के निवासी थे, यह जानकारी अप्राप्त है।

(४) कृष्णीयविवरण :—बिब्लोथिका इंडिका वाले संस्करण में एक टीका कृष्णीयविवरण के नाम से भी प्रकाशित की गई है, जिसका मूल आधार हस्तलेख G संकेतित किया गया है। इस टीका के रचनाकार तथा रचनाकाल के विषय में कोई जानकारी नहीं है। केवल इतना जान पड़ता है कि रचनाकार कोई कृष्ण हैं।

---

१. भट्टश्रीरामचन्द्रः कविविबुधकुले लब्धदेहः श्रुतो यः
श्रीमान्नारायणाख्यः कविमुकुटमणिस्तत्तनूजोऽजनिष्ट।
तत्पुत्रो रामभट्टः सकलकविकुलख्यातकीर्तिस्तदीयो
लक्ष्मीनाथस्तनूजो रचयति रुचिरं पिङ्गलार्थप्रदीपम् ॥
(काव्यमाला सं० पृ० १)

सम्भवतः ये कृष्ण 'वंशीधरी' टीका के रचयिता वंशीधर के पिता ही हों, जिनका हवाला वंशीधर की टीका में मिलता है। यदि ऐसा है, तो यह टीका भी काशी में ही १७ वीं शताब्दी के उत्तरार्ध में लिखी गई थी।

( ५ ) **वंशीधरकृत पिंगलप्रकाशटीका** :—ये वंशीधर काशी के निवासी तथा जगदीश के पौत्र, और कृष्णदेव के पुत्र थे। इनके पिता तथा पितामह भी बहुत बड़े पंडित थे।[१] 'प्राकृतपैंगलम्' का अध्ययन वंशीधर ने अपने पिता से ही किया था, तथा उसी आधार पर १६९९ वर्ष में ( विक्रम अथवा शक संवत् स्पष्ट नहीं है, संभवतः यह विक्रम संवत् ही है ) आषाढ शुक्ल प्रतिपत् चन्द्रवार को यह टीका समाप्त हुई थी।

वर्षे नन्दनवर्तुचन्द्रमिलिते ( १६९९ ) आषाढमासे सिते,
पक्षे चन्द्रदिने तिथौ प्रतिपदि श्रीचन्द्रमौलेः पुरे।
तातात्सम्यगधीत्य तेन रचिता सेयं प्रकाशाभिधा
भाषा पिंगलटिप्पनी रघुपतेर्दर्शनात् समाप्तिं गता ॥

यह टीका E हस्तलेख के आधार पर वहीं प्रकाशित हुई है।

( ६ ) **विश्वनाथपञ्चाननकृत पिंगलटीका** :—इस टीका का प्रकाशन C हस्तलेख के आधार पर हुआ है, जो वंगीय अक्षरों में है। टीकाकार बंगाली ब्राह्मण थे, किंतु अन्य विवरण अप्राप्त हैं। टीका की

१. क्षौणीपालकमौलिरत्नकिरणस्फूर्ज्जत्प्रभाराजिताम्
अम्भोजद्वितयः परास्तगणनांतेवासिसंसेवितः ॥
सद्विद्याकवितालताश्रयतरुस्तेजस्विनामग्रणी-
र्जातः श्रीजगदीश इत्यभिहितो नाम्ना तदीयः सुतः ॥
स्फूर्ज्जद्ब्राह्मण्यतेजःकरनिकरसमुद्भूतदिग्जालपूज्यः
श्रीकृष्ण [ ? ] जपनियमविधिध्वंसिताशेषपापः।
आयुर्वेदार्थदीक्षागुरुरतिसुमतिः शब्दविद्याप्रवीणो
जातः पुत्रस्तदीयो विमलतरयशाः कृष्णदेवाभिधानः।
साहित्याम्भोधिपारेगतविमलमतिर्ज्जानकीशांघ्रियुग्म-
ध्यानासक्तान्तरात्मा यमनियमयुतस्तर्कविद्यानुरक्तः।
जातो वंशीधराख्यस्त्रिभुवनविलसत्कीर्तिचन्द्रस्य तस्य
स्वीयप्रौढप्रतापानलकिरणसमुत्तापितारेस्तनूजः ॥

पुष्पिका से केवल इतना ज्ञात होता है कि ये म० म० विद्यानिवास के पुत्र थे—

"इति महामहोपाध्यायविद्यानिवासात्मज-विश्वनाथ-
पञ्चाननकृता पिंगलटीका समाप्ता ॥"

उक्त टीकाओं में लक्ष्मीनाथ तथा वंशीधर की टीकायें विशेष महत्व-पूर्ण हैं। ऑफ्रेक्ट ने अन्य टीकाओं का भी उल्लेख किया है; जैसे वाणीनाथ की 'प्राकृतपिंगलटीका'।[1] कलकत्ता संस्कृत कॉलेज की हस्त-लेख-सूची में एक अन्य टीका का भी उल्लेख है, जिसका एक हस्तलेख (१८"×३", पृष्ठ संख्या १४७) वहाँ है। यह हस्तलेख वंगीय अक्षरों में है। इस हस्तलेख में मूलग्रन्थ के साथ पंडित मकरध्वज के पुत्र श्रीहर्ष की 'तत्त्वदीपिका' नामक टीका है।[2] टीका का रचनाकाल अज्ञात है।

इस संस्करण के परिशिष्ट भाग में हम तीन टीकायें प्रकाशित कर रहे हैं। परिशिष्ट ( १ ) में प्रकाशित रविकरकृत 'पिंगलसारविकाशिनी' प्राचीनतम टीका होने के कारण सर्वप्रथम प्रकाशित की जा रही है। परिशिष्ट ( २ ) में निर्णयसागर संस्करण वाली लक्ष्मीनाथ भट्ट कृत टीका 'पिंगलार्थप्रदीप' प्रकाशित की जा रही है, जो इस ग्रंथ की दो महत्त्व पूर्ण टीकाओं में एक है। परिशिष्ट ( ३ ) की वंशीधर कृत 'पिंगल-प्रकाशटीका' कलकत्ता संस्करण में प्रकाशित चारों टीकाओं श्रेष्ठतम है; अतः उसको देना भी आवश्यक समझा गया है।

## प्रस्तुत संस्करण की आधारभूत सामग्री

§ ६. 'प्राकृतपैंगलम्' के हमें दो प्रकाशित संस्करण उपलब्ध हैं। इनमें प्राचीनतम संस्करण म० म० पं० शिवदत्तजी दाधिमथ के द्वारा निर्णयसागर प्रेस, बंबई से काव्यमाला के अंतर्गत सन् १८९४ में प्रकाशित किया गया था। इस संस्करण का आधार दो हस्तलेख थे। प्रथम हस्तलेख अलवर के राजपंडित श्री रामचन्द्रशर्मा का था, जिसके साथ रविकर की 'पिंगलसारविकाशिनी' टीका भी थी। काव्यमाला संस्करण में पादटिप्पणी में रविकरसम्मत पाठान्तर तथा टीका के कुछ संकेत

1. Aufrecht: Catalogus Catalogorum. Pt. II P. 132 ( First ed. )

2. Catalogue of Calcutta Sanskrit College Manuscripts. ( छन्दःप्रकरण p. 5 ).

दिये गये हैं। दूसरा हस्तलेख, जिस पर मुख्यतः यह संस्करण आधृत था, जयपुर के वैद्य लच्छीराम जी का था, जिसके साथ लक्ष्मीनाथ-भट्ट की टीका 'प्रदीप' भी थी। काव्यमाला संस्करण में ग्रन्थ के साथ लक्ष्मीनाथभट्ट की टीका अविकल प्रकाशित की गई है। ये दोनों हस्तलेख किस समय के हैं, कोई संकेत नहीं मिलता, किंतु इतना स्पष्ट है कि ये दोनों १७ वीं शती के बाद के होंगे। ये दोनों हस्तलेख निश्चितरूपेण पश्चिमी प्रदेश की हस्तलेखात्मक प्रवृत्तियों से युक्त हैं तथा इन पर संस्कृत वर्तनी का पर्याप्त प्रभाव पाया जाता है, यथा अनुस्वार के स्थान पर सवर्ग पंचमाक्षर का प्रयोग। मैंने इन दोनों हस्तलेखों को प्राप्त करने की चेष्टा की, किन्तु मैं असफल रहा। वैसे इन दोनों हस्तलेखों के आधार पर संपादित संस्करण का मैंने पर्याप्त उपयोग किया है, तथा 'निर्णयसागर' प्रति ( N. ) के पाठान्तर को जयपुर वाले हस्तलेख का ही पाठान्तर समझना चाहिए। इस संबध में इतना कह दिया जाय कि पिशेल ने भी अपने 'ग्रामातीक' में इसी संस्करण का उपयोग किया है। इतना होने पर भी इस संस्करण में भाषावैज्ञानिक दृष्टि से कतिपय त्रुटियाँ पाई जाती हैं।

दूसरा संस्करण श्रीचन्द्रमोहन घोष द्वारा 'बिब्लोथिका इंडिका' में सन् १९०० से १९०२ तक क्रमशः प्रकाशित किया गया था; जिसके साथ ४ टीकायें भी हैं, जिनका संकेत हम कर चुके हैं। यह संस्करण ८ हस्तलेखों के आधार पर संपादित किया गया था। इस संस्करण में सर्वप्रथम 'प्राकृतपैंगलम्' के पूर्वी एवं पश्चिमी दोनों प्रकार के हस्तलेखों का उपयोग किया गया था। इस संस्करण में प्रयुक्त हस्तलेखों का विवरण निम्न है:—

A. संस्कृत कालेज, कलकत्ता के पुस्तकालय का हस्तलेख सं० ८१०। यह अत्यधिक प्राचीन हस्तलेख था, जो स्थूल एवं स्पष्ट देवनागरी अक्षरों में था। इसके साथ कोई टीका नहीं थी।

B. पंडित भगवतीचरण स्मृतितीर्थ के किसी पूर्वज के द्वारा १६९० शक संवत् में बंगाक्षरों में लिखा हस्तलेख, जो उनके निजी पुस्तकालय मिदनापुर जिला के गर्बेटा के पास बोगरी कृष्णनगर में था। यह हस्तलेख सम्पूर्ण था, किंतु साथ में कोई टीका नहीं थी।

C. एशियाटिक सोसायटी आव् बंगाळ के पुस्तकालय का हस्तलेख

सं० ५२२। यह हस्तलेख सम्पूर्ण तथा बंगाक्षरों में लिखा था। इसके साथ विद्यानिवास के पुत्र विश्वनाथ पंचानन की टीका थी।

D. उक्त स्थान पर ही सुरक्षित राजकीय हस्तलेख सं० १२७०। यह बहुत बाद का आधुनिक हस्तलेख था, जो केवल 'मात्रावृत्त' तक था। इसमें 'वर्णवृत्त' वाला परिच्छेद नहीं था। यह हस्तलेख स्पष्ट देवनागरी अक्षरों में था।

E. क्वीन्स कालेज, बनारस के संस्कृत पुस्तकालय का हस्तलेख सं० १६०। यह हस्तलेख कतिपय स्थानों पर यत्र तत्र खंडित था, किंतु वैसे अत्यधिक महत्त्वपूर्ण माना गया था। यह स्थूल एवं स्पष्ट देवनागरी अक्षरों में था। इसके साथ कृष्णदेव के पुत्र वंशीधर के द्वारा १६९९ ( शक अथवा विक्रम संवत् यह संकेत नहीं मिलता ) में आषाढ मास में समाप्त 'पिंगलप्रकाश' टीका भी था।

F. उक्त स्थान पर सुरक्षित हस्तलेख सं० ६५। कुछ अस्पष्ट देवनागरी अक्षरों में किसी विश्वनाथ के द्वारा सं० १७४२ के ज्येष्ठ मास में लिखित।

G. उक्त स्थान पर सुरक्षित हस्तलेख सं० ६६। यह किसी कृष्ण के द्वारा लिखित टीका थी, जिसके आरंभिक पृष्ठ पर "वंशीधरी" लिखा था। यह देवनागरी हस्तलेख संपूर्ण था तथा संभवतः उसी लेखक का लिखा था, जिसने F हस्तलेख लिखा था।

H. उक्त स्थान पर ही सुरक्षित हस्तलेख, जिसमें देवनागरी अक्षरों में यादवेंद्र लिखित 'पिंगलतत्त्वप्रकाशिका' टीका थी।

इस विवरण से स्पष्ट है कि अंतिम दो हस्तलेखों में केवल टीकायें थीं, मूल ग्रन्थ नहीं। इन हस्तलेखों में केवल तीन पर ही तिथि थी। हस्तलेख B शकसंवत् १६९० ( १८२५ वि० ) का लिखा हुआ था, हस्तलेख F की लेखनतिथि संवत् १७४२ था। हस्तलेख E का लेखनकाल नहीं था, किंतु उसमें प्राप्त टीका का रचनाकाल १६९९ सं० है, अतः यह हस्तलेख इससे पूर्व का नहीं है। अन्य हस्तलेख सभी बाद के थे। केवल A हस्तलेख, कुछ पुराना जान पड़ता है, किंतु बहुत पुराना नहीं है। कुछ लोगों ने लिख मारा है कि 'बिब्लोथिका इंडिका' का संस्करण जिन प्रतियों के आधार पर संपादित किया गया है, उनका समय १६ वीं शताब्दी से पहले का

बताया गया है।[1] यह मत सुनी-सुनाई बातों पर बनाया हुआ जान पड़ता है। स्पष्ट है, कि 'बिब्लोथिका इंडिका' वाले संस्करण का आधार १७ वीं शती से भी बाद के हस्तलेख हैं।

डॉ० एस० एन० घोषाल को, जो इन दिनों 'प्राकृतपैंगलम्' के संपादन में व्यस्त हैं, कुछ नये हस्तलेख और मिले हैं। उन्होंने 'इंडियन हिस्टोरिकल क्वार्टर्ली' के मार्च १९५७ के अंक में इन हस्तलेखों की सूची दी है। उन्हें पूर्वी प्रदेश या बंगाल से ७ हस्तलेख उपलब्ध हुए हैं, जिन्हें वे "पूर्वी हस्तलेख" (Eastern Mss.) कहते हैं। इन्हें वे क्रमशः $B_1$, $B_2$, $B_3$, $B_4$, $B_5$, $B_6$, $B_7$ कहते हैं। इनमें $B_7$ ठीक वही हस्तलेख है, जिसे श्रीचन्द्रमोहन घोष ने अपनी सूची में B संज्ञा दी थी, जो शकसंवत् १६९० का लिखा हुआ है। डा० घोषाल का $B_5$ ठीक वही जान पड़ता है, जो श्रीचन्द्रमोहन घोष का A हस्तलेख था, तथा उनके $B_2$ तथा $B_4$ क्रमशः श्रीघोष के C और D हस्तलेख हैं। डा० घोषाल को $B_1$, $B_3$, और $B_6$ नये हस्तलेख मिले हैं, जो श्रीघोष को नहीं प्राप्त हो सके थे। ये तीनों लेख तिथियुक्त हैं। $B_1$ की तिथि १४२९ है। यह तिथि शकसंवत् है या विक्रमसंवत्, यह स्पष्ट नहीं है। जान पड़ता है, यह शकसंवत् ही है। इस तरह इसका लिपिकाल १५६४ वि० के लगभग आता है। यदि यह तिथि प्रामाणिक है, तो यह हस्तलेख निःसन्देह प्रा० पैं० के सतिथिक हस्तलेखों में प्राचीनतम सिद्ध होता है। $B_3$ तथा $B_6$ क्रमशः शकसंवत् १७७२ तथा शकसंवत् १७५४ के हैं तथा इस तरह बहुत बाद के हैं।

डा० घोषाल को शेष ८ हस्तलेख भंडारकर ओरियन्टल रिसर्च इन्स्टीट्यूट, पूना के पुस्तकालय से प्राप्त हुए हैं, जिन्हें वे "पश्चिमी हस्तलेख" (Western Mss.) कहते हैं। ये हस्तलेख क्रमशः $D_1$, $D_2$, $D_3$, $D_4$, $D_5$, $D_6$, $D_7$, $D_8$ की संज्ञा से अभिहित किये गये हैं। इनमें केवल दो हस्तलेख ही सतिथिक हैं। $D_3$ की लेख-तिथि संवत् १८२२ है, $D_6$ की सं० १७२६। $D_8$ हस्तलेख के साथ टीका भी है, जिसका रचनाकाल १६५७ संवत् है। इस हस्तलेख की टीका लक्ष्मीनाथ भट्ट वाली टीका ही जान पड़ती है। अतः स्पष्ट है कि यह हस्तलेख

---

१. हिंदी साहित्य पृ० ६ (प्रथम संस्करण)।

इस तिथि के बाद का है तथा इतना पुराना नहीं जान पड़ता। ये सभी हस्तलेख पश्चिमी प्रवृत्ति से युक्त बताये गये हैं; जिसका विवेचन डा० घोषाल ने उक्त पत्रिका में प्रकाशित लेख "ए नोट ऑन द ईस्टर्न एंड वेस्टर्न मैन्युस्क्रिप्ट्स आव् द प्राकृतपैंगल" में किया है। हम इस अनुशीलन में यथावसर पूर्वी और पश्चिमी हस्तलेखों की इन प्रवृत्तियों का संकेत करेंगे।

प्रस्तुत संपादक को 'प्राकृतपैंगलम्' के तीन और हस्तलेख मिले हैं। इनमें से एक हस्तलेख अत्यधिक महत्त्वपूर्ण है। यह हस्तलेख उपलब्ध पश्चिमी हस्तलेखों में प्राचीनतम है। इसकी तिथि "कार्तिक सुदी बुद्धवार संवत् १६.८" है। इस प्रकार यह हस्तलेख डा० घोषाल के हस्तलेख B के ही बाद का है। यह हस्तलेख पश्चिमी प्रवृत्तियों से युक्त है, तथा कलकत्ता संस्कृत कालेज के हस्तलेख सं० ८१० (श्री घोष का A हस्तलेख) से प्रत्येक पाठान्तर की दृष्टि से अक्षरशः मिलता है। संभवतः दोनों या तो एक ही हस्तलेख से नकल किये गये हैं, अथवा इनमें से एक, दूसरे से नकल किया गया हो। इन दोनों हस्तलेखों के परस्पर संबन्ध का विवेचन हम आगामी पृष्ठों में करेंगे। हमें प्राप्त द्वितीय हस्तलेख अधूरा है। इसमें कोई तिथि नहीं है तथा यह केवल मात्रावृत्त के ६२ पूरे छंद तथा ९३ अधूरे छंद तक प्राप्त है। हस्तलेख परवर्ती है तथा किसी जैन लिपिकार के द्वारा लिखा गया है। तृतीय हस्तलेख परवर्ती है, किंतु इसके साथ रविकरकृत टीका भी है। यह हस्तलेख हमें 'बड़ौदा विश्वविद्यालय' से प्राप्त हुआ है।

प्रस्तुत संस्करण में हमने दोनों प्रकाशित संस्करणों तथा उक्त हस्तलेखों का उपयोग किया है। इस प्रकार इस संपादन का मूल आधार पश्चिमी प्रकृति के ही हस्तलेख हैं; पूर्वी प्रकृति के पाठान्तर के लिये मैंने यत्र-तत्र कलकत्ता संस्करण तथा उसमें निर्दिष्ट पूर्वी हस्तलेखों के पाठान्तरों का वहीं संकेत किया है जहाँ आवश्यक है। इस प्रकार इस संस्करण में निम्न सामग्री का उपयोग किया गया है।

१. K. श्री चन्द्रमोहन घोष द्वारा 'बिब्लोथिका इंडिका' में संपादित संस्करण।

२. N. काव्यमाला में संपादित संस्करण।

३. A. संस्कृत कालेज, बनारस का हस्तलेख, श्री घोष वाला E हस्तलेख ( त्रुटित )।

४. B. संस्कृत कालेज, बनारस का हस्तलेख, श्री घोष वाला F हस्तलेख (त्रुटित)।

५. C. जैन उपाश्रय, रामघाट, बनारस का पूर्ण हस्तलेख।

६. D. जैन उपाश्रय, रामघाट, बनारस का अपूर्ण हस्तलेख।

७. O. बड़ौदा विश्वविद्यालय के "ओरियंटल रिसर्च इंस्टीट्यूट' का पूर्ण हस्तलेख।

उक्त हस्तलेखों का परस्पर संबंध संकेतित करने के पूर्व इन हस्तलेखों का विवरण दे देना आवश्यक होगा। इनका यह विवरण निम्न है: —

संस्कृत कालेज, वाराणसी के सरस्वती भवन पुस्तकालय में 'प्राकृतपैंगलम्' नाम से ४ हस्तलेख मुझे मिले हैं। इनमें तीन हस्तलेख प्रा० पैं० के हैं, चौथा हस्तलेख वस्तुतः प्राकृतपैंगलम् के आधार पर एक संक्षिप्त छन्दोग्रन्थ है। इस हस्तलेख का नाप १०३/४"×४३/४" है। पत्र संख्या २० तथा प्रत्येक पृष्ठ पर ९ पंक्तियाँ, तथा प्रतिपंक्ति में ३२-३३ अक्षर हैं। इसमें केवल ८५ चुने हुए छंद हैं तथा प्रा० पैं० के केवल लक्षण मात्र ही हैं। ग्रंथ की पुष्पिका है :—"इति श्री नागराजकृतं पिंगलशास्त्रं चौरासी छंदः समाप्तं"। पुष्पिका में 'चौरासीछंदः' लिखा है, पर अन्त में ८१ वाँ 'मनोहर' (मणहर) छंद देकर ८५ संख्या दी गई है। पुस्तक के अंत में लिपिकार का नाम यों है :—"संवत् १६२९ वर्षे चैत्र वदि ११ उत्तराषाढ नक्षत्र सुभनामजोगदिने सह्रागढ-जगम्मनिराजप्रवर्तमाने इदं पुस्तकं श्रीमल्लक्ष्मीसागरशिष्यपंजिनदासेन लिषितमिदं पुत्रश्रीपरगसेनि पठनार्थं ॥ शुभं भवतु ॥ लेषकपाठकयोः ॥

शेष तीनों प्रतियाँ खंडित हैं। विवरण यों हैं :—

१. माप १०१/२"×३३/४", पत्र सं० ३, पंक्ति ८, अक्षर ४५-४६ केवल मूल (मात्रानष्ट प्रकरण तक), खंडित।

२. माप १२१/४"×५१/२", पत्र सं० ११, पंक्ति मूल ३, टीका ७। सटीक, (गाथाप्रकरण तक), खंडित।

३ माप ११३/४"×५१/२", पत्र सं० ५७, पंक्ति १०, प्रत्येक पंक्ति अक्षर ४८, सटीक (वंशीधरी टीका से युक्त) खंडित।

इनमें प्रथम हस्तलेख ठीक वही है, जो कलकत्ता के संस्करण में F हस्तलेख है, हमने B के लिए इसीका पाठ लिया है। त्रुटित अंशों के पाठ कलकत्ता संस्करण के F वाले पाठों से दिये हैं। अंतिम हस्तलेख भी कलकत्ता वाला E हस्तलेख है। यह हमारा A हस्तलेख

है। इसका पाठ जहाँ तक उपलब्ध है, हमने हस्तलेख से दिया है, त्रुटित अंशों का पाठांतर कलकत्ता संस्करण के E हस्तलेख वाले पाठों से लिया है।

C. हस्तलेख :—प्रस्तुत हस्तलेख का माप १०$\frac{3}{4}$"×४$\frac{3}{4}$" है, तथा पत्र संख्या ४३ है। इस हस्तलेख के पत्र किनारों पर त्रुटित है। प्रस्तुत हस्तलेख काली स्याही में स्पष्ट देवनागरी अक्षरों में लिखा गया है। पुस्तक किसी जयकृष्ण चतुर्वेदी की है। पुस्तक के प्रारंभिक एवं अंतिम पृष्ठ पर 'जयकृष्ण चतुर्वेदि पिंगलपुस्तकमिदं' लिखा हुआ है। प्रारंभिक तथा अंतिम पृष्ठ पर क्रमशः वर्णमेरु तथा मात्रामेरु के रेखाचित्र हैं। इस हस्तलेख में प्रत्येक पृष्ठ पर लगभग ९ पंक्तियाँ तथा प्रत्येक पंक्ति में लगभग ३० अक्षर हैं। प्रस्तुत हस्तलेख, जैन उपाश्रय रामघाट के ज्ञानभंडार नामक पुस्तकालय में है, तथा वहाँ का नंबर १६। ४४ है।

आरम्भ :—

॥ श्री गणेशायनमः ॥ जो विविहमत्तसाअरपारं पत्तो वि विमलमइहेलं ॥ पढमं भास तरंडो णाओ सो पिंगलो जअइ ० ॥१॥

अन्त :—

ता ० ॥ इति वर्णवृत्तं संपूर्णं ॥ समाप्तोयं ग्रंथः ॥ संवत् १६५८ समये कार्तिक शुदि १२ बुद्धवासरे ॥ शुभमस्तु। श्रीरस्तु ॥

इस हस्तलेख पर किसी अन्य व्यक्ति के हाथ की टिप्पणियाँ भी भी लिखी हैं, जो दोनों ओर के हाशिये में तथा मूल पाठ के ऊपर एवं नीचे हैं।

D. हस्तलेख :—माप ५$\frac{3}{4}$"×४$\frac{1}{2}$", पत्र संख्या ११. प्रथम तथा अंतिम पत्र केवल एक ओर लिखे हैं। हस्तलेख के दोनों ओर तीन तीन लाल स्याही की रेखाओं से हाशिया छोड़ा गया है। हस्तलेख अपूर्ण है तथा मात्रावृत्त के अधूरे ९३ वें छंद तक उपलब्ध है। इसके प्रत्येक पृष्ठ में लगभग ६ पंक्तियाँ तथा प्रत्येक पंक्ति में लगभग ३५ अक्षर है। मूल पाठ की प्रत्येक पंक्ति के बीच में तथा ऊपर एवं नीचे छोटे अक्षरों में संस्कृत टिप्पणी है। यह हस्तलेख अत्यधिक सुंदर, स्पष्ट एवं स्थूल अक्षरों में है। लिपिकार कोई जैन जान पड़ते हैं। यह हस्तलेख भी उक्त पुस्तकालय का ही है।

आरम्भ :—

श्री गुरुभ्यो नमः श्रीअनंताय नमः ॥

ओ विविह मत्तसायरपारं पत्तो वि विमलमइहेलं ॥

अन्त :—

कुंदकरअलमेहुतालंक कलरुद्दकोइलकमल इंद संभु चामर गणेसुर सहसक्ख सेसह भग चामराअ जंपई फणिसुर तेरह अक्खर जंप जह गुरु ससिर लहु देहु अ......॥

O हस्तलेख:—माप ११″ × ६३″, पत्र संख्या ४५ ।

इनमें प्रथम तथा अंतिम पत्र केवल एक ओर लिखे हैं। ग्रन्थ तथा टीका पत्र ४१ के एक ओर ही समाप्त हो जाते हैं। पत्र ४२ की दूसरी ओर अष्टमात्रिक, नवमात्रिक, तथा दशमात्रिक पताका के रेखाचित्र हैं। पत्र ४३ पर एक ओर 'प्राकृतपैंगलम्' के छन्दों की अनुक्रमणिका है, दूसरी ओर वर्णमर्कटी तथा मात्रामर्कटी की गणनप्रक्रिया तथा रेखाचित्र हैं। पत्र ४५ के एक ओर मात्रामेरु तथा वर्णमेरु के रेखाचित्र हैं। इस प्रकार मूल ग्रन्थ तथा टीका भाग ४२ पत्रों तक ही सीमित हैं। प्रत्येक पत्र में मूल बीच में है तथा टीका भाग उसके ऊपर नीचे छोटे अक्षरों में लिखा गया है। मूल एवं टीका भाग दोनों को मिलाकर १४ से १६ पंक्ति तक प्रति पृष्ठ में पाई जाती हैं तथा मूल भाग में ४५ से ४६ तक एवं टीका भाग में ५० से ५६ तक अक्षर हैं। यह हस्तलेख सम्पूर्ण है, केवल ४२ वाँ पत्र कुछ स्थानों पर त्रुटित है। यह हस्तलेख बड़ौदा विश्वविद्यालय के गायकवाड ऑरियन्टल रिसर्च इन्स्टीटयूट के पुस्तकालय से हमें प्राप्त हुआ है तथा वहाँ इसका नंबर १२५८७ है।

आरम्भ :—

श्री गणेशाय नमः ॥ ॐ नमो महेश्वराय। गौरीकल्पलताविभक्तवपुषं श्रीकंठकल्पद्रुमं भक्तानामचिराद्भीष्टफलदं नत्वा सतां प्रीतये ॥ वेदे वृत्तमहीपवद् ग्रथितवान् यो वृत्तरत्नावली श्रीमत्पिंगलनागराजरचनां व्याख्याति स श्रीपतिः ॥ ॥

अन्त :—

तेनोपकाराय सतां विधाय टीकामिमामल्पगुणेन संतः। सैषा मदीया सदनुग्रहेण प्रमाणनीयेति कृतिः प्रसाद्या ॥ सागरसुत ( ? ता ) विलोकनसादरनग्न ( ? य ) नांचलस्तरल( : )मधुसुधाकरसोदरसुंदरवदनो हरिर्जयति ॥५॥ संवत् १८५७ समय पुस सुदी श्रीपत्र।

## प्राकृतपैंगलम् के हस्तलेखों का परस्पर सम्बन्ध

§ १०. प्रा० पैं० के जिन हस्तलेखों की उपलब्धि हमें हुई है, तथा जिनकी जानकारी कलकत्ता संस्करण के आधार पर प्राप्त होती है, उन्हें पाठान्तरों, क्षेपकों तथा पद्यक्रम की दृष्टि से हम निम्न वर्गों में बाँट सकते हैं।

प्रथम वर्ग—इस वर्ग का प्रमुख प्रतिनिधित्व हमें जैन उपाश्रय, रामघाट से प्राप्त हस्तलेख C करता है। कलकत्ता संस्करण के पाठान्तर में दिये हस्तलेख A. B. C. जिन्हें मैं K (A), K (B), K (C) संकेतित कर रहा हूँ, पाठान्तर, प्रक्षेप आदि की दृष्टि से इससे घनिष्ठतया सम्बद्ध हैं। इनमें भी हमारा C कलकत्ता के K (A) से प्राय: शत प्रतिशत रूप में मिलता है। K (B) तथा K (C) सम्भवत: K (A) या उसके किसी अन्य रूप से प्रतिलिपीकृत होने के कारण लिपिकारों की त्रुटियों के फलस्वरूप कतिपय स्थलों पर कुछ भिन्नता प्रकट करते हैं, फिर भी वे निश्चित रूप से इसी वर्ग के हैं। निम्न पाठान्तरों के कतिपय निदर्शन से यह सम्बन्ध-स्थापन पुष्ट किया जा सकता है :—

होइ ( १.११० )—C, K (A), K (B), K (C) लोअ।

कहिज्जसु ( १.११७)—C, भणिज्जइ, K (A) भणिज्जसु।

उट्टवहु (१.११८ )— C, K (A) संठवहु।

सीस ( १.११९ )—C, K (A) अंग, K (B), K (C) अङ्ग।

णच्च ( १. ११९ )—C णट्टु, K (A) णट्टा।

णाच्चंता ( १.११९ )—C, K (A) णच्चंता।

पाविज्जे ( १.११९ )—C, K (A) पाविज्जे; किन्तु हमारा B. पाइए, K. पाविज्ज।

वढइ ( १.१२० )—C, K (A), K (B), K (C) चलइ।

अक्खरउ ( १.१२१ )—C, K (A), K (B), K (C) अक्खरह।

चल ( १.१२१ )—C, K(A) चलइ।

घटइ ( १.१२१ )—C, K (A), K (B), K (C) घलइ।

दुट्टुइ ( १.१२१ )—C, K (A) दुइ।

विहुणगरु ( १.१२२ )—C, K (A), K (C) विहुण्णाल।

सरह ( १.१२२ )—C, K (A) सुरहु।

जंगम सर वि लहइ ( १.१२३ )—C, K (A) अअ गह लुठ लहइ, K (B) अजंग णूठ वि लहइ।

किसणु ( १.१२३ )—C, K (A) किसउणु।

गरुड ( १.१२३ )—C, K (A) गरल, K (B), K (C) गरुण।

मणोहरु ( १.१२३ )—C, K (B) पओहरु।

हीरु (१ १२३)—C, K (A) हारु।

पज्झडिअ (१.१२५)—C, K (A), K (B), K (C) पज्झलिअ।

गोडाहिवइ (१.१२५)—C, K (A), K (B), K (C) गउलाहिवइ।

ओड्ड (१.१२६)—C, K (A) दंड।

पलाउ (१.१२६)—C, K (A) पसाउ।

देसा (१.१२८)—C, K (A), K (B), K (C) देहा।

कालंजर (१.१२८)—C, K (A) कालिंजर।

भअ (१.१४५)—C, K ( A ) गअ।

कोअउ (१.१४५)—C कोण, K (A) किण।

हमें बडौदा विश्वविद्यालय से प्राप्त हस्तलेख O भी इस वर्ग से प्रभावित अवश्य जान पड़ता है। इसके निदर्शन ये हैं :—

इहिकारा—O. C. D. इहिआरा (१.५)।

सहज—O. C. सहजे (१.७)।

इथि—O. C. इत्थि (१.९)।

चाहहि—O. A. C. चाहसि (१.९)।

गुरुमज्झो—O. D. °मज्झे, C. मज्जो (१.१७)।

तुंबूर—C. O. तुंबुरु (१.१८)।

पअहरथणअं—K. O. °पवनं (१.२५)।

कणअलअं—K. O. कलअलअं (१.३२)।

कज्ज किछु मंद दिखावइ—C. O. कज्जबंभ किछु देखावइ (१.३८)

सत्ताइस—B. C. D. O. अठ्ठाइस (१.७५)।

इह—C. O. पहु (१.८६)।

धुल्लिअ—C. O. धूलिहि (१.९२)।

पिट्ठ—C. O. पीठ (१.९२)।

गिव—C. O. गिम (१.९८)।

झल्लउ—C. O. झालउ(१.१०६)।

द्वितीय वर्ग :—इस वर्ग में निर्णयसागर संस्करण की आधारभूत,

जयपुर वाली प्रति N. तथा कलकत्ता वाली प्रति K (D) आती हैं। इनके कई पाठ भिन्न परंपरा का संकेत करते हैं। कुछ निदर्शन ये हैं :—

तिण्णि कलु (१.८०)—N, K (D) तिण्णिअलु।

देआणं (१.८२)—N, K (D) लोआणं।

हंसीआ (१.८९)—N, K (D) हंसिणिआ।

वि लहु (१.८८)—N, K (D) विचलु।

भोट्टंता (१.११८)—N, K (D) भोडंता।

भाअहि—(१.१६३)—N. भागहिँ, K (D) भागहि।

जण बुज्झउ (१.१९३)—N,K (D) जणउ उह।

तृतीय वर्ग—इस वर्ग का एक मात्र प्रतिनिधि संस्कृत कालेज बनारस वाला A हस्तलेख है। इसीसे संबद्ध B हस्तलेख है।

चतुर्थ वर्ग—जैन उपाश्रय वाला अपूर्ण हस्तलेख D कहीं C हस्तलेख से मिलता है, तो कहीं A से। इसकी निजी विशेषता य श्रुति का प्रयोग है। अतः इस पर इन दोनों का मिश्रित प्रभाव जान पड़ता है।

इन विविध हस्तलेखों की वंशपरम्परा निम्न प्रकार से व्यक्त की जा सकती :—




उक्त वंशवृक्ष में $X_1$, $X_2$, $X_3$, $X_4$, $X_5$ कल्पित प्रतियाँ हैं, जो किसी समय रही होंगी।

# हिन्दी साहित्य में प्राकृतपैंगलम् का स्थान

§ ११. विद्यापति से पूर्व की हिन्दी रचनाओं में से अधिकांश की प्रामाणिकता-अप्रामाणिकता का झगड़ा अभी तक तै नहीं हो पाया है। हिंदी के आरम्भिक काल की कई रचनाएँ--चाहे उसे कुछ भी नाम दिया जाय, सिद्ध-सामंत-युग, वीरगाथा काल, चारण काल या आदि काल--अभी तक शंका का विषय बनी हुई हैं। वैसे मुझे व्यक्तिगत रूप से राहुल जी तथा डा० रामकुमार वर्म्मा का नामकरण ठीक नहीं जँचता, क्योंकि एक इस युग में अपभ्रंश की कृतियों का भी समावेश करना चाहते हैं, दूसरे उसे किसी जाति-विशेष (चारण जाति के कवियों) से सम्बद्ध करने की चेष्टा करते हैं। विवाद की गुंजायश केवल आचार्य शुक्ल तथा डा० द्विवेदी के नामकरणों के विषय में ही हो सकती है। जहाँ तक शुक्लजी के नामकरण (वीरगाथा काल) का प्रश्न है, उन्हें प्राप्त सामग्री के आधार पर यही एक नाम उपयुक्त दिखाई पड़ता था। शुक्लजी की जानकारी को देखते हुए उनकी यह राय बिलकुल दुरुस्त है :--

"राजाश्रित कवि अपने राजाओं के शौर्य, पराक्रम और प्रताप का वर्णन अनूठी उक्तियों के साथ किया करते थे और अपनी वीरोल्लास भरी कविताओं से वीरों को उत्साहित किया करते थे। ऐसे राजाश्रित कवियों की रचनाओं के रक्षित रहने की अधिक सुविधा थी। वे राजकीय पुस्तकालयों में भी रक्षित रहती थीं और भट्ट चारण जीविका के विचार से उन्हें अपने उत्तराधिकारियों के पास भी छोड़ जाते थे। उत्तरोत्तर भट्ट चारणों की परम्परा में चलते रहने से उनमें फेरफार भी बहुत कुछ होता रहा है। इसी रक्षित परम्परा की सामग्री हमारे हिन्दी साहित्य के प्रारम्भिक काल में मिलती है। इसी से यह काल 'वीरगाथा-काल' कहा गया।"[1]

नाथ सिद्धों की तथाकथित रचनाओं के विषय में शुक्लजी की राय एक अंश में तो अभी भी सत्य मानी जा सकती है कि गोरखनाथ के

---

१. आचार्य शुक्ल: हिन्दी सा० का इतिहास पृ० २६ (८वाँ संस्करण)

नाम से प्रसिद्ध रचनाएँ जिस रूप में मिलती हैं, उस काल में वे हिंदी के आदि काल की रचनायें कतई नहीं मानी जा सकतीं। वे कबीर के बाद की भले ही हों, उनसे पहले की तो हर्गिज नहीं जान पड़तीं। साथ ही नाथसिद्धों की तथाकथित रचनाओं का साहित्यिक महत्व आखिर क्या है, यह प्रश्न उठाना अनुचित न होगा। इधर नाथसिद्धों की अप्रामाणिक रचनाओं पर जरूरत से ज्यादा जोर दिया जाने लगा है, और जिन्हें पुरानी परम्परा तथा रूढियों के हर खंडन में क्रांतिकारिता के बीज देखने का रोग हो गया है, वे कबीर आदि निर्गुण भक्तों को सर्वथा नाथसिद्धों की देन सिद्ध करने पर कटिबद्ध हैं। आचार्य शुक्ल ने नाथसिद्धों की इन रचनाओं पर न्यायपूर्ण निर्णय देते हुए घोषणा की थी—

"सिद्धों और योगियों का इतना वर्णन करके इस बात की ओर ध्यान दिलाना हम आवश्यक समझते हैं कि उनकी रचनाएँ तांत्रिक विधान, योग-साधना, आत्म-निग्रह, श्वास-निरोध, भीतरी चक्रों और नाड़ियों की स्थिति, अन्तर्मुख साधना के महत्व इत्यादि की साम्प्रदायिक शिक्षा मात्र हैं, जीवन की स्वाभाविक अनुभूतियों और दशाओं से उनका कोई संबंध नहीं। अतः वे शुद्ध साहित्य के अंतर्गत नहीं आतीं। उनको उसी रूप में ग्रहण करना चाहिए जिस रूप में ज्योतिष आयुर्वेद आदि के ग्रन्थ।"[1]

इधर कई विद्वानों ने सिद्ध किया है कि नाथपंथियों की तथाकथित रचनाएँ निःसंदेह जीवन विमुख हैं तथा कबीर जैसे सन्त कवि वस्तुतः उनसे प्रभावित नहीं हैं, अपितु उन्होंने नाथसिद्धों के प्रभाव से जनता को मुक्त करने का कार्य किया है। डा॰ रामविलास शर्मा के शब्दों में, "सारांश यह कि नाथपंथी योगियों और वज्रयानी सिद्धों की जीवन-विमुख विचार-धारा के बारे में शुक्लजी की स्थापनाएँ सत्य हैं।"[2]

वीरगाथाकाल के संबंध में जिन कृतियों का विवरण शुक्ल जी ने दिया है, उनमें (१) कीर्तिलता, (२) कीर्तिपताका तथा (३) विद्यापति-पदावली को छोड़ कर शेष सभी कृतियाँ किसी न किसी रूप में

---

१. वही पृ० १९।

२. दे० डा० शर्मा: आचार्य रामचन्द्र शुक्ल और हिन्दी आलोचना (दूसरा अध्याय) पृ० २७–४८।

अप्रामाणिक तथा प्रक्षिप्त हैं, तथा उनका उपलब्ध स्वरूप भाषावैज्ञानिक-दृष्टि से पूर्ण प्रामाणिक नहीं माना जा सकता। शेष आठ कृतियाँ—(१) खुमानरासो (२) बीसलदेवरास (बीसलदेव रासो) (३) पृथ्वीराजरासो (४) जयचन्द्रप्रकाश, (५) जयमयंकजसचन्द्रिका, (६) परमालरासो, (७) हम्मीररासो तथा (८) विजयपालरासो हैं। शुक्ल जी ने स्वयं ही इनमें से अधिकांश कृतियों की प्रामाणिकता पर संदेह किया है। इनमें से संख्या ४ तथा ५ के ग्रंथों की जानकारी नोटिस-मात्र कही जा सकती है तथा संख्या १ तथा ८ स्पष्ट रूप से बाद की रचनाएँ सिद्ध की जा चुकी हैं।[1] 'हम्मीररासो' के विषय में शुक्ल जी का अनुमान कि "शार्ङ्गधर ने 'हम्मीररासो' नामक एक वीरगाथा काव्य की भी भाषा में रचना की थी" राहुल जी ने यह कह कर गलत सिद्ध कर दिया था कि 'प्राकृत-पैंगलम्' में उद्धृत हम्मीर-संबंधी समस्त पद्य किसी जज्जल नामक कवि की रचना हैं। यह नाम हम्मीर से संबद्ध एक छप्पय में मिलता है :—'हम्मीर कज्जु जज्जल भणइ कोहाणल मह मइ जलउ।" किंतु इधर कुछ ऐसे प्रमाण मिलते दिखाई पड़े हैं, जो 'जज्जल' को हम्मीर का सेनापति घोषित करते हैं, तथा उक्त पद्यों का रचयिता कौन है, यह प्रश्न अभी भी अनिर्णीत बना हुआ है। जब तक हमारे पास कोई प्रमाण न हों, हम यह नहीं कह सकते कि ये पद्य 'शार्ङ्गधर' के 'हम्मीररासो' के ही हैं तथा शुक्ल जी का यह मत निःसंदेह संदेहास्पद है।

नरपति नाल्ह के बीसलदेवरास के विषय में यह कहा जा सकता है कि प्रायः सभी विद्वान् एक मत से इसकी प्राचीनता पर संदेह करते हैं। डा० मोतीलाल मेनारिया ने तो स्पष्ट रूप से रचयिता को १६वीं शती के नरपति से अभिन्न माना है तथा उसकी रचना 'पंचदंड' से कुछ स्थल देकर उसकी भाषा की तुलना बीसलदेवरास (-रासो) की की भाषा से कर यह सिद्ध किया है कि दोनों एक ही कवि की रचनाएँ हैं।[2] इधर डा० माताप्रसाद गुप्त ने 'बीसलदेवरास' का सम्पादन किया है तथा वे इस निर्णय पर पहुँचे हैं कि 'बीसलदेवरास' की

---

१. दे० मेनारिया: राजस्थानी भाषा और साहित्य पृ० ११२ (द्वितीय संस्करण)।

२. वही पृ० ११८-११६।

रचना चौदहवीं शताब्दी तक अवश्य हो गई होगी।"[1] इस संबंध में इतना संकेत कर दिया जाय कि डा० गुप्त को उपलब्ध हस्तलेखों में प्राचीनतम प्रति सं० १६३३ की है। इस प्रति से लगभग २५०-३०० वर्ष पूर्व तक बीसलदेवरास की रचना-तिथि खींच ले जाने का कोई अवांतर पुष्ट प्रमाण डा० गुप्त न दे सके हैं। यदि डा० गुप्त कोई भाषाशास्त्रीय प्रमाण दे पाते तो उनके अनुमान को सहारा मिलता। इधर मेरे प्रिय शिष्य श्रीइन्द्रदेव उपाध्याय 'बीसलदेवरास' के भाषाशास्त्रीय अनुशीलन पर एम० ए० के प्रबंध के लिये काम कर रहे हैं। गवेषणाकार्य में उनका निर्देशन करते हुए मैं इसी निष्कर्ष पर पहुँच पाया हूँ कि उक्त कृति में सोलहवीं शती की राजस्थानी का रूप उपलब्ध है। श्री उपाध्याय के प्रबंध के प्रकाशित होने पर, आशा है, इस विषय में कुछ नये तथ्य विद्वानों के समक्ष आयँगे।

§ १२. चन्द के 'पृथ्वीराजरासो' की अप्रामाणिकता का विवाद हिंदी साहित्य के इतिहास में विशेष मनोरंजक है, साथ ही इसकी प्रामाणिकता सिद्ध करने में कुछ विद्वानों में अत्यधिक अभिनिवेश का परिचय दिया है। अतः इस पर यहाँ कुछ विस्तार से विचार करना अपेक्षित होगा। पृथ्वीराजरासो के विषय में तीन मत प्रचलित हैं। प्रथम मत उन विद्वानों का है, जो पृथ्वीराजरासो को प्रामाणिक रचना मानते हैं तथा इसे पृथ्वीराज की समसामयिक (१२ वीं शती विक्रम पूर्वार्ध) रचना घोषित करते हैं। इस मत के पोषकों में पंडित मोहनलाल विष्णुलाल पंड्या, रासो के लाहौर वाले संस्करण के संपादक पं० मथुराप्रसाद दीक्षित तथा डा० श्यामसुंदरदास हैं। पंड्या जी तो रासो को इतिहास संमत सिद्ध करने के लिये, इसकी तिथियों की संगति बिठाने के लिये, 'अनंद संवत्' की कल्पना भी कर बैठे थे। दीक्षित जी रासो की पद्य संख्या केवल 'सत्त सहस' या सात हजार श्लोक मानते हैं और उन्होंने ओरियंटल कालेज, लाहौर की प्रति को रासो का प्रामाणिक रूप घोषित किया है। यह प्रति रासो का लघु रूपांतर है। रासो के ऐसे ही लघु रूपांतर और भी मिलते हैं। इसकी एक प्रति अनूप संस्कृत पुस्तकालय बीकानेर में है, अन्य

---

१. डा० गुप्त : बीसलदेवरास (भूमिका) पृ० ५५ (हिंदी परिषद्, प्रयाग विश्वविद्यालय)।

श्री अगरचंद नाहटा के पास है। ये सभी प्रतियाँ १७ वीं शताब्दी या उसके बाद की हैं। नाहटा जी वाली प्रति के आधार पर ही भाई नामवरसिंह ने 'कनवज्ज-समय' पर काम किया है।

द्वितीय मत रासो को सर्वथा जाली ग्रंथ मानने वालों का है, जिनमें डा० ब्यूल्हर, डा० गौरीशंकर हीराचंद ओझा, मुंशी देवीप्रसाद तथा कविराज श्यामलदास हैं। ओझा जी के प्रमाणों को आधार बनाकर डा० मोतीलाल मेनारिया ने भी रासो को जाली ग्रंथ घोषित किया है। ओझा जी के अनुसार रासो में वर्णित नाम, घटनाएँ तथा संवत् भाटों की कल्पनाएँ (गपोड़े) हैं। उन्होंने काश्मीरी कवि जयानक रचित 'पृथ्वीराजविजय' काव्य तथा तत्कालीन शिलालेखों के आधार पर रासो की अप्रामाणिकता सिद्ध की है। उन्होंने ऐतिहासिक तथ्यों की छानबीन करने पर यह घोषणा की थी कि "कुछ सुनी सुनाई बातों के आधार पर उक्त बृहत् काव्य की रचना की गई है। यदि पृथ्वीराजरासो पृथ्वीराज के समय लिखा जाता तो इतनी बड़ी अशुद्धियों का होना असंभव था। भाषा की दृष्टि से भी यह ग्रंथ प्राचीन नहीं प्रतीत होता। इसकी डिंगल भाषा में जो कहीं कहीं प्राचीनता का आभास होता है, वह तो डिंगल की विशेषता ही हैं।......वस्तुतः पृथ्वीराजरासो वि० सं० १६०० के आसपास लिखा गया है।"

तीसरा मत वह है, जो रासो के कतिपय अंश को प्रामाणिक मानना चाहता है। यद्यपि इस मत के मानने वाले विद्वानों में भी परस्पर भाषा संबंधी मतभेद पाया जाता है, तथापि इसके मूलरूप की वास्तविकता पर कोई भी विद्वान अंतिम रूप से कुछ नहीं कह सका है। मुनि जिनविजयजी ने 'पुरातनप्रबंधसंग्रह' में चंद के नाम से उपलब्ध ४ छप्पय ढूँढ निकाले हैं, जिनमें से ३ वर्तमान रासो में मिलते हैं।[1] 'पुरातन-प्रबंध-संग्रह' में मिले इन छंदों की भाषा अपभ्रंश है तथा परिनिष्ठित अपभ्रंश के कुछ आगे की भाषा स्थिति का संकेत देती है। इसके आधार पर मुनि जी ने रासो को अपभ्रंश की रचना माना है। अन्य विद्वान् भी मुनि जी के ही आधार पर रासो की भाषा को डिंगल अथवा पिंगल न मानकर परवर्ती पश्चिमी अपभ्रंश कहते हैं।

---

१. पुरातनप्रबंधसंग्रह पद्य सं० २७५, २७६, २७७.

इधर डा० हजारी-प्रसाद द्विवेदी ने मुनिजी के ही सूत्र का भाष्य करते हुए रासो की प्रामाणिकता पर फिर से जोर दिया है। उन्होंने अपने 'हिंदी साहित्य का आदिकाल' के तृतीय और चतुर्थ व्याख्यान में रासो पर विस्तार से विचार किया है तथा रासो की इतिहास-विरुद्धता के मसले को सुलझाने के लिये भारतीय चरित काव्यपरंपरा का पर्यालोचन करते हुए बताया है कि "रासो चरितकाव्य है, इतिहासग्रंथ नहीं, अतः सभी ऐतिहासिक कहे जाने वाले काव्यों के समान इसमें भी इतिहास तथा कल्पना का, तथ्य तथा गल्प का मिश्रण है। सभी ऐतिहासिक मानी जाने वाली रचनाओं के समान, इसमें भी काव्यगत और कथानकप्रथित रूढियों का सहारा लिया गया है।'[1] इतना ही नहीं, डा० द्विवेदी ने रासो-समुद्र का मंथन कर उसके मूल रूप की भी खबर ले ली है और उसके वास्तविक कलेवर के विषय में कुछ अनुमान भी उपस्थित किये हैं। अपने अनुमानों के आधार पर उन्होंने रासो का एक संक्षिप्त संस्करण भी संपादित किया है,[2] जिसे वे मूल रासो के स्वरूप का आभास देता मानते हैं।

डा० द्विवेदी के रासो-संबंधी अनुमानों का सारांश निम्न है :—

( १ ) 'पृथ्वीराजरासो' गेय 'रासक' शैली में निबद्ध था।

( २ ) इसमें इतिहास और कल्पना का मिश्रण है।

( ३ ) रासो भी कीर्तिलता की भाँति संवाद रूप में निबद्ध रहा होगा, यह संवाद कवि और कविप्रिया तथा शुक-शुकी में कल्पित किया गया है। साथ ही हो सकता है कि कीर्तिलता की तरह रासो में भी बीच-बीच में वार्तापरक गद्य रहा हो।

( ४ ) रासो में कई कथानक रूढियों का व्यवहार हुआ है। द्विवेदी जी ने २०-२१ कथानकरूढियों की तालिका भी दी है।

( ५ ) मूल रासो के प्रामाणिक अंशों में निम्नलिखित अंश माने जा सकते हैं—( १ ) आरंभिक अंश ( २ ) इंछिनी विवाह, ( ३ ) शशिव्रता का गंधर्व विवाह, ( ४ ) तोमर पाहार द्वारा शहाबुद्दीन का पकड़ा जाना, ( ५ ) संयोगिता का जन्म, विवाह तथा इंछिनी और संयोगिता

---

१. हिंदी साहित्य का आदिकाल पृ० ८६.

२. डा० द्विवेदी द्वारा संपादित संक्षिप्त 'पृथ्वीराजरासो' ( काशिका समिति, काशी, १९५३ )

की प्रतिद्वंद्विता और समझौता। द्विवेदी जी का कहना है कि इन अंशों की भाषा तथा शैली बताती है कि यहाँ कवित्व का सहज प्रवाह है, तथा बेडौल और बेमेल ठूँसठाँस नहीं है।[1]

( ६ ) रासो मूलतः दुःखांत काव्य न होकर सुखांत काव्य था। द्विवेदी जी संयोगिताहरण के बाद की प्रेमलीला के साथ काव्य की सुखमय परिसमाप्ति मानते हैं। साथ ही वे इसका अंगी रस वीर न मानकर शृंगार मानते जान पड़ते हैं तथा वीर रस को अंगभूत मानते हैं।[2]

डा० द्विवेदी की कल्पनायें निःसंदेह मनोरंजक हैं, किंतु वे कहाँ तक मान्य हो सकेंगी इसमें संदेह है। हमें तो यहाँ रासो की प्रामाणिकता पर विचार करना था। इस संबंध में द्विवेदी जी कोई दिङ्-निर्देश नहीं कर पाये हैं। रासो की प्रकृति के विषय में उनकी प्रथम, द्वितीय एवं चतुर्थ स्थापना से किसी को मतभेद न होगा। किंतु पंचम एवं षष्ठ स्थापना से बहुतों का मतभेद होने की गुंजायश है। पंचम स्थापना में वे रासो की प्रामाणिकता पर बहुत चलते ढंग से विचार प्रकट कर जाते हैं, किंतु केवल यह कह देना कि इसमें कवित्व का सहज प्रवाह होना, बेडौल और बेमेल ठूँसठाँस न होना इसे प्रामाणिक सिद्ध कर सकता है; कोई ठोस भाषाशास्त्रीय प्रमाण नहीं माना जा सकता। स्पष्ट है, द्विवेदी जी मुनि जिनविजय जी के ही प्रमाण को स्वीकार करते हैं।

इधर मुनिजी के प्रमाण को भी संदेह की दृष्टि से देखा जाने लगा है। कुछ ऐसे तथ्यों का पता चला है, जो 'पुरातन-प्रबन्ध-संग्रह' की पृथ्वीराज वाली कथा को भी संदिग्ध बना देते हैं। 'पुरातन-प्रबन्ध-संग्रह' की इस कथा में पृथ्वीराज की मृत्यु सं० १२२६ में होना बताया गया है। संपादित ग्रंथ में यही तिथि छपी है। इसके ठीक विपरीत जिस हस्तलेख के आधार पर यह ग्रंथ प्रकाशित हुआ है, उसमें पृथ्वीराज का मृत्यु संवत् स्पष्ट १२४६ लिखा है। 'पुरातन-प्रबंध-संग्रह' की भूमिका में मुनि जी ने इस हस्तलेख की फोटो कापी प्रकाशित की है, जिसके पत्र सं० १२। २. पर यह अंश यों है :—

---

१. हि० सा० आ० पृ० ७६—८१.

२. वही पृ० ८८—८९.

"तथैव मारितः संवत १२४६ वर्षे दिवं ययौ योगिनीपुरं पराहृत्य सुरत्राण-स्तत्र स्थितः। अथ पृथ्वीराजप्रबन्धः॥"

इस प्रकार हस्तलेख तथा ग्रन्थ का पाठ-भेद प्रूफ की गलती है, या संपादक ने इसे स्वेच्छा से बदल दिया है। हमें तो ऐसा जान पड़ता है कि संपादक ने सं० १४४६ तिथि को पृथ्वीराज की ऐतिहासिकता से मेल खाती न पाकर इसे जानबूझकर १२२६ सं० बना कर छाप दिया है, यह समझ कर कि फोटो कापी से मूल को कौन मिलाने वाला है। इस तिथि से कम से कम यह तो सिद्ध हो ही जायगा कि 'पुरातन-प्रबंध-संग्रह' भी गपोड़ों पर आधृत है तथा उसकी घटनाओं और तिथियों को भी शंका की दृष्टि से देखा जा सकता है। इतना होने पर उसमें उपलब्ध तीन या चार छप्पयों को लेकर रासो को प्रामाणिक सिद्ध करने की चेष्टा भी खतरे से खाली नहीं।

पृथ्वीराजरासो किसी भी हालत में हिन्दी के आदिकाल या वीरगाथा काल की कृति तब तक नहीं माना जा सकता जब तक कि ठोस प्रमाणों और तथ्यों को न पेश किया जाय। वस्तुतः इसका मूलरूप मध्ययुगीन हिन्दू राष्ट्रीय चेतना की देन जान पड़ता है। इसीलिये कुछ लोग इसे मेवाड़ में रचित अकबर की समसामयिक रचना मानते हैं। पृथ्वीराजरासो की अप्रामाणिकता के विषय में एक तर्क और पेश किया जा सकता है, जो इसकी अप्रामाणिकता को सिद्ध करने में परोक्ष साक्ष्य का काम दे सकता है। प्रा० पैं० में पृथ्वीराज के ही समसामयिक कवि विद्याधर की रचनायें उद्धृत हैं। इतना ही नहीं, बाद में भी हम्मीर तथा चण्डेश्वर से संबद्ध पद्य यहाँ उदाहरण रूप में लिये गये हैं। यदि पृथ्वीराजरासो के दरबार में चंद नामक कोई महाकवि था और उसने 'पृथ्वीराजरासो' जैसे महाकाव्य की रचना की थी, तो हम्मीर के समय तक उसकी ख्याति अवश्य हो गई होगी। ऐसी दशा में प्रा० पैं० का संग्राहक इस महान् काव्य से एक भी पद्य न उद्धृत करे, यह समझ में नहीं आता।

पृथ्वीराजरासो की अप्रामाणिकता के बावजूद इसका भाषाशास्त्रीय अध्ययन हो चुका है, जिससे भी कुछ ऐसी ही ध्वनि निकलती है कि रचना को इतना पुराना नहीं माना जा सकता। रासो के लघु रूपान्तर के 'कनवज्ज समय' का,—जिसे रासो का मूल केन्द्र माना जाता है—

भाषाशास्त्रीय अध्ययन प्रस्तुत करते समय डा० नामवरसिंह् ने इसकी भाषा के सम्बन्ध में कहीं भी काल-निर्देश न करने की सतर्कता बरती है। उन्होंने स्पष्टतः कहीं भी इसे १२वीं या १४वीं शती की भाषा नहीं कहा है। वे इसे नरहरि तथा गंग की भाषा-परम्परा में ही रखते, इसे अकबरकालीन मानने का मौन संकेत करते हैं।

"नरहरि और गंग अकबर के समकालीन थे और संभवतः उनके दरबारी कवि भी थे। इस प्रकार ये कवि १६वीं सदी के उत्तरार्ध में थे। पृथ्वीराजराजो के अन्तिम संग्रह और संकलन का समय भी लगभग यही बताया जा सकता है और उसकी प्राचीनतम प्रतियाँ भी इसी के आस पास की हैं। ऐसी हालत में तत्कालीन 'भट्ट-भणंत' के रूप में भी पृथ्वीराजरासो की भाषा नरहरि तथा गंग की भाषा-परंपरा में आती है।"[1]

विवाद का विषय केवल इतना है कि सोलहवीं सदी में रासो का अन्तिम संग्रह और संकलन हुआ था या मूल रचना; और जब तक प्रथम विकल्प के ठोस प्रमाण न मिलें, द्वितीय विकल्प की ही ओर झुकाव होना लाजमी है। रासो को वीरगाथा-काल की रचना मानने में अभी भी संदेह है और जब तक यह संदेह नहीं दूर हो जाता, उस पर अधिक महत्त्व देना हिन्दी साहित्य के वैज्ञानिक इतिहास के लिये अवांछनीय है।

§ १२. अब तक के समस्त विवेचन का तात्पर्य यह है कि विद्यापति से पूर्व की प्रायः समस्त आदिकालीन हिंदी रचनायें संदिग्ध हैं। ऐसी स्थिति में प्रा० पैं० में उद्धृत मुक्तक पद्यों का महत्त्व इसलिये भी बढ़ जाता है कि ये विद्यापति की कीर्तिलता तथा कीर्तिपताका से पूर्व की पुरानी पश्चिमी हिंदी या शौरसेनी अवहट्ट की एकमात्र प्रामाणिक रचनायें हैं, जिनका हिंदी साहित्य की ऐतिहासिक परम्परा से घनिष्ठ संबंध है। इस संबंध में मैं इतना कह दूँ कि शुक्ल जी के इतिहास में अनिर्दिष्ट 'इधर' मिले जैन रास, फागु तथा चर्चरी काव्यों की प्रामाणिकता सिद्ध अवश्य है, किन्तु उनकी परम्परा हमें मध्यकालीन हिंदी साहित्य में नहीं मिलती और वे साक्षात् रूप से मध्यकालीन गुजराती साहित्य की परम्परा से

---

१. डा० नामवरसिंहः पृथ्वीराजरासो की भाषा पृ० ५४।

संबद्ध हैं। मैं 'आदिकाल' में उनका नाम-निर्देश करने का विरोध नहीं करता, क्योंकि तब तक राजस्थानी, गुजराती तथा हिंदी जैसी पृथक्-पृथक् साहित्यिक परम्परायें नहीं बन पाई थीं। किंतु बाद में, मध्य युगीन साहित्य में जो परम्परा बनी, उसे देखते हुए इनमें से प्रा० पैं० के मुक्तकों को परम्परा ही हिंदी के मध्ययुगीन साहित्य की परंपरा के विशेष नजदीक दिखाई पड़ती है, जैन रास, फागु, चर्चरी काव्यों की परंपरा नहीं। यही कारण है कि हम इन जैन काव्यों पर विशेष विचार करना यहाँ अनावश्यक समझते हैं। जहाँ तक 'हिंदी साहित्य के इतिहास' में प्रा० पैं० के महत्त्व का प्रश्न है, डा० हजारीप्रसाद द्विवेदी के शब्दों में हम यही कह सकते हैं—

"यदि प्राकृत-पिंगलम् के एक कवि के ग्रंथ को वीरगाथा काल का ग्रंथ समझा जाय तो उसी ग्रंथ में से बब्बर, विद्याधर और अन्य अज्ञात कविओं को रचनाओं को भी उस काल की रचना मानकर विवेच्य क्यों न समझा जाय।......हमारे कहने का मतलब यह है कि या तो हम्मीररासो को 'नोटिस' मात्र समझा जाय या प्राकृत-पिंगलम् में उद्धृत सभी रचनाओं को इस अनुमानाधारित ग्रंथ के समान ही इस काल को प्रकृति और संज्ञा के निर्णय का उपयुक्त साधन समझा जाय।"[1]

कहना न होगा, नरहरि, गंग, केशव, भूषण, पद्माकर, सूदन जैसे कवियों के राजस्तुतिपरक पद्यों तथा काव्यों, बिहारी, मतिराम, देव, पद्माकर आदि कवियों की शृंगारी मुक्तक रचनाओं, रहीम, वृंद आदि की नीतिपरक सूक्तियों, तथा भक्त कवियों की देव-स्तुतिपरक रचनाओं की परंपरा की पुरानी कड़ी हमें प्रा० पैं० में स्पष्ट परिलक्षित होती है, जो उसके ऐतिहासिक तथा साहित्यिक महत्त्व को प्रतिष्ठापित करने में अलम् है।

## ऐतिहासिक तथा सामाजिक परिपार्श्व

§ १३. हिंदी साहित्य का आदिकाल मध्यदेश की उस राजनीतिक परिस्थिति का परिचय देता है, जो भारत के इतिहास में 'राजपूत काल' के नाम से प्रसिद्ध है। हर्षवर्धन की मृत्यु के पश्चात् उत्तरी भारत में अनेक छोटे छोटे राज्य उठते और गिरते नजर आते हैं।

---

१. हिन्दी साहित्य का आदिकाल पृ० १६।

संभवतः इनमें से अनेक हर्षवर्धन के करद राज्य थे, किंतु उसके प्रताप-सूर्य को अस्त होता देख कर—जिसके चिह्न पुलकेशी द्वितीय से प्राप्त पराजय से स्पष्ट हो चुके थे—वे हर्ष के आधिपत्य से मुक्त होने का प्रयत्न उसके जीवन-काल में ही करने लग गये हों। बाण तथा हर्ष के परवर्ती संस्कृत साहित्य में इस राजनीतिक स्थिति के स्पष्ट लक्षण मिलते हैं। ईसा की आठवीं नवीं शती के आसपास गुजरात में वलभी, राजस्थान में मौर्यों की राजधानी चित्रकूट ( चित्तौड़ ), प्रतीहारों की राजधानी कन्नौज, तथा दक्षिण में राष्ट्रकूटों की राजधानी मान्यखेट विशेष प्रसिद्ध हो चली थीं। वलभी में भट्टि तथा माघ जैसे संस्कृत कवियों को, कन्नौज में भवभूति, वाक्पतिराज तथा राजशेखर जैसे संस्कृत-प्राकृत कवियों को, माहिष्मती में मुरारि एवं मान्यखेट में त्रिविक्रम, स्वयंभू, त्रिभुवन और पुष्पदंत जैसे संस्कृत एवं अपभ्रंश कवियों को राजाश्रय मिला था। जैसा कि राजशेखर ने बताया है, इनके दरबारों में संस्कृत, प्राकृत, पैशाची तथा अपभ्रंश सभी भाषाओं के कवि सम्मानित थे। इसके बाद की शताब्दियों में भी चौहानों ने जयानक जैसे संस्कृत कवि तथा अनेक अज्ञात पुरानी हिंदी के भट्ट कवियों को आश्रय दिया था। काशी के गहड़वाल राजाओं के यहाँ 'नैषध' के रचयिता श्रीहर्ष, 'उक्तिव्यक्तिप्रकरण' के लेखक दामोदर जैसे संस्कृत कवि व पंडित ही नहीं थे, अपितु महामंत्री विद्याधर जैसे कवि भी थे, जो देशी भाषा में रचना करना फख्र समझते थे। राहुल जी ने कलचुरि कर्ण के यहाँ भी कुछ हिंदी कवियों का होना माना है, जिनमें से एक कवि बब्बर के कुछ पद्य 'प्राकृतपैंगलम्' में मिलते हैं। ईसा की ग्यारहवीं-बारहवीं सदियों में मालवा के परमार तथा गुजरात के सोलंकियों ने भी संस्कृत, प्राकृत तथा अपभ्रंश के साहित्यिक विकास में अपूर्व योग दिया था। गुजरात के सोलंकी राजा जयसिंह तथा कुमारपाल ने कई जैन कवियों व पंडितों को प्रश्रय दिया था, जिनमें हेमचन्द्र सूरि प्रमुख हैं। मालवा के नरेश मुंज तथा उनका भतीजा भोज साहित्य तथा साहित्यिकों के प्रेमी थे। ये दोनों स्वयं भी संस्कृत तथा अपभ्रंश ( देशी भाषा ) में कविता करते थे।

साहित्यिक प्रसार की दृष्टि से यह काल चाहे महत्त्वपूर्ण हो, किंतु राजनीतिक एकता तथा सुस्थिरता का अभाव देश की भावी स्वतंत्रता के लिये घातक सिद्ध हो रहा था। जैसा कि मैंने अन्यत्र

निर्देश किया है, उत्तरी भारत की राजनीतिक स्थिति आठवीं-नवीं शती में इतनी सुदृढ न थी। "इन राजाओं में निरंतर विरोध चला आ रहा था और प्रत्येक राजा कन्नौज पर अधिकार जमाना चाहता था, क्योंकि कन्नौज उत्तरी भारत में साम्राज्यवाद का प्रतीक समझा जाता था। यहाँ तक कि मान्यखेट के राष्ट्रकूट तक कन्नौज पर कई बार चढ़ आये थे और 'अंतर्वेद उनकी अश्वसेना के खुरपुटों से निनादित हो गया था।' पाल भी निश्चिन्त न थे तथा उनकी भी कन्नौज पर 'गृध्रदृष्टि' थी।"[1] नवीं शती उत्तरार्ध तथा दसवीं शती मे उत्तरी भारत फिर एक बार विदेशो आक्रमणों के विरुद्ध मजबूत गढ़ बन गया था, किंतु ग्यारहवीं शतो से ही कन्नौज की प्रतिष्ठा समाप्त हो चली थो। इस समय से लेकर शहाबुद्दीन गोरी के आक्रमण तक उत्तरी भारत राजाओं के पारस्परिक कलह, वैमनस्य तथा अहंभाव से इतना जर्जर हो चुका था कि इस समय उत्तरी भारत में लगभग ७ राज्यों के होने पर भी कोई एक राज्य ऐसा न था, जिसे उत्तरी भारत की एकता का प्रतीक कहा जा सके। फलस्वरूप जब पृथ्वीराज को ११९३ ई० में शहाबुद्दीन गोरी ने पराजित किया, तो उसकी सहायता अन्य किसी भी राजा ने न की। मुसलमानों की जिगीषा के लिये यह राजनीतिक परिस्थिति विशेष लाभदायक सिद्ध हुई, उन्होंने एक शताब्दी के भीतर ही उत्तरी भारत के समस्त हिंदू राज्यों को एक एक कर विध्वस्त कर डाला।

§ १४. पुरानी हिन्दी के कवियों में से अधिकांश इन्हीं राजाओं

---

१. There was a constant rivalry among these princes and each one of them wanted to win over Kanauj, which was considered as a symbol of Imperialism in northern India. Even Rastrakutas of Manyakheta had run up to Kanauj and "the 'antarveda' had been resounded by the steps of their steads." Pals were also not inactive and they had their 'eagle's eye' over Kanauj.'

—मेरे अप्रकाशित ग्रंथ "Hindi Literature in Changing Phases" के द्वितीय परिच्छेद से उद्धृत।

के आश्रित थे। इन्हीं के आश्रय में रहकर वे उनकी युद्धवीरता, दानवीरता, उदारता आदि की प्रशंसा में मुक्तक पद्य बनाया करते थे। आश्रयदाता के मनोरंजन के लिए कभी कभी शृंगार रस वाली षट्ऋतु वर्णन, नायिका वर्णन आदि की रचनायें, तथा नीतिपरक एवं देवस्तुतिपरक पद्य भी समय-समय पर दरबारों में सुनाया करते होंगे। कुछ एक कवि अपने आश्रयदाता राजा के जीवन से संबद्ध किसी न किसी प्रबन्धकाव्य की रचना भी कर डालते होंगे; जिनमें समय-समय पर बनाये हुए अपने मुक्तक पद्यों की भी छौंक डाल देते थे। मैंने श्रीहर्ष के 'नैषध' के सम्बन्ध में लिखते समय इस बात का संकेत किया था कि उसमें ११-१२वें सर्ग के पद्य राजस्तुतिपरक मुक्तक पद्य जान पड़ते हैं, जिन्हें कवि ने समय समय पर आश्रयदाता राजाओं की प्रशंसा में लिखा था और बाद में थोड़ा हेर-फेर कर उन्हें यहाँ जोड़ दिया है।[1] यह प्रवृत्ति इस काल के संस्कृत तथा देशी भाषा ( पुरानी हिन्दी ) के कवियों में समान रूप से पाई जाती हैं। प्रा० पैं० में उपलब्ध मुक्तक पद्यों से यह अनुमान और अधिक पुष्ट होता है। कुछ लोगों का अनुमान हो सकता है कि कर्ण, काशीराज तथा हम्मीर से संबद्ध पद्य तत्तत् राजा से संबद्ध महाकाव्यों से उद्धृत हों, किन्तु मुझे ऐसा मानने का कोई प्रमाण नहीं दिखाई पड़ता। हो सकता है, प्राकृतपैङ्गलम् के संग्राहक के पास अपने अनेक पूर्वजों, निकटतम या सुदूर संबन्धियों या अन्य देशी भाषा के भट्ट कवियों के पद्य संकलित हों और उनमें बब्बर, विद्याधर आदि के भी पद्य हों, जिनमें से कुछ यहाँ उद्धृत किये गये हैं। हमारा अनुमान है कि आज के राजस्थान के चारणों तथा भाटों की भाँति प्रा० पैं० के संग्राहक के पास पुरानी हिन्दी के मुक्तक पद्यों का विशाल संकलन रहा होगा।

इन राजाश्रित भट्ट कवियों ने जो कुछ भी लिखा वह राजाओं की रुचि का ध्यान रखकर लिखा था। यही कारण है कि इनमें केवल सामंती वर्ग के रहन-सहन, आशा-निराशा, रूढि-विश्वास, एवं सामाजिक मान्यताओं का आलेखन होना लाजमी है। वस्तुतः हिन्दी के आदि-काल का साहित्यिक इतिहास इन्हीं राजाओं तथा सामन्तों के वैयक्तिक काव्याश्रय का इतिहास है। साधारण जनता की, कृषकों निम्न वर्ग के

---

१. भोलाशंकर व्यासः संस्कृत-कवि दर्शन पृ० २०० ।

लोगों की स्थिति का परिचय अगर यहाँ न मिले तो बिदकने की जरूरत नहीं। वैसे कुछ लोगों ने 'आदिकाल' की सामान्य सामाजिक परिस्थिति का अध्ययन करने के लिये नाथसिद्धों के पदों को महार्घ मान लिया है, किंतु वे भी उसका सच्चा चित्र कहाँ तक अंकित करते हैं, यह नहीं कहा जा सकता। बहरहाल हमें इतना ही कहना है कि हिंदी आदिकाल के भट्ट कवि यूरोप के आंग्ल एवं फ्रेंच 'ट्रूबेदूर' कवियों को तरह केवल आश्रित राजाओं के ही लिये लिख रहे थे। इस संबंध में हम डा० शूकिंग के इस मत को उद्धृत करना आवश्यक समझते हैं, जो उन्होंने मध्ययुगीन आंग्ल कवियों के विषय में व्यक्त किया है, किंतु जो हमारे हिंदी भट्ट कवियों पर भी पूरी तरह लागू होता है :—

"गायक सदा राजा के साथ साथ रहता था, इसलिये नहीं कि वे दोनों 'मानवता के शीर्ष' थे, बल्कि इसलिये कि गायक के लिये राजा ही एक मात्र आश्रय था। किंतु इसका यह अर्थ था कि आश्रित व्यक्ति को सदा आश्रय मिलता रहे तथा वह अपनी कृतज्ञता-प्रकाशन का कर्तव्य कभी न भूले। इस आश्रय-दान के कारण टयूटन राज-गायक, जो एंग्लो-सेक्सन में 'स्कोप' कहलाते थे, आश्रयदाता राजाओं तथा उनके पूर्वजों के महान् कार्यों पर रचना करते थे तथा उत्सवादि के समय कविता सुनाया करते थे।"[1]

हिंदी का प्राचीन परिनिष्ठित साहित्य भी प्रधानतः आश्रयदाता या अन्नदाता के सामान्य दृष्टिकोण को ध्यान में रख कर लिखा गया है। मध्ययुगीन साहित्य की प्रगति एवं विकास में राजा या धर्म के आश्रय का काफी हाथ रहा है। आदिकालीन जैन कृतियों के प्रणयन में—रास, फागु, चर्चरी काव्यों की रचना में—धर्म का खास हाथ है; तथा भक्तिकालीन हिंदी साहित्य के विकास में भी धर्म का अपूर्व योग है। कृष्णभक्तिशाखा तथा रामभक्तिशाखा का ही साहित्य नहीं, निर्गुण ज्ञानाश्रयी संतों की कविताओं तथा सूफीसंतों के प्रेमगाथा काव्यों के प्रणयन में भी तत्तत् धार्मिक मान्यता ही प्रेरक तत्त्व है। कबीर, जायसी, सूर या तुलसी ने किसी अन्नदाता के लिये नहीं लिखा और

---

१. L. L. Schucking : The Sociology of Literary Taste ch. II. p. 9.

कुंभनदास ने तो अकबर के निमंत्रण को बड़े गर्व से ठुकरा दिया था। भक्तिकाल ने निःसंदेह काव्य को अन्नदाता राजाओं के अहसान से मुक्त किया तथा उसे जनता की सच्ची आवाज बनाया। लेकिन आदिकाल के राजाश्रित कवियों की परम्परा भी इसके समानांतर चलती ही रही, जिसने भक्तिकाल के दिनों में ही नरहरि, गंग, जैसे कवियों को जन्म दिया, तथा यही परम्परा रीतिकाल में भूषण, मतिराम, बिहारी, देव, पद्माकर की शृंगारी तथा राजस्तुतिपरक कविता के रूप में चलती रही है। रीतिकाल के इन कवियों में भी भट्ट कवियों से यह समानता पाई जाती है कि इन्होंने "जगत् को सामंती वर्ग के चश्मे से ही देखा, तथा इनकी रचनाओं में कहीं भी निम्न वर्ग के क्षुद्र मानव की भावना तथा शारीरिक श्रम की महत्ता का संकेत नहीं मिलता।"

## प्राकृतपैंगलम् में उद्धृत पुरानी हिन्दी के कवि

§ १५. जैसा कि हम संकेत कर चुके हैं, गाथासप्तशती, सेतुबंध तथा कर्पूरमञ्जरी के प्राकृत पद्यों के अलावा प्रा० पैं० में अधिकांश पद्य परवर्ती अपभ्रंश शैली या पुरानी हिंदी में लिखे मिलते हैं। प्राकृतपैंगलम् के इन पद्यों में से हम्मीर संबंधी पद्यों को शुक्लजी ने 'हम्मीर रासो' से उद्धृत कहा था, जिसे वे शार्ङ्गधर की रचना कहते हैं।[1] किन्तु जैसा कि हम देख चुके हैं, शार्ङ्गधर को पुरानी हिन्दी के प्रा० पैं० वाले कवियों की कोटि में गिनना ठीक नहीं जान पड़ता। राहुल जी ने इन्हें 'जज्जल' कवि की रचना माना है।[2] इधर नयचन्द्र सूरि के 'हम्मीरविजय' महाकाव्य से यह पता चलता है कि जज्जल कोई कवि न होकर हम्मीर का सेनापति था। यदि ऐसा है तो "हम्मीर कज्जु जज्जल भणइ" वाला पद्य किसी अन्य की रचना है तथा यह पद्य 'कवि-निबद्ध-वक्तृ-उक्ति' सिद्ध होता है। इस प्रकार हिन्दी के पुराने कवियों में 'जज्जल' की गणना संदिग्ध ही जान पड़ती है।

कलचुरि कर्ण ( १०४०–७० ई० ) के दरबार में रहने वाले बब्बर कवि दूसरे विवादास्पद विषय हैं। प्रश्न होता है, क्या बब्बर सचमुच

१. आचार्य शुक्लः हि० सा० इ० पृ० ५२।

२. हिन्दी काव्यधारा पृ० ४५२।

किसी कवि का नाम है, या यह केवल सम्बोधन या विशेषण भर है। प्रा० पैं० में केवल दो पद्य ऐसे मिलते हैं, जिनमें 'बब्बर' ( या बब्बर ) शब्द मिलता है। 'को कर बब्बर सग्ग मणा' ( २.९५ ) तथा 'कुणंति के बब्बर सग्ग णेहा' ( २.११७ ) में ही यह शब्द है। अन्यत्र कहीं इस कवि की छाप नहीं मिलती। इसीलिये राहुल जी ने खुद भी लिख दिया था—"जिन कविताओं में बब्बर का नाम नहीं, वह बब्बर की हैं, इसमें सन्देह है, मगर कर्ण-कालीन जरूर हैं।"[1] जिन कविताओं में कर्ण की वीरता वर्णित है, उनके विषय में तो हमें कुछ नहीं कहना लेकिन शेष कविताओं को कर्ण-कालीन किस आधार पर माना गया, यह अस्पष्ट है। बब्बर वाली समस्या फिर भी नहीं सुलझ पाती और तब तक के लिए हिन्दी पण्डितों द्वारा मान्य इस अनुमान को ही मान लेना श्रेयस्कर है कि बब्बर नाम का कोई कवि रहा होगा।

प्रा० पैं० के शेष दो ज्ञात कवि विद्याधर तथा हरिब्रह्म हैं। विद्याधर को राहुल जी ने डा० अल्तेकर के आधार पर गहडवाल राजा जयचन्द्र का मन्त्री माना है। काशीश की कीर्ति तथा वीरगाथा से संबद्ध सभी पद्यों को राहुल जी ने विद्याधर की रचना माना है; वैसे केवल एक पद्य में ही 'विद्याधर' की छाप उपलब्ध है।

'काशीसर राआ (राणा) किअउ पआणा विज्जाहर भण मंतिवरे' (१.१४९)

विद्याधर के द्वारा वर्णित काशीराज के दिग्विजय को इतिहास से मिलाकर कुछ लोग विद्याधर को जयचन्द्र का समसामयिक न मानकर गोविंदचन्द्र या विजयचन्द्र का मंत्री मानना चाहें तो इतना ही कहा जा सकता है कि विद्याधर के ये वर्णन अतिशयोक्तिपूर्ण हैं, जिनमें काशीश के द्वारा चीन, तैलंग, सौराष्ट्र, महाराष्ट्र तक के विजय की चर्चा है, जो इतिहास से संभवतः गोविंदचन्द्र के विषय में भी मेल नहीं खायगा। अतः डा० अल्तेकर की साक्षी पर विद्याधर का समय ११७०-११९४ ई० के लगभग मानना ही ठीक होगा। विद्याधर बड़े कुशल राजनीतिज्ञ, प्रबंधक तथा अनेक विद्याओं एवं कलाओं में पारंगत थे। मेरुतुंगाचार्य ने उनका वर्णन करते हुए लिखा है :—

'सर्वाधिकार भार धुरंधरः चतुर्दशविद्याधरो विद्याधरः।'[2]

---

१. वही पृ० ३१४—३१५।

२. प्रबंधचिंतामणि पृ० ११३—१४। ( सिंघी जैन ग्रंथमाला १ )।

हरिहर या हरिब्रह्म के विषय में हम अपना अभिमत अनुशीलन के भूमिका-भाग में व्यक्त कर चुके हैं। एक हरिहर का उल्लेख हमें विद्यापति की कीर्तिलता के तृतीय पल्लव में मिलता है।

'हरिहर धम्माधीकारी
जिसु पण तिण लोइ पुरसत्थ चारी ॥'

पता चलता है कि ये कीर्तिसिंह के धर्माधिकारी थे। क्या ये हरिहर हमारे प्रा० पैं० के हरिब्रह्म से अभिन्न है, जिनके चंडेश्वर संबंधी पद्य मिलते हैं? वैसे यह असंभव नहीं है कि हरिहर या हरिब्रह्म इस समय (१४०२ ई०) तक जीवित रहे हों, किंतु यह स्पष्ट है कि इस समय वे लगभग ७०-८० वर्ष के वृद्ध रहे होंगे। ये हरिहर, राजा गणेश्वर तथा कीर्तिसिंह के राजकवि तथा साथ ही धर्माधिकारी भी रहे होंगे।

प्रा० पैं० में अनेक पद्य ऐसे हैं, जिन्हें राहुल जी ने फुटकर खाते में डाला है। इन पद्यों के रचयिताओं का कोई अनुमान नहीं हो सका है। राहुल जी ने इन अज्ञात कवियों का निवास स्थान 'युक्त प्रान्त या बिहार' माना है तथा इन्हें 'दर्बारी भक्त' कवि घोषित किया है।[1] ये फुटकर पद्य सामन्ती समाज का चित्रण, युद्धों का वर्णन, देवी, शंकर, कृष्ण, राम तथा दशावतार की स्तुति से संबद्ध हैं। यद्यपि प्रा० पैं० के अधिकांश उदाहरणों के रचयिता अज्ञात हैं, किंतु हिंदी काव्यपरम्परा की वे एक महत्त्वपूर्ण कड़ी हैं, जिसकी अवहेलना नहीं की जा सकती।

## पुरानी हिन्दी मुक्तक कविता—आधार और परम्परा

§ १६. हिन्दी साहित्य संस्कृत, प्राकृत तथा अपभ्रंश की समस्त काव्य-परम्परा के दाय को आत्मसात् कर हमारे समक्ष आता है। इसकी प्रकृति तथा प्रगति का सम्यक् पर्यालोचन करने के लिये हमें उक्त तीनों साहित्यिक परंपराओं का ज्ञान प्राप्त करना आवश्यक है। वस्तुतः किसी देश की सामाजिक चेतना की भाँति साहित्यिक चेतना भी एक अखण्ड प्रवाह है, तथा यह प्रवाह बाहर से आनेवाले स्रोतों को भी अपने में खपा कर एकरूपता दे देता है, और उसकी

१. हिंदी काव्यधारा पृ० ४५६।

अन्विति में आरम्भ से अन्त तक कहीं विशृंखलता उपस्थित नहीं होती। पुरानी हिंदी के मुक्तक कवियों को संस्कृत, प्राकृत तथा अपभ्रंश मुक्तक काव्यों ( पद्यों ) से, सबसे अधिक संस्कृत मुक्तकों से, प्रेरणा मिली है। मैं यहाँ केवल परिनिष्ठित साहित्य की बात कर रहा हूँ, लोक गीतों से प्रभावित 'ढोला मारू रा दोहा' जैसे मुक्तकों की चर्चा नहीं कर रहा हूँ। वैसे कहना न होगा कि वहाँ पर भी यत्रतत्र परिनिष्ठित काव्य-परम्परा का छिटपुट प्रभाव देखा जा सकता है। 'मुक्तक' काव्य से हमारा तात्पर्य उन स्वतन्त्र, अपने आप में पूर्ण पद्यों से हैं, जो रस चर्वणा के लिये किसी अन्य पद्य की अपेक्षा न रखते हों।[1] यद्यपि मुक्तकों का वर्गीकरण कई प्रकार से किया जा सकता है, किन्तु प्रस्तुत विषय की दृष्टि से हम केवल चार वर्गों में मुक्तकों को बाँटना ठीक समझते हैं:—(१) नीतिपरक मुक्तक, (२) स्तोत्र मुक्तक, (३) राजप्रशस्ति मुक्तक, (४) शृंगारी मुक्तक। संस्कृत से ही इन चारों प्रकार के मुक्तकों की परम्परा चली आ रही है तथा प्रा० पैं० के मुक्तकों में भी इन चारों कोटियों की रचनायें उपलब्ध हैं। हमें यहाँ इन्हीं परम्पराओं का संकेत करते हुए प्रा० पैं० के मुक्तकों का योगदान देखना है।

§ १७ (१) नीतिपरक मुक्तक:—संस्कृत में नीतिपरक मुक्तकों का विशाल साहित्य है। इस कोटि के मुक्तकों में एक ओर अन्योक्तिमय मुक्तक, दूसरी ओर नीतिमय उपदेश, तथा तीसरी ओर वैराग्यसम्बन्धी शांतपरक मुक्तकों का समावेश किया जाता है। इन सभी कोटि के मुक्तकों में कवि प्रधानतः उपदेशक का बाना पहन कर आता है, अतः वह काव्यसौन्दर्य की उदात्त-भूमि का स्पर्श नहीं कर पाता। केवल अन्योक्तिमय मुक्तकों में काव्यसौन्दर्य अक्षुण्ण बना रहता है, क्योंकि उपदेश व्यंग्य रहता है, वाच्य नहीं। अन्यत्र कवि का 'डाइडेक्टिक' स्वर अधिक मुखर हो उठता है। संस्कृत में भल्लट की अन्योक्तियाँ मशहूर हैं, जहाँ हाथी भौंरा, चातक आदि को प्रतीक बना कर मानव जीवन के कई चित्र अङ्कित कर उन पर सटीक निर्णय दिया गया है। नीतिसम्बन्धी तथा

---

१. मुक्तमन्येन नालिंगितं मुक्तकम्। तस्य संज्ञायां कन्। पूर्वापरनिरपेक्षेणापि हि येन रसचर्वणा क्रियते तदेव मुक्तकम्॥

—अभिनवगुप्त : लोचन पृ० ३२३ ( काशी संस्कृत सिरीज, १३५ )

शान्तरसपरक मुक्तकों में भर्तृहरि के पद्यों का नाम आदर के साथ लिया जा सकता है। इन पद्यों में चन्द रेखाओं में ही भर्तृहरि ने मानव जीवन के एक एक पहलू को अंकित कर दिया है, जिनमें कहीं सज्जनों की सज्जनता, परोपकारियों की उदारता, पण्डितों की मेधा के भव्य चित्र हैं, तो कहीं दुष्टों की भुजंगता, मानियों का मान, मूर्खों की जड़ता के अभव्य पहलू भी हैं। नीतिपरक उपदेशों की परम्परा इससे भी कहीं पुरानी है, तथा इस सम्बन्ध में महाभारत और चाणक्यनीति का संकेत किया जा सकता है। शान्तरसपरक मुक्तकों में संसार की क्षणभंगुरता और असारता, मन की चंचलता, इंद्रियों की भोगलिप्सा पर मार्मिक टिप्पणी कर विषयपराङ्मुखता, हरिचरण सेवन, मोक्ष साधन आदि पर जोर दिया जाता है।

प्राकृत काल में भगवान् बुद्ध के वचनों में हमें धार्मिक तथा नीतिमय उपदेशों वाली मुक्तक परम्परा मिलती है तथा जैन निज्जुत्तियों एवं 'समयसार' जैसी रचनाओं में भी इस तरह के पद्य मिलते हैं। इतना ही नहीं, गाथासप्तशती तथा वज्जालग्ग जैसे प्राकृत मुक्तक-संग्रहों में भी कई नीतिपरक मुक्तक मिलते हैं। गाथासप्तशती में संकलित कुछ नीतिपरक पद्यों के बारे में मैंने अन्यत्र संकेत किया था कि "यद्यपि गाथासप्तशती के टीकाकारों ने नीतिपरक पद्यों को भी शृंगार के परिपार्श्व में ही रखकर व्याख्या की है, तथापि ऐसा प्रतीत होता है कि ये पद्य पूर्णतः नीतिसम्बन्धी हैं।"[1] परवर्ती अपभ्रंश साहित्य में जोइंदु और रामसिंह की रचनाओं तथा हेमचन्द्र द्वारा उद्धृत कतिपय दोहों में यह परम्परा मिलती है। हेमचन्द्र के व्याकरण में ऐसे पद्य उपलब्ध हैं :—

> गुणहिँ न संपइ कित्ति पर, फल लिहिआ भुंजंति।
> केसरि न लहइ बोड्डिअवि, गय लक्खेहिँ घेप्पंति।[2] (३३५)

'गुणों से कीर्ति भर मिल पाती है, सम्पत्ति नहीं, लोग भाग्य में

---

१. दे० हिंदी साहित्य का बृहत् इतिहास ( प्रथम भाग ) (ना० प्र० सभा) में मेरे अंश 'साहित्यिक आधार तथा परम्परा, खण्ड का 'द्वितीय अध्याय' पृ० ३०८।

२. एस० पी० पंडितः हेमचन्द्र—प्राकृतव्याकरण पृ० ५५६ (द्वितीय संस्करण)

लिखा फल भोगते हैं। शेर को कोई कौड़ी में भी नहीं खरीदता, पर हाथी लाखों से खरीदे जाते हैं।'

छन्दोनुशासन में उद्धृत एक पद्य में कुलक्षणा नारी का संकेत मिलता है :—

'जासु अंगहिँ घणु मसा-जालु, जसु पिंगल-नयण-जुअो
जसु दंत परिरल-विसट्टुन्नय
न धरिज्जइ दुट्ठ-करिणो मत्त-करिणि जिवँ घरिणि दुन्नय ॥'[1] (१०)

यहाँ घने नासिका-विवर, पीले नेत्र तथा विरल दाँतों वाली पत्नी को कुलक्षणा कहा गया है, जो प्रा० पैं० के निम्न पद्य का पूर्वरूप जान पड़ता है।

मोहा कविला उच्चा णिअला, मज्झे पिअला णेत्ता जुअला।
रुक्खा वअणा दंता विरला, केसे जिविआ ताका पिअला ॥ ( १-६७ )

जीवन के अन्य अनुभवों से संबद्ध नीतिमय उपदेश भी प्रा० पैं० में मिलते हैं। आगे चलकर नीतिपरक पद्यों की यही परंपरा रहीम, तुलसी, वृन्द आदि के दोहों तथा गिरधरदास और दीनदयाल के नीतिपरक एवं अन्योक्तिपरक पद्यों तक चली आई है। शांतरसपरक मुक्तकों की परंपरा भी यहाँ मिलती है। संसार की असारता का संकेत कर मन को पाप से हटाने की चेष्टा करता कवि बब्बर कहता है :—

अइचल जोव्वणदेहधणा, सिविअणसोअर बंधुजणा।
अवसउ कालपुरीगमणा, परिहर बब्बर पाप मणा ॥ ( २-१०१ )

भक्तिकालीन कविता में कबीर, सूर, तुलसी आदि ने संसार की असारता तथा मन की चंचलता का स्थान स्थान पर संकेत किया है किंतु दर्बारी कवि बब्बर तथा इन भक्त कवियों की इस तरह की भावनाओं में कृत्रिमता तथा स्वाभाविकता की पहचान मजे से की जा सकती है।

§ १८. ( २ ) स्तोत्र मुक्तक—स्तोत्र मुक्तकों की परंपरा वैसे तो वैदिक सूक्तों तक में ढूँढी जा सकती है, किंतु साकारोपासना से संबद्ध स्तोत्र मुक्तक साहित्यिक संस्कृत की ही देन हैं। बाण का 'चंडी-

---

१. H. D. Velankar: Chhandonusasana of Hemacandra J. B. R. A. S. vol. 19 ( 1943) P. 68.

शतक', मयूर का 'सूर्यशतक', जैन कवि मानतुंग का 'भक्तामरस्तोत्र' शंकराचार्य की 'सौंदर्यलहरी' प्रसिद्ध स्तोत्र काव्य हैं तथा संस्कृत के कई फुटकर स्तोत्र मुक्तक प्रसिद्ध हैं। प्राकृत-अपभ्रंश में भी ऐसे अनेक स्तोत्र मुक्तक लिखे गये होंगे। अपभ्रंश में तीर्थंकर नेमिनाथ तथा महावीर से संबद्ध अनेक स्तोत्र काव्य उपलब्ध हैं। प्रा० पैं० के स्तोत्र मुक्तक ब्राह्मण धर्म के देशी भाषा निबद्ध स्तोत्रों की परम्परा का संकेत करते हैं। इनमें देवी तथा शिव की स्तुति से संबंध पद्य संख्या में सबसे अधिक हैं। कृष्णस्तुति से संबंध रखनेवाले ३ पद्य मिलते हैं, तथा एक अतिरिक्त पद्य में कृष्ण द्वारा गोपी की छेड़खानी का संकेत भी मिलता है। एक एक पद्य राम (१.२११) तथा दशावतारों (२.२०७) की स्तुति से संबद्ध है। दशावतार स्तुति वाले पद्य पर जयदेव के गीत गोविंद का प्रभाव संकेतित किया जा चुका है। इन पद्यों को भक्तिकालीन भक्तिपरक रचनाओं का प्रारूप मानने की चेष्टा करना व्यर्थ ही होगा। वस्तुतः भक्ति-भावना को जन्म देने में जिन सामाजिक तत्त्वों का हाथ है, उनका हाथ इन पद्यों की रचना में सर्वथा नहीं जान पड़ता। ये रचनायें उन दर्बारी कवियों की है; जिन्हें 'भक्त' नहीं कहा जा सकता। वे केवल ब्राह्मणधर्मानुयायी कवि हैं, जो कभी कभी आस्तिकता की व्यंजना कराने के लिये तत्तत् देवी-देवता की स्तुति में एक आध पद्य गा उठते हैं। रीतिकालीन कवियों की तरह ये भी मुँह का जायका बदलने के लिये कभी कभी भक्ति-श्रद्धा की बातें करने वाले भर हैं।

§ १९ (३) राजप्रशस्ति मुक्तक :—भारतीय साहित्य में राज प्रशस्ति मुक्तकों की शुरूआत वेदों तक ढूँढ़ी जा सकती है। ऋग्वेद के 'नाराशंसी' एवं 'दानस्तुतियों' को राजप्रशस्ति काव्य माना जाता है। पाश्चात्य विद्वानों के मतानुसार ये दानस्तुतियाँ किन्हीं ऐतिहासिक राजाओं के दान से संतुष्ट ऋषियों की रचनायें हैं किंतु पं० बलदेव उपाध्याय इन्हें किसी व्यक्ति विशेष की स्तुतियाँ नहीं मानते। उपाध्याय जी ने यह भी संकेत किया है कि ये दानस्तुतियाँ वस्तुतः दानस्तुतियाँ न होकर, उनका केवल आभास-मात्र है।[1] साहित्यिक संस्कृत में राजस्तुतिपरक मुक्तकों की परम्परा का आरंभ

---

१. पं० बलदेव उपाध्यायः वैदिक साहित्य पृ० ११२।

शिलालेखों में देखा जाता है। रुद्रदामन् और समुद्रगुप्त के शिलालेखों में उनकी वीरता तथा उदारता का वर्णन पाया जाता है। कालिदास के बहुत पहले ही यह साहित्यिक शैली परिपक्व हो चुकी थी। हरिषेण और वातास भट्टि के राजप्रशस्तिपरक काव्य इसके प्रमाण हैं। यहाँ तक कि कालिदास के इन्दुमतीस्वयंवर संबंधी राजस्तुति-पद्यों पर भी इसका प्रभाव है। संस्कृत के सुभाषितों में अनेकों राजस्तुतिपरक पद्य प्रसिद्ध हैं तथा सुभाषित ग्रंथों में इनका संग्रह पाया जाता है। संस्कृत के परवर्ती नाटकों, महाकाव्यों तक में ऐसे पद्यों की छौंक मिलती है, जो मूलतः मुक्तक रूप में किसी न किसी आश्रयदाता राजा की स्तुति में लिखे गये थे। समासांत-पदावली में निबद्ध इन पद्यों में प्रायः राजा की युद्धवीरता या दानवीरता की गाथा पाई जाती है। मुरारि के 'अनर्घराघव' नाटक के इस पद्य पर इस शैली का पर्याप्त प्रभाव देखा जा सकता है :—

नमन्नृपतिमण्डलीमुकुटचन्द्रिकादुर्दिन-
स्फुरच्चरणपल्लवप्रतिपदीकृतोःसंपदा ।
अनेन समजेतरां तुरगमेधमुक्तभ्रम-
त्तुरंगखुरचन्द्रकप्रकरदन्तुरा मेदिनी ॥ ( १-२४ )

जिन दिनों प्रा० पैं० में संकेतित यशस्वी कवि विद्याधर काशीश्वर की वीरता का वर्णन कर रहे थे, उन्हीं दिनों नैषधीयचरित के पंडित कवि श्रीहर्ष भी काशीश्वर की अश्वसेना के करिश्मे की दाद दे रहे थे :—

एतद्बलैः क्षणिकतामपि भूखुराग्र-
स्पर्शायुषां रयरसादसमापयद्भिः ।
इक्पेयकेवलनभःक्रमणप्रवाहै-
र्वाहैरलुप्यत सहस्रदृगर्वगर्वः ॥ ( नैषधीय ११. १२७ )

प्राकृत के फुटकर राजप्रशस्ति मुक्तक बहुत कम मिलते हैं। वाक्पतिराज ने 'गउडवहो' में अपने आश्रयदाता की कीर्ति का गान किया है। अपभ्रंश में आभीरों के शौर्योन्मद जीवन ने शौर्य-संबंधी मुक्तक परंपरा को जन्म दिया, जिनमें कहीं २ शौर्य और प्रणय दोनों की धूपछाहीं एक साथ देखने को मिल जाती हैं। प्रा० पैं० में अनेकों राजप्रशस्तिपरक पद्य मिलते हैं। कर्ण, काशीश्वर, हम्मीर, साहसांक,

तथा मंत्रिवर चंडेश्वर की वीरता एवं उदारता के पद्य संस्कृत की तत् काव्य-परंपरा से पर्याप्त प्रभावित हैं।

'भंजिअ मलअ चोलवइ णिवलिअ गंजिअ गुज्जरा,
मालवराअ मलअगिरि लुक्किअ परिहरि कुंजरा।
खुरासाण खुहिअ रण महँ लंघिअ मुहिअ साअरा,
हम्मीर चलिअ हारव पलिअ रिउगणह काअरा॥ (१. १५१)

× × ×

खुर खुर खुदि खुदि महि घघर रव
कलइ णणगिदि करि तुरअ चले,
टटटगिदि पलइ टपु धसइ धरणि
धर चकमक कर बहु दिसि चमले॥

चलु दमकि दमकि दलु चल पाइक्क
धुलकि धुलकि करिवर ललिआ,
वर मणुसअल करइ विपख हिअअ
सल हमिर वीर जब रण चलिआ॥ (१. २०४)

प्राकृतपैंगलम् के इन्हीं राजस्तुतिपरक पद्यों की परंपरा रीतिकाल में भी चलती रही है। एक ओर इस परंपरा का विकास चारणों के डिंगलगीतों में, दूसरी ओर भूषण, मतिराम, पद्माकर के राजस्तुतिपरक कवित्तों में, तीसरी ओर 'पृथ्वीराजरासो', सूदनकृत 'सुजानचरित्र' जैसे वीररसात्मक प्रबंधकाव्यों में पाई जाती है।

§२० (४) शृंगारी मुक्तक:—शृंगारी मुक्तक काव्य-परम्परा का उदय सर्वप्रथम प्राकृत में दिखाई पड़ता है। हाल की 'गाहासत्तसई' में उपलब्ध गाथायें भारतीय साहित्य के पहले शृंगारी मुक्तक हैं। इन्हीं की प्रेरणा से संस्कृत साहित्य में भी शृंगारी मुक्तक परम्परा चल पड़ी और भर्तृहरि, अमरुक, तथा अन्यान्य परवर्ती कवियों की मुक्तक कृतियाँ आईं। जैसा कि कहा जाता है हाल की गाथायें सर्वप्रथम हमारे समक्ष "सेक्यूलर पोयट्री" का रूप उपस्थित करती हैं। गाथासप्तशती में ग्रामीण जीवन के सरस चित्र देखने को मिलते हैं। कृषक और कृषकवनिता, गोप और गोपियों का जीवन, खेतों की रखवाली करती शालिवधुएँ, धान कूटती ग्रामीण नारी के चित्र लोकजीवन का वातावरण निर्मित कर देते हैं। किंतु इससे भी बढ़कर गाथासप्तशती की गाथाओं

में प्रेम के विविध पक्षों के चित्र देखने को मिलते हैं। विवाहित दम्पती के संयोग तथा वियोग के धूपछाहीं चित्रों के अलावा यहाँ उन्मुक्त प्रणय के चित्र भी हैं, जिनमें से कुछ में कहीं कहीं उच्छृंखलता भी दिखलाई पड़ती है। सहेट की ओर जाती परकीया, गुप्त संकेत करती स्वयंदूती, उपनायक के साथ रतिव्यापार में रत नायिका को सचेत करती सखी या दूती के चित्र रीतिकालीन हिंदी कविता के आदिस्रोत हैं। इन प्रणय चित्रों के परिपार्श्व के रूप में विविध प्राकृतिक दृश्यों तथा ऋतुओं का वर्णन कर गाथाकार ने नायक या नायिका के मनोभावों की अपूर्व व्यंजना कराई है। आकाश में घिरे बादलों (उन्नत पयोधर) को दिखाती स्वयंदूती किसी पथिक को बिना बिछौने वाले पथरीले गाँव में रुकने को कहती अपनी प्रणयाभिलाषा व्यंजित कर रही है।

पंथिअ ण एत्थ सत्थरमत्थि मणं पत्थरत्थले गामे।
उणअपओहरं पेक्खिऊण जइ वससि ता वससु॥

अन्यत्र शेफालिका कुंज में रतिव्यापार में संलग्न कणद्वलया परकीया हालिकस्नुषा को सचेत करती सखी इशारा कर रही है कि चूड़ियों की झनकार न करे, कहीं ससुर न सुन लें।

उच्चिणसु पडिअकुसुमं मा धुण सेहालिअं हलिअसुण्हे।
अह ते विसमविरावो ससुरेण सुओ वलअसद्दो।

इसी तरह के अनेकों चित्रों की गूँज अमरुक, शीलाभट्टारिका, गोवर्धन, जयदेव आदि के मुक्तक काव्यों में भी सुनाई पड़ती है।

अमरुक के मुक्तक संस्कृत शृंगारी मुक्तकों के मणिदीप हैं, जिन्होंने भावी मुक्तक कवियों का मार्गदर्शन किया है। शृंगार के विविध पक्षों को चित्रित करने में अमरुक की तूलिका अपना सानी नहीं रखती और उसके चित्रों का बिना तड़क भड़क वाला, किंतु अत्यधिक प्रभावशाली रंग-रस, उसकी रेखाओं की बारीकी और भंगिमा अमरुक के कारुवर की कलाविदग्धता का सफल प्रमाण है। अनुभाव, सात्त्विक भाव और संचारी भाव के चित्रण में अमरुक सिद्धहस्त हैं, और नखशिखवर्णन के लिए पर्याप्त क्षेत्र न होने पर भी नायिका के सौंदर्य को एक-दो रेखायें ही उसके लावण्य की व्यंजना कराने में पूर्णतः समर्थ दिखाई पड़ती है। अमरुक ने आने वाले कई शृंगारी मुक्तक कवियों और कवयित्रियों को प्रभावित किया है। शृङ्गार के उद्दीपन विभाव के रूप में रतिरस-

ग्लानि का अपहरण करते वसन्त-वायु का निम्न वर्णन अमरुक की कुशल चित्रकारिता का प्रमाण है :—

रामाणां रमणीयवक्त्रशशिनः स्वेदोदबिन्दुप्लुतो,
व्यालोलालकवल्लरीं प्रचलयन् धुन्वन्नितम्बाम्बराम् ।
प्रातर्वाति मधौ प्रकामविकसद्राजीवराजीरजो-
जालामोदमनोहरो रतिरसग्लानिं हरन्मारुतः ॥

अपभ्रंश साहित्य में शृङ्गारी मुक्तकों की एक और परम्परा देखने को मिलती है। वैसे तो अपभ्रंश शृङ्गारी मुक्तकों के चिह्न कालिदास के 'विक्रमोर्वशीय' में पुरूरवा की विरहोक्तियों में ही मिल जाते हैं, किन्तु हेमचन्द्र के व्याकरण में उद्धृत शृङ्गारी मुक्तकों में सर्वथा भिन्न वातावरण है। पुरूरवा के मुक्तकों में टीस, वेदना और पीड़ा की कसक है, हेमचन्द्र वाले दोहों में शौर्य का ज्वलन्त तेज, हँसी खुशी मिलते युवक प्रेमियों का उल्लास, एक दूसरे से बिछुड़ते प्राणियों की वेदना के विविध चित्र हैं। हेमचन्द्र के इन दोहों में, जिन्हें व्याकरण की शाणपर तराशकर उन्होंने हमारे सामने रखा है, हमें हेमचन्द्र के समय के गुजरात और राजस्थान का लोकजीवन तरलित मिलता है। इन दोहों में एक ओर यहाँ के जीवन का वीरतापूर्ण चित्र मिलता है, दूसरी ओर लोक जीवन की सरस शृङ्गारी झाँकी। इसमें प्रणय के भोलेपन और शौर्य की प्रौढि की द्वाभा दिखाई देती है। हेमचन्द्र के द्वारा पालिश किये हुए रत्नों का पानिप अनूठा है, पर कल्पना करना असंगत न होगा कि लोकजीवन के कलकंठ की खान से निकली इन मणियों का असली लावण्य कैसा रहा होगा। यहाँ रमणी का विरह में कुम्हलाने वाला या संयोग की कसौटी पर कनकरेखा की तरह दमक उठनेवाला रूप[1] ही नहीं मिलता, उसका वह सगर्व चित्र भी दिखाई पड़ता है, जहाँ वह प्रिय की वीरता से हर्षित होती चित्रित की गई है। अन्यत्र वर्षाऋतु के परिपार्श्व में प्रवत्स्यत्पतिका नायिका की विरह-वेदना का मार्मिक चित्र सिर्फ एक दो रेखाओं के द्वारा ही व्यंजित किया गया है।

"हिअइ खुडुक्कइ गोरडी गयणि घुडुक्कइ मेहु ।
वासा-रत्ति पवासुअहं विसमा संकडु एहु ॥"

---

१. ढोला सामला धण चम्पावण्णी ।
णाइ सुवण्णरेह कसवट्टइ दिण्णी ॥ (हेम० प्रा० व्या० ८.४.३३०)

"गोरी ( नायिका ) के हृदय में पीड़ा हो रही है; आकाश में बादल गड़गड़ा रहे हैं; वर्षा की रात में विदेश जाने के लिए प्रस्तुत प्रवासियों के लिये निःसन्देह यह बहुत बड़ा संकट है।"

हेमचन्द्र के 'छन्दोनुशासन' के अपभ्रंश छन्दःप्रकरण में अनेक शृङ्गारी ऋतुवर्णनपरक पद्य उद्धृत हैं। इनके विषय में यह अनुमान होता है कि ये रचनायें तत्तत् छन्दों के लक्षणानुसार स्वयं हेमचन्द्र ने ही निबद्ध किये हैं।

प्रा० पैं० में शृङ्गारी मुक्तकों की संख्या पर्याप्त है, जिसके अंगभूत ऋतुवर्णनपरक पद्य भी हैं। नायिका के सौंदर्य का वर्णन करते तथा उसे मनाते विट, नायक के समीप नायिका को अभिसरणार्थ फुसलाती सखी या दूती, वसंत के उद्दीपन का वर्णन कर कामक्रीडा के लिये नायिका को तैयार करते नायक, बादलों की गरज सुनकर दुखी होती प्रोषितपतिका या किसी उपनायक को लाने के लिये सखी को संकेत करती कुलटा के कई चित्र यहाँ देखने को मिल जायँगे। वसंत ऋतु की असह्यता का वर्णन करती एक विरहिणी कहती है:—

फुल्लिअ महु भमर बहु रअणिपहु
किरण लहु अवअरु वसंत।
मलयगिरि कुहर धरि पवण वह
सहब कह सुण सहि णिअल णहि कंत॥ (१.१६२)

अन्यत्र अन्य प्रोषितपतिका वर्षाऋतु की भयावहता का संकेत करती है:—

णच्चइ चंचल विज्जुलिआ सहि जाणए,
मम्मह खग्ग किणीसइ जलहरसाणए।
फुल्ल कलंबअ अंबर डंबर दीसए,
पाउस पाउ घणाघण सुमुहि वरीसए॥ (१.१८८)

एक स्थान पर स्वयंदूती की रमणेच्छा की व्यञ्जना पाई जाती है, जो पथिक को ग्रीष्मकालीन मध्याह्न में विश्राम करने का आमंत्रण करती कह रही है:—

तरुण तरणि तवइ धरणि पवण वह खरा,
लग णहि जल बड मरुथल जणजिअणहरा।

विसइ चलइ हिअअ डुलइ हम इकलि वहू
घर णहि पिअ सुणहि पहिअ मग इच्छइ कहू ॥ ( १.१९६ )

कहने का तात्पर्य यह है कि प्रा० पैं० में उद्धृत इन अनेक शृंगारी मुक्तकों की परम्परा हमें विद्यापति के पदों में भी मिलती है, जिन पर वैसे जयदेव के गीतगोविन्द का भी पर्याप्त प्रभाव है। विद्यापति के कई पदों की भाव-व्यंजना प्रा० पैं० के मुक्तक पद्यों की भाव-व्यंजना के समानान्तर देखी जा सकती है। प्रा० पैं० के २.१९७, २.२०३ जैसे मुक्तक पद्यों की शब्द-योजना तक की गूँज विद्यापति के कुछ पदों में मिल जायगी। शृंगारी मुक्तकों की यही परम्परा आगे चलकर रीतिकालीन कविता में उपलब्ध होती है।

## प्रा० पैं० के पद्यों की अभिव्यंजना शैली :—

§. २१. पुरानी पश्चिमी हिंदी काव्य की प्राचीन कृतियाँ होने पर भी प्रा० पैं० के मुक्तकों के पीछे साहित्यिक परंपरा की एक महती पृष्ठभूमि विद्यमान है, इसका संकेत अभी हाल किया जा चुका है। यही कारण है कि भले ही इस काल की हिंदी कुछ उबड़-खाबड़ जरूर लगे, भाव-व्यंजना सशक्त है तथा कला-पक्ष को भी बिलकुल कमजोर नहीं कहा जा सकता, यद्यपि इन पद्यों की अभिव्यंजना शैली, प्रतीकों उपमाओं, रूपकों और उत्प्रेक्षाओं में कोई मौलिकता न मिले। इन पद्यों के पीछे खास तौर पर संस्कृत साहित्यकी तत्तत् मुक्तक परंपरा का खास हाथ रहा है, और अभिव्यंजना एवं शैली-शिल्प की दृष्टि से ये कमोबेश उसी साँचे में ढले हुए हैं। वीररसात्मक पद्यों की अभिव्यंजना-शैली ठीक वही है, जो बाद में विद्यापति की कीर्तिलता में भी दिखाई पड़ती है। उदाहरण के लिए हम दो समानांतर पद्यों को उद्धृत कर रहे हैं :—

( १ ) अहि ललइ महि चलइ गिरि खसइ हर खलइ,
ससि घुमइ अमिअ वमइ मुअल जिवि उट्ठइ।
पुणु धसइ पुणु खसइ पुणु ललइ पुणु घुमइ,
पुणु वमइ जिविअ विविह परि समर दिट्ठए ॥ (प्रा० पैं० १.१६०)

× × ×

गिरि टरइ महि पडइ नाग मन कंपिआ,
तरणि रथ गगन पथ धूलि भरे झंपिआ ॥ (कीर्तिलता, तृतीय पल्लव)

( १ ) सम्मत्ता जोहा दुक्कंता विप्पक्खा मज्झे लुक्कंता।
णिक्कंता जंता धावंता जिब्भंता कित्ती पावंता ॥ (प्रा० पैं० २. ६०)

× × ×

हुंकारे वीरा गज्जन्ता पाइक्का चक्का भज्जन्ता।
धावन्ते धारा टुट्टन्ता सन्नाहा बाणे फुट्टन्ता ॥ (कीर्ति०, चतुर्थ पल्लव)

विद्यापति ने कीर्तिलता की रचना ठीक उसी साहित्यिक शैली में की थी, जिसकी परंपरा प्रा० पैं० के पद्यों में उपलब्ध है। इस प्रकार प्रा० पैं० के उदाहरण भाग के मुक्तक पद्यों का हिंदी साहित्य में अत्यधिक महत्त्व है, क्योंकि ये पद्य हिंदी के आदिकालीन परिनिष्ठित साहित्य का रूप उपस्थित करने में नाथपंथी अप्रमाणिक रचनाओं या संदिग्ध रासो-ग्रन्थों से कहीं अधिक सशक्त हैं।

---

# प्राकृतपैंगलम् का भाषाशास्त्रीय अनुशीलन

## प्राकृतपैंगलम् की पुरानी पश्चिमी हिन्दी

§ २२. हेमचन्द्र के द्वारा 'शब्दानुशासन' में जिस अपभ्रंश को परिनिष्ठित रूप दिया गया था, वह भले ही अपभ्रंश के कवियों के द्वारा सोलहवीं सदी के जैन चरितपुराण काव्यों तक अपनाई जाती रही हो, उसकी जीवन्तता हेमचन्द्र से भी लगभग सौ वर्ष पूर्व ही समाप्त हो गई थी। यशःकीर्ति तथा रइधू के परवर्ती जैन पुराण काव्य उस भाषा को पकड़े थे, जिसकी परिसमाप्ति की सूचना हेमचन्द्र का व्याकरण ही देता जान पड़ता है। शौरसेनी प्राकृत के प्रदेश में बोली जाने वाली अनेकानेक विभाषायें जो सांस्कृतिक तथा साहित्यिक दृष्टि से नागर अपभ्रंश के द्वारा अभिभूत थीं, समय पाकर उन्मुक्त हुईं और अपने अपने पैरों पर खड़ी हो गईं। गुजरात में बोली जाने वाली विभाषा ने, जो मारवाड़ में बोली जानेवाली विभाषा से घनिष्ठतया संबद्ध थी, परवर्ती काल में गुजराती रूप धारण किया। इसी तरह मध्यदेश के तत्तत् वैभाषिक क्षेत्र ने क्रमशः मारवाड़ी (पश्चिमी राजस्थानी), पूर्वी राजस्थानी (हाड़ौती-जैपुरी), खड़ी बोली, व्रजभाषा, कन्नौजी, बुन्देली, आवन्ती (मालवी) को जन्म दिया। इन सभी वैभाषिक क्षेत्रों की निजी विशेषतायें संभवतः प्राकृत-काल और अपभ्रंश-काल में भी मौजूद थीं, किन्तु आज प्रत्येक वैभाषिक प्रवृत्ति के साहित्य के अभाव में हम कह नहीं सकते कि तत्तत् वर्ग की तत्कालीन भेदक प्रवृत्तियाँ क्या थीं। जब हम यह कहते हैं कि सौराष्ट्र से लेकर अन्तर्वेद तक, स्थाण्वीश्वर से लेकर नर्मदा तक समग्र प्रदेश शौरसेनी प्राकृत या परवर्ती काल में नागर अपभ्रंश का क्षेत्र था, तो हमें इस उक्ति को अक्षरशः इसी अर्थ में न लेना होगा। ऐसी मान्यता भाषावैज्ञानिक दृष्टि से भ्रांत धारणा को ही जन्म देगी। तत्तत् जानपदीय बोलियों का निजी अस्तित्व प्राचीन काल में भी था और जब हम गाथासप्तशती की प्राकृत, विक्रमोर्वशीय की अपभ्रंश, हेमचन्द्र की नागर अपभ्रंश, संदेशरासक की गुर्जर अपभ्रंश, प्राकृतपैंगलम् या कीर्तिलता की पुरानी हिंदी (अवहट्ठ), और कान्हडदेप्रबंध की जूनी राजस्थानी (या जूनी गुजराती) की बात करते हैं, तो हम भाषा के उस रूप का संकेत करते हैं, जो तत्तत् काल की साहित्यिक पद्य-शैली से अधिक संबद्ध है, भाषा के कथ्य रूप से कम। वैसे उक्तिव्यक्ति जैसे पुरानी

पूरबी हिंदी या मुग्धावबोध औक्तिक जैसे पुरानी राजस्थानी-गुजराती के औक्तिक ग्रन्थों से निःसंदेह उस समय की कथ्य भाषा पर पूर्ण प्रकाश पड़ता है। प्राकृतपैंगलम् की पुरानी हिंदी के संबंध में भी यह संकेत कर देना आवश्यक होगा कि ऐसी भाषा ११ वीं शती से लेकर १४ वीं शती तक, जिस काल की रचनायें इस ग्रंथ में संकलित हैं, कभी भी कथ्य रूप में प्रचलित नहीं रही होगी। फिर भी प्राकृत-पैंगलम् की इस साहित्यिक 'खिचड़ी' भाषा-शैली में कई ऐसे तत्त्व मिल जायँगे, जो उस काल की कथ्य भाषा की अनेक विशेषताओं का संकेत कर सकते हैं।

§ २३. प्राकृतपैंगलम् के मुक्तक काव्यों की भाषा-शैली उस युग के भाषा तत्त्वों का संकेत दे सकती है, जब अपभ्रंशकालीन मध्यदेशीय विभाषाओं में कतिपय ध्वन्यात्मक तथा आकृतिगत परिवर्तन हो चुके थे, पर उसका पूरी तरह इतना गुणात्मक परिवर्तन न हो पाया था कि वह स्पष्ट रूप में सूर की ब्रजभाषा या परवर्ती पूरबी राजस्थानी के समग्र लक्षणों से विभूषित हो। वस्तुतः इसमें संक्रांतिकालीन भाषा की गतिविधि के वे रूप मिलते हैं, जब मध्यकालीन भारतीय आर्य भाषा आधुनिक आर्य भाषा बनने के लिये केंचुली बदल रही है, पूरी तरह उसने पुरानी केंचुली को हटाया नहीं है, पर कुछ स्थानों पर वह हटाई भी जा चुकी है। यह भाषाशैली उस दशा का संकेत करने में समर्थ है, जब भाषा की तत् दशा में मात्रात्मक परिवर्तन हो रहा था, वह मेंढक की कुदान के पहले साँप की तरह आगे की ओर रेंग रही थी। वस्तुतः हेमचन्द्र से कुछ पहले ही नागर या शौरसेनी अपभ्रंश क्षेत्र की विभाषायें नवीन भूमिका में अवतरित होने की तैयारी कर रही थीं। वे अब बिलकुल नये रूप में आना चाहती थीं, नई आवश्यकताओं के अनुरूप, नये परिधान और नये पात्र का रूप धारण करके। हेमचन्द्र के समय की कथ्य भाषा ठीक वही नहीं रही थी जो हमें शब्दानुशासन के अष्टम अध्याय के 'दूहों' में मिलती है।[1] उस समय की बोलचाल की भाषा का व्यवहृत रूप न लेकर हेमचंद्र ने

---

१. Dr. Tessitori: Notes on O. W. R. ( Indian Antiquary Fab. 1914, P. 24 ). तथा N. B. Divatia: Gujarati Language & Literature vol. II P. 2.

अपभ्रंश के परिनिष्ठित रूप का ही व्याकरण उपस्थित किया है।[1] पर वैयाकरणों के बाँध बाँध देने पर भी कथ्य भाषा की स्वाभाविक निःसरणशीलता अपने लिये समुचित परीवाह मार्ग ढूँढ ही लेती है। वह परिनिष्ठित अपभ्रंश के नियमों की चहारदीवारी में बँधी नहीं रह पाती और आगे बढ़कर उसने अपने को शाखा-प्रशाखा में विभक्त कर जनजीवन की भाषाभूमि को उर्वर बना दिया और वह फिर भी बहती रही। उसने संस्कृत और प्राकृत की जटिल पार्वत्य पद्धति छोड़ी। अपभ्रंश में उसे स्वतंत्र समतल भूमि के कुछ कुछ दर्शन होने लगे पर उसके बाद तो उसे ऐसे चौरस मैदान में पहुँचना था जहाँ वक्रगति की अपेक्षा सरल गति अधिक हो।

"संस्कृत की सुप् तथा तिङ् विभक्तियाँ प्राकृत में सरल हो गईं, द्विवचन इतना घिसा कि उसका चिह्न ही मिट गया और परस्मैपद आत्मनेपद का भेद जाता रहा। उच्चारण-सौकर्य के कारण वैदिक संस्कृत की जटिल ध्वनियाँ प्राकृत के साँचे में ढलकर बिलकुल नये रूप की हो गईं। सोना वही था, पर उसे गलाकर नया रूप दे दिया गया। वैदिक संस्कृत के अनेक लकार सिमटकर केवल वर्तमान, भविष्यत्, आज्ञा और विधि ही रह गए। भूत के लिये निष्ठा प्रत्यय के विकसित रूपों का प्रयोग चल पड़ा। अपभ्रंश में आकर ध्वनियों में विशेष परिवर्तन न हुआ पर सुप् तथा तिङ् विभक्तियाँ बदलकर नये रूप में आईं और नपुंसक लिंग अपने भावी लोप के संकेत देने लगा। अपभ्रंश में नपुंसक लिंग था पर उसका प्रयोग कम होने लगा था। इतना ही नहीं, अपभ्रंश ने ही वैदिक संस्कृत से चली आती हुई सुप् प्रत्ययों की परंपरा को भी पहली बार झकझोर डाला। यद्यपि उसने स्वयं इस परंपरा को पूरी तरह समाप्त नहीं किया, फिर भी वह परसर्गों के प्रयोग के वे पदचिह्न छोड़ गई जिनपर चलकर उसकी अगली पीढ़ी ने सुप् विभक्तियों के जुए को अपने कंधे से उतार फेंका और उन्मुक्त वातावरण की साँस ली। ठेठ प्रातिपदिक रूपों का प्रयोग धड़ल्ले से चल पड़ा और उनके साथ ही परसर्गों की संपत्ति ऋद्ध से ऋद्धतर होने लगी जो किन्हीं सुप् चिह्नों के अवशेष, क्रियाविशेषणीभूत अव्यय,

---

१. हेमचन्द्र ने शब्दानुशासन की रचना ११४२ ई० ( ११६८ वि० सं० ) में की थी।

संबंधबोधक अव्यय, या संस्कृत के कर्मप्रवचनीय, अथच उपसर्गों या अन्य नामशब्दों का आधार लेकर आने लगे। परसर्गों के प्रयोग और शुद्ध प्रातिपदिक रूपों के प्रचलन के कारण नव्य भाषाओं की वाक्य-रचना एक निश्चित पद्धति को अपनाने के लिये बाध्य की गई, उसमें संस्कृत की सी वाक्यरचनात्मक स्वतंत्रता नहीं रह सकी"।[1] संक्षेप में, पुरानी हिंदी की गतिविधि की यही कहानी है।

## मध्यकालीन भारतीय आर्य भाषा

§ २४. वैदिक संस्कृत या छान्दस् भाषा का जो रूप हमें ऋग्वेद संहिता तथा अथर्ववेद संहिता में और बाद के ब्राह्मण ग्रन्थों में मिलता है, उससे स्पष्ट है कि वैदिक भाषा स्वयं कतिपय विभाषाओं में विभक्त रही होगी। कुछ विद्वानों की मान्यता तो यहाँ तक है कि ऋग्वेद की भाषा में प्रचलित जन-भाषा का नैसर्गिक रूप न मिलकर पुरोहित वर्ग की साधु भाषा का रूप ही मिलता है। अथर्ववेद की भाषा पर अवश्य जन-भाषा की छाप मालूम पड़ती है।[2] परवर्ती वैदिक काल में ही जन-भाषा अनार्य भाषाओं—मुण्डा तथा द्राविड़ भाषाओं—से प्रभावित हुई तथा प्राकृत भाषाओं की विशेषताएँ यास्क से कुछ पहले ही जन-भाषा में शुरू हो गई होंगी। प्राकृतों का स्पष्ट नामकरण यद्यपि वररुचि के 'प्राकृतप्रकाश' से पुराना नहीं है, किन्तु वररुचि के समय तक मध्यकालीन भारतीय आर्य भाषायें पूर्णतः प्रौढ हो चुकी थीं, यहाँ तक कि उनमें से कुछ में साहित्यिक रचनायें भी होने लगी थीं। 'प्राकृतप्रकाश' में शौरसेनी, महाराष्ट्री, मागधी तथा पैशाची इन चार ही प्राकृतों का जिक्र मिलता है। बाद के वैयाकरणों ने षड्-भाषा वर्ग में अर्धमागधी तथा अपभ्रंश को भी शामिल किया और शकारी, आवन्ती, चाण्डाली, आभीरी जैसी विभाषाओं की भी तालिका दी, लेकिन उस समय की समस्त वैभाषिक प्रवृत्तियों का आलेखन हमें उपलब्ध नहीं। निःसंदेह वैयाकरणों के द्वारा परिगणित प्राकृतों के अतिरिक्त अनेक मध्यवर्ती प्राकृतें भी रही होंगी, जो साहित्यिक स्तर तक न उठ पाई हों। कहना न होगा, जब अर्धमागधी

---

१. डा० भोलाशंकर व्यास : हिंदी साहित्य का बृहत् इतिहास।
( द्वितीय खंड )—साहित्यिक आधार तथा परंपरा, पृ० ३६४-६५।

२. डा० प्रबोध बेचरदास पंडित : प्राकृत भाषा पृ० १३।

तथा पालि क्रमशः जैन एवं बौद्ध धर्म के द्वारा धार्मिक साहित्य की भाषा के रूप में अपनाई गई, तो वे किसी खास प्रदेश की जनभाषा अवश्य रही होंगी, किंतु धीरे धीरे उनमें परिनिष्ठितता बढ़ती गई। 'पालि' जो वस्तुतः मध्यदेश की भाषा या पुरानी शौरसेनी की नींव पर बनी थी, अनेक वैभाषिक तत्वों की छौंक डाल कर 'खिचड़ी भाषा बन बैठी और आज भी कुछ लोग 'पालि' को मागधी का ही विकास मानने की भ्रांत धारणा से आक्रांत दिखाई पड़ते हैं। श्री नरूला ने ठीक ही कहा है :—"इस प्रकार प्राकृत भाषाएँ जो अपने आदिकाल में, जब वे बौद्ध और जैन धर्मों के साथ अस्तित्व में आईं आम बोलचाल की भाषाएँ न होने पर भी उसके बहुत सन्निकट थी। किंतु नैकट्य क्रमशः कम होता गया और वे जन-भाषाओं से दूर हटतीं-हटतीं धीरे-धीरे प्रामाणिक संस्कृत सी कृत्रिम बन गई।"[1] वस्तुतः संस्कृत ने साहित्यिक प्राकृतों को भी परिनिष्ठिता के साँचे में जकड़ दिया था, वे शिष्ट भाषायें बन गई थीं। जैसा कि डा० पंडित ने लिखा है :—"इससे अनुमान तो यही होता है कि भारत के साहित्यिक प्राकृत प्रधानतया रूढिचुस्त (Conventional) थे, वैयाकरणों के विधि-विधान से ही लिखे जाते थे, और संस्कृत को आदर्श रखकर केवल शिष्टस्वरूप में लिखे जाते थे, किंतु संस्कृत के प्रभाव से दूर जो प्राकृत लिखे गये वे अधिक विकासशील थे।"[2] हाल की गाथाओं, प्रवरसेन के सेतुबंध, वाक्पतिराज के गउडवहो, राजशेखर की कर्पूर-मंजरी या अन्यान्य परवर्ती नाटकों की प्राकृतें बोलचाल की भाषा का संकेत नहीं करतीं, वे पंडितों की शिष्ट प्राकृतें ही हैं, इसमें हर्गिज संदेह नहीं।

§ २५. अपभ्रंश की उकार-बहुला प्रवृत्ति ही नहीं, उसकी साहित्यिक छन्दःपरम्परा का भी सर्वप्रथम दर्शन कालिदास के 'विक्रमोर्वशीय' के चतुर्थ अंक के कतिपय पद्यों में होता है। भाषाशास्त्रीय इतिहास में उत्तर मध्यकालीन भारतीय आर्य भाषा (Later Middle Indo-Aryen) की शुरूआत हमें कालिदास से ही माननी होगी, वैसे मोटे तौर पर यह युग ईसा की छठी सदी से माना जाता है। कालिदास

---

१. शमशेरसिंह नरूलाः हिंदी और प्रादेशिक भाषाओं का वैज्ञानिक इतिहास पृ० ५७.

२. डा० प्र० बे० पंडित : प्राकृत भाषा पृ० २४.

के 'विक्रमोर्वशीय' के अपभ्रंश पद्य दरअसल बाद के प्रक्षेप न हो कर उसी काल के जान पड़ते हैं।[1] परवर्ती प्राकृत काल की मध्यदेशीय विभाषाओं में अपभ्रंशगत विशिष्टताओं का कारण आभीरों और गुर्जरों का सौराष्ट्र, मालवा, राजस्थान तथा पश्चिमी उत्तरप्रदेश में आ बसना माना जाता है। दण्डी ने काव्यादर्श में अपभ्रंश को इन्हीं की भाषा मानते कहा था :—"आभीरादिगिरः काव्येष्वपभ्रंश इति स्मृताः"।[2] ईसवी दूसरी तथा तीसरी सदी में आभीरों ने सामंती समाज में भी महत्त्वपूर्ण स्थान बना लिया था। काठियावाड़ से प्राप्त १८१ ई० की राजाज्ञा में आभीर सेनापति रुद्रभूति का उल्लेख है। मृच्छकटिक के राजा पालक तथा गोपालदारक को कुछ विद्वानों ने आभीर ही माना है। वैसे मृच्छकटिक का रचनाकाल अनिश्चित-सा है; फिर भी ऐसा मालूम होता है कि मृच्छकटिक गुप्तोत्तर किंतु प्राक्-हर्ष काल ( छठी शती पूर्वार्द्ध ) की रचना है। इस समय तक समस्त मध्यदेश में आभीरों का काफी प्रभुत्व हो चुका था। आभीरों की भाषा का न केवल गुजराती, राजस्थानी विभाषाओं पर ही प्रभाव पड़ा, अपितु पहाड़ी इलाके की विभाषायें और अधिक प्रभावित हुईं।[3] कहा जाता है कि ये आभीर जातियाँ ही, जिनमें पिछले दिनों शकों, गुर्जरों और हूणों का भी संमिश्रण हो गया था, मध्ययुग के शक्तिशाली राजपूतों के रूप में बदल गईं। "सातवीं शताब्दी के बाद जब इन सामन्तशाही रजवाड़ों का महत्त्व बढ़ा तब इनकी राजदरबार की भाषा, जो स्थानीय बोलचाल की भाषा से आभीर और गुर्जर बोलियों के मिश्रण से बनी थी, साहित्यिक भाषा में विकसित होने लगी।"[4] आगे चलकर मध्यदेशीय व्यापारी वर्ग ने भी इस साहित्यिक भाषा को विकसित तथा समृद्ध बनाने में प्रभूत योग दिया और अपभ्रंश एक तरह से जैन धर्म की धार्मिक भाषा बन बैठी।

---

१. डा० भोलाशंकर व्यासः हि० सा० बृ० इति० पृ० ३२६.

२. दण्डीः काव्यादर्श १.३६

३. Grierson : Pahari Languages. ( Indian Antiquary 1914 ).

४. शमशेरसिंह नरूलाः हिंदी और प्रादेशिक भाषाओं का वैज्ञानिक इतिहास पृ० ६० ।

§ २६. 'अपभ्रंश' भाषा के विषय में प्रायः भाषावैज्ञानिकों में दो मत प्रचलित हैं। पहला मत याकोबी, अल्सडोर्फ, कीथ आदि विद्वानों का है, जो यह मानते हैं कि अपभ्रंश कभी भी देशभाषा या जनभाषा नहीं रही है। यह वस्तुतः वह कृत्रिम साहित्यिक भाषा थी, जिसमें प्राकृत की साहित्यिक शैली के साथ साथ प्रचलित कथ्य भाषा के सुप् प्रत्ययों, सर्वनाम शब्दों, अव्ययों आदि की छौंक डाली जाने लगी थी। कीथ के मतानुसार अपभ्रंश वस्तुतः प्राकृत के ही सरलीकरण का प्रयास है, जिसमें देश्य भाषा के व्याकरण के साथ-साथ प्राकृत की ही शब्दावली और कभी कभी प्राकृत विभक्तियों का भी प्रयोग मिलता है।[1] यद्यपि वे यह भी संकेत करते हैं कि म० भा० आ० तथा न० भा० आ० के बीच की कड़ी के रूप में इसका उपयोग मजे से किया जा सकता है और इस तरह प्राकृत से नव्य भारतीय आर्य भाषाओं ( हिंदी, मराठी, गुजराती, राजस्थानी आदि ) के रूप परिवर्तन को जानने के लिये इसका अनुपेक्षणीय महत्त्व है। डा० याकोबी भी अपभ्रंश को केवल काव्य भाषा ही घोषित करते हैं।[2]

दूसरा मत पिशेल, ग्रियर्सन, भण्डारकर, चाटुर्ज्या आदि भाषाशास्त्रियों का है। ये अपभ्रंश को वास्तविक देश्यभाषा मानते हैं। इन लोगों का यह मत है कि तत्तत् प्राकृत तथा तत्तत् नव्य भाषाओं के बीच की भाषाशास्त्रीय कड़ी यही अपभ्रंश है। हर प्राकृत को आज की नव्य भारतीय आर्य भाषा बनने के पहले अपभ्रंश की स्थिति से गुजरना पड़ा होगा। पिशेल ने इसीलिये शौरसेनी प्राकृत के परवर्ती रूप शौरसेनी-अपभ्रंश ( जिससे गुजराती, मारवाड़ी, हिंदी का विकास हुआ है ), महाराष्ट्री प्राकृत के परवर्ती रूप महाराष्ट्री अपभ्रंश ( जिससे मराठी का विकास हुआ है ) तथा मागधी प्राकृत के परवर्ती

---

१. Keith : History of Sanskrit Literature. pp. 32 ff.

२. "......that Ap. is a poetic speech, which has been formed from the literary Pkt., through the borrowing of inflexions, pronouns, adverbs etc., so also a limited portion of the existing vocables from the popular speech."

—Jacobi : Introduction to Bhavisattakaha § 12 ( Eng. Trans. )

रूप मागध-अपभ्रंश ( जिससे बिहार, असम, उड़ीसा तथा बंगाल की भाषाओं का विकास हुआ है ) की कल्पना की है।[1] पिशेलने 'अपभ्रंश' शब्द का प्रयोग दो अर्थों में माना है:—मुख्यतः यह भारतीय आर्य देशी भाषाओं के लिये प्रयुक्त होता है, गौण रूप से प्राकृत भाषाओं को ही उस विशिष्ट काव्य शैली के लिये भी जो देश्य विभाषाओं के मिश्रण से निर्मित हुई थी।[2] इस दृष्टि से पिशेल का मत विशेष वैज्ञानिक जान पड़ता है क्योंकि 'अपभ्रंश' का यह दुहरा अर्थ लिये बगैर हम भाषाशास्त्रीय अन्वेषण दिशा में भ्रांत मार्ग का आश्रय ले लेंगे। जब हम स्वयंभू, पुष्पदन्त, धनपाल या हेमचन्द्र की अपभ्रंश कृतियों का संकेत करते हुए उनकी अपभ्रंश भाषा का जिक्र करते हैं, तो यह कभी न भूलना होगा कि ऐसी भाषा कथ्य रूप में कहीं भी कभी भी प्रचलित नहीं रही है। उनमें प्रयुक्त भाषाशैली केवल काव्य तथा साहित्य की शैली रही है और वह स्वयंभू से लेकर रइधू तक, गुजरात से लेकर मान्यखेट तक ही नहीं, बल्कि नालन्दा तक एक-सी ही रही है। भले ही अपभ्रंश की रचनायें पूरब से मिले कण्ह और सरह के चर्यापद हों, विदर्भ से मिले पुराण काव्य हों, या गुजरात और राजस्थान से मिले जोइंदु और रामसिंह के दोहे या हेमचन्द्र के द्वारा उद्धृत दोहे हों, उनकी भाषा में कतिपय वैभाषिक छुटपुट नगण्य तत्त्वों के अलावा ऐसी खास विशेषतायें नहीं कि उन्हें वैज्ञानिक दृष्टि से पूरबी, दक्षिणी तथा पश्चिमी अपभ्रंश के खानों में रखा जा सके। डा० पंडित ने ठीक ही कहा है :—

"चौथी भूमिका के प्राकृत—अंतिम प्राकृत—को हम अपभ्रंश कहते हैं। यह साहित्यिक स्वरूप हमारी नव्य भारतीय आर्य भाषाओं का पुरोगामी साहित्य है। यह केवल साहित्यिक स्वरूप है, बोली भेद

---

१. Pischel : Prakrit Sprachen. § 5 ( Eng. Trans. )

२. Consequently it is the common name for all the Indian popular dialects, and only remotely does it signify particular form of the Prakrit dialects that were remodelled from the popular dialects to the status of literary language according the usual practice that obtained in Prakrit.

—ibid § 28.

अत्यंत न्यून प्रमाण में दृष्टिगोचर होते हैं। अधिकांश, पूर्व से पश्चिम तक एक ही शैली में लिखा गया यह केवल काव्य साहित्य है।"[1]

डा० गजानन वासुदेव टगारे ने अपभ्रंश की तीन विभाषायें मान ली है[2]—

( १ ) पश्चिमी अपभ्रंश:--कालिदास, जोइंदु, रामसिंह, धनपाल हरिभद्र, हेमचंद्र, सोमप्रभसूरि आदि की अपभ्रंश।

( २ ) दक्षिणी अपभ्रंश:—पुष्पदंत तथा कनकामर की अपभ्रंश।

( ३ ) पूर्वी अपभ्रंश:—कण्ह तथा सरह के चर्यापदों की अपभ्रंश। किंतु जैसा कि मैं अन्यत्र संकेत कर चुका हूँ, इन सभी की काव्यशैली एक-सी है।[3]

इतना होते हुए भी इसमें कोई संदेह नहीं कि उस काल की कथ्य भाषा में वैभाषिक प्रवृत्तियाँ अधिक रही होंगी। डा० टी० एन० दवे ने अपने एक महत्त्वपूर्ण निबंध में शौरसेनी प्राकृत की कथ्य अपभ्रंशों की परिकल्पना करते हुए चार अपभ्रंशों का संकेत किया है :—[4]

( १ ) नागर अपभ्रंश—पश्चिमी हिंदी विभाषायें,

( २ ) उपनागर अपभ्रंश—पंजाबी,

( ३ ) आवन्त्य अथवा गुर्जर अपभ्रंश—( १ ) राजस्थानी, ( २ ) गुजराती, ( ३ ) भीली तथा खानदेशी,

( ४ ) हिमाचल अपभ्रंश—( १ ) पश्चिमी पार्वत्य विभाषायें, ( २ ) केंद्रीय पार्वत्य विभाषायें, ( ३ ) नेपाली तथा भूटानी।

कहना न होगा, जिस तरह हेमचन्द्र की अपभ्रंश पश्चिमी अपभ्रंश के परिनिष्ठित तथा साहित्यिक शैली का निदर्शन उपस्थित करती है, वैसे ही प्राकृतपैंगलम् की भाषा उस साहित्यिक शैली का संकेत करती है, जिसका आधार डा० दवे की परवर्ती नागर अपभ्रंश या पुरानी

---

१. डा० प्र० बे० पंडितः प्राकृत भाषा पृ० ३७

२. Tagare : Historical Grammar of Apabhramsa. pp. 16, 18, 20.

३. दे० भोलाशंकर व्यासः हि० सा० बृ० इति० पृ० ३१७–१६

४. Dr. T. N. Dave : Principles to be followed in determining affinities of the Borderland dialects. ( Gujerat Research Society Journal, July 1950 )

पश्चिमी हिंदी है। आप चाहें तो इसे पुरानी व्रजभाषा भी कह सकते हैं। किंतु यह कभी न भूलना होगा कि यह भाषा-शैली केवल काव्यों की है, जो संभवतः ११ वीं सदी से लेकर १४ वीं सदी तक ( विद्यापति के समय तक ) हिंदी की आदिकालीन कृतियों में सर्वत्र समस्त मध्यदेश के परिनिष्ठित सामंती कवियों के द्वारा प्रयुक्त होती रहती है। इस भाषा में बोलचाल की भाषा के कई तत्त्व घुले-मिले जरूर मिलेंगे, लेकिन इसे ज्यों की त्यों बोल चाल की भाषा मान लेना खतरे से खाली नहीं।

## संक्रांतिकालीन भाषा और परवर्ती अपभ्रंशः—

§ २७. डा० याकोबी ने 'सनत्कुमारचरित' की भूमिका में दो प्रकार की अपभ्रंशों का जिक्र किया है:—उत्तरी अपभ्रंश ( नार्दर्न अपभ्रंश ) तथा गुर्जर या श्वेतांबर अपभ्रंश।[१] हरिभद्रसूरि के 'सनत्कुमारचरित' की अपभ्रंश को उन्होंने गुर्जर अपभ्रंश घोषित किया है तथा इसका एक रूप हमें हेमचन्द्रोत्तर कालीन अद्दहमाण के खण्डकाव्य 'संदेश-रासक' में भी मिलता है। गुर्जर अपभ्रंश में परिनिष्ठित अपभ्रंश की विशेषताओं —(१) म् > वँ (वँ), (२) आज्ञा प्रकार के इ, हि, उ तथा अ वाले रूप, (३) पूर्वकालिक क्रिया रूपों में इवि, अवि, एवि, एविणु, इ, अप्पि वाले रूप, तथा (४) भविष्यत् में स् एवं ह् वाले दोनों रूपों का अस्तित्व —के अतिरिक्त निम्न निजी विशेषतायें भी पाई जाती हैं:—

(१) पुल्लिंग अकारांत शब्दों के कर्ता रूपों में प्रातिपदिक या निर्विभक्तिक रूपों का प्रयोग,

(२) पुल्लिंग अकारांत शब्दों के करण ए० व० में इ तथा हि विभक्ति चिह्न वाले रूप,

(३) संबंध कारक के रूपों में पुलिंग में अह, अहा, इहि, उहु जैसे सावर्ण्यजनित विभक्तिचिह्नों का अस्तित्व,

( ४ ) जिणि, तिणि, इणि जैसे सर्वनाम रूप,

( ५ ) वर्तमान प्रथम पुरुष ब० व० में अइ तिङ् विभक्ति चिह्न।[१]

इतना ही नहीं, संदेशरासक में कुछ ऐसी भी विशेषतायें संकेतित

---

१. Jacobi : Introduction to Sanatkumaracaritam § 3 ( Eng. trans. )

१. Bhayani : Sandesarasaka ( Study ) § 77 p. 47.

की गई हैं, जो पुरानी पश्चिमी राजस्थानी में या पुरानी ब्रज में मिल जाती है। ठीक इसी तरह सनत्कुमारचरित में भी याकोबी ने 'किरि,' 'पिक्खि', 'जोडि' जैसे पूर्वकालिक रूपों का संकेत किया है, जो उत्तरी अपभ्रंश का प्रभाव माना गया है। कहने का तात्पर्य यह है कि हेमचन्द्र के बाद तथाकथित परिनिष्ठित काव्यों में भी अनेक वैभाषिक प्रवृत्तियाँ मिल जाती हैं। यदि ११ वीं सदी से १४ वीं सदी तक की जैन काव्य कृतियों को ध्यान से देखा जाय तो पता चलेगा कि समस्त कृतियों को साहित्यिक शैली के लिहाज से दो वर्गों में बाँटा जा सकता है। जैसा कि मैंने अन्यत्र संकेत किया है :—

"इस काल में दो प्रकार की जैन काव्य कृतियाँ पाई जाती हैं—कुछ ऐसी हैं जो परिनिष्ठित अपभ्रंश में लिखी गई हैं, और अन्य ऐसी जिनमें यद्यपि अपभ्रंशाभास पाया जाता है तथापि कवि ने देशभाषा की काव्य शैली अपनाई है। इस काल में लिखे गये पुराणों एवं चरितकाव्यों की शैली प्रायः शुद्ध परिनिष्ठित अपभ्रंश है; किंतु चर्चरी, रास तथा फागु काव्यों की भाषा में इस परिनिष्ठितता की पाबंदी नहीं पाई जाती। इसका कारण यह जान पड़ता है कि जैन मंदिरों या उपासरों में श्रावकों के गाने के लिये जिन काव्यों का निबंधन किया जाता था उनकी भाषा यथासंभव जनता की भाषा के समीप रखी जाती थी।"[२]

लेकिन जैन कवियों से इतर सामंती कवि जिस भाषाशैली को अपना रहे थे, वह जहाँ एक ओर व्याकरणिक दृष्टि से परिनिष्ठित अपभ्रंश को बहुत पीछे छोड़ चुकी थी, वहाँ ओजोगुण लाने के लिये या मात्रिक कमी पूरी करने के लिये अपभ्रंश की व्यंजन द्वित्व वाली शैली को पकड़े हुए थी। इतना ही नहीं, भाषा की व्याकरणिक शुद्धता की ओर उनका खास ध्यान न था, वे एक साथ सविभक्तिक तथा निर्विभक्तिक रूपों, द्वित्व व्यञ्जन वाले रूपों तथा देश्य भाषा के सरलीकृत रूपों का प्रयोग करते देखे जाते हैं। इतना ही नहीं, उनकी रचनाओं में कभी कभी एक साथ ऐसे भी व्याकरणिक रूप मिल जाते हैं, जो अब गुजराती, राजस्थानी, ब्रज, यहाँ तक कि मैथिली जैसी विभिन्न तत्तत् भाषाओं की भेदक विशेषतायें बन बैठे हैं। इन

२. डा० भोलाशंकर व्यासः हि० सा० बृ० इति० पृ० ३६८—६६.

कृतियों में आपको 'जिणि' जैसे गुजराती रूपों के साथ 'मुअल' 'सहब' जैसे बिहारी रूप भी मिल जाते हैं। साथ ही शब्द-समूह की दृष्टि से भी 'खुल्लणा' जैसे पुरानी राजस्थानी शब्दों के साथ 'लोर' जैसे पूरबी विभाषाओं के शब्द भी मिलते हैं। यह तथ्य इस बात का संकेत करता है कि सामंती कवियों या भाटों चारणों के द्वारा इस जमाने में एक ऐसी काव्य-शैली का प्रयोग किया जा रहा था, जो अपभ्रंश की गूँज को किसी तरह पकड़े हुए थी, किंतु जिसमें विभिन्न वैभाषिक तत्त्वों की छौंक भी डाल दी गई थी। इस कृत्रिम साहित्यिक शैली का मूल आधार निश्चित रूप में अरावली पर्वत के पश्चिम से लेकर दोआब तक की कथ्य भाषा रही होगी, जो स्वयं पूरबी राजस्थानी, ब्रज, कन्नौजी जैसी वैभाषिक विशेषताओं से अन्तर्गर्भ थी। प्राकृतपैंगलम् के लक्षणोदाहरण भाग की भाषा इसी मिली-जुली शैली का परिचय देती है। श्री नरूला ने इस तथ्य को बखूबी पहचानते हुए संकेत किया है :—

"उनकी भाषा साधारणतया मिली-जुली थी और आम बोलचाल की नहीं होती थी तथा प्रायः एक राजदरबार से दूसरे तक बदलती रहती थी, क्योंकि जब वे चारण एक राजदरबार से दूसरे में जाते तो उन्हीं वीरगाथाओं और चारण-काव्यों में शब्द तथा भाषा का हेरफेर करते जाते, वही काव्य नये सामंत की स्तुति के काम आ जाता और उसके दरबार के जीवित या मृत वीरों के नामों का उसमें समावेश कर दिया जाता। ये भाट एक दरबार से दूसरे दरबार में आया जाया करते थे और निकटवर्ती राजदरबारों में समझी जाने वाली मिश्रित भाषा का प्रयोग करते थे।"[1]

मध्यप्रदेश में प्रचलित इस कृत्रिम साहित्यिक शैली की तरह पिछले दिनों राजस्थान के राजदरबारों में एक अन्य कृत्रिम साहित्यिक शैली भी चल पड़ी थी, जो वहाँ चारण जाति के कवियों के हाथों पाली पोसी गई। डिंगल, जिसे कुछ लोग गलती से मारवाड़ी का पर्यायवाची समझ लेते हैं, चारणों की साहित्यिक शैली मात्र है। 'बेलि क्रिसन रुकमणी री' जैसी डिंगल कृतियों की भाषा कथ्य राजस्थानी

---

१. शमशेरसिंह नरूलाः हिंदी और प्रादेशिक भाषाओं का वैज्ञानिक इतिहास पृ० ७८।

( मारवाड़ी ) के तत्कालीन रूप से ठीक उतनी ही दूर है जितनी प्राकृतपैंगलम् के पद्यों की भाषा बोलचाल की तत्सामयिक ब्रज से।

§ २८. प्राकृतपैंगलम् की भाषा के इसी मिलेजुलेपन ने इस विषय में विभिन्न मतों को जन्म दे दिया है कि 'प्राकृतपैंगलम्' की भाषा को कौन-सी संज्ञा दी जाय। जहाँ इस ग्रन्थ का शीर्षक इसकी भाषा को 'प्राकृत' संकेतित करता है, वहाँ इसके टीकाकार इसे कभी 'अपभ्रंश' तो कभी 'अवहट्ठ' कहते हैं। डा० याकोबी ने 'प्राकृतपैंगलम्' की भाषा को पूरबी अपभ्रंश का परवर्ती रूप घोषित किया है, और संभवतः इसी सूत्र को पकड़कर श्री बिनयचन्द्र मजूमदार ने इसमें पुरानी बँगला के बीज ढूँढ निकाले हैं। डा० टेसिटोरी 'प्राकृतपैंगलम्' की भाषा को पुरानी पूरबी राजस्थानी मानने का संकेत करते हैं, तो डा० चाटुर्ज्या इसे स्पष्टतः मध्यदेशीय शौरसेनी अवहट्ठ मानते हैं। जैसा कि हम देखेंगे 'प्राकृतपैंगलम्' की भाषा उस भाषा-स्थिति का संकेत करती है, जिसके मूल को एक साथ पुरानी पूरबी राजस्थानी और पुरानी ब्रज कहा जा सकता है। इसीलिये मैंने इसके लिये 'पुरानी पश्चिमी हिन्दी' नामकरण अधिक उपयुक्त समझा है जिसकी साहित्यिक शैली को पुरातन-प्रियता के कारण 'अवहट्ठ' भी कहा जा सकता है। उक्त नामकरण इस बात का संकेत कर सकता है कि 'प्राकृतपैंगलम्' में पूरबी राजस्थानी के तत्त्वों के अलावा ब्रज तथा खड़ी बोली के तत्त्व भी हैं।

## प्राकृतपैंगलम्, अपभ्रंश और अवहट्ठ

§ २९. प्राकृतपैंगलम् के टीकाकारों ने इस ग्रन्थ की भाषा को कभी 'अपभ्रंश' और कभी 'अवहट्ठ' कहा है। ग्रन्थ के मंगलाचरण की भूमिका में अवहट्ठ को लक्ष्मीधर ने 'भाषा' भी कहा है।

"प्रथमं भाषाया अवहट्ट ( अपभ्रंश ) भाषायास्तरण्डस्तरणिरित्यर्थः। ......संस्कृते त्वाद्यकविर्वाल्मीकिः प्राकृते शालिवाहनः भाषा काव्ये पिंगलः।"[1]

प्राकृतपैंगलम् के अन्य टीकाकार वंशीधर ने भी इसे अवहट्ट भाषा कहा है।

"प्रथमो भाषातरंडः प्रथम आद्यः भाषा अवहट्टभाषा यया भाषया अयं ग्रन्थो रचितः सा अवहट्ट भाषा तस्या इत्यर्थः।"[2]

---

१. दे० प्राकृतपैंगलम् ( परिशिष्ट २ ) पृ० ३७४।
२. दे० परिशिष्ट ३, पृ० ५१६।

अन्यत्र भी कई स्थानों पर इस भाषा की आकृतिगत विशेषता का संकेत करते हुए वंशीधर ने इस बात का संकेत किया है कि अपभ्रंश और अवहट्ठ में समास में पूर्वनिपात के नियम की पाबन्दी नहीं की जाती तथा लिंग वचन विभक्ति के विपर्यय में दोष नहीं है :—

"यद्वा अवहट्टभाषायां लिंगविभक्तिवचनव्यत्यासे दोषाभावात् ।"

( परि० १, पृ० ६००–६०१ )

पिशेल ने प्राकृतपैंगलम् की भाषा को 'अपभ्रंश' माना है, यद्यपि वहीं यह संकेत भी मिलता है कि यह भाषा, हेमचन्द्र की अपभ्रंश से कुछ आगे की स्थिति का परिचय देती है।[1] 'अपभ्रंश' तथा 'अवहट्ट' का प्रयोग कतिपय स्थानों पर पर्यायवाची रूप में भी देखा जाता है। पुराने कवि प्राकृतोत्तर या उत्तर मध्यकालीन भाषा के लिये 'अपभ्रंश' 'अपभ्रष्ट', 'अवहंस', 'अवब्भंस' नाम का प्रयोग करते हैं।[2] कुछ कवियों ने इसे देसी भाषा भी कहा है।[3]

( १ ) देसी-भाषा उभय तडुज्जल ।
कविदुक्कर घणसद्दसिलायल ।। ( स्वयंभूः पउमचरिउ )

( २ ) ण समाणमि छंदु ण बंधभेउ,
णउ हीणाहिउ मत्तासमेउ ।
णउ सक्कउ पाउअ देस-भास,
णउ सद्दु वण्णु जाणमि समास ।।

( लक्ष्मणदेवः णेमिणाहचरिउ )

( ३ ) पालित्तएण रइया वित्थरओ तह व देसिवयणेहिं ।
णामेण तरंगवई कहा विचित्ता य विउला य ।।

( पादलिप्तः तरंगवतीकथा )

'अवहट्ट' शब्द का प्रयोग हमें सर्वप्रथम 'संदेशरासक' में मिलता है।

'अवहट्टय-सक्कय-पाइयंमि पेसाइयंमि भासाए ।
लक्खणछंदाहरणे सुकइत्तं भूसियं जेहिं ।। ( १.६ )

१. Pischel : Prakrit Sprachen § 29 ।

२. ता किं अवहंसं होहइ तं सक्कय पाय उभय सुद्धासुद्ध पय सम तरंग रंगंत वग्गिरं......पणय कुविय पिय माणिणि समुल्लाव सरिसं मणोहरं (कुवलयमाला)

३. डा० हीरालाल जैनः पाहुडदोहा (भूमिका) पृ० ४१-४२ ।

संदेशरासक के टीकाकारों ने यहाँ 'अवहट्ट' की संस्कृत 'अपभ्रंश' ही दी है, साथ ही उपर्युद्धृत पद्य में संस्कृत, प्राकृत तथा पैशाची के साथ 'अवहट्ट' का प्रयोग इस बात का संकेत करता है कि 'अवहट्ट' अपभ्रंश का ही दूसरा नाम है, जिसकी व्युत्पत्ति 'अपभ्रष्ट' से हुई है। अद्दहमाण के समय का पूरी तरह तो पता नहीं चलता किंतु यह निश्चित है कि वह हेमचन्द्र से परवर्ती है। इस समय ( १२ वीं-१३ वीं शती ) तक अपभ्रंश के लिये 'अवहट्ट' शब्द चल पड़ा था और आगे चलकर यह संभवतः उस साहित्यिक भाषा के लिये प्रयुक्त होने लगा जो तत्कालीन बोलचाल की भाषा से बहुत पिछड़ी हुई थी, किंतु पूरी तौर पर परिनिष्ठित अपभ्रंश भी न थी। कीर्तिलता की भाषा को विद्यापति ने एक साथ 'देसिल वअन' तथा 'अवहट्ठ' कहा है।

सक्कअ वाणी बहुअ न भावइ।
पाउअ रस को मम्म न पावइ॥
देसिल बअना सब सन मिट्ठा
तं तैसन जंपिअ अवहट्ठा॥ (प्रथम पल्लव)

कहना न होगा, प्रा० पैं० की रचनायें कीर्तिलता की इसी परंपरा की पूर्वज हैं तथा इन्हें इस आधार पर 'अवहट्ठ' भी कहा जा सकता है।

## क्या प्राकृतपैंगलम् की भाषा पूरबी अवहट्ठ है ?

§३०. जैसा कि हम संकेत कर चुके हैं कि डा० याकोबी ने प्रा० पैं० की भाषा को पूरबी अवहट्ठ घोषित किया था।[1] डा० याकोबी के तर्कों का संकेत तथा खण्डन हम अनुशीलन के पृ० २३-२५ पर कर चुके हैं। संभवतः डा० याकोबी के संकेत पर श्री विनयचन्द्र मजूमदार ने भी प्राकृतपैंगलम् की भाषा को पूरबी भाषा घोषित कर उसका संबंध बँगला और उड़िया की पूर्ववर्ती गौडीय भाषा से जोड़ दिया है।[2] हम यहाँ श्री मजूमदार के तथ्यों का परीक्षण करना आवश्यक समझेंगे। पहले

१. Jacobi : Introduction to Sanatkumaracaritam § 5. ( Eng. Trans. )

२. B. Majumdar : The History of Bengali Language. Lecture xii pp. 248-56.

हम यह समझ लें कि श्री मजूमदार ने प्रा० पैं० की भाषा को अवहट्ठ नहीं कहा है। वे इसे सामान्य संज्ञा—पूर्वी मागधी ( Eastern Magadhi )—से ही अभिहित करते हैं।

( १ ) प्राकृतपैंगलम् की भाषा में बँगला और उड़िया के पूर्व रूप पाये जाते हैं।

श्री विनयचन्द्र मजूमदार ने इस स्थापना के लिये जिन प्रमाणों को उपन्यस्त किया है, वे स्वतःविरोधी प्रमाण हैं, उनमें से अधिकांश प्रमाण ऐसे हैं, जो प्रा० पैं० की भाषा को पुरानी पश्चिमी हिन्दी या पुरानी ब्रज सिद्ध करते हैं। अतः उनको इस स्थापना की निःसारता स्वतःसिद्ध है।

( २ ) 'जइ दीहो विअ वण्णो' आदि नियम के उदाहरण भाग के रूप में उद्धृत निम्न पद्य को लेकर श्री मजूमदार ने घोषित किया है कि यद्यपि इसमें हिंदी काव्य-परम्परा का छंद ( दोहा ) प्रयुक्त है, किंतु कई ऐसे व्याकरणिक रूप पाये जाते हैं, जो पछाँही हिंदी के लिये अपरिचित हैं, जब कि ये रूप परवर्ती पूरबी मागधी में प्रचलित थे जो निस्संदेह बँगला से घनिष्ठतया संबद्ध थी।[1] प्रस्तुत विवादग्रस्त पद्य यह है :—

अरेरे वाहहि काण्ह णाव छोडि डगमग कुगति न देहि।
तइ इत्थि णइहि सँतार देइ जो चाहहि सो लेहि॥

श्री मजूमदार ने 'तइ' को पूर्णतः पूरबी मागधी रूप मान लिया है, क्योंकि यह पुरानी बँगला में तथा आधुनिक असमिया में उपलब्ध है। किंतु पश्चिमी हिंदी में 'तइ-तइँ' का सर्वथा अभाव नहीं है। यद्यपि गुजराती राजस्थानी में इसके तू-तूँ-थू जैसे रूप मिलते हैं, किंतु 'तइ-तइँ' जो मूलतः करण ए० व० (त्वया) का रूप है 'तै-तैं' के रूप में ब्रजभाषा में भी उपलब्ध है।[2] इस रूप का संकेत करते हुए डा० धीरेंद्र वर्मा लिखते हैं :—

१. The metre is no doubt Hindi; but there are many forms which are foriegn to Western Hindi, and which prevailed only in a comparatively recent time in Eastern Magadhi, which is undeniably very closely allied to Bengali.—ibid. p. 250.

२. Kellogg : Hindi Grammar Table IX.

"तैं साधारणतया करण कारक में प्रयुक्त होता है और १६ वीं तथा १७ वीं शती के लेखकों में अधिक मिलता है—तैं बहुतै निधि पाई (सूर० म० ११)। 'तै' कदाचित् प्रतिलिपिकार अथवा प्रूफ संशोधक की असावधानी के कारण, बहुत थोड़े से स्थलों पर 'तैं' के स्थान पर देखा जाता है (मति० ११)। 'तें' करण तथा कर्ता कारक में बहुत प्रचलित है : 'क्यों राखो...तें' (नन्द० ३-४), मेरे तें ही सरबसु है (सेना० १७)। गोकुलनाथ में 'तैंने' परसर्ग के साथ करण कारक में प्रयुक्त हुआ है। मिलाइये आधु० ब्रज (तैंनैं): तेने श्री गुसाईं जो को अपराध कियो है।"[1]

स्पष्ट है, 'तइ-तइँ' को गौडीय भाषावर्ग तक सीमित रखना वैज्ञानिक नहीं है। उलटे यह निदर्शन प्रा० पैं० की भाषा को पुरानी पश्चिमी हिंदी या पुरानी ब्रज सिद्ध करने में एक प्रमाण के रूप में पेश किया जा सकता है।

इसी पद्य में 'देइ' पूर्वकालिक रूप को भी वे पुरानी बँगला तथा आधुनिक उड़िया का समानांतर रूप मानते हैं; किंतु हम पश्चिमी भाषावर्ग से इसके समानांतर उदाहरण दे सकते हैं। टेसिटोरी ने √दे धातु के समान ही √ले के पूर्वकालिक रूप 'लेई' (प० योग ४।२५, आदि्य०) का संकेत किया है[2]। अन्य उदाहरण ये हैं:—'पाटीए पग देई ऊतरइ" (कान्हडदेप्रबंध पृ० ४१) (पाटे पर पैर देकर उतरते हैं)। 'णइहि (णदिहि)' का 'हि' विभक्तिचिह्न ही आगे चलकर राजस्थानी-जराती में 'इ' (इँ) के रूप में विकसित हो गया है। पुरानी पश्चिमी राजस्थानी में 'शिबिकाइ, बाहिइँ', जैसे परवर्ती रूपों के अतिरिक्त टेसिटोरी ने एक प्राचीन अवशेष 'मनहिँ' (ऋष० ११, २९) का भी संकेत किया है।[3]

'संतार' के 'सँतार' वाले रूप को परवर्ती बँगला कवि की इन पंक्तियों के 'साँतारे' से मिला कर, श्रीमजूमदार ने बँगला रूप मान लिया है :—

कत काल परे, बल भारतरे
दुख सागर साँतारे पार हरे।

---

१. डा० वर्मा: ब्रजभाषा § १६३. पृ० ६६।

२. Tessitori : O. W. R. § 131 (2)

३. ibid : § 64.

किंतु 'सँतार' को शुद्ध 'संतार' का ही पुरानी पश्चिमी हिंदी रूप न मानकर 'सौंतारे' की कल्पना करना द्रविड़ प्राणायाम है। छंदः-सुविधा के लिये अनुस्वार को अनुनासिक पढ़ना हिंदी की मध्यकालीन कविता में पाया जाता है। कवि बिहारी के निम्न उद्धरण इसे स्पष्ट करने में पर्याप्त होंगे, जहाँ अंग, कुटुंब के अँग, कुटुँब जैसे रूप मिलते हैं :—

( १ ) सब अँग करि राखी सुघर, नायक नेह सिखाय ॥
( २ ) गढ़ी कुटुँब की भीर में, रही बैठि दै पीठि ॥

'इत्थि' वाले रूप का निदर्शन ठीक इसी तौर पर पश्चिमी हिंदी या राजस्थानी में भले ही न मिलें, किंतु इससे मिलता जुलता अर्थात् इसका मूर्धन्यीकृत रूप 'इठि–अठी' राजस्थानी की विभाषाओं में भी पाया जाता है।

उक्त दोहे का 'जो चाहहि सो लेहि' तो ब्रजभाषा का वाक्य है, इसमें शायद मजूमदार साहब को भी कोई आपत्ति न होगी।

( ३ ) हम्मीर की स्तुति में निबद्ध निम्न पद्य को श्री मजूमदार ने परवर्ती मागधी ( प्राकृत ) की रचना माना है, जो बँगला से घनिष्ठतया संबद्ध है। यहाँ तक कि इसकी भाषा को वे पुरानी बँगला ( Proto-Bengali ) तक कह बैठे हैं।[1]

घर लग्गइ अग्गि जलइ धह धह
दिगमग णह-पह अणल भरे।
सब दिस दिस पसरि पाइक्क लुलइ धणि
थण हर जघण दिआव करे॥
भअ लुक्किअ थक्किअ वइरि तरुणि जण
भइरव भेरिअ सद्द पले।
महि लोट्टइ पिट्टइ रिउसिर टुट्टइ
जक्खण वीर हमीर चले।

पहले तो इस उदाहरण के छंद को ही उन्होंने बँगला छन्दःपरम्परा की अपनी निजी विशेषता मान लिया है। यह 'लीलावती' छंद है,

---

१. B. Majumdar : History of Bengali Language p. 251

जो मध्यकालीन हिंदी तथा गुजराती काव्यों में प्रयुक्त पाया जाता है।[1] अतः इसकी छन्दःप्रकृति का गौडीय भाषा वर्ग से कोई खास ताल्लुक नहीं जान पड़ता। दूसरे अधिकरण कारक में 'घर' 'दिगमग', 'णह-पह' जैसे निर्विभक्तिक पदों के बारे में श्री मजूमदार की कल्पना है कि यहाँ 'ए' विभक्त्यंश का लोप छन्दःसुविधा के कारण कर दिया गया है। चूँकि बँगला में 'ए' वाले अधिकरण रूप पाये जाते हैं, अतः यह कल्पना की गई है। पर देखा जाय तो ये शुद्ध निर्विभक्तिक अधिकरण रूप ही हैं, जो पुरानी पश्चिमी हिंदी में धड़ल्ले से पाये जाते हैं।

(१) खेलत हरि जमुना तीर (सूर)

(२) कुच उतंग गिरिवर गह्यौ मीना मैन मवास ॥ (बिहारी)

'भरे, करे, पले, चले' जैसे भूतकालिक क्रिया रूपों की समस्या श्री मजूमदार नहीं सुलझा पाये हैं। वे इन्हें 'भरी, करी, धरी' जैसे रूपों के विकृत रूप मानते हैं।[2] किंतु देखा जाय तो ये खड़ी बोली के कर्मवाच्य भूतकालिक कृदंत ब० व० के रूप हैं, जिनके ए० व० रूप 'भरा, करा (परि० हि० किया), पला (परि० हि० पड़ा), चला' हैं। इसी तरह 'धणि' शब्द के लिये यह कहना कि यह शब्द केवल बंगाल में प्रचलित है, ठीक नहीं जान पड़ता। इस शब्द का 'स्त्री' के अर्थ में प्रयोग हेमचन्द्र तक में पाया जाता है—'ढोल्ला सामला धण चम्पावण्णी,' और आज भी राजस्थानी में यह शब्द इसी अर्थ में प्रचलित है। जायसी ने मध्यकालीन अवधी में भी इसका प्रयोग किया है:—'सो धणि बिरहै जरि मुई तेहि क धुआँ हम लाग'। अतः इस पद्य की भाषा के विषय में यह कहना कि 'यह निःसंदेह पूरबी मागधी ही नहीं, पुरानी बँगला है'[3], कहाँ तक उचित है।

(४) निम्न पद्य के 'काइँ' तथा 'छइल' शब्दों का अस्तित्व

---

१. दे० भिखारीदासः छंदार्णव ६.४४-४५; दलपतपिंगल पृ० १७; तथा रा० वि० पाठकः बृहत् पिंगल पृ० २१६-२१७.

२. Majumdar : H. B. L. p. 252.

३. Thus it is doubtless that the language of the text is not only Eastern Magadhi, but is proto-Bengali. —ibid p. 253.

उड़िया भाषा में पाकर इसे भी पूरबी मागधी के प्रमाण के लिये जुटा लिया गया है:-"

> रे धणि मत्त मतंगअ गामिणि,
> खंजण लोअणि चंदमुहि ।
> चंचल जोव्वण जात न जाणहि,
> छइल समप्पहि काइँ णाहि ।

कहना न होगा, 'काइँ' ( ∠कानि ) हेमचन्द्र के बाद भी गुजराती-राजस्थानी में पाया जाता है। देखिये--"पाद्रि थिका ऊसरीया राउत, कांई न लाधउ लाग" ( कान्हडदेप्रबंध १.८४ )। 'थे काइँ करो छो' ( तुम क्या करते हो ) आज भी हाड़ौती में बोला जाता है। 'छइल' का 'छैल-छैला' रूप पश्चिमी हिंदी की प्रायः सभी विभाषाओं में प्रचलित हैं। मिलाइये—

> मोहूसौं तजि मोह दृग, चले लागि वहि गैल ।
> छिनक छ्वाय छबि गुर डरी, छले छबीले छैल ॥ (बिहारी)

( ५ ) 'नवमंजरी सज्जिअ चूअह गाछे' का 'गाछ' शब्द वृक्षके अर्थ में बँगला में तथा 'गछ' के रूप में उड़िया और मैथिली में मिलता है। किंतु यह शब्द ठीक इसी अर्थ में राजस्थानी की भी कुछ बोलियों यथा शेखावाटी की बोली में पाया जाता है।

(६) 'जिणि कंस विणासिअ कित्ति पआसिअ' इत्यादि पद्य पर न केवल गीतगोविन्द का प्रभाव माना गया है, अपितु इसकी भाषा को भी पुरानी बँगला सिद्ध करने की चेष्टा की गई। 'जिणि' को मजूमदार साहब ने शुद्ध बँगला रूप माना है, किन्तु यह रूप राजस्थानी-गुजराती में भी तो मिलता है—

> जिणि यमुनाजल गाहीउं, जिणि नाथीउ भूयंग ।
> ( कान्हडदेप्रबंध १.१ )

( ७ ) इसी तरह 'लिज्जिअ' 'दिज्जइ' जैसे कर्मवाच्य रूपों को भी पुरानी बँगला के रूप मानना ठीक नहीं है। वस्तुतः ये रूप पुरानी पश्चिमी राजस्थानी के 'लीजइ' 'दिजइ-दीजइ,' 'कीजइ' जैसे रूपों के प्राग्भाव हैं।[1]

---

१. Tessitori : O. W. R. § 137.

स्पष्ट है, प्रा० पैं० की भाषा में ऐसे कोई ठोस चिह्न नहीं मिलते, जो इसे पूरबी अवहट्ट या पुरानी बँगला तो क्या पुरानी पूरबी हिन्दी तक घोषित कर सकते हों। यह भाषा स्पष्टतः पुरानी पश्चिमी हिन्दी है।

§ ३१. डा० सुनीतिकुमार चाटुर्ज्या ने परवर्ती शौरसेनी अपभ्रंश का जिक्र करते समय प्राकृतपैंगलम् की 'अवहट्ठ' का संकेत किया है। पश्चिमी अपभ्रंश या शौरसेनी अपभ्रंश ९ वीं शती से १२ वीं शती तक गुजरात और पश्चिमी पंजाब से लेकर बंगाल तक की 'साधु भाषा' बन बैठी थी और इस काल के 'भाटों' को संस्कृत तथा प्राकृत के साथ साथ इस भाषा को भी सीखना पड़ता था तथा वे इसीमें काव्य रचना करते थे। "इसी शौरसेनी अपभ्रंश का परवर्ती रूप जो वस्तुतः १००० ई० से पूर्व की वास्तविक अपभ्रंश तथा १५ वीं शती के मध्य हिंदी युग की ब्रजभाषा के बीच की कड़ी है, कभी कभी 'अवहट्ठ' कहलाती है। 'प्राकृतपैंगलम्' इसी अवहट्ठ भाषा के पद्यों का संग्रह है। राजपूताना में अवहट्ठ 'पिंगल' के नाम से भी प्रसिद्ध थी और वहाँ के भट्ट कवि 'पिंगल' में रचना करते थे जो कृत्रिम साहित्यिक शैली थी, इसके साथ साथ वे 'डिंगल' या राजस्थानी बोलियों में भी रचना करते थे।"[१]

उक्त उद्धरण से स्पष्ट है कि डा० चाटुर्ज्या यद्यपि प्रा० पैं० की भाषा को स्पष्टतः पुरानी ब्रजभाषा नहीं कहते, किंतु वे इसे ब्रज के पुराने रूप की प्रतिनिधि मानने के पक्ष में हैं। श्री विनयचन्द्र मजूमदार के द्वारा प्राकृतपैंगलम् के उदाहरणों को पुरानी बँगला मानने की धारणा का खण्डन डा० चाटुर्ज्या ने भी किया है, किंतु उनका मत है कि ये पद्य खास तौर पर जहाँ तक उनकी छन्दोगति का सवाल है, मूल रूप में पुरानी बँगला के रहे होंगे; और बंगाल से पश्चिमी भारत में जाने पर उनकी भाषा और व्याकरण अत्यधिक पश्चिमीकृत हो गई।[२]

१. Dr. Chatterjea : Origin & Development of Bengali Language vol. I (Introduction). § 61, p. 113-14.

२. But it is quite possible that these poems were originally Bengali, especially from their verse cadence; and through their passage from Bengal to western India, their grammar & language has been to a greater extent westernised.—ibid § 61. p. 124.

वस्तुतः प्राकृतपैंगलम् की भाषा को पश्चिमी अवहट्ठ माना जा सकता है।

## प्राकृतपैंगलम् और पुरानी पूरबी राजस्थानी

§ ३२. पुरानी पश्चिमी राजस्थानी का व्याकरण उपस्थित करते समय डा० टेसीटोरी ने 'प्राकृतपैंगलम्' की भाषा को पुरानी पूरबी राजस्थानी कहा है। हम यहाँ टेसीटोरी के उक्त मत को ज्यों का त्यों उद्धृत कर रहे हैं।

"हेमचन्द्र ईसा की १२ वीं शती ( सं० ११४९–१२२९ ) में उत्पन्न हुए थे, और यह स्पष्ट है कि उनके द्वारा मीमांसित अपभ्रंश का स्वरूप उनके काल से पूर्व का है। इस आधार पर उनके द्वारा वर्णित शौरसेन अपभ्रंश के कालनिर्णय के विषय में १० वीं शताब्दी निश्चित करने का प्रमाण हमारे पास विद्यमान है। अपभ्रंश के पश्चाद्भावी युग के लिए 'प्राकृतपैंगलम्' के आलोचनात्मक संपादन के शीघ्रातिशीघ्र उपलब्ध होते ही हम इससे पूरी जानकारी प्राप्त करने की आशा रख सकते हैं। ......पिंगलसूत्र के उदाहरणों की भाषा, हेमचन्द्र की अपभ्रंश से अधिक विकसित स्थिति का संकेत करती है। अपभ्रंश की इस परवर्ती स्थिति की केवल एक, किन्तु अत्यधिक महत्वपूर्ण विशेषता के संकेत तक सीमित रहते हुए, मैं वर्तमानकालिक कर्मवाच्य रूप का उदाहरण दे सकता हूँ, जो अन्त में प्रायः –ईजे ( ∠इज्जए) से युक्त पाया जाता है, और यह इस बात का प्रमाण है कि चौदहवीं शती के पहले से ही व्यंजनों की द्वित्वप्रवृत्ति के सरलीकरण तथा पूर्ववर्ती स्वर के दीर्घीकरण की प्रक्रिया चल पड़ी थी, जो अपभ्रंश के साथ तुलना करने पर नव्य भाषाओं की प्रमुख ध्वन्यात्मक विशेषता प्रतीत होती है। तथा इसी काल में या इसके कुछ बाद में प्राकृत-पैङ्गलम् का अन्तिम रूप पल्लवित हुआ होगा। इसका कारण यह है कि यद्यपि उक्त ग्रन्थ में विभिन्न छन्दों के उदाहरण रूप में उपन्यस्त पद्यों में से कतिपय पद्य चौदहवीं शती से पुराने नहीं हैं, तथापि यह भी स्पष्ट है कि यह बात सभी पद्यों के साथ लागू नहीं होती, और इस तरह पिंगल-अपभ्रंश को हम उस काल में प्रचलित ( जन- ) भाषा के प्रतिनिधि के रूप में कदापि नहीं मान सकते, जब कि 'प्राकृतपैंगलम्' की रचना हुई थी। वस्तुतः यह प्राचीन भाषा है, जो उस काल में सर्वथा मृत हो चुकी थी, और केवल साहि-

त्यिक कृतियों की भाषा थी। व्यावहारिक निष्कर्ष यह है कि प्राकृतपैंगलम् की भाषा हमारे लिये हेमचंद्र की अपभ्रंश तथा नव्य भाषाओं के इतिहास की प्राचीनतम स्थिति के बीच की सोपान-पंक्ति है, तथा दसवीं शती से ग्यारहवीं शती, अथवा संभवतः बारहवीं शती के काल तक संकेतित की जा सकती है।"[1]

आगे चलकर डा० टेसिटोरी ने बताया है कि 'प्राकृतपैंगलम्' की भाषा उस शाखा का शुद्ध प्रतिनिधित्व नहीं करती, जिसका विकास पुरानी पश्चिमी राजस्थानी के रूप में हुआ है। वस्तुतः इसमें कई ऐसे तत्त्व पाये जाते हैं, जो पूरबी राजपूताना को अपना स्थान सिद्ध करते हैं। इसमें मेवाती, जैपुरी, मालवी जैसी राजस्थानी विभाषाओं और पश्चिमी हिंदी की विभाषाओं के कई तत्त्व बीजरूप में उपलब्ध होते हैं। यथा संबंध कारक का परसर्ग 'कउ' ( हि० का, पू० रा० को ) पुरानी पश्चिमी राजस्थानी के लिये सर्वथा, नवीन तथा विजातीय है; वह गुजरात तथा पश्चिमी राजपूताना की बोलियों में सर्वथा उपलब्ध नहीं होता, जब कि यह पूरबी राजस्थानी और पश्चिमी हिंदी की खास विशेषताओं में एक है। प्राकृतपैंगलम् की भाषा के परवर्ती रूप का संकेत करते वे कहते हैं :—"इसकी ( प्रा० पैं० की भाषा की ) साक्षात् उत्तराधिकारिणी पुरानी पश्चिमी राजस्थानी न होकर वह भाषा है, जो हमें चन्द की कविता में प्राप्त है और जो पुरानी पश्चिमी हिंदी के नाम से अभिहित की जा सकती है। इस भाषा तथा प्राकृतपैंगलम् की भाषा की प्रमुख विशेषताओं में से एक निर्देशात्मक वर्तमान के अर्थद्योतन के लिये वर्तमानकालिक कृदंत ( शतृ प्रत्यय से उद्भूत रूप ) का प्रयोग है।"[2]

प्राकृतपैंगलम् की भाषा को पुरानी पूरबी राजस्थानी के साथ पुरानी पश्चिमी हिंदी भी मानते हुए टेसिटोरी ने इस बात का संकेत किया है कि इस काल में ये दोनों भाषायें परस्पर इतनी सन्निकट थीं कि इनकी स्पष्ट विभाजक सीमा-रेखा का संकेत करना कठिन है। वे कहते हैं :—

"अब तक जो प्रमाण उपलब्ध हैं, उनके आधार पर पुरानी पश्चिमी

---

१. Tessitori : Notes of Old Western Rajasthani ( Indian Antiquary April. 1914 )

२. ibid.

हिंदी की पश्चिमी सीमा और पुरानी पश्चिमी राजस्थानी की पूरबी सीमा निश्चित करना संभव नहीं है। यह भी अधिक संभव हो सकता है कि जिस काल से हमारा तात्पर्य है, उस समय पुरानी पश्चिमी हिंदी आज की अपेक्षा पश्चिम में और अधिक फैली हुई थी, और इसने आधुनिक पूरबी राजस्थानी के कुछ क्षेत्रों को अधीन कर रखा था। यह पुरानी पश्चिमी राजस्थानी की सीमा तक स्पर्श करती थी या किसी बीच की ऐसी बोली के कारण उससे असंपृक्त थी, जिसमें ये दोनों प्रवृत्तियाँ मिश्रित थीं। इस विषय में मैं निश्चित रूप से कुछ कह नहीं सकता; वैसे मैं द्वितीय विकल्प के पक्ष में अधिक हूँ। यदि इस प्रकार की बीच की भाषा विद्यमान थी, तो इसे पुरानी पूरबी राजस्थानी कहना और ढूँढाड़ी या जैपुरी के सामान्य नाम से प्रसिद्ध आधुनिक राजस्थानी बोलियों का प्राचीन प्रतिनिधि समझना संगत होगा। संभवतः इस प्राचीन भाषा के लेख विद्यमान हैं; किंतु जब तक वे नहीं मिल जाते, हमें इस प्रश्न को वैसे ही छोड़ देना पड़ेगा। इस बात को हमें मान लेना पड़ेगा कि पूरबी राजपूताना की प्राचीन विभाषा—चाहे वह पुरानी पूरबी राजस्थानी हो या पुरानी पश्चिमी हिंदी—पश्चिमी राजपूताना तथा गुजरात की भाषा की अपेक्षा गंगा नदी के दोआब की भाषा से विशेष संबद्ध थी, और बाद में जाकर अन्य भाषा (पुरानी पश्चिमी राजस्थानी) के प्रभाव के कारण उससे अलग हो गई।"[1]

स्पष्ट है कि डा० टेसिटोरी 'प्राकृतपैंगलम्' की भाषा को पुरानी पूरबी राजस्थानी कहते हुए भी पुरानी पश्चिमी हिंदी कहने का स्पष्ट संकेत करते हैं। इसी आधार पर मैंने इसकी भाषा को पुरानी पश्चिमी हिन्दी की संज्ञा देना ही विशेष ठीक समझा है। पूरबी राजस्थान में इस काल में ही नहीं बाद में भी लिखी गई राजस्थानी कृतियों तक पर पश्चिमी हिन्दी का पर्याप्त प्रभाव मिलता है। जैपुरी विभाषा की रचना रामचन्द्रकृत 'पुण्यश्रवकथाकोष' की भाषा से यह स्पष्ट है, जो जैपुरी की अपेक्षा पश्चिमी हिन्दी की समता के अधिक बिंदु उपस्थित करती है। संभवतः शोध-खोज में जैपुरी तथा हाड़ौती बोलियों में रचित मध्ययुगीन ग्रन्थों के मिलने पर यह भाषाशास्त्रीय तथ्य और अधिक पुष्ट हो सकता है।

---

१. Tessitori : O.W.R. (Indian Antiquary April 1914)

## पिंगल बनाम डिंगल

§ ३३. मिर्जा खाँ ने अपने 'व्रजभाखा व्याकरण' में तीन भाषाओं का जिक्र किया है :—संस्कृत ( सहँसकिर्त ), प्राकृत ( पराकिर्त ) और भाषा ( भाखा )। प्राकृत के विषय में लिखा गया है कि इस भाषा का प्रयोग प्रायः कवियों, राजमंत्रियों, और सामंतों की स्तुति-प्रशंसा के लिये किया जाता है। यह भाषा निम्न लोक की है तथा इसे 'पाताल-बानी' तथा 'नाग-बानी' भी कहा जाता है। यह भाषा 'सहँसकिर्त' और 'भाखा' की खिचड़ी से बनी है।[1] ऐसा जान पड़ता है, 'प्राकृत' शब्द के द्वारा मिर्जा खाँ भाषावैज्ञानिकों की 'प्राकृत' का संकेत न कर भाटों की कृत्रिम साहित्यिक भाषा-शैली का ही संकेत कर रहे हैं, जिसे प्रा० पैं० के टीकाकारों ने 'अवहट्ठ' कहा है। संभवतः मिर्जा खाँ के जमाने में इसे 'नाग-बानी' भी कहा जाता हो और बाद में इसका ही नाम 'पिंगल' चल पड़ा हो, क्योंकि 'पिंगल' स्वयं भी 'नाग' के नाम से प्रसिद्ध हैं तथा शेषावतार माने जाते हैं। 'प्राकृत' शब्द का प्रयोग मिर्जा खाँ ने इसी 'भट्ट भाषा-शैली' के लिये किया जान पड़ता है। बहुत बाद तक भाषा-काव्यों में 'प्राकृत' शब्द का प्रयोग देशी भाषा के लिये पाया जाता है। जूनी गुजराती या जूनी राजस्थानी के प्रसिद्ध काव्य 'कान्हडदेप्रबंध' के रचयिता कवि पद्मनाभ ( १४५० ई० ) ने अपने काव्य की भाषा को 'प्राकृत' ही कहा है :—

> गौरीनंदन वीनवूं, ब्रह्मसुता सरसत्ति।
> सरस बंध प्राकृत कवूं, थउ मुझ निर्मल मत्ति ॥ (१. १)

पश्चिमी भाषा-काव्यों में ही नहीं, बँगला के पुराने काव्यों में भी भाषा को प्राकृत कहा गया है :—

( १ ) ताहा अनुसारे लिखि प्राकृत कथने। ( कृष्णकर्णामृत )
( २ ) प्राकृत प्रबन्धे कहि शुन सर्वलोक। ( चैतन्यमंगल )
( ३ ) सप्तदश पर्वकथा संस्कृत छन्द।
मूर्ख बुझिबार कैल पराकृत छन्द ॥ (गीतगोविंद का एक अनुवाद)

---

१. M. Ziauddin : A Grammar of the Braj Bhakha by Mirza Khan p. 3?.

उपर्युक्त 'नाग भाखा' का जिक्र भिखारीदास के काव्यनिर्णय में भी मिलता है।

ब्रजभाषा भाषा रुचिर कहै सुमति सब कोइ।
मिलै संस्कृत पारसिहुं पै अति प्रकट जु होइ॥
ब्रज मागधी मिलै अमर नाग जवन भाखानि।
सहज फारसीहू मिलै षट् विधि कहत बखानि॥ (काव्यनिर्णय १-१४-१५)

स्पष्ट है, 'पिंगल' ब्रजभाषा की ही एक कृत्रिम साहित्यिक शैली थी, जिसमें कई अवांतर तत्त्व भी मिश्रित थे, ठीक उसी तरह जैसे 'डिंगल' पश्चिमी राजस्थानी की कृत्रिम साहित्यिक शैली है। साहित्यिक भाषा-शैली के लिये 'पिंगल' शब्द का प्रयोग बहुत पुराना नहीं है। इसी तरह 'डिंगळ' शब्द का प्रयोग भी उनीसवीं सदी के उत्तरार्ध से पुराना नहीं जान पड़ता। राजस्थान के चारणों की कृत्रिम साहित्यिक शैली को चारण लोग 'डींगळ' कहते हैं। कविराज बाँकीदास की 'कुकविबत्तीसी' (१८७१ वि० सं०) में इसका सर्वप्रथम प्रयोग देखा जाता है।

डींगलियाँ मिलियाँ करै, पिंगल तणौ प्रकास।
संस्कृती कै कपट सज, पिंगल पढियाँ पास॥

बाँकीदास के बाद उनके भाई या भतीजे ने अपने 'दुआवेत' में इसका संकेत किया है।

सब ग्रंथूं समेत गीता कूं पिछाणै।
डींगल का तो क्या संस्कृत भी जाणै॥ (१५५)
और भी सादुओं में चैन अरु पीथ।
डींगल मैं खूब गजब जस का गीत॥ (१५१)
और भी आसीयूँ मैं कवि बंक।
डींगल पींगल संस्कृत फारसी मैं निसंक॥ (१५०)[1]

'डिंगल' शब्द के साथ साथ 'पिंगळ' का भी प्रयोग इन दोनों स्थलों में पाया जाता है। 'डिंगळ' शब्द की व्युत्पत्ति के विषय में अनेकानेक मत प्रचलित हैं। इन मतों के विवेचन में जाना यहाँ अनावश्यक होगा।[2] डा० मोतीलाल मेनारिया का कहना है कि वास्तविक शब्द

१. डा० मेनारियाः राजस्थानी भाषा और साहित्य पृ० २०-२१.
२. दे० वही पृ० २८-२९.

'डिंगल' न होकर 'डींगळ' है, जो डींग' शब्द के साथ 'ळ' प्रत्यय जोड़ने से बना है, जिसका अर्थ है वह साहित्यिक शैली जो डींग-से युक्त अर्थात् अतिरंजना-पूर्ण हो। 'डींगळ' शब्द का प्रयोग अनगढ़, अव्यवस्थित के अर्थ में भी पाया जाता है।[1] 'पिंगल' शब्द का वास्तविक अर्थ 'छन्दःशास्त्र' है; किंतु औपचारिक रूप में यह कृत्रिम साहित्यिक भाषा-शैली के लिये चल पड़ा, यह हम देख चुके हैं। 'पिंगल' शब्द का प्रयोग 'व्रजभाषा' के लिये समझा जाने लगा था, किंतु यह ठीक वही व्रजभाषा नहीं है, जो सूर या अन्य कृष्णभक्त कवियों के काव्यों तथा भक्तिकालीन एवं रीतिकालीन अन्य रचनाओं में पाई जाती हैं। अतः व्रजभाषा से इसे भिन्न बताने के लिये इसका अर्थ 'राजस्थानी मिश्रित व्रजभाषा' लिया जाने लगा। 'पिंगल' तथा 'डिंगल' का भेद बताते हुए डा० मेनारिया लिखते हैं :—

"पिंगल में राजस्थानी की कुछ विशेषतायें देखकर बहुत से लोग पिंगल को भी डिंगल कह देते हैं। परंतु इन दोनों में बहुत अंतर है। पिंगल एक मिश्रित भाषा है। इसमें व्रजभाषा और राजस्थानी दोनों की विशेषतायें पाई जाती हैं। इसके विपरीत डिंगल में केवल मारवाड़ी व्याकरण का अनुकरण किया जाता है।"[2]

## प्रा० पैं० की भाषा पुरानी व्रज की मिश्रित साहित्यिक शैली है:-

§ ३४. प्रा० पैं० की भाषा पुरानी व्रजभाषा होने पर भी राजस्थानी तथा खड़ी बोली के तत्त्वों से भी मिश्रित है। इतना ही नहीं, इसमें कुछ नगण्य तत्त्व पूरबी भाषावर्ग—अवधी तथा मैथिली—के भी मिल जाते हैं। फिर भी व्रजभाषा के अतिरिक्त अधिक अंश इस भाषा में राजस्थानी तत्त्वों का है। कुछ लोगों ने शौरसेनी अपभ्रंश तथा सूर आदि भक्तिकालीन कवियों की परिनिष्ठित व्रजभाषा के बीच की भाषास्थिति को दो सीढ़ियों में बाँट कर इन्हें क्रमशः अवहट्ठ तथा पिंगल कहा है। अवहट्ठ का काल वे मोटे तौर पर ग्यारहवीं और बारहवीं सदी मानते हैं, पिंगल का तेरहवीं सदी के बाद से माना गया है। दरअसल इस काल की कृत्रिम साहित्यिक शैली में ऐसी कोई

---

१. दे० वही पृ० २८-२९

२. डा० मेनारियाः राजस्थानी भाषा और साहित्य पृ० १०२.

भेदक-रेखा नहीं खींची जा सकती, जो अवहट्ठ तथा पिंगल का स्पष्ट भेद उपस्थित कर सके। यह निश्चित है कि यह भाषा बोलचाल की, आम जनता की कथ्य भाषा से दूर थी और कथ्य भाषा-रूप का पता हमें औक्तिक ग्रन्थों की भाषा से लगता है। मुनि जिनविजय जी कुछ औक्तिक ग्रन्थों का संपादन कर रहे हैं, इनसे तत्कालिक कथ्य भाषा पर पर्याप्त प्रकाश पड़ने की संभावना है। इसी कथ्य भाषा ने सूर आदि मध्ययुगीन कवियों की व्रजभाषा के लिये नींव तैयार की है। प्रा० पैं० की काव्यभाषा तथा उस काल की औक्तिक ग्रन्थों की कथ्य भाषा और गद्यभाषा में ठीक वही भेद रहा होगा, जो ओत्तो येस्पर्सन ने पुरानी अँग्रेजी की काव्यभाषा तथा गद्यभाषा में संकेतित किया :—

"आंग्ल भाषा में, काव्य-भाषा तथा गद्य-भाषा का अंतर निःसन्देह इस प्रारम्भिक काल में अन्य कालों की अपेक्षा कहीं बहुत अधिक है। काव्य-भाषा किसी हद तक समस्त इंगलैंड में एक सी प्रतीत होती है; जो एक प्रकार की कम या ज्यादा कृत्रिम विभाषा थी, जिसमें देश के विभिन्न भागों के व्याकरणिक रूपों तथा शब्दों का समावेश था; और यह ठीक उसी तरह की मिश्रित भाषा के रूप में पैदा हुई थी जैसी ग्रीस में होमर की भाषा उत्पन्न हुई थी।"[1]

(अ) प्रा० पैं० के पद्यों में अधिकांश भाग इसी परवर्ती 'खिचड़ी' साहित्यिक भाषा-शैली में निबद्ध हैं, किन्तु इसमें परिनिष्ठित प्राकृत तथा अवभ्रंश के भी कुछ पद्य पाये जाते हैं। गाहासत्तसई, सेतुबंध, कर्पूरमंजरी के परिनिष्ठित प्राकृत पद्यों के अलावा भी कुछ पद्य ऐसे

१. In English, certainly, the distance between poetical and prose language was much greater in this first period than it has ever been since. The language of poetry seems to have been to a certain extent identical all over England, a kind of more or less artificial dialect, absorbing forms and words from the different parts of the country where poetry was composed at all, in much the same way as Homer's language had originated in Greece.

—Jespersen: Growth and Structure of English Language, p. 51.

मिल जायेंगे, जिनकी भाषा परिनिष्ठित प्राकृत हैं। मात्रावृत्त प्रकरण के गाथा-वर्ग के छन्दों के उदाहरण इसी भाषा-शैली में निबद्ध हैं। पिंगल नाग की वंदना में निबद्ध पद्य (१.१) परिनिष्ठित प्राकृत में है। अन्य उदाहरण ये हैं :—

(१) परिहर माणिणि माणं पेक्खहि कुसुमाइँ णीवस्स।
तुम्ह कए खरहिअओ गेण्हइ गुडिआधणुं अ किर कामो ॥ (१.६०)

(२) सोऊण जस्स णामं अंसू णअणाइँ सुमुहि रुंधंति।
भण वीर चेइवइणो पेक्खामि मुहं कहं जहिच्छं से ॥ (१.६६)

(३) मुंचहि सुंदरि पाअं अप्पहि हसिऊण सुमुहि खग्गं मे।
कप्पिअ मेच्छसरीरं पेच्छइ वअणाइँ तुम्ह धुअ हम्मीरो ॥ (१.७१)

(४) वरिसइ कणअह विट्ठिं तप्पइ भुअणे दिआणिसं जंगतो।
णीसंक साहसंको णिंदइ इंदं अ सूरबिंबं अ ॥ (१.७२)

इन पद्यों की भाषा शुद्ध प्राकृत है। सुप् तिङ् चिह्न ही नहीं, कृदंत प्रत्यय भी प्रायः वैसे ही हैं। साथ ही यहाँ चौथे पद्य के 'कणअह' (कनकस्य) में सम्बन्ध कारक (षष्ठी विभक्ति) के '-ह' सुप् चिह्न के अलावा ऐसा कोई तत्त्व नहीं, जिसे अपभ्रंश की या परवर्ती भाषा-शैली की खास विशेषता बताया जा सके। ऐसा जान पड़ता है, 'गाथा-बंध' के छन्दों में भट्ट कवि प्रायः परिनिष्ठित प्राकृत का ही प्रयोग करते थे। कहना न होगा, ये चारों पद्य निःसन्देह प्राकृतकाल (१०० ई०-६०० ई०) की रचना न होकर उसी जमाने की रचना हैं, जिन दिनों प्रा० पैं० के पुरानी हिन्दी के पद्य भी लिखे जा रहे थे। गाथा-वर्ग के छन्दों में प्राकृत भाषा-शैली का प्रयोग करने की परिपाटी चन्द के पृथ्वीराजरासो ही नहीं, सूर्यमल्ल के 'वंशभास्कर' तक में पाई जाती है। छन्दोनुसार इस भाषा-भेद का संकेत करते हुए डा० विपिनबिहारी त्रिवेदी ने लिखा है :—

"रासो के श्लोक छन्द संस्कृत में हैं तथा गाहा या गाथा छन्द प्राकृत, अपभ्रंश या अपभ्रंश मिश्रित हिन्दी में है।"[1]

चन्द के रासो के 'कनवज्ज-समय' से उद्धृत निम्न गाथा की भाषा-शैली इसका संकेत कर सकती है :—

---

१. चंद वरदायी और उनका काव्य पृ० २८७।

सय रिपु दिल्लियनाथो स एव आला अग्ग धुंसनं।
परषेवा पंगु पुत्री ए जुद्द मंगति भूखनं ॥ ( २०१ )[1]

मैं चंद के 'रासो' को ज्यादा महत्त्व नहीं देना चाहता, मतलब सिर्फ इतना है कि 'रासो' के रचनाकाल ( १६ वीं शती ) तक भट्ट कवियों में 'गाथा-वर्ग' के छंदों में प्राकृत भाषा-शैली का प्रयोग करने की प्रथा पाई जाती है। यहाँ इतना संकेत कर दिया जाय कि 'रासो' के उक्त पद्य की भाषा गड़बड़ ज्यादा है। संभवतः इसका मूलरूप कुछ भिन्न रहा हो, हस्तलेख तथा संपादक की असावधानी ने इसे यह रूप दे दिया हो। मूल गाथा की प्राकृत में 'थ', 'त्र' जैसी ध्वनियाँ न होंगी, जो प्राकृत में 'ह' 'त्त' हो जाती हैं। अथवा यह भी कारण हो सकता है कि इस समय के भट्ट कवि गाथा-वर्ग के छंदों में परिनिष्ठित प्राकृत भाषा-शैली का प्रयोग न कर ऐसी शैली का प्रयोग करते थे, जिसमें प्राकृत की गूँज सुनाई देती हो, तथा बीच बीच में कुछ प्राकृत पदों का प्रयोग कर देते हों।

(आ) प्रा० पैं० के कुछ पद्यों में अपभ्रंश की भाषा-शैली भी देखने में आती है। इन पद्यों को भाषा के लिहाज से हेमचन्द्र के व्याकरण में उद्धृत दोहों के समानांतर रखा जा सकता है।

(१) जा अद्धंगे पव्वई, सीसे गंगा जासु।
जो देआणं वल्लहो, वंदे पाअं तासु ॥ (१.८२)

(२) चेउ सहज तुहुँ, चंचला सुंदरिहहिँ वलंत।
पअ उण घल्लसि खुल्लणा, कीलसि उण उल्हसंत ॥ (१.७)

(३) माणिणि माणहिँ काइँ फल, ऐओ जे चरण पडु कंत।
सहजे भुअंगम जइ णमइ, किं करिए मणिमंत ॥ (१.८)

(४) अरेरे वाहहि कान्ह णाव छोडि डगमग कुगति ण देहि।
तइँ इथि णदिहिँ सँतार देइ, जो चाहहि सो लेहि ॥ (१.९)

ये चारों पद्य अपभ्रंश-कालीन भाषा-शैली के निदर्शन हैं, वैसे इन सभी की भाषा-शैली सर्वथा एक नहीं है। प्रथम पद्यमें 'जासु, तासु'

---

१. डा० नामवरसिंह : पृथ्वीराजरासो की भाषा ( कनवज्ज समय ) पृ० १६० से उद्धृत।

जैसे रूप अपभ्रंश के भी पिछले जमाने के हैं, जब व्यंजन द्वित्व (जस्सु, तस्सु) का सरलीकरण कर पूर्ववर्ती स्वर को दीर्घ बना दिया गया है, लेकिन 'देआणं,' 'वल्लहो' 'पाअं' जैसे रूप परिनिष्ठित प्राकृत के हैं। फिर भी यह पद्य अपभ्रंश की बदलती शैली का निदर्शन दे सकता है। द्वितीय पद्य के 'चेउ, तुहुँ' जैसे पद शुद्ध अपभ्रंश रूप हैं, 'सहजेन' के अर्थ में निर्विभक्तिक 'सहज' का प्रयोग भी उसकी विशेषता है। 'उल्लसत्' का 'उल्हसंत' रूप, 'ल्ल' ध्वनियुग्म के परवर्ती 'ल' का प्राणता ( Aspiration )-विनिमय भी अपभ्रंश की विशेषता है। √घल्ल धातु तथा 'खुल्लणा' ( क्षुद्र के अर्थ में ) शब्द अपभ्रंश के ही निदर्शन है। तृतीय पद्य के 'काइँ, पड्ड' भी परिनिष्ठित अपभ्रंश रूप हैं, तथा भुअंगम ( भुजंगमः ), चरण ( चरणे ), मणिमंत (मणिमन्त्राभ्यां, मणिमन्त्रौ) जैसे निर्विभक्तिक रूप भाषा की और अधिक विकसित दशा के द्योतक हैं। चतुर्थ पद्य के 'तइँ, इथि, देइ', आदि के विषय में भी वही बात कही जा सकती है, और 'जो चाहहि सो लेहि' वाक्य तो और दो कदम आगे बढ़ गया है, जहाँ शुद्ध नव्य आर्य भाषा की वाक्यरचनात्मक प्रक्रिया के लक्षण स्पष्ट परिलक्षित होते हैं। प्रा० पैं० के इन या ऐसे अन्य पद्यों में भी एक साथ कई लक्षण पाये जाते हैं, जो भाषा की संक्रांतिकालीन स्थिति का संकेत करने में समर्थ हैं। यही नहीं 'सहज' 'णंदिहि' जैसे तत्सम तथा अर्धतत्सम पदों का प्रयोग तत्सम शब्दों के बढ़ते प्रभाव का भी संकेत कर सकता है।

( इ ) पुरानी पश्चिमी हिन्दी के ऐसे अनेकों पद्य प्रा० पैं० से से उद्धृत किये जा सकते हैं, जिनकी भाषा-शैली पुरानी ब्रजभाषा तथा पुरानी पूरबी राजस्थानी का प्रतिनिधित्व करती है, तथा आगे की मध्यकालीन हिन्दी के बहुत नजदीक जान पड़ती है। सर्वथा निर्विभक्तिक पदों का प्रयोग, निश्चित हिंदी वाक्यरचनात्मक प्रक्रिया का समावेश, इस भाषा-शैली की खास पहचान है। कतिपय उदाहरण ये हैं :—

( १ ) जहा भूत वेताल णच्चंत गावंत खाए कबंधा,
सिआ फारफेक्कारहक्का रवंता फुले कण्णरंधा।
कआ टुट्ट फुट्टेइ मंथा कबंधा णचंता हसंता,
तहा वीर हम्मीर संगाम मज्झे तुलंता जुझंता॥ (१.१८३)

( २ ) फुल्लिअ महु भमर बहु रअणिपहु,
किरण लहु अवअरु बसंत।
मलअगिरि कुहर धरि पवण वह,
सहब कह सुण सहि णिअल णहि कंत ॥ (१.११३)

( ३ ) सेर एक जइ पावउँ घित्ता,
मंडा बीस पकावउँ णित्ता।
टंकु एक्क जउ सेंधव पाआ,
जो हउ रंक सोइ हउ राआ ॥ ( १.१३० )

( ४ ) सुरअरु सुरही परसमणि, णहि वीरेस समाण।
ओ वक्कल ओ कठिणतणु, ओ पसु ओ पासाण ॥ ( १.७१ )

इन पद्यों में प्रथम पद्य की भाषा पुरानी हिंदी की भट्ट भाषा-शैली का परिचय दे सकती है, जहाँ 'णच्चंत', 'हक्का', 'दुट्ट', 'फुट्टे', 'मज्झे' जैसे व्यंजन-द्वित्व वाले रूपों की छौंक पाई जाती है। द्वितीय पद्य की शैली की तुलना विद्यापति के पदों की भाषा-शैली से मजे से की जा सकती है। तृतीय पद्य के 'पावउँ, पकावउँ, हउ' जैसे रूप 'पाऊँ, पकाऊँ, हौं' जैसे खड़ी बोली, ब्रज रूपों के प्राग्भाव हैं तथा 'पाआ' तो वस्तुः 'पाया' ( खड़ी बोली ) का ही य-श्रुतिरहित रूप है। इतना ही नहीं, इसकी वाक्यरचनात्मक प्रक्रिया स्पष्टतः हिंदी की है। चतुर्थ पद्य तो साफ तौर पर ब्रजभाषा का है ही। इसकी तद्भव मूर्धन्य ध्वनियों का हटा कर निम्न रूप में पढिये :—

सुरअरु सुरही परसमनि, नहि वीरेस समान।
ओ वाकल ओ कठिन तनु, ओ पसु और पाखान ॥

कहना न होगा, 'वक्कल' ( सं० वल्कल ) का 'बाकल' ( रा० बाकलो ) रूप 'भूसा' के अर्थ में पूरबी राजस्थानी और ब्रज में आज भी प्रचलित है।

कहने का तात्पर्य यह है, यद्यपि प्रा० पैं० के पद्यों में एक-सी भाषा-शैली सर्वत्र नहीं पाई जाती, तथापि इसके पद्य पुरानी हिंदी की विभिन्न भाषा-शैलियों का प्रतिनिधित्व करते हैं, जो हिंदी साहित्य के आदि काल में भट्ट कवियों के द्वारा प्रयुक्त होती देखी जाती है, तथा

इसमें बाद के मध्ययुगीन काव्य की भाषा-शैली के छुटपुट बीज भी देखे जा सकते हैं। इस प्रकार प्रा० पैं० की भाषा पुरानी ब्रजभाषा की विविध साहित्यिक भाषा-शैलियों का परिचय देने में पूर्णतः समर्थ है।

## प्राकृतपैंगलम् में न०य भा० आ० के लक्षण

§ ३५. नव्य भारतीय आर्य भाषा वर्ग की सबसे प्रमुख विशेषता प्राकृत-अपभ्रंश ( म० भा० आ० ) के व्यञ्जन द्वित्व का सरलीकरण है। उच्चारण-सौकर्य के कारण श्रुतिकटु एवं दुरुच्चारित द्वित्व व्यञ्जनों को सरलीकृत कर उसके पूर्व के स्वर को, अक्षर-भार ( Syllabic weight ) की रक्षा के लिये, प्रायः दीर्घ कर देना, पंजाबी जैसी एक आध भाषा को छोड़कर सभी न० भा० आ० की पहचान है। पंजाबी ने अवश्य इन द्वित्व व्यञ्जनों को सुरक्षित रक्खा है। वहाँ 'कम्म' ( हि० काम ), कल्ल ( हि० कल ) सच्च ( हि० सच, साँच ), हत्थ ( हि० हाथ ), नत्थ ( हि० नथ ), जैसे शब्द पाये जाते हैं[1]। यह विशेषता पंजाबी प्रभाव के कारण ही खड़ी बोली के कथ्य रूप में भी पाई जाती है :—बाप > बप्पू, बासन > बस्सन्ह, गाडी > गड्डी, भूखा > भुक्खा, बेटा > बेट्टा, देखा > देक्खा, भेजा > भेज्जा, रोटी > रोट्टी।[2] खड़ी बोली के कथ्य रूप में कई स्थानों पर यह उच्चारण ऐतिहासिक कारणों से न होकर केवल निष्कारण ( Spontaneous doubling of consonants ) भी पाया जाता है। ब्रजभाषा, राजस्थानी,[3] गुजराती में ही नहीं, पूरबी वर्ग की भाषाओं में भी द्वित्व-व्यंजन का सरलीकरण नियत रूप से पाया जाता है।[4] यद्यपि प्रा०

---

१. डा० चाटुर्ज्या : भारतीय आर्यभाषा और हिंदी पृ० १२४।

२. डा० तिवारी : हिंदी भाषा का उद्गम और विकास पृ० २३१।

३. Tessitori : Notes on O. W. R. § 40.

माँकुण < मक्कुण, लूखउ < लुक्खउ ( रूक्षकः ), बाट < वट्टा (वर्त्मा), दीठउ < दिट्ठउ, काढइ < कड्ढइ (कर्षति), पूतली < पुत्तली, सीधउ < सिद्धउ ( सिद्धकः ) आदि।

४. Dr. Chatterjea : Origin and Development of Bengali Language p. 318.

पँ० की पुरातनप्रियता ने द्वित्व व्यंजनों को न केवल सुरक्षित ही रक्खा है, बल्कि कई स्थानों पर छन्द:सुविधा के लिये द्वित्वयोजना भी की है; तथापि न० भा० आ० की सरलीकरण वाली प्रवृत्ति भी अनेक स्थानों पर परिलक्षित होती है :—

जासु ( १.८२ <जस्सु ), तासु (१.८२ <तस्सु), भणीजे ( १.१०० <भणिज्जइ ), कहीजे ( १.१०० <कहिज्जइ ), पभणीजे ( १.१०४ <पभणिज्जइ ), धरीजे ( १.१०४ <धरिज्जइ ), दीसा ( १.१२३ <*दिस्स = दिस्सइ ), लाख (१.१२७ <लक्ख), तीणि ( १.१२५ < तिण्णि ), दीजे ( २.१४२ <दिज्जइ ), करीजे ( २.१४२ <करिज्जइ ) आछे (२.१४५ <अच्छइ <ऋच्छति), दीसए ( २.२६२ <*दिस्सए = दिस्सइ ), दीसइ ( २.१९६, २.१९७ <दिस्सइ ), ठवीजे ( २.२०२ <ठविज्जइ ), णीसंक ( १.७२ <निस्संक )।

किन्तु कुछ ऐसे भी निदर्शन मिलते हैं, जहाँ व्यञ्जन द्वित्व का तो सरलीकरण कर दिया गया है, किंतु पूर्ववर्ती स्वर को दीर्घ नहीं किया गया। न० भा० आ० में ऐसे कई तद्भव शब्द हैं, जहाँ दीर्घीकरण नहीं पाया जाया। उदा० हिंदी सच, सब, रा० मणस (<मनुष्य ) जैसे शब्दों में *साच ( हि० वै० साँच ), *साब, *मणास जैसे रूप नहीं मिलते। डा० चाटुर्ज्या ने बताया है कि न० भा० आ० में कई शब्दों में व्यञ्जन द्वित्व के सरलीकरण के बाद भी पूर्ववर्ती 'अ' ध्वनि का दीर्घीकरण न पाया जाना ध्वनि-संबंधी समस्या है। प्रायः इन सभी भाषाओं में ऐसे व्यंजनों का सरलीकरण कर या तो पूर्ववर्ती स्वर को दीर्घ बना दिया जाता है, अथवा पूर्ववर्ती स्वरको अनुनासिक दीर्घ स्वर बना दिया जाता है।[1] किंतु लख <लक्ष ( प्रा० लक्ख ), रति <रक्तिका ( प्रा० रत्तिआ, अप० रत्तिअ ), सब <सर्व ( सव्व, सव्वु ) जैसे रूप इस नियम की अवहेलना करते दिखाई देते हैं। डा० चाटुर्ज्या का अनुमान है कि पंजाबी की विभाषाओं में व्यंजन द्वित्व के पूर्व के स्वर को दीर्घ बना देने की प्रवृत्ति नहीं पाई जाती, अतः संभवतः हिंदी पर यह उसका ही प्रभाव हो। अथवा यह भी हो सकता है कि इसमें बलाघात का प्रभाव हो। सं० सर्व का म० भा० आ० रूप सर्वत्र 'सव्व, सव्वु' ( वै० रू० सब्ब, सब्बु ) पाया जाता है।

---

१. Chatterjea : O.D.B.L. § 58 ( iii ) p. 318.

उच्चारण में यह शब्द प्रायः 'सब्ब-जण', 'सब्ब-काल', 'सब्ब-देस' जैसे समासांत पदों में पाया जाता था, अतः संभव है, इसके आद्य अक्षर पर बलाघात लुप्त हो गया हो। इसके परिणाम रूप समासांत पदों में इसका उच्चारण केवल 'सब' चल पड़ा हो। म० भा० आ० का यही उच्चारण प्रवृत्ति न० भा० आ० में भी आ गई जान पड़ती है।[1] प्रा० पैं० में भी ऐसे रूप मिलते हैं, जिनमें कुछ ऐसे भी हैं, जहाँ पूर्ववर्ती स्वर का दीर्घीकरण न करना छन्दोनिर्वाहजनित जान पड़ता है। कतिपय निदर्शन निम्न हैं :—

बखाणिओ ( २.१९६ <बक्खाणिओ )।
जुझंता ( २.१८३ <जुज्झंता )।
णचंता ( २.१८३ <णच्चंता )।
णिसास ( २.१३४ <णिस्सास )।
सब ( २.२१४, १.२०२, २.१३७ <सव्व )।
लख ( १.१५७ <लक्ख <लक्ष )।
णचइ ( १.१६६ <णच्चइ )।
बिजुरि ( १.१६६ <बिज्जुरि ); हि० बिजली, ब्रज बिजुरी।

उपर्युक्त विशेषतायें ब्रजभाषा और राजस्थानी में भी पाई जाती है, तथा प्रा० पैं० की ब्रजभाषानिष्ठ विशेषताओं का संकेत कर सकती हैं।

§ ३६. अनुस्वार का ह्रस्वीकरण या अनुनासिकीकरण ब्रजभाषा काव्य में बहुत पाया जाता है। इसका कारण या तो छन्दोनुरोध है या बलाघात का स्थान-परिवर्तन। इसका संकेत हम पहले कर चुके हैं।[2] प्रा० पैं० में ऐसे स्थल बहुत कम मिलते हैं :—सँतार ( १.६ < संतार ), सँजुत्ते ( १.९२ <संजुत्ते )। १.११७ पर 'पचतालिसह' पाठ को K ( B ), K ( C ) प्रतियों ने 'पाँचतालीसह' संकेतित किया है। अन्य हस्तलेखों में यहाँ अनुस्वार नहीं मिलता, अतः इसका संभवतः नासिक्य-तत्त्व रहित उच्चारण भी पाया जाता है, जैसे 'पचपन' (हिंदी) में। प्रायः समासांत पदों में 'पंच' के नासिक्य-तत्त्व का लोप हो जाता है। अन्यथा यहाँ भी 'पँचतालीसह' पाठ मानकर अनुस्वार का अनु-

---

१. ibid p. 319.

२. दे० अनुशीलन पृ० ८५.

नासिकीकरण माना जा सकता है। १.१०८ में 'चंडेसर' पाठ है, यहाँ छन्दःसुविधा के लिये एक मात्रा कम करनी पड़ती है। इसके दो तरह से उच्चारण किये जा सकते हैं:—(१) चँडसर; (२) चंडेसर। मैंने डा० घोष के अनुसार 'डे' का ह्रस्वोच्चारण माना है, अनुस्वार का नहीं।[2]

§ ३७. प्राकृतकाल में उद्वृत्त स्वरों की विवृत्ति प्रायः सुरक्षित रखी जाती थी। अपभ्रंश में य्—श्रुति का प्रयोग नियत रूप से चल पड़ा है। प्रा० पैं० में प्राकृत की भाँति उद्वृत्त स्वरों की विवृत्ति (Hiatus) सुरक्षित पाई जाती है। न० भा० आ० में इन स्वरों को या तो संयुक्त कर दिया जाता है, या इन्हें संयुक्त स्वर-ध्वनि ( diphthong ) के रूप में 'अइ' 'अउ' जैसा ध्वनियुग्म बना दिया जाता है, या फिर बीच में य् या व-श्रुति का प्रयोग किया जाता है।[3] यथा,

नापित > नाविअ,* नावुअ > नावु > णाउ ( उक्ति० ३९/११ ),

सुगंध— > सुअंध > सोंध—( सोँध— ) ( उक्ति० ४०/३१ ),

हस्ततालिका > हत्थआलिआ > *हत्थवालिआ > हथोलि (४०/२८),

माता > माआ > माअ > मा ( उक्ति० ३८/१७ )

चतुष्कः > चउक्को > चौकु ( उक्ति० ४१/४ )

विरूप > बुरुअ ( उक्ति० ३१/१५ ) > हि० बुरा

चटकिका > चडई > चडयी ( ३६/८ ) (हि० चिड़िया, रा० चडी),

प्रा० पैं० में उद्वृत्त स्वरोंकी संधि के कतिपय उदाहरण पाये जाते हैं, जो उसके न० भा० आ० वाले लक्षणों का संकेत करते हैं।

राउल ( १.३६ < राअउल < राजकुल ) ( रा० रावळो ),

कही ( २. १२६ < कहिअ < कथिता, कथितं ),

भणीजे ( १.१०० < भणिज्जइ ), कहीजे ( १.१०० < कहिज्जइ ),

धरीजे ( १.१०४ < धरिज्जइ ), ठवीजे ( २.२०२ < ठविज्जइ ), आछे ( २.१४४ < अच्छइ ),

चले ( १.१६८ < चलइ ), आवे ( २.३८ < आवइ < आयाति ), चलावे ( २.३८ < * चलापयति ),

---

२. दे० डा० घोष का संस्करण पृ० १८४, पादटि० २०

३. Dr. Chatterjea: Uktivyakti ( Study ) § 37.

उगो ( २.५५ <उग्गउ <उग्गओ <उद्गतः ), आओ ( २.१८१ < आअउ <*आअओ <आगतः ),

चोआलीसह ( २.१८६ <चउआलीसह <चतुश्चत्वारिंशत् ),
चोद्दह ( २ १०२ <चउद्दह <चतुर्दश ),
चोविस ( २.२१० <चउबिस-चउव्वीस <चतुर्विंशत् ),
चोअग्गला (२.१५५ चउ अग्गला <चतुरर्गलाः .

कतिपय हस्तलेखों में ऐसे स्थानों पर 'ऐ' 'औ' चिह्न पाये जाते हैं, यथा :—

'वइरि' ( १.३७ ) के स्थान पर A, K ( C ), N. में 'वैरि' पाठ मिलता है, इसी तरह 'चउसट्ठि ( १.५१ ) के स्थान पर A. B. में 'चौसट्ठि' पाठ है, जब कि D. में चोसट्ठि'।

§ ३८. संदेशरासक की भूमिका में डा० भायाणी ने इस बात का संकेत किया है कि स्वरमध्यग अथवा श्रुतिरूप ( glide )-व्-का लोप करने की प्रवृत्ति मध्यदेश की विभाषाओं की विशेषता है तथा यह ब्रज, खड़ी बोली आदि में पाई जाती है। इस प्रवृत्ति के चिह्न संदेश-रासक की भाषा तक में संकेतित किये गये हैं :—

( १ ) किसी प्रत्यय या विभक्तिचिह्न के पदादि 'इ' या 'ए' के पूर्व ( क ) पदांताक्षर में 'व्' का लोपकर दिया जाता है :—सरलाइवि ( २६ ब, =सरलाविवि <√सरलाव <* सरलापय् ) रुइवि ( ६७ अ =रुविवि <√रुव ) मंनाइ ( १६३ ब =मंनावि <√मंनाव ) तथा ( ख ) पदमध्य में भी यह प्रक्रिया देखी जाती है :—'कयवर' ( ४६द =कइ° =कवि° )

( २ ) विभक्तिचिह्न-उ तथा पदमध्यग उ या ओ के पूर्व भी -व्-का लोप हो जाता है—रउ ( ४५ ब =रवु =रवः ), जीउ ( १५४ स =जीवु =जीवः ), संताउ ( ७६ ब =संतावु =संतापः ), तंडउ ( = तंडवु =तांडवं ), कओल ( १८७ ब =कवोल =कपोल ),

( ३ ) पदांत या पदमध्यगत 'अ' के पूर्व भी–व्–का लोप कर दिया जाता है :—

तिहुयण ( १८ अ =त्रिभुवन ) ।[1]

---

१. Bhayani : Sandesarasaka ( Study ) § 33 C. p. 14.

वर्णरत्नकार की भूमिका में भी डा० चाटुर्ज्या ने बताया है कि श्रुतिगत व्-का कई स्थानों पर लिपि में कोई संकेत नहीं मिलता। चँदोआ=चँदोवा <चन्द्रातप ( २६ अ ), गोआर <गोवार <गोपाल ( २६ ब ), मूस-रोअँ <° रोवँ <-लोमन् ( ५२ ब )।[२]

प्रा० पैं० की भाषा में मध्यग 'व्' के लोप के कतिपय निदर्शन देखे जा सकते हैं। यहाँ तो अधिकतर या तो-व्-का उ वाला रूप मिलता है या फिर तृतीय कोटि के 'अ' वाले रूप मिलते हैं।

(१) संठावि ( १.१५१=संठाविवि<√संठाव<√संस्थापय् )
(२) ठाउ ( १.२०८<ठावँ<ठाम<स्थाने )
चलाउ ( १.१७१<चलाव<*चलापय् ( चालय् )),
देउदेउ ( २.१० <देवदेव: ),
घाउ ( २.१७१<घाव(=घाअ)<घात:),
गाउ ( २.१६८<गाव २.८७<गायति ),
आउ (२.१६८<आव २.८७<आयाति),
णेउरो (२.२१०<णेवुरो<नूपुर:),
(३) कइवर (२.२०४<कविवर),
(४) तिहुअण (१.१६५, १.१६६,२.४९<त्रिभुवन),
धुअ (२.८३<ध्रुव)

§ ३६. प्रा० पैं० में संज्ञा-विशेषण अकारांत पुल्लिंग शब्दों के प्राय: तीन तरह के रूप पाये जाते हैं:—(१) ओकारान्त रूप (२) आकारान्त रूप (३) अकारान्त रूप। उदाहरण के लिये नाग, छन्द, भ्रमर जैसे शब्दों के प्रा० पैं० की भाषा में णाओ-णाआ-णाअ, छंदो-छंदा-छंद, भमरो-भमरा-भमर जैसे तिहरे रूप देखने को मिलते हैं। गुजराती-राजस्थानी की खास विशेषता केवल प्रथम एवं तृतीय कोटि के ही रूपों को सुरक्षित रखना है, आकारांत रूप वहाँ नहीं पाये जाते। जब कि खड़ी बोली में अकारांत रूप एवं सबल आकारान्त रूप ही मिलते हैं। उदाहरणार्थ, स्वार्थे क-वाले रूप 'घोटक:' का विकास खड़ी बोली में घोड़ओ >घोडउ>*घोडअ>घोड़ा पाया जाता है। ब्रजभाषा के आदर्श कथ्य रूप में वस्तुत: खड़ी बोली की तरह आ-रूप (घोड़ा) ही हैं, यह विशेषता दोआब तथा रुहेलखण्ड की ब्रजभाषा में देखी

२. Chatterjea : Varnaratnakara § 18 p. xliii .

जा सकती है; जब कि मथुरा के पश्चिम तथा दक्षिण की ब्रजभाषा में ये आकारांत रूप न मिलकर ओकारांत या औकारांत (घोडो-घोडौ) रूप मिलते हैं। ब्रजभाषा पर यह राजस्थानी-गुजराती भाषागत प्रवृत्ति का प्रभाव है।[1] किंतु आदर्श ब्रजमें भी भूतकालिक कर्मवाच्य निष्ठा प्रत्यय के रूप ओकारांत-औकारांत ही पाये जाते हैं। इन शुद्ध रूप तथा स्वार्थे क-वाले रूपों से उद्भूत रूपों के बीज हमें हेमचन्द्र तक में मिल जाते हैं और कई स्थानों पर इनके दुहरे रूप एक साथ एक ही भाषा में मिल भी जाते हैं। यद्यपि घोटक जैसे शब्दों से उद्भूत रूपों में गुजराती-राजस्थानी तथा ब्रज-खड़ी बोली ने केवल सबल रूपों को ही सुरक्षित रक्खा है, पूरबी हिंदी में इनके निर्बल रूप भी मिल जाते हैं।

सं० घोटकः, गुज० रा० घोड़ो, ब्रज० घोड़ा, राजस्थानी से प्रभावित रूप घोडो-घोडौ, खड़ी बोली घोड़ा, अवधी घोड़।

इतनी ही नहीं, पूरबी हिंदी में इनके दीर्घ तथा अतिदीर्घ रूप भी पाये जाते हैं, जैसे घोड़-घोड़वा-घौडौना, छोट-छोटवा-छोटौना, कुत्ता-कुतवा-कुतौना, नाऊ-नौआ।[2] कुछ शब्दों में केवल क-स्वार्थे प्रत्यय से उद्भूत रूप ही मिलते हैं और कुछ में ये बिलकुल नहीं पाये जाते। इस भाषाशास्त्रीय तथ्यने नव्य भा० आ० भाषा के अध्येताओं के समक्ष समस्या उत्पन्न कर दी है। वस्तुतः अपभ्रंश काल में कई ऐसे शब्द थे जिनके निश्चित रूप में शुद्ध एवं स्वार्थे क-वाले दोनों तरह के रूप पाये जाते थे। ऐसे शब्दों में कभी तो क जोड़ा जाता था, कभी नहीं। इस प्रकार के शब्दों के दोनों तरह के रूप (निर्बल तथा सबल) मिलते हैं। जबकि कुछ ऐसे शब्द थे जिनमें नियत रूप से स्वार्थे क का प्रयोग होता था, जिनका विकास राज० गु० में केवल ओ-वाले रूपों में तथा खड़ी बोली में केवल आ- वाले रूपों में पाया जाता है। तृतीय कोटि के वे मूल अकारांत शब्द हैं, जिनमें क-स्वार्थे प्रत्यय कभी नहीं जोड़ा जाता था, ऐसे रूपों का विकास केवल शुद्ध रूपों में ही पाया जाता है।[3]

---

१. डा० तिवारी : हिंदी भाषा का उद्गम और विकास पृ० २४२.

२. Dr. Saksena: Evolution of Awadhi § 167 pp. 110-111.

३. N. B. Divatia: Gujarati Language, vol. I. p. 89

हेमचन्द्र के "स्यमोरस्योत्" (८.४.३३१) सूत्र के अनुसार अपभ्रंश में अकारांत शब्दों के कर्ता-कर्म ए० व० में उ-विभक्ति चिह्न पाया जाता है। इसके शुद्ध रूपों में संकरु, भयंकरु, चउमुहु, छंमुहु जैसे रूप पाये जाते हैं, जबकि स्वार्थे क-वाले रूपों में चडिअउ (√चड का निष्ठा रूप <*चडिकतः (आरूढः,) घडिअउ (<*घटितकः) जैसे रूप होते हैं।[1] गुजराती, राजस्थानी, खड़ी बोली में ऐसे अनेकों दो तरह के रूप मिलेंगे। प्रथम कोटि के-उ विभक्त्यंत रूपों से शुद्ध रूपों तथा –अउ विभक्त्यंत रूपों से सबल (-ओ, -आ) रूपों का विकास माना जाता है। यहाँ इन दुहरे रूपों के विकास की तालिका दी जा रही है।

| | | | |
|---|---|---|---|
| सं० हस्तः | गुज० हाथ, | राज० हाथ, | ब्रज-खड़ी० हाथ |
| ,, हस्तकः | ,, हाथो | ,, हत्तो | ,, हत्ता (हत्था) |
| सं० पर्णः | ,, पान | ,, पान | ,, पान |
| ,, पर्णकः | ,, पानुं | ,, पानूँ | खड़ी बोली पन्ना |

सं० दन्त, गु० दाँत, राज० दाँत, ब्रज० दाँत, खड़ी बोली दाँत,
,, दन्तकः, गु० दाँतो, राज० दाँतो, कथ्य खड़ी बोली दाँता
सं० पाद गु० पाय, रा० पाँव, ब्रज० पाँय, खड़ी बोली पाँव,
,, पादकः गु० पायो रा० पायो, ,, पाया
अप० णक्कु ,, नाक ,, नाक ,, नाक ,, नाक
णक्कउ ,, नाकुं ,, नाको ,, नाका-नाको ,, नाका

स्पष्ट है कि उ-वाले अपभ्रंश रूपों का विकास गुजरात तथा मध्यदेश की समस्त विभाषाओं में एक-सा (अकारांत रूप) है, किंतु अउ-वाले अपभ्रंश रूपों का विकास गुर्जर-राजस्थानी वर्ग में -ओ (नपुं० में उं) हुआ है, तो मध्यदेशीय पश्चिमी हिंदी में -आ। इतना ही नहीं, इन दुहरे रूपों का कई जगह केवल पदरचनात्मक महत्त्व न न होकर अर्थसंबंधी (Semantic) महत्त्व भी है, जो इनके अर्थ-भेद से स्पष्ट है :—

"मनुष्य का हाथ होता है, किंतु कुर्सी का हाथ नहीं हत्ता या हत्था होता है। बनारस के लोग पान बहुत खाते हैं, लेकिन कागज का पन्ना (पानुं, पानूं) नहीं चबाते। मेरा दाँत टूट गया है, जबकि करौत के

---

१. दे० S. P. Pandit : हेमचन्द्रः कुमारपालचरित तथा प्राकृतव्याकरण पृ० ५९५. (पूना, द्वितीय संस्करण)

दाँते (दाँतो, दाँता) बड़े तेज हैं। बैल का पाँव टूटता है, लेकिन गाड़ी का 'पाया' (राज० पायो)। उसने लड़ाई में दुश्मन की नाका-बन्दी तोड़ कर अपने देश की नाक बचा ली।"

ये स्वार्थे क-वाले रूप हेमचंद्र के समय की कथ्य बोली में ही कतिपय छुटपुट रूपों में ओकारांत हो गये थे। यह प्रक्रिया सर्वप्रथम सर्वनाम शब्दों में शुरू हुई जान पड़ती है। हेमचंद्र ने 'सौ पुंस्योद्वा' (८·४·३३२) सूत्र में बताया है कि अकारांत पुल्लिग शब्दों में ० को विकल्प से ओ विभक्त्यंत रूपों में परिवर्तित कर दिया जाता है। उदाहरण के लिये, "वरिस-सएग वि जो मिलइ सहि सोक्खहँ सो ठाउ" (हे सखि, जो सौ बरस में भी मिले वह सुख का स्थान है) में 'जो-सो' वस्तुतः प्राकृत रूप न होकर, यः > जो > जउ > जो, सः > सो > सउ > सो के क्रम से विकसित हुए हैं। किंतु नपुंसक लिंग में इनके रूप केवल उ वाले ही ही (जु, सु जैसे रूप) होते थे, इसका संकेत भी हेमचंद्र का 'पुंसि' पद कर रहा है।[1] कहना न होगा, यही रूप राजस्थानी के 'ज्यो', खड़ी बोली के 'जो', ब्रजभाषा के 'जो-सो' तथा राजस्थानी-ब्रज के अव्यय 'जु-सु' के रूप में विकसित पाये जाते हैं।

इस विवेचन से इतना तो संकेत मिल सकता है कि स्वार्थे क-वाले रूपों का ओकारांत विकास अपभ्रंशकालीन भाषा में सिर्फ पुल्लिग शब्दों में ही हुआ है, नपुंसकों में ही। यहाँ इस लिंग-विधान को ठीक संस्कृत वाला न मानकर अपभ्रंशकालीन लिंग-विधान समझना चाहिए, जिसमें आकर संस्कृत के लिंग का विपर्यय भी देखा जाता है। यदि ऐसा है, तो यह भी निश्चित है कि कथ्य अपभ्रंश के वे अकारांत शब्द जो निश्चित रूप में नपुंसक थे तथा उं, अउं विभक्तिचिह्न का प्रयोग करते थे, गुर्जर विभाषा की न० भा० आ० में ओकारांत न हो पाये। गुजराती में वे स्पष्टतः-उं विभक्त्यंत रूपों में आज भी बचे रह गये, किंतु राजस्थानी-ब्रज-खड़ी बोली की पुरानी कथ्य विभाषाओं में जहाँ नपुंसक लिंग सर्वथा लुप्त हो गया था, ये रूप या तो सबल रूपों (ओ-आ) में विकसित हो गये या फिर केवल निर्बल रूप बने रहे।

---

१. दे०—पुंसीति किम्।

अंगहिँ अंगु न मिलिउ हलि अहरेँ अहरु न पत्तु।
पिअ जोअन्तिहे मुह-कमलु एम्वइ सुरउ समत्तु॥—वही पृ० ५.६६.

प्रा० पैं० की भाषा में-उ,-अउ वाले अपभ्रंश रूपों यथा, घणु (१.३७) <धनं, भद्दउ (१.७५) <भद्रकः गअणु (१.५५) <गगनं, पुत्तउ (२.६१)<पुत्रकः, के अतिरिक्त अधिक संख्या उन निर्बल (शून्यरूप) तथा सबल रूपों की है, जो न० भा० आ० के विशिष्ट रूप हैं। प्रा० पैं० के इन रूपों के कुछ निदर्शन ये हैं :—

( १ ) निर्बल रूपः—फल (१.६)<फलं, कंत (१.६)<कांतः, भुअंगम (१.६)<भुजंगमः, जल (१.१६६)<जलं, घण (१.१६६) <घनः, मेह (२.१३६)<मेघः, पाउस (२.१३६)<प्रावृष्, दिण (१.१६१)<दिनं, पिअ (२.१६१)<प्रियः। ये रूप न० भा० आ० में निर्विभक्तिक रूपों के प्रयोग की विशिष्ट प्रवृत्ति को भी संकेतित करते हैं।

( २ ) सबल रूपः—जैसा कि हम बता चुके हैं, प्रा० पैं० में दो तरह के सबल रूप पाये जाते हैं, ( १ ) आ-वाले रूप, जो खड़ी बोली के आकारांत सबल रूपों के पूर्वरूप हैं, ( २ ) ओ-वाले रूप, जो गुजराती-राजस्थानी के ओकारांत सबल रूपों के पूर्वरूप हैं। प्रा० पैं० में ऐसे आकारांत तथा ओकारांत दोनों तरह के रूप अनेक मिलते हैं, किंतु प्रा० पैं० के इन सभी रूपों को एकदम खड़ी बोली या राजस्थानी रूप मान लेना खतरे से खाली नहीं होगा। वैसे इन रूपों में खड़ी बोली के आकारांत रूप तथा राजस्थानी के ओकारांत रूप हैं अवश्य, किंतु उन्हें छाँटने में थोड़ी सतर्कता बरतनी पड़ेगी। इस सतर्कता-निर्वाह के निम्न कारण हैं:—प्रथम तो प्रा० पैं० की भाषा में अनेक प्राचीन ( archaic ) रूपों का भी अस्तित्व पाया है, तथा यहाँ परिनिष्ठित प्राकृत के ओ-वाले प्रथमा ए० व० के रूप भी पाये जाते हैं, कहीं इन रूपों को गलती से राजस्थानी प्रवृत्ति के रूप न मान लिया जाय। दूसरे, इसी तरह कई स्थानों पर केवल छन्दोनिर्वाहार्थ पदांत अ का दीर्घीकरण प्रा० पैं० की भाषा की खास विशेषताओं में एक है। अतः हर आकारांत रूप को खड़ी बोली का रूप भी न मान लिया जाय। तीसरे, कई स्थानों पर आकारांत रूप ए० व० के रूप न होकर ब० व० के अर्थ में प्रयुक्त हुए हैं, प्रकरण के द्वारा यही अर्थ पुष्ट होता है, ऐसे स्थलों में भी इन्हें खड़ी बोली के सबल ए० व० रूप मान लेना खतरे से खाली नहीं। मैं कुछ उदाहरण दे रहा हूँ :—

( १ ) ओ-रूप जो परिनिष्ठित प्राकृत के हैं, राजस्थानी-गुजराती प्रवृत्ति के द्योतक नहीं :—

णाओ ( १.१ ) <नागः, पिंगलो ( १.१ ) <पिंगलः, हेओ (१.३) <हेयः, हिण्णो ( १.३ )<हीनः, जिण्णो ( १.३ ) <जीर्णः, वुड्ढओ ( १.३ ) <वृद्धकः, देओ ( १.३ ) < देवः, दीहो ( १.८ ) <दीर्घः, वण्णो ( १.८ ) <वर्णः, कामो ( १.६७ ) <कामः, हम्मीरो ( १.७१ ) <हम्मीरः, जग्गंतो ( १.७२ ) <जाग्रत् ।

( २ ) वे आ–रूप जो केवल छन्दोनिर्वाहार्थ प्रयुक्त हैं, खड़ी बोली के आकारांत सबल रूप नहीं :—

हारा ( १.७५< हार ), तिलोअणा ( १.७७ <त्रिलोचनः ), केलासा ( १.७७ <कैलाशः ), देसा ( १.१२८ <देशः ), धणेसा (१.२१० <धनेशः ), सग्गा ( २.२५ <स्वर्गः ), कलत्ता ( २.११७ <कलत्रं ), बीसा ( २.१२२ < विषं ), चम्मा ( २.१२३ <चर्म ), दक्खा ( २.१८१ <दक्षः ), दीहरा ( १.१६६ <दीर्घः ) ।

( ३ ) वे आ–रूप जो ब० व० रूप हैं, खड़ी बोली के ए० व० रूप नहीं ।

सजणा ( १.६४ <सज्जनाः ), मत्ता ( १.१३६ <मात्राः ), णीवा ( १.१६६ <नीपाः ), करा (२.४५ <कराः), छेआ (२.११६ <छेकाः), वाला ( २ १९५ >वालाः ), वुड्ढा ( २.१९५ <वृद्धाः ), कंपंता (२.१९५ <कम्पन्त.) ।

डा० नामवरसिंह ने अपनी पुस्तक 'पृथ्वीराजरासो की भाषा' में प्रा० पैं० से कुछ ऐसे उदाहरण दे दिये हैं, जिन्हें वस्तुतः ब्रज-भाषा के आकारांत तथा ओकारांत पुल्लिंग संज्ञा-विशेषण के रूप में नहीं माना जा सकता ।[1] उनके द्वारा ओकारांत प्रवृत्ति के रूप में उदाहृत 'बुड्ढो'[2] रूप प्रा० पैं० में कहीं नहीं मिलता । वस्तुतः यह प्राकृत का 'वुड्ढओ ( १.३ ) है, जिसे हमने ऊपर संकेतित किया है । यदि यह रूप मिलता, तो उसे राजस्थानी-ब्रज की प्रवृत्ति निःसन्देह माना जा सकता था । उनके द्वारा उदाहृत 'काआ' ( १.१८० ), 'माआ' ( १.१८० ), ये दोनों शब्द पुल्लिंग नहीं हैं, शुद्ध स्त्रीलिंग हैं, तथा इस रूप में ये आज भी राजस्थानी-ब्रज-खड़ी बोली ( काया, माया ) में बोले जाते हैं ।

---

१. डा० नामवरसिंह : पृथ्वीराजरासो की भाषा : पृ० ४६.

२. इसका संकेत (५१२) दिया गया है, जो गलत है । बिब्लोथिका संस्करण में कहीं पृ० ५१२ पर बुड्ढा शब्द नहीं है, वस्तुतः यह ( ५ । २ ) है, जहाँ इस संस्करण में भी 'वुड्ढओ' पाठ ही है । दे०—प्रा० पैं० उक्त संस्करण पृष्ठ ५. ।

संस्कृत पु० 'काय' शब्द हिंदी में 'काया' ( स्त्रीलिंग ) हो गया है, सं० देह की तरह ही, तथा मध्यकालीन हिन्दी कविता में प्रयुक्त 'मया' (अर्थ, दया) शब्द भी स्त्रीलिंग ही है। अतः इन्हें अकारांत पुल्लिग के उदाहरण रूप में देकर कथ्यब्रज तथा खड़ी बोली की सामान्य विशेषता के प्रमाण रूप में उपन्यस्त करना कहाँ तक ठीक है। उनके द्वारा उदाहृत 'बुड्ढा' ( २.१९५ ) पद ब० व० रूप है, इसे राज० ब्रज० 'बुड्ढो' का ब० व० रूप अवश्य माना जा सकता है, किन्तु यह भी खड़ी बोली के आकारांत सबल ए० व० रूपों का संकेत तो नहीं कर सकेगा। वस्तुतः प्रा० पैं० में इधर उधर बिखरे ओकारांत-आकारांत सबल रूपों को छाँटने में हमें निम्न बातों का ध्यान रखना होगा।

( १ ) किसी ओकारांत रूप को हम राजस्थानी तथा तत्प्रभावित ब्रज का सबल रूप तभी मानेंगे, जब कथ्य राजस्थानी या ब्रज से उस शब्द के ओकारांत रूप का समानान्तर निदर्शन उपलब्ध हो।

( २ ) किसी आकारांत रूप को हम आदर्श कथ्य ब्रज या खड़ी बोली का सबल रूप तभी मानेंगे, जब कथ्य ब्रज या खड़ी बोली से उसका समानान्तर रूप सामने रख सकें।

इस प्रकार यदि कोई राजस्थानी प्रभावित ब्रज के उदाहरण के रूप में प्रा० पैं० से णाओ ( १।१ <नागः ), कामो (१-६७ <कामः), मोरो (१.११२ <मयूरः), पेश करना चाहे, तो यह वैचारिक अपरिपक्वता ही जान पड़ेगी। कहना न होगा कथ्य राजस्थानी-ब्रज में इनके रूप नाग, *काम, मोर ही पाये जाते हैं। वस्तुतः प्रा० पैं० में शुद्ध कथ्य भाषा के सबल रूप बहुत कम मिलते हैं, फिर भी छुटपुट बीज जरूर देखे जा सकते हैं।

( क ) राजस्थानी प्रवृत्ति के सबल रूप : —

भमरो ( १.११२ <भ्रमरः; राज० भवँरो, खड़ी बोली भौंरा ), जो (१.६ <यः, रा० ज्यो, खड़ी बो० जो), सो ( १.६ <सः, ब्र० सो ), आओ (१.१८१, रा० आयो) उगो ( २.५५ <उद्गतः, राज० उग्यो )।

( ख ) खड़ी बोली के सबल रूप ए० व० :—

(१) दोहा (१.१६७ ), जड्डा ( १.१६५, रा० जाड़ो, कथ्य खड़ी बोली जड्डा, कथ्य ब्रज जाड़ा ) मथा (२.१७५ <मस्तकं, रा० माथो, कथ्य ख० बो०, पंजाबी मत्था) पाआ (१.१३०, खड़ी बोली पाया ), पावा (२.१०१,

व-श्रुतिवाला रूप ), मेटावा ( २.१०१ हि० मिटाया ), ताका पिअला ( २.६७ <तस्य प्रियः ) में 'का' सम्बन्ध कारक चिह्न ।

(२) खड़ी बोली सबल तिर्यक् रूप ब० व०:—

करे ( १.२०७, ए० व० *करा ( किया ), भरे (१.२०७ ए० व० भरा ), चले ( १.१६८, ए० व० चला ), पले (१.१६८=पड़े, ए० व० *पला=पड़ा), कव्वके (१.१०८ क<काव्यस्य) में 'के' (ए० व० 'का') संबन्ध कारक चिह्न, मेच्छइके पुत्ते ( १.५२ <म्लेच्छानां पुत्रैः ) में के सम्बन्ध कारक चिह्न ।

§ ४०. प्रा० पैं० की पुरानी पश्चिमी हिंदी में ऐसे अनेकों उदाहरण मिलते हैं, जहाँ कर्ता-कर्म ए० व० के अतिरिक्त अन्य कारकों में भी निर्विभक्तिक पदों के प्रयोग मिलते हैं :—

( १ ) करण ए० व० :—भअ भंजिउ वंगा ( १.१५५ ); पाअभर मेइणि कंपइ ( १.१४७ ), हअ गअ पाअ घाअ उट्ठंतउ धूलिहिं गअण झंपिओ ( १.१५५ ) दल दलिअ चलिअ मरहट्ठ बलं ( १.१८५ ), चलंत जोह मत्त कोह ( २.१६९ ), पक्खर वाह चलू रणणाह फुरंत तणू ( २.१५१ )

( २ ) अधिकरण ए० व० :—कण्ण चलंते कुम्म चलइ ( १.९३ ), कुम्म चलंते महि चलइ ( १.९६ ), बंधु समदि रण धसउ ( १.१०६ ), उड्डउ णहपह ( १.१०६ ), सुलताण सीस करवाल दइ ( १.१०६ ), णअण अणल गल गरल ( १.१११ ), दिगमग णह अंधार ( १.१४७ ), भमइ घण गअण ( १.१६६ ) को कर बब्बर सग्ग मणा ( २.९५ ).

( ३ ) करण ब० व०—खुर खुर खुदि खुदि महि घघर रव कलइ ( १.२०४ ) झत्ति पत्ति पाअ भूमि कंपिआ ( २.१११ ).

( ४ ) अधिकरण ब० व०—सब पअ मुणि दिअगण दिअ (१.२०२), सब दीस दीसइ केसु काणण पाण वाउल भम्मरा (२.१६७), केअइ धूलि सव्व दिस पसरइ ( २.२०३ ).

निर्विभक्तिक पदों का यह प्रयोग मध्यकालीन हिंदी कविता में खास तौर पर पाया जाता है ।

§ ४१. प्रा० पैं० की पुरानी पश्चिमी हिंदी में परसर्गों का प्रयोग भी चल पड़ा है । आगे चल कर ये परसर्ग अधिकाधिक प्रयुक्त होने लगे हैं । नव्य तथा पुरानी पश्चिमी राजस्थानी के रो-रा-री, नउ-ना-नी, तणउ-तणा-तणी जैसे परसर्ग यहाँ नहीं मिलते, साथ ही राज०, ब्रज०,

खड़ी बोली के 'ने' का प्रयोग भी यहाँ नहीं मिलता। प्रा० पैं० की भाषा परसर्गों की दृष्टि से समृद्ध नहीं कही जा सकती। इसका प्रमुख कारण प्राचीन शैली का निर्वाह तथा काव्यबद्धता है। फिर भी कुछ परसर्गों के प्रयोग ये हैं :—

( १ ) सउ ( हि० से, सैं, राज०-सूँ )—एक सउ ( १.५६ <एकेन समं ), संभुहि सउ ( १.११२ =शंभुमारभ्य ),—करण तथा अपादान का परसर्ग;

( २ ) सह—पाअ सह ( ७.१६१ )—करण का परसर्ग;

( ३ ) कए—तुम्ह कए ( १.६७ )—संप्रदान का परसर्ग;

( ४ ) लागी—काहे लागी बब्बर वेलावसि मुज्झे ( १.१४२ )—संप्रदान का परसर्ग;

( ५ ) क—धम्मक अप्पिअ (१.१२८, २.१०१ <धर्माय अर्पितं)—संप्रदान का परसर्ग

( ६ ) क, का, के,—संबंध के परसर्ग; यहाँ खड़ी बोली वाला 'का' तथा इसका तिर्यक् 'के' तो मिलते हैं, किंतु 'को' ( पूरबी राज० का रूप ) नहीं मिलता। गाइक घित्ता ( २.९३ ) देवक लेक्खिअ, ( २.१०१ ), ताका पिअला ( २.९७ ), मेच्छहके पुत्ते ( १.९२ ), कव्वके ( १.१०८ क )।

( ७ ) मह, उवरि, उप्पर-उप्परि, मज्झ-मज्झे — अधिकरण कारक के परसर्ग —कोहाणलमह ( १.१०६ ), सिरमह ( १.१११ ), सअल उवरि ( १.८७ ), वाह उप्पर पक्खर दइ ( १.१०६ ), वीर वग्ग मज्झ ( २.१६९ ), संगाम मज्झे ( २.१८३ )।

§ ४२. प्रा० पैं० के अनेक सार्वनामिक रूप न० भा० आ० की आकृतिगत ( morphological ) प्रवृत्ति का संकेत कर सकते हैं :—

( १ ) अन्य पुरुष :—जेत्ता जेत्ता सेत्ता तेत्ता कासीस जिण्णिआ ते कित्ती ( १.७७ ).

जा अद्धंगे पव्वई सीसे गंगा जासु ( १.८२ )
केसे जिविआ ताका पिअला ( २.९७ )
ताक जणणि किण थक्कउ बंझउ ( २.१४६ )
काहु णाअर गेह मंडणि ( २.१८५ )।
जो चाहहि सो लेहि ( १.९ )।

( २ ) मध्यम पुरुष—सोहर तोहर संकट संहर ( २.२४ )।
तुम्ह धुअ हम्मीरो ( १.७१ )
तुहु जाहि सुंदरि अप्पणा ( २.९१ )।
तइ इथि णइहि सँतार देइ ( १.९ )।
सो तुह संकर दिज्जउ मोक्खा ( १.१०५ )।
सई उमा, रखो तुमा ( २.८ )।
( ३ ) उत्तम पुरुषः—०.थंती हम्मारो, दूरित्ता संहारो ( २.४२ ),
गई भवित्ती किल का हमारी ( २.१२० )।
दिसइ चलइ हिअअ डुलइ हम इकलि वहू ( २.१६३ )।

§ ४३. प्रा० पैं० की पुरानी हिंदी के क्रियारूपों में कुछ खास विशेषतायें ऐसी भी परिलक्षित होती हैं, जिन्हें न० भा० आ० की प्रवृत्ति कहा जा सकता है।

( १ ) वर्तमानकालिक अन्य पुरुष ए० व० तथा ब० व० में निर्विभक्तिक धातु रूपों का प्रयोग देखा जाता है, जो उक्तिव्यक्ति की भाषा में भी पाया जाता है तथा इसका संकेत डा० चाटुर्ज्या ने किया है।[1] प्रा० पैं० के उदाहरण निम्न हैं :—

तत्थ देक्खु हरिबंभ भग ( १.१०८), वेआला जा संग णच्च दुट्ठा णासंता ( १.११९ ), भमइ महुअर फुल्ल अरविंद ( १.१३५ ), वरिस जउ भमइ घग (१.१३६), जे कर पर उवआर हसंतउ (२.१४ )।

( २ ) इसके अतिरिक्त वर्तमानकालिक कृदंत का समापिका क्रिया के रूप में प्रयोग भी प्रा० पैं० की भाषा की नव्य प्रवृत्तियों का द्योतक है। व्रज-खड़ी बोली में यह विशेषता पाई जाती है, जहाँ वर्तमानकालिक कृदंत रूपों के साथ सहायक क्रिया का प्रयोग कर 'जाता है', 'जाते हैं', 'जाता हूँ', 'जाती है' जैसे रूप निष्पन्न होते हैं। प्रा० पैं० में इसके साथ सहायक क्रिया ( √हो ) का प्रयोग नहीं होता, प्रायः इसका आक्षेप कर लिया जाता है; जैसे :—राअह भग्गंता दिअ लग्गंता ( १.१२० ), धाइ आइ खग्ग पाइ दाणवा चलंतआ ( २.१५६ ), वहइ मलअ वाआ हंत कंपंत काआ ( २.१६५ ), सव्वा दीसा झंपंता ( २.१९५ )।

---

१. Chatterjea : Uktivyakti ( Study ) § 71, p. 57.

( ३ ) इसके साथ ही प्रा० पैं० में वर्तमानकालिक अन्य पु० ए० व० तथा ब० व० में उन रूपों का अस्तित्व भी है, जो विवृत्त स्वरों की संधि कर बनाये गये हैं। आवे ( २.३८ <आवइ ), चलावे ( २.३८ <चलावइ ), णच्चे ( २.८१ <णच्चइ ), जंपे(२.८८ <जंपइ), करे ( १.१९० <करइ ), खाए ( २.१८३ <खादन्ति ), कहीजे ( १.१०० <कथ्यन्ते ), थक्के ( २.२०४ <*स्थगन्ति )।

इनके अतिरिक्त न० भा० आ० के करूँ ( खड़ी बोली ), करौं ( ब्रज० ) जैसे रूपों के पूर्वरूप 'करउँ'; आज्ञा प्रकार के निर्विभक्तिक रूप, इज्ज > ईजे वाले सरलीकृत विध्यर्थ ( optative ) रूप भी प्रा० पैं० की भाषा में देखे जा सकते हैं।[1]

§ ४४. भूतकालिक कर्मवाच्य कृदंत का प्रयोग कर भूतकालिक समापिका क्रिया का द्योतन कराना न० भा० आ० की खास विशेषता है। प्रा० पैं० में इस प्रवृत्ति के प्रचुर निदर्शन मिलते हैं। कर्मवाच्य रूपों के साथ तृतीयांत कर्ता का प्रयोग संस्कृत-प्राकृत की खास विशेषता है; किंतु प्रा० पैं० में ऐसे रूप भी देखे जाते हैं, जहाँ कर्तृवाच्य में भी उक्त कृदंत रूपों का प्रयोग पाया जाता है :—

( १ ) कर्मवाच्य प्रयोग :—पिंगले कहिओ ( १.१६ ), फणिंदे भणीओ ( २.१५ ), पिंगलेण वखाणिओ ( २.१९६ ), सव्व लोअहि जाणिओ (२.१९६), रह धुल्लिअ झंपिअ ( १.९२ ), किअउ कट्ठ हाकंद मुच्छि मेच्छहके पुत्त ( १.९२ ), धूलिहि गअण झंपिओ (१.१५६)।

( २ ) भाववाच्य तथा कर्तृवाच्य प्रयोग :—मेरु मंदर सिर कंपिअ ( १.९२ ), सव्व देस पिकराव वुल्लिअ ( १.१३५ ), एम परि पलिअ दुरंत ( १.१३५ ), भंजिअ मलअ चोलवइ णिवलिअ गंजिअ गुज्जरा ( १.१५१ ), गिरिवर सिहर कंपिओ ( १.१५५), फुल्लिअ महु (१.१६३), अवअरु वसंत ( १.६३ ) कमठ पिट्ठ टरपरिअ ( १ ९२ ), चलिअ हम्मीर ( २.९१ ) फुल्लिआ णीवा ( १.१६६ )।

## प्रा० पैं० की भाषा में पूरबी न० भा० आ० के छुटपुट चिह्न—

§ ४५. प्रा० पैं० की भाषा की कतिपय नव्य वाक्यरचनात्मक विशेषताओं का संकेत यथावसर किया जायगा,[2] इससे इसकी

---

१. दे० भाषाशास्त्रीय अनुशीलन का 'क्रिया-प्रकरण'।

२. दे० भाषाशास्त्रीय अनुशीलन का 'वाक्य-रचना' विषयक प्रकरण।

तद्विषयक प्रवृत्तियों पर प्रकाश पड़ेगा। प्रा० पैं० में कुछ छुटपुट चिह्न पूरबी विभाषाओं के भी मिल जाते हैं; किंतु ये लक्षण प्रा० पैं० की भाषाकी खास विशेषता नहीं हैं। संक्षेप में ये निम्न हैं :—

( १ ) र-ड का 'ल' में परिवर्तन;—धाला ( १.१९८=धारा ), चमले ( १.१०४=चमरे ), तुलक ( १.१५७=तुरक, तुर्क ), पलइ ( १.१८९=पड़इ ), वहुलिआ ( २.८३=वहुरिआ )। प्रश्न हो सकता है, क्या यह परिवर्तन अवधी-मैथिली आदि की ही विशेषता है, क्योंकि ऐसे परिवर्तन पुरानी राजस्थानी में भी पाये जाते हैं ?' टेसिटोरी ने इस प्रवृत्ति का उदाहरण 'आलइ <आरइ <आडइ' दिया है।

( २ ) प्रा० पैं० की भाषा में कुछ छुटपुट रूप ऐसे भी मिलते हैं, जिनके राजस्थानी-खड़ी बोली में केवल सबल ( ओकारांत-आकारांत ) रूप ही मिलते हैं, किंतु यहाँ निर्बल रूप भी हैं। क्या ये निर्बल रूप पूरबी प्रवृत्ति के द्योतक हैं ? 'लग णहि जल बड मरुथल जणजिअण हरा' ( २.१९३ ) में 'वड' का पश्चिमी हिंदी-राजस्थानी वर्ग में केवल सबल रूप मिलता है :—खड़ी बो० बड़ा, राज० बड़ो। जब कि पूरबी विभाषाओं इसका 'बड़' रूप मिलता है :—

'को बड़ छोट कहत अपराधू। सुनि गुन भेदु समुझिहहिं साधू॥'

( तुलसी : मानस )

( ३ ) पश्चिमी हिंदी में प्रायः भूतकालिक कृदंतों में -ल वाले रूप नहीं मिलते। प्रा० पैं० में कुछ रूप ऐसे मिले हैं :—मुअल जिवि उट्ठए ( १.१६० )।

ये रूप मैथिली तथा अन्य पूरबी भाषाओं में मिलते हैं। प्रश्न होता है, क्या ये रूप पूरबी प्रवृत्ति के ही द्योतक हैं ? यद्यपि ल-वाले रूप पुरानी राजस्थानी में भी मिलते हैं :—सुणिल्ला, कीधलुँ',[2] फिर भी संभवतः प्रा० पैं० के रूप पूरबी ही हों।

( ४ ) भविष्यत्कालिक रूपों में -ब' वाले भविष्यत्कालिक कर्मवाच्य कृदंत रूपों का प्रयोग पूरबी भाषा वर्ग की खास विशेषता है। प्रा० पैं० में भी एक स्थल मिलता है :—'सहब कह सुणु सहि णिभल णहि कंत' ( १.१६३ )।

---

१. Tessitori : O. W. R. § 29.

२. ibid § 123 (5).

जैसा कि हम बता चुके हैं, प्रा० पैं० संग्रह-ग्रंथ है तथा इसमें एक ही कवि, काल या स्थान की रचनायें न होकर अनेकता पाई जाती है, अतः कुछ पूरबी भाषासंबंधी तत्त्वों की छौंक यत्र-तत्र कुछ पद्यों में मिल जाना असंभव नहीं। संभवतः उन पद्यों के रचयिता, जिनमें ये तत्त्व मिलते हैं, अवधी या मैथिली क्षेत्र के हों। फिर भी कुल मिलाकर प्रा० पैं० के पद्यों में प्रयुक्त भट्ट-शैली की मूलाधार-भाषा पुरानी पश्चिमी हिंदी की ही स्थिति का संकेत करती है।

---

# ध्वनि-विचार

## लिपि-शैली और ध्वनियाँ

§ ४६. प्राकृतपैंगलम् के उपलब्ध हस्तलेखों में लिपि-शैलीगत विचित्रता एवं विभिन्नता दृष्टिगोचर होती है। यहाँ तक कि एक ही हस्तलेख में कहीं कहीं अनेकरूपता परिलक्षित होती है। इस प्रकार हस्तलेखों को वर्तनियाँ समस्या उत्पन्न कर देती हैं। यह विचित्रता प्राकृतपैंगलम् के हस्तलेखों की ही विशेषता न होकर प्रायः अपभ्रंश हस्तलेखों की अपनी खास विशेषता रही है, जिसका संकेत अल्सदोर्फ तथा याकोबी ने भी किया है और संदेशरासक का संपादित संस्करण उपस्थित करते समय श्री भायाणी ने भी इसका संकेत किया है।[1] यह विचित्रता लिपिकार की अपनी कथ्य विभाषा के साक्षात् प्रभाव के कारण दिखाई पड़ती है, जहाँ कभी-कभी एक ही पद के वैकल्पिक उच्चरित प्रचलित होते हैं। साथ ही इसका एक कारण, प्राकृतपैंगलम् के सम्बन्ध में यह भी माना जा सकता है कि ये विविध रूप कतिपय उदाहरणों में भाषा की गतिमत्ता का संकेत देते जान पड़ते हैं, जहाँ परिनिष्ठित प्राकृत, परिनिष्ठित अपभ्रंश एवं संक्रांतिकालीन भाषा के विविध रूप उपलब्ध हैं। साथ ही इस ग्रन्थ की वर्तनियों पर जहाँ कुछ स्थानों पर संस्कृत की वर्तनियों का प्रभाव पड़ा है, वहाँ कतिपय स्थानों पर प्राकृत ध्वनि-संस्थान का भी पर्याप्त प्रभाव है। ये कारण भी वर्तनियों को प्रभावित करने में समर्थ हैं। प्राकृतपैंगलम् में विविधकालिक पद्यों का संग्रह होने से तथा उपलब्ध हस्तलेखों के परवर्ती होने से भी लिपि-शैली में परिवर्तन हो गया है; जिससे उस काल के वास्तविक उच्चरित रूप की अभिव्यक्ति इनसे बिलकुल ठीक हो रही है, यह आशा भी नहीं की जा सकती। डा० चाटुर्ज्या ने 'वर्णरत्नाकर' की भूमिका में उसकी लिपिशैली का संकेत करते समय ठीक यही बात कही है :—
"यतः प्रस्तुत हस्तलेख १६ वीं शती के आरम्भ की तिथि से अंकित

---

१. Sandesarasaka : (Study) §1.

है, अतः इसकी लिपिशैली से १४ वीं शती के उच्चरित को पूर्णतः व्यक्त करने की आशा नहीं की जा सकती।"[1] हम यहाँ प्राकृतपैंगलम् के उपलब्ध विभिन्न हस्तलेखों की लिपि-शैली की इन कतिपय विशेषताओं का संकेत अनुपद में करने जा रहे हैं।

§ ४७. प्राकृतपैंगलम् में निम्न ध्वनियाँ पाई जाती हैं :—

| | |
|---|---|
| स्वर : | अ, आ, इ, ई, उ, ऊ। |
| | ऍ, ए, ऑ, ओ। |
| व्यंजन : | क ख ग घ |
| | च छ ज झ |
| | ट ठ ड (ड़) ढ ण (ण्ह)। |
| | त थ द ध (न) (न्ह)। |
| | प फ ब भ म (म्ह)। |
| | य र ल व (ल्ह)। |
| | स ह। |

प्राकृतपैंगलम् की भाषा में ह्रस्व ऍ, ऑ के अस्तित्व का पता चलता है, किंतु हस्तलेखों में इनके लिये विशिष्ट लिपिसंकेत नहीं मिलते। संस्कृत में ह्रस्व ऍ, ऑ ध्वनियाँ नहीं पाई जातीं, किंतु म० भा० आ० में ये ध्वनियाँ पाई जाती थीं। पिशेल ने संकेत किया है कि प्राकृत-काल में ह्रस्व ऍ, ऑ ध्वनियाँ थीं।[2] इन ऍ, ऑ का विकास ऐ, औ, ए- ओ, इ- उ कई स्रोतों से हुआ देखा जाता है, तथा संयुक्त व्यञ्जन ध्वनि से पूर्व ए-ओ नियत रूप से ह्रस्व (विवृत) उच्चरित किये जाते थे। डा० टगारे ने भी अपभ्रंश-काल में ह्रस्व ऍ, ऑ की सत्ता मानी है, तथा इस बात का भी संकेत किया है कि उत्तरी हस्तलेखों में प्रायः इन्हें इ-उ के रूप में लिखा जाता है।[3] डा० याकोबी ने भी इस बात का

---

१. Varnaratnakara : (Introduction) §1. p. xxxviii.

२. Pischel : Prakrit Sprachen § 84, § 119.

३. Tagare : Historical Grammar of Apabhramsa § 15. p. 39.

उल्लेख 'भविसत्तकहा' की भूमिका में किया है। प्राकृतपैंगलम् में ह्रस्व ऍ-ऑ का दो तरह का रूप दिखाई देता है, एक व्याकरणगत रूप, दूसरा छन्द:सुविधा के लिए ह्रस्वीकृत रूप। ए-ओ के इस वैकल्पिक रूप का संकेत इस पद्य में मिलता है :—

'इहिकारा बिंदुजुआ एओ सुद्धा अ वण्णमिलिआ वि लहू ।
रहवंजणसंजोए परे असेसं वि होइ सविहासं ॥' (प्रा० पैं० १.५)

ऍ-ऑ का लिपीकृत रूप दो तरह का देखा जाता है। कतिपय हस्तलेखों में इसका ए-ओ रूप मिलता है, कतिपय में इ-उ। इ-उ वाला रूप किसी एक हस्तलेख की नियत विशेषता नहीं है। कतिपय निदर्शन ये हैं।

दॆइ ( १.४२ )—C. D. देइ K. दइ ।

ऍम ( १.८५ )—A. B. C. K. एम D. इणि ।

अंतक्कल ( १.८५ ) D. अन्तिक्कल ।

ऍअदह ( १.८६ )—A. C. एअदह D. इहदह ।

ऍम ( १.१४८ )—C. N. इम ।

मैंने संयुक्त व्यञ्जन के पूर्ववर्ती ऍ-ऑ के उच्चारण को सर्वत्र विवृत माना है, यथा—पॆक्खहि ( १.६० ), गॊण्हइ ( १.६७ ), ठॆल्लि ( १.१०६ ), ऑत्था ऑत्थो ( १.१४५ )। वैसे इन स्थानों में ये एकमात्रिक न होकर द्विमात्रिक ही हैं। इसके अतिरिक्त जहाँ छन्दोनिर्वाहार्थ इनका ह्रस्वत्व अपेक्षित था, मैंने इन्हें विवृत चिह्नित किया है। इस संबंध में इतना कह दिया जाय कि केवल निर्णय-सागर संस्करण में ही इन परवर्ती स्थलों पर ह्रस्व ऍ-ऑ चिह्नित किया गया है।

प्राकृतपैंगलम् की भाषा में 'ऐ-औ' ध्वनियाँ नहीं पाई जातीं, किन्तु इनके लिपिसंकेत कतिपय हस्तलेखों में मिलते हैं। C हस्तलेख में कहीं शुद्ध ए का 'ऐ' लिखा मिलता है। इसके अतिरिक्त A तथा B हस्तलेख में 'अइ' 'अउ' जैसे द्वयक्षर स्वरों को 'ऐ' 'औ' लिखा मिलता है। साथ ही कतिपय रूपों में निर्णयसागर में भी यह प्रभाव तत्सम शब्दों का है। इनके कतिपय निदर्शन ये हैं :—

गोरी ( १.१ )—N. गौरी।

यभा ( १.१३ )--A. D. N. यभौ, C. जभौ।

ले ( १.४८ )--A. लै।

गाव ( १.४८ ), पावइ ( १.४८ )—C. गावै, पावै।

चउसट्ठि ( १.५१ )--A. B. चौसट्ठि।

वइर ( १.१६३ )--A. वैर, B. वैरि।

तेलंगा ( १.१९८ )--N. तैलंगा।

इस प्रसंग को समाप्त करने के पूर्व हस्तलेखों की एक दो अन्य विशेषताओं का भी संकेत कर दिया जाय। हस्तलेखों में 'ओ' के लिए भिन्न चिह्न मिलता है। D हस्तलेख में 'उ' पर एक खड़ी लकीर खींचकर इसका चिह्न बनाया गया है जब कि अन्य हस्तलेखों में यह चिह्न 'ल' से मिलता जुलता है। इसके अतिरिक्त 'च्छ' एवं 'त्थ' के लिए प्रायः एक-से ही लिपिसंकेत का प्रयोग किया गया है, जिसे प्रसंगवश कहीं 'च्छ' तथा कहीं 'त्थ' समझना पड़ेगा। कुछ हस्तलेखों में 'ऋ' लिपिसंकेत देखा गया है, जो 'ऋद्धि' शब्द में मिलता है, अन्यत्र 'रिद्धि' रूप मिलता है। वस्तुतः प्रा० पैं की भाषा में 'ऋ' का अस्तित्व नहीं है, यह संस्कृत प्रभाव है कि यहाँ 'ऋद्धि' लिखा मिलता है।

प्राकृतपैंगलम् में ह्रस्व स्वरों का सानुनासिक तथा सानुस्वार रूप भी मिलता है, तथा ण्ह, म्ह ध्वनियाँ भी पाई जाती हैं। प्राकृतपैंगलम् के समय की कथ्य भाषा के उच्चरित रूप में न तथा न्ह ध्वनियाँ भी अवश्य थीं, किंतु हस्तलेखों में ऐसे स्थलों पर प्रायः ण-ण्ह रूप ही मिलते हैं, जो लिपिकारों पर प्राकृत का प्रभाव है। मैंने अपने संस्करण में तो इन स्थानों पर 'ण-ण्ह' को हटाकर 'न-न्ह' कर देने की अनधिकार चेष्टा नहीं की है, किंतु मेरा विश्वास है तथा इस विश्वास के पर्याप्त भाषावैज्ञानिक प्रमाण उपलब्ध हैं कि इस काल में पदादि में 'न' ध्वनि सुरक्षित थी, तथा 'न्ह' एवं 'न्न' जैसी संयुक्त ध्वनियाँ भी थीं जब कि हस्तलेखों में इनके लिए भी ण्ह-ण्ण संकेत मिलते हैं। पदमध्य में अवश्य 'ण' ध्वनि थी। यद्यपि ब्रजभाषा में यह पदमध्य में भी 'न' ही है, तथापि पूर्वी राजस्थानी में यह आज भी पाई जाती है, तथा 'प्राकृतपैंगलम्' कालीन उच्चरित भाषा में पदमध्यगत 'ण' का अस्तित्व था। इसी प्रकार पदमध्यगत उत्क्षिप्त प्रतिवेष्टित 'ड़' का भी, जो वस्तुतः 'ड' ध्वनि ( Phoneme )

का ही स्वरमध्यगत ध्वन्यंग (allophone) है, अस्तित्व रहा होगा। इस पदमध्यगत 'ड़' का कतिपय हस्तलेखों में 'ळ' रूप भी मिलता है। 'ल' के उत्क्षिप्त प्रतिवेष्टितरूप 'ळ' का अस्तित्व प्रा० पैं० की भाषा में नहीं जान पड़ता, जो आज की राजस्थानी विभाषाओं में पाया जाता है।

उपर्युद्धृत तालिका में हमने ण्ह, न्ह, म्ह, ल्ह ध्वनियों का अस्तित्व माना है, जो क्रमशः ण, न, म तथा ल के सप्राण (aspirated) रूप हैं। आधुनिक भाषाशास्त्री इन्हें संयुक्त ध्वनियाँ न मानकर शुद्ध ध्वनियाँ मानने के पक्ष में है। ब्रजभाषा में न्ह, म्ह, ल्ह ये तीन ध्वनियाँ पाई जाती हैं और 'तुहफतु-ल-हिंद' के लेखक मिर्जा खाँ इब्न फखरुद्दीन मुहम्मद ने इन्हें शुद्ध ध्वनियाँ ही माना है। अपने ग्रंथ में 'ब्रजभाखा' के व्याकरण से संबद्ध अंश में उसने इन्हें प्राणतारहित न, म, ल से भिन्न बताने के लिये उन्हें 'कोमल' कहा है, तो इन्हें 'कठोर' (शक़ीलह) :—जैसे न्ह (नून्-ए शक़ीलह, उदा० कान्ह), म्ह (मीम्-ए-शक़ीलह, उदा० अम्हा), ल्ह (लाम्-ए-शक़ीलह, उदा० काल्ह)।[1]

## अनुस्वार तथा अनुनासिक

§ ४८. अनुस्वार तथा अनुनासिक के विभिन्न लिपि-संकेतों ( ं तथा ँ ) का स्पष्ट भेद प्राकृतपैंगलम् के अधिकांश हस्तलेखों में नहीं मिलता। केवल जैन उपाश्रय, रामघाट बनारस से प्राप्त सं० १६५८ वाली C प्रति में ही अनुनासिक का चिह्न मिलता है, किंतु यह भी सर्वत्र नहीं। कई स्थानों पर जहाँ व्याकरण अथवा छन्दोनिर्वाह की दृष्टि से अनुनासिक अभीष्ट है, इसी प्रति में अनुस्वार भी मिलता है। बाकी हस्तलेखों में प्रायः अनुस्वार ही उपलब्ध है। अनुनासिक को कई स्थान पर चिह्नित नहीं भी किया जाता, और सानुनासिक स्वर को अननुनासिक ही लिखा गया है। कहीं कहीं पदांत सानुनासिक स्वर के पूर्ववर्ती स्वर को भी अनुस्वारयुक्त लिखा गया है। जैन उपाश्रय से प्राप्त अपूर्ण हस्तलेख D में यह विशेषता परिलक्षित होती है, जहाँ 'काइँ (१.६), णामाइँ (१.५६)' को क्रमशः 'कांइं, णामांइं' लिखा गया है।

---

१. M. Ziauddin: A Grammar of the Braj Bhakha by Mirza khan. p. 11 (साथ ही) Dr. Chatterjea's forward p. x.

पादांत हिँ को कई स्थानों पर अननुनासिक दीर्घ 'ई' के रूप में भी लिखा गया है, और हमारे C हस्तलेख की यह खास विशेषता है, जहाँ 'णामाई ( १.५८ ) जैसे रूप भी मिलते हैं। इस प्रकार स्पष्ट है कि एक ही सविभक्तिक पद कहीं सानुनासिक लिखा गया है, तो कहीं अननुनासिक और कहीं सानुस्वार, और कभी कभी तो यह विभेद एक ही हस्तलेख में भी मिल जाता है। जैसे C हस्तलेख में जहाँ एक ओर माणहिँ ( १.६ ), कॉइ ( १.६ ) रूप मिलते हैं, वहाँ दूसरी ओर खग्गेहि ( १.११ ) (=खग्गेहिँ ), सव्वेहि लहुएहि ( १.१७ ) (सव्वेहिँ लहुएहिँ ), पहरणेहि ( १.१० ) (=पहरणेहिँ ) जैसे रूप भी मिलते हैं। यह विचित्रता संदेशरासक के हस्तलेख में भी उपलब्ध है तथा श्रीभायाणी ने वहाँ प्राप्त सानुनासिक तथा अननुनासिक रूपों की गणना यों उपस्थित की है[१]:—

| | | | |
|---|---|---|---|
| सप्तमी (अधिकरण) बहुवचन | | –हिँ (१३) | –हि (१३) |
| तृतीया (करण) | ,, | –हिँ (३१) | –हि (५०) |
| सप्तमी (अधिकरण) एकवचन | | –हिँ ( ३) | –हि (१५) |
| तृतीया (करण) | ,, | –हिँ (११) | –हि (११) |

इस संबंध में यह कह देना आवश्यक होगा कि संदेशरासक के तीनों हस्तलेखों में सानुनासिक तथा अननुनासिक रूपों में एकरूपता पाई जाती है। जहाँ –हिं मिलता है, वहाँ तीनों हस्तलेखों में –हिं ही है, और जहाँ –हि है, वहाँ तीनों में –हि ही। कहना न होगा, संदेशरासक के हस्तलेखों में ँ के लिए सर्वत्र ं चिह्न का प्रयोग मिलता है। यही कारण है कि श्री भायाणी के समक्ष ठीक वैसी समस्या नहीं थी, जैसी हरिवंशपुराण को संपादित करते समय अलसदोर्फ ने लक्षित की थी। प्राकृतपैंगलम् की यह समस्या ठीक वैसी ही है, जैसी हरिवंश-पुराण के विविध हस्तलेखों की। वहाँ विभिन्न हस्तलेखों में एक ही स्थान पर विभिन्न रूप मिलते हैं। उदाहरणार्थ, हरिवंशपुराण के A हस्तलेख में अकारांत स्त्रीलिंग एवं सभी प्रकार के इकारांत एवं उकारांत शब्दों के अधिकरण ए० व० के रूप –हिं लिखे मिलते हैं, जबकि B तथा C हस्तलेख में यहाँ –हे रूप मिलते हैं। यही कारण है कि

१. Sandesarasaka—(Study) § 2.

अलसदोर्फ के समक्ष संभाव्य मूल वर्तनी को निर्धारित करने की समस्या खास थी।[1]

इस प्रकार की वर्तनी संबंधी समस्या का खास कारण यह है कि "म० भा० आ० में अनुस्वार के अतिरिक्त हमें दो प्रकार के नासिक्य स्वर उपलब्ध होते हैं, जिनमें एक अनुस्वार के चिह्न से व्यक्त किया जाता है, इतर अनुनासिक के चिह्न से"।[2] पदांत स्थिति में प्रायः इन दोनों प्रकार के नासिक्य स्वरों का विभेद स्पष्ट परिलक्षित नहीं होता, तथा उन स्थानों पर जहाँ इनके मूल का स्पष्ट एवं निश्चित संकेत नहीं किया जा सकता, यह विभेद स्पष्ट नहीं है। प्राकृत में करण ब० व० में हमें एक साथ -हिं, -हिँ, तथा -हि तीनों रूप मिलते हैं। "यदि इसका मूल वै० सं० देवेभिः के समानान्तर माना जाय, तो -हिँ वाला रूप अधिक संभव है तथा यहाँ नासिक्य स्वर मानना होगा, दूसरी ओर हम इसको मूल ग्रीक शब्द 'देओफिन' ( deophin ) का समानान्तर मानें, तो अनुस्वार ही अधिक संभाव्य है।" शुद्ध अनुस्वार तथा नासिक्य स्वर का विभेद यह है कि जहाँ ँ का संबंध पूर्ववर्ती न्, म् से जोड़ा जा सके वहाँ अनुस्वार होगा, अन्यत्र नासिक्य स्वर। यह नासिक्य स्वर कहीं तो ं के द्वारा और कहीं ँ के द्वारा चिह्नित किया जाता है। पुराने हस्तलेखों में प्रायः ँ का प्रयोग नहीं के बराबर देखा जाता है और इसका अनुमान प्राकृत वैयाकरणों के विवरणों से ही हो पाता है। पिशेल ने बताया है कि हाल की गाथासप्तशती के हस्तलेख में गाथा ६५१ में 'जाइ वअणाइ' पाठ मिलता है, जबकि बम्बई वाले काव्यमाला संस्करण में 'जाणि वअणाणि' पाठ उपलब्ध है; हेमचन्द्र के सूत्र ३.२६ के अनुसार 'जाइँ वअणाइँ' पाठ होना चाहिए तथा वेबर के मतानुसार यह पाठ छन्द की गति के विरुद्ध नहीं जाता। (§ १७९). प्राकृत वैयाकरणों के मतानुसार -इं, -हिं, -उं,

---

१. Sandesarasaka ( Study ) § 3.

२. Neben dem Anusvara besitzt das Pkt, zwei Nasalvocale, von denem der eine durch das zeichen des Anusvara, der andere durch das der Anunasika ausgedruckt wird.—Pischel § 178, p. 131.

–हुं, –हं को पदान्त में विकल्प से ह्रस्व माना जा सकता है, तथा संगीत-रत्नाकर ने अपभ्रंश के –हुं, –इं को पदमध्य में भी विकल्प से ह्रस्व मानने का विधान किया है। ँ अनुनासिक चिह्न के प्रयोग के विषय में संपादित ग्रन्थों में भी दो तरह के रूप देखे जाते हैं। कुछ विदेशी विद्वान् ँ चिह्न को सर्वथा छोड़ देते हैं तथा अननुनासिक रूप का ही प्रयोग करते हैं।[1] प्रो० पंडित ने अपने 'गउडवहो' के संस्करण में अनुस्वार के साथ अर्धचन्द्र का प्रयोग कर अनुनासिक की व्यंजना कराई है, जैसे 'अंगाइँ विण्हुणो', भरिआइँ व (१.१६)। काव्यमाला से संपादित गाहासत्तसई तथा सेतुबंध में भी म० म० दुर्गाप्रसाद एवं म० म० शिवदत्त ने अर्धचन्द्र का प्रयोग किया है। काव्यमाला से 'प्राकृतपिंगलसूत्राणि' शीर्षक से प्रकाशित 'प्राकृतपैंगलम्' के संपादन में तो पं० शिवदत्त ने अर्धचन्द्रयुक्त अनुस्वार का प्रयोग प्रचुरता से किया है। वस्तुतः अर्धचन्द्र का प्रयोग वहाँ किया गया है, जहाँ छन्दोऽनुरोध से ह्रस्व अक्षर अभीष्ट है।

डा० हरमन याकोबी ने अपने 'भविसत्तकहा' के संपादन में ऐसे स्थानों पर सर्वत्र ँ का प्रयोग किया है। जहाँ तक उन्हें प्राप्त हस्तलेखों का प्रश्न है, वे स्वयं इस बात का संकेत करते हैं कि हस्तलेखों में इसके लिए अनुस्वार का ही प्रयोग मिलता है।[2] "समस्त प्राकृत हस्तलेखों की भाँति, कतिपय अपवादों को छोड़कर, हमारे हस्तलेख में वास्तविक अनुस्वार के लिए अनुस्वार का बिंदु प्रयुक्त हुआ है, जो संबद्ध अक्षर को छन्दोदृष्टि से दीर्घ बना देता है, साथ ही इसका प्रयोग स्वर के नासिक्य रूप के लिए भी पाया जाता है, जो इसके छन्दोरूप को अपरिवर्तित ही रखता है। अतः मैंने ह्रस्व मात्रा के लिए परवर्ती स्थान पर अनुनासिक का ही प्रयोग किया है।..........अतः, मैंने लिपीकरण में अनुस्वार तथा अनुनासिक में स्पष्टतः भेद किया है, यद्यपि हस्तलेख में दोनों दशाओं में अक्षर पर बिंदु का प्रयोग किया

---

१. इनमें प्रमुख वेबर हैं, जिनके मत का उल्लेख पिशेल ने § १८० में किया है।

२. Jacobi: Bhavisattakaha von Dhanavala. p. 23 (Abhandlung).

गया है।" ( भविसत्तकहा भूमिका : लिपिशैली § ३ ) संपादित पाठ में वे सानुनासिक पाठ ही देते हैं—

'करि धरवि स-पुत्तु निक्खेवउ अक्खिविउ सइँ।
धरथिन्दु कुमारु पइँ देक्खिव्वउ समउँ मइँ॥ (११.१)

श्रीभायाणीने 'संदेशरासक' के संस्करण में सर्वत्र ऐसे स्थानों पर अनुस्वार ( ं ) ही दिया है, जहाँ छन्दोऽनुरोध से अनुनासिक होना चाहिए था।

(१) तह अणरइ रणरणउ असुहु असहंतियहं
तुस्सहु मलयसमीरणु मयणाकंतियहं। (२.१२१)

(इस प्रकार वियोग (-अरति) तथा दुःख को सहते हुए मदनार्त मेरे लिए मलयवायु दुःसह हो गया।)

(२) णाय णिवड पह रुद्ध फणिंदिहिं दह दिसिहिं,
हुइय असंचर मग्ग महंत महाविसिहिं। (२.१४५)

(महाविष फणवाले सर्पों के द्वारा दशों दिशाओं में मार्ग निबिडता से अवरुद्ध कर लिया गया है, तथा इस प्रकार वह ( मार्ग ) संचार-योग्य नहीं रहा है ) यहाँ छन्दोऽनुरोध से उच्चारण 'असहंतियहँ', 'मयणाकंतियहँ', 'फणिंदिहिँ' 'दिसिहिँ' 'महाविसिहिँ' होगा। प्रथम दो संबंध कारक के रूप हैं, दिसिहिँ (=दिक्षु) अधिकरण ब० व० में तथा शेष दो करण ब० व० में।

हमने प्राकृतपैंगलम् में उन समस्त स्थानों पर ँ का प्रयोग किया है, जहाँ छन्दोऽनुरोध से ह्रस्व अक्षर अभीष्ट है। इस प्रकार हमने यहाँ डा० याकोबी की ही पद्धति का अनुसरण किया है। विभिन्न प्रतियों में इस प्रकार के स्थलों के पाठान्तर के कुछ निदर्शन ये हैं:—

१. हदहिँ (१.७) A. C. हदहिं K. हदहि, N. हदहिँ

२. खग्गहिँ (१.११)—C. खग्गेहिं, D. खग्गहिं, N. खग्गहिं, K. खग्गहिँ

३. कुसुमाइँ (१.९७)—A. B. C. कुसुमाइं, D. कुसुमाइ K. N. कुसुमाइँ।

इसी सम्बन्ध में इस बात का भी संकेत कर दिया जाय कि कभी-कभी कतिपय हस्तलेखों में सवर्गीय व्यंजन के पूर्व अनुस्वार को 'न्'

तथा पवर्गीय के पूर्व 'म्' के द्वारा लिपीकृत किया गया है—यथा मणिमन्त ( =मणिमंत १.६ ) C. प्रति; मन्द (=मंद १.३८ ) C. प्रति तिसन्ति (=तीसंति १.६८) C. प्रति। इसी तरह निर्णयसागर संस्करण में अनुस्वार का वर्गीय पञ्चमाक्षर रूप सर्वत्र मिलता है, साथ ही पदांत में 'म्' रूप मिलता है जो संस्कृत वर्तनी का प्रभाव है। कतिपय निदर्शन निम्न हैं :—

पिङ्गलो ( =पिंगलो १.१६ ); णरिन्दाइम् ( =णरिंदाइं १.२१ ), गण्डबलहद्दम् ( =गंडबलहद्दं १.२२ ); °जङ्घजुअलेहिँ ( =°जंघ° १.२२ ), °पञ्चविहूसिआ ( =°पंचविहूसिआ १.४१ )।

प्रस्तुत संस्करण में मैंने इन स्थानों पर सर्वत्र केवल अनुस्वार का ही प्रयोग करना विशेष वैज्ञानिक समझा है।

मध्यकालीन हिन्दी के हस्तलेखों में प्रायः अनुस्वार तथा अनुना-का भेद चिह्नित नहीं पाया जाता। दोनों के लिए प्रायः अनुस्वार का ही चिह्न प्रयुक्त मिलता है। किन्तु उच्चारण में उसका स्पष्ट भेद था, इसका पता मिर्जाखाँ ( १७वीं शती ) को भी था। मिर्जा खाँ ने अपने 'ब्रजभाषा व्याकरण' में अनुस्वार को 'नून–ए–मुनव्वनह' कहा है, तो अनुनासिक को 'नून्–ए–मग़नूनह'। अनुस्वार का उदाहरण 'गंग' दिया गया है, जब कि अनुनासिक के प्रसंग में 'चाँद, बूँद, गोँद, भौँरा, नीँद, पेँदा, कँवल, ये उदाहरण दिये गये हैं।[1]

## य ध्वनि तथा य-श्रुति का प्रयोग

§ ४१. जैन हस्तलेखों में कई स्थानों पर 'य' के स्थान पर 'इ' तथा 'इ' के स्थान पर 'य' चिह्न मिलता है। भायाणीजी ने इस प्रकार की विशेषताओं का संकेत 'संदेशरासक' के हस्तलेखों के विषय में भी किया है। वहाँ एक ओर रय ( =रइ=रति ) २२ अ, गय (=गइ= गति ) २६ ब, छायउ ( =छाइउ=छादितं ) १४८ अ, केवय ( =केवइ =केतकी ) २०५ द रूप मिलते हैं, तो दूसरी ओर मइरद्धउ ( =मयरद्धउ=मकरध्वजः ) २२ स, आइन्निहिं ( =आयन्नहिं= आकर्णयन्ति ) ४५ अ, अइत्थि ( =अयत्थि=अगस्ति ) १५६ ब, भी।

---

१. A Grammar of Braj Bhakha by Mirza khan. p. X तथा p. 11.

प्राकृतपैंगलम् में इस प्रकार की विशेषता नहीं पाई जाती। सिर्फ एक हस्तलेख B. में 'आअत्ति' ( =आयतिः १.३० ) का 'आइति' रूप मिलता है, जो स-श्रुतिक 'आयति' अथवा तत्सम रूप 'आयतिः' के 'य' का 'इ' के रूप में लिपीकरण है। D हस्तलेख में उपलब्ध 'मयंदह' में 'इ' ( =मइंद ) के स्थान पर 'य' माना जा सकता है, किन्तु अन्य प्रतियों में 'मअंदह' पाठ मिलता है।

पदादि 'य' का प्रयोग कतिपय स्थानों में पाया जाता है; किन्तु ऐसे स्थानों पर कुछ हस्तलेख सर्वत्र 'ज' लिखते हैं। 'यगण' के लिए प्रयुक्त 'य' में मैंने 'य' ही रखा है, जिसके साक्षी कुछ हस्तलेख हैं, अन्यत्र मैंने 'ज' को ही चुना है। यथा-

'यभा' ( १.१३ )—B. यभो, C. जभौ, K. जभा, A. D. N. यभौ।

°यगण ( १.३५ )—K. अगण, C. यगण, D. यगग N. यगण।

यगण ( १.३६ )—K. अगण, C. यगण, D. यगण, N. यगण। किन्तु 'जुअल' ( १३.९ ) सब हस्तलेखों में 'जुअल' है, केवल D में 'युगल' है, जो संस्कृत का प्रभाव है।

प्राकृतपैंगलम् के केवल एक हस्तलेख ( जैन उपाश्रय, रामघाट से प्राप्त अपूर्ण हस्तलेख D ) के अतिरिक्त अन्यत्र कहीं य-श्रुति का प्रयोग नहीं मिलता। प्राकृत में उद्वृत्त स्वरों को सुरक्षित रक्खा जाता है, तथा हस्तलेखों में भी यही रूप मिलता है। वैसे प्राकृतवैयाकरणों ने संकेत किया है कि प्राकृत में विकल्प से य-श्रुति तथा व-श्रुति वाले उच्चरित पाये जाते थे।[1] हेमचन्द्र ने अपने व्याकरण में बताया है कि अ तथा आ के साथ अपभ्रंश में 'य'-श्रुति का प्रयोग पाया जाता है।[2] जैन हस्तलेखों में प्राकृत तथा अपभ्रंश में उद्वृत्त स्वरों के बीच सदा 'य'-श्रुति का नियतरूपेण प्रयोग मिलता है। इस विशेषता का संकेत करते हुए पिशेल लिखते हैं:—"जहाँ पद के बीच में स्वर

---

१. क्वचिद्यत्वं वा। गअणं गयणं वा। क्वचिद्वत्वं वा। सुहओ सुहवो वा।

—दे० मेरा लेख: "अन्तस्थ ध्वनियाँ" ( शोधपत्रिका, २००६ वि० सं० )

२. अवर्णो यश्रुतिः। ( ८.१.१८० ) कगचजेत्यादिना लुकि सति शेषो अवर्णोऽवर्णात्परो लघुप्रयत्नतरयकारश्रुतिर्भवति। —हेमचन्द्र.

मध्यगत व्यञ्जन लुप्त होता है, उन दो स्वरों के बीच 'य'– श्रुति का विकास हो जाता है, यह 'य'– श्रुति जैन हस्तलेखों में सभी विभाषाओं में लिपीकृत होती है, और अर्धमागधी, जैन महाराष्ट्री तथा जैन शौरसेनी का खास लक्षण है।"[1] पिशेल ने आगे चलकर यह भी बताया है कि जैनेतर हस्तलेखों में यह य–श्रुति नहीं मिलती। इस श्रुति का प्रचुर प्रयोग अ–आ के साथ ही होता है, किन्तु इसका अस्तित्व इ तथा उ के साथ अ–आ आने पर भी देखा जाता है। यथा 'पियइ' ( =पिबति ), सरिया ( पालि ) ( =सरिता ), इंदिय (=इन्द्रिय), हियय ( =हृदय ), गीय ( =गीत ), रुय ( =रुत ), दूय ( =दूत ) ( दे० पिशेल § १८० )।

डा० याकोबी ने 'भविसत्तकहा' वाले संस्करण में य–श्रुति का संकेत किया है। "यह संकेत करना संभवतः व्यर्थ न होगा कि जैन लेखक सामान्यतः प्राकृत में य–श्रुति का संकेत करते हैं। यह हमारे हस्तलेख में भी उपलब्ध है तथा केवल अ और आ के पश्चात् ही नहीं मिलती ( जैसा कि कतिपय प्राकृत हस्तलेखों में सीमित कर दिया जाता है ), किंतु अन्य स्वरों के बाद में अत्यधिक नियत रूप से पाई जाती है। ( दे० याकोबी : भविसत्तकहा भूमिका : ग्रामातीक § २ ) अल्सदोर्फ को उपलब्ध 'कुमारपालप्रतिबोध' के हस्तलेखों में भी यह पद्धति पाई जाती है। वहाँ अ–आ के साथ तो य–श्रुति का नियत प्रयोग पाया ही जाता है, किन्तु इसका अस्तित्व अन्य स्वरों के साथ भी देखा जाता है। प्रो० अल्सदोर्फ ने इसे स्पष्ट करते हुए निम्न तालिका दी है[2]:—

---

१. An Stelle der Consonanten, die imm Innern des Wortes zwischen Vocalen ausgefallen sind, wird ein Schwacher artikulirtes 'ya' gesprochen, das Jainahandschriften in allen Dialekten schreiben, und das fur AMg. JM. JS. charakteristisch ist.

—Pischel § 45 p. 48.

२. Ludwig Alsdorf : Der Kumarapalapratibodha.

—Zur Orthographie der Hs. § 2, p. 52.

एअ : एय = ११ : ४ ; ओअ : ओय = १० : ४
उअ : उय = ९ : ४ , ऊअ : ऊय = ६ : १
ईअ : ईय = २ : १ ।

संदेशरासक के हस्तलेखों में भी इसका प्रयोग जैन प्राकृत की तरह केवल अ–आ के साथ ही मिलता है। वहाँ इ–ई तथा उ–ऊ के साथ य-श्रुति नहीं मिलती। संदेशरासक के B हस्तलेख में अवश्य 'मयूह' ( १३७ ब ) रूप मिलता है, किंतु श्री भायाणी ने इसे प्रामाणिक नहीं माना है, क्योंकि ग्रन्थ विभिन्न स्रोतों से गुजरता रहा है।[1]

प्राकृतपैंगलम् के प्राप्त हस्तलेखों में केवल एक हस्तलेख में ही य-श्रुति की प्रचुरता है। यह हस्तलेख रामघाट, बनारस के जैन उपाश्रय से प्राप्त है तथा बहुत बाद का है। इसकी प्रति अपूर्ण होने के कारण लिपिकाल ज्ञात नहीं, किंतु यह विक्रम की अठारहवीं शती से प्राचीन नहीं जान पड़ता। लिपिकार स्पष्टतः कोई जैन है, जैसा कि इसके आरंभ में "श्री गुरुभ्यो नमः, अनंताय नमः" से स्पष्ट है। इस हस्तलेख में य-श्रुति का प्रयोग अधिकांशतः अ–आ के साथ पाया जाता है, कतिपय उदाहरण ये हैं :—

D हस्तलेख—सायर ( १.१ ), वलयं ( १.१८ ), कणय ( १.२१ ), गयआभरणं ( १.२४ ), पयहरथणअं ( १.२५ ), पय पाय ( १.२६ ), गयरह ( १.३० ), बायालीसं ( १.५० ), बहुणायका ( १.६३ )।

किंतु इनके अतिरिक्त कुछ ऐसे स्थल भी हैं, जहाँ अन्यत्र भी य-श्रुति मिली है :—

D. हस्त :—पयोहरम्मि ( १.१७ ), गुणरहिया ( १.६५ )।

अन्य हस्तलेखों में य-श्रुति नहीं है, किंतु एक दो रूप देखे गये हैं :—

A. हस्त० बयासी ( १.१२१ ), अन्य हस्तलेखों में 'बेआसी' रूप मिलता है।

C. हस्त० कहियो ( १.१३ ), अन्यत्र 'कहिओ' रूप मिलता है।

A. B. हस्त० जणीयो ( २.१५ )। निर्णयसागर में भी यही पाठ है, किंतु कलकत्ता संस्करण ने 'जणीओ' पाठ ही लिया है, इसकी

---

१. Sandesarasaka : ( Study ) § 12.

पुष्टि वहीं पृ० ३४६ पर प्रकाशित टीका से भी होती है, जिसमें 'जणीओ' प्रतीक ही दिया गया है। हस्त० C. 'जणीओ' पाठ ही लेता है।

मैंने प्रस्तुत संस्करण में य-श्रुतिहीन पाठ को ही प्रामाणिक माना है, तथा छुटपुट रूप में मिले य-श्रुति के रूप नगण्य हैं और वे वैभाषिक प्रवृत्ति का प्रभाव जान पड़ते हैं। वैसे १३ वीं-१४ वीं शती की कथ्य पश्चिमी हिंदी में य-श्रुति का अस्तित्व प्रधानरूपेण था, तथा बाद में मध्यकालीन हिंदी काव्यों में 'नयर' (=नगर), सायर (=सागर) जैसे प्रयोग भी इसकी पुष्टि करते हैं।

## व-श्रुति का प्रयोग

§ ५०. य-श्रुति की भाँति कतिपय स्थानों पर व-श्रुति भी पाई जाती है। जिन स्थानों पर 'व' का प्रयोग संस्कृत के तत्सम या अर्ध-तत्सम शब्दों में पाया जाता है, तथा जहाँ यह णिजन्त क्रिया रूपों तथा संख्यावाचक शब्दों में 'प' का विकास है, वहाँ इसे श्रुति मानना हमें अभीष्ट नहीं। उद्वृत्त स्वरों के बीच में सन्ध्यक्षर के रूप में प्रयुक्त 'लघुप्रयत्नतर' वकार को ही व-श्रुति मानना ठीक होगा। डा० याकोबी ने 'भविसत्तकहा' में व-श्रुति का प्रचुर प्रयोग संकेतित किया है।[1] यह श्रुति उन स्थानों पर पाई जाती है, जहाँ उ, ऊ या ओ के पश्चात् 'अ'-ध्वनि पाई जाती है। कतिपय निदर्शन ये हैं :—अंसुव (=अंशुक), कंचुव (=कंचुक), भुव (=भुज), हुवय (=भूत), हुववह (=हुतवह), हुवास (=हुताश), गन्धोवय (=गन्धोदक)। उक्ति-व्यक्तिप्रकरण की पुरानी पूरबी हिंदी में भी डा० चाटुर्ज्या ने व-श्रुति का संकेत किया है; जहाँ उ-ओ ही नहीं आ के बाद भी 'व'-श्रुति पाई जाती है :—करोव (४२/६) (जिसके साथ वैकल्पिक रूप 'करोअ' (४२/६) भी मिलता है); गावि (५।१४) (वै० रू० गाई १३।२७)।[2] सन्देशरासक में श्री भायाणी ने निम्न स्थलों को उदाहृत किया है :—

रुवइ (=रुदति) २५ अ; उवर (=उदर) १३५ अ
केवइ (=केतकी) ५३ द, चावइ (=चातकी) १३३ अ.

---

१. Jacobi : Bhavisattakaha, Grammatik § 3 p. 25.
२. Dr. Chatterjea : Uktivyakti : (Study) § 3 p. 4.

व-श्रुति का प्रयोग मध्ययुगीन हिंदी के ग्रन्थों में भी देखा जाता है। जायसी के पद्मावत में 'कैलास' के लिए 'कबिलास' शब्द मिलता है, जो वस्तुतः 'कविलास' (=कइलास) वाला व-श्रुतिक रूप ही है।

प्राकृतपैंगलम् में शुद्ध व-श्रुति वाले कतिपय छुटपुट रूप मिले हैं। कुछ निदर्शन ये हैं:—

गाव (२.८८), (=गायन्ति), आव (२.८८) (=आयाति),

पावा (२.१०१), मेटावा (२.१०१) ( निर्णयसागर सं० में इनके 'पाआ', 'मिटाआ' जैसे श्रुतिरहित रूप मिलते हैं। )

पाविज्जे ( १.११२ ) ( कलकत्ता सं० पाविज्ज ), पावउ ( २.१५५ ), आविअ (२.१६३) (कलकत्ता सं० आबिअ), घाव (२.१७३) ( कलकत्ता सं० घाउ)

कलकत्ता संस्करण में सर्वत्र 'व' के स्थान पर 'ब' का प्रयोग मिलने के कारण व-श्रुतिक रूप भी 'ब' से चिह्नित मिलते हैं। व-श्रुति वाले कतिपय रूप संख्यावाचक शब्दों में भी मिलते हैं:—

'बाईसा' का वैकल्पिक रूप निर्णय सागर सं० में एक स्थान पर 'बावीसा' मिलता है। इसी तरह 'चउआलिस' ( ११२० ) का B हस्त लेख में 'चउवालिस' रूप मिलता है।

## व, ब तथा वँ का लिपीकरण

§ ५१. अपभ्रंश के अधिकांश हस्तलेखों में व तथा ब दोनों के लिये प्रायः एक ही लिपिसंकेत 'व' का प्रयोग मिलता है। डा० याकोबी ने 'भविसत्तकहा' के हस्तलेख के विषय में बताया है कि वहाँ सर्वत्र 'ब' के स्थान पर 'व' लिखा मिलता है, यहाँ तक कि 'ब्भ' के स्थान पर भी 'व्भ' ही मिलता है।[1] संदेशरासक के हस्तलेखों में यह बात नहीं पाई जाती। वहाँ 'व' तथा 'ब' का स्पष्ट भेद अंकित है। वैसे कतिपय छुटपुट स्थानों पर 'ब' के लिए 'व' भी मिल जाता है:—णिवड ( =णिविड=निबिड )४७ अ, वलाहय ( =बलाहय=बलाहक ) १६० अ, वाह ( =बाह=बाष्प )६५ ब, वोल्लंत ( =बोल्लंत i. e.

---

१.' Fur 'ba' wird fast immer 'Va' geschrieben, selbst 'vbha' fur 'bbha'.—Jacobi : Bhavisattakaha : ( Introduction ) p. 22.

अब्रवीत् ) ६५ स, पुप्फंबर (=पुप्फंबर=पुष्पाम्बर) २०२ ब, दूसरी ओर 'बाउलिय' (=वाउलिय=व्याकुलिता) ६४ ब, जहाँ 'व' के स्थान पर 'ब' मिलता है।

प्रस्तुत संस्करण में प्रयुक्त हस्तलेखों में A, B, C में सर्वत्र 'व' ही मिलता है, जो इसी चिह्न के द्वारा 'ब' तथा 'व' दोनों को संकेतित करता है। हस्तलेख D. में जो बाद का है, 'ब' तथा 'व' का स्पष्ट भेद मिलता है। किन्तु यहाँ भी कतिपय स्थानों में 'ब' के लिए 'व' मिलता है, 'वुड्ढओ' ( १.३ ) (=बुड्ढओ=वृद्धकः)।

प्राकृतपैंगलम् के निर्णयसागर वाले संस्करण में भी व-ब का भेद रक्खा गया है, किन्तु बिब्लोथिका वाले कलकत्ता संस्करण में सर्वत्र केवल 'ब' मिलता है, जो पूरबी हस्तलेखों में 'व' के वंगीय लिपीकरण का प्रभाव है। संस्कृत या प्राकृत में जहाँ भी व्युत्पत्ति की दृष्टि मूल शब्द में 'ब' था, वहाँ मैंने 'ब' का ही प्रयोग किया है तथा उसका आधार D. हस्तलेख तथा निर्णयसागर संस्करण में संकेतित स्पष्ट भेद है। जहाँ व्युत्पत्ति की दृष्टि से मूल रूप 'व' था वहाँ तथा णिजन्त क्रिया रूपों एवं व-श्रुतिक रूपों में मैंने 'व' का प्रयोग किया है। इस सम्बन्ध में इतना कह देना आवश्यक होगा कि सम्भवतः प्राकृतपैंगलम् के संग्रह के समय ( १४ वीं शती उत्तरार्ध में ) णिजंत क्रिया रूपों, कतिपय संख्यावाचक शब्दों, सर्वनाम शब्दों तथा श्रुति-वाले रूपों को छोड़कर अन्यत्र सर्वत्र पुरानी पश्चिमी हिन्दी में—पुरानी पश्चिमी हिन्दी में ही नहीं पूरबी राजस्थानी में भी—'व' का परिवर्तन 'ब' में हो गया था। पश्चिमी राजस्थानी की बोलियों में यह भेद स्पष्टतः अभी भी सुरक्षित है। मूल 'ब' वहाँ 'ब' है, किन्तु 'व' का दन्त्योष्ठ्य 'व' रूप सुरक्षित है, जो मेवाड़ी जैसी राजस्थानी बोलियों में आज भी सुना जाता है। जैपुरी तथा हाड़ौती में यह ब्रजभाषा के प्रभाव से 'ब' हो गया है, तथा इसका अस्तित्व 'वास' ( =सं० उपवास ), वारणों, वै ( उच्चारण Wɵː ) वाँनै ( उ० wanɵy ) जैसे कतिपय छुटपुट रूपों में या 'गुवाळ' ( =हि० ग्वाल ) जैसे सश्रुतिक रूपों में मिलता है। पुरानी ब्रजभाषा में भी 'व' 'ब' हो गया था, जैसा कि डा० धीरेन्द्र वर्मा कहते हैं :—

"प्राचीन ब्रज में दन्त्योष्ठ्य 'व्' कभी कभी लिखा हुआ तो मिलता है, किन्तु लिपि के विचार से यह प्रायः 'ब' के रूप में परिवर्तित कर दिया जाता था और कदाचित् 'ब' की भाँति ही इसका उच्चारण भी होता था। आधुनिक ब्रज में साधारणतया 'व्' नहीं व्यवहृत होता है।"[1]

प्राकृतपैंगलम् के हस्तलेखों में 'वँ' के लिए प्रायः 'म' ही मिलता है। एक आध छुटपुट निदर्शन अपवाद हैं, जिनका संकेत हम अनुपद में करेंगे।

कमल (=कवँल), कमलमुहि (=कवँलमुहि), कुमारो (=कुवाँरो), गअवरगमणी (=गअबरगवँणी), चमर (=चवँर), ठाम (=ठावँ), णाम (=णावँ), भमरु, भमर, भमरो (=भवँर, भवँरु, भवँरो)।

वँ के स्पष्ट संकेत का पता दो निदर्शनों में मिलता है जहाँ भी इसे अननुनासिक 'व' से चिह्नित किया गया है।

'भाविणिअं' (=भाविँणिअं = सं० भामिनीनाम् ) (१.२० ). सावर सावर ( कलकत्ता सं० ) ( सावँर=श्यामलः ) ( २.१३६ )।

अन्य प्रतियों तथा निर्णयसागर में 'सामर' रूप ही मिलता है। इसके विपरीत एक स्थान पर C प्रति में 'बावण्ण' ( १.१०७ ) के स्थान पर भी 'वामण्ण' रूप मिलता है।

## ण–न का भेद

§ ४२. जैन अपभ्रंश हस्तलेखों में मूर्धन्य 'ण' तथा दन्त्य 'न' का स्पष्ट भेद मिलता है। जैन महाराष्ट्री में पदादि 'न' ध्वनि सुरक्षित रखी जाती थी तथा पदमध्य में भी 'ण्ह' 'ण्ण' के स्थान पर 'न्ह' 'न्न' का चिह्न प्रयुक्त किया जाता था। पदादि 'न' के विषय में विद्वानों के दो मत पाये जाते हैं। जैसा कि प्राकृत व्याकरण के 'नो णः सर्वत्र' ( प्रा० प्र० २.४२ ) सूत्र से पता चलता है, परिनिष्ठित प्राकृत में आदि तथा अनादि दोनों प्रकार की स्थिति में 'न' का मूर्धन्यीभाव ( प्रतिवेष्टितीकरण ) हो गया था। इसका अपवाद पैशाची प्राकृत थी, जहाँ उलटे मूर्धन्य 'ण' भी दन्त्य 'न' हो जाता था; तरुणी >तलुनी

---

१. डा० धीरेंद्र वर्माः ब्रजभाषा § १२२. पृ० ४५. ( हिन्दुस्तानी एकेडमी, १९५४ )

( पै० )।[1] किन्तु जैन क्षेत्रों से प्राप्त हस्तलेखों में आदि 'न' सुरक्षित पाया जाता है। ऐसी स्थिति में रिचार्ड पिशेल, डा० परशुराम लक्ष्मण वैद्य, डा० हीरालाल जैन तथा डा० आदिनाथ नेमिनाथ उपाध्ये हस्तलेखों के 'न' को सम्पादन में 'ण' कर देने के पक्ष में हैं; किन्तु दूसरी ओर याकोबी अल्सदोर्फ तथा शहीदुल्ला आदि 'न' को सुरक्षित रखते हैं।[2] डा० याकोबी ने अपने 'भविसत्तकहा' तथा 'सनत्कुमारचरित' के संस्करण में, डा० अल्सदोर्फ ने अपने 'कुमारपालप्रतिबोध' के संस्करण में यहाँ तक कि डा० वैद्य ने भी अपने 'हेमचन्द्र के प्राकृत-व्याकरण' ( पूना, १९२८ ) के संपादन में, पदादि 'न' को सुरक्षित रक्खा है।[3] पूर्वी अपभ्रंश में डा० शहीदुल्ला ने 'न' की स्थिति पदादि में ही नहीं पदमध्य में भी स्वीकार की है, तथा कतिपय छुटपुट रूप ऐसे मिलते हैं :—गअन (<गगन ), पवन (<पवन )।[4] आधुनिक भारतीय आर्य भाषाओं में पदादि 'न' सुरक्षित है। सिंधी, गुजराती, मराठी, राजस्थानी, ब्रजभाषा तथा पंजाबी में भी यह 'न' सुरक्षित है; ब्रजभाषा में तो पूरबी भाषाओं की तरह ( उड़िया को छोड़ कर ) मूर्धन्य 'ण' मिलता ही नहीं—केवल तत्सम शब्दों में पदमध्य में यह पाया जाता है, किंतु वहाँ भी उच्चारण शुद्ध प्रतिवेष्टित न होकर वर्त्स्य कोटि का ही होता है।[5] शौरसेनी अपभ्रंश से विकसित न० भा० आ० भाषाओं में गुजराती, राजस्थानी विभाषायें, पंजाबी तथा कथ्य खड़ी बोली ( दिल्ली, मेरठ, बुलंदशहर की कथ्य विभाषा ) में केवल अनादि 'ण' पाया जाता है। इससे यह स्पष्ट है कि प्राकृत-अपभ्रंश में चाहे वैयाकरणों ने पदादि 'न' को 'ण' बना दिया हो, कथ्य रूप में संभवतः पदादि 'ण' ( प्रतिवेष्टित या मूर्धन्य अनुनासिक व्यंजन ) ध्वनि नहीं रही होगी। प्राचीन भारतीय आर्य भाषा की पदादि 'न'

---

१. णो नः ॥—प्रा० प्र० १०.५.

२. Tagare : Historical Grammar of Apabhramsa. § 49 (a). p. 74.

३. दे०—Jacobi : Bhavisattakaha. (Glossar) p. 163–68. Alsdorf : Kumarapalapratibodha. (Glossar) p. 165–68.

४. M. Shahidullah : Les chants Mystiques. p. 36.

५. डा० धीरेंद्र वर्मा : ब्रजभाषा. § १०५. पृ० ४२.

ध्वनि का प्राकृतापभ्रंश काल ( म० भा० आ० ) में भी दन्त्य या वर्त्स्य उच्चारण ही रहा होगा।[1] कहना न होगा, पालि में भी पदादि 'न' सुरक्षित है। यदि पदादि 'ण' म० भा० आ० में होता तो वह किसी न किसी बोली में आज भी सुरक्षित होना चाहिए था। साथ ही द्रविड भाषा वर्ग में भी पदादि 'ण' का अभाव है और तेलुगु में तो पदमध्य स्थिति में भी 'ण' की अपेक्षा 'न' की प्रचुरता पाई जाती है।[2] यह एक ध्वनिशास्त्रीय तथ्य जान पड़ता है कि पद के आदि में ही जिह्वा को प्रतिवेष्टित कर 'ण' का उच्चारण करना अत्यधिक कठिन है, तथा हमेशा मुख-सुख और उच्चारण-सौकर्य का ध्यान रखने वाली कथ्य भाषा ने पदादि दन्त्य या वर्त्स्य 'न' को यथावत् ही सुरक्षित रक्खा होगा, प्रतिवेष्टित ( retroflex ) न किया होगा। स्वरमध्यग स्थिति में भी 'ण' का उच्चारण शुद्ध प्रतिवेष्टित न होकर उत्क्षिप्त प्रतिवेष्टित ( flapped retroflex ) रहा होगा, क्योंकि हिंदी तथा राजस्थानी-गुजराती में सर्वत्र यह 'ड' (ḍ) का अनुनासिक रूप न होकर 'ड़' ( ṛ ) के अनुनासिक रूप ( ड़ँ ) की तरह उच्चरित होता है।[3]

न-ण का लिपिसंकेत परस्पर इतना गड़बड़ा दिया जाता है कि संदेशरासक के संस्करण में पदादि में एक साथ न-ण दोनों रूप मिलते हैं। संदेशरासक के शब्दकोष में ण-न आदि वाले शब्दों में ५४ : १३ का अनुपात है। स्पष्ट है कि वहाँ भी हस्तलेखों में बहुतायत 'ण' आदि वाले रूपों की ही है। 'ण्ण' तथा 'ण्ह' के लिए वहाँ नियतरूपेण 'न्न' तथा 'न्ह' रूप मिलते हैं, मूर्धन्य वाले रूप नहीं। पदादि 'ण' उक्ति-व्यक्तिप्रकरण की भाषा में नहीं मिलता, जब कि यहाँ पदमध्यगत 'ण' मिलता है, जैसा कि डा० चाटुर्ज्या का संकेत है :—

"The cerebral ṇ, now lost in the Ganges Valley, east of the Panjab, using dialects of Western Hindi ( it is not found now in Hindustani or Khari boli, in Braj,

---

१. भोलाशंकर व्यास: संस्कृत का भाषाशास्त्रीय अध्ययन पृ० १६ (१६५७).

२. Caldwell : Comparative Grammar of the Dravidian Languages, p. 154 ( 1913 ed. ).

३. दे०—धीरेंद्र वर्मा : हिंदी भाषा का इतिहास § ५६ पृ० १२०. ( चतुर्थ संस्करण ).

Kanauji and Bundeli, in the Kosali dialects, in the Behari dialects, in Bengali and in Asamese but it is still present in Oriya, in Panjabi, in Rajasthani-Gujarati, in Sindhi & in Marathi ), appears to have been present as a living sound in Old Kosali of the 'Ukti-vyakti."[1]

प्राकृतपैंगलम् के उपलब्ध हस्तलेख प्रायः पदादि 'न' का 'ण' रूप में परिवर्तन करते हैं। पदमध्य में भी 'ण' ही मिलता है, तथा अधिकांश स्थलों पर 'ण्ह' 'ण्ण' भी इसी रूप में पाये जाते हैं। इसके छुटपुट अपवाद अवश्य मिले हैं।

काण्ह (१.९)—A. कह्न, C. D. कान्ह. K. काह्न.

ण (१.११)—केवल C. हस्तलेख में 'न'.

चिह्न (१.१८)—C. 'चिन्ह', N. 'चिह्न', अन्यत्र 'चिण्ह'.

उआसीण (१.३५)—B. C. उदासीन (जो स्पष्टतः तत्सम रूप है).

सुण्ण ( १.३६ )—C. सुन्न, अन्यत्र 'सुण्ण'.

णिच्च ( १.३५ )—C. निच्च.

णस ( १.३८ )—C. D. नस; साथ ही C. में नाअ ( १.३८ ), (=णाअ <नागः) रूप भी मिलता है.

णिसंक ( १.४४ )—C. निसंक, D. निःसंक.

पुण ( १.४६ )—C. पुनि ( पदमध्यगत 'न' का प्रयोग ).

आणेइ ( १.७४ )—C. आनेइ ( पदमध्यगत 'न' का प्रयोग ).

णित्ता ( १.१३० )—C. नीत्ता.

खंजणलोअणि ( १.१३२ )—C. खंजनलोअन.

जात ण आणहि ( १.१३२ )—C. जात नहीं.

मणोभव (१.१३५)—C. मनोभव (पदमध्यगत 'न' का प्रयोग).

णव ( १.१३६ )—C. नव.

णाम ( १.१४१ )—C. नाम.

उपर्यंकित तालिका से यह आभास होगा कि न-वाली प्रवृत्ति 'C' हस्तलेख में प्रचुरता से मिलती है, किंतु वहाँ भी 'न' का नियतप्रयोग नहीं है, वहाँ अधिक संख्या पदादि तथा पदमध्यग 'ण' वाले रूपों की

१. Dr. Chatterjea : Uktivyakti ( Study ) § 27 p. 14.

ही है, जो ग्रन्थ के साथ C. प्रति से दिये पाठान्तरों को देखने पर अधिक स्पष्ट हो सकती है। हमने सर्वत्र 'ण' को ही लिया है, पदादि में 'न' का परिवर्तन नहीं किया है। यद्यपि पदादि स्थिति में इसका उच्चारण मूर्धन्य नहीं जान पड़ता। इसी प्रकार 'ण्ह' 'ण्ण' को भी ज्यों का त्यों ले लिया है, उनके स्थान पर 'न्ह' 'न्न' का परिवर्तन नहीं किया गया है।

## उत्क्षिप्त प्रतिवेष्टित 'ड़' तथा 'ळ'

§ ५३. आधुनिक राजस्थानी विभाषाओं, गुजराती तथा मराठी में ये दोनों ध्वनियाँ स्वरमध्यग रूप में पाई जाती हैं। संभवतः मराठी अथवा द्रविड़ भाषा वर्ग के प्रभाव के कारण ये दोनों ध्वनियाँ उड़िया में भी उपलब्ध हैं। राजस्थानी विभाषाओं में ये दोनों ध्वनियाँ भिन्न २ हैं, और 'ड' एवं 'ल' के ध्वन्यंग ( allophone ) नहीं मानी जा सकतीं, क्योंकि ये वहाँ एक से ही ध्वनिसंस्थान में भी उपलब्ध होती हैं।

नाडो (naḍo) 'पानी का गड्ढा',
नाड़ो (naṛo) 'नीविबंधन' ( हि० नारा ),
ढाल (ḍhal) 'ढाल',
ढाळ (ḍhaḷə) 'ढालू जमीन'।

खड़ीबोली तथा ब्रजभाषा में 'ळ' नहीं मिलता, तथा केवल: खड़ीबोली में 'ड' का स्वरमध्यग स्थिति में 'ड़' उच्चारण पाया जाता है, जहाँ 'ड़' वस्तुतः 'ड' का ही ध्वन्यंग ( allophone ) है।

वैदिकभाषा तथा म० भा० आ० में 'ड़' (ṛ) ध्वनि नहीं मिलती, किन्तु वहाँ 'ड' 'ढ' स्वरमध्यग होने पर 'ळ-ळ्ह' पाये जाते हैं। छान्दस भाषा की इस विशेषता को ज्यों का त्यों पालि ने अपनाया है तथा वहाँ ये दोनों ध्वनियाँ पाई जाती हैं।[1] प्राकृत में 'ळ्ह' का संकेत नहीं मिलता, वहाँ स्वरमध्यगत 'ड' के 'ळ' होने का संकेत पिशेल ने किया है। पिशेल ने बताया है कि उत्तरी भारत से उपलब्ध हस्तलेखों

---

१. Geiger : Pali Literature and Language ( English trans.) § 2, p. 61.

में यह 'ळ' ध्वनि संकेतित नहीं है, जब कि दक्षिण से मिले हस्तलेखों में यह प्रवृत्ति पाई जाती है। शाकुन्तल ( १५५.१ ) के उत्तरी ( बंगीय तथा नागरी ) हस्तलेखों में 'कीलनअं' रूप मिलता है, जब कि दक्षिणी हस्तलेखों में 'किळणिज्जं', कीळणीयं' जैसे रूप मिलते हैं। पाणिनीय संस्कृत के प्रभाव से उत्तरी भारत में 'ल-ळ' का भेद जाता रहा है, जो कालिदास के 'भुजलतां जडतामबलाजन:' वाले यमक से स्पष्ट है, जहाँ परवर्ती 'ड' का 'ळ' ( ल ) रूप मानकर ही यमक अलंकार माना गया है।[1] यही कारण है कि उत्तरी भारत के हस्तलेखों में स्वरमध्यग 'ड' का रूप या तो केवल 'ड' लिखा मिलता है, या फिर दन्त्य ( ल ) ।

प्राकृतपैंगलम् के हस्तलेखों में मध्यग 'ड' का दो तरह का लिपीकरण मिला है। कुछ हस्तलेखों में यह 'ड' मिलता है, जो वस्तुत: 'ड़' के लिए हैं, कुछ में 'ल', जो वंगीय या पूर्वी हस्तलेखों में प्रचुरता से मिलता है, जिसे 'ड़' का स्थानापन्न माना जा सकता है। किंतु यहाँ इसका उच्चारण दन्त्य या पार्श्विक 'ल' ही है, उत्क्षिप्त प्रतिवेष्टित ( flapped retroflex ) नहीं। प्राकृतपैंगलम् की पुरानी पश्चिमी हिंदी में जैसा कि व्रजभाषा के रूपों से स्पष्ट है 'ळ' ध्वनि नहीं रही होगी। पूर्वी राजस्थानी की 'ळ' ध्वनि का भी व्युत्पत्ति की दृष्टि से 'ड' के स्वरमध्यग रूप से कोई संबंध नहीं जान पड़ता। यही कारण है, मैंने 'ड' वाले पाठ को ही प्रामाणिक माना है, जो स्वरमध्यग होने पर 'ड़' रूप में उच्चरित होता रहा होगा, जैसा कि आज पाया जाता है। 'ड तथा 'ल' वाले पाठान्तरों के कतिपय निदर्शन ये हैं :—

पाडिओ (१.२)—कलकत्ता सं० में प्रयुक्त B. C. हस्तलेख पालिओ।
कीडसि (१.७)—कलकत्ता सं० कीलसि।
खुडिअं (१.११)—A. B. C. N. खुडिअं D. K. खुलिअं।
ताडंक (१.३१)—C. D. K. तालंक।

किंतु उन स्थानों पर जहाँ सभी हस्तलेखों में 'ल' ही रूप मिलता है, मैंने 'ल' को ही सुरक्षित रक्खा है। ऐसे स्थल बहुत अधिक नहीं हैं—संपलइ (१.३६) <संपादयति, पलंति (२.१२९) <पतंति।

---

१. Pischel § 226. p. 162-163.

## संयुक्त महाप्राण स्पर्श ध्वनियाँ

§ ५४. प्राकृतपैंगलम् की विभिन्न प्रतियों में संयुक्त महाप्राण स्पर्श ध्वनियों—क्ख, ग्घ, च्छ, ज्झ, ट्ठ, ड्ढ, त्थ, द्ध, प्फ तथा ब्भ--का लिपिसंकेत चार तरह से मिलता है। किन्हीं हस्तलेखों में इन्हें 'ख्ख', 'घ्घ' जैसे द्वित्व महाप्राण रूपों में लिखा गया है, तो किन्हीं में प्रथम व्यञ्जन ध्वनि को अल्पप्राण तथा द्वितीय व्यञ्जन ध्वनि को महाप्राण लिखा हुआ है—यथा क्ख, ग्घ………। कतिपय हस्तलेख इनमें दोनों ध्वनियों की 'प्राणता' ( aspiration ) का लोपकार 'क्क', 'ग्ग'……जैसे लिपि-संकेतों से व्यक्त करते हैं, तो अन्यत्र इन्हें केवल एकाकी महाप्राण व्यञ्जन ध्वनि के लिपिसंकेत ( ख, घ, छ, झ… ) से ही व्यक्त किया जाता है, जहाँ पूर्ववर्ती अक्षर के ऊपर खड़ी लकीर बना दी जाती है ताकि उच्चारणकर्ता उस अक्षर पर बलाघात दे। कभी कभी यह खड़ी लकीर भी नहीं मिलती तथा बलाघात को पाठक के अनुमान पर छोड़ दिया जाता है, जो छन्दोऽनुरोध से स्वयं उसका शुद्ध अर्थात् द्वित्ववाला उच्चारण कर लेता है।

वैदिक संस्कृत तथा पाणिनीय संस्कृत में हमें एक साथ एक ही अक्षर में दो संयुक्त महाप्राण व्यंजन ध्वनियाँ नहीं मिलतीं। ऐसे स्थानों पर सर्वत्र प्रथम महाप्राण व्यंजन ध्वनि अल्पप्राण हो जाती है।[1] ठीक यही बात म० भा० आ० में भी पाई जाती है। गायगर ने अपने 'पालि व्याकरण' में बताया है कि "यदि संयुक्त व्यञ्जन में महाप्राण ध्वनि है, तो महाप्राण सावर्ण्य के नियम के अनुसार निर्मित नवीन रूप में सदा बाद में प्रयुक्त होगा: ख् + य = क्ख, क् + थ = त्थ"।[2] प्राकृत में भी यही विशेषता उपलब्ध होती है। हेमचन्द्र ने अपने 'शब्दानुशासन' में बताया है कि जिन स्थलों पर संस्कृत 'ख थ फ' आदि प्राकृत में 'ह' न होकर द्वित्वयुक्त ( संयुक्त व्यंजन ) होते हैं, वहाँ प्रथम व्यञ्जन रूप उसी का अल्पप्राण हो जाता है।"[3]

---

१. Macdonell : Vedic Grammar for Students § 62. Whitney : Sanskrit Grammar § 114, § 153-154.

२. Geiger : Pali Literature and Language ( Eng. trans. ) § 51. p. 94.

३. हेमव्याकरण ८.२.९०.

रिचार्ड पिशेल ने भी इस तथ्य का संकेत 'प्राकृत व्याकरण' में किया है। वे कहते हैं :—"व्यञ्जन ध्वनि के लोप अथवा महाप्राण व्यञ्जन के 'ह' के रूप में परिवर्तन करने के स्थान पर बहुधा उनका द्वित्व भी उपलब्ध होता है। महाप्राण व्यञ्जनों के पूर्ववर्ती अल्पप्राण ध्वनि के द्वारा द्वित्व-रूप होने पर वे क्ख, ग्घ, च्छ, ज्झ, ट्ठ, ड्ढ, त्थ, द्ध, प्फ, ब्भ रूप में मिलते हैं।"[1] इतना होने पर भी दक्षिण से मिले हस्तलेखों में संयुक्त महाप्राण ध्वनियों में दोनों का महाप्राणत्व उपलब्ध होता है। उन उत्तरी भारत के नागरी हस्तलेखों में भी यह पद्धति पाई जाती है, जो दक्षिणी हस्तलेखों से नकल किये गये हैं या उनसे प्रभावित हैं। ऐसे हस्तलेखों के प्रभाव से दक्षिण से प्रकाशित ग्रन्थों में भी या तो महाप्राणों का द्वित्व पाया जाता है या उसके पूर्व एक छोटा सा वृत्त पाया जाता है :—'अघ्घ या अ°घ = अग्घ = अर्घ्य।' इसका प्रभाव अन्यत्र प्रकाशित प्राकृत तथा जैन ग्रन्थों पर भी देखा गया है।[2] पिशेल की पूर्ववर्त्ती धारणा यह थी कि यह प्रवृत्ति (महाप्राणों का द्वित्व) केवल दाक्षिणात्या विभाषा ( मृच्छकटिक के चन्दनक की विभाषा ) में ही पाई जाती है, किंतु बाद में मागधी प्राकृत में भी ऐसे स्थल देखकर वे इस निर्णय पर पहुँचे कि इसका कोई भाषावैज्ञानिक महत्त्व नहीं है, अपितु यह मात्र लिपि-शैली की प्रक्रिया है।[3]

प्राकृतपैंगलम् के हस्तलेखों को डा० एस० एन० घोषाल ने इस दृष्टि से दो वर्गों में बाँटा है :—पूर्वी हस्तलेख एवं पश्चिमी हस्तलेख। इनकी एतद्विषयक प्रवृत्तियों का अध्ययन वे एक शोधपूर्ण विचारोत्तेजक निबंध में उपस्थित करते हैं, जिसका निष्कर्ष निम्न है।[4]

पूर्वी वर्ग के प्राकृतपैंगलम् के हस्तलेखों में पश्चिमी वर्ग के हस्तलेखों से लिपि-शैलीगत स्पष्ट भेद दृग्गोचर होता है। पश्चिमी वर्ग के

---

१. Pischel : Prakrit Grammar ( Eng. trans. by Dr. Subhadra Jha ) § 193. p. 144.

२. ibid § 193.

३. ibid § 26. p. 28.

४. Dr. S. N. Ghosal : A Note on the Eastern and Western Mss. of the Prakritapaingalm. (Indian Historical Quarterly : March, 1957 )

हस्तलेखों में महाप्राण व्यञ्जनों का द्वित्व वाला लिपि-संकेत मिलता है, जब कि हम प्रथम ध्वनि की अल्पप्राणता की आशा रखते हैं, अर्थात् वहाँ ख्ख, घ्घ, छ्छ, झ्झ आदि लिपि-संकेत मिलते हैं। किंतु पूरबी वर्ग के हस्तलेखों में जो बँगला अक्षरों में लिपीकृत हैं, दोनों ध्वनियों में प्राणता को लुप्त कर देने की प्रवृत्ति ( अर्थात् ट्ट, क्क, ग्ग आदि रूपों का प्रयोग ) पाई जाती है। यह प्रवृत्ति मूर्धन्य ध्वनियों में अधिक मिलती है, अन्य ध्वनियों में अपेक्षाकृत बहुत कम। इस प्रकार उन्हें पूना से प्राप्त हस्तलेखों में अधिकांशतः ख्ख, घ्घ, छ्छ, झ्झ आदि रूप मिलते हैं। नीचे डा० घोषाल के द्वारा संकेतित लिपिसम्बन्धी विविध पाठान्तरों में से कतिपय उन्हीं के लेख से उद्धृत किये जा रहे हैं :—

मात्रावृत्त छन्द १. D. 1, 2, 4, 6, 11. बुड्ढओ (=बुड्ढओ).
१७. D. 1, 2, 5. 6. गुरुमझ्झो (=गुरुमज्झे).
३१. D. 1. 2. 4. 6. 11. मझ्झलहू ( = मज्झलहू).
४६. D. 1. 4. 6. बुझ्झह (=बुज्झह).
५९. D. 2. 4. 6. बिख्खाआ (=बिक्खाआ).
६१. D. 1. 2. 4. 6. गुरुमझ्झा, D. 4. गुरुमझ्झ. ( = गुरुमज्झा)
६७. D. 2. 4. 5. 8. पेख्खहि (=पेक्खहि).
८४. D. 2. 5. णिभ्भंत (=णिब्भंत).
९५. D. 2. 4. 5. अख्खर अख्खर (=अक्खर अक्खर).
१०१. D. 1. 2. 4. 5. रख्खउ (=रक्खउ)
१०१. D. 1. 2. 4. 6. मझ्झ...बुझ्झ (=मज्झ...बुज्झ).
१२९. D. 2. 5. लेख्खह (=लेक्खह).
वर्णवृत्त छन्द ८१. D. 1 4. 6. 7. मझ्झ (=मज्झ)

इसके प्रतिकूल डा० घोषाल को कलकत्ता से मिले हस्तलेखों में क्क, म्म, ट्ट...जैसे रूप मिलते हैं, जिनके कतिपय निदर्शन भी हम वहीं से उद्धृत करते हैं :—

मात्रावृत्त ३४. D. 1. 2. 4. 6. 8. 11. अठ्ठ इठ्ठ. Bठ. 1. 4. अट्ट अट्ट (=अट्ठ इट्ठ).
३५. D. 1. 2. 4. 6. अवसिठ्ठउ. B. 2. 4. 5. अवसिट्टउ (=अवसिट्ठउ).
३९. D. 1. 2. 4. 6. णठ्ठे B. 2. 5. णट्टे (=णट्ठे).

४२. D. 1. 2. 4. 6. 8. 11. उद्दिठ्ठा. B. 2. 5. उद्दिट्टा ( उद्दिट्ठा ).

८०. D. 1. 2. 4. 5. वध्घ B. 4. 6. 7. बग्ग (=वग्घ)

९३. D. 2. 4. 5. सहसख्ख. B. 2. 4. 5. सहसक्क ( =सहसक्ख ).

१००. D. 2. 4. 6. 8. वासठ्ठि (D. 8 वासठ्ठी ) B. 1. 2. 4. 6. वासट्ठी ( B. 5. वासट्ठि ).

१२४. D. 1. 2. 4. 6. चउसठ्ठि B. 2-3 चउसट्ठि.

१५५. D. 2. 4. 6. मरहठ्ठा B. 5-7 मरहट्ठा.

D. 2. 4. 6. धिठ्ठा (D. 4. दिठ्ठा) B. 4-6 धिट्ठा.

D. 2. 4. 6. कठ्ठा B. 4-6 कट्ठा.

D. 2. 4. 6. सोरठ्ठा B. 4-7 सोरट्ठा.

वर्णवृत्त ५९. D. 1. 4. 6. पिठ्ठा D. 7. पिठ्ठि B. 1-2 पिट्ठि.

७१. D. 1. 2. 6. रिठ्ठि मुठ्ठि B. 2. 4. 6. रिट्ठि मुट्ठि.

७७. D. 1. 3. 4. वध्घछाला B. 4. 6. 7. वग्गछल्ला.

८८. D. 1. 3. 4. 6. 7. अठ्ठाराहा B. 2. 4. 6. 7. अट्ठाराहा.

१६६. D. 1. 3. 4. 6. 7. णठ्ठ B. 2. 3. 6. 7. णट्ट ।

पूरबी वर्ग में यह प्रवृत्ति अधिकांश में मूर्धन्य ध्वनियों में ही पाई जाती है; अन्यत्र वग्ग (=वग्घ), सहसक्क (=सहसक्ख) जैसे रूप ही मिलते हैं। ऐसे स्थलों पर डा० घोषाल इन दोनों रूपों को वास्तविक न मानकर लिपिशैली का दोष मानते हैं। वे सर्वत्र क्ख, ग्घ, च्छ, ज्झ जैसे रूपों को ही प्रामाणिक मानते हैं।[1] किन्तु अन्य विद्वानों का यह मत है कि क्ख, ग्घ वाले रूप संस्कृतज्ञ लिपिकारों की देन है तथा प्रामाणिक रूप ख्ख, घ्घ को ही मानना चाहिये। हिंदी के पुराने हस्तलेखों में वे इन्हीं रूपों को अपनाना ठीक समझते हैं।[2]

प्राकृतपैंगलम् के दोनों प्रकाशित संस्करणों तथा मुझे उपलब्ध हस्तलेखों में इस विषय में एकरूपता नहीं मिलती। निर्णयसागर

---

१. दे० उपर्युक्त लेख पृ० ६१।

२. यह मत हिंदी के प्रसिद्ध विद्वान् आचार्य विश्वनाथ प्रसाद मिश्र का है, जिन्होंने आपसी बातचीत में अपना मत व्यक्त किया था।

संस्करण का विशेष झुकाव 'क्ख, ग्घ' जैसे रूपों की ओर है, तो कलकत्ता संस्करण में 'क्ख-ख्ख', 'ज्झ-झ्झ' जैसे दोनों तरह के रूप मिलते हैं। हस्तलेखों में भी सर्वत्र एक-सा रूप नहीं मिलता तथा एक हस्तलेख में 'क्ख', 'ख्ख' तथा केवल 'ख' जैसे त्रिरूप मिलते हैं। यह निश्चित है कि इन हस्तलेखों में पूरबी हस्तलेखों वाली दोनों ध्वनियों में प्राणता ( aspiration ) का लोप कर देने की प्रवृत्ति केवल B में दो चार स्थानों पर ही हमारे देखने में आई है। यहाँ हम कतिपय पाठान्तरों की तालिका हमारे हस्तलेखों से दे रहे हैं, जो इस बात का विशेष स्पष्टीकरण कर सकेगी।

कडक्खम्मि ( १.४ )—C. कडुख्खम्मि, D. कडषम्मि.
अट्ठाइ ( १.१३ )—A. D. K. अट्ठाइ, C. अठ्ठाइ, B. अठाइ.
हेट्ठ ( १.१४ )—B. हेठ, C. D. हेठ्ठ.
मज्झगुरू ( १.३३ )—A. C. D. मझ्झगुरु.
णिब्भअ ( १.३० )— C. D. K. णिभ्भअ.
मेच्छसरीरं ( १.७१ )—B. C. D. मेछ°.
अट्ठाइस ( १.१०५ )—B. अट्ठावीस, C. अठ्ठाइस.
मज्झ ( १.१०९—B. मज्ज, C. मझ्झ.
पज्झरइ ( १.१२५ )—A. N. पज्झरइ C. K. पझ्झरुइ.

## स्वरमध्यगत प्राणध्वनि (ह) :—

§ ५५. डा० घोषाल को प्रा० पैं० के पूरबी हस्तलेखों में कुछ ऐसे निदर्शन मिले हैं, जहाँ स्वरमध्यगत प्राणध्वनि ( ह ) का लोप कर दिया गया है। इस तरह के छुटपुट रूप प्रा० पैं० के कलकत्ता संस्करण में भी मिलते हैं तथा उस संस्करण में प्रयुक्त हस्तलेख K (B), K (C) की यह खास पहिचान है। डा० घोषाल को मिले हस्तलेखों से कतिपय उदाहरण ये हैं :—

हर्दाहिँ ( १.७ )—B. 4 हदइ, B. 6 द्रदइ,
वाहहि ( १.९ )—B. 1, 2, 3, 5, बाहइ,
बुहाणह ( १.११ )—B 1, 2. बुहाणअ।
टट्ठड्ढाणह ( १.१२ )—B. 1 टट्ठठड्ढाणअ, B. 4, 6. टट-ड्ढाणअ।
पेक्खहि ( १.६७ )—B. 2, 4, 7, पेक्खइ।

सिरहि ( १.८६)—B. 1, 2, 4, 6, 7. सिरइ।

बिसज्जहि ( १.१२४ )—B. 1, 2, 4, 7. बिसज्जइ।

करहि ( १.१२५ )—B. 4, 6 करइ।

हमें प्राप्त हस्तलेखों में यह विशेषता नहीं पाई जाती, और इनमें मध्यग 'ह्' को प्रायः सुरक्षित रक्खा गया है।

डा० घोषाल ने उक्त पाठों को हस्तलेखों के लिपीकरण के समय बँगला कथ्यभाषा में प्रचलित उस प्रवृत्ति का प्रभाव माना है, जहाँ स्वरमध्यग 'ह्' का लोप हो चुका था।[1]

प्राणध्वनि के शुद्ध स्वरमध्यग रूप तथा महाप्राण ध्वनियों के प्राणतांश का विकास न० भा० आ० के सभी भाषा-रूपों में विचित्र देखा जाता है। हिंदी तथा पंजाबी प्रायः पदमध्यग 'ह्' तथा महाप्राण ध्वनियों की प्राणता को सुरक्षित रखती हैं, यद्यपि प्राणता के लोप तथा विपर्यय के छुटपुट उदाहरण पंजाबी तथा पश्चिमी हिंदी में भी मिल जाते हैं।[2] न० भा० आ० में यह प्रवृत्ति गौड़ीय वर्ग में विशेष परिलक्षित होती है। होर्नली ने इसका संकेत किया है कि स्वरमध्यग 'ह्' का पूरबी हिंदी में लोप कर दिया जाता है :—"जे कइ (=जेह कइ), ओ कइ (=ओह कइ), ताँ (=तहाँ), काँ (=कहाँ), माराठा (=मरहठा), सगा (=सगहा <सगर्भकः)।[3] इतना ही नहीं, यहाँ कई असंयुक्त महाप्राण ध्वनियों में भी प्राणता-लोप की प्रवृत्ति देखी जाती हैं :—परकइ (<परीक्ष्यते), अचरज (<अच्छरिज्ज <आश्चर्य), बच (<बछा <वत्सकः), पचताबइ (<पछताबइ <*पच्छात्ताबइ <पश्चात्तापयति), बड़ा (<बढा <वृद्धकः) बेडा (<बेढा <

---

१. "......the loss of intervocalic 'h' imbibed the tendency from the spoken Bengali tongue that was current at the time of the transcription of the Mss." Ghosal : A Note on Eastern and Western Mss. of the pp. ( I. H. Q. 1957 )

२. Chatterjea : O. D. B. L. § 76 ( O ) p. 159.
Bloch : L' Indo-Aryen p. 49.

३. Hoernle : A Comparative Grammar of the Gaudian Languages § 32.

वेष्ट )।[1] किंतु ऐसा जान पड़ता है, यह प्रवृत्ति कमो-बेश समस्त न० भा० आ० में पाई जाती है। राजस्थानी-गुजराती में भी इसके संकेत मिलते हैं। राजस्थानी विभाषाओं में 'कहना' 'रहना' 'चाहना' जैसे शब्दों के समानान्तर रूप "कैबो (क'बो), रैबो (र'बो), चा'बो मिलते हैं। 'अ' ध्वनि के पूर्व तथा पर में होने पर स्वरमध्यग 'ह्' का लोप कर दोनों 'अ' के स्थान पर 'ऐ' (æ या ɛ ) ध्वनिका उच्चारण किया जाता है तथा इसका वैकल्पिक उच्चारण अ' (ə : ) भी सुनाई देता है। यहाँ प्राणता के स्थान पर प्रायः कंठनालिक स्पृष्ट (glottal stop) पाया जाता है।[2] इतना ही नहीं, राजस्थानी में असंयुक्त सघोष महाप्राण ध्वनियों की प्राणता भी पदादि में होने पर कण्ठनालिक स्पृष्ट हो जाती है, तथा पदमध्यग स्थिति में होने पर आद्य अक्षर में समाहित (absorbed) हो जाती है।[3] यह विशेषता कुछ स्थितियों में गुजराती में भी पाई जाती है, जहाँ हि० समझना, सीखना, क्रमशः समजवुं, सिकवुं हो जाते हैं तथा राज० में भी इनके समजबो, सीकबो उच्चारण पाये जाते हैं।

पदमध्यग 'ह' के लोप की प्रवृत्ति दोहाकोश[4], संदेशरासक[5] तथा पुरानी राजस्थानी[6] भाषा तक में पाई जाती है। टेसिटोरी ने बताया है कि पु० प० राज० में स्वरमध्यग 'ह' सामान्यतः लुप्त हो जाता है, यथा 'काँ (रत्न १८) <अप० कहाँ <कम्हा <कस्मात्; जाणइ (भ० ४४) <जाणहि <*जानसि (=जानासि), नयणे (फ० ७८३, ७१) <णअणहिँ <*नयनभिः (=नयनैः), मूँ <महु <मह्यम्। किंतु प्राचीन कविता में 'ह' सुरक्षित रहता है :—गयाँह <गआहँ <गतासां (=गतानाम्), गुणिहिँ <*गुणेभिः (=गुणैः), बापह <बप्पह, मनहिँ <मणहिँ <*मनस्मिन् (=मनसि)। प्रा० पैं० की प्राचीन कविता शैली ने स्वरमध्यग 'ह' को प्रायः सुरक्षित

---

१. ibid § 142.

२. चाटुर्ज्या : राजस्थानी भाषा पृ० २८.

३. वही पृ० २६.

४. M. Shahidullah : Les Chants Mystiques. p. 34.

५. Bhayani : Sandesarasaka (Study) § 34 B. p. 15.

६. Tessitori : O. W. R. § 37 (1).

रक्खा है तथा अधिकांश हस्तलेख भी प्रायः इसी प्रवृत्ति का संकेत करते हैं। वैसे 'तुअ' ( प्रा० पैं० १.१०८, १.१५७, २.१३० ) में 'ह' के लोप की प्रवृत्ति देखी जाती है, जिसका परिनिष्ठित अपभ्रंश रूप 'तुह' होगा। यह रूप संदेशरासक की भाषा में भी मिलता है :—

( १ ) तुट्टी देह ण हुउ हियउ, तुअ संमाणिय पिक्खि ॥ (७८।२)

( २ ) कावालिय कावालिणि तुय विरहेण किय ॥ ( ८६।४)

प्रा० पैं० की भाषा में संदेशरासक की तरह कुछ –इ ( > –ए ) विभक्ति चिह्न वाले अन्य पु० ब० व० के वर्तमानकालिक तिङंत रूप मिलते हैं। कहिज्जइ ( १.१४६ <कथ्यन्ते ), कहीजे ( १.१०० < कथ्यन्ते ), किज्जइ ( १.१०५ <क्रियंते ), किज्जे ( २.१९५<क्रियंते ), खाए ( २.१८३ <खादंति ), चलइ ( १.७३ <चलंति ), थक्के ( २.२०४ <* स्थगन्ति )। अपभ्रंश में वर्तमान अन्य पु० ब० व० का चिह्न '–हिँ' था; जैसे :—

'मुह कवरि-बंध तहे सोह धरहिँ। नं मल्लजुज्झु ससि राहु करहिँ ॥'

( हेम० ८.४.३८२ )। यह चिह्न '–न्ति' के साथ साथ भविसत्तकहा में भी मिलता है।[1] संदेशरासक में इस '–हिँ' ( –अहिँ ) के प्राणतांश ( aspiration ) तथा नासिक्यांश ( nasalization ) का लोप कर '–अइ' वाले रूप १० बार मिलते हैं।[2] प्रा० पैं० के उक्त रूपों में भी यही विकासक्रम मानने पर '–ह' का लोप माना जा सकता है। इन छुटपुट रूपों के अतिरिक्त प्रा० पैं० में अन्यत्र '–ह' के लोप की प्रवृत्ति नहीं देखी जाती। इस तरह के '–अइ' वाले वर्तमान ब० व० रूप प्रा० प० राज में भी मिलते हैं।[3]

## ध्वनिपरिवर्तन

§ ५६. अपभ्रंश की ध्वन्यात्मक संघटना ( phonology ) प्रायः प्राकृत की ध्वन्यात्मक संघटना से अभिन्न है। कतिपय विशिष्ट लक्षणों के अतिरिक्त, जो खाली अपभ्रंश में ही मिलते हैं, समस्त म० भा० आ० भाषा-वर्ग का ध्वन्यात्मक संगठन एक-सा है। इस तथ्य का

---

१. Jacobi : Bhavisattakha § 33.

२. Bhayani : Sandesarasaka ( Study ) § 34.

३. Tessitori : O. W. R. § 117.

संकेत प्रायः सभी भाषावैज्ञानिकों ने किया है।[1] अपभ्रंश की इन कतिपय विशेषताओं का संकेत हम लिपि-शैली के संबंध में कर चुके हैं तथा यथावसर 'अनुशीलन' के इस अंश में भी करेंगे। किंतु 'प्राकृत-पैंगलम्' की अवहट्ठ में अपभ्रंश की अधिकांश विशेषताओं के मिलते हुए भी कुछ निजी विशेषतायें हैं :—

( १ ) इसमें य-श्रुति का अभाव है, जो अपभ्रंश की खास विशेषता है। यह वस्तुतः परिनिष्ठित प्राकृत का प्रभाव है।

( २ ) इसमें 'वँ' ध्वनि, जो मध्यग 'म' का अपभ्रंश वाला रूप है, बहुत कम पाई जाती है; केवल 'भाविणिअं' ( १.२० <भामिनीयं ) 'सावर' ( २.१३६ <श्यामलः ) रूप मिलते हैं।

( ३ ) तीसरी विशेषता, जो वस्तुतः नव्य भारतीय आर्य भाषा वर्ग की विशेषता है, यह है कि यहाँ मध्यकालीन हिंदी की तत्सम-बहुल प्रवृत्ति के बीज भी परिलक्षित होते हैं। इन तत्सम तथा अर्धतत्सम शब्दों की ध्वन्यात्मक संघटना प्राकृत तथा अपभ्रंश की म० भा० आ० ध्वन्यात्मक संघटना से मेल नहीं खाती। म० भा० आ० में प्रायः मध्यग 'क ग, च, ज, त, द, प, य, व' का लोप देखा जाता है, तथा अपभ्रंश में अघोष 'क, च, त, प', का सघोषीभाव ( voicing ) देखा जाता है, अघोष ध्वनियों के सघोषीभाव का निदर्शन समूचे 'प्राकृतपैंगलम्' में सिर्फ एक देखने भर को मिलता है[2]—'मअगल<मदकल'। ऐसे कई उदाहरण उपन्यस्त किये जा सकते हैं, जहाँ प्राकृत में इन मध्यग अल्पप्राण स्पर्शों का लोप अभीष्ट था, किंतु 'प्राकृतपैंगलम्' की भाषा ने उन्हें सुरक्षित रक्खा है अर्थात् उनके तत्समरूप को चुना है। पर जहाँ तक मध्यग 'ख, घ, थ' आदि महाप्राण ध्वनियों की स्पृष्टता के लोप का प्रश्न है, 'प्राकृतपैंगलम्' की अवहट्ठ में इस नियम की पूरी पाबंदी की

---

१. Jacobi : Introduction to Bhavisattakaha ( Phonology ) § 1.

Introduction to Sanatkumaracaritam (Phonology) § 1.

Bhayani : Sandesarasaka ( Study ) § 15.

Tagare : Historical Grammar of Apabhramsa. ( Intro. ) § 15.

२. Pischel : Prakrit Sprachen § 192.

गई है, अर्थात् सर्वत्र उनका शुद्ध प्राणता वाला रूप (ह) ही मिलता है।

## छन्दोजनित परिवर्तन

§ ५७. अपभ्रंश काल में आकर स्वर-ध्वनियों की संघटना में एक खास तरह का मात्रात्मक परिवर्तन देखा जाता है, जो प्राकृत में नहीं पाया जाता। नाम शब्दों के प्रातिपादिकों में पदांत दीर्घ आ, ई, ऊ का ह्रस्व अ, इ, उ, हो गया है।[1] इस परिवर्तन का खास कारण 'सुर' ( accent ) जान पड़ता है। वस्तुतः स्वर-ध्वनि की ह्रस्वता तथा दीर्घता का संबंध परवर्ती म० भा० आ० में ही शब्द की 'व्युत्पत्ति' या 'निरुक्ति' से न रह कर वाणी के लयात्मक आरोहावरोह से हो गया था। वैदिक भाषा का 'सुर', जिसका संबंध वस्तुतः 'निरुक्ति' से घनिष्ठतया संबद्ध था, लुप्त हो गया था। वैदिक भाषा में उदात्त 'सुर' का घनिष्ठ संबंध प्रकृत्यंश या प्रत्ययांश से होने के कारण वह 'पद' में कहीं भी हो सकता था, तथा स्वरभेद से एक ही पद विभिन्न संबंध-तत्त्वों की व्यंजना करा सकता था; किंतु संभवतः प्राकृतकाल में ही उदात्त स्वर ( high tone ) का स्थान नियत हो गया, तथा कतिपय स्थलों को छोड़कर प्रायः सर्वत्र म० भा० आ० में पद का पहला अक्षर ही उदात्त (accented) होने लगा। इस उच्चारण-प्रक्रिया के फलस्वरूप द्व्यक्षर, त्र्यक्षरादि पदों में पदांत अक्षर के अनुदात्त ( unaccented ) होने से वहाँ दीर्घस्वर ध्वनि का हल्का उच्चारण होने लगा, वह ह्रस्व हो गई।[2] इस विशेषता को नव्य भारतीय आर्य भाषाओं ने भी अपनाया है। किंतु यहाँ जिस स्वरपरिवर्तन का हमें संकेत करना है, वह छन्द की लय तथा गति से संबद्ध है।

§ ५८. यद्यपि संस्कृत छन्दःशास्त्रियों ने 'अपि मासं मसं कुर्याच्छन्दोभंगं न कारयेत्' कह कर कवियों को दीर्घ अक्षर को ह्रस्व तथा ह्रस्व को दीर्घ बनाने की छूट दे दी थी, फिर भी संस्कृत कवि को व्यवहारतः यह छूट न थी और उसने पद की शुद्धता का सदा ध्यान रक्खा है। परिनिष्ठित प्राकृत कवि को भी इस तरह की छूट न थी तथा

---

१. Jacobi : Introduction to Bhavisattakaha § 10.

२. Chatterjee: Uktivyakti-prakarana ( Study ) § 6.

उसने भी उच्चारण की शुद्धता पर पूरा ध्यान दिया है। वैसे छन्दो-निर्वाहार्थ दीर्घ अक्षर को ह्रस्व तथा ह्रस्व को दीर्घ बना देने की स्वतन्त्रता सबसे पहले बुद्धवचनों में ही उपलब्ध होती है। धम्मपद में में कई स्थानों पर ऐसा छन्दोजनित परिवर्तन देखा जाता है, जिनमें से दो निदर्शन निम्न हैं।

(१) रमणीयानि अरञ्ञानि यत्थ न रमती जनो।—(अरहंतवग्गो)

(२) एवं जरा च मच्चू च आयुं पाजेन्ति पाणिनं। —(दण्डवग्गो)

अपभ्रंश कवियों को छन्दःसुविधा के लिये ऐसा परिवर्तन करने की नियमतः छूट मिल गई थी और इस दृष्टि से सभी अपभ्रंश कवियों में इस प्रवृत्ति के प्रचुर निदर्शन मिल जाते हैं, किंतु इस काल में भी परिनिष्ठित प्राकृत छन्दों में यह स्वतन्त्रता नहीं बरती जाती थी, इसका प्रमाण डा० याकोबी का निम्न कथन है :—

"Often for the exigency of metre the poet would change the quality of a syllable—a freedom which is allowed only in Ap. poetry; because in pkt. the metrial measurement of words is rigid in a very high degree and Haribhadra has cared to preserve it strictly in his pkt. poems. His poetic freedom is, therefore, based finally upon the linguistic pecularity of Ap. itself and its varying metrical arrangement."[1].

प्राकृतपैंगलम् के अपभ्रंश एवं पुरानी हिंदी वाले छंदों में इस स्वतन्त्रता का समुचित उपयोग किया गया है।

§ ५६. छन्दोजनित दीर्घीकरण:—छन्दोनिर्वाह के लिये लघु अक्षर को दीर्घ या गुरु बना देने की प्रवृत्ति प्रायः सभी अपभ्रंश काव्यों में देखी जाती है।[2] यह दीर्घीकरण तीन तरह का पाया जाता है :— (१) ह्रस्व स्वर को दीर्घ बनाकर, (२) सरल व्यंजन को द्वित्व करने

---

१. Jacobi: Introduction to Sanatkumaracaritam (Eng. trans.) —J. O. I. B. U. Vol. VI No. 4. p.252.

२. Bhavisattakaha (Intro.) §11. Sanatkumaracaritam (Intro.) 3–II. Sandesarasaka (Study) §16.

से पूर्ववर्ती ह्रस्व स्वर को दीर्घ बनाकर, (३) निष्कारण अनुस्वार जोड़ कर। प्रा० पैं० की भाषा में इन तीनों प्रक्रियाओं का प्रयोग मिलता है :—

(१) ह्रस्व स्वर का दीर्घीकरण:—

णाआ राआ (१.११९=णाअ राअ), घित्ता (१.१३०=घित्त), णित्ता (१.१३०=णित्त), चारिद्दहा (१.१३१=चारिद्दह), पमाणा (१.१४५=पमाण), लहू (१.१८६=लहु), समआ (१.१७१=समअ), सगणा (१.१७२=सगण), घरा (१.१७४=घर), °कुला (१.१८५=°कुल), मीलिअ (१.१६२=मिलिअ), जणीओ (२.१५=जणिओ), सग्गा (२.५३=सग्ग), वासणा (२.७७=वसण), धणा (२.१५७=धण) चारी (२.२७=चारि), काला (२.२७=कला ∠ कलाः), सारि (२.२९=सर ∠ शरः) भूअंतासारा (२.३३=भूअंतसार) दुरित्ताखंडी (२.३४=दुरितखंडी), वीस (१.२१०=विस), कई (२.१८६ ∠ कवि), बीसा (२.१०६=बीस), वसंता (२.१४४=वसंत), कंता (२.१४४=कंत), परसण्णा (२.४८=परसण्ण), जाणेही (२.६४=जाणेहि), सत्ता दीहा (२.६४=सत दीहा),

(२) छन्दोजनित व्यञ्जन द्वित्व :—

दुरित्ता (१.१०४=दुरित), दीपक्क (१.१८१=दीपक), णाम ग्गहण (१.११०=णाम गहण), जमक्का (१.१२० = जमक ∠ यमक), ढोल्ला (१.१४७=ढोल), णिम्म (१.१८६=णिम=णिअम ∠ नियम), विसम त्तिअ (१.१६६=विसम तिअ), जक्खण (१.१९=जखण), कल ट्ठविज्जसु (१.१९१=कल ठविज्जसु), सुक्खाणंद (१.१९=सुखानंद) तेलोक्का (२.३४=तिलोक), घित्ता (१.१३० ∠ घृतं), सुब्भं (२.४=शुभं) तिव्वण्णो (२.११=तिवण्णो), माळत्ती (२.११२=माळती,) सहित्तं (२.१६४=सहित), णिहित्तं (२.१६४ णिहित), सारंगिक्का (२.१५७=सारंगिका), रणकम्मअग्गारा (२.१६९ रणकम्मअगारा ∠ रणकर्माग्राः) सारंगरूअक्क (२.१३१=सारंगरूअक), कुप्पिअ (२.११०=कुपिअ ∠ *कुप्य), कालिक्का (२.५२ ∠ कालिका), पल्लट्टि (२.१३२=पलट्टि ∠ परावर्त्य), पअ प्पअ (१.१८६=पअ पअ), अट्ठ ट्ठाअं (१.१९६=अट्ठ ठाअं),

(३) छन्दोजनित अनुस्वार की रक्षा कर या नया जोड़ कर:—

समं (१.१८६), गमं (१.१८६), गणं (१.१८९), करं (१.१८६),

तरुणं (१.१९५), छंदं सुक्खाणंदं (१.१९५), कलअं (२.१०८), देहं (२.१२४), रेहं (२.१२४), पिंगलिअं (२.१२६), भणिअं (२.१२९), उचिअं (२.१२९), वरं (२.१२९), रइअं (१.१२९)।

अन्य उदाहरणों के लिए पद्य १.१६५ देखिये।

§ ६०. छन्दोजनित ह्रस्वीकरण :—छन्दोनिर्वाहार्थ दीर्घीकरण की भाँति दीर्घ अक्षर को ह्रस्व बना देने की प्रवृत्ति भी अपभ्रंश काव्यों में देखी जाती है।[1] यह ह्रस्वीकरण तीन तरह से किया जाता है।:—(१) दीर्घ स्वर को ह्रस्व बनाकर, (२) व्यञ्जन द्वित्व का सरलीकरण करते हुए भी पूर्ववर्ती स्वर को दीर्घ न बनाकर, (३) अनुस्वार को अनुनासिक बनाकर। प्रा० पैं० से इस प्रवृत्ति के उदाहरण ये हैं :—

(अ) दीर्घ स्वर का ह्रस्वीकरण :—

लख (१.१५७=लाख), सुहइ (१.१५८=सोहइ), जणइ (१.१६६=जाणइ), सरिर (२.४०=सरीर), कआ (२.१३५=काआ), पराहिण (२.१३६=पराहीण), तिसुलधर (२.१३८=तिसूलधर), चंदमल (२.१९०=चंदमल <चंद्रमाला), जिवण (२.१९३=जीवण), हमिर (२.२०४=हमीर)।

(आ) व्यञ्जन द्वित्व का सरलीकरण :—

वढइ (१.१२०=वड्ढइ<वर्धते), जुझंता (२.१८३=जुज्झंता), सल (२.२०४=सल्ल <शल्य), विपख (२.२०४=विपक्ख< विपक्ष), णचंता (२.१८३=णच्चंता), णिसास (२.१३४=णिस्सास), णचइ (१.१६६=णच्चइ), वखाणिओ (२.१६६=वक्खाणिओ)।

(३) अनुस्वार का अनुनासिकीकरण :—इस प्रवृत्ति के उदाहरण बहुत कम मिलते हैं :—सँतार (१.६=संतार), सँजुत्तो (१.६२ =संजुत्त)।

## स्वर-परिवर्तन

§ ६१. पदांत दीर्घ स्वर का ह्रस्वीकरण :—

तद्भव शब्दों में उदात्त स्वर (accent) का स्थान परिवर्तन होने

---

१. Bhavisattakaha (Intro.) § 16. (2), Sanatkumaracaritam (Intro.) § 3–I. Sandesarasaka (Study) § 17.

के कारण अपभ्रंश में आकर आकारांत, ईकारांत, ऊकारांत शब्द अकारांत, इकारांत, उकारांत हो गये, अर्थात् अपभ्रंश की एक विशेषता पदांत दीर्घस्वर का ह्रस्वीकरण है।[1] न० भा० आ० में आकर तद्भव शब्दों में मूल आकारांत स्त्रीलिंग शब्द तक अकारांत हो गये हैं।[2] 'गंगा' 'यमुना' जैसे शब्दों के मूल तद्भव रूप 'गंग', 'जमुन' ही हैं, अन्य रूप या तो तत्सम हैं या स्वार्थे-क वाले रूपों के विकास जान पड़ते हैं। प्रा० पैं० की भाषा से इस प्रवृत्ति के कतिपय निदर्शन ये हैं :—

भास ( १.२ <भासा <भाषा ), तरुणि ( १.४ <तरुणी ), गाह ( १.३६ <गाहा ), संख ( १.४५ <संखा <संख्या ), गिव ( १.९८ <गीवा <ग्रीवा ), दिस ( १.११८९ <दिसा <दिशा ), विग्गाह ( १.५१ <विगाथा ) मत्त ( १.१३८ <मात्रा ), गोरि ( १.२०९ < गोरी ), डाकिणि ( १.२०१ <डाकिनी ), केअइ ( २.१९७ <केतकी ), मंजरि ( २. १९७ <मंजरी ), रेह ( २.१९६ <रेखा ), विओइणि ( २.२०३ <वियोगिनी ), सुंदरि ( २.२११ <सुंदरी )।

## ऋ-ध्वनि का विकास

§ ६२. प्राकृत-काल में ही 'ऋ' ध्वनि का उच्चारण लुप्त हो गया था, इसके अ, इ या उ रूप पाये जाते हैं। प्रायः द्व्योष्ठ्य ध्वनियों से परवर्ती होने पर ऋ का उ रूप होता है, वैसे इसके अपवाद भी मिलते हैं ; अन्यत्र इसका अ या इ होता है। कुछ स्थानों पर इसका 'रि' रूप भी मिलता है, जैसे 'ऋ' का 'इसी-रिसी' दुहरा विकास देखा जाता है। हेमचंद्र ने अपभ्रंश में 'ऋ' का अस्तित्व माना है :—तृणु, सुकृदु[3], किंतु ऐसा जान पड़ता है कि अपभ्रंश में इसका उच्चारण 'रि' था। प्रा० पैं० में ऋ का विकास विविध रूपों में देखा जाता है, कुछ ह्रस्व-

---

१. Bhavisattakaha § 10. Sandesarasaka ( study ) § 8, § 41 ( d ).

२. The -a termination is lost to all tadbhava forms in NIA.—Chatterjea : O. D. B. L. Vol. I § 77 B. p. 161.

३. S. P. Pandit : हेमचन्द्र-प्राकृत व्याकरण ८.४.३२९ तथा वृत्ति।

लेखों में 'ऋद्धि' (१.१६) में 'ऋ' चिह्न मिल भी जाता है, किंतु अधिकांश हस्तलेख इस लिपि चिह्न का प्रयोग नहीं करते। प्रा० पैं० में 'ऋ' का निम्न विकास देखा जाता है :—

अ <ऋ—मइंदह (१.२६ <मृगेंद्र), विसज्जइ (१.१६ <विसृज्यते), घरणि (१.३८ <गृहिणी), कआवराहो (१.४५ <कृतापराधः), णच्चइ (१.१६६ <नृत्यति)।

आ <ऋ—काण्ह (१.९ <कृष्ण)।

इ <ऋ—दिट्ठ (१.२२ <दृष्टं); अमिअ (१.२९ <अमृत), भिच्च (१.३५ <भृत्य), उकिट्ठा (१.४४ <उत्कृष्टा), विट्ठि (१.७२ <वृष्टि), किअउ (१.९२ <कृतः), घित्ता (१.११० <घृत)।

ई <ऋ— माई (१.१ <मातृ-), तीअ (१.५४ <*तिईअ <तृतीय), धाई (१.६० <धातृ-), दीसए (१.१८८ <*दिस्सए <दृश्यते)।

इन उदाहरणों में द्वितीय तथा चतुर्थ में मूलतः ऋ का ह्रस्व इ ही होता है, जो संधि तथा पूर्ववर्ती स्वर के दीर्घीकरण के कारण 'ई' हो गया है।

उ <ऋ—वुड्ढओ (१.३ <वृद्धकः), कुणइ (१.२ <कृणोति), पुहवी (१.३४ <पृथिवी), पुच्छल (१.४९ <√पृच्छ + ल = पृष्ट), पाउस (१.१८८ <प्रावृष्)।

ए <ऋ—गेण्हइ (१.६७ <गृह्णाति)।

रि <ऋ—रिद्धि (१.१६ <ऋद्धि), उव्वरिआ (१.०४ <उद्वृत्त-) सरि (१.५५ <सदृश)।

वर्णरत्नाकर में 'ऋ' चिह्न मिलता है, किंतु उसका उच्चारण 'रि' ही पाया जाता है :—तृपर्व्व (वर्ण ७५ क) = त्रिपर्व्व।[1]

## मात्रासंबंधी परिवर्तन

§ ६३. गायगर ने 'पालि भाषा और साहित्य' में इस बात का संकेत किया है कि पालि-प्राकृत (म० भा० आ०) में संयुक्त व्यञ्जन

---

१. Chatterjea : Varnaratnakara § 10. p. xli.

का पूर्ववर्ती दीर्घ स्वर तथा सानुस्वार स्वर ह्रस्व हो जाता है।[1] इतना ही नहीं समास में प्रथम पद के अंतिम ह्रस्व स्वर तथा द्वितीय पद के विवृत (संयुक्त व्यंजन से पूर्ववर्ती) ह्रस्व स्वर की संधि होने पर भी केवल ह्रस्व स्वर ही होता है, दीर्घ स्वर नहीं। इसी सिद्धांत को "मात्रा-नियम" ( Law of mora ) कहा जाता है। यदि हम दीर्घ स्वर के लिये $\bar{V}$, ह्रस्व स्वर के लिये V, तथा व्यंजन के लिये C चिह्न मान लें, तो यह कहा जा सकता है कि संस्कृत का $\bar{V}CC$ ध्वनि-समूह प्राकृत में VCC हो जाता है। इसी तरह यदि अनुस्वार के लिये M चिह्न मान लें, तो कह सकते हैं कि संस्कृत का $\bar{V}M$ का प्राकृत में VM विकास होता है। प्रा० पैं० से इस प्रक्रिया के कुछ उदाहरण ये हैं :—जिण्णो ( १.३ ∨ जीर्णः ), मत्त ( १.१ <मात्रा ), पत्त ( १.१ <प्राप्त ), कज्ज ( १.३६ <कार्य ), पुव्वद्ध ( १.५२ < पूर्वार्द्ध ), गाहाणं ( १.५८ <गाथानां )। समास या संधि में भी इस प्रक्रिया के यत्र-तत्र दर्शन होते हैं :—चरणंते (१.२<चरणांते), बिंबुट्ठे ( २.१७४ बिंब + ओट्ठे )। परवर्ती उदाहरण में अ का लोप तथा 'ओ' का 'उ' परिवर्तन 'मात्रा-नियम' की पाबंदी के लिये ही है।

प्रा० पैं० की भाषा में छन्दोनुरोध से ह्रस्व स्वर के दीर्घीकरण तथा दीर्घस्वर के ह्रस्वीकरण का विवेचन किया जा चुका है। पदांत दीर्घ स्वर ध्वनि के ह्रस्वीकरण का विवेचन § ६२ में हो चुका है। संयुक्त व्यञ्जन के पूर्व स्वर के दीर्घीकरण तथा संयुक्त व्यंजन के सरलीकरण संबंधी मात्रात्मक परिवर्तन के लिये दे० § ६८। प्रा० पैं० में पदादि स्वर ध्वनि 'आ' के ह्रस्वीकरण के भी छुटपुट उदाहरण मिल जाते हैं। यह परिवर्तन बलाघात (stress accent) के स्थानपरिवर्तन के कारण हुआ जान पड़ता है। एक उदाहरण यह है :—

'अहीर ( १.१७० <आभीर )।

## गुणसंबंधी स्वर-परिवर्तन

§ ६४. स्वरों के गुण-संबंधी परिवर्तन के कतिपय उदाहरण ये हैं:—
अ >उ—मुणहु ( १.३६ <√मन्- )।

---

१. Geiger : Pali Language and Literature § 3.

इ >उ—दुण्णा ( १.४२ <द्विगुण )।
ई>ऊ—विहूणं ( १. ११ <विहीनं )।
उ >अ—कत्थवि ( १.४ <कुत्रापि )।
ऊ >ए—णेउर ( १.२१ <नूपुर )।

ए> इ—( –इं ) इआलिस (१.१४६ <एकचत्वारिंशत् ) सुणरिंद ( १.२८ <सुनरेंद्र ), मइन्दह ( १.२५ <मृगेंद्र ), केसु ( २.१७५ < किंशुक ) जहिच्छं ( १ ६६ <यथेच्छं ), णिवाला ( १.१९८<नेपाल )।

ऐ> इ—धिज्जं ( १.४ <धैर्यं )।
ऐ>अइ—वइरि ( १ ३७ <वैरी ), भइरव ( १.१६० <भैरव )।
ओ> उ—सुहइ ( १.८३ <शोभते )।
ओ ( <औ ) >उ—जुव्वण ( १.१३२ <जोव्वण <यौवन )।

इन परिवर्तनों को देखने से पता चलता है कि ये समीकरण, विषमीकरण, विपर्यय ( metathesis ) जैसी ध्वन्यात्मक प्रक्रियाओं के कारण पाये जाते हैं। यथा 'मुणहु' में अ का उ सं० 'मनुते' की उ-ध्वनि का स्थान-विपर्यय करने से हुआ है। 'विहूणं' में द्वितीय 'ई' ध्वनि को विषमीकरण के द्वारा ऊ बना दिया है। सुणरिंद, जुव्वण जैसे स्थलों में ए, ओ ( <औ ) का इ, उ रूप 'मात्रा-नियम' का प्रभाव है। 'सुहइ' में संभवतः पदाद्यक्षर के बलाघात के स्थान परिवर्तन के कारण 'ओ' का 'उ' हो गया है। प्रा० पैं० में 'सोहइ' रूप भी मिलता है, किंतु 'सुहइ' को केवल छन्दोनिर्वाहार्थ ह्रस्वीकरण न मानकर कथ्य भाषा को विशेषता मानना होगा। कथ्य राजस्थानी में यह 'उ' जो मूल धातु ( √शुभ् ) में भी है, 'सोहइ' के साथ साथ वैकल्पिक रूप 'सुवाबो' ( =*सुहाबो ) में देखा जाता है।

## उद्वृत्त स्वरों की स्थिति

§ ६४. संस्कृत की स्वरमध्यग अल्पप्राण स्पर्श ध्वनियाँ प्राकृत में लुप्त हो गई थीं। डा० चाटुर्ज्या की मान्यता है कि ये ध्वनियाँ पहले सोष्म ग़, ज़, द़ की स्थिति से गुजरी होंगी।[1] इस प्रकार सं० क>

---

१. चाटुर्ज्या : भारतीय आर्यभाषा और हिन्दी पृ० ६१.

ग>ग़>अ; ग>ग़>अ; च>ज>ज़>अ; ज>ज़>अ के क्रम से इनका लोप संभव है। इन ध्वनियों का लोप होने पर प्राकृत में एक साथ दो स्वर-ध्वनियों की विवृत्ति (Hiatus) पाई जाने लगी। इन दो स्वर-ध्वनियों के एक साथ उच्चारण की तीन तरह की प्रक्रिया हो सकती थी, (१) या तो इन्हें उद्वृत्त या विवृत्त रूप में सुरक्षित रखा जा सकता था, परिनिष्ठित प्राकृत ने इसी पद्धति को अपनाया है; (२) या दोनों स्वरों के बीच किसी श्रुति (य या व) का प्रयोग किया जाता; जैन महाराष्ट्री तथा अपभ्रंश ने य-श्रुति वाले रूपों का विकास किया है; (३) या दोनों स्वरों में सन्धि कर दी जाती। पिछली प्रक्रिया के कुछ छुटपुट बीज प्राकृत तथा अपभ्रंश में भी मिल जाते हैं। संस्कृत में नियत रूप से ऐसे स्थलों पर सन्धि पाई जाती है। पद में सन्निहित दो स्वर-ध्वनियों की यह प्रक्रिया शुद्ध ध्वन्यात्मक है तथा प्राकृत अपभ्रंश या भारतीय भाषावर्ग की ही विशेषता न होकर सामान्यतः ध्वनिविज्ञान का महत्त्वपूर्ण तथ्य है।[1]

प्रा० पैं० में य-श्रुति वाले रूप नहीं मिलते, केवल एक निदर्शन 'जणीयो' है। प्राकृत की भाँति यहाँ विवृत्ति को सुरक्षित रखा गया है। विवृत्त स्वरों के उच्चारण की स्थिति में दोनों स्वरों के बीच उच्चारण-कर्ता स्फोट का निरोध करता है, फलतः दोनों के बीच कण्ठनालिक स्पर्श (glottal stop; glottal occlusion) का प्रयोग पाया जाता है।[2]

---

१. When in a speech form or phrase two vowels are made contiguous at the boundary between two syllables, several things are possible. A syllable may be lost by contraction, or crasis, or diphthongization, or a hiatus may be produced. A hiatus may be relieved by an intervocalic glide or by a linking consonant.

—Heffner : General phonetics § 7·553, p. 184.

२. Hiatus involves the chest arrest of one vowel followed by the even or stopped release of the next, with a cessation of sound between the two vowels. Almost inevitably the cessation of sound is achieved by a glottal occlusion.

—ibid p. 184.

प्रा० पैं० से उद्वृत्त स्वरों की विवृत्ति के अनेक उदाहरण दिये जा सकते हैं :—साअर ( १.१ ), णाओ ( १.१, ), रूए ( १.१ ), हेओ ( १.३ ), वुड्ढओ ( १.३ ), मिलिआ ( १.५ ), होइ ( १.५ ), पअ ( १.७ ), तुरिअ ( १.८ ), पढिओ ( १.६ ), तुलिअं ( १.१० ), पढइ ( १.११ ), जाणेइ ( १.११ ), तिलोअणा ( १.७७ ), सुरअरु ( १.७६ ), लोआणं ( १.८२ ), पआसेइ ( १.८४ ), जुअल ( १.८६ ), मिअणअणि ( १.८६ ), पिअइ ( १.७८ ), तिहुअण ( १.८७ ) हंसीआ ( १.८६ )।

प्रा० पैं० में कई स्थानों पर उद्वृत्त स्वरों के संधिज रूप भी मिलते हैं :—

अंधार ( १.१४७ <अंधआर ), कहीजे ( १.१०० <कहिज्जइ ), किज्जे ( १.१६५ < किज्जइ ), खाए ( २.१८१ < खाअइ ), थक्के ( २.२०४ <थक्कइ )। इन संधिज रूपों के लिए विशेष दे० § ३७।

### व्यंजन-परिवर्तन

§ ६६. असंयुक्त व्यंजनों का विकास:—प्राकृत-काल में संस्कृत व्यञ्जन ध्वनियों के विकास की कहानी बड़ी मजेदार है। असंयुक्त व्यञ्जन ध्वनियों की स्थिति में विचित्र परिवर्तन दिखाई पड़ता है। म० भा० आ० में पदादि स्पर्श व्यंजन ध्वनियों की यथास्थित सुरक्षा पाई जाती है, किंतु स्वरमध्यग अल्पप्राण स्पर्श ध्वनियों एवं य तथा व ध्वनि का लोप हो जाता है।[1] स्वरमध्यग महाप्राण स्पर्श ध्वनियों का विकास 'ह' के रूप में पाया जाता है।[2] यह अल्पप्राण ध्वनियों का लोप तथा महाप्राण ध्वनियों के स्पर्शांश का लोप कैसे हुआ, इस विषय में विद्वानों ने कुछ कल्पनायें की हैं। डा० चाटुर्ज्या ने बताया है कि म० भा० आ० की प्रथम स्थिति में उक्त स्पर्श ध्वनियों तथा य, व, का विकास सोष्म व्यंजनों (Spirants) के रूप में हो गया था। अगली स्थिति में आकर ये सोष्म व्यंजन लुप्त हो गये तथा इनके स्थान पर उद्वृत्त स्वर पाये जाने लगे। उदाहरणार्थ–प्रा० भा० आ० द्यूत-, द्विगुण-, शुक-, ताप, हृदय-, दीप-, शाव-' का विकास न० भा० आ० में 'जूआ, दूना, सुआ, ता ( ताअ ), हिआ, दिआ, छा' होने के पहले ये म० भा० आ० में "जूद़, दिग़ुण, सुग़, ताव़, हिद़अ, दिय़ा, छाव़,' की स्थिति से जरूर

१. कगचजतदपयवां प्रायो लोपः" ( प्राकृतप्रकाश २.२ )।

२. खघथधमां हः ॥ ( प्रा० प्र० २, २७ )।

गुजरे होंगे। इसी तरह इनके महाप्राण स्पर्शों में भी यह विकास 'मुख> मुघ> मुघ< मुह; लघु> लघु> लहु; कथयति > कथेदि > कधेदि > कहेइ, कहे; वधू > वधू > वहू, वहू; शेफालिका > * शेभालिगा > * शेभालिगा > * शेहालिअ > मध्य-बँगला, शिहली > नव्य बँगला, शिउलि; गभीर < गभीर > गहीर (हि० गहरा, गहिरा) इस क्रम से हुआ जान पड़ता है।[1] प्रा० पैं० की भाषा ने तद्भव शब्दों में इसी विकास-प्रक्रिया को अपनाया है; किंतु यहाँ कई शब्दों में स्वर-मध्यग स्थिति में स्पर्श व्यञ्जन ध्वनियों का अस्तित्व भी पाया जाता है तथा उनका लोप नहीं मिलता। प्रा० पैं० के समय की कथ्य भाषा में शब्दों का तत्सम-बाहुल्य होने लगा था और आगे चलकर मध्य-कालीन हिंदी में तत्सम तथा अर्धतत्सम शब्दों का आधिक्य पाया जाता है। इन रूपों में स्वरमध्यग स्पर्श व्यञ्जन ध्वनियाँ पाई जाने लगी। जैसा कि डा० चाटुर्ज्या ने संकेत किया है कि संस्कृत (या जैसे उर्दू के संबंध में फारसी-अरबी) शब्दों के ग्रहण तथा नये शब्द-निर्माण के कारण इस ध्वन्यात्मक प्रक्रिया (अल्पप्राण स्पर्श ध्वनियों के लोप तथा महाप्राण स्पर्शों के 'ह' वाले रूप) का विशेष महत्त्व नव्य भारतीय आर्य भाषाओं के लिये नहीं रहा।[2] फलतः जहाँ कहीं स्वरमध्यगत स्पर्श ध्वनि न० भा० आ० में ठीक वही पाई जाती है, जो संस्कृत में, तो वह शब्द शुद्ध तद्भव कभी नहीं माना जा सकता, वह या तो तत्सम है या अर्धतत्सम। प्रा० पैं० की भाषा के तद्भवों में इस प्रक्रिया के ये रूप मिलते हैं :—

°क° > ० सअल (१.१११ < सकल), कणअ (१.१० < कनक), केअइ (२.९० < केतकी), कोइल (२.८७ < कोकिल) वाउल (२.१६७ < व्याकुल)

---

१. Chatterjea : O. D. B. L. Vol. I § 135. p. 253–54.

२. But owing to the NIA. languages having largely replenished themselves by borrowings from Sanskrit (or Perso-Arabic, as in the case of urdu) and by new formations, the full significance and importance of this change in the history of IA. is not fully recoguised. —O. D. B. L. § 135. p. 252.

(साथ ही दे०) Bloch : La Langue Marathe § § 14, 81.

°ग° > ० साअर (१.१.<सागर), उरअ (२.१९०<उरग), णाअरि (२.१०५<नागरी), जुअल (१.२०२<युगल).

°च° > ० °वअणि(२.५७<°वचना), लोअण (२.१६३<लोचन).

°ज° > ० भूअ (=भुअ १.११<भुजा), गअ (१.१९३<गज) राआ (१.१६९.<राजा).

°त° > ० माई (१.१<मातृ–), °जुओ (१.१<°युतः), पाडिओ (१.२<पातितः), अमिअ (२.५७<अमृत), गइ (२.१२०<गति) पिअरि (१.१६६.<पीत+री)

°द° > ० भेअ (१ १२<भेद), पअ (१.९२<पद),
सरिस (१.११७<सदृश), आइ (२.८६<आदि), °वअणा (१.६६<°वदना), कुमुअ (२.२०१<कुमुद).

°प° > ० रूए (१.१<रूपेण), कामरूअ (२.१११<कामरूप), कोइ (२.१६१.<कोपि) चाउ (२.१६१<चापः),

°य° > ० विलअ (२.२१२<विलय), णअण (२.२१५<, नयन), समअ (२.२१३<समय), सअण (२.२११<शयन) खत्तिअ (२.२०७<क्षत्रिय), कालिअ (१.२०७<कालिय)

°व° > ० देओ (१.१.<देवः), कइ (१.६७<कवि)
अट्ठाइस (१.१०५<अष्टाविंशत्),

महाप्राण स्पर्शों का विकास :—

°ख° > ह सेहरो (१.१६ <शेखरः), सुह (१.३६ <सुख), विमुह (१.८७ <विमुख)।

°घ° > ह लहु (१.२ <लघु), दीहो, (१.२ <दीर्घः), मेहो (१.२८ <मेघः)।

°थ° > ह जूह (२.१५७ <यूथ), रह (१.१९२ <रथ), अणहा (१.१०५ <अन्यथा), कहइ (२.१६० <कथयति)।

°ध° > ह — विविह ( १.१ <विविध ), वसुहाहिव ( १.२५ < वसुधाधिप ) पअहर ( १.२५ <पयोधर ), बुहअण ( १.२५ <बुधजन )।

°भ° > ह — करही ( १.१३५ <करभिका ), खुहिअ ( १.१५१ <क्षुभित=क्षुब्ध), वल्लहो (१.५५ <वल्लभः), सुरही ( १.७६ <सुरभिका )।

म० भा० आ० में आकर टवर्गीय अघोष ध्वनियों का नियत रूप से सघोषीभाव ( voicing ) मिलता है। वैसे अपभ्रंश में 'क, च, त, प' तथा 'ख, छ, थ, फ' के भी सघोषीभाव के संकेत मिलते हैं। प्रा० पैं० में टवर्ग से इतर ध्वनियों में सघोषीभाव के सिर्फ छुटपुट उदाहरण मिलते हैं, तथा 'मअगल ( २.६६<मदकल ) आणीदा ( २.१८९< आनीता ), अब्भुद ( २.१८९ <अद्भुत )। 'प' के 'व' वाले रूप अनेक मिलते हैं, जो सम्भवतः प>ब>व के क्रम से विकसित हुए जान पड़ते हैं। सघोषीभाव के उदाहरण ये हैं।

°ट° > ड — कोडी ( १.५०<कोटि, कोटिका ), खडा ( २.५२<षट् ), गुडिआ ( १.६७<गुटिका ), कडक्ख ( १.४<कटाक्ष )।

°ठ°, (<थ) > ढ — पढम ( १.१ तथा अनेकशः <*पठम<प्रथम ) पढइ ( १.८<पठति )।

°प° > *ब *व़ > व — णीवा (१.१६१<नीपाः), परिठवहु ( १.१४<परिस्थापयत ), सुरवइ ( १.११<सुरपति ), अवर ( १.१३४<अपर ), कविला (२.°७<कपिलाः), किवाण ( २.१६९<कृपाण ), कुविअ ( २.१६७ <कुपित )।

इसी तरह कई स्थानों पर 'त' का प्रतिवेष्टितीकरण ( retroflexion ) कर तब सघोषीभाव मिलता है :—पाडिओ ( १.२< *पाटिओ < पातितः ), पडु ( १.६, पडु < पडिअ-<*पटिअ पतितः )।

इसी प्रक्रिया से संबद्ध वह प्रक्रिया है, जहाँ त(ट) >ड>ल तथा ड>ल वाले रूप भी मिलते हैं। म० भा० आ० में स्वरमध्यग 'ड' का उत्क्षिप्त प्रतिवेष्टित 'ड़' हो गया था। वैभाषिकरूप में इसके 'र' तथा 'ल' विकास पाये जाते हैं। प्रा० पैं० में कुछ स्थानों पर यह 'ल' रूप

मिलता है:—'पअल ( १.८६ <प्रकट )। पलिअ ( १.१३५ <पडिअ पतितः ), णिअलं ( १.१६६ <निकटं )।

स्पर्शेतर व्यञ्जन ध्वनियों में दन्त्य 'न' तथा सोष्म 'स, श, ष' ध्वनियों का विकास आता है। शौर० महा० प्राकृत में पदमध्यगत 'न' का प्रतिवेष्टितीकरण हो गया था। वैयाकरणों ने पदादि 'न' का भी णत्व-विधान माना है, किंतु संभवतः कथ्य म० भा० आ० में पदादि 'न' (दन्त्य या वर्त्स्य) सुरक्षित था। जैन महाराष्ट्री के हस्तलेखों में यह सुरक्षित है। परि० प्राकृत तथा अपभ्रंश के हस्तलेखों में पदादि तथा स्वरमध्यग दोनों स्थिति में 'णत्व-विधान' पाया जाता है। प्राकृत पैं० में इसका विकास यों पाया जाता है :—

न° > ण° णाम ( १.१०१ <नाम ), णहपह ( १.१०६ <नभः-पथ ), णिअम ( १.१३९ <नियम ), णाअराआ ( १.१५६ <नागराज )।

°न° > °ण° अणंग ( १.१०४ <अनंग ), दाणव ( १.१५५ <दानव ), गअण ( १.१६६ <गगन ), णअण ( १.६९ <नयन )।

प्रा० पैं० की भाषा में केवल दन्त्य 'स' ध्वनि ही मिलती है, तालव्य 'श' तथा मूर्धन्य 'ष' नहीं मिलते। इन दोनों का विकास 'स' ( पदादि तथा पदमध्य दोनों में ) पाया जाता है। 'ष' का विकास कुछ स्थलों पर (संख्या शब्दों में) 'छ' भी होता है।

श° > स° साव ( २.८७ <शाव ), सअण ( २.२१३ <शयन ), संता ( २.४८ <श्रान्त )।

°श° < °स° अंसू ( १.६१ <अश्रु ), सरिस ( १.११७ <सदृश ), अस ( १.२५ <अश्व ), असणि ( १.२४ <अशनि ), देसा ( १.१२८ <देशः ), वंसा ( २.२१५ <वंशः ), कासीस ( १.७७ <काशीश )।

ष° < °स° सट्ठि ( १.१३१ <षष्टि ).

ष° < °छ° छअ ( २.४३ <षट् ).

ष° < ख° खडा ( २.५२ <षट् ).

°ष° < °स° दोष ( १.११६ <दोष ), विसं ( २.१२० <विषं ), असेस ( १.५ <अशेष ).

म० भा० आ० में कहीं भी पदादि य–ध्वनि नहीं पाई जाती न० भा० आ० के तद्भव शब्दों में भी यही प्रक्रिया पाई जाती है। डा० चाटुर्ज्या ने बताया है कि म० भा० आ० में आकर प्रा० भा० आ० की 'य' ध्वनि सोष्म 'ज़' हो गई थी। यह प्रक्रिया शहबाजगढी के अशोक-लेख (तीसरी शती ई० पू०) में स्पष्ट है।[1] यही 'ज' म० भा० आ० में 'ज' के रूप में सुरक्षित है, किंतु पदमध्य में अन्य स्पर्श व्यञ्जनों की तरह लुप्त हो गया है। प्रा० पैं० में पदादि 'य' नियत रूप से 'ज' मिलता है :—

य° > ज° — जसु (१.१५७<यशः),
जमअ (१.६५<यमक), जमल (१.१८०<यमल),
जइ (१.१९४<यदि), जहिच्छं (१.६९<यथेच्छं),
जाइहि (२.१४४<यास्यति)।

स्वरमध्यग 'म' का 'वँ' विकास अपभ्रंश की खास विशेषता है, तथा यह राज०, ब्रज० आदि न० भा० आ० में भी पाया जाता है। प्रा० पैं० में यह विशेषता नियमतः नहीं परिलक्षित होती। प्रायः ऐसे स्थानों पर 'म' ही पाया जाता है, किंतु दो स्थानों पर कुछ हस्तलेख अननुनासिक 'व-ब' लिखते हैं। मैंने अपने संपादित संस्करण में केवल इन्हीं दो स्थलों पर 'व' पाठ लिया है तथा इसे हस्तलेखों की प्रवृत्ति का संकेत करने के लिए ही 'वँ' नहीं बनाया है।

°म° > °व° (=°वँ°) — भाविणिअं (१.२०<भामिनी),
सावर (२.१३६<श्यामल)

असंयुक्त व्यंजन-संबंधी अन्य छुटपुट परिवर्तन ये हैं :—

स° > ह° — हिंदू (१.१५७<सिंधु) (विदेशी शब्द).

°श° > °स° > °ह° — दह पंच (१.५५<दस पंच<दश पंच). बारह (१.५४<द्वादश), चउदह (१.१७२<चतुर्दश).

°द° > °र° — सतरह (१.५० <सप्तदश) बारह (१.५५ < द्वादश), तेरह (१.७८<त्रयोदश)।

°द > °ल° — कलंबअ (<कदंबक)।

°त° > °र° — सत्तारि (१.१२१ <सप्तति) एहत्तरि (१.११७ <एकसप्तति)।

---

१. Chatterjea : O. D. B. L. vol. I § 133, p. 249.

°र° > °ल° धाला ( १.१६६ <धारा ), चमल ( १.२०४ चमर )।

°ल° > °र° दरमरु ( १.६२ <दलमलित )।

द्° > ड° डाहु ( २.२१५ <√दह् )।

इस संबंध में इतना संकेत कर दिया जाय कि र—ल ध्वनियों का परस्पर-विनिमय वैदिक भाषा तक की विशेषता है तथा म० भा० आ० तथा न० भा० आ० में भी पाया जाता है। 'स' का 'ह' परिवर्तन म० भा० आ० तथा न० भा० आ० की वैभाषिक प्रक्रिया है। गुजराती तथा पश्चिमी राजस्थानी की यह एक खास विशेषता है। मेवाड़ी में पदादि 'स' सर्वत्र 'ह' हो जाता है; किंतु इसका उच्चारण सघोष 'ह' न होकर अघोष सुनाई देता है। उदा० हिन्दी 'सहेली' मेवाड़ी में 'ह़े'ली' सुनाई देता है। मेवाड़ी ने स्पष्टतः सघोष तथा अघोष प्राण-ध्वनियों के भेद को सुरक्षित रक्खा है, जो इन दो शब्दों की तुलना से स्पष्ट है :—

मेवा० हीरो ( ɦiro ) ( खड़ी बोली हीरा )—'रत्नविशेष'।

मेवा० ह़ीरो ( hiro ) ( पूरबी राज० सीरो )—'हलवा'।

प्रा० पैं० की भाषा में अघोष प्राणध्वनि के कोई संकेत नहीं मिलते जान पड़ते, क्योंकि पूरबी राजस्थानी, ब्रज तथा खड़ी बोली में 'स' का छुटपुट विकसित रूप 'ह' भी सघोष ही पाया जाता है, मेवाड़ी-मारवाड़ी तथा गुजराती की तरह अघोष नहीं।

## संयुक्त व्यञ्जनों का विकास

§ ६७. म० भा० आ० में संस्कृत संयुक्त व्यञ्जन ध्वनियों का विकास महत्त्वपूर्ण विषय है। जहाँ संस्कृत में २५० से भी ऊपर संयुक्त व्यंजन ध्वनियाँ पाई जाती हैं,[1] वहाँ म० भा० आ० में इनकी संख्या बहुत कम रह गई है। संस्कृत में पदादि में भी अनेक संयुक्त व्यञ्जन ध्वनियाँ पाई जाती हैं, किंतु म० भा० आ० में ण्ह, म्ह, ल्ह, तथा विभाषाओं की दृष्टि से व्यञ्जन + रेफ ( र् ) के अतिरिक्त कोई संयुक्त व्यंजन ध्वनि नहीं पाई जाती।[2] पदमध्यग स्थिति में म० भा० आ० में

१. Kale, M. R. : The Higher Sanskrit Grammar § 12 ( e ) pp. 9–11.

२. Pischel : Prakrit Sprachen § 268.

केवल चार तरह की संयुक्त ध्वनियाँ मिलती हैं :—( १ ) व्यञ्जन द्वित्व वाले रूप ( क्क, ग्ग, त्त, द्द, प्प, व्व आदि रूप ) तथा सवर्गीय महाप्राण से युक्त अल्पप्राण वाली संयुक्त व्यंजन ध्वनियाँ ( क्ख, ग्घ, च्छ, ज्झ आदि ); ( २ ) ण्ह म्ह, ल्ह ध्वनियाँ; ( ३ ) विभाषाओं में व्यञ्जन + रेफ ( र् ); ( ४ ) सवर्गीय अनुनासिक व्यंजन + स्पर्श व्यञ्जन ध्वनि।[1] कहना न होगा, रेफ वाले संयुक्त व्यञ्जनों का अस्तित्व ब्राचड अपभ्रंश की खास विशेषता रहा है, तथा कुछ स्थानों में यह परिनिष्ठित अपभ्रंश में भी पाया जाता है जहाँ कभी कभी निष्कारण रेफ का प्रयोग भी देखा जाता है।[2] प्रा० पैं० में रेफ की यह सुरक्षा या निष्कारण रेफ प्रयोग नहीं पाया जाता, इसका अपवाद केवल 'ह्र' ध्वनि है, जहाँ प्रा० पैं० में व्यञ्जन + रेफ का उदाहरण पाया जाता है :—सुंदरिह्रदहिँ ( १.७ <सुंदरीह्रदे )। पदादि में ण्ह, म्ह, ल्ह के भी निदर्शन प्राय: नहीं पाये जाते, केवल एक स्थान पर 'ण्ह' ध्वनि मिलती है :—ण्हाणकेलिट्ठिआ ( २.१८९ )। सवर्गीय अनुनासिक व्यंजन + स्पर्श व्यञ्जन ध्वनि वाले उदाहरणों में हस्तलेखों में से अधिकांश अधिकतर स्थलों पर अनुस्वार + व्यञ्जन का ही प्रयोग करना ठीक समझते हैं तथा मैंने भी इसी पद्धति को संपादित पाठ में अपनाया है।[3]

प्रा० पैं० की भाषा में 'ण्ह' वाले उपर्युक्त एकमात्र उदाहरण को छोड़ कर कहीं भी पदादि संयुक्त व्यंजन ध्वनि नहीं पाई जाती। कहना न होगा, न० भा० आ० में भी तद्भव शब्दों में प्राय: पदादि संयुक्त व्यंजन ध्वनि नहीं पाई जाती। प्रा० पैं० की भाषा में न० भा० आ० की प्रक्रिया ही पाई जाती है, जहाँ स्पर्श व्यंजन + अंत:स्थ; अथवा सोष्मध्वनि + स्पर्श व्यंजन का विकास केवल स्पर्श व्यंजन ध्वनि के रूप में पाया जाता है; अंत:स्थ तथा सोष्मध्वनि का लोप कर दिया जाता है। कतिपय उदाहरण ये हैं :—

गहिल्लत्तणं ( १.३ <ग्रहिलत्वं ), वंजण ( १.५ <व्यंजन ), ठाणे ( १.१४ <स्थाने ), बंभ ( १.१५ <ब्रह्मा, ब्रह्मन् ), धुअ ( १.१८

---

१. ibid § 261.

२. दे० अभूतोपि क्वचित्। ( हेम० ४.८.३९९ ) अपभ्रंशे क्वचिदविद्यमानोपि रेफो भवति ॥

३. दे०—अनुशीलन § ४८.

<ध्रुव ), बीए ( १.२७ <द्वि ), मेच्छ ( १.७१ <म्लेच्छ ), कोहे ( १.९२ <क्रोधेन ), गिव ( १.९८ <ग्रीवा ), बासट्ठि ( १.९६ <द्वाषष्टि ), थप्पिअ ( १.१२८ <स्थापिता ), णेहलुकाआ ( १.१८० <स्नेहलकाय: ) ।

विविध स्पर्श ध्वनियों के विजातीय संयुक्त व्यंजन वाले रूपों का म० भा० आ० में सर्वथा अभाव है। संस्कृत में पदमध्यग स्थिति में हमें तीन, चार, पाँच संयुक्त ध्वनियों के भी उदाहरण मिल जाते हैं, जिसमें तीन व्यंजन वाले शब्द अनेक हैं। इनके उदाहरण उज्ज्वल, अर्घ्य, तार्क्ष्य, कार्त्स्न्य दिये जा सकते हैं। म० भा० आ० में सिर्फ दो व्यञ्जनों वाली संयुक्त ध्वनियाँ ही पाई जाती हैं, इससे अधिक व्यंजनों के संयुक्त उच्चारण का यहाँ सर्वथा अभाव हो गया है तथा यह प्रवृत्ति न० भा० आ० में भी वहीं से आई है। इसके साथ ही यहाँ विजातीय व्यंजन ध्वनियों के संयुक्त उच्चारण का सर्वथा अभाव है; अपवाद केवल 'न्ह, म्ह, ण्ह, ल्ह' ही हैं, जिन्हें अनेक भाषाशास्त्री संयुक्त ध्वनियाँ न मानकर शुद्ध महाप्राण ध्वनियाँ (न, म, ण, ल) के महाप्राण रूप ) मानना ज्यादा ठीक समझते हैं। व्यंजन ध्वनियों का यह विकास एक महत्त्वपूर्ण ध्वनिवैज्ञानिक तथ्य है तथा इस तरह का विकास अनेकों भाषाओं में होता देखा जाता है। रोमांस वर्ग की यूरोपीय भाषाओं में यह प्रवृत्ति देखी जाती है तथा लातिनी भाषा की विजातीय संयुक्त व्यञ्जन ध्वनियों को इतालवी भाषा में सजातीय द्वित्व बना दिया जाता है, यथा लातिनी actus, strictus, septem के इतालवी भाषा में atto, stretto, sette रूप पाये जाते हैं। इस परिवर्तन का मूल कारण उच्चारण-सौकर्य तथा ध्वनिशास्त्रीय तथ्य है।

डा० चाटुर्ज्या ने बताया है कि छांदस संस्कृत की संयुक्त स्पर्श व्यञ्जन ध्वनियों में प्रथम स्पर्श ध्वनि का पूर्ण स्फोट ( explosion ) पाया जाता था। इस तरह 'भक्त, लिप्त, दुग्ध, भग्न' में स्पष्टत: दोनों का स्फोट होता था। इस काल तक उच्चारणकर्ता के मानस में इन शब्दों के प्रकृति-प्रत्यय-विभाग का स्पष्ट ज्ञान था, किन्तु बाद में चलकर धातुविषयक बोध या धात्वाश्रयी धारणा का लोप हो गया।[1] फलत:

---

१. डा० चाटुर्ज्या : भारतीय आर्यभाषा और हिन्दी पृ० ८९–८६, तथा डा० प्र० बे० पंडित: प्राकृत भाषा पृ० ४८–४९.

दोनों व्यञ्जनों का स्फोट न होकर केवल अन्तिम व्यञ्जन का स्फोट होने लगा, प्रथम स्पर्श व्यंजन का केवल 'अभिनिधान' या संधारण' ( implosion ) किया जाने लगा। "इस प्रक्रिया के फल स्वरूप स्वरों के ह्रस्व-दीर्घत्व, स्वराघात ( stress accent ) सभी में परिवर्तन हो गया।" अभिनिधान-युक्त उच्चारण परवर्ती वैदिक-काल की वैभाषिक प्रवृत्ति में ही चल पड़ा था, इसके संकेत प्रातिशाख्यों में मिलते हैं। ऋक्प्रातिशाख्य तथा अथर्वप्रातिशाख्य इसका संकेत करते हैं :—

"अभिनिधानं कृतसंहितानां स्पर्शान्तःस्थानां अपवाद्य रेफं संधारणं संवरणं श्रुतेश्च स्पर्शोदयानां। अपि चावसाने।" (ऋक्प्राति० ६.१७-१८) ( रेफ के अतिरिक्त स्पर्शों तथा अंतःस्थों के स्पर्श ध्वनि के द्वारा संहित होने पर, अभिनिधान पाया जाता है, अर्थात् श्रुति ( ध्वनि ) का संधारण ( implosion ) किया जाता है। यह पदांत में भी होता है। )

"व्यञ्जनविधारणमभिनिधानः पीडितः सन्नतरो हीनश्वासनादः। स्पर्शस्य स्पर्शोऽभिनिधानः। आस्थापितं च।" ( अथर्वप्राति० १.४३-४४; १.४८ ).

( अभिनिधान का अर्थ व्यञ्जन के उच्चारण को रोकना, धारण करना, अर्थात् उसे पीडित तथा श्वास एवं नाद से हीन बना देना है। यह प्रक्रिया स्पर्श ध्वनि के बाद स्पर्श ध्वनि आने पर पाई जाती है। इसे 'आस्थापित' ( ठहराया हुआ, रोका हुआ ) भी कहते हैं। )

इससे स्पष्ट है कि 'अभिनिधान' का तात्पर्य व्यञ्जन ध्वनि, विशेषतः स्पर्श व्यंजन के स्फोट-निरोध से है, जब कि बाद में कोई अन्य स्पर्श ध्वनि पाई जाती है; इसी को फ्रेंच भाषाशास्त्रीय परिभाषा में 'आँप्लोज़िओं' ( implosion ) कहा जाता है।[1] जब हम किसी व्यंजन का उच्चारण करते हैं, तो दो प्रक्रियायें पाई जाती हैं:— अभिनि-

---

१. This refers to the non-release of a consonant, more particularly a stop, when followed by a stop, and parallels the French term 'implosion.'

—W. S. Allen: Phonetics in Ancient India. § 3.120, p. 71.

धान तथा स्फोट। पहले क्षण, जिह्वा अंदर से बाहर आते वायु को रोक कर तालु के किसी भाग या मुख-विवर के किसी भाग के साथ चिपकी रहती है। दूसरे क्षण वह उस वायु को मुक्त करने के लिए अपने स्थान पर आ जाती है। पहली प्रक्रिया को 'अभिनिधान' ( implosion ) तथा दूसरी को स्फोट ( explosion ) कहा जाता है। पहली प्रक्रिया में ध्वनि श्राव्य नहीं हो पाती, उसका श्रवण तभी हो पाता है, जब दूसरे क्षण स्फोट व्यक्त किया जाय। इन दोनों प्रक्रियाओं के मध्य प्रो० वाँद्रे ने वायु को रोकने की तीसरी प्रक्रिया को भी माना है:—(१) जीभ का तत् स्थान से सटना, (२) कम या ज्यादा समय तक वायु का अवधारण, (३) वायु का मोक्ष या स्फोट। इन तीनों स्थितियों का अनुभव असंयुक्त व्यंजन ध्वनि में न होकर संयुक्त व्यञ्जन-द्वित्व ध्वनियों में स्पष्ट होता है।[1] प्रो० वाँद्रे व्यञ्जन-द्वित्वों को दो व्यञ्जन ध्वनियाँ न मानकर दीर्घ व्यञ्जनोच्चारण ही मानते हैं। आगे चलकर अन्य स्थान पर ध्वनि-परिवर्तन के संबंध में प्रो० वाँद्रे ने बताया है कि संयुक्त स्पर्श ध्वनियों में प्रथम ध्वनि की तीनों प्रक्रियायें पूरी नहीं हो पातीं। उदाहरण के लिये 'अक्त' (akta) में 'क्' केवल अभिनिहित ध्वनि है तथा स्फोट ध्वनि त् की अपेक्षा इसका अवधारण कम होता है। फलतः इस संयुक्त व्यञ्जन ध्वनि का विकास दो तरह से हो सकता है, या तो उच्चारणकर्ता उच्चारण-सौकर्य के लिये 'क्' का संनिकर्ष (articulation) करना भुला दे और 'अभि-

---

१. Thus, in every occlusive consonant, there are three distinct stages: a closure or implosion, a retention of longer or shorter duration, and a release or explosion. In pronouncing a simple consonant, t for example, the explosion follows immediately upon the implosion, and the retention is reduced to a scarcely appreciable fraction of time. On the other hand, the three periods are clearly marked in what we call the double consonants, which are merely long consonants pronounced with greater force than the short ones.

—J. Vendryes: Language. p. 23 (Fourth Imp. 1952.)

निधान' की स्थिति के ठीक बाद जीभ को 'त्' की स्थिति में लाकर तब स्फोट या वायु का मोक्ष करे, अथवा वह 'क्' का पूर्ण स्फोट कर तब 'त्' का उच्चारण करे। प्रथम स्थिति में भाषावैज्ञानिकों की 'सावर्ण्य या समीकरण' वाली दशा होगी, द्वितीय स्थिति में 'स्वरभक्ति' वाली।[१] उदाहरणार्थ, सं० 'भक्त' की 'क्त' संयुक्त ध्वनि का विकास प्रथम ध्वनिवैज्ञानिक प्रक्रिया के अनुसार 'भत्त' होगा; द्वितीय प्रक्रिया के अनुसार '*भकत' (भगत)। हिंदी में 'भक्त' के ये दोनों विकास पाये जाते हैं, पहला 'चावल' अर्थ में—भक्त>* भत्त>भात; दूसरा 'उपासक' अर्थ में—भक्त>*भकत>भगत।

( अ ) संयुक्त व्यञ्जनों की सावर्ण्य-प्रक्रिया :—म० भा० आ० में संयुक्त व्यञ्जनों की प्रक्रिया प्रायः निम्न प्रकार की पाई जाती है:—
स्पर्श व्यञ्जन + अंतःस्थ = स्पर्श व्यंजन + सवर्ण स्पर्श व्यंजन,
सोष्म व्यंजन + स्पर्श व्यंजन = सवर्ण स्पर्श व्यंजन + स्पर्श व्यंजन,
सोष्म व्यंजन + अंतःस्थ = सोष्म व्यंजन + सोष्म व्यंजन,
सबल स्पर्श व्यंजन + निर्बल स्पर्श व्यंजन = सबल स्पर्श व्यंजन द्वित्व.
निर्बल स्पर्श व्यंजन + सबल स्पर्श व्यंजन = सबल स्पर्श व्यंजन द्वित्व
ठीक यही प्रक्रिया हिंदी के तद्भव शब्दों की संयुक्त ध्वनियों के विकास

---

१. A cluster like 'akta' has an implosive 'k' which is less restraint than the explosive 't' which follows it. Two opposing tendencies may operate, the result of which will be a modification of the cluster. Out of sheer laziness, the speaker may omit to articulate the 'k' and immediately after the implosion bring the tip of his tongue to the position for 't'; the final result will be 'atta' with a long 't'.........Or, again, in his desire to do justice to 'k' the speaker may follow the implosive 'k' with an explosion articulated lightly at the same point before passing to the 't' explosion.

J. Vendryes: Language p. 59.

( साथ ही दे० ) Heffner: General Phonetics § 7·52. p. 176. (1952).

में भी पाई जाती है।[1] इस संबंध में इतना संकेत कर दिया जाय कि तवर्गीय ध्वनियों का म० भा० आ० में विशेष विकास देखा जाता है। त्, द् के परे य् होने पर तथा त् के परे स् होने पर इनमें तालव्यीकरण की प्रक्रिया ( process of palatalization ) पाई जाती है। सं० सत्य, विद्या का विकास संभवतः *सच्य> सच्च, *विज्या> विज्जा के क्रम से हुआ जान पड़ता है। इसी तरह सं० वत्स का विकास *वत्श> *वच्श> वच्छ के क्रम से मानना होगा। यहाँ उक्त कल्पित प्रक्रियायें केवल ध्वनिवैज्ञानिक प्रक्रिया को स्पष्ट कर रही हैं, ऐतिहासिक पुनर्निर्मित रूप नहीं हैं। इसी तरह 'त्' के बाद 'म्' होने पर 'आत्मन्–' शब्द के विकास में विकल्प से ओष्ठ्यीकरण ( labialization ) की प्रक्रिया के साथ ही अननुनासिकीकरण ( denasalization ) की प्रक्रिया भी पाई जाती है, आत्मन् (आत्मा) >*अप्मा ( या *अत्पा ) >अप्पा। इसका वै० रू० 'अत्ता' भी प्राकृत में देखा जाता है। 'त्म' के इस दुहरे विकास के लक्षण तद्धित प्रत्यय 'त्वन्' ( त्वं ) में भी देखे जाते हैं, जिसके प्राकृत में '–त्तण', '–प्पण' दुहरे रूप मिलते हैं।[2] इसमें दूसरा विकास ही राज० –पण ( भोळपण ), खड़ी बोली –पन ( भोलापन ) में देखा जाता है।

प्रा० पैं० में निम्न संयुक्त ध्वनियों का विकास पाया जाता है।

| | |
|---|---|
| क्क <क्र | विक्कम ( १.१२६ <विक्रम ), चक्क ( १.६६ < चक्र ) *वक्क ( > वंक १.२ <वक्र )। |
| <त्क | उक्किट्ठ ( २.११ <उत्कृष्ट )। |
| <क्त | उक्कि ( २.२११ <उक्ति ) ( यह उदाहरण अपवाद रूप है )। |
| <ष्क | चउक्कल ( १.१८६ <चतुष्कल )। |
| क्ख <क्ष | विपक्ख ( १.१४७ <विपक्ष ), कडक्ख ( १.४ < कटाक्ष )। |
| <त्क्ष | उक्खित्त ( १.१६८ <उत्क्षिप्त )। |

१. Kellogg : A Grammar of Hindi Language § 103. p. 61. ( Reprint 1955. )

२. निया प्राकृत तथा उत्तरकालीन खरोष्ठी लेखों की प्राकृत की यह खास विशेषता है। दे०— प्र० बे० पंडितः प्राकृत भाषा पृ० २७.

<ख्य विक्खाअ ( १.५६ <विख्यात ).

ग्ग <ग्र जग्गंतो ( १.७२ <जाग्रत् ).

<र्ग मग्गा ( २.१७५ <मार्ग ), वग्ग ( १.१६९ <वर्ग ), सग्गा ( २.१७५ <स्वर्ग ).

<द्ग उग्गाहा ( १.६८ <उद्गाथा ).

<ग्न अग्गी ( १.१६० <अग्नि ), लग्गंता ( १.१८० < लग्नाः )।

ग्घ <र्घ्य अग्घ ( २.२०१ <अर्घ्य )।

च्च <त्य भिच्च (१.२६ <भृत्य), सच्चं ( १.७० <सत्यं ), *णच्चइ ( >णचइ १.१६६ <नृत्यति ).

च्छ<च्छ अच्छ ( २.१३४ <अच्छ ), उच्छलइ ( १.१९३< उच्छलति ).

<क्ष रिउवच्छ ( २.२०७ <रिपुवक्ष ).

<त्स उच्छव ( १.११६ <उत्सव ).

<क्ष्म लच्छी ( १.५६ <लक्ष्मी ).

<त्स्य मच्छ ( १.११२ <मत्स्य ).

<श्च पच्छा ( २.१६५ <पश्चात् ).

ज्ज<य (कर्मवाच्य) अणुणिज्जइ ( १.५५ <°नीयते ).

<र्ज अज्जिअ ( २.१०१ <अर्जयित्वा ), आवज्जिअ ( १.१२८ <आवर्ज्– ).

<र्य कज्ज ( १.२६ <कार्य ).

<द्य विज्जा ( १.६० < विद्या ), विजुरि ( १.१६६< विज्जुरि <विद्युत् ).

<ज्ज्व उज्जल ( १.१८५ <उज्ज्वल ).

<ज्य रज्ज ( १.१२८ <राज्य ).

ज्झ<ध्य मज्झे (१.११ <मध्ये), बुज्झहु (१.४१<बुध्यध्वम्).

ट्ट<र्त (प्रतिवेष्टितीकरण) वट्टउँ ( १.१०६ <वर्ते ), कट्टिएउ ( २.७१ < कर्तिताः ).

ट्ठ<ष्ट अट्ठ ( <अष्ट ).

<ष्ठ कोट्ठ ( १.५४ <कोष्ठ ), पिट्ठी ( २.१७५<पृष्ठ ).

<त्थ (प्रतिवेष्टितीकरण) उट्ठइ ( १.१८० < उत्थाय ).

ड्ड<ड्ड उड्डाविअ ( १.१९८ <उड्डापिताः ).

| | |
|---|---|
| <ड्य | जड्डा ( २.१६५ <जाड्यं ). |
| ड्ढ<द्ध (प्रविवेष्टितीकरण) | वुड्ढओ ( १.३ <वृद्धकः ). |
| <र्ध | वड्ढइ ( १.८८ <वर्धते ). |
| <र्ष | कड्ढिअ ( १.१३८ <कृष्ट्वा <√कर्ष् ). |
| त्त<क्त | जुत्तं ( १.१९६ <युक्तं ), भत्त (१.१७१ <भक्त), संजुत्त ( १.२ <संयुक्त ). |
| <प्त | सत्तरि ( १.१२१ <सप्तति ), सत्त (२.५८ <सप्त). |
| <त्व | कइत्त ( १.१८४ <कवित्व ). |
| <त्र | कलत्ता ( १.११७ <कलत्रं ), खत्तिअ ( २.२०७ < क्षत्रिय ). |
| <र्त्त | कित्ति ( २.१७३ <कीर्ति ). |
| त्थ<स्थ | अत्थिरा ( २.१४२ <अस्थिर ), सुत्थिर ( १.१२८ <सुस्थिर ). |
| <स्त | हत्थ ( १.२४ <हस्त ), मत्था ( २.१७५ < मस्तकं ), पत्थर ( १.४५ <प्रस्तर ). |
| <त्र (सर्वनाम शब्दों में) | जत्थ ( १.४१ <यत्र ), तत्थ ( १.९० <तत्र ). |
| <र्थ | अत्थ ( १.११६ <अर्थ ), चउत्थए ( १.६२ < चतुर्थके ). |
| द्द<र्द्र | अद्दा ( २.१२१ <आर्द्रा ). |
| <द्र | भद्दा ( २.१२१ <भद्रा ). |
| द्ध<द्ध | बद्धो ( २.८५ बद्धः ), बुद्धि ( २.१६६ <बुद्धि ). |
| <ब्ध | लुद्ध ( १.१६९ <लुब्धः ). |
| <र्द्ध | अद्ध ( १.१४६ <अर्ध ) खणद्ध ( १.२०५ < क्षणार्ध ). |
| <दूर्ध्व | उद्धा ( २.१७५ <उदूर्ध्व ). |
| <ग्ध | दुद्ध ( २.९३ <दुग्ध ). |
| प्प<र्प | अप्पहि ( १.७१ <अर्पय ), सप्पाराए ( २.१०६ <सर्पराजेन ). |
| <ल्प | कप्पिअ ( १.७१ <कल्पयित्वा ). |
| <त्प | उप्पेक्ख ( २.५१ <उत्प्रेक्षस्व ). |

| | |
|---|---|
| <त्म | अप्पबुद्धीए ( १.१८ <आत्मबुद्ध्या ) अप्पा ( २.१९५ <आत्मा ). |
| ब्भ <द्भ | अब्भुद ( २.१८९ <अद्भुत ). |
| <भ्रं | णिब्भंतउ ( १.१०५ <निर्भ्रांत ). |
| ण्ण <न्न | उण्णाअक ( १.२५ <उन्नायकः ). |
| <र्ण | कण्ण ( २.१७१ <कर्ण ), वण्ण ( २.१४६ < वर्ण ), जिण्णो ( १.३ <जीर्णः ). |
| <न्य | अण्णो ( १.२ <अन्यः ). |
| ण्ह <ष्ण | काण्ह ( १.९ <कृष्ण ). |
| <ह्न | चिण्ह ( १.१८ <चिह्न ). |
| म्म <न्म | उम्मंता ( २.६७ <उन्मत्ता ). |
| <र्म | कुम्म ( १.२०१ <कूर्म ). |
| <स्म | अम्मह ( २.१३६ <अस्माकं ). |
| म्ह <स्म (ष्म) | अम्हाणं (२.१२<अस्माकं), तुम्हाणं (२.१२< *तुष्माकं), गिम्ह (१.१२१<ग्रीष्म). |
| व्व <व्य | कव्व (१.३६<काव्य). |
| <र्व | गव्व (२.१६६<गर्व). |
| <द्व | उव्वासइ (१.१४४<उद्वासयति). |
| ल्ह <ल्ल | उल्हसंत ( १.७<उल्लसंत् ). |
| ल्ल <ल्य | सल्ल (२.२००<शल्य). |
| स्स <स्य | जस्स (२.५३<यस्य) कस्स (१.५५<कस्य), तसु (२.५३<तस्सु <तस्य). |
| <स्व | सरस्सई (२.३२<सरस्वती). |
| <श्र. | *विस्साम(>विसाम १.१८९<विश्राम). |

अन्य विकास :—

र <र्य — तूर ( १.१९ <तूर्य ).[1]

म्भ <ह्म बंभ ( १.१५, १.१०८, १.११४ ब्रह्म ).[2]

( आ ) संयुक्त व्यञ्जनों के बीच स्वरभक्ति की प्रक्रिया— प्राकृत अपभ्रंश में ही दुरुच्चारित संयुक्त व्यञ्जनों के बीच स्वरभक्ति पाई

---

१. तूर्यधैर्यसौंदर्याश्चर्यपर्यन्तेषु रः । ( प्राकृतप्रकाश ३.१८ ).

२. म्हो म्भो वा । ( हेम० ४.८.४१२ ).

जाने लगी है। प्रा० पैं० में भी इस प्रक्रिया के कतिपय उदाहरण मिलते हैं :—

पुहवी ( १.३४ <पृथ्वी ), वरिसइ ( १.७२ <वर्षति ),
परसमणि ( १.७६ <स्पर्शमणि ),
सलहिज्जइ ( १.१४६ श्लाघ्यते ), गरास ( २.१३४ <ग्रास ),
सिविअण ( २.१०३ <स्वप्न ), परसण्णा ( २.४८ <प्रसन्न )।

## व्यञ्जन द्वित्व का सरलीकरण

§ ६८. जैसा कि हम बता चुके हैं ( दे० § ३५ ), न० भा० आ० की खास विशेषता व्यंजन द्वित्व का सरलीकरण है। यह दो तरह से पाया जाता है :—

( १ ) पूर्ववर्ती स्वर का दीर्घीकरण-सहित, ( २ ) पूर्ववर्ती स्वर का दीर्घकरण-रहित। इस विषय में विस्तार से विवेचन किया जा चुका है।[1] प्रथम प्रक्रिया में अक्षर-भार (syllabic weight) की रक्षा के लिये पूर्ववर्ती स्वर को दीर्घ बना देते हैं। प्रा० पैं० से इसके उदाहरण ये हैं :—

जासु (१.८२), तासु (१.८२), भणीजे (१.१००), कहीजे (१.१००), पभणीजे (१.१०४), धरीजे (१.१०४), दीसा (१.१२४<* दिस्सइ), लाख (१.१५७), तीणि (१.१२५), आछे (२.१४४), ठवीजे (२.२०२), णीसंक (१.७२<णिस्संक)।

द्वितीय प्रक्रिया में व्यञ्जन-द्वित्व का तो सरलीकरण तो कर दिया जाता है, किंतु पूर्ववर्ती स्वर को दीर्घ नहीं बनाया जाता। प्रा० पैं० के ये उदाहरण हैं :—

वखाणिओ ( २.१९३ ), जुझंता ( २.१२३ ), णचंता ( २.१८३ <णच्चंता ), सव ( २.२१४ <सव्वु ), लख ( १.१५७ <लक्ख ), विजुरि ( १.१६६ <विज्जुरि ).

§ ६९. प्रा० पैं० की भाषा की अन्य संध्यात्मक विशेषतायें (Prosodic features):—

( अ ) सघोषीभावः—पढम (१.१<प्रथम), मअगलु (१.७५< मदकल), गिंदू (१.१५७<कंदुकं (*गेंदुकं).

( आ ) प्रतिवेष्ठितीकरणः—पढम ( १.१<प्रथम ), पडु ( १.६ <पतितः ), ढिल्ली (१.१४७<दिल्ली)

---

१. दे० अनुशीलन पृ० १००।

( इ ) निष्कारण अनुनासिकता :—वंक (१.२ < वक्र), अंसू (१.६९ < अश्रु) दंसण (१.४ < दर्शन), जंप (२.१६८ तथा अनेकशः < जल्प् ).

( ई ) महाप्राणीकरण—खंधआ (१.७३ < स्कंधक).

( उ ) वर्णविपर्यय—दीहरा ( १.१६३ < दीर्घ ), प्राणताविपर्यय—घरिणि ( १.१७१. < गृहिणी ).

( ऊ ) अक्षरलोप--णिम्म ( १.१८६ < णिअम ) (छन्दोनिर्वाहार्थ), हृत्ति ( २.१४७ = हअ त्ति < हत इति ).

( ए ) अक्षरागम—तिअभंगी (२.२१४ < त्रिभंगी). (छन्दोनिर्वाहार्थ),

( ऐ ) सम्प्रसारण—तुरिअ ( १.८ < त्वरित ).

§ ७०. यद्यपि प्रा० पैं० की भाषा ने म० भा० आ की अधिकांश ध्वन्यात्मक विशेषताओं को सुरक्षित रक्खा है, तथापि न० भा० आ० की विविध ध्वन्यात्मक विशेषताओं के बीज यहाँ पाये जाते हैं। उद्वृत्त स्वरों की संधि, व्यंजन-द्वित्व का सरलीकरण तथा पूर्ववर्ती स्वर का दीर्घीकरण कुछ खास विशेषतायें हैं। प्रा० पैं० के तद्भव शब्दों में प्रायः यही प्रक्रिया पाई जाती है तथा अपभ्रंश की तरह य-श्रुति का प्रयोग नहीं मिलता। किंतु इसकी भाषा में अनेक तत्सम तथा अर्धतत्सम शब्द ऐसे भी चल पड़े हैं, जहाँ स्वरमध्यग अल्पप्राण स्पर्शों को सुरक्षित रक्खा गया है। कतिपय उदाहरण ये हैं :—

णदिहिँ ( १.९ = णइहिँ ), णाअक ( १.६३ = णाअअ < नायक ), मंडूक ( १.८० = मंडूअ ), दुरित्त (१.१०४ = दुरिअ < दुरित), पिक ( १.१३५, २.१५६ = पिअ ) समाज ( १.१६९ ), सेवक (१.१६९), दीपक्क ( १.१८१ = दीवअ < दीपक ), डाकिणी ( १.२०६ = डाइणि < डाकिनी ), कालिक्का ( २.४२ = कालिआ-कालिअ < कालिका ), पाप ( २.१४८ = पाअ-पाव ), भूत ( २.१८३ ), वेताल ( २.१८३ )।

किसी भी भाषा की अपनी एक निश्चित ध्वन्यात्मक संघटना (phonological structure ) होती है। मोटे तौर पर वैयाकरणों ने प्राकृत तथा अपभ्रंश की ध्वन्यात्मक संघटना में कोई खास भेद नहीं माना है, किन्तु कथ्य भाषाओं में यह भेद स्पष्ट रहा होगा। इसी तरह न० भा० आ० की ध्वन्यात्मक संघटना अपभ्रंश की संघटना से भिन्न है। प्रा० पैं० की भाषा एक निश्चित ध्वन्यात्मक संघटना

का परिचय न देकर अनेक तत्त्वों का परिचय देती है। यहाँ प्राकृत, अपभ्रंश तथा न० भा० आ० के विविध ध्वन्यात्मक तत्त्व एक साथ दिखाई पड़ते हैं, जो इसकी कृत्रिम साहित्यिक शैली के लक्षण हैं। इतना होने पर भी न० भा० आ० की ध्वन्यात्मक संघटना के सभी खास खास लक्षण यहाँ दृग्गोचर होते हैं।

---

# पद-विचार

§ ७१. म० भा० आ० का पदरचनात्मक विकास ध्वन्यात्मक विकास से कहीं अधिक महत्त्वपूर्ण है, किंतु इस परिवर्तन का मूलाधार भी ध्वनिव्यवस्था का परिवर्तन ही है। जैसा कि डा० पंडित ने कहा है :—"जब ध्वनिव्यवस्था पलटती है, तब अपने आप व्याकरण व्यवस्था भी पलटती है। जब कोई एक वर्ण पलटता है, तब जहाँ जहाँ वह वर्ण आयगा वहाँ सब जगह पलटा होगा, और यह परिवर्तन सारे व्याकरणतंत्र को भी पलटा देगा। इस दृष्टि से यदि हम प्राकृतों के व्याकरणी तंत्र पर दृष्टिपात करेंगे तो मालूम होगा कि उसके परिवर्तित व्याकरणी तंत्र का सारा आधार उसके परिवर्तित ध्वनितंत्र पर ही है।"[1] प्राकृत-काल में हलंत शब्दों का अभाव, मूलतः अंत्य व्यंजन ध्वनियों के लोप के कारण हुआ। इसी तरह अपभ्रंश काल में पदांत स्वर के बलाघात के लोप के कारण दीर्घ आकारांत, ईकारांत, ऊकारांत शब्द ह्रस्वांत हो गये। ऐ-औ ध्वनियों का म० भा० आ० में लोप होने के कारण ही द्विवचन का लोप हो गया, क्योंकि -औ के -ओ परिवर्तन के कारण ए० व० तथा द्विवचन रूपों में कोई भेद न रहा, फलतः द्विवचन को हटा देना पड़ा। न० भा० आ० में नपुंसक लिंग के लोप का कारण भी मूलतः ध्वन्यात्मक प्रक्रिया ही जान पड़ता है। अपभ्रंश में अकारांत पुल्लिग कर्ता-कर्म ए० व० का विभक्ति-चिह्न -उ, -अउ था; नपुंसक लिंग कर्ता-कर्म ए० व० का—उं-अउं। किंतु अपभ्रंश में ही सार्वनामिक नपुंसक लिंग के रूपों में केवल 'उ' पाया जाता था—पु० सो, जो, नपुं० सु, जु। संभवतः गुर्जर अपभ्रंश ने नपुंसक रूपों में यह सानुनासिक उच्चारण सुरक्षित रक्खा था तथा इसके प्रमाण गुजराती में आज भी सुरक्षित सानुनासिक उकारांत नपुंसक रूप हैं। किंतु अरावली पर्वतमाला के पूर्व की मध्यदेशीय अपभ्रंश में इसका अनुनासिक तत्त्व धीरे धीरे लुप्त हो गया जान पड़ता है। फलतः मध्यदेशीय अपभ्रंश-विभाषाओं में '-उ' -पु० तथा नपुं० दोनों में पाया

---

१. डा० प्र० बे० पंडितः प्राकृत भाषा पृ० ५१.

जाने लगा। -उ <उं <प्रा० अं <सं० अं के विकास के साथ ही अरावली पर्वतमाला से पूर्व की उत्तर अपभ्रंशकालीन विभाषा में पुल्लिंग नपुंसक लिंग का भेद न रहा, नपुंसक लिंग को सदा के लिये पूरबी राजस्थानी, ब्रज, खड़ी बोली आदि की पुरानी कथ्य विभाषाओं से विदा लेना पड़ा। पश्चिमी राजस्थानी में गुजराती की तरह १४-१५वीं शती तक नपुंसक लिंग रहा जान पड़ता है, लेकिन बाद में पश्चिमी हिंदी के प्रभाव से वहाँ भी लुप्त हो गया। इस प्रकार ध्वन्यात्मक विकास के फल-स्वरूप रचनात्मक प्रत्ययों, उपसर्गों, सुप् तथा तिङ् विभक्ति चिह्नों, सर्वनाम तथा संख्यावाचक शब्दों, क्रियाविशेषणों और अव्ययों में रूप-परिवर्तन होता देखा जाता है। पद-संघटना ( morphological structure ) या व्याकरणी तंत्र ( grammatical structure ) के समस्त परिवर्तन के बीज इस तरह किसी न किसी ध्वन्यात्मक परिवर्तन में निहित दिखाई पड़ते हैं।

## रचनात्मक प्रत्यय

§ ७२. प्रा० पैं० की भाषा में तद्धित तथा कृदंत दोनों तरह के निम्न प्रत्यय मिलते हैं।

( १ ) -अ ( -अउ ) ( स्वार्थे ) <सं० -क। लहुअ ( १.१४, १.५६ <लघुक ), कलंबअ ( १.१८८ <कदंबक ), णंदउ ( १.७६ < नंदकः ), मोरउ ( २.१८१ <मयूरकः )।

( २ ) -अ, -आ <आअ <-आका ( स्वार्थे स्त्रीलिंग )। कलअ ( १.१४९ <कलाआ <*कलाका ), चंडिआ ( २.७७ <चंडिआअ <*चंडिकाका )।

( ३ ) -इ, -ई (<-इअ <-इका) (स्वार्थे स्त्रीलिंग)। लइ ( २.१५३ <लइअ < लतिका ), कित्ती ( १.१२८ <कित्तिअ <कीर्तिका ), चंदमुही ( १.१३२ < चंदमुहिअ <चंदमुखिका ), णारी ( १.१२० <णारिअ<नारिका), भूमी (१.१५७ <भूमिअ<भूमिका)।

( ४ ) -अण <प्रा० -अण <-अन (भाववाचक संज्ञा)। लक्खण ( १.११ <लक्षण ), वंटण ( १.४३ <वर्तनं ), जीवण ( १.१६९ < जीवनं ), पिंधण ( १.२०९ <पिधानं ), गमण ( २.२६ <गमनं )।

( ५ ) -आर <-कार। ( कर्त्रर्थे में ), अंधार ( १.१४७ < अंधआर <अंधकार )।

( ६ ) –आरी <–आरिअ <–कारिक (–कार + इक )। पूर्वोक्त प्रत्यय का ही विस्तृत रूप है। भिखारी ( २.११० <भिक्खाआरिअ <भिक्षाकारिक )।

( ७ ) –कर, –करु ( <–कर + उ ) <सं० करः। सुक्खकरा ( १.१७४ = सुखकर ), °विणासकरु ( १.१०१ <° विनाशकरः )।

( ८ ) –वाल <–पाल, ( स्वाम्यर्थ में ) गोवालो ( १.२५ < गोपालः )।

( ९ ) –ण <*ड <*ट ( स्वार्थे ) खुल्लण (१.७ <क्षुद्र + णः)।

( १० ) –ल < –ल ( स्वार्थे ) पिअला (=पिअल १.१६६ < प्रिय + लः ), हिअला ( १.१६६ <हृदय + लः ), हिअलु, ( २.१६१ <हृदय + लः ), पिअला ( =पिअल १.९७ <पीत + लः—'पीले रंग वाले ), सीअल ( १.१४० <शीत + लः )।

( ११ ) –लिआ < ल+इका ( स्वार्थे स्त्रीलिंग ) विज्जुलिआ ( १.१८८ < विद्युत् + ल + इका ), वहुलिआ ( २.८३ < वधू + ल + इका )।

( १२ ) –र <–ल ( स्वार्थे ) सावर ( १.१३६ < श्यामलः )। –रि <–री<–ल + ई ( स्वार्थे स्त्रीलिंग ) विजुरि ( १.१६५<विद्युत् + ल + ई ) मुंदरि ( २.२०६ <मुद्रा + ल + ई )।

( १३ ) –णि–णी, <–णिअ <सं०–नी, –णी, –अनी, –निका डाकिणि ( १.२०९ <डाकिनी ), खत्तिणी (१.८३ *क्षत्रियाणी), गुव्विणी ( १. <गुर्विणी )।

( १४ ) –वंत <सं० वत् ( विशेषणबोधक ) पुणवंत ( १.१०१ < पुण्यवत् ), गुणवंत ( २.५४ <गुणवत् )।

( १५ ) –वंति <सं० वत् + ई ( स्त्रीलिंग ), गुणवंति ( १.१७१ <गुणवती )।

( १६ ) –मत्त >सं०–मत् ( –वत् ) °ससिमत्त ( १.१८२<°शशिमत् ( –वत् ) )।

( १७ ) –त्तणं <–त्वन् ( त्वं ) ( भाववाचक संज्ञा ) गहिल्लत्तणं १.३ ग्रहिलत्वं )।

( १८ ) –त्त <त्वं (भाववाचक संज्ञा) कवित्त (२.१२ <कवित्वं), तरुणत्त ( २.८५ <तरुणत्वं ), बहुत्त ( १.६५ <बहुत्वं )।

( १९ ) –ल <सं० –ल ( तत्संबद्धार्थे ) उवरल ( १.३६ <उपरि + ल ), पुच्छल ( १.४० <पुच्छ + ल = हि० पिछला )।

प्रा० पैं० की भाषा में निम्न असमापिका क्रियागत कृदंत प्रत्यय पाये जाते हैं।

( १ ) –अन्त ( –अन्तो, –अन्तउ <शत्रर्थ –अन् वर्तमानका० कृदन्त पु० )।

( २ ) –अन्ती ( वर्तमानकालिक कृदन्त स्त्री० )

( ३ ) –इअ, –इउ, –इओ ( <क्तः, भूतकालिक कृदन्त पु० )।

( ४ ) –इआ, इअ, –ई ( निष्ठा स्त्रीलिंग ),

( ५ ) –ण्हउ ( <न्नः, भूतकालिक कृदंत प्रत्यय ),

( ६ ) –ल ( <*ल, भूतकालिक कृदन्त प्रत्यय ),

( ७ ) –आ ( <अउ <इउ <क्तः के ब० व० रूप ),

( ८ ) –व ( <तव्य, भविष्यत्कालिक कृदंत ),

( ९ ) –ऊण ( <–त्वन् ( त्वानं ), पूर्वकालिक कृदंत ),

( १० ) –इअ ( <–०य ( –ल्यप् ), पूर्वकालिक कृदन्त ),

( ११ ) –ई <–इअ ( सं० १० से विकसित पूर्वकालिक रूप )

इन कृदन्त प्रत्ययों के ऐतिहासिक विकास तथा उदाहरणों के लिये—दे० §§ ११२–११५।

§ ७३. प्राकृतपैंगलम् की पुरानी हिंदी में निम्न उपसर्ग पाये जाते हैं :—

( १ ) अ. 'निषेधार्थक' <प्रा० भा० 'अ', 'अन्'।

अवुह ( १.११ ), असइ ( २.८३ ), असेसेहिँ ( १.३२ ) अचलु ( १.८७ ), असेसं ( १.५ ), असुद्धउ ( १.११६ ), असरणा ( १.९६ )। अकंटअ ( २.२११ )।

( २ ) अइ <प्रा० भा० आ० 'अति'।

अइचल ( २.१०३ )।

( ३ ) अणु <प्रा० भा० आ० 'अनु'।

अणुणिज्जइ ( १.५५ ), अणुसर ( १.२०५ )।

( ४ ) अव < प्रा० भा० आ० 'अव', 'अप'।

अवअरु ( १.१६२ ), अवछंदं ( १.१० ), अवतरिअ ( २.२१२ ), अवलोआअं ( २.१९४ ), अवसिट्ठउ ( १.३५ ), अवसिट्ठे ( १.४९ )।

( ५ ) अभि ( केवल तत्सम एवं अर्धतत्सम शब्दों में )।

अभिमत ( २.१३८ ), अभिणउसंता ( २.४८ )=अभिनयश्रान्तः ।

( ६ ) आ <प्रा० भा० आ० 'आ' ।

आइ ( १.५० )=आयाति, आइ ( २.१५६ )=आगत्य, आइअ ( १.१९३ )=आयातानि, आउ ( २.११८ )=आयाति, आणहु= आणय, आणिज्जसु ( १.४२ )=आनयत, आवज्जिअ ( १.१२८ )= आवर्ज्य ।

( ७ ) उ <प्रा० भा० आ० 'उत्' ।

उअइ ( २.७३ )=उदेति, उआसीण ( १.३५ )=उदासीनः, उक्कि-ट्ठउ ( १.१६ )=उत्कृष्टं, उगो ( २.५५ )=उद्गतः, उग्गाहा, उग्गाहउ, उग्गाहो ( १.५१, १.६८ )=उद्गाथा, उच्छलइ ( १.१९३ )=उच्छ-लति, उट्ठवहु ( १.११८ )=उत्थापयत, उट्ठइ (१.१६०)=उत्तिष्ठति, उण्णाअक (अर्धतत्सम) (१.२५)=उन्नायक, उद्दंड-उद्दंडा (१.१२६)= उद्दंडः, उद्दिट्ठं-उद्दिट्ठा ( १.३९, ४१ )=उद्दिष्टं, उप्पेक्ख ( २.५१ )= उत्प्रेक्षस्व, उव्वासइ ( १.१४४ )=उद्वासयति ।

( ८ ) णि <प्रा० भा० आ० 'नि', 'निर्' ।

णिक्कंता ( २.६७ )=निष्क्रांताः, णिट्ठविअ ( २.१६० )= निष्ठाप्य, णिदंसेइ ( १.५१ )=निदर्शयति, णिद्दअ ( २.१३४ )=निर्दयः णिप्पंद ( १.१३६ )=निष्पन्नानि । णिवडिदा ( २.१५१ )=निपतिता णिबद्ध ( १.१०७ )=निबद्धाः, णिबलिअ ( १.१५१ )=निर्बलीकृत्य णिवसइ ( १.१११ ), णिब्भअ ( २.२११ ), णिम्मला ( २.१५८ ) णिरुत्त ( १.१४६ )=निरुक्तं, निसंक ( १.४३ )=निःशंक ।

( १० ) प <प्रा० भा० आ० 'प्र' ।

पआ ( २.४५ )=प्राप्त, पआणा ( २.१४५ )=प्रयाणं, पआसइ ( १.१७ ) पआसेइ ( १.२३ )=प्रकाशयति, पअलि ( १.१६१ )=प्रक-टीकृत्य, पअलिअ (२.१०८)=प्रकटित, पअलिउ (२.२१२)=प्रकटिता ।

( ११ ) पइ <प्रा० भा० आ० 'प्रति' ।

पइकण्णहि ( २.२०६ )=प्रतिकर्णे, पइगणं ( १.२२ )=प्रतिगणं ।

( १२ ) पडि <पटि <प्रा० भा० आ० 'प्रति' (केवल एक बार) ।

पडिवक्खो ( १.११३ )=प्रतिपक्षः ।

( १३ ) परि < प्रा० भा० आ० 'परि' (अनेकों उदाहरण हैं, कुछ ये हैं ) :—

परिकरु ( १.१८० ) = परिकरः, परिगुणहु ( १.११७ ) = परिगणयत, परिचलइ ( १.१८६ ) = परिचलति, परिठवहु ( १.१४ ) = परिस्थापयत, परिफुल्लिअ ( २.१४४ ) = परिपुष्पितं, परिमल ( २.२०५ ), परिहरिअ ( १.८७ ) = परिहृत्य।

( १४ ) वि (पूर्वी हस्तलेखों तथा कलकत्ता संस्करण में 'बि' <प्रा० भा० आ० 'वि' ) ( इसके भी अनेकों उदाहरण हैं, कुछ ये हैं ):—

विअसंत ( २.६१ ) = विकसत्; विआण-विआणहु ( १.७६, १.७१ ) = विजानीहि, विजानीत; विआरि (१.८१, १.१३४) = विचारय, विचार्य विणास ( १.२०७ ) = विनाशः, विवरीअ ( १.७० ) = विपरीतां, विमल ( अनेकों स्थान पर ), विरमइ (१.१३३) = विरमति, विलसइ (१.१११) = विलसति, विसज्जइ ( १.३६ ) = विसर्जयति।

( १५ ) दु- <प्रा० भा० आ० 'दुः' ( दुर् )।

दुब्बल ( १.११६ ) = दुर्बल, दुरंत ( २.२२ ) = दुरंत, दुरित, दुरित्त, दुरित्तं ( १, १११, १०४ ) = दुरित, दुक्खाइ ( २.२० ) = दुःखानि।

( १६ ) सं ( सँ ) <प्रा० भा० आ० 'सम्'—( अनेकों उदाहरण हैं, कुछ ये हैं ) :—

संठवहु ( १.६५ ) = संस्थापयत, सँतार ( १.६ ) = संतारं, संपलइ ( १.३६ ) = सम्पादयति, संभलि ( १.११८ ) = सम्भालय, संहार ( १.२०७ ) = संहारः।

( १७ ) कु <प्रा० भा० आ० 'कु'।

कुगइ ( १.६ ) = कुगतिं।

( १८ ) सु< प्रा० भा० आ 'सु' ( अनेकों उदाहरण, दिङ्मात्र निम्न हैं )।

सुअणा ( १.९४ ) = सुजनाः, सुकइ ( १.१६६ ) = सुकविः, सुकंत ( २.२२ ) सुगंध ( १.१८८ ) = सुगंधाः, सुपसिद्ध ( १.१३३ ) = सुप्रसिद्धं सुमुहि ( १.६६ ) = सुमुखि ( सम्बोधन कारक )।

**प्रातिपदिक :—**

§ ७४. प्रा० भा० आ० के हलंत प्रातिपदिक म० भा० आ० में ही आकर अजन्त हो गये थे। इस तरह प्रा० भा० आ० के गच्छत् (गच्छन्), राजन्, आत्मन् आदि के प्राकृत में गच्छन्तो, राआ, अप्पा रूप

मिलते हैं। प्रा० भा० आ० के मूल हलंत शब्दों के अजंत रूप प्रा० पैं० की भाषा में कई शब्दों में पाये जाते हैं, कुछ उदाहरण ये हैं :—

धणुं ( १.६७ ) <धनुः ( कर्म कारक ए० व० रूप, प्रातिपदिक 'धणु' <धनुष् ),

णामं ( १.६६ ) <नाम ( कर्म कारक ए० व० रूप प्रातिपदिक 'णाम' <नामन् ),

जस ( १.८७ ) <यशस्, संपअ ( १.१६८, २.१०१ ) <संपत्,

सिर ( १.१०४ ) <शिरस्, णह ( –पह ) ( १.१०६, १.१४७ ) नभस्, सुरसरि ( १.१११ ) <सुरसरित्, साण ( १.१२२ ) <श्वन्, सरअ ( १.१२२ ) <सरस्, मणउ ( १.१२३ ) <मनस्, दिग ( १.१४७ ) <दिक्, पअ ( –हर ) ( १.१६१ ) <पयस्, पाउस ( १.१८८ ) < प्रावृष् ( लिंगव्यत्यय ), सरअ ( २.२०५ ) <शरत् ( लिंगव्यत्यय )।

प्रा० पैं० की पुरानी पश्चिमी हिन्दी में संज्ञा प्रातिपदिक, अन्य शब्दों की तरह स्वरांत ही हैं, व्यंजनांत नहीं। संस्कृत के हलन्त म० भा० आ० में ही अदंत हो गये थे, यह हम देख चुके हैं। पुरानी पश्चिमी हिन्दी के अकारांत प्रातिपदिकों में भी पदांत 'अ' का उच्चारण पाया जाता है, वह लुप्त नहीं हुआ था, पश्चिमी हिन्दी तथा उसकी विशेषताओं में पदांत 'अ' का उच्चारण बहुत बाद तक—यहाँ तक कि १७ वीं शती तक—पाया जाता है। इस दृष्टि से न० भा० आ० भाषा में पदान्त 'अ' के लोप की प्रवृत्ति में बँगला सबसे आगे रही है। बँगला ने पदांत 'अ' तथा ( किन्हीं विशेष परिस्थितियों में ) मध्यग स्वरों का लोप १५ वीं शताब्दी में ही कर दिया गया था। इसके विपरीत उड़िया में पदांत 'अ' आज भी सुरक्षित है। पश्चिमी हिन्दी में पदांत 'अ' 'इ' 'उ' का प्रयोग १७वीं शती तक सुरक्षित रहा है।[1] पदांत 'अ' के लोप के कारण आज पश्चिमी हिन्दी की विभाषाओं में—तथा राजस्थानी में भी—हलंत प्रातिपदिक भी पाये जाते हैं। हिन्दी के कुछ हलंत प्रातिपदिकों के उदाहरण ये हैं :—

---

१. Dr. Chatterjea : Origin and Development of Bengali Language, §§ 146-47. pp. 299-300.

नाक् , राख् , साग् , बाघ् , जहाज् , बाँझ् , राँड् , खेत् , हाथ् , कान् , साँप् , बरफ् , काम् , बेल् ।[1]

यहाँ इस बात का संकेत कर दिया जाय कि इन हलंत शब्दों को वर्तनी में अकारांत ही लिखा जाता है (नाक, राख, साग, बाघ, आदि) किन्तु पदांत अ का उच्चारण नहीं होता। इस तरह आधुनिक पश्चिमी हिन्दी में अकारांत को छोड़कर अन्य स्वरांत शब्द ही पाये जाते हैं।

अपभ्रंश में आकर प्रा० भा० आ० तथा प्राकृत के स्त्रीलिंग आकारांत, ईकारांत, ऊकारांत शब्द ह्रस्वस्वरांत (अकारांत, इकारांत, उकारांत) हो गये हैं। प्राकृतपैंगलम् की पुरानी पश्चिमी हिंदी में भी ये रूप आगये हैं। इनके साथ ही यहाँ स्त्रीलिंग आकारांत, ईकारांत, ऊकारांत शब्द भी पाये जाते हैं, जिन्हें हम 'क-स्वार्थे' वाले रूपों से उद्भूत मान सकते हैं। संदेशरासक की भूमिका में प्रो० भायाणी ने इस बात की ओर ध्यान आकृष्ट किया है कि अप० के वास्तविक रूप ह्रस्वस्वरांत ही हैं। अल्सदोर्फ के अनुसार अपभ्रंश के समस्त एकाक्षर तथा अनेकाक्षर शब्दों में पदांत दीर्घ स्वर का ह्रस्वीकरण पाया जाता है। भायाणी ने संदेशरासक के 'मंजरी' शब्द पर विचार करते हुए बताया है कि सं० 'मंजरी' का अप० रूप 'मंजरि' होगा; किंतु 'अहियथर तविय णवमंजरीहि' ( संदेश २१०/२ ) का 'मंजरी' रूप सं० 'मंजरी' से विकसित नहीं है, अपितु इसके 'क-स्वार्थे' वाले रूप से 'मंजरिका' > प्रा० मंजरिआ > अप० मंजरिय > मंजरी' क्रम से विकसित है। भायाणी ने 'छायंती, झंपंती, विहसंती, जंपंती, धरंती, तुट्टी, चडी, पिंजरीहि' आदि के दीर्घ ईकारांत शब्दों को इसी क्रम से विकसित माना है।[2] ठीक यही बात हम आकारांत, ऊकारांत रूपों के विषय में भी कह सकते हैं, जिन्हें 'स्वार्थे क' वाले रूपों से ही विकसित मानना होगा; जैसे गाहा, माला, बरिसा, मही, सही, बहू, विज्जू।

प्रा० पैं० के स्वरांत प्रातिपदिक ये हैं :—

पु० नपुं० प्रातिपदिक :

---

१. डा० तिवारी : हिन्दी भाषा का उद्गम और विकास § २९५. पृ० ४३०–३१.

२. Bhayani : Sandesarasaka ( study ) § 28, § 41 (d).

अकारांत—वसंत, कंत, चंद, हर, अमिअ, समर, गुण, हत्थ, मलअ, भमर, घर, वित्त, कुंद, कर, पवण, अप्प, पास ( =पाशः )।

आकारांत—राआ, अप्पा।

इकारांत—अग्गि, अहि, गिरि, ससि, मुणि, साहि, विहि।

उकारांत—महु, रअणिपहु, गुरु, लघु।

स्त्रीलिंग प्रातिपदिक :

अकारांत—मत्त, रेह, गाह, खंज ( <खंजा ), वंझ ( <वन्ध्या ), सेण ( <सेना )।

आकारांत—( क-स्वार्थे वाले रूप )—गाहा, माला, चंडिआ, चरिसा, सेणा।

इकारांत—महि, मालइ, कामिणि, घरणि, कित्ति, पिट्ठि (<पृष्ठं, लिंगव्यत्यय ), ससिवअणि, गअगमणि, सहि, असइ, घरिणि, विजुरि, गुणवंति, पुहवि, सुंदरि, गुज्जरि, णारि, गोरि, डाकिणि, कंति ( =कांति ), जणणि।

ईकारांत ( क-स्वार्थे वाले रूप )—मही, सही, तरुणी, रमणी।

उकारांत—वहु, तणु।

ऊकारांत ( क-स्वार्थे वाले रूप )—वहू, विज्जू।

## लिंग-विधान

§ ७४. पुरानी पश्चिमी हिन्दी में लिंग अंशतः प्राकृतिक तथा अंशतः व्याकरणिक है। स्वयं प्रा० भा० आ० में ही लिंग अंशतः व्याकरणिक था तथा कलत्र, मित्र जैसे शब्द नपुंसक तथा दार जैसे शब्द पुल्लिंग पाये जाते हैं। प्रा० भा० आ० का लिंग-विधान प्राकृत में अपरिवर्तित रहा, किन्तु अपभ्रंश में आकर इसमें परिवर्तन हो गया है तथा हेमचन्द्र को यह कहना पड़ा था कि अपभ्रंश में लिंग का निश्चित नियम नहीं है; 'लिंगमतन्त्रम्' (८.४.४४५ )। पिशेल ने भी 'ग्रामातीक देर प्राकृत स्प्राखेन' में अपभ्रंश की इस विशेषता का संकेत किया है। पिशेल ने लिंगव्यत्यय के उदाहरण हेमचन्द्र तथा प्राकृतपैंगलम् से दिये हैं, जहाँ यह लिंगव्यत्यय पाया जाता है। उदाहरण ये हैं :—

जो पाहसि ( पाठ 'चाहसि' है ) सो लेहि=यत् प्राप्स्यसे तत् लभस्व ( १.५ ), मत्ताइँ ( १.५१ ) <मात्राः, रेहाइँ (१.५२) <रेखाः,

विक्कमं ( १.५६ ) <विक्रमः, भुअणे <भुवनानि ( कर्मकारक ब० व० १.६२ ); गाहस्स ( १.१२८ ) <गाथायाः, सगणाइं ( १.१५२ ) < सगणान् ; कुंभइँ ( हेमचन्द्र ४.३४५ ) <कुम्भान्, अंत्रडी ( हेम० ४.४४५.३ ) <अन्त्रं, डालइँ ( हेम० ४.४४५.४ )=सं० शाखाः, हि० डालियाँ, खलाइं ( 'रअणाइं' की तुक के लिये, हेम० ४.४३४ )<खलान्, विगुत्ताइं=*विगुप्ताः = विगोपिताः ( हेम० ४.४२१.१ ), णिच्चिंतइँ हरिणइँ ( हेम० ४.४२२.२० )=निश्चिन्ताः हरिणाः ; अम्हइँ ( अम्मे के अतिरिक्त ) ( हेम० ४.३७६ )=अस्मे।[1]

प्राकृतपैंगलम् की भाषा में अपभ्रंश की यह लिंगव्यत्यय वाली प्रवृत्ति देखी जा सकती है। प्राकृतपैंगलम् की पुरानी पश्चिमी हिंदी में कुछ प्राकृत नपुंसक शब्द रूपों को छोड़कर नपुंसक लिंग नहीं मिलता। प्राकृतपैंगलम् में नपुंसक लिंग के ये रूप मिले हैं, जो प्रायः कर्ता-कर्म ब० व० के रूप हैं :—

मत्ताइँ ( १.५७ ), रेहाइँ ( १.५८ ), सत्ताईसाई (=सत्ताईसाइँ १.६६ ), कुसुमाइँ ( १.६७ ), णअणाइँ ( १.६६ ), वअणाइ ( १.७१ ), पअणि ( १.८६ ) <पदानि, णामाई (=णामाइँ १.८९ ), अट्ठाइँ, ( १.१०० ), दहपंचाइ ( १.१४१ ) सोळहाइँ, (१.१५२)। इनके अतिरिक्त प्राकृत पद्यों में कतिपय नपुंसक ए० व० ( -अं ) के रूप भी मिलते हैं ( दे० २.१६७ )। पुरानी पश्चिमी राजस्थानी की भाँति प्राकृतपैंगलम् की भाषा में नपुंसक लिंग रूपों का प्राचुर्य नहीं है, तथा ऐसा जान पड़ता है कि इस काल में ही पुरानी पश्चिमी हिंदी में नपुंसक लिंग लुप्त हो चुका था। नव्य भारतीय आर्य भाषाओं में केवल गुजराती तथा कोंकणी में नपुंसक लिंग बचा है। यहाँ तक कि गुजराती से घनिष्ठतया संबद्ध मारवाड़ी में भी यह लुप्त हो चुका है। पुरानी पश्चिमी राजस्थानी में टेसिटोरी ने नपुंसक लिंग का संकेत किया है, जो °उँ या °अँ अंत वाले रूपों में पाये जाते हैं :—

आरोगपणउँ ( शीलोपदेशमाला ३ ), माथउँ ( श्रावकाचार ), युक्तउँ ( इन्द्रियपराजयशतक ११ )।

जँ ( कल्याणमंदिरस्तोत्र अवचूरि ) <सं० यत्।

---

१. Pischel : Prakrit Sprachen § 359 p. 246 ( German ed. )

हूयँ ( दशवैकालिकसूत्र टीका ) <सं० मूर्त। ( दे० टेसिटोरी § ५७ ( ३ ) ) ।

पुरानी पश्चिमी राजस्थानी से नपुंसक रूपों के अन्य उदाहरण ये हैं:—

( १ ) जिजि यमुनाजल गाहीउं ( कान्हडदेप्रबंध १.३ ),

( २ ) नइ दीधउं फुरमाण ( वही २.८८ ) ।

'ढोला मारू रा दोहा' की भाषा में नपुंसक लिंग के कुछ छुटपुट उदाहरण मिलते हैं, जैसे 'पूगळ देस दुकाळ थियुं' ( दोहा २ ), 'पावस मास प्रगट्टिउँ' ( दो० २५८ ), 'प्रहरै-प्रहर ज ऊतर्‌युं' (दो० ५९०) । किंतु 'ढोला' की भाषा की इन्हें निजी विशेषता न मानकर संपादकों ने पुराना प्रभाव ही माना है ।[1] इससे स्पष्ट है कि मारवाड़ी में भी नपुंसक लिंग १५ वीं शताब्दी के पूर्व ही सर्वथा लुप्त हो चुका था ।

## वचन

§ ७६. प्रा० भा० आ० में तीन वचन पाये जाते हैं, जो आदिम भा० यू० की वचन-प्रवृत्ति का रूप है। प्राकृत में आकर द्विवचन लुप्त हो गया है। अशोक के शिलालेखों में द्विवचन के लिए ब० व० का प्रयोग पाया जाता है :—'दुवे मऊला' ( =द्वौ मयूरौ )। पुरानी पश्चिमी हिन्दी में ए० व० तथा ब० व० रूपों का स्पष्ट भेद पाया जाता है, तथा आधुनिक मागधी भाषाओं की भाँति यहाँ समूहवाचक संज्ञा शब्द को जोड़कर ब० व० रूप नहीं बनाये जाते। भोजपुरी में ब० व० के प्रत्यय हैं, किन्तु साथ ही समूहवाचक शब्दों से जुड़े ब० व० रूप भी पाये जाते हैं।[2] इतना होने पर भी प्रा० पैं० की भाषा में ए० व०, ब० व० दोनों में प्रातिपदिक रूप भी चल पड़े हैं। इसलिए कहीं कहीं वचन के विषय में निश्चित मत नहीं बन पाता। प्रा० पैं० के इन स्थलों में कुछ ऐसे हैं, जहाँ स्वयं टीकाकार ही एकमत नहीं हैं, एक उसे ए० व० रूप मानता है, दूसरा ब० व० जैसे,

उवजाइ ( २.११९ ) एक टीकाकार के मत से कर्म ए० व० 'उपजातिं', अन्य के मत से कर्ता ब० व० 'उपजातयः'।

कण्णरंधा ( कण्णरंध का दीर्घ रूप २.१८१ ), एक टीकाकार के मत से 'कर्णरन्ध्रं', दूसरे के मत से 'कर्णरंध्राणि'।

---

१. दे० ढोला मारू रा दोहा (भूमिका) पृ० १४२. (ना० प्र० सभा, काशी)

२. डा० तिवारी : भोजपुरी भाषा और साहित्य § ३१८.

करपाआ ( करपाअ का दीर्घ रूप २.१५ ), एक टीकाकार के मत से समस्त पद 'करपादं' ( एक वचन रूप ), अन्य के मत से 'करपादौ' ( ब० व० रूप ) ।

कोकिलालाववंधा ( °बंध का दीर्घ रूप २.१६५ ), एक मत से 'कोकिलालापवंधः' ( एक वचन ), अन्य के मत से 'कोकिलापबन्धाः' ( ब० व० ) ।

गुणमंत पुत्ता ( °पुत्त का दीर्घ रूप २.११७ ), एक के मत से 'गुणवंतः पुत्राः' (ब० व०) दूसरे के मत से 'गुणवत्पुत्रं' ( ए० व०) ।

जुअलदल ( १.१६१ ), एक के मत से 'द्वितीयदलं' (ए० व०), अन्य मत से 'युगलदलयोः ( ब० व० रूप = सं० द्वि० व० ) ।

णीव ( २.१३६ ), एक के मत से 'नोपः' ( ए० व० ), अन्य के मत से 'नीपाः' ( ब० व० ) ।

देहा ( 'देह' का दीर्घ रूप २.११७ ), एक से मत से 'देहः' ( ए० व० ), अन्य के मत से 'देहाः' ( ब० ब० ) ।

पुत्त पवित्त ( २.६५ ), एक के मत से 'पुत्रः पवित्रः' ( ए० व० ), अन्य के मत से 'पुत्राः पवित्राः' ( ब० व० ) ।

विसुद्ध ( २.११७ ), एक के मत से 'विशुद्धः' ( ए० व० ), अन्य के मत से 'विशुद्धाः' ( ब० व० ) ।

भम्मर ( २.१३६ ), एक के मत से 'भ्रमरः' ( ए० व० ), अन्य के मत से 'भ्रमराः' ( ब० व० ) ।

मत्था ( मत्थ का दीर्घ रूप २.१७५ ) एक के मत से 'मस्तकं' ( ए० व० ), अन्य के मत से 'मस्तकानि' ( ब० व० ) ।

इनके अतिरिक्त कुछ और भी स्थल देखे जाते हैं ।

### कर्ता कारक ए० व०

§ ७७. प्रा० भा० आ० में कर्ता ए० व० के ये सुप् विभक्ति चिह्न पाये जाते हैं :—( १ )-स् , पुल्लिंग स्वरांत शब्दों तथा स्त्रीलिंग स्वरान्त शब्दों ( आ, ई, ऊ अन्त वाले शब्दों को छोड़कर ) के साथ; ( २ )-अम् , अकारांत नपुंसक लिंग शब्दों के साथ; ( ३ ) शून्य विभक्ति (जीरो), आ-ई-ऊकारांत स्त्रीलिंग, इकारांत-उकारांत नपुंसक लिंग तथा सब प्रकार के हलंत शब्दों के साथ । म० भा० आ० में आकर प्रा० भा० आ० के सभी हलंत शब्द अजंत या स्वरान्त हो गये हैं । म० भा०

आ० की प्रथम स्थिति ( अर्थात् प्राकृत ) में हमें कर्ता कारक ए० व० में निम्न सुप् चिह्न मिलते हैं :—

( १ ) –ओ, जिसका विकास संस्कृत ( प्रा० भा० आ० ) 'स' से हुआ है। यह सदा अकारांत शब्दों के साथ ही पाया जाता है। पुत्तो <पुत्रः, ( यह महाराष्ट्री-शौरसेनी का रूप है )।

( २ ) –ए, इसका प्रयोग केवल मागधी तथा अर्धमागधी में पाया जाता है, पुत्ते <पुत्रः।

( ३ ) –अम् , यह अकारांत नपुंसक शब्दों में पाया जाता है।

( ४ ) स्वर का दीर्घीकरण; इकारांत, उकारांत शब्दों के रूपों में, अग्गी <अग्निः, वाऊ <वायुः। ( दे० पिशेल §§ ३७५-३७८ ).

( ५ ) शून्य विभक्ति ( जीरो ); आकारांत शब्दों में ( इनमें वे शब्द भी सम्मिलित हैं, जो मूलतः प्रा० भा० आ० में ऋकारांत तथा नकारांत थे ) पु० भट्टा <भर्ता ( भर्तृ– ) पिआ ( महा० ), पिदा ( शौर०, माग० ) <पिता ( पितृ– ), राआ <राजा ( राजन् ), अप्पा <आत्मा ( आत्मन् ), स्त्री०—माला <माला।

म० भा० आ० की द्वितीय स्थिति या अपभ्रंश में, जैसा कि हम देख चुके हैं, प्रातिपदिक रूपों में फिर से एक परिवर्तन हुआ है। प्राकृत के आ, ई, ऊ अंत वाले स्त्रीलिंग रूप यहाँ आकर ह्रस्व स्वरांत ( अ, इ, उ अन्त वाले ) बन बैठे हैं। इस तरह स्त्रीलिंग अकारांत, इकारांत, उकारांत यहाँ आकर पुल्लिंग अकारांत, इकारांत उकारांत शब्दों की तरह ही सुप् प्रत्ययों का प्रयोग करने लगे हैं। दूसरी ओर अपभ्रंश में आकर नपुंसक लिंग का प्रयोग बहुत कम हो गया है, वे प्रायः पुल्लिंग शब्दों में ही लीन हो गये हैं, यद्यपि नपुंसक के कतिपय चिह्न अपभ्रंश में स्पष्ट परिलक्षित होते हैं। इस तरह अपभ्रंश में आकर कर्ता कारक ए० व० के निम्न सुप् चिह्न पाये जाते हैं[१]:—

( १ ) –ओ–अओ (यह अपभ्रंश सुप् चिह्न न होकर प्राकृत रूप हैं)।

( २ ) –उ, अकारांत पुल्लिंग नपुंसक लिंग शब्दों में, णिसिअरु ( विक्रमोर्वशीय ) <निशाचरः, णाहु <नाथः, कुमरु <कुमारः,

---

१. Tagare : §§ 80 A, 80 B.

घडिअउ <घटितकः, नपुंसक—ठाणु <स्थानं, कमलु <कमलं, तणु <तनुः ( प्रा० भा० आ० स्त्रीलिंग )।

( ३ ) शून्यरूप ( ज़ीरो ), शेष सभी शब्दों में।

इस प्रकार स्पष्ट है कि अपभ्रंश में ही शून्य रूपों की बहुतायत है, किंतु वहाँ अकारांत शब्दों में शून्य रूप प्रायः नहीं पाये जाते। न० भा० आ० में आकर प्रातिपदिक का प्रयोग खूब चल पड़ा है। प्राकृतपैंगलम् में वैसे प्राकृत के ओ- वाले तथा ए- वाले रूप एवं अपभ्रंश के उ- वाले रूप भी मिलते हैं, पर अधिक संख्या शुद्ध प्रातिपदिक या शून्य विभक्ति ( ज़ीरो ) वाले रूपों की ही है।

( १ ) –ओ, –अओ, विभक्ति वाले रूपः—यह कर्ता कारक ए० व० का चिह्न प्रा० पैं० में प्रायः प्राकृत शब्दों में अधिक पाया जाता है। इसका प्रयोग प्रा० पैं० की भाषा में या तो ( क ) उस स्थान पर पाया जाता है, जहाँ शुद्ध परिनिष्ठित प्राकृत के उदाहरण हैं, या ( ख ) जहाँ छंदोनिर्वाह के लिए दीर्घ स्वर अपेक्षित है, अथवा चरण के अंत में तुक के लिए '–ओ' की अपेक्षा होती है, या ( ग ) मात्रिक तथा वर्णिक छंदों तथा गणों के नाम के साथ इसका प्रयोग पाया जाता है, जिनकी संख्या ऐसे ओकारांत रूपों में सबसे अधिक है, या ( घ ) यत्-तत् के रूप 'जो'-'सो के साथ। इस संबंध में इस बात का संकेत कर दिया जाय कि अकेला 'सो' ही प्राकृतपैंगलम् में ४० से अधिक बार प्रयुक्त हुआ है, तथा सो–जो दो तीन स्थान पर कर्म कारक ए० व० में भी प्रयुक्त हुए हैं; जिसका संकेत हम यथावसर करेंगे। ओ–वाले रूपों के उदाहरण ये हैं :—

पत्तो (१.१) <प्राप्तः, णाओ ( १.१ ) <नागः, पाडिओ ( १.२ ) <पातितः हिण्णो ( १.३ ) <हीनः, जिण्णो ( १.३ ) <जीर्णः, वुड्ढओ ( १.३ ) <वृद्धकः, वण्णो ( १.४ ) <वर्णः, सूरो ( १.१५ ) < सूरः, चन्दो ( १.१५ <चन्द्रः, कुसुमो ( १.१६ ) ( लिंगव्यत्यय ) < कुसुमं, मेहो ( १२८ ) <मेघः, खरहिअओ ( १.६७ ) < खरहृदयः, कामो ( १.६७ ) < कामः, हम्मीरो ( १.७१ ) < हम्मीरः, जग्गंतो ( १.७२ ) <जाग्रत् ( हलंत का अजंतीकरण ), णलो ( १.७४ ) < नलः, वल्लहो ( १.८३ ) < वल्लभः, कंपिओ ( १.१५५ ) कम्पितः झंपिओ ( १.१५५ ) < झम्पितः ( आच्छादितः ), संकरो ( २.१४ ) < शंकरः, पुत्तो ( २.२८ ) < पुत्रः, धुत्तो ( २.२८ ) < धूर्तः,

कण्हो ( २.४९ ) <कृष्णः, तरणिबिंबो <२.७३ ) <तरणिबिंबं ( लिंगव्यत्यय ), एसो ( २.८५ ) <एषः, तरुणत्तवेसो ( २.८५ ) < तरुणत्ववेषः, कोलो ( २.१०७ ) <कौलः ( कर्पूरमंजरी का उदाहरण ), धम्मो ( २.१०७ <धर्म्मः रम्मो ( २.१०७ ) <रम्यः ( ये दोनों भी कर्पूरमंजरी के उदाहरण के शब्द हैं ), गुरुप्पसाओ ( २.११५ ) < गुरुप्रसादः ( कर्पूरमंजरी का उदाहरण ), रुद्दो ( २.२०१ ) ( कर्पूरमंजरी का उदाहरण ) ।

उपर्युक्त उदाहरण प्रायः छंदों के उदाहरण के रूप में उपन्यस्त पद्यों से लिये गये हैं; लक्षण पद्यों में ओ—वाले रूप अधिक हैं, उन्हें साभिप्राय छोड़ दिया गया है। कर्मवाच्य भूतकालिक कृदंत के—ओ रूपों के लिए दे० § ११३ ।

( २ ) -ए वाले रूप :— हम देख चुके हैं कि मागधी तथा अर्धमागधी प्राकृत में अकारांत शब्दों के कर्त्ताकारक ए० व० में -ए वाले रूप पाये जाते हैं। अर्धमागधी में पद्य भाग में तो -ओ ( पुत्तो ) रूप ही मिलते हैं। ( दे० पिशेल § ३६३ ) अपभ्रंश में आकर पश्चिमी तथा पूर्वी दोनों विभाषाओं में -उ रूप मिलने लगे हैं। दोहाकोष की भाषा में -ओ, -उ के साथ ही यह सुप् चिह्न पाया जाता है, जिसके -'ए' -अए- -'ये' ( य-श्रुतियुक्त रूप ) पाये जाते हैं। इसका प्रयोग यहाँ अविकारी कारक ( कर्ता-कर्म ) ए० व० में पाया जाता है। डा० शहीदुल्ला की गणना से स्पष्ट है कि ७०० ई० की पूर्वी अपभ्रंश में -'ए' का प्रयोग ७·१४% तथा -अए, -अये रूपों का प्रयोग १४·२८% पाया जाता है, किन्तु १००० ई० की पूर्वी अपभ्रंश में ये रूप बहुत कम पाये जाते हैं, इनकी गणना क्रमशः ५·२२% तथा २·९८% है।[1] इससे स्पष्ट है कि -ए वाले रूप फिर भी इस वर्ग में अधिक हैं। दोहाकोष से इनके उदाहरण निम्न हैं :—

उएसे, भंगे, सहावे, परमत्थये, रोहिये ।

प्राकृतपैंगलम् में, -ए वाले रूप नगण्य हैं, किन्तु पूर्वी म० भा० आ० की प्रवृत्ति के छुटपुट निदर्शन होने के कारण प्रा० पैं० में ये

---

१. M. Shahidullah : Les Chants Mystiques ( Intro. ) p. 34.

अपवाद स्वरूप होने से यहाँ संकेतित किये गये हैं। प्रा० पैं० से इनके उदाहरण ये हैं :—

जुत्ते ( १.९१ ) <युक्तः, उत्ते ( १.६१ ) =उक्तः, एक्के ( १.९१ ) एकः, गअजूहसँजुत्ते ( १.९२ ) गजयूथसंयुक्तः ( यह रूप वस्तुतः 'पुत्ते' ( करण कारक का रूप ) की तुक पर पाया जाता है ), छंदे (१.१६६) <छंदः, °वंदे ( १.१९६ ) < °वंदितं ( 'छंदे' से तुक मिलाने के लिए ) कंपए ( २.५९ ) <कम्पितः, झंपए ( २.५६ ) <झंपितः ( आच्छादितः )।

इन रूपों के प्रयोग का अध्ययन करने पर पता चलता है कि ये सब छन्दोनिर्वाहार्थ प्रयुक्त हुए हैं। या तो इनका प्रयोग वहाँ हुआ है, जहाँ दीर्घ अक्षर ( लॉंग सिलेबिल ) अपेक्षित है, या वहाँ जहाँ तुक मिलाना आवश्यक है।

( ३ )—उ,—अउ वाले रूप; ये मूलतः अपभ्रंश के रूप हैं; प्राचीन हिंदी में ये शुद्ध प्रतिपादिक रूपों के साथ साथ अधिक संख्या में प्रयुक्त होते हैं, तथा इनके अवशेष मध्यकालीन हिंदी काव्य तक में देखे जा सकते हैं। -उ वाले रूप अपभ्रंश तथा अवहट्ठ में कर्मकारक ए० व० में भी पाये जाते हैं। हम यहाँ केवल कर्ता ए० व० वाले रूपों के ही उदाहरण दे रहे हैं :—

धणु ( १.१७ ) <धनं, णंदउ ( १.७१ ) <नंदकः, भद्दउ ( १.७५ ) <भद्रकः, गअणु ( १.७५ ) <गगनं, सरहु ( १.७५ ) <शरभः, भामरु ( १.८० ) <भ्रामरः, मक्कडु ( १.८० ) <मर्कटः, वाणरु ( १.८० ) <वानरः, अहिअरु ( १.८० ) <अहिवरः, अचलु ( १.८७ ) <अचलः, किअउ ( १.६२ ) <कृतः, गणेसरु ( १.६३ ) <गणेश्वरः, महिहरु ( १.६६ ) <महीधरः, संकरु ( १.१०१ ) <शंकरः, संकरचरणु ( १.१०४ ) <शंकरचरणः, धुत्तउ ( १.१६६ ) <धूर्तकः, °जुत्तउ ( १.१६६ ) <°युक्तकः; °भत्तउ ( २.६१ ) <°भक्तः ( =°भक्तकः ), पुत्तउ ( २.६१ ) <पुत्रकः, पुणवंतउ ( २.६१ ) पुण्यवान्, गुणमंतउ ( २.१४९ ) <गुणवान्, हसंतउ ( २.१४९ ) <हसन्, वंझउ (२.१४६) <वंध्या ( स्त्रीलिंग ), मोरउ ( २.१८१ ) <मयूरः, भम्मरु ( २.१८१ ) <भ्रमरः, हिअलु ( २.१६१ ) <हृदयः।

इनके अतिरिक्त और कई -उ वाले रूप हैं। कर्मवाच्य भूतकालिक कृदंत के -उ वाले उदाहरणों के लिए विशेष दे० § ११३ ।

( ४ ) शून्य विभक्ति ( जीरो )—अविकारी कारकों के ए० व० में शुद्ध प्रातिपदिक या शून्य रूपों का प्रयोग अपभ्रंश में ही प्रचलित हो गया है। दोहाकोष की भाषा में ये रूप विशेष पाये जाते हैं। इसमें एक ओर अकारांत पुल्लिंग, नपुं०, स्त्रीलिंग शब्दों के रूप आते हैं, दूसरी ओर अन्य स्वरांत रूप। अकारांत शब्दों में कारक ए० व० में –आ विभक्ति वाले रूप भी मिलते हैं, जिनका संकेत दोहाकोष की भाषा में डा० शहीदुल्ला ने किया है। ये –आ वाले रूप दोहाकोष की प्राचीन विभाषा में नहीं मिलते, किंतु १००० ई० के पास की विभाषा में १२.६८% हैं। ये प्रयोग कण्हपा के दोहों या पदों में नहीं पाये जाते। सरहपा के दोहों में ये पाँच अंतिम पद्यों में पाये गये हैं।[1] हेमचन्द्र में भी –आ वाले रूप देखे गये हैं:—'घोडा' ( एइति घोडा ), 'भल्ला हुआ जो मारिया', आदि। ये आकारांत सबल रूप, जिनका प्रचार खड़ी बोली में पाया जाता है, मूलतः अकारांत शब्दों के ही प्ररोह हैं। प्रश्न हो सकता है, क्या ऐसे स्थलों पर '–आ' सुप् विभक्ति मानी जाय ? हमारी समझ में यहाँ आ– सुप् विभक्ति नहीं मानी जा सकती, क्योंकि ये शुद्ध प्रातिपदिक रूप ही है:—घोटक > घोडओ > घोडउ > घोडअ > घोड़ा। इसी से संबद्ध वे रूप हैं, जहाँ अकारांत शब्दों के अविकारी कारक ए० व० में शुद्ध प्रातिपदिक रूप ( अ– रूप या जीरो–फोर्म ) के साथ ही साथ 'आ' वाले रूप भी पाये जाते हैं। '–आ' वाले रूपों को सुविधा की दृष्टि से डा० शहीदुल्ला ने अलग वर्ग में रख दिया है। इस वर्ग में प्रायः छन्दोनिर्वाहार्थ विकृत प्रातिपदिक रूप मिलते हैं, जहाँ कर्ता-कर्म ए० व० में भी छन्द के कारण प्रातिपदिक के पदांत 'अ' को दीर्घ बना दिया गया है। छन्द की दृष्टि से इन्हें 'आ' रूप माना जा सकता है, किंतु भाषाशास्त्रीय दृष्टि से इन्हें 'अ' रूप ही मानना होगा, क्योंकि कथ्य भाषा में ये कभी आकारांत न रहे होंगे। जहाँ तक शब्दों के आकारांत सबल रूपों का प्रश्न है, जिनकी व्युत्पत्ति संस्कृत के स्वार्थे ( प्लेओनिस्टिक ) 'क' प्रत्यय वाले रूपों से हुई है, उनके साथ हम इस नियम को लागू नहीं कर रहे हैं। प्रा० पैं० के शून्य विभक्ति वाले रूपों को

---

१. M. Shahidullah : Les Chants Mystiques ( Introduction ) p. 36.

हम तीन कोटियों में बाँट रहे हैं :—( क ) अकारांत प्रातिपदिक रूप, ( ख ) अकारांत प्रातिपदिक के दीर्घीकृत रूप ( आ- रूप ), ( ग ) अन्य प्रातिपदिक रूप।

( क ) प्रा० पैं० की भाषा में अकारान्त प्रातिपदिक के कर्ता ए० व० रूपों के निम्न उदाहरण हैं :—

फल ( १.६ ) <फलं, कंत ( १.६ ) <कांतः, भुअंगम ( १.६ ) < भुजंगमः, वक्कल ( १.७९ ) <वल्कलः, पासाण ( १.७९ ) <पाषाणः जस ( १.८७ ) ∠ यशः, तिहुअण ( १.८७ ) < त्रिभुवनं, तरणिरह ( १.९२ ) <तरणिरथः, पिट्ठ ( १.९२ ) ( स्त्रीलिंग ) <पृष्ठं ( लिंग-व्यत्यय ), हम्मीर वीर ( १.९२ ) <हम्मीरः वीरः, कुम्म ( १.९६ ) < कूर्मः, चक्क ( १.९६ ) <चक्रं, पिंधण ( १.९८ ) <पिधानं, अणल ( १.९८ ) अनलः, रणदक्ख ( १.१०१ ) <रणदक्षः, जज्जल (१.१०६) <जज्जलः, पवण ( १.१३५ ) <पवनः, मणोभवसर ( १.१३५ ) < मनोभवशरः, °सरीर ( १.१४७ ) <शरीरं, अमिअ ( १.१६० ) < अमृतं, वसंत ( १.१६३ ) <वसंतः, जल ( जलं ), घण ( घनः ) ( १.१६६ ), सेवक ( १.१६९ ) <सेवकः, लुद्ध ( १.१६९ ) <लुब्धः, जीवण ( २.१३० ) <जीवनं, णिद्दअ ( २.१३४ ) <निर्दयः, काम ( २.१३४ ) कामः, मेह ( २.१३६ ) <मेघः, पाउस ( २.१३६ ) < प्रावृष् ( लिंगव्यत्यय ), वम्मह ( २.१३६ ) < मन्मथः, णाअराअ ( २.१५९ ) <नागराजः, पिअ ( २.१९१ ) <पिकः, दिण ( २.१९१ ) >दिनं, हिअअ ( २.१९३ ) <हृदयं, पिअ ( २.१९३ ) <प्रियः, समअ ( २.२०५ ) <समयः, णराअण ( २.२०७ ) <नारायणः।

( ख ) प्रा० पैं० की भाषा से कर्ता० ए० व० में अकारांत प्रातिपदिक के दीर्घीकृत रूप के उदाहरण निम्न हैं :—

चंदा ( १.७७ ) <चन्द्रः, हारा ( १.७७ ) <हारः, तिलोअणा ( १.७७ ) <त्रिलोचनः, केलासा ( १.७७ ) <कैलासः, तिहुअणा ( १.९६ ) <त्रिभुवनं ( तुक के लिये ), भवाणीकंता ( १.९८ ) < भवानीकांतः ( छंदोनिर्वाहार्थ तथा तुक के लिये ), मोक्खा ( १.१११ ) <मोक्षः ( प्राप्यते ), देसा ( १.१२८ ) <देशः, मालवराअकुला ( १.१२५ ) <मालवराजकुलं ( कर्मवाच्य भूतकालिक कृदंत का कर्म रूप ), दीहरा ( १.१९३ ) <दीर्घः, धणेसा ( १.२१० ) <धनेशः,

गिरीसा ( १.२१० ) <गिरीशः, सहावा ( १.२१० ) <स्वभावः °कंता ( २.५८ ) <°कांतः, संता ( २.४८ ) <संत ( अव० ) <सन् ( प्रा० भा० आ० ), सग्गा ( २.५२ ) <स्वर्गः, जणद्दणा ( २.७५ ) < जनार्दनः, पुण्णवंता ( ०.६३ ) <पुण्यवान्, पिअला ( २.९७ ) < *प्रियलः ( प्रियः ), कलत्त ( २.११० ) <कलत्रं, वीसा ( २.१२३ ) <विषं, चम्मा ( २.१२१ ) <चर्म, दक्खा ( २.१८१ ) <दक्षः, णाएसा ( २.११२ ) <नागेशः ।

( ग ) अन्य प्रकार के शब्दों के उदाहरण ये हैं :—

आ (स्त्री० तथा पुं०)—गंगा (१.११६) माळा ( २.१२१ ), चंडिआ ( २.६९ ) <चंडिका; सबल पु०— जड्डा ( १.१९५ ), मत्था ( २.१७५ ) ।

इ ( पुं० तथा स्त्री० )—महि (१.६६) <मही, गोरि ( १.६८ ) < गौरी, अहि (१.१६० ) <अहिः, ससि ( १.१६० ) <शशी ( शशिन् ) विजुरि ( १.१६६ ) घरिणि ( १.१७१ ) <गृहिणी, गुज्जरि ( १.१७८ ) <गुर्जरी, धूलि ( २.२०३ ) <धूलिः ।

उ ( पु० स्त्री० ) –पसु ( १.७६ ) <पशुः, वाउ ( २.२०३ ) <वायुः, वहु ( २.६१ ) <वधूः, महु ( १.१६२ ) <मधूकः ।

ई—गोरी ( १.३ ) <गौरी, कित्ती ( १.७७ ) <कीर्तिः, घरणी ( १.१७४ ) <गृहिणी ।

ऊ—वहू ( २.१९३ ) <वधूः, विज्जू ( २.१८१ ) < विद्युत् ।

परवर्ती अपभ्रंश तथा अवहट्ठ की अन्य कृतियों से तुलना करने पर पता चलता है कि यद्यपि प्रा० पैं० में प्रातिपदिक का कर्ताकारक ए० व० वाला प्रयोग सबसे अधिक पाया जाता है, तथापि –ओ एवं –उ वाले रूप भी संख्या में कम नहीं है। संदेशरासक में –अ ( शुद्ध-प्रातिपदिक या जीरो-फोर्म ) तथा –उ वाले रूपों का बाहुल्य है, किन्तु वहाँ भी प्राकृत गाथाओं में –ओ रूप मिलते हैं।[1] उदाहरण के लिए हम निम्न दो गाथाएँ उपस्थित कर सकते हैं, जहाँ ये रूप पाये जाते हैं।

'पच्चाएसि पहूओ पुव्वपसिद्धो य मिच्छदेसोत्थि ।
तह विसए संभूओ आरद्दो मीरसेणस्स ॥

---

1. Bhayani : Sandesarasaka ( study ) § 53.

तह तणओ कुलकमलो पाइयकव्वेसु गीयविसयेसु।
अद्दहमाणपसिद्धो संनेहयरासयं रइअं॥ (संदेश० ३-४)

किन्तु 'संनेहयरासय' की भाषा में ये रूप नगण्य हैं तथा इस दृष्टि से प्राकृतपैंगलम् की भाषा अधिक रूढिवादी जान पड़ती है। पर हम बता चुके हैं कि उदाहरण पद्यों की भाषा का अधिकांश संदेश-रासक की भाषा से आगे बढ़ी प्रवृत्ति का संकेत करता है और यही प्रा० पैं० की सच्ची प्रकृति है। उक्तिव्यक्तिप्रकरण की भाषा में प्राकृत रूप नहीं मिलते। यहाँ प्राचीन न० भा० आ० वाले प्रातिपदिक रूप तथा शौरसेनी अपभ्रंश के अवशेष °उ वाले रूप ही मिलते हैं। ( दे० डा० चाटुर्ज्या § ५९ ) वर्णरत्नाकर में शौरसेनी अपभ्रंश की इस विभक्ति का निशान नहीं मिलता। ( दे० चाटुर्ज्या ( भूमिका ) § २१ ) इस तुलनात्मक अध्ययन से यह निष्कर्ष निकलता है कि प्रा० पैं० की भाषा, जिस रूप में इन उदाहरणों में मिलती है, प्राचीन पूरबी हिन्दी की कृतियों—उक्तिव्यक्ति और वर्ण-रत्नाकर—से अधिक रूढिवादी तथा 'आर्केक' दिखाई देती है। किन्तु ऐसा जान पड़ता है कि यह रूढिवादिता उसके छन्दोबद्ध होने के कारण है, कथ्य भाषा में इतनी रूढिवादिता नहीं रही होगी।

## संबोधन ए० व०

§ ७८. प्रा० भा० आ० में संबोधन ए० व० में निम्न रूप पाये जाते हैं :—

( १ ) शून्य रूप ( जीरो ), अकारांत तथा हलंत शब्दों में; ( २ ) पदांत स्वर का ह्रस्वीकरण; स्त्रीलिंग के ईकारांत ऊकारांत शब्दों में, ( ३ ) –ए ; स्त्रीलिंग आकारांत तथा पुल्लिग स्त्रीलिंग इकारांत रूपों में, ( ४ ) –ओ ; पु० स्त्री० उकारांत रूपों में। म० भा० आ० की प्रथम स्थिति ( प्राकृत ) में संबोधन ए० व० में निम्न रूप पाये जाते हैं :—( १ ) शून्य रूप, प्रायः सभी तरह के शब्दों में; ( २ ) –आ –ओ रूप, ( आ, महाराष्ट्री-अर्धमागधी दोनों में 'पुत्ता', ओ केवल अर्धमागधी में, 'पुत्तो,' ये रूप केवल अकारांत शब्दों में पाये जाते हैं ) ( ३ ) पदांत स्वर का दीर्घीकरण ( ये इकारांत –उकारांत शब्दों के वैकल्पिक रूप हैं, अग्गि–अग्गी, वाउ–वाऊ। दे० पिशेल §§

---

१. Pischel § 363.

३७७-७८ ) । ( ४ ) -ए रूप, ये आकारांत स्त्रीलिंग शब्दों के वैकल्पिक रूप हैं:—माला-माले[1] । अपभ्रंश में भी प्राकृत वाले रूप पाये जाते हैं, किंतु यहाँ इकारांत-उकारांत शब्दों के रूपों में पदांत स्वर का दीर्घीकरण नहीं पाया जाता अपितु शुद्ध प्रातिपदिक रूप ही पाये जाते हैं ।[2] अकारांत रूपों में यहाँ आ, उ तथा शून्य रूप पाये जाते हैं, इनमें आ वाले रूपों की संख्या शून्य रूपों से अधिक नहीं है, फिर भी वे बहुलता से पाये जाते हैं । -उ वाले रूप अपभ्रंश में परवर्ती जान पड़ते हैं । जैसे दोहाकोष में -इए, -ओ, -ऐ, -ए, -ये वाले रूप भी मिलते हैं ।[3] इस विवेचन से यह जान पड़ता है कि संबोधन ए० व० में शून्य रूप सदा प्रमुख रहे हैं । प्रा० पैं० की भाषा में ये रूप ही प्रचलित हैं, प्राकृत रूपों में यहाँ पदांत ई के ह्रस्व वाले रूप भी मिलते हैं, जिन्हें परिनिष्ठित प्राकृत पद्यों से इतर स्थलों पर शुद्ध प्रातिपदिक ही माना जायगा, क्योंकि अप० में आकर ईकारांत ऊकारांत स्त्रीलिंग शब्दों के रूप वस्तुतः ह्रस्वस्वरांत स्वतः हो गये थे ।

संबोधन ए० व० के कुछ उदाहरण ये हैं :—

काण्ह ( १.६ ) <कृष्ण, कासीस ( १.७७ ) <काशीश ,

गुज्जर ( २.१३० ) <गुर्जर, गोड ( २.१३२ ) <गौड, पिअ ( १.१३६ ) <प्रिये, पहिअ ( २.१९३ ) < पथिक, सहि ( २.२०५ ) <सखि, सुमुहि ( १.१८८ ) < सुमुखि, तरलणअणि ( २.७२ ) <तरलनयने,

गअवरगमणि ( १.१५८ ) <गजवरगमने ।

मध्यकालीन हिंदी तथा आधुनिक हिंदी की विभाषाओं में भी ये शून्यरूप सुरक्षित हैं । खड़ी बोली में आकारांत सबल शब्दों के संबोधन ए० व० में -ए पाया जाता है—घोड़ा-घोड़े, लड़का-लड़के । यह वस्तुतः वहाँ ए० व० का तिर्यक् या विकारी रूप है । राजस्थानी में संबोधन ए० व० में -आ रूपों का विकास हुआ है :—छोरो-छोरा; घोड़ो-घोड़ा, कुत्तो-कुत्ता ।

---

१. ibid § 374.

२. Tagare : Historical Grammar of Ap. § 94.

३. ibid § 80 ( b ).

**कर्म कारक ए० व०**

§ ७९. प्राचीन भारतीय आर्य भाषा में कर्म कारक ए० व० के निम्न चिह्न है :—(१) –अम् –म्, प्रायः सभी तरह के शब्दों के साथ, ( २ ) शुद्ध प्रातिपदिक रूप, अकारांत नपुंसक लिंगों को छोड़कर अन्य सभी नपुंसक लिंग शब्दों के साथ। प्रथम म० भा० आ० ( प्राकृत ) में दूसरी कोटि के रूप नहीं पाये जाते केवल –अम् रूप ही मिलते हैं, आकारांत, इ–उकारांत स्त्रीलिंग शब्दों के रूपों में पूर्ववर्ती स्वर को ह्रस्व कर दिया जाता है :—मालं <मालां, णइं <नदीं, वहुं <वधूं।[1] परवर्ती म० भा० आ० या अपभ्रंश में आकर कर्ता-कर्म-संबोधन ए० व० के रूप एक दूसरे में घुलमिल गये हैं। यहाँ कर्म ए० व० के रूप ( प्राकृत –अम् वाले रूपों को छोड़कर ) कर्ता कारक ए० व० के रूपों की तरह –उ सुप् विभक्ति का प्रयोग करते देखे जाते हैं। इस तरह अपभ्रंश में कर्म ए० व० में दो तरह के रूप पाये जाते हैं :—( १ ) –उ वाले रूप, ( २ ) शून्य रूप ( जीरो ) या प्रातिपदिक रूप। इनके अतिरिक्त प्राकृत सर्वस्व में –इ वाले कर्ता-कर्म ए० व० के अस्तित्व का संकेत भी अपभ्रंश में मिलता है। मार्कण्डेय ने अपने प्राकृतसर्वस्व ( १७·१२ ) में इस विभक्ति चिह्न ( °इ ) का संकेत किया है। अपभ्रंश की उपलब्ध कृतियों में –इ वाले रूप कहीं नहीं मिलते, यहाँ तक कि पूर्वी अपभ्रंश में, कण्ह और सरह के दोहाकोष में; जहाँ इस सुप् विभक्ति का होना अपेक्षित है, भी यह नहीं पाई जाती। इसका मुख्य कारण यह है कि अपभ्रंश काल में पश्चिमी ( शौरसेनी ) अपभ्रंश ही परिनिष्ठित साहित्यिक अपभ्रंश रही है, और पूरब का अपभ्रंश साहित्य भी उससे प्रभावित है। यहाँ तक कि पूरबी हिन्दी की कथ्य प्रकृति को विकसित करने में भी उसका हाथ रहा है। इस सम्बन्ध में इस –इ पर थोड़ा विचार कर लिया जाय। मूलतः यह –इ कर्ताकारक ए० व० का चिह्न है, ठीक वैसे ही जैसे –उ भी मूलतः कर्ताकारक ए० व० का ही चिह्न है। प्रा० भा० आ० के कर्ता कारक ए० व० का म० भा० आ० में दो तरह का विकास पाया जाता है, एक –ओ, दूसरा –ए। इन्हीं से अपभ्रंश में क्रमशः –उ तथा –इ

---

१. Pischel : § 374.

को विकसित किया गया है, पर –इ वाले रूप चाहे कथ्य भाषा में रहे हों, साहित्यिक भाषा में दृष्टिगोचर नहीं होते।

प्रा० भा० आ० पुत्रः {
म० भा० आ० पुत्ते ( महा०, शौर० ) > पुत्तु (अप०) > पुत्त (अव०) > पूत (हि०)।
म० भा० आ० पुत्ते (मा०, अर्धमा०) > *पुत्ति ( मार्कण्डेय का 'इ' वाला रूप )।

इस –इ वाले रूप का संकेत एक स्थान पर डा० चाटुर्ज्या ने भी किया है। उक्तिव्यक्तिप्रकरण की भाषाशास्त्रीय 'स्टडी' में पुरानी कोसली ( उक्तिव्यक्ति की भाषा ) के कर्ता ए० व० का विचार करते समय, डा० चाटुर्ज्या ने बताया है कि यदि पुरानी कोसली सचमुच अर्धमागधी से विकसित हुई है, तो यहाँ हमें –इ वाले रूप मिलने चाहियें ( पुत्रः > पुत्ते > पुत्ति > पूति ), किंतु ये –इ वाले रूप यहाँ नहीं मिलते।[1] ये –इ वाले रूप भोजपुरी तथा पश्चिमी बँगला में भी नहीं पाये जाते।[2] पूरबी बँगला, असमिया तथा उड़िया में अवश्य इनका अस्तित्व है, और पुरानी बँगला में भी यह सुप् प्रत्यय मिलता है।[3]

प्रा० पैं० की भाषा में कर्म ए० व० में ये चिह्न पाये जाते हैं :—

( १ ) –म् रूप; ये रूप परिनिष्ठित प्राकृत रूप हैं, जिनका प्रयोग प्राकृत पद्यांशों में मिलता है। वैसे कुछ अवहट्ठ पद्यांशों में भी ये रूप मिलते हैं, किंतु वहाँ या तो इन्हें प्राकृतीकृत (प्राकृताइज्ड) रूप मानना होगा, या छन्दोनिर्वाहार्थ; अथवा संस्कृत की गमक लाने के लिए पदांत अनुस्वार का प्रयोग माना जा सकता है। इसके उदाहरण ये हैं: —

पारं ( १.१ ) <पारं, गहिलत्तणं ( १.३ ) <ग्रहिलत्वं, संभुं ( १.३ ) <शंभु, रूअं ( १.५३ ) <रूपं, माणं ( १.६७ ) <मानं, धणुं ( १.६७ ) <धनुः, णामं ( १.६९ ) <नाम, पाअं ( १.७१ ) < पादं, °सरीरं ( १.७१ ) <शरीरं, गिरिं ( १.७४ ) <गिरिं, सोक्खं ( २.३४ ) <सौख्यं, मज्जं ( २.१०७ ) <मद्यं, मंसं ( २.१०७ ) < मांसं, सिरिमहुमहणं ( २.१०९ ) <श्रीमधुमथनं, णाहं ( २.१७५ ) <नाथं।

---

१. Chatterjea : Uktivyaktiprakarana (Study) § 63

२. डा० तिवारी : भोजपुरी भाषा और साहित्य § ३२२।

३. Chatterjea : ODBL § 497.

( २ ) –उ रूप; ये रूप अपभ्रंश के अवशेष हैं। प्रा० पैं० की भाषा से दिङ्मात्र उदाहरण ये हैं :—

हअगअबलु ( १.८७ ) <हयगजबलं, धणु ( १.१२८ ) <धनं, अप्पउ ( १.१३५ ) <आत्मानं, राअसेणु ( १.१४२ ) <राजसेनां ,जसु ( १.१५१ ) <यशः, सोरट्ठउ ( १.१७० ) <सौराष्ट्रं, मल्लु ( २.६ ) <मल्लं, चेउ ( २.३८ ) <चेतः, सुवासउ ( २.६० ) <सुवासं।

यहाँ इतना संकेत कर देना होगा कि प्रा० पैं० की भाषा में –उ वाले कर्म कारक ए० व० के रूप बहुत कम पाये जाते हैं।

( ३ ) शून्य रूप; ये ही सबसे अधिक है। कुछ उदाहरण ये हैं :—

कुगति ( तत्सम रूप १.९ ) <कुगतिं, सँतार ( तत्सम १.६ ) < संतारं, संपअ ( १.९८ ) <संपदं, सुह ( १.९८ ) <सुखं, सण्णाह ( १.१०६ ) <सन्नाहं, पक्खर ( १.१०६ ) (=पाखर को ), बअण ( १.१०६ ) <वचनं, दुरित ( १.१११ ) <दुरितं, अभअ वर (१.१११) <अभयं वरं, पओहर ( १.२५ ) <पयोधरं, परक्कम ( १.१२६ ) < पराक्रमं, घित्ता ( १.१२० ) <घृतं ( प्रातिपदिक 'घित्त' का छन्दोनिर्वाहार्थ दीर्घरूप ), चउवोळ ( १.१३१ ), चंचल जुव्वण ( १.१३२ ) <चंचलं यौवनं, चित्ता ( १.१३५ ) <चित्तं, कइ ( १.१४४ ) < कविं, कइत्ता ( १.१५३ ) <कवित्वं, गिंदू ( १.१५७ ) <कंदुकं, विमल ( १.१५७ ) <विमलं ( विशेषण है ), जीवण ( १.१६९ ) <जीवनं घर ( १.१६९ )<गृहं, सरिर ( २.४० ) <शरीरं, संकट ( १.२४ ) <संकटं, दुज्जणथप्पणा ( २.९१ ) <दुर्जनस्थापनां, कुंजर ( २.१३० ) <कुंजरं, हिअअ ( २.२०५ )<हृदयं।

संदेशरासक की अपभ्रंश में इसके –उ तथा –अ ( जीरो ) वाले रूप मिलते हैं। (दे० भायाणी § ५२)। उक्तिव्यक्ति में अधिकांश 'जीरो' रूप ही हैं, किंतु –उ वाले रूप भी पाये जाते हैं। उक्तिव्यक्ति में पदांतस्वर की सानुनासिकता वाले भी कुछ रूप कर्म ए० व० में मिलते हैं। इन ँ वाले रूपों के लिए डा० चाटुर्ज्या का मत है कि या तो ये म० भा० आ० कर्म ए० व० विभक्ति ( ँ <प्रा० भा० आ० –म् ) से विकसित हैं, या म० भा० आ० का केवल साहित्यिक प्रभाव कहे जा सकते हैं। इन रूपों के उदाहरण ये हैं :—'कापडँ' ( ४०.१५), हसुँ (३८.२३) मुहँ ( ६.१९ साथ ही 'मुहु ( १४.६ ) भी ), बेटिँ ( ४१.६ यह कर्म ए० व०

है या ब० व० यह संदिग्ध है ), खातिँ ( १०.१७ ), भातँ माँसँ लोण घिव (४६.१५ )।

न० भा० आ० के परवर्ती पश्चिमी विकास में प्रातिपदिक रूपों के ही अविकारी रूप चल पड़े हैं। आकारांत सबल शब्दों को छोड़कर सर्वत्र हिंदी में कर्म ए० व० में प्रातिपदिक रूपों का ही प्रयोग पाया जाता है, 'लड़की को', 'धोबी को', 'बहू को', 'नाई को', 'हाथी को'। आकारांत सबल रूपों में अवश्य विकारी -ए रूप के साथ 'को' का प्रयोग होता है, 'लड़के को' 'कुत्ते को'। राजस्थानी में भी ओकारांत सबल शब्दों के कर्म ए० व० में विकारी रूप '-आ' के साथ परसर्ग का प्रयोग होता है। पूरबी राज० 'छोरा नै' ( लड़के को ), 'कुत्ता नै' ( कुत्ते को )।

## करण कारक ए० व०

§ ८०. प्रा० भा० आ० में करण कारक ए० व० में निम्न सुप् प्रत्यय पाये जाते हैं :—( १ ) -एन, अकारांत पुल्लिग नपुंसकलिंग शब्दों के साथ, देवेन, धनेन; ( २ ) -आ, अधिकांश शब्दों के साथ जिनमें हलंत शब्द भी सम्मिलित हैं; रुच्या, नद्या, गच्छता, जगता; ( ३ ) -ना; इकारांत-उकारांत पुल्लिग-नपुंसक लिंग शब्दों के साथ; कविना, वायुना, वारिणा, मधुना। प्रथम म० भा० आ० ( प्राकृत ) में करण कारक ए० व० के चिह्न ये हैं :—( १ ) -एण, -एणं ( केवल अर्धमागधी, जैनमहाराष्ट्री में ) < प्रा० भा० आ० -एन; पुत्तेण -पुत्तेणं ( अर्धमा०, जैनमहा० ); ( २ ) -आए, -आइ, -आअ, ये वैकल्पिक रूप केवल आकारांत स्त्रीलिंग रूपों में होते हैं; मालाए, मालाइ, मालाअ ( दे० पिशेल § ३७४-७५ ); ( ३ ) -णा <प्रा० भा० आ० -ना ( -णा )। प्राय: सभी प्रकार के अन्य शब्दों में, अग्गिणा, वाउणा, पिउणा ( < पित्रा ), रण्णा-राइणा (महा०) <राज्ञा, (जैनमहा० राएण-राणा-राअणा; मागधी लञ्ञा, पैशाची रञ्ञा-राचिञा )।

परवर्ती म० भा० आ० ( अपभ्रंश ) में करण ए० व० में हमें निम्न प्रत्यय मिलते हैं ( १ ) -एण ( प्राकृत रूप ); ( २ ) -इण; यह -एण का दुर्बल रूप है अथवा इसे लेखों में 'ए' को 'इ' लिखने की प्रवृत्ति

१. Chatterjea : Uktivyakti ( study ) § 59 ( 2 ).

माना जा सकता है; (३) –एं, –एँ, –ए रूप, जो अपभ्रंश के वास्तविक करण ए० व० के प्रत्यय हैं (साथ ही अधिकरण ए० व० में भी पाये जाते हैं, क्योंकि अपभ्रंश में करण-अधिकरण ए० व० रूपों का सम्मिलन हो गया है); ( ४ ) –इं, –इँ, –इ रूप भी मूलतः अधिकरण ए० व० के प्रत्यय है, जो अपभ्रंश में छुटपुट रूप में करण ए०व० में भी पाये जाते ( ५ ) –एहि, –एहिँ, –हि जो मूलतः अधिकरण ए० व० के प्रत्यय हैं ( –एहिँ, –हि <प्रा० भा० आ० –स्मिन्, किन्तु डा० चाटुर्ज्या इसे प्रा० भा० आ०*—धि से जोड़ते हैं )। प्राकृतपैंगलम् की भाषा में इन अपभ्रंश करण–अधिकरण ए० व० रूपों के साथ ही शुद्ध प्रातिपदिक रूप भी करण ए० व० में पाये जाते हैं। जो अवहट्ठ और पुरानी हिन्दी की निजी प्रकृति का संकेत करते हैं। प्रा० पैं० की भाषा के करण ए० व० के प्रत्यय ये हैं :—( १ ) –एण ( शुद्ध प्राकृत रूप ); ( २ ) –णा तथा –आइ ( शुद्ध प्राकृत रूप ); ( ३ ) –एँ, ए रूप, ( ४ ) –इ रूप, ( ५ ) –हि, –हिँ रूप; ( ६ ) शून्य रूप।

( १ ) –एण—ये शुद्ध प्राकृत रूप हैं तथा इनके उदाहरण ये हैं:—

वण्णेण ( १.११० ) पिंगलेण ( २.३५ ), कामावआरेण ( २.५० ) <कामावतारेण, गुणेण ( २.६८ ), णाअराएण ( २.७६ ) <नागराजेन, केण ( २.१०१ ) <केन, रूएण ( २.१२७ ) <रूपेण, वीरवग्गेण ( २.१३२ ) <वीरवर्गेण। 'एणं' वाले रूप प्रा० पैं० में नहीं मिलते।

( २ ) –णा—ये भी प्राकृत रूप हैं तथा प्राकृतपैंगलम् में नगण्य हैं :–ससिणा ( २.१८ ) <शशिना, पइणा ( २.१८ ) <पत्या।

–आइ रूप का उदाहरण 'लीलाइ' (१.७४) <लीलया हैं, जो सेतुबंध से उदाहृत पद्य में मिलता है।

( ३ ) -एँ, –ए वाले रूप; इनको लेने के पूर्व इन रूपों की व्युत्पत्ति पर विचार करना आवश्यक होगा। ब्यूल ब्लॉख के मतानुसार इनकी व्युत्पत्ति सं०—इन से जोड़ी जा सकती है।[1] डा० चाटुर्ज्या का भी यही मत है :—'पूतेँ' (प्रा० कोसली ) <अप० पुत्तेँ <म० भा० आ० पुत्तें-पुत्तेणं <प्रा० भा० आ० पुत्रेण।[2] प्रो० टर्नर ने गुजराती

---

१. Jules Bloch : La Langue Marathe § 193.

२. Chatterjea : Uktivyakti ( study ) § 63, p. 41.

'ए' का सम्बन्ध संस्कृत -अकेन >अप० अएं— >प्रा० प० राज० -अइँ से जोड़ा है। ग्रियर्सन -एँ, -ए का सम्बन्ध म० भा० आ० अधिकरण ए० व० के प्रत्यय -अहिं, -अहिँ से जोड़ते हैं। डा० टगारे ग्रियर्सन के मत के पक्ष में हैं।[1]

जैसा कि अपभ्रंश साहित्य के अध्ययन से पता चलता है, -एण, एणं, -इण वाले रूप बहुत कम पाये जाते हैं। यहाँ तक कि पुष्पदन्त जैसे रूढिवादी कवि में भी -एं वाले रूप अधिक हैं, तथा अल्सदोर्फ के अनुसार -एं, -एण रूपों की संख्या क्रमशः ५८० तथा ३५५ है। पूरबी अपभ्रंश में तो -एण वाले रूप पाये ही नहीं जाते।

प्रा० पैं० की भाषा से -एँ, -ए वाले रूपों के उदाहरण निम्न हैं:—

रूए ( १.३ ) <रूपेण, सप्पाराए ( २.१०६ ) < सर्पराजेन, गाछे ( २.१४४ )=वृक्षेण, कित्तिए ( १.२०१ ) < कीर्त्या।

( ४ ) -इ, ( -ण् + इ = णि ) वाले रूप। यह भी मूलतः अधिकरण ए० व० का रूप है। इसकी व्युत्पत्ति सं० -ए ( देवे, रामे ) से मानी जाती है। करण ए० व० में इसका प्रयोग १५ बार कुमारपालप्रतिबोध में पाया जाता है, जहाँ अल्सदोर्फ ने -इ को करण ए० व० का प्रत्यय ही माना है। इससे भी पहले भविसत्तकहा में भी -इ वाले करण ए० व० के रूप पाये जाते हैं :—संबंधि <संबंधेन, जणि <जनेन, पउरि <पौरेण, महायणि <महाजनेन, अइकिलेसि <अतिक्लेशेन। (दे० टगारे पृ० ११६) इसके प्रयोग जसहरचरिउ के 'कालि <कालेन, सुखि <सुखेन, दंसणि <दर्शनेन' के रूप में भी देखे जा सकते हैं। प्रा० पैं० की भाषा में ये रूप भी देखे जा सकते हैं। प्रा० पैं० की भाषा में ये रूप बहुत कम पाये जाते हैं।

जिणि ( १.१२८ ) <येन; सुपुणि ( २.५७ ) <सुपुण्येन।

इसमें 'जिणि' में वस्तुतः दो विभक्तिचिह्न 'ण् + इ = णि' का योग है।

( ५ ) -हिँ, -हि; यह भी मूलतः अधिकरण ए० व० का ही रूप है। इसकी व्युत्पत्ति प्रायः सं० -स्मिन् ( तस्मिन्, यस्मिन् ) से जोड़ी जाती है। इस तरह इसका विकास -स्मिन् <-म्हि -<हिँ, -हि माना जाता है। प्रा० भा० आ० -स्मिन् म० भा० आ० के काल में

---

१. Tagare : Historical Grammar of Ap. § 81, p. 119.

प्राचीन पूर्वी म० भा० आ० ( अशोककालीन प्राकृत ) में -स्सिँ, -स्सि पाया जाता है, जब कि मध्यदेशीय प्राकृत में पहले यह -म्हि हुआ, फिर -म्मि। -हिँ का विकास -म्हि से माना जा सकता है, किंतु डा० चाटुर्ज्या ने इसकी व्युत्पत्ति प्रा० भा० आ० -*धि ( जिसका समानांतर रूप 'थि' ग्रीक में पाया जाता है, ग्रीक 'पोथि <आ० भा० यू० *क्वोधि>प्रा० भा० आ० कधि ( कहाँ ) से मानी है। इस तरह उनके मत से घरहिँ-घरहि का विकास *घृध-धि, घृध-धि से मानना होगा।

*घृधधि ( आ० भा० आ० )>*गृह्-धि> गर्ह्-धि> म० भा० आ०, न० भा० आ० घरहि।[1]

प्राकृतपैंगलम् में -हिँ,-हि वाले रूप अधिकरण ए० व० में ही अधिक प्रचलित हैं, करण ए० व० के एक आध उदाहरण मिलते हैं :—

दप्पहि ( १.१९८ ) <दर्पेण।

( ६ ) शून्य सुप् चिह्न या शुद्ध प्रातिपदिक; प्रा० पैं० की पुरानी हिंदी में इसके अनेकों उदाहरण हैं, कुछ ये हैं :—

भअ ( १.१४५ ) <भयेन, पाअभर ( १.१८७ ) <पादभरेण, घाअ ( १.१५५ ) <घातेन, णाअराअ पिंगल ( १.१७० ) <नागराजेन पिंगलेन, दल ( १.१८९ ) <दलेन, बल ( १.१८५ ) <बलेन, दप्प ( १.१९९ ) <दर्पेण, धूलि ( २.५६ ) <धूल्या, विहि ( २.१५१ ) <विधिना, कोह ( २.१६६ ) <क्रोधेन, वाह ( २.१७१ ) <वाहेन।

## संबंध कारक ए० व०

§ ८१. प्रा० भा० आ० में सम्बन्ध कारक ए० व० के निम्न सुप् प्रत्यय पाये जाते हैं :—

( १ ) -स्य; संस्कृत के अकारांत पु० नपुं० शब्दों के साथ ( देवस्य, ज्ञानस्य); ये मूलतः सर्वनाम के षष्ठी ए० व० के चिह्न थे ( तस्य, यस्य, कस्य), वहाँ से ये अकारांत पु० नपुं० शब्दों में भी प्रयुक्त होने लगे।[2] (२) अस् ;-यह प्रा० भा० आ० में अकारांतेतर समस्त शब्दों के पंचमी-षष्ठी ए०

---

१. Chatterjea : Uktivyakti ( study ) § 63, pp. 44-45.

२. व्यास : संस्कृत का भाषाशास्त्रीय अध्ययन पृ० १६४

व० का चिह्न है, जिसका स्त्रीलिंग के इकारांत, उकारांत सब शब्दों में विकल्प से (धेन्वाः-धेनोः, रुच्याः -रुचेः) तथा दीर्घ स्वरांत शब्द रूपों में नित्य रूप में 'आस्' पाया जाता है (रमायाः, नद्याः, वध्वाः)। यह हलंत शब्दों का भी अपादान-संबंध ए० व० का प्रत्यय है, (गच्छतः, शरदः, जगतः)। इसका विकास आ० भा० यू० *ओस् (ग्रीक 'पोदोस्' (सं० पदः)), *एस् (लातिनी 'इस्', 'पेदिस्' (सं० पदः) से माना जाता है। प्रथम म० भा० आ० (प्राकृत) में आकर प्रा० भा० आ० का सम्प्रदान (चतुर्थी) सम्बन्ध कारक में समाहित हो गया है, तथा यहाँ सम्प्रदान-सम्बन्ध कारक के रूप एक हो गये हैं। प्राकृत सम्बन्ध कारक ए० व० के चिह्न ये हैं:--(१) °स्स (मागधी °श्श); सभी प्रकार के पुल्लिग नपुं० शब्दों के साथ; पुत्तस्स, अग्गिस्स, वाउस्स, पिउस्स (पितुः), भत्तुस्स (भर्तुः), इसका विकास स्स (श्श) <स्य के क्रम से हुआ है। (२) °णो, अकारांत पुल्लिग नपुं० को छोड़कर सभी पु० नपुं० लिंग शब्दों के साथ, यथा अग्गिणो, वाउणो, पिउणो, भत्तुणो, इसका विकास संस्कृत के नकारांत शब्दों के सम्बन्ध ए० व० रूपों से मानना होगा :—'धनिनः, करिणः' यहाँ का 'नः', प्रा० णो होकर अन्य शब्दों में भी प्रयुक्त होने लगा है। (३) -अ, -इ, -ए; स्त्रीलिंग शब्दों के सम्बन्ध ए० व० में प्रयुक्त वैकल्पिक रूप, मालाअ- मालाइ- मालाए, णईअ- णईइ- णईए, वहूअ-वहूइ-वहूए (दे० पिशेल § ३८५)। परवर्ती म० भा० आ० (अपभ्रंश) में आकर अपादान के रूप भी सम्प्रदान-संबंध में घुल-मिल गये हैं। इस तरह अपभ्रंश में सम्प्रदान-अपादान-सम्बन्ध कारक जैसे एक कारक की स्थिति मानी जाती है। (दे० टगारे § ७८) टगारे के मतानुसार १००० ई० के लगभग अप० अपादान सम्प्रदान-संबंध कारक में लुप्त हो गया था। इसी अप० सम्प्रदान-अपादान-संबंध कारक ने आगे जाकर न० भा० आ० के विकारी या तिर्यक् रूपों को जन्म दिया है। अपभ्रंश में इसके प्रत्यय ये हैं :—(१) °स्स-°स्सु-°सु ये तीनों प्राकृत रूप हैं; इनका सम्बन्ध सं० 'स्य' से है, (२) 'ह' वाले संबंध कारक ए० व० के प्रत्यय, जिनके -ह, -हो, -हु, -हि, -हे रूप मिलते हैं (दे० टगारे § ८३ बी, § ६४, § ९०), ये वास्तविक अपभ्रंश रूप हैं; (३) शून्य रूप; जिसका संकेत हेमचन्द्र ने किया है, किन्तु आल्सदोर्फ अपभ्रंश सम्बन्ध कारक में

शून्य रूपों का अस्तित्व मानने को तैयार नहीं, वे ऐसे स्थलों पर विशृंखल समस्त पद ही मानते हैं।

प्राकृतपैंगलम् की भाषा में हमें इसके निम्न रूप मिलते हैं :— (१) °स्स, °सु, °स, °णो वाले रूप, (२) °ह वाले रूप, (३) शून्य रूप, (४) परसर्ग युक्त रूप।

(१) °स्स', °सु, °स वाले रूप निम्न हैं :—

णीवस्स (१.६७) <नीपस्य, जस्स (१.६९) <यस्य, जासु, तासु (१.८२) <यस्य, तस्य; कस्स (२.१०७) <कस्य, कामराअस्स (२.१२६) <कामराजस्य।

–णो वाले रूप :—

°णो वाले रूप प्राकृत गाथाओं में देखे जा सकते हैं :—चेइ-वइणो (१.६९) <चेदिपतेः।

(२) –ह वाले रूपों के उदाहरण निम्न हैं :—

चंडालह (१.८४) <चंडालस्य, घत्ताह (१.१०२) <घत्तस्य (घत्तायाः) (घत्ता का), कव्वह (१.१०९) <काव्यस्य, कव्व-लक्खणह (१.११०) <काव्यलक्षणस्य, फणिंदह (१.१२९) < फणींद्रस्य, कंठह (१.१२९) <कंठस्य, सूरह (१.१४७) <सूर्यस्य, अमिअह (१.२१०) <अमृतस्य, कणअह (१.७२) <कनकस्य, चूअह गाछे (२.१४४) <चूतस्य वृक्षेण, माणह (२.१६३) <मानस्य।

(३) शून्य रूप के उदाहरण निम्न हैं। इस संबंध में यह कह दिया जाय कि ये रूप कम मिलते हैं। वल्लाल (१.१०६) <वल्लालस्य (=वल्लाल का), कण्ण (१.१२६) <कर्णस्य, दोहा (१.१४८) (दोहा के), णाअर (२.१८५) <नागरस्य।

(४) परसर्ग वाले रूप :—गाइक घित्ता (२.९१); ताका पिअला (२.९७) (तस्याः प्रियः), मेच्छहके पुत्ते (१.९२) (म्लेच्छानां पुत्रैः), कव्वके (१.१०८ क) (=काव्यस्य), देवक लेक्खिअ (२.१०१) (देवस्य लिखितं), सम्प्रदान अर्थ में 'धम्मक अप्पिअ' (१.१२८, २.१९१)। इन परसर्गों की व्युत्पत्ति के लिए दे० § ९९।

**अधिकरण ए० व०**

§ ८२. प्रा० भा० आ० में अधिकरण ए० व० के चिह्न ये हैं :— (१) –इ, अकारांत शब्दों के साथ इसका °ए रूप मिलता है (रामे,

ज्ञाने ); यह अन्य शब्द रूपों में भी मिलता है ; ( २ ) –आम्-स्त्रीलिंग रूपों में ( रमायाम् , नद्याम् , रुच्याम् , धेन्वाम् , वध्वाम् ); ( ३ ) पु० स्त्री० इकारांत, उकारांत रूपों में अन्तिम स्वर के 'औ' वाले रूप, कवौ, गुरौ, रुचौ, धेनौ। प्रथम म० भा० आ० में अधिकरण कारक ए० व० के चिह्न ये हैं :—( १ ) –ए; अकारांत शब्दों के साथ, पुत्ते। ( २ ) –म्मि ( अर्धमागधी ) वैकल्पिक रूप –सि ( पुत्तम्मि-पुत्तंसि, अग्गिम्मि, अग्गिसि ); प्रायः सभी पु० नपुं० शब्दों के साथ, ( ३ ) –अ, –इ, –ए वाले रूप, स्त्रीलिंग शब्दों के साथ; ये ठीक वही हैं, जो संबंध कारक ए० व० के स्त्रीलिंग रूपों में पाये जाते हैं। इस तरह स्त्रीलिंग शब्दों में प्राकृत में करण, अपादान, सम्बन्ध ( जिसमें सम्प्रदान भी सम्मिलित है ) तथा अधिकरण के ए० व० में प्रायः समान रूप पाये जाते हैं। परवर्ती म० भा० आ० ( अपभ्रंश ) में अधिकरण ए० व० में निम्न प्रत्यय पाये जाते हैं :—

( १ ) –ए, जो संस्कृत –ए से सम्बद्ध है, ( २ ) –इ, यह –ए का ही दुर्बल रूप है इसका विकास –इ <–ऍ <–ए के क्रम से माना जायगा; अप० में प्रा० भा० आ० तथा प्राकृत –ए ह्रस्व –ऍ हो गया था, तथा लिपि-संकेत में 'इ' के द्वारा व्यक्त किया जाने लगा था; (३) –अहिं, –अहिँ, –अहि ये वास्तविक अप० प्रत्यय हैं, जिनका विकास प्रा० भा० आ० '–स्मिन्' से जोड़ा जाता है (४) –एँ (पूर्वी अप०), –इँ (पश्चिमी अपभ्रंश ), डा० टगारे से इन दोनों का सम्बन्ध भी 'स्मिन्' से ही जोड़ा है। उन्होंने –इँ को –एँ का ही दुर्बल रूप माना है। –एँ का विकास ग्रियर्सन के मतानुसार –अहिँ से जोड़ा जा सकता है तथा –अहिँ का ही समाहृत रूप –एँ है; पूर्वी अप० में इसके उदाहरण रसेँ, अंधारेँ, पढमेँ देखे जा सकते हैं। डा० चाटुर्ज्या ने भी पुरानी मैथिली के –एँ, –ए रूपों तथा बँगला–उड़िया के –ए रूपों की उत्पत्ति हिँ,–हि से ही मानी है, किन्तु वे इसका मूलस्रोत '–स्मिन्' न मानकर प्रा० भा० आ० *धि मानते हैं। बँगला 'घरे' तथा 'हिए' का विकास वे क्रमशः प्रा० भा० आ० *घृध–धि>*गृहधि>*गईधि> म० भा० आ० घरहि> पु० बँगला घर–इ>आ० बँगला घरे; तथा प्रा० भा० आ० *हृद्-धि> म० भा० आ० हिअहि> पु० बँगला हिअहि> आ० बँगला हिए—इस क्रम से मानते हैं।

( ५ ) डा० शहीदुल्ला ने अधिकरण ए० व० में दोहाकोष में "°इत' प्रत्यय का भी संकेत किया है :—'बाहेरित' ( पक्क सिरिफले अलिअ जिम बाहेरित भूम्यंति )', किन्तु राहुल जी ने इस पंक्ति का पाठ 'पक्क-सिरिफले अलिअ जिम बाहेरीय भमंति' माना है।[1] संभवतः यही पाठ ठीक है तथा 'इत' को पूर्वी अ१० का अधिकरण ए० व० का प्रत्यय मानना ठीक नहीं।

( ६ ) डा० शहीदुल्ला ने पूर्वी अप० में दो प्रातिपदिक रूपों का प्रयोग भी अधिकरण ए० व० के अर्थ में संकेतित किया है, पास (=पार्श्वे) ( कण्हपा दोहा २३ ), तड ( =तटे ) ( सरहपा दोहा २ )। ये रूप न० भा० आ० में अधिकरणार्थे प्रयुक्त शून्य रूपों के बीज का संकेत कर सकते हैं।

प्राकृतपैंगलम् की भाषा में निम्न प्रत्ययों का प्रयोग अधिकरण एक बचन में पाया जाता है। ( १ ) –ए वाले रूप; ( २ ) –म्मि वाले रूप। ( ३ ) –इ वाले रूप, ( ४ ) –हिँ,–हि वाले रूप ( ५ ) –ह वाले रूप, ( ६ ) शून्य रूप, ( ७ ) परसर्ग वाले प्रयोग।

( १ ) –ए रूप, यह प्राकृत तथा प्रा० भा० आ० का अधिकरण ए० व० का चिह्न है। ये रूप प्राकृतीकृत ( प्राकृताइज्ड ) रूपों में या प्राकृत पद्यों में मिलते हैं।

पुव्वद्धे (१.५२) <पूर्वार्धे, उत्तद्धे (१.५२), <उत्तरार्धे, बीए (१.५५) <द्वितीये, तीए (१.६२) <तृतीये, चउत्थए (१.६२) चतुर्थे, दल<दले, भुअणे ( १.७२ ) <भुवने, समुद्दे ( १.७४ ) <समुद्रे ( सेतुबंध का उदाहरण ), सीसे ( १.८२ ) <शीर्षे, पंचमे ( १.१३१ ), मणे ( १.१०९ ) <मनसि, जुज्झे ( २.४ ) <युद्धे, साणए ( १.१८८ ) < शाणके, णअरडाहे ( १.५५ ) <नगरदाहे, कंठए ( २.१२४ ) <कंठके, कडक्खे ( २.१२६ ) <कटाक्षे।

( २ ) –म्मि वाले रूप; ये शुद्ध प्राकृत रूप है तथा प्रा० पैं० में एक आध उदाहरण मिलते हैं। पुव्वद्धम्मि ( १.५७ ) <पूर्वार्धे, परद्धम्मि ( १.५७ ) <परार्धे।

---

१. M. Shahidullah : Les Chants Mystiques p. 43.

२. राहुल सांकृत्यायन : हिन्दी काव्यधारा पृ० १४६.

( ३ ) °इ वाले रूप—ये °ए वाले प्राकृत रूपों के दुर्बल रूप हैं। ये भी बहुत कम ही मिलते हैं। उदाहरण ये हैं :—

गंथि गंथि ( १.१०७ ) <ग्रन्थे ग्रन्थे, ठावि (१.१६२) <स्थाने।

( ४ ) °हि–हिँ वाले रूप—इनके उदाहरण अधिक हैं, किंतु शून्य रूपों की अपेक्षा कम हैं। उदाहरण ये हैं।

हृदहिँ ( १.७ ) <हृदे, पढमहिँ ( १.८४ ) <प्रथमे, सीसहिँ ( १.१८ ) <शीर्षे, आइहिँ ( १.१०१, १८७ ) <आदौ, चउत्थहिँ (१.१३१) <चतुर्थे, पढमहि ( १.१४८ ) <प्रथमे, दलहि ( १.१७३ ) <दले, ठामहि ( १.१९१ ) <स्थाने, °वंसहि ( २.१० १) <वंशे, सिरहि (२.८४) <शिरसि, णइहि ( १.९ ) <नद्यां।

( ५ ) °ह—यह मूलतः संबंध ए० व० का चिह्न है, जिसका प्रयोग कुछ स्थानों पर अधिकरण ए० व० में भी पाया जाता है।

पअह (१.१४२) <पदे, अंतह (२.१४३) <अंते, काअह( २.१९५ ) < काये।

( ६ ) शून्य रूप :—प्राकृतपैंगलम् की भाषा में अधिकरण ए० व० में शून्य रूपों का प्रयोग अत्यधिक महत्व रखता है। कुछ उदाहरण ये हैं :—

चरण ( १.६ ) <चरणे, पाअ ( १.८४ ) <पादे, विसम (१.८५) <विषमे, पढम पअ ( १.६४ )<प्रथमे पादे. कण्ण ( १.६६ ) <कर्णे, कुम्म ( १.६६ ) <कूर्मे, महि ( १.६६ ) <मह्यां, चक्कवइ ( १.९६ ) <चक्रपतौ, रण ( १.१०६, २.१३० ) <रणे, णहपह ( १.१०६ ) <नभःपथे, णअण ( १.१११ ) <नयने, सिर ( १.१११ ) <शिरसि, दिअमग्ग ( १.१४६ ) <दिङ्मार्गे, णह ( १.१४७ ) <नभसि, सीस ( २.३० ) <शीर्षे, सग्ग ( २.६५ ) <स्वर्गे, गअण ( १.१६६ ) < गगने, दिस विदिस ( १.१८९ ) <दिशि विदिशि, दिगंत ( २.२२ ) <दिगंते, धरणी (१.१८०) <धरण्यां, थणग्ग ( २.१८५ ) <स्तनाग्रे।

( ७ ) परसर्ग वाले रूपों के लिए दे० परसर्ग § ९९।

## कर्ता-कर्म-संबोधन बहुवचन

§ ८३. प्रा० भा० आ० में इन तीनों में अकारांत पु० शब्दों के ए० व० तथा नपुंसक शब्दों के रूपों को छोड़ कर प्रायः एक से रूप पाये जाते हैं। वहाँ इनके प्रत्यय ये हैं :—( १ ) °अस् ( नपुंसक शब्दों के

ब० व० रूपों को तथा अकारांत शब्दों के कर्म ब० व०, रूपों को छोड़ कर )। ( २ ) °आन् ( आ० भा० यू० *ओन्स् ; सं० वृकान् <आ० भा० यू० *व्लृकोन्स् ), अकारांत पुल्लिंग शब्दों के केवल कर्म कारक ब० व० में; ( ३ ) °आनि, नपुंसक लिंग शब्दों के कर्ता-कर्म-संबोधन ब० व० में। प्रथम म० भा० आ० ( प्राकृत ) में भी इन तीनों कारकों में ब० व० के रूप प्रायः एक से होते हैं, वैसे अकारांत पुल्लिंग रूपों में कर्ता-संबोधन ब० व० के रूप एक होते हैं, कर्म कारक के भिन्न। प्राकृत में इनके प्रत्यय ये हैं :—( १ ) प्रातिपदिक के पदांत स्वर का दीर्घ रूप 'पुत्ता, अग्गी, वाऊ, (पुत्राः, अग्नयः, वायवः)'; ( २ ) -णो, -ओ, -अओ, -अउ, अकारांतेतर पुल्लिंग शब्दों के साथ हो; अग्गिणो -वाउणो, अग्गीओ-वाऊओ, अग्गओ-वाअओ, अग्गउ-वाअउ, जैसे रूप।[1] इनमें -णो के अतिरिक्त अन्य रूप -ओ, -उ तथा दीर्घ रूप स्त्रीलिंग शब्दों में भी पाये जाते हैं। माला-मालाओ-मालाउ, कत्तीओ (कृत्तयः), रिद्धीओ ( ऋद्धयः ), णईओ, णारीओ, इनमें -उ वाले रूप केवल पद्य की भाषा में मिलते हैं।[2] ( ३ ) -आइं, नपुंसक लिंग शब्दों में, इसका विकास प्रा० भा० आ० 'आनि' से हुआ है, फलाइं, जैनमहा० जैन शौर० तथा अर्धमागधी में -आणि' रूप भी मिलते हैं, -फलाणि। ( ४ ) -ए यह केवल अकारांत पुलिंग का कर्म कारक ब० व० का चिह्न है, पुत्ते (=पुत्रान् )।

अपभ्रंश में इसके तीन चिह्न पाये जाते हैं :—( १ ) अकारांत शब्दों में पदांत स्वर का दीर्घ रूप ( आ- वाले रूप ), ( २ ) शून्य रूप; ( ३ ) -ए, -एँ ( कर्म कारक में ), -एउ ( कर्ता कारक में ), ये रूप केवल पूर्वी अपभ्रंश में पाये जाते हैं, यथा जप-होमें, केसें ( केशान् ) बरणाले ( कर्म कारक रूप ) चउब्वेउ ( कर्ता कारक ) <चतुर्वेदिनः; ( ४ ) -इँ वाले रूप; नपुंसक में—दव्वइँ, दुहइँ, पुण्णइँ ( द्रव्याणि, दुःखानि, पुण्यानि )। ( ५ ) -हु; ये रूप अन्य रूपों के साथ संबोधन ब० व० के वैकल्पिक रूप हैं, जोइय-हु ( हे योगिनः ), पंडिअ-लोअ-हु ( हे पंडिताः, हे पंडितलोकाः )।

---

१. Pischel : §§ 367-63, § 372, §§ 380-81.
२. ibid : § 387

प्रा० पैं० की भाषा में निम्न चिह्न पाये जाते हैं :—( १ ) –आइँ रूप, जो शुद्ध प्राकृत के रूप हैं, तथा इनके अपभ्रंश –अइँ रूप। इनका प्रयोग लिंगव्यत्यय के कारण पुल्लिंग तथा स्त्रीलिंग अकारांत रूपों में भी मिल जाता है। साथ ही इनके अननुनासिक रूप –आइ, –आई भी। ( २ ) दीर्घ रूप; ( ३ ) 'ह' वाले रूप; ( ४ ) शून्य रूप, ( ५ ) ए रूप।

( १ ) –आइँ, –आइ, –आई वाले रूपों के उदाहरण ये हैं :—

कुसुमाइँ ( १.६७ ) < कुसुमानि, मत्ताइँ ( १.५७, ६६ ) मात्राः ( लिंगव्यत्यय ), रेहाइँ ( १.५८ ) < रेखाः ( लिंगव्यत्यय ), सत्ताईसाई ( १.६६ ) <सप्तविंशति, णअणाइँ ( १.६६ ) <नयनानि, वअणाइ ( १.७१ ) < वदनानि, णामाई ( १.८९ ) <नामानि, अट्ठाइँ ( १.१०० ) < अष्ट, दहपंचाइ ( १.१४१ ) <दशपंच ( =पन्द्रह ), दुक्खाइँ ( २.२० ) <दुःखानि, समग्गाइँ ( २.२२५ ) <समग्राणि, हत्थिजूहाइं ( २.१३२ ) < हस्तियूथानि, पाइक्कवूहाइं ( २.१३२ ) < पदातिव्यूहानि।

–णि वाला नपुंसक लिंग रूप केवल एक बार पाया जाता है, पअणि ( १.८६ ) ( <पआणि < पदानि )।

( २ ) आ वाले रूप ( दीर्घरूप ) :—इसके कतिपय उदाहरण ये हैं :—

सज्जणा ( १.९४ ) > सज्जनाः, चरणा ( १.१४ ) < चरणान्, मत्ता ( १.१२९ ) मात्राः, बुहअणा ( १.१५१ ) <बुधजनाः, कइअणा ( १.१३५ ) < कविजनाः, णीवा ( १.१६६ ) < नीपाः, गुरुआ ( १.१८७ ) गुरून्, कइत्तआ ( २.३२ ) <कवित्वानि, गुणा (२.५३) गुणाः, करा ( २.५५ ) < कराः. छेआ ( २.११६ ) <छेकाः।

( ३ ) –ह रूप, ये वस्तुतः संबंध कारक के रूप हैं, जिनका प्रयोग कर्ता कारक ब० व० में पाया जाता है। ये –ह वाले रूप संदेशरासक में भी मिले हैं। ( दे० भायाणी § ५१ (३) ) संदेशरासक से इनके उदाहरण ये दिये जा सकते हैं :—अबुहत्तणि अबुहह णहु पवेसि ( अबुधत्वेन बुधाः न खलु प्रवेशिनः, २१ ); पयहत्थिण किय पहिय पयहि पत्रहंतयह ( पादत्राणहस्ताः कृताः पथिकाः पयसि ( अथवा, पथि ) प्रवहन्तः (=संचरन्तः), १४१)। पुरानी मैथिली में भी 'आह-अह' रूपों का कर्ता कारक ब० व० में प्रयोग देखा गया है। ( दे० वर्णरत्नाकर की

भूमिका § २६ ) डा० चाटुर्ज्या ने इन्हें अपभ्रंश के सम्बन्ध कारक ए० व० के –ह वाले रूपों से जोडा है। प्रा० पैं० में इनके उदाहरण कम हैं :—

राअह ( १.१८० ) < राजानः, मेछह ( १.२०७ ) <म्लेच्छाः, मत्तह ( २.१५० ) < मात्राः ।

( ४ ) शून्य रूप इसके कई उदाहरण मिलते हैं, कुछ ये हैं :—

भमर ( १.१३८ ) <भ्रमराः, अरविंद ( १.१३८ ) < अरविंदानि, बुहअण (१.१४६ ) < हे बुधजनाः, मेच्छसरीर ( १.१४७ ) म्लेच्छशरीराणि, विपक्ख ( १.१४७ ) < विपक्षान्, दाणवदेव ( १.१५५ ) < दानवदेवाः, विअक्खण ( १.१८६ ) < विचक्षणाः, कअंबअ ( १.१८८ ) <कदंबकाः, कोइलसाव ( १.८७ ) <कोकिलशावाः, पओहर ( २.६१ ) <पयोधराः, दीण ( १.१६३ ) दीनाः, केसुअसोअचंपअ <किंशुकाशोकचम्पकानि, केसुकाणणपाणबाउल <किंशुककाननपानव्याकुलाः, अइचल ( २.१०३ ) < अतिचलानि, कुंजर ( २.११० ) <कुंजरान्, मत्ता ( २.११६ ), <मत्ताः ।

( ५ ) –ए रूप; भुअणे ( १.६२ ) <भुवनानि, पले ( २.१९२ ) < पतितान् ।

( ६ ) –एउ रूप; कट्टिएउ ( २.७१ )<कर्तिताः ।

## करण-अधिकरण ब० व०

§ ८४. प्रा० भा० आ० में करण कारक ब० व० का सुप् प्रत्यय '°भिस्' है । यह आ० भा० यू० सुप् प्रत्यय है तथा इसका 'फि' रूप ग्रीक में पाया जाता है, 'नाउफि' ( nauphi ), सं० नौभिः । अवेस्ता में इसका 'बिश्' रूप मिलता है, 'मजिबिश्' (सं० महीभिः) । बाल्तोस्लाविक तथा जर्मन शाखा में यह 'भ' 'म' हो गया था, लिथुआनियन, 'सूनुमिस्' ( सं० सूनुभिः ) । संस्कृत में अकारांत शब्दों में 'भिस्' के स्थान पर 'ऐस्' पाया जाता :—देवैः । वैसे वैदिक संस्कृत में 'देवेभिः' रूप भी पाये जाते हैं । प्रा० भा० आ० में अधिकरण ब० व० का सुप् प्रत्यय 'सु' है, जो भा० यू० प्रत्यय है । इसका 'सि' रूप ग्रीक में पाया जाता है, 'पोस्सि' ( possi ) ( सं० पत्सु, पद् + सु ), इसका 'छु' रूप स्लावोनिक में पाया जाता है ।[1]

---

१. T. Burrow : Sanskrit Language p. 259.

प्राकृत में करण तथा अधिकरण के अलग अलग प्रत्यय पाये जाते हैं। करण ब० व० में वहाँ °हि, °हिँ, °हिं प्रत्यय पाये जाते हैं, जिनका विकास प्रा० भा० आ० 'भिस्' से हुआ है। ये सभी तरह के शब्दों के साथ पाये जाते हैं। अधिकरण ब० व० में वहाँ °सु, °सुं, °सुँ प्रत्यय पाये जाते हैं, जिनका विकास प्रा० भा० आ० 'सु' से हुआ है। अपभ्रंश में आ कर करण तथा अधिकरण परस्पर एक दूसरे में समाहित हो गये हैं। मजे की बात तो यह है कि जहाँ अपभ्रंश के करण ए० व० के रूपों को बनाने में अधिकरण ए० व० के रूपों ने योग दिया है, वहाँ अपभ्रंश के अधिकरण ब० व० के रूपों को बनाने में करण ब० व० के रूपों का हाथ है। अपभ्रंश में दोनों के लिए ब० व० में एक ही तरह के प्रत्यय—°हि, °हिँ का प्रयोग पाया जाता है, जिनका उद्गम प्राकृत करण ब० व० °हि, °हिँ °हिं तथा संस्कृत 'भिस्' से है। प्राकृत के 'सु' वाले रूप अप० में नहीं मिलते। मोटे तौर पर अपभ्रंश में तीन तरह के करण-अधिकरण ब० व० के सुप् प्रत्यय पाये जाते हैं :—(१) °हि, °हिँ, °हिं वाले रूप; जिनका करण ब० व० के रूपों से साक्षात् संबंध है; ( २ ) °ए वाले रूप जो केवल अधिकरण के लिए पूर्वी अपभ्रंश ( दोहा-कोष की भाषा ) में मिलते हैं। इनका संबंध अधिकरण ए० व० के °ए प्रत्यय से है;—आगम-वेअ-पुराणे ( कण्हपा २ ) <°पुराणेषु ( ३ ) °ह वाले रूप, जो मूलतः अपभ्रंश के संबंध कारक के रूप हैं।

प्रा० पैं० की भाषा में ये रूप पाये जाते हैं, ( १ ) °सु वाले रूप, जो केवल अधिकरण ब० व० में पाये जाते हैं। ये परिनिष्ठित प्राकृत पद्यों में पाये जाते हैं। ( २ ) °ह वाले रूप, ये भी केवल अधिकरण ब० व० में ही मिलते हैं; ( ३ ) हि- हिँ ( एहि- एहिँ ) वाले रूप, ये करण ब० व० तथा अधिकरण ब० ब० दोनों में पाये जाते हैं। ( ४ ) इनके अतिरिक्त चौथे रूप वे हैं जहाँ करण अधिकरण ब० व० में शून्यरूप पाये जाते हैं।

( १ ) अधिकरण ब० व० के 'सु- सुं' वाले रूपों के उदाहरण बहुत कम हैं। ये निम्न हैं :—

°पणदिसु ( २.२०१ ) <प्रणतिषु ( कर्पूरमंजरी का उदाहरण ), पएसुं ( २.११४ ) <पादेषु, दिसेसुं ( २.१६५ ) <दिशासु।

(२) °ह वाले अधिकरण ब० व० के रूप; ये मूलतः संबंध कारक से संबद्ध हैं। इनका प्रयोग पश्चिमी अपभ्रंश में ही पाया जाता है'

जहाँ इनका °हँ– °हं रूप मिलता है। दे० 'णर णरयहं णिवडंति' (पाहुडदोहा ५), 'मनुष्य नरकों में गिरते हैं;' 'कुंजरु अण्णहं तरुवरहं कुड्डेण घल्लइ हत्थ' (हेमचंद्र ८.४.४२२) 'हाथी उत्सुकतासे अन्य पेड़ों पर अपनी सूँड डालता है"। इसी का प्रा० पैं० में 'ह' रूप है।

अट्ठह (२.२०८) <अष्टसु, पाअह (२.१९५) <पादेषु।

(३) °हिँ– 'हि वाले रूप.

(१) करण ब० व० के रूपः—

तीसक्खराहि (१.५६) <त्रिंशदक्षरैः, वंकेहिँ (१.६२) <वक्रैः, वण्णहि (२.२०६)<वर्णैः, गअहि (१.१६३) <गजैः, तुरअहि (१.१६३) >तुरगैः, रहहि (१.१६३)<रथैः, दोहिं (२.२०१)>द्वाभ्यां, धूलिहि (१.१५५)<धूलिभिः, परहणेहिँ (१.३०)<प्रहरणैः, विप्पगणहि (१.१९९) < विप्रगणैः, लोअहि (२.१२४) <लोकैः, जाइहिँ (२.११८) < जातिभिः।

(२) अधिकरण ब० व० के रूप—

ठामहि (१.१९६) <स्थानेषु।

(४) शून्यरूपः—

(१) करण ब० व०—

°चावचक्कमुग्गरा (वस्तुतः 'मुग्गर' का छन्दोनिर्वाहार्थ दीर्घ रूप, २.१६५)<°मुद्गरैः, खुर (१.२०४) <खुरैः, णवकेसु (१.१३५)<नवकिंशुकैः, पत्तिपाअ (२.१११)<पदातिपादैः, हत्थि (२.१२२) <हस्तिभिः, मणिमंत (१.६)<मणिमंत्राभ्यां, खेह (२.१११)<धूलिभिः।

(२) अधिकरण ब० व०—

काअरा ( वस्तुतः 'काअर' का छन्दोनिर्वाहार्थ दीर्घरूप)<कातरेषु, सव पअ ( १.२०२ ) <सर्वेषु पादेषु, सव दीस( २.१९७ )। सव्व दिस ( २.२०३ ) <सर्वदिक्षु, वसु ( १.२०२)<वसुषु.

(५) इनके अतिरिक्त एक उदाहरण °ए वाला भी करण ब०व० में मिलता है :–°पुत्ते (१.६२) <पुत्रैः।

## सम्प्रदान-संबंध ब० व०

§ ८५. प्रा० भा० आ० में संबंध कारक ब० व० का चिह्न 'आम्' है; जिसका विकास आ० भा० यू० * ओम् से माना जाता है। अवेस्ता में यह 'अम्', ( अवेस्ता अपम्—सं० अपाम्; अवेस्ता 'बअर-

अज्ञतम्'—सं० बृहताम् ), ग्रीक में 'ओन्' ( 'लोगोन्'—'शब्दों का' ), लैतिन में 'उम्' ( 'मेन्सुम'—टेबिल का ) पाया जाता है। भारतेरानी वर्ग में यह 'आम्' अदंत शब्दों के साथ 'नाम्' पाया जाता है, जो भा० भा० यू० *नोम् से विकसित है। आरंभ में यह केवल अदन्त स्त्रीलिंग शब्दों का संबंध ब० व० का सुप् प्रत्यय था, क्योंकि ग्रीक तथा लैतिन में इसके चिह्न केवल स्त्रीलिंग रूपों में ही मिलते हैं। भारतेरानी वर्ग में यह स्त्रीलिंग शब्दों में न पाया जाकर केवल अदन्त पुल्लिंग नपुं० शब्द-रूपों ही में मिलता है। इसका अवेस्ता वाला प्रतिरूप 'नम्' है :—अवे० मश्यानम् ( सं० मर्त्याणाम् ), अवे० गइरिनम् ( सं० गिरीणाम् ), अवे० वोहुनम् ( सं० वसूनाम् )।[1]

प्रा० भा० आ० का यह –आम् तथा –नाम्, प्राकृत में आकर–ण–णं, –णँ पाया जाता है, जो सभी तरह के पु०, नपुं०, स्त्री० शब्दों के साथ व्यवहृत होता है। प्राकृत में सम्प्रदान-संबंध कारक के एक हो जाने से यह सम्प्रदानार्थ भी प्रयुक्त होने लगा है। अपभ्रंश में सम्प्रदान-संबंध ब० व० का चिह्न –आहं–आहँ–आह, –अहं–अहँ–अह हैं।[2] पिशेल ने इसकी व्युत्पत्ति प्रा० भा० आ० '–साम्' में मानते हुए कहा है –"अप० में संबंध कारक ब० व० का सुप् चिह्न-आहँ तथा उसका ह्रस्व रूप–अहँ हैं, जिनकी उत्पत्ति सर्वनाम शब्दों के संबंध ब० व० सुप् प्रत्यय 'साम्' (तेषाम्, येषाम्) से मानी जा सकती है।"[3] अप० में अपादान कारक भी सम्प्रदान-संबंध में समाहित होने से अपादान का –हुँ प्रत्यय भी संबंध ब० व० में प्रयुक्त होने लगा है। पिशेल ने अपादान ब० व० के 'हुं' की उत्पत्ति प्रा० भा० आ० अपादान द्विवचन प्रत्यय 'भ्याम्' से मानी है।[4] डा० टगारे ने इसे मान्यता नहीं दी है, वे इसे संबंध ए० व० 'ह' के संबंध ब० व० 'हँ' रूप के सादृश्य पर अपा-

---

१. भोलाशंकर व्यासः संस्कृत का भाषाशास्त्रीय अध्ययन पृ० ७५ तथा पृ० १७५.

२. हेमचंद्रः प्राकृत व्याकरण ८. ४. ३३२.

३. Pischel : § 370
कोष्ठक के उदाहरण–तेषाम्, येषाम्' मेरे हैं, पिशेल ने नहीं दिये हैं।

४. ibid : § 369

दान ए० व० 'हु' को विकसित अपादान ब० व० का 'हुँ' रूप मानते हैं।[1] यह मत ज्यादा ठीक जँचता है। इस तरह अप० में सम्प्रदान-अपादान-संबंध ब० व० के चिह्न ये हैं :—°हं, °हँ, °ह, °हुं, °हुँ; शून्य रूप; इनमें शून्यरूपों का संकेत टगारे ने १२०० ई० के लगभग की अपभ्रंश में किया है।[2]

प्राकृतपैंगलम् की भाषा में इस कारक में निम्न रूप पाये जाते हैं:—

( १ ) णं वाले रूप ( जो प्राकृत रूप हैं ); ( २ ) हँ-ह वाले रूप।

( १ ) णं वाले रूप शुद्ध प्राकृत रूप हैं, इसके उदाहरण निम्न हैं :—

गणाणं ( १.१८ ) <गणानां, °पंकेरुहाणं ( २.२०१ ) <पंकेरुहयोः ( सम्प्रदानार्थे, कर्पूरमंजरी का उदाहरण ), बुहाणं (१.११) <बुधानां, लोआणं ( २.१७५ ) <लोकानां।

( २ ) -हँ -ह वाले रूपों के उदाहरण निम्न हैं :—

टठ्ठडढाणह ( १.१२ ) <टठडढाणानां, मेच्छह( -के ) ( १.९२ ) <म्लेच्छानां।

§ ८३. उपर्युक्त विश्लेषण के आधार पर अकारांत शब्द रूप प्रा० पैं० की भाषा में इस प्रकार पुनर्निमित किये जा सकते हैं।

| | ए० व० | ब० व० |
|---|---|---|
| कर्ता | पुत्तो (प्रा०), पुत्तु, पुत्त, (पूत) | पुत्ता, पुत्ताह, (पुत्तो), पुत्त, ( पूत ) |
| कर्म | पुत्तं (प्रा०), पुत्तु, पुत्त, (पूत) | पुत्ता, पुत्ताह, (पुत्तो), पुत्त, ( पूत ) |
| करण | पुत्तेण (प्रा०), पुत्तें-पुत्ते, पुत्तहि, पुत्त, ( पूत ) | पुत्तेहिँ, पुत्ते, पुत्त, (पूत) |
| सम्प्रदान-संबंध | पुत्तस्स, (प्रा०) पुत्तह, पुत्त, (पूत) | पुत्ताणं (प्रा०), पुत्तहँ, पुत्त, ( पूत ) |
| अधिकरण | पुत्ते, पुत्तम्मि (प्रा०), पुत्ते, पुत्तहि, पुत्तह, पुत्त, (पूत) | पुत्तेसु-सुं (प्रा०), पुत्तहिँ, पुत्तह, पुत्त, (पूत) |
| संबोधन | अरे, रे, हे पुत्त, ( पूत ) | अरे, रे, हे पुत्ता, पुत्ते, पुत्त, ( पूत ) |

१. Tagare : § 86, p. 148.

२. ibid : p. 150.

यहाँ कोष्ठक का 'पूत' जो सभी विभक्तियों के ए० व०, ब० व० रूपों में पाया जाता है; प्रा० पैं० की भाषा के समय के कथ्य रूप का संकेत करता है, जहाँ व्यंजन द्वित्व के पूर्ववर्ती स्वर को दीर्घ बनाकर उसे सरल कर दिया गया है, पुत्रः>पुत्तो> पुत्तउ> पुत्त>पूत। यद्यपि प्रा० पैं० में ऐसे रूप बहुत कम मिलते हैं, किंतु इन रूपों का सर्वथा अभाव नहीं है। जैसा कि हम देख चुके हैं, प्रा० पैं० की पुरानी पश्चिमी हिंदी ( या अवहट्ठ ) में शून्य रूप ( जीरो फोर्म ) या प्रातिपदिक रूप प्रायः सभी कारकों के ए० व०, ब० व० रूपों में पाये जाते हैं। ऊपर के 'पुत्त' ( पूत ) इसी का संकेत करते हैं। जहाँ कोष्ठक में प्रा० लिखा है, वे प्राकृत के रूप हैं तथा प्रा० पैं० की भाषा की निजी प्रवृत्ति नहीं हैं। शेष रूप अपभ्रंश अवहट्ठ में समान रूप से प्रचलित हैं।

## विशेषण

§ ८७. प्राचीन भारतीय आर्य भाषा तथा म० भा० आ० में संज्ञा एवं विशेषण में कोई खास फर्क नहीं दिखाई देता। उनके रूप प्रायः संज्ञा रूपों की तरह ही चलते हैं तथा विशेषण लिंग, वचन, विभक्ति में विशेष्य का ही अनुकरण करता है। अपभ्रंश में भी यही स्थिति पाई जाती है। न० भा० आ० में आकार केवल दो विभक्तियाँ ( मूल विभक्तिरूप तथा तिर्यक् रूप) एवं दो लिंग ( पुल्लिंग तथा स्त्रीलिंग ) के बच जाने के कारण विशेषण के विविध रूप नहीं नजर आते। नियमतः विशेष्य के अनुसार उनका सविभक्तिक रूप नहीं मिलता, किंतु यदि विशेष्य स्त्रीलिंग है तो विशेषण के साथ स्त्रीप्रत्यय जोड़ दिया जाता है, तथा यदि विशेष्य तिर्यक् रूप है तो विशेषण के साथ भी तिर्यक् चिह्न (एँ>ए) जोड़ दिया जाता है। पश्चिमी हिंदी की यह खास विशेषता है ,किंतु आधुनिक कोसली या अवधी आदि में यह विशेषता या तो नहीं पाई जाती या बहुत सीमित है।[1]. केलोग ने हिंदी विशेषण के विषय में तीन नियमों का आलेखन किया है :—

(१) निर्विभक्तिक विशेषण अंग्रेजी के विशेषणों की तरह सभी तरह के विशेष्यों के साथ अपरिवर्त्तित रहते हैं।

---

१. Chatterjea: Ukktivyaktiprakaran. § 65, pp. 45-46.

(२) सविभक्तिक अकारांत विशेषण कर्ता ए० व० विशेष्य के साथ अपरिवर्तित रहते हैं।

(३) सविभक्तिक अकारांत विशेषण अन्य कारकों में विशेष्य के पूर्व 'आ' को 'ए' (तिर्यक् रूप) में परिवर्तित कर देते हैं।

(४) सविभक्तिक आकारांत विशेषण स्त्रीलिंग विशेष्य के साथ 'आ' को 'ई' में परिवर्तित कर देते हैं।[1]

प्रा० पैं० में म० भा० आ० के अनेक सविभक्तिक विशेषणों के अतिरिक्त निर्विभक्तिक तथा तिर्यक् वाले न० भा० आ० प्रवृत्ति के अनेक विशेषण रूप भी मिलते हैं। कुछ उदाहरण ये हैं:—

(१) म० भा० आ० प्रवृत्ति के सविभक्तिक रूप:—

विंदुजुओ (१.२), पाड़िओ (१.२, अण्णो (१.२) हिण्णो, जिण्णो (१.३), वुड्ढओ, णिव्वुत्तं (१.४), खुडिअं (१.११) कआवराहो (१.५५, पत्तो (अधि० ए० व० १.५५), वल्लहो (१.५५), जग्गंतो (१.७२), °विणासकरु (१.१०१),°भअंकरु (१.१०१),

(२) स्त्रीलिंग रूप:—

कामंती (१.३), सरिसा (१.१४), लोलंती (१.११६), चंदमुही, (१.१३२), खंजणलोअणि (१.१३२), पिअरि (१.१६६ <पीता), कळहारिणि (१.१६९), गुणवंति (१.१७१), तरुणी (१.१७४), सुंदरि (१.१७८),

(३) निर्विभक्तिक रूप:—

वलंत (१.७) दलहसंत (१.७), छोडि (१.९), दिढ (१.१०६), शुद्ध (१.१०८), विमल (१.१११), अतुल (१.१११) उद्दंड (१.१२०६), सुत्थिर (१.१२८), रंक (१.१३०), चंचल (१.१३२), णव (१.१३५), सिअल (१.१३५)।

(४) आकारांत रूप, निष्ठा प्रत्यय वाले विशेषण :—

पाआ (१.१३०), पाबा (२.१०१) मेटाबा (२.१०१)।

(५) एकारांत तिर्यक् रूप, निष्ठा प्रत्यय वाले विशेषण :—

चले (१.१४५ १.१९०), पले (१.१४५ १.१९०), भरे (१.१९०), करे (१.१९०)।

---

१. Kellogg: Hindi Grammar § 199, p. 134.

## सर्वनाम

§ ८८. उत्तम पुरुष वाचक सर्वनाम :—इसके निम्न रूप प्रा० पैं० की पुरानी पश्चिमी हिंदी में मिलते हैं।

| | ए० व० | ब० व० |
|---|---|---|
| कर्ता | हउ ( २.१२० ) हऊ ( २.१४७ ) मइ ( १.१०६ ) | हम ( २.१६१ ) |
| कर्म | मुज्झे ( २.१४२ ) | × |
| करण | ( मइ ) | × |
| सम्प्रदान-संबंध | मम, ( २.६ ) मे, ( २.४६ ) मह ( मह्यं २.१५५ ) महि (=मह्यं) ( २.११८ ) | अम्मह (१.१३६) हम्मारो ( २.४२ ) हमारी ( २.१२० ) अम्हाणं ( २.११ ) |
| अधिकरण | × | × |

( १ ) 'हउ—हउँ' का विकास प्रा० भा० आ० अहं > म० भा० आ० प्राकृत अहकं ( स्वार्थे—क वाला ) रूप > परवर्ती म० भा० आ० हकं, हअं, हवँ > अप० हउँ—हउ के क्रम से माना जाता है।

इसी का विकास ब्रजभाषा में 'हौं' तथा गुजराती-राजस्थानी में 'हूँ' पाया जाता है। संदेशरासक तथा उक्तिव्यक्ति में भी यह रूप पाया जाता है।

( २ ) 'मइ' का विकास प्रा० भा० आ० करण ए० व० मया > म० भा० आ० मइ—मइँ के क्रम से माना जाता है। प्रा० पैं० में इसका कर्ता कारक ए० व० में भी प्रयोग मिलता है, जिसका विकास आगे खड़ी बोली हि० 'मैं' के रूप में पाया जाता है। करण में इसका प्रयोग उक्तिव्यक्ति में भी मिलता है।

( ३ ) 'हम' कर्ता कारक ब० व० का विकास *अस्म—> अम्ह—> हम, के क्रम से हुआ है।

( ४ ) 'मुज्झे' का विकास, जो हिंदी में तथा प्रा० पैं० में भी कर्म ए० व० में पाया जाता है, मूलतः 'मह्यं' से हुआ है। मह्यं>मज्झ—मज्झं

> अप० मज्झु। अप० में 'मज्झ-मज्झु' अपादान-संबंध ए० व० में पाया जाता है।[1] संदेशरासक में यही रूप मिलता है :—"मइ जाणिउ पिउ आणि मज्झ संतोसिहइ" ( १९७ अ )। इसीके 'मज्झु' रूप की उ-ध्वनि का वर्णविपर्यय होने पर 'मुज्झ' ( हि० मुझ ) रूप बनेगा, जिसका तिर्यक् रूप 'मुझे' है।

( ५ ) 'मम, मे' शुद्ध प्रा० भा० आ० रूप हैं, मह-महि का संबंध 'मह्यं' से जोड़ा जाता है।[2]

( ६ ) 'अम्हाणं' का विकास *अस्मानां > अम्हाणं के क्रम से माना जाता है। 'अम्मह' में 'ह' अपभ्रंश संबंध ब० व० का विभक्ति चिह्न 'अम्म < अम्ह < अस्म-, के साथ जोड़ दिया गया है।

'हम्मारो-हम्मारी' का विकास इस क्रम से हुआ है :—

अस्म-कर > अम्ह-अर > हम्म-अरउ > हम्मारो,

अस्म-करी > अम्ह-अरी > हम्म-अरी > हम्मारी,

इसी के खड़ी बोली में हमारा-हमारी, तथा राज० में म्हारो-म्हारी रूप पाये जाते हैं। पिशेल ने इनका विकास *म्हार > *महार > *हमार के क्रम से माना है।[3]

§ ८१. मध्यम पुरुष वाचक सर्वनाम :—प्रा० पैं० की पुरानी हिन्दी में इसके ये रूप मिलते हैं।

| | ए० व० | ब० व० |
|---|---|---|
| कर्ता | तुहु (२.९१), तुहुँ (१.७), तइ (१.१) | × |
| कर्म | तुअ (१.१५७), तुमा ( २.८ ) | × |
| करण | × | × |
| सम्प्रदान-संबंध | तुअ (तुभ्यं २.१३०, तव २.१५५, २.१९१ ), तुह (तुभ्यं, २.१०५ ) तुज्झे (२.४), ते (२.१२२) तोहर (२.२४) | तुम्ह (२.२०७), तुम्हा, ( २.६५ ) तुम्हाणं ( २.१२ ) |
| अधिकरण | × | × |

( १ ) 'तुह-तुहुँ' का विकास 'त्वं' से मानने में यह दिक्कत आती

---

१. Tagare: Historical Grammar of Apabhramea § 119 A., p. 207.

२. Pischel: Grammatik § 418, p. 294.

३. Pischel : § 434.

है कि वहाँ 'ह' नहीं पाया जाता। अतः ऐसा जान पड़ता है कि यह 'ह' ध्वनि 'अस्म–' के मिथ्यासादृश्य पर बनाये गये कल्पित रूप *तुष्म का विकास है :—अस्म– : अह्– : : *तुष्म– : तुह्– ।

( २ ) 'तइ' इसका विकास करण ए० व० त्वया+-एन> तइँ -तइ के क्रम से हुआ है।

( ३ ) 'तुअ, तुह,' का विकास *तुष्म से हुआ है तथा यह मूलतः सम्बन्ध कारक का रूप हैं किन्तु कर्म में भी प्रयुक्त होने लगा है। इसका अप० में तुहु रूप मिलता है। सन्देशरासक में इसके अप० 'उ' वाले रूप तुहु के साथ साथ तुह, तुअ, तुय जैसे वैकल्पिक रूप मिलते हैं।[1] 'संदेसडउ सवित्थरु तुहु उत्तावलउ' ( ६२ स ), 'काधालिय कावालिणि तुय विरहेण किय' ( ८६ द ), फलु विरहग्गि पवासि तुअ' ( ११४ अ )।

( ४ ) 'तव, ते' शुद्ध प्रा० भा० आ० रूप हैं।

( ५ ) 'तुज्झे' का विकास 'मुज्झ' के सादृश्य से प्रभावित है। इसे डा० टगारे ने 'मह्यं' के मिथ्या-सादृश्य पर निर्मित पालि रूप 'तुह्यं' >तुज्झ >तुज्झु >तुज्झ के क्रम से विकसित माना है। अप० में इसके तुज्झ, तुज्झु, तुज्झइ, तुज्झुँ रूप मिलते हैं।[2] 'तुज्झे' वस्तुतः 'तुज्झ' ( हि० तुझे ) का तिर्यक् रूप है।

( ६ ) 'तोहर' का विकास तो+कर >*तो-अर > तोहर के क्रम से हुआ है, इसी का समानान्तर रूप 'तोर' उक्तिव्यक्ति में मिलता है :—"अरे जाणसि एन्ह मांझ कवण तोर भाइ" (१९.३०)। पिशेल ने इसका विकास *ताम्हार >तोहार >तोहर के क्रम से माना है।[3]

( ७ ) 'तुम्ह, तुम्हा, तुम्हाणं' संबंध ब० व० के रूप हैं। इनमें तुम्हाणं <*तुष्माणां=*युष्माणां=युष्माकं का विकास है। शेष रूप *तुष्म >तुम्ह के विकास हैं। इसी से मराठी तुम्हि-तुम्हा; गुज० तमे, ब्रज तुम्हौ, खड़ी बोली तुम्ह-( तुम्हारा, तुम्हारे, तुम्हारी ) संबद्ध हैं।

§ ६०. अन्य पुरुष वाचक या परोक्ष उल्लेखसूचक :—इसके ये रूप मिलते हैं।

---

१. Sandesarasaka : ( study ) § 57, p. 33.

२. Tagare : § 120, p. 214.

३. Pischel : § 434.

( तीनों लिंग के रूप )

| | ए० व० | ब० व० |
|---|---|---|
| कर्ता | स (२.१२०), सो (२.१०२), सा (स्त्री० २.१०६), सोइ (२.६३), सोई (२.१२३), सोउ (२.१०१) | × |
| कर्म | तं ( १.७६, २.१४१ ) | × |
| करण | तेण ( २.१६९. ), तण्हि ( १.६१ ). | × |
| संप्र० संबंध | तसु (१.३६), तासु ( २.१४९ ) | ता (१.५९), तासू (=तासु २.१२१) तसु ( १.१८१. ) |
| अधिकरण | तहि (१. १५७) | |

( १ ) 'स, सो, सा,'–स, सो पुल्लिंग रूप हैं, सा स्त्रीलिंग रूप। प्राकृत–अपभ्रंश में सो नियत रूप से चलता रहा है तथा अप० में इसका सउ रूप भी मिलता है। अन्य पुरुष ए० व० सउ प्रा० पैं० में नहीं मिलता इसका प्रायः 'सो' रूप ही मिलता है, जो कुछ स्थानों पर शुद्ध प्राकृत रूप है, किन्तु कुछ स्थानों पर राज०–व्रजभाषा के सः > सो > सउ > सो वाले विकसित रूप का संकेत करता है।

( २ ) 'सोइ, सोई, सोउ' अन्य पु० कर्ता ए० व० में पाये जाते हैं। सोइ–सोई का विकास 'स एव' से हुआ है। सोउ की उत्पत्ति 'सो + उ' ( अप० कर्ता-कर्म ए० व० विभक्ति ) से हुई है।

( ३ ) 'तं'–का प्रयोग कर्ता ए० व० में नपुंसक लिंग के लिए पाया जाता है तथा कर्म ए० व० में पुल्लिंग स्त्रीलिंग ( < तां ) दोनों में भी पाया जाता है।

( ४ ) 'तेण–तण्हि' करण ए० ब० के रूप हैं। 'तण्हि' का विकास डा० चाटुर्ज्या के मतानुसार 'त + ण् + हि' = तण्हि से मानना होगा, जो षष्ठी ब० व० के 'आनां (> ण) तथा तृतीया ब० व० '–भिः' ( > हि ) के योग से बना है।[1] इसका 'न्हि' रूप वर्णरत्नाकर में तथा इसका 'नि' रूप तुलसी में मिलता है। व्रजभाषा का ब० व० चिह्न 'न' भी इसीसे जोड़ा जाता है। यह रूप ए० व० में होने पर भी मूलतः ब० व० रूप ( आदरार्थे ) जान पड़ता है।

( ५ ) 'तसु–तासु–तासू' संबंध ए० व०, ब० व० का विकास 'तस्य >

---

१. Chatterjea : Varnaratnakara. ( Study ) §27. ( साथ ही ) प्राकृतपैंगलम् ( मात्रावृत्त ) टिप्पणी ( १.६१ ) पृ० ८१.

तस्स > तस्सु > तसु-तासु के क्रम से हुआ है। तसु-तासु का 'उ' अपभ्रंश भाषा की विशेषता है। यह मूलतः ए० व० का रूप है किंतु ब० व० में भी प्रयुक्त होने लगा है।

( ६ ) तहि—अधिकरण ए० व० का रूप है। इसका विकास त + हि ( भिः ) से हुआ है। 'हि' जो मूलतः करण ब० व० का चिह्न है, अधिकरण में भी प्रयुक्त होने लगा है। यह रूप संदेशरासक में भी मिलता है :—'किं तहि दिसि णहु फुरइ जुन्ह णिसि णिम्मलचंदह' ( क्या उस दिशा में निर्मल चन्द्र की चन्द्रिका रात में नहीं दमकती )।

§ ६१. सम्बन्धवाचक :—प्रा० पैं० में इनके निम्न रूप मिलते हैं:—

( तीनों लिंग )

| | ए० व० | ब० व० |
|---|---|---|
| कर्ता | जो ( १.१ ), जं ( १.६२ ) जा ( स्त्री० २.३६ ), जे ( २.१४९ ), जु ( १.१५८ ) | जे (२.१८७) |
| कर्म | जे ( १.११८ ), जेण ( २.७१, १०५ ), जिण ( २.१०७ ), जिणि ( २.१११ ), जहि ( १.१२८ ) | × |
| सम्ब सम्बंध | जस्स ( २.१६८ ), जसु ( २.१०५ ), जासु ( २.१२३ ) जस्सा ( =यस्याः, स्त्री० १.८४ ) | × |
| अधिकरण | जस्समि ( =यस्यां स्त्री० १.५८ ), जाम ( =यस्मिन् २.१३३ ) जहि ( २.१६२ ); जहिँ ( २.१७० ), जहा ( २.१८३ ) | जेसुं (२.१५१) |

( १ ) 'जो, जा, जं' ( कर्ता कर्म ए० व० ); यः, या, यत् से संबद्ध हैं। अव्यय के रूप में एक स्थान पर उपलब्ध 'जु' भी इसीसे संबद्ध है। 'बुहअण मग सुहइ जु जिम ससि रअणि सोहए' ( १.१५८ )। 'जु' का अव्यय के रूप में प्रयोग संदेशरासक में भी सिर्फ एक जगह देखने को मिलता है :—

कंत जु तइ हिअअट्ठिअह, विरह विडंबइ काउ।
सप्पुरिसह मरणाअहिउ, परपरिहव संताउ॥

( संदेश० १.७६ )

( हे प्रिय अगर तुम्हारे दिल में रहते हुए भी विरह ( मेरे ) शरीर को परेशान करता है, ( तो तुम्हें ही लज्जित होना चाहिए ), क्योंकि सत्पुरुषों का परकृत पराभव तथा तज्जनित संताप मौत से भी बढ़ कर होता है । )

( २ ) 'जेण, जिण, जिणि, जहि' करण ए० व० के रूप हैं । 'जिणि' का विकास 'ज + इण + इ' से माना गया है । 'इणि' वाले विभक्त्यंत रूप 'तत्-यत्' ( तिणि-जिणि ) के तो मिलते हैं, किं' (*किणि ) के के नहीं। ये रूप केवल इन्हीं दो सर्वनामों तक सीमित हैं। डा० टगारे 'इणि' के 'इ' का विकास स्पष्ट नहीं कर पाये हैं।[1] संभवतः 'जिणि-तिणि' का संबंध '*जण्हि-तण्हि' से है तथा 'इ' सावर्ण्यजनित जान पड़ता है अथवा यह 'जेण-तेण' के 'ए' का दुर्बलीभाव है । 'जहि' का 'हि' (<भिः ) मूलतः ब० व० का चिह्न है जो ए० व० में भी प्रयुक्त होने लगा है ।

( ३ ) 'जस्स, जसु, जासु, जासू, जस्सा' का विकास यस्य> जस्स> जस्सु> जसु-जासु तथा यस्याः> जस्सा ( स्त्री० ) की पद्धति से हुआ है ।

( ४ ) 'जस्सम्मि, जाम, जहि–जहिँ, जहा, जेसुं'–अधिकरण ए० व० ब० व० के रूप हैं । 'जहि–जहिँ अप० रूप हैं । इन्हीं से संबद्ध 'जहा–जहाँ हैं । 'जहि–जहिँ' का संबंध वस्तुतः 'य + भिः' से जोड़ा जाता है । 'जाम्ह' का प्रयोग केवल परवर्ती ग्रंथ 'कुमारपालप्रतिबोध ( ४८.२ )' में मिलता है।[2] इसीसे 'जाम' का संबंध दिखाई पड़ता है । 'जेसुं' अधिकरण ब० व० में 'जेसु' ( <येषु ) का वैकल्पिक रूप है ।

§ ६२. प्रत्यक्ष उल्लेखसूचक सर्वनाम :—इसके प्रा० पैं० में ये रूप मिलते हैं :—

( तीनों लिंगों में )

| | ए० व० | ब० व० |
|---|---|---|
| कर्ता | ए (२.१६८), एउ (१.१७६), एह (१.७८), एहु ( २.११० ), इह ( एषा, इयं = १.८६ ), एसो (२.१७४) एअ (एषा २.११०), ओ (२.१५), | ए (२.६५) |

१. Tagare : Historical Grammar of Apabhramsa. § 123, pp. 222-223.

२. Tagare : § 126 A ( i ), p. 263.

| | | |
|---|---|---|
| करण | इम (२.७४), एहि (१.१२४), इणि ( अनया २.१६० ) हिणि (अनया २.१७२) | × |
| संबंध | × | × |
| अधिकरण | इत्थि ( अस्यां १.६ ) | × |

इसके अधिकांश रूप इदं से, तथा एषः-एषा-एतत् से सम्बद्ध हैं। इत्थि तथा इणि दोनों का विकास उल्लेखनीय है। इत्थि का प्रयोग अधिकरण में पाया जाता है। 'त्थ' विभक्ति चिह्न जो मूलतः 'त्र' प्रत्यय ( तत्र, यत्र, अत्र ) का विकास जान पड़ता है, सप्तम्यर्थ में प्राकृत में ही प्रयुक्त होने लगा है।[1] किन्तु हेमचन्द्र ने 'इदं' शब्द के साथ इसका निषेध किया है।[2] ऐसा जान पड़ता है, परिनिष्ठित प्राकृत में, 'त्थ' का प्रयोग विहित न होने पर भी कथ्य प्राकृत में *इत्थ रूप चलता रहा होगा। अपभ्रंश में इससे मिलते 'त्र' प्रत्यय ( >त्थ ) वाले रूप मिलते हैं :—

जइ सो घडइ प्रयावदी केत्थु वि लेप्पिणु सिक्खु।
जेत्थु वि तेत्थु वि एत्थु जगि भण तो तहि सारिक्खु॥

( हेम० ८.४.४०४ )

वस्तुतः 'इत्थि' का विकास 'इत्थ' ( <इदम् + त्र ) या एत्थ ( <एतत् + <त्र ) के साथ अधिकरण ए० व० चिह्न 'इ' जोड़कर माना जा सकता है :—'इत्थ + इ' (< इदं या एतत् + त्र + इ)। इससे मिलता-जुलता रूप 'इत्थे' आज भी पंजाबी में बोला जाता है। 'इणि' (करण ए० व०) का संबंध 'एणिह-इणिह' से जोड़ा जा सकता है।

§ ६१. प्रश्नसूचक :—प्रा० पैं० में इसके निम्नलिखित रूप हैं :—

| | ए० व० | ब० व० |
|---|---|---|
| कर्ता | को (२.१३०), का (स्त्री० २.१२०), किं (१. ६.) कि ( २.१३४ ) की (किं २.१९२ ), काइ-काइँ | के ( २.११७ ) × |

१. ङेः स्सि-म्मि-त्थाः। ( ८.३.५९ ) सर्वादेरकारात्परस्य ङेः स्थाने स्सि म्मि त्थ एते आदेशा भवन्ति। सव्वस्सि, सव्वम्मि, सव्वत्थ।

—हेमचन्द्र ८.३.५९ सूत्र तथा वृत्ति

२. न त्थः। (८.३.७६) इदमः परस्य 'ङेः स्सि-म्मि-त्थाः' ( ८.३.५९ ) इति प्राप्तः त्थो न भवति। इह, इमस्सि, इमम्मि।

—वही, ८.३.७६ सूत्र तथा वृत्ति

(१.६), काहा ( २.१८१ ) के (२.११७).

करण केण ( २.१०१ ), कमण ( =कवँण १.१६७.), ×

किम ( १.१३५ )

संबंध कस्स ( २.१४३ ), काहु ( २.१८५ ) ×

( १ ) को<कः, का<का ( स्त्री० ), किं–कि–की ( <किं ), काइ–काइँ ( <कानि ), के ( <के, ब० व० रूप )।

( २ ) केण<केन, कमण (=कवँण<कउण<कःपुनः)।

( ३ ) कस्स <कस्य, 'काहु' में 'आह–आहु' अपभ्रंश संबंध ए० व० का विभक्ति चिह्न है।

§ ६४. अनिश्चयसूचक :—इसका प्रा० पैं० में केवल 'कोइ' ( १.१२६, १४७, १६६, २.१६१ ) रूप मिलता है। इसकी उत्पत्ति प्रा० भा० आ० 'कः+अपि' ( कोऽपि ) से हुई है। प्रा० भा० आ० कोऽपि> म० भा० आ० कोवि> अप० कोइ। हिंदी राज० में इसका दीर्घ रूप 'कोई' मिलता है। प्रा० पैं० की भाषा में इसके तिर्यक् रूप नहीं मिलते। हिंदी में इसके तिर्यक् रूप 'किसी' तथा 'किन्हीं' हैं, जिनकी उत्पत्ति क्रमशः 'कस्यापि> कस्सवि> कस्सइ> हि० किसी ( रा० कस्या ); केषामपि> *कानामपि> म० भा० आ० काणंपि, काणंवि > काणइ> किन्हीं ( 'न्हीं' के लिए देखिये, 'तण्हि'; यहाँ वस्तुतः 'हि' अंश करण का है तथा 'न' अंश संबंध का ) के क्रम से हुई है।

§ ६५. साकल्यवाचक :—इसके प्रा० पैं० में निम्न रूप मिलते हैं:—

सब, सव्व, सव्वु, सव्वउ, सव्वा, ( प्रातिपदिक तथा कर्ता ए० व० रूप ) सव्वे, सव्वाए, सव्वहि, सव्वेहिँ ( सविभक्तिक रूप )।

इन सभी की उत्पत्ति सं० सर्व–> सव्व–> सब–( हिंदी राज० सब ) के क्रम से मानी जाती है।

इसके अतिरिक्त 'सअल' भी मिलता है, जिसका 'सअला' रूप भी है। इसकी उत्पत्ति सं० 'सकल' से हुई है। यह साकल्यवाचक शब्द तत्समरूप ( सकल ) में मध्यकालीन हिंदी में प्रयुक्त होता है। खड़ी बोली हिन्दी में इसका प्रयोग कम होता है। राजस्थानी में इसका प्रयोग अधिक मिलता है, जहाँ इसका अर्धतत्सम रूप 'सगळा' पाया जाता है।

## पारस्परिक संबंध वाचक

§ ९६. प्रा० पैं० की भाषा में ये जो-सो, जेत्ता-तेत्ता हैं। इसके उदाहरण ये हैं :—

जो चाहसि सो लेहु ( १.९ ); जेत्ता जेत्ता सेत्ता तेत्ता कासीस जिण्णिआ ते कित्ती ( १.७७ )।

इनकी उत्पत्ति *यकः> जओ> जउ> जो; *सकः> सओ> सउ> सो के क्रम से मानी जा सकती है।

## आत्मसूचक सर्वनाम

§ ९७. प्रा० पैं० की पुरानी पश्चिमी हिंदी में इसके निम्न रूप मिलते हैं :—

| | ए० व० | ब० व० |
|---|---|---|
| कर्ता | अप्पा ( २.१९५ ) | × |
| कर्म | अप्पं ( १.५३ ), अप्पउ ( १.३५ ) | × |
| करण | अप्पणा ( २.९१ ) | × |
| अधिकरण | अप्पी ( २.१६५ ) | × |

इसकी उत्पत्ति संस्कृत 'आत्मन्' से हुई है, जिसका 'त्म' प्राकृत में विकल्प से 'त्त-प्प' होता है। इस तरह प्राकृत में अत्ता, अप्पा ये दो रूप मिलते हैं। 'अत्ता' का विकास केवल असमिया में ही 'आता' ( पिता ) के रूप में मिलता है। अन्य भाषाओं में 'अप्पा' वाला विकास ही पाया जाता है। हि० राज० 'आप' ( आत्मन्> अप्पा> अप्प ( अप० तथा प्रा० पैं० )> आप )।

## सार्वनामिक विशेषण

§ ९८. प्राकृतपैंगलम् में इनके बहुत कम रूप मिलते हैं।

( १ ) एरिसं, एरिस, एरिसि, एरिसिअ, एरिसिअं, एरिसही (=एतादृशैः); इन सबकी उत्पत्ति सं० एतादृक्-एतादृश> म० भा आ० एदिस-एइस> ( हि० ऐस-ऐसा ) के क्रम से होनी चाहिए थी; किंतु प्रा० पैं० में एइस रूप नहीं मिलता। अतः स्पष्ट है कि उपर्युक्त 'र' वाले रूपों का विकास एतादृश> *एआरिस> एरिस के क्रम से मानना होगा।

( २ ) कमण ( = कवँण ) (<कः पुनः )। इसकी उत्पत्ति 'कीदृक्' से मानी गई है, अप० में 'कीदृक्' का 'कवँण' हो जाता है। हेमचंद्र ने 'कवँण' को 'किं' के स्थान पर आदेश मानना है :—'किमः काइँ कवणौ वा। ( ८.४.३६७ ) किंतु हमें इसकी व्युत्पत्ति कःपुनः> क उण> कवँण के क्रम से होती जान पड़ती है।

सार्वनामिक क्रियाविशेषणों के लिए दे० क्रियाविशेषण § ११६।

## परसर्ग

§ ९९. आधुनिक भारतीय आर्य भाषाओं में आकर प्रा० भा० आ० तथा म० भा० आ० कारक-विभक्तियाँ धीरे-धीरे लुप्त हो गई हैं। म० भा० आ० के परवर्ती रूप अपभ्रंश में ही कई परसर्ग प्रयोग में चल पड़े हैं। एक ओर शुद्ध प्रातिपदिक रूपों तथा दूसरी ओर परसर्गों के प्रयोग ने न० भा० आ० भाषाओं को एक नया रूप दे दिया है। प्रा० पैं० की अवहट्ठ में, यद्यपि संक्रांतिकालीन भाषा होने के कारण, प्राकृत तथा अपभ्रंश ( म० भा० आ० ) के सविभक्तिक रूप भी अवशिष्ट है, किंतु हम देख चुके हैं कि यहाँ कर्ता, कर्म, करण-अधिकरण, सम्प्रदान-संबंध प्रायः सभी में निर्विभक्तिक प्रातिपदिक रूपों का प्रयोग धड़ल्ले से पाया जाता है। प्रा० पैं० की भाषा की यही निजी प्रकृति कही जा सकती है। प्रातिपदिक रूपों के प्रयोग के कारण कुछ परसर्गों का प्रयोग भी आवश्यक हो गया है। प्रा० पैं० में निम्न परसर्ग पाये जाते हैं :—

१. सउ—प्रा० पैं० में यह करण तथा अपादान दोनों के परसर्ग के रूप में प्रयुक्त हुआ है। इन दोनों का एक-एक उदाहरण पाया जाता है। 'एक सउ' ( १.४६ ) ( एकेन समं ), संभुहि सउ ( १.११२ ) ( शंभुमारभ्य )। कुछ टीकाकारों ने इस दूसरे उदाहरण को भी करण कारक का ही माना है ( शंभुना सार्धं )। 'सउ' की व्युत्पत्ति सं० 'समं' से हुई है। 'सउ' का प्रयोग संदेशरासक में भी करण कारक में पाया जाता :—गुरुविणएण सउ ( ७४ ब ), विरहसउ ( ७९ अ ), कंदप्पसउ ( ९९ द )।[1] इसका 'सिउँ' रूप प्रा० प० रा० में मिलता है।[2] इसीसे

१. Sandesarasaka : ( Study ) § 73.
२. Tessitori § 71.

संबद्ध पुरानो मैथिली का सञो, सँ है।[१] मृत्यु-सञो कलकल करइतेँ अछ ( मृत्यु के साथ कलकल ( झगड़ा ) कर रहा है, वर्णर० ४१ अ ), इंदु माधव सञो खेलए ( विद्यापति ३८ ए ), मामु हडहि सञो खएलक ( विद्या० १५ ब )। अपादान वाला प्रयोग अन्यत्र कहीं देखने में नहीं आया। 'सउँ' रूप उक्तिव्यक्ति में भी मिलता है ( दे० § ६० ( १० )। दूजणे सउं सब काहु तूट ( ३७/२३ )।

२. सह—प्रा० पैं० में इसका प्रयोग भी करण के परसर्ग के रूप में पाया जाता है—पाअ सह ( २.१६१ )। यह संस्कृत का 'सह' है, जिसका प्रयोग संस्कृत में तृतीया के साथ पाया जाता है।

३. कए—इस परसर्ग का प्रयोग केवल एक बार सम्प्रदान के अर्थ में हुआ है, पर इसके साथ संबंध कारक का सविभक्तिक रूप भी पाया जाता है—तुम्ह कए ( १.६७ )। यह संस्कृत के 'कृते' का विकसित रूप है। हिंदी के सम्प्रदानवाचक परसर्ग 'के लिए' का प्रथम अंश ( के ) इससे संबद्ध है :—कृते > कए > के।

४. लागी—सम्प्रदान का परसर्ग; उदा० 'काहे लागी ( १.१४२ )। इसकी व्युत्पत्ति सं० 'लग्नं' से है; लग्नं > लग्गिअ > लग्गी > लागी।

५. क, का, के—इन तीनों का संबंधकारक के परसर्ग के रूप में प्रयोग है :—गाइक चित्ता ( २.१३ ), ताका पिअला ( २.९७ ), मेच्छहके पुत्ते ( १.१२ ), कव्वके ( काव्यस्य १.१०८ क ) देवक लिक्खिअ ( २.१०१ )। इन परसर्गों का संबंध सं० 'कृत' से जोड़ा जाता है। 'क' परसर्ग पूर्वी प्रवृत्ति का संकेत करता है। 'क' का संबंध कारक के परसर्ग के रूप में प्रयोग मैथिली में पाया जाता है। वर्णरत्नाकर में 'क' के ये प्रयोग देखे जाते हैं :—'मानुष–क मुहराव' ( ४७ अ ), आदित्य–क किरण ( ४९ अ ), गो–क संचार ( ३० ब ) इत्यादि। ( दे० वर्णरत्नाकर भूमिका § ३१ ) डा० सुनीति कुमार चाटुर्ज्या ने 'क' की व्युत्पत्ति संस्कृत स्वार्थे 'क' प्रत्यय से मानी है। साथ ही यह भी हो सकता है कि द्रविड विशेषण प्रत्यय–'क्क' ने भी इसे प्रभावित किया हो। मैथिली के 'क' का यही स्रोत जान पड़ता है। सं० 'कृत' से इस 'क' की व्युत्पत्ति मानने का डा० चाटुर्ज्या ने खण्डन किया

---

१. Varnaratnakara ( Intro. ) § 36.
Dr. Subhadra Jha : Vidyapati ( Intro. ) p. 153.

है।[1] का–के रूप हिन्दी में भी पाये जाते हैं। 'के', 'का' का ही तिर्यक् रूप है। इन दोनों की व्युत्पत्ति 'कृत' से मानने में कोई आपत्ति नहीं जान पड़ती। प्रा० पैं० में एक स्थान पर 'क' परसर्ग का प्रयोग सम्प्रदान के अर्थ में भी पाया जाता है :—'धम्मक अप्पिअ' (धर्माय अर्पितं' (१.१२८, २.१०१)। संभवतः इसका सम्बन्ध भी उपर्युक्त 'क' से ही है, क्योंकि डा० चाटुर्ज्या के अनुसार 'कृत' या 'कृते' से इसकी व्युत्पत्ति नहीं मानी जा सकेगी।

६. मह—यह अधिकरण का परसर्ग है। प्रा० पैं० में इसका प्रयोग अन्य परसर्गों की अपेक्षा अधिक पाया जाता है—कोहंगिणिमह (१.८८), कोहाणलमह (१.१०६) सिरमह (१.१११)।

ब्लाख के मतानुसार इसकी व्युत्पत्ति *मध (अवेस्ता 'मद्' (maδə) से हुई है, जो सं० 'मध्य' से सम्बद्ध है। इसकी व्युत्पत्ति अधिकतर विद्वानों ने 'मध्ये' से ही मानी है। इसी से हि० 'माँहि, में' सम्बद्ध हैं। संदेशरासक में इसका सविभक्तिक रूप 'महि' भी परसर्ग के रूप में पाया जाता है—'मणमहि' (मन में)।[2] प्रा० प० रा० में 'माँ' 'माँहि' रूप मिलते हैं।[3]

प्रा० पैं० में प्रयुक्त अन्य शब्द जो परसर्ग के रूप प्रयुक्त हुए हैं, निम्न हैं :—

७. उवरि—इसका सम्बन्ध संस्कृत 'उपरि' से है। 'सअल उवरि' (१.८७)। यह अधिकरण के परसर्ग के रूप में प्रयुक्त हुआ है, इसीसे हि० 'पर' का विकास हुआ है।

८. उप्पर, उप्परि—ये भी सं० 'उपरि' से संबद्ध हैं तथा अधिकरण कारक के परसर्ग हैं; 'वाह उप्पर पक्खर दइ' (१.१०६) (हि० 'पर')।

९. मज्झ-मज्झे—यह परसर्ग भी अधिकरण कारक के अर्थ में प्रयुक्त हुआ है। उदाहरण, चित्तमज्झे (२.१६४), °वग्गमज्झ (२.१६९), संगाम मज्झे (२.१८३)। इसकी व्युत्पत्ति सं० मध्ये से ही है। इसीसे

---

१. Chatterjea : Origin and Development of Bengali Language Vol. II p. 759.

२. Sandesarasaka : (Study) § 73 (4).

३. Tessitori : O. W. R. § 69.

प्रा० प० रा० परसर्ग 'मझारि, माझि'[1], तथा अवधी माँझ, मँझिआरा, मझारी संबद्ध हैं।[2]

## संख्यावाचक शब्द.

§ १००. संख्यावाचक विशेषण के गणनात्मक तथा क्रमात्मक दोनों तरह के रूप प्रा० पैं० की भाषा में मिलते हैं।

( क ) गणनात्मक संख्यावाचक विशेषण के निम्न रूप उपलब्ध हैं:-

१. एक्क, एक्को, एक्कं, एक्कु, एक्कउ, एक्के, एक्कइ, एक, एक्का. सविभक्तिक रूप. एक्केण, एक्के, एक्कके. ( <सं० एक ).

२. दु, दुइ, दुद्दुइ (<द्वौ द्वौ), दुअउ, दो, दुहु, बि, बिण्णि, बिण्णो, बिहु, बीहा, बे; समस्त पद में—दुक्कल. ( <दु-बि<द्वौ, ( द्वि-).

३. तिअ, ति, तिज्जे, तिणि, तिण्णि, तिण्णिआ, तिण्ण, तिण्णो, ती, तिअ, तीणि. अधिकरण कारक ए० व० रूप 'तीए'. (<त्रि-त्रीणि (त्रि-).

४. चउ, ( चउकलउ, चउक्कल ), चो ( चोअग्गला ), चारि. ( <चतु-चत्वारि <चतुर् ).

५. पंच ( <पंच ).

६. छअ, छआ, छउ, छह, छक्का, खडा; 'छ' समास में ( छक्कलु, छक्कलो ). ( <षष् ( षट् ) ).

७. सत्त, सत्ता. ( <सप्त ).

८. अट्ठ अट्ठा, अट्ठह, अट्ठए, अट्ठाइँ-अट्ठाइ; 'अठ' समास में ( अठक्खरा, अठग्गल, अठतालिस, अठाइस ) ( <अष्ट-अष्टौ ).

९. णव ( <नव ).

१०. दह, दहअ, दहा, ( <दश ).

११. एआरह, एआरहि, एआरहहि, एगारह, एग्गारह, एग्गाराहा, एगारहि, एग्गारहहि, इग्गारह, गारह, गारहाइँ; इह दह. ( <एक-दश, एकादश ).

१२. बारह, बारहा, बाराहा, बारहहि, बारहाइ. ( <द्वादश ).

१३. तेरह ( <त्रयोदश ).

१४. चउद्दह, चउदह, चउद्दहही, चाउद्दाहा, चोद्दह, चोदह, दह चारि ( <चतुर्दश ).

---

१. Tessitori : O. W. R. § 68.

2. Saksena : Evolution of Awadhi § 28.

१५. पण्णरह, पण्णाराहा, दह पंच ( <पंचदश ).

१६. सोलह, सोलहाइ, सोळा ( <षोडश ).

१७. सत्तारह, दह सत्त ( <सत्तारस–सत्तारह (प्रा०). <सप्तदश ).

१८. अट्ठाराहा, अट्ठारह, अट्ठारहेहिँ, दहाई अट्ठ ( <अष्टादश).

१९. एऊणविंसा, णव दह ( <एकोनविंशत्-).

२०. बीस, बीसआ, बीसए ( <विंशत्-).

२१. एक्कवीसंती, एआईसेहि, एअवीसत्ता ( <एकविंशत्- ).

२२. बाइस, बाइसही, बाईसा, सविभक्तिक 'बाईसेहिँ' ( <द्वाविंशत्- ).

२३. तेइस ( <त्रयोविंशत्- )

२४. चउवीस, चउवीसह, चऊ सवीसए, चोबिह ( <चतुर्विंशत्- ).

२५. पचीस ( <*पचईस<*पंचईस<पंचवीसं<पंचविंशत्- ).

२६. छव्वीस, छव्वीसा, छहबिस, छहबीस, छहवीसउ, (<षड्-विंशत्- ).

२७. सत्ताइस, सत्ताईसा, सत्ताईसाइँ ( <सप्तविंशत्- ).

२८. अट्ठाइस, अठाइस, ठाइस ( <अष्टाविंशत्- ).

३०. तीस, तीसा, तीसंति ( <त्रिंशत्- ).

३२. बत्तीस, बत्तिस, बत्तीसा, बत्तीसह, बतीसह ( <द्वात्रिंशत् ).

३७. सततीस, ( सप्तत्रिंशत् ).

४०. चालिस, चालीसा, (<चआलीसा<चत्तालीसा<चत्वारिंशत्).

४१. इआलिस ( <*इआलीसं<*एअआलीसं<एकचत्वारिंशत् ).

४२. बाआलीसं, बेआल ( <द्वाचत्वारिंशत्-).

४४. चउआलह, चउआलिस, चउआलीस, चोआलीसह ( <चतुश्चत्वारिंशत्- ).

४५. पचतालीसह ( <पंचचत्वारिंशत् ).

४८. अठतालिस ( <अठतालिसा<अट्ठअ त्तालिसा<अष्टचत्वारिंशत् ).

५२. बावण, बावण्ण ( <द्वापंचाशत् ).

५४. चऊअण ( <चतुःपंचाशत् ).

५६. छप्पण ( <षट्पंचाशत् ).

५७. सतावणिअ, सतावण्णाइ ( <सप्तपंचाशत् ).

६०. सट्ठि ( <सं० षष्टि ).

६२. बासट्ठि (<द्वाषष्टि).

६४. चउसट्ठि (<चतुःषष्टि).

६८ अट्ठासट्ठि (<अष्टषष्टि).

७०. सत्तरि (<सप्तति).

७१. एहत्तरि, एहत्तरिहि (<एकसप्तति).

७६. छेहत्तरि (<षट्सप्तति).

८०. असी, असिअ (<अशीति).

८२. बेसाओ (<द्व्यशीति).

८४. चउरासी (<चतुरशीति).

८८. अट्ठासि (<अष्टाशीति).

९६. छाणवइ (<षण्णवति).

१००. सअ, सउ (<शतं).

१०००. सहस (>सहस्र).

१०००००. लक्ख, लख (<लक्ष).

१००००००. कोडी (<कोटि).

(ख) क्रमात्मक संख्यावाचक विशेषण:—

पढम, पढमं, पढमो, पढमे, पढमहि <सं० प्रथम, पहिल्लिअ. बीअ बीए, बीअम्मि <सं० द्वितीय.

तीअ, तीअं, तीअओ, तिअलो, तीए <सं० तृतीय.

चउठा, चउथो, चउत्थए, चउत्थहिँ <सं० चतुर्थ, साथही 'चारिम' जो 'पंचम' के सादृश्य पर बना है।

पंचम, पंचमा, पंचमे <सं० पंचम.

छट्ठ, छट्ठं, छट्ठहि, छट्ठम (<*षष्ठ-म) <सं० षष्ठ.

सत्तम <सं० सप्तम.

(ग) समानुपाती संख्यावाचक विशेषण:—

दुणा, दुण्ण, दुण्णा, दूण <सं० द्विगुणिताः

तिगुण, तिण्णिगुणा <सं० त्रिगुणिताः

ऊपर की तालिका में गणनात्मक संख्यावाचक विशेषणों तथा क्रमात्मक संख्यावाचक विशेषणों में से कई के सविभक्तिक रूप भी पाये जाते हैं। ये या तो कर्ताकारक के -ओ ( प्राकृत रूप ), उ ( उदा० एक्कु ), कर्ता-कर्म कारक के 'अं' विभक्ति चिह्न ( उदा०छट्ठं, एक्कं, तीअं आदि ) से युक्त है, या करण-अधिकरण विभक्ति–ए,–हि–म्मि से

निर्मित रूप हैं यथा बोए, पढमे, पंचमे, छट्ठहि, बीअम्मि, अट्ठारहेहिँ। एक आधरूपों पर नपुंसक कर्ता-कर्म ब० ब० विभक्ति का प्रभाव है—अट्ठाइ-अट्ठाइं, सत्ताईसाइँ, सत्तावण्णाइ। कई रूपों में छंद की सुविधा के लिए क्रिया परिवर्तन स्पष्ट परिलक्षित होता है। यहाँ ह्रस्व स्वर का दीर्घीकरण तथा दीर्घ स्वर का ह्रस्वीकरण पाया जाता है। उदा० दहा (दह का परिवर्तित रूप), एग्गाराहा (एग्गारह का परिवर्तित रूप), छब्बीसा ( छब्बीस का परिवर्तित रूप )। 'दहचारि', 'दहपंच', 'दहसत्त', 'दहाअट्ठ' 'णवदह' क्रमशः १४, १५, १७, १८ तथा १९ के वैकल्पिक रूपों का संकेत करते हैं।

## धातु क्रियापद तथा गण

§ १०१. प्रा० भा० आ० के कई धातु प्रा० पैं० की पुरानी पश्चिमी हिन्दी ने अपनाये हैं, किन्तु यहाँ आकर क्रियापदों की रचना में अपूर्व परिवर्तन दिखाई पड़ता है। हम देखते हैं कि प्रा० भा० आ० में धातु १० गणों में विभक्त थे, जिनमें द्वितीय गण ( अदादि गण ) को छोड़ कर—जिसमें केवल धातु रूप के साथ तिङ् विभक्तियाँ जुड़ती थी—अन्य सभी गणों में कोई न कोई विकरण धातु तथा तिङ् विभक्ति के बीच में जुड़ता था। म० भा० आ में आकर प्रा० भा० आ० का गण-विधान समाप्त हो गया, तथा सभी धातुओं में प्रायः अ-विकरण वाले भ्वादि गण ( प्रथम गण ) के धातुओं की तरह रचना होने लगी। इस प्रकार अ-विकरण वाले धातु ही म० भा० आ० के एक मात्र गण का संकेत करते हैं। म० भा० आ० में आकर एक महत्त्वपूर्ण बात यह भी हुई कि अकारान्त संज्ञापद अकारांत धातुओं के साथ घुलमिल गये तथा इस मिश्रण से उन्हें मजे में धातुरूप में प्रयुक्त किया जाने लगा। इस प्रकार म० भा० आ० में मूल प्रा० भा० आ० धातुओं के अतिरिक्त कई नाम धातु भी चल पड़े। इस प्रकार प्रा० पैं० की भाषा ने म० भा० आ० की ही क्रियापद-रचना को ज्यों का त्यों अपनाया है, तथा यहाँ केवल अ-विकरण वाले धातु ही पाये जाते हैं। वैसे अपवाद रूप में हमें प्रा० पैं० की पुरानी पश्चिमी हिन्दी में प्रा० भा० आ० के चुरादिगण के अवशिष्ट रूप भी मिल जाते हैं। इनमें 'ए' ( <सं० 'य' ) विकरण पाया जाता है। किन्तु ये रूप केवल छन्दोनिर्वाहार्थ प्रयुक्त हुए हैं तथा इनका प्रयोग वहाँ पाया जाता

है, जहाँ दीर्घ अक्षर की आवश्यकता है। प्रा० पैं० की भाषा में इस तरह के –ए वाले रूप निम्न हैं।

करेहु (तीन बार), कहेहि (एक बार), कहेहु (तीन बार) जाणे (दो बार = जानाति), जाणेइ (एक बार); जाणेहि (एकबार), जाणेहु (दो बार), जाणेहू (एक बार), ठवेहु (छह बार), ठावेहि (एक बार), पभणेइ (चार बार <प्रभणति), फुट्टेइ (एक बार) विआणेहु (तीन बार, < विजानीत), मुणेहु (पाँच बार), रएइ (एक बार सेतुबंध से उदाहृत प्राकृत पद्य में, <रचयति)।

संदेशरासक की अपभ्रंश में भी कुछ °ए विकरण वाले रूप मिले हैं :—करेइ, सिंचेइ (१०८), साहेइ (८२), हुवेइ (१०४), करेहि णिसुणेहु (१६)। प्रो० (अब डा०) भायाणी ने भी वहाँ इन्हें छन्दोनिर्वाहार्थ ही प्रयुक्त माना है।[1]

§ १०२. प्रा० भा० आ० में दो पद मिलते हैं :—परस्मैपद तथा आत्मनेपद। प्राकृत में ही आत्मनेपद प्रायः कम व्यवहृत होने लगा है। अपभ्रंश में आकर तो प्राकृत के रहे सहे आत्मनेपदी रूप लुप्त हो गये हैं। प्रा० पैं० की पुरानी पश्चिमी हिन्दी में आत्मनेपदी रूप भाषा की निजी विशेषता नहीं हैं। वैसे यहाँ अपवाद रूप में कतिपय आत्मनेपदी रूप देखे जाते हैं। ये आत्मनेपदी रूप छन्दोनिर्वाहार्थ प्रयुक्त हुए हैं तथा इनमें से अधिकांश प्रायः चरण के अंत में पाये जाते हैं, जहाँ किसी छंद विशेष के पादान्त में दीर्घ अक्षर की अपेक्षा होती है। प्रा० पैं० में निम्न आत्मनेपदी रूप मिलते हैं :—

सोहए (१.१५८), मोहए (१.१५८),

दीसए (१.१८६), किज्जए (१.१८६), चाहए (१.१८६), मोहए (१.१८६),

जाणए (१.१८८), दीसए (१.१८८), वरीसए (१.१८८),

जाणिए (२.१३१), लक्खए (१.१६६), पेक्खए (१.१९९),

जाणीए (२.११), लेखिए (२.१३),

जंपीए (२.८८), मुणिज्जए (२.१५८), भणिज्जए (२.१५८),

दीसए (२.१६८), वट्टए (२.१६८)।

संदेशरासक में भी प्रो० भायाणी ने 'भणे' (९५; भणामि), 'दड्डए'

---

१. Sandesarasaka ( Study ) § 61.

( ११० ), 'वडुए' ( १२० ) जैसे आत्मनेपदी रूपों का संकेत किया है, तथा उन्हें छन्दोनिर्वाहार्थ ही प्रयुक्त माना है।[1]

§ १०३. प्रा० पैं० को भाषा में हमें निम्न समापिका क्रियाएँ मिलती हैं :—

१. वर्तमान निर्देशक प्रकार ( प्रेजेंट इंडिकेटिव )।

२. आज्ञा प्रकार ( इम्पेरेटिव )।

३. भविष्यत् ( फ्यूचर )।

४. विधि प्रकार ( ओप्टेटिव )।

प्रा० पैं० की भाषा में निम्न असमापिका क्रिया रूप मिलते हैं :—

१. वर्तमानकालिक कृदंत ( प्रेजेंट पार्टिसिपिल )।

२. कर्मवाच्य भूतकालिक कृदंत ( पेसिव पास्ट पार्टिसिपिल )।

३. भविष्यत्कालिक कर्मवाच्य कृदंत ( जेरंड )।

४. पूर्वकालिक असमापिका क्रिया ( एब्सोल्यूटिव )।

५. तुमन्त रूप ( इनफिनिटिव )।

यहाँ व्यवहारतः तीन प्रकार ( मूड्स ) पाये जाते हैं :—१ निर्देशक प्रकार ( इंडिकेटिव ), २ आज्ञा प्रकार ( इम्पेरेटिव ) तथा ३ विधि प्रकार ( ओप्टेटिव )। संयोजक प्रकार ( सब्जंक्टिव मूड ) का कोई अलग से रूप नहीं है। यहाँ निर्देशक प्रकार के साथ ही 'जइ' ( <यदि ) जोड़कर संयोजक प्रकार के भाव की व्यंजना कराई जाती है। जैसे,

सेर एक्क जइ पावउँ घित्ता, मंडा बीस पकावउँ णित्ता ( १.१३० ); एका किती किज्जइ जुत्ती जइ सुज्झे ( २.१४२ )।

इस संबंध में इतना संकेत कर दिया जाय कि उक्तिव्यक्तिप्रकरण की पुरानी पूर्वी हिंदी ( पुरानी कोसली ) में विधि प्रकार के रूपों का अभाव है। वहाँ विधि प्रकार की व्यंजना कराने के लिये वर्तमान निर्देशक प्रकार के साथ निषेधवाचक 'जणि' का प्रयोग किया जाता है; जैसे 'पापु जणि करसि' ( ११।११ ), 'सत्त मार्ग्ग जणि छाटसि = छाडसि' (१०।१२)।[1]

---

१. Sandesarasaka : ( Study ) p. 31.

१. Uktivyakti (Study) § 70 (3), p. 55.

## वर्तमान निर्देशक प्रकार:—

§ १०४. पुरानी पश्चिमी हिंदी के वर्तमान रूप म० भा० भा० तथा प्रा० भा० आ० के वर्तमान निर्देशक प्रकार (वैयाकरणों के लट् लकार) से विकसित हुए हैं।

प्राकृतपैंगलम् में हमें निम्न रूप मिलते हैं:—

| | ए० व० | ब० व० |
|---|---|---|
| अन्य पुरुष | १. °अइ (करइ) | १. °अंति (कुणंति २.११२) |
| | २. °ए. (करे) | २. °ए (सहे २.७१) |
| | ३. शून्य रूप. (कर) | ३. शून्य रूप (पल १.१५६) |
| मध्यम पुरुष. | १. °सि (दमसि १.१५७). | ×. (°इहि, °हु). |
| | २. °हि (जाणहि १.११२) | |
| उत्तम पुरुष. | १. °मि, °आमि. (भणमि १.२०५) | × (आहि-°अहिँ) |
| | २. °अउ (°अउँ) (धसउ १.१०६) | (°हु) |

### (१) अन्य पुरुष ए० व०

अन्य पुरुष ए० व० में प्रा० पैं० की भाषा में तीन तिङ् विभक्ति चिह्न पाये जाते हैं। (१) °अइ म० भा० आ० का चिह्न है, जिसका विकास प्रा० भा० आ० के प्र० पु० ए० व० चिह्न °ति (भवति, भरति, पठति आदि में प्रयुक्त) से हुआ है। °अइ या °इ का यह विकास प्राकृत काल में हो गया था तथा इसकी स्थिति प्राकृत, अपभ्रंश तथा पुरानी हिंदी में अपरिवर्तित रूप में पाई जाती है। संदेशरासक (दे० भूमिका §६२), उक्तिव्यक्तिप्रकरण (दे० भूमिका § ७१), तथा वर्णरत्नाकर (दे० भूमिका § ४७) में यह इसी रूप में पाया जाता है; वैसे उक्तिव्यक्ति में शून्य या °अ वाले रूप अधिक पाये जाते हैं जिनका उल्लेख हम आगे करेंगे, वहाँ °अइ वाले रूप बहुत कम पाये जाते हैं। °अइ वाले रूप बाद तक पुरानी पश्चिमी राजस्थानी में साथ ही पुरानी अवधी में भी पाये जाते हैं। पुरानी पश्चिमी राजस्थानी के उदाहरण ये हैं :—

(१) षान भणइ कुणि कारण आव्या, कहउ तुम्हारउं काज (कान्हड-देप्रबन्ध १.१४४)

(२) निति काठगढ षाई करइ, राती वाहि निति उतरइ (वही २.१६२)

( ३ ) हियडा भीतर प्रिय वसइ, दाझणती डरपाहि। ( ढोला मारू रा दोहा १६० )

( ४ ) जिणि दीहे पाळउ पडइ ( वही १८१ )

पुरानी अवधी से °अइ वाले उदाहरण ये दिये जा सकते हैं :— सुख पावइ मानुस सबइ सबको होइ निबाह' ( नूर मुहम्मद ) ताको सरन ताकि जो आवइ (वही), बहइ न हाथु दहइ रिस छाती (तुलसी)।

डा० सक्सेना ने बताया है कि जायसी तथा तुलसी में °अइ वाले रूप कम मिलते हैं, जबकि इसके प्राणता-वाले ( एस्पिरेटेड ) °अहि वाले रूप अधिक। नूरमुहम्मद में केवल °अइ वाले रूप ही मिलते हैं।[1]

प्रा० पैं० में इसके अनेकों उदाहरण हैं, कुछ निम्न हैं :—

भणइ (१.६४), चलइ (१.६६), कहइ (१.१०२), होइ (१.१०५), रहइ (१.१११), बढइ (१.१२०), कुणइ (१.१३४), भमइ (१.१३५), वहइ (१.१३५), हणइ (१.१३५), पलइ (१.१४४), पीडइ (१.१४४), संतासइ (१.१४४), छोलइ (१.१५८), लोट्टइ (१.१८०), पिट्टइ (१.१८०), लुलइ ( १.१९० ), टुट्टइ ( १.१६० ).

( २ ) °ए वाले रूपों का विकास °अइ वाले रूपों से ही हुआ है :- °ए<°अइ<°ति। °ए वाले रूपों का संकेत तगारे ने अपभ्रंश में किया है। ( दे० तगारे § १३६ पृ० २८५ ) प्रा० पैं० में इसके उदाहरण निम्न हैं :—

आवे ( २.३८ ), चलावे ( २.३८ ), णच्चे ( २.८१ ), जंपे ( २.८८, २.११४ ), करे ( १.१६० ),

( ३ ) शून्य रूप; इसकी उत्पति के विषय में दो मत हैं :—प्रथम मत के अनुसार इसे शुद्ध धातु रूप ( स्टेम फोर्म ) माना जा सकता है, द्वितीय मत के अनुसार इसका विकास °ति>°अइ°>°अ के क्रम से मानना होगा। डा० चाटुर्ज्या द्वितीय मत के पक्ष में हैं। उक्तिव्यक्ति प्रकरण के वर्तमान प्र० पु० ए० व० रूप 'कर' की उत्पत्ति वे यों मानते हैं:—

प्रा० भा० आ० करोति, *करति>म० भा० आ० करइ>पुरानी कोसली करइ ( जो कम पाया जाता है ), कर.

प्रा० पैं० में ये °अ या शून्य वाले रूप बहुत मिलते हैं, कुछ ये हैं :— पसर ( १.७६ ), हो ( १.८१, ९४ ), भण ( १.१०८ ), देक्ख (१.१०८);

---

१. Saksena : Evolution of Awadhi § 301, p. 257

२. Utkivyakti: ( Study ) § 71, p. 57.

णव ( १.११९ ), बुज्झ (१.१२६), फुल्ल (१.१३५), वह (२.५०) दह (२.४०), हण (२.४०), बरस (१.१६६), कर (२.१४८),

इनके अतिरिक्त एक उदाहरण °उ वाला भी मिलता है :—कहु ( १.१५६ ) <कथयति। इस °उ का सम्बन्ध कर्ता कारक ए० व० के सुप् प्रत्यय °उ से मजे से जोड़ा जा सकता है, यह चिह्न मध्य अवधी में भी है।

(२) अन्य पुरुष ब० व०

अन्य पुरुष ब० व० में प्रा० पैं० में °अन्ति, °ए, तथा शून्य रूप मिलते हैं। इनमें °ए तथा शून्य रूपों की उत्पत्ति अन्य पुरुष ए० व० के रूपों से भी मानी जा सकती है, जिनका प्रयोग ब० व० में भी होने लगा है। °अन्त वाले रूप प्रा० भा० आ० °अंति ( भा० भा० यू० *एन्ति, *ओन्ति ) से सम्बद्ध हैं। संदेशरासक में भी प्राकृत °अंति वाले रूपों के साथ साथ अन्य पु० ब० व० में °अइ वाले रूप भी मिलते हैं, वैसे इनका अनुपात २४ : १० है। उक्तिव्यक्तिप्रकरण में दोनों तरह के रूप नहीं मिलते, वहाँ इसका तिङ् चिह्न °ति ( करति ) है। इस °ति का विकास डा० चाटुर्ज्या ने प्रा० भा० आ० °अन्ति से माना है। प्रा० भा० आ० कुर्वन्ति, *करन्ति >म० भा० आ० करंति ( प्रा० पैं० में यह रूप है ) > *करँति > पुरानी कोसली करति।[1] वर्णरत्नाकर की पुरानी मैथिली का चिह्न सर्वथा भिन्न है। यह–'थि' ( अछथि, छथि, होँथि, होथि ) है; इसका सम्बन्ध उक्तिव्यक्ति के 'ति' से जोड़ा जा सकता है, पर प्राणतांश (एस्पिरेशन) एक समस्या है। डा० चाटुर्ज्या ने प्रश्न किया है कि क्या इसका कारण स्वार्थे अव्यय 'हि' तो नहीं है, जो अवधारण के लिए प्रयुक्त होता है ?[2]

पुरानी पश्चिमी राजस्थानी में इसमें °हि, °अह प्रत्यय पाये जाते हैं, जो ए० व० ब० व० में समान रूप से प्रयुक्त होते हैं :—जाहि, खाहि, डरपाहि (ढोला मारू रा दोहा)। पुरानी अवधी में इसके सानुनासिक रूप मिलते हैं। वहाँ ए० व० तथा ब० व० के रूपों में यह भेद है कि ए० व० में अननुनासिक रूप होते हैं, ब० व० में सानुनासिक— °अइ, °अहि ( साथ ही °उ ) ( ए० ब० ), °अहिँ, °अइँ ( ब० व० )।

१. Uktivyakti : ( Study ) § 71.

२. Varnaratnakara : (Intro.) § 46, p. 54.

इनमें जायसी में केवल °हिँ वाले रूप मिलते हैं, तुलसी में °हिँ वाले रूप अधिक पाये जाते हैं, °इँ वाले कम; नूरमुहम्मद में °इँ वाले रूप अधिक हैं।

कीन्हेसि पंखि उडहिँ जहँ चहहिँ ( जायसी ) :

बसहिँ नगर सुंदर नर नारी ( तुलसी ) :

मन कुपंथु पगु धरइँ न काउ (तुलसी ):

एक दिस बाँधे तुरइ बिराजइँ ( नूर मुहम्मद ):

ब० व० में 'हिँ' वाले रूपों का विकास '-इ' के रूप में भी हो गया है, जहाँ ए० व० तथा ब० व० रूपों का कोई भेद नहीं रहा है। ( दे० अनुशीलन § ५५ ) प्रा० पैं० में इनके विकसित रूप 'हिँ > -इ > ( अ ) इ > ए विभक्ति चिह्न वाले ब० व० रूपों में देखे जा सकते हैं।

प्रा० पैं० की भाषा से अन्य पु० ब० व० के विभिन्न उदाहरण ये हैं :—

( १ ) -न्ति, होंति ( १.१३ तथा अनेकशः ), पआसंति ( १.५२ ), वंदंति ( १.६९ ), कुणंति ( २.११० ), रुंधंति ( १.६६ ), पढंति (२.१५०), चिट्ठंति (२.१२१), घोलंति (१.१८९), थक्कंति (२.१३२)।

( २ ) -ए।

गज्जे ( २.१८१ <गर्जन्ति ), सद्दे ( २.१८१ <शब्दायन्ते ), फुल्ले ( २.१८३ ), खाए ( २.१८३ ), सोहे ( २.१८२ <शोभन्ते )।

## ( ३ ) मध्यम पुरुष ए० व०

प्रा० भा० आ० में वर्तमान के म० पु० ए० व० का प्रत्यय °सि ( करोषि, पठसि, भवसि ) था। म० भा० आ० में यह अपरिवर्तित रहा है। किंतु अपभ्रंश में °सि के साथ °हि वाले रूप भी मिलते हैं। पिशेल ने 'ग्रामातीक देर प्राकृत स्प्राखेन' में हेमचंद्र से निम्न रूपों को उद्धृत किया है :—मरहि=*मरसि=म्रियसे; रुअहि=वैदिक, रुवसि=रोदिषि, लहहि=लभसे, विसूरहि=खिद्यसे, णीसरहि=निःसरसि' ( हेम० ८.४.३६८, ३८३, १.४२२, २.४३१.४ )।[1] डा० टगारे ने बताया है कि पूर्वी अपभ्रंश में केवल °सि वाले रूप ही मिलते हैं,

१. Pischel § 455, p. 322.

जब कि दक्षिणी अपभ्रंश ( स्वयंभू तथा पुष्पदंत की भाषा ) में °हि वाले रूप अधिक हैं; यहाँ °सि तथा °हि रूपों में २ : २५ का अनुपात है, किंतु बाद में संस्कृत प्रभाव के कारण पुरानी मराठी में '°सि' चिह्न वाले रूप प्रमुख हो गये हैं।[1] इन °हि वाले रूपों का विकास प्रो० ज्यूल ब्लाख ने आज्ञा म० पु० ए० व० के '*धि' से जोड़ा है।[2] किंतु आगे जाकर जहाँ साहित्यिक भाषा में °सि, °हि वाले रूप बचे खुचे रह गये हैं, कथ्य भाषा में ये लुप्त हो गये हैं। उक्तिव्यक्ति में °सि ( करसि ) वाले रूप मिलते हैं, ( दे० भूमिका पृ० ५७ ) तथा इनका अस्तित्व पुरानी अवधी में भी है।[3] पुरानी राजस्थानी में इसके रूप °अइ वाले ही मिलते हैं तथा आधुनिक राजस्थानी में भी इसी का विकसित रूप मिलता है। प्रा० पैं० में म० पु० ए० व० के वर्तमानकालिक रूप निम्न हैं :—

घल्लसि ( १.७ ), कीलसि ( १.७ ).
जाणहि ( १.१३२ <जानासि ).
खाहि ( २.१२० <खादसि ).
चाहसि ( १.१६९ ).

## ( ४ ) मध्यम पुरुष ब० व०

प्राकृत में आकर यहाँ °ह तिङ् चिह्न पाया जाता है, जो प्रा० भा० आ० °थ ( पठथ, भवथ ) से विकसित हुआ है। अप० में इसमें °अहँ, °अह, °अहु तिङ् चिह्न पाये जाते हैं,[4] जिनका संबंध ब्लाख तथा ग्रे वर्तमानकालिक म० पु० ब० व० *थस् ( उत्तम पुरुष ब० व० -मस् के सादृश्य पर ) से जोड़ते हैं, केवल 'थ' से नहीं, जिससे उत्पन्न प्राकृत °ह का संकेत हम अभी कर चुके हैं। साथ ही हम देखते हैं कि अप० में वर्तमान तथा आज्ञा के म० पु० ब० व० के रूप परस्पर घुलमिल गये हैं, क्योंकि दोनों स्थानों में °अहु, °अह वाले रूप पाये जाते हैं। इसी °अह, °अहु से आज्ञा के हि०

---

१. Tagare § 136, p. 288.
२. L'Indo-Aryen p. 247.
३. Evolution of Awadhi § 391, p. 255.
४. Tagare § 136, p. 289.

°ओ ( करो ), गुज० राज० °ओ ( करो ), ब्रज० °उ (करु) की उत्पत्ति मानी जा सकती है।

प्रा० पैं० में इसके उदाहरण नहीं मिलते। इनके आज्ञा व० व० वाले रूप अनेक मिलते हैं, जिनका संकेत यथावसर किया जायगा।

### ( ५ ) उत्तम पु० ए० व०

प्राकृत में इसके °अमि, °आमि रूप मिलते हैं, जो प्रा० भा० आ० °मि ( °आमि ) से संबद्ध हैं। ( दे० पिशेल § ४५४ ) अपभ्रंश में °अउँ, °अउ रूप मिलते हैं :—कड्ढउँ ( हेम० ४.३८५ ) <कर्षामि, किज्जउँ ( हेम० ४.३८५ ), जाणउँ ( ४.३९१ ) <जानामि, जोइज्जउँ ( ४.३५६ ) <विलोक्ये, पावउँ ( पिंगल १.१०४ ) <प्राप्नोमि ( दे० पिशेल पृ० ३२२ )। इस °अउँ (°अउ इसी का वैकल्पिक अननुनासिक रूप है ) का विकास डा० चाटुर्ज्या ने इस क्रम से माना है :—

प्रा० भा० आ० °आमि > म० भा० आ० °आमि– अमि >परवर्ती म० भा० आ० या अपभ्रंश *°अविँ > *अउँइ > अउँ।

'करउँ' की व्युत्पत्ति का संकेत डा० चाटुर्ज्या ने यों किया है :—

प्रा० भा० आ० करोमि, *करामि > म० भा० आ० करामि-करमि > परवर्ती म० भा० आ० *करविँ > *करउँइ > करउँ ( दे० उक्तिव्यक्ति की भूमिका पृ० ५७ )।

इन दोनों रूपों में °मि वाले रूप प्राकृतीकरण हैं, °उँ-°उ वाले रूप अपभ्रंश के निजी रूप हैं। संदेशरासक में इन दोनों रूपों का अनुपात ३ : २३ है, इससे स्पष्ट है कि वहाँ °उँ-°उ वाले रूपों का ही बाहुल्य है।[1] उक्तिव्यक्तिप्रकरण में 'करउँ' जैसे °उँ वाले रूप ही मिलते हैं।[2] यह इस बात को सिद्ध करता है, कि १२ वीं शती में °मि वाले रूप कथ्य भाषा की विशेषता नहीं रहे थे। इससे यह भी पुष्ट होता है कि प्रा० पैं० में भी इनका अस्तित्व प्राकृतीकरण का प्रभाव है।

अपभ्रंश के °अउँ -°अउ का ही विकास प्रायः न० भा० आ० भाषाओं के वर्तमान उत्तम पुरुष ए० व० के तिङ् चिह्न के रूप में हुआ है। प्राचीन पश्चिमी राजस्थानी में इसके °ऊँ, तथा °वूँ ( °ऊँ का

---

१. Sandesarasaka : (Study ) § 62.

२. Uktivyakti : ( Study ) § 71, p. 56.

सश्रुतिक रूप ) रूप पाये जाते हैं। संभवतः यह भेद वैभाषिक है। कान्हडदेप्रबंध की लिपि-शैली में इसके °वूँ, °अवूँ (मूँ) रूप भी मिलते हैं :—

(१) सरस बंध प्राकृत कवँू घउ मुझ निर्मल मत्ति। (कान्हडदेप्रबंध, १.१)

(२) वासुदेव घुरि वोनवँू जिम पामूँ मन रंग। (कान्हडदे-प्रबन्ध, १.३)

(३) हम्मीररायनी परि आदरूँ नाम अम्हारउं ऊपरि करउं॥ (वही, ३.१७५)

ढोला मारू रा दोहा में °ऊँ वाले रूप मिलते हैं, जो इसी रूप में कथ्य राजस्थानी की सभी भाषाओं में पाये जाते हैं :—

(१) सूती मंदिर खास, जाणूँ ढोलइ जागवी। (ढोला, ५०७).

(२) जद जागूँ तद एकली, जब सोऊँ तब बेल। (वही, ५१०).

(३) बाबा, बाळूँ देसड़उ, जिहाँ डूँगर नहिँ कोइ। (वही, ३८६).

ब्रज तथा अवधी में भी इसके °अउँ रूप मिलते हैं। अवधी में ओँ <°अउँ रूप भी पाये जाते हैं, जिसके कुछ रूप नूर मुहम्मद में में मिलते हैं।

तातेँ मइ तोहि बरजउँ राजा; आजु सठहि हठि मारउँ ओही (तुलसी)।

'बरनोँ राजा की फुळवारी' (नूर मुहम्मद). (दे० सक्सेना § ३०१, पृ० २५४–५५).

खड़ी बोली के वर्तमान–आज्ञा के उत्तम पुरुष ए० व० रूपों का विकास इसी से हुआ है :—'मैं चलूँ' (पू० राज० मूँ चालूँ, प० राज० हूँ चालूँ)।

प्राकृतपैंगलम् की पश्चिमी हिन्दी में वर्तमान उत्तम पुरुष ए० व० के निम्न रूप हैं :—

(१) °मि वाले रूप :—पेक्खामि (१.६९), भणमि (१.२०५).

(२) °उँ –उ वाले रूप :—विंधउ (१.१०६), धसउ (१.१०६), चहुउ (१.१०६), भमउ (१.१०६), झल्लउ (१.१०६), अप्फालउ (१.१०६), जलउ (१.१०६), चलउ (१.१०६), पावउँ (१.१३०),

पकावउँ ( १.१३० ), वारिहउ ( १.१३५ ), जिवउ ( २.६३ ), तजउ ( २.६३ ), परिपूजउ ( २.१५५ ).

एक स्थान पर संस्कृत का शुद्ध रूप 'वंदे' ( १.८२ ) ( मैं वंदना करता हूँ ) भी मिलता है, जो प्रा० पैं० की पुरानी हिन्दी की निजी विशेषता नहीं माना जा सकता।

( ६ ) उत्तम पुरुष ब० व०

प्राकृत में इसका तिङ् विभक्ति चिह्न °मो (<प्रा० भा० आ० °मः < आ० भा० यू० *मेस्–*मोस्) है, जिसका पद्य में '°मु' तथा °म रूप भी मिलता है। ( दे० पिशेल § ४५५, पृ० ३२२ ) अपभ्रंश में इसका °हुं' रूप मिलता है :—वट्टहुं (=*वर्तामः= वर्तामहे )। इस °हुँ (°अहुं ) की उत्पत्ति के विषय में विद्वानों में बड़ा मतभेद हैं। होर्नली के मतानुसार °अहुं वस्तुतः °अउँ <प्रा० अमु का सप्राण रूप है, जहाँ इसे उत्तम पुरुष ए० व० के °अउँ से भिन्न रखने के लिए –ह जोड़ दिया गया है; साथ ही यह अन्य पुरुष °अहिँ के सादृश्य का भी प्रभाव है। ( होर्नलीः कम्पेरेटिव ग्रामर आव् गौडियन लेंग्वेजेज § ४९७ ) कावेल ने अपभ्रंश में °अम्हो– °अम्ह ( हसम्हो, हसम्ह ) को उत्तम पु० ब० व० के वैकल्पिक रूप माना है, तथा °अहुं में –ह– इसीका प्रभाव जान पड़ता है। पिशेल ने उत्तम पुरुष ब० व० हुं को समस्या माना है, उसने इसका संबंध अपादान कारक ब० व० चिह्न °हुं से जोड़ा है।[१]

डा० चाटुर्ज्या ने इसे °अउँ तथा म० पु० ब० व० *अह् का सम्मिश्रण माना है। उन्होंने इसे यों स्पष्ट किया है :—कुर्मः> *करामः >*करउँ (उत्तम पु० ब० व०) तथा म० पु० ब० व० *करथ > करह, के एक दूसरे से परस्पर प्रभावित होने से *करउँ+करह से दोनों में 'करहु' रूप हो गया, जो म० पु० ब० व० तथा उत्तम ब० व० में एक सा है। मध्यम पुरुष ब० व० में वास्तविक रूप *करह होना चाहिए था, जब कि उत्तम पुरुष ब० व० में *करउँ।[२]

टगारे ने उत्तम पुरुष ब० व० °अहुं की व्युत्पत्ति के विषय में

---

१. Pischel § 455, p. 323.
२. Uktivyakti : ( Study ) § 71, p. 57.

नवीन मत दिया है। हम देखते हैं कि अप० पदरचना में स्वर + स्म + स्वर = स्वर + ह + सानुनासिक स्वर। इसके उदाहरण हम, तस्मात् > तहाँ, तस्मिन् > तहिँ के रूप में देख सकते हैं। इस तरह °अहुँ का संबंध उत्तम पुरुष वाचक सर्वनाम के कर्ता ब० व० रूप 'अस्मक' (प्रा० भा० आ० रूप) से जोड़ा जा सकता है। पालि में हमें वत्ते-याम्हे- वत्तेयम्हे <वत्तेय् अम्हेआ, वत्तेय् अम्हेअ, रूप मिलते हैं। इसी से °हु का विकास जोड़ा जा सकता है। °अहुँ का अनुनासिक तत्त्व उत्तम पुरुष ए० व० °अउँ का प्रभाव है। डा० टगारे ने डा० चाटुर्ज्या की स्थापना का भी संकेत किया है कि यह भी संभव है कि '–ह्' वाला तत्त्व मध्यम पु० ब० व० रूपों का प्रभाव हो।[1]

पुरानी तथा नव्य राजस्थानी में इसके °आँ रूप मिलते हैं :— संदेसउ हन पाठवइ, जीवाँ किसइ अधारि (ढोला १२८)। हिन्दी में वर्तमान इच्छार्थक में उत्तम पु० ब० व० में °एँ (हि० चलें) रूप पाये जाते हैं। इनकी व्युत्पत्ति संदिग्ध हैं। (दे० डा० तिवारी: हिन्दी भाषा का उद्गम पृ० ४९८) मेरी समझ में इनका विकास प्रथम पु० ब० व० चलहिँ > चलइँ > चलें के क्रम से मानना होगा।

प्राकृतपैंगलम् में उत्तम पु० ब० व० के ये रूप हैं, जो प्राकृत रूप हैं :—पिआमो (२.११५), वजामो (२.११५) रमामो (१.११५),

प्रा० पैं० में वर्तमान के लिए वर्तमानकालिक कृदंत रूपों का प्रयोग भी धड़ल्ले से पाया जाता है, जहाँ सहायक क्रिया का आक्षेप कर लिया जाता है। इनके लिए दे० § ११२।

खड़ी बोली हिंदी में घटमान वर्तमान के रूप इसी शतृ प्रत्यय वाले रूपों के साथ सहायक क्रिया जोड़ कर बनाये जाते हैं, जो प्रा० पैं० वाले वर्तमानकालिक क्रिया रूपों का ही विकास है :—हि० मैं खाता हूँ, वह खाती है, वे (हम) खाते हैं, तुम खाते हो', आदि जिनका विकास 'खादन् अस्मि, खादन्ती अस्ति, खादन्तः सन्ति (स्मः), खादन्तः स्थ' से माना जायगा। दक्खिनी हिंदी में भी ये शतृ वाले रूप ही वर्तमानकालिक क्रिया के रूप में मिलते हैं, जहाँ कभी सहायक क्रिया का प्रयोग नहीं भी होता, वह आक्षिप्त होती है :— 'होता सब खुदा भाता। देख्या जाता। दो दिल एक होतें।'

---

१. Tagare § 136, p. 290.

दक्खिनी हिंदी के स्त्रीलिंग ब० व० रूप में हिन्दी ( राज० ) की तरह 'ती' न होकर 'त्याँ' होता है।

'असील औरतां अपने मरद बगैर दूसरे कों अपना हुस्न देखलाना गुनाह कर जान्त्याँ हैं, अपने मरद को हर दो जहाँ में अपना दीन व ईमान कर पहचान्त्याँ हैं।'[1]

राजस्थानी, ब्रजभाषा, कन्नौजी तथा बुन्देली में ये शतृ वाले रूप वर्तमानकालिक समापिका क्रिया के रूप में प्रयुक्त नहीं होते। वहाँ वर्तमानकालिक क्रिया रूपों का विकास सीधे म० भा० आ० तिङन्त रूपों से हुआ है :—

मारूँ ( राज० ), मारूँ–मारौं ( ब्रज० ), मारूँ–मारों (कन्नौजी), मारू ( बुन्देली ), किन्तु खड़ी बोली हि०—मारता हूँ।

निश्चित वर्तमान ( डेफिनिट प्रेजेंट ) का बोध कराने के लिए राजस्थानी तथा ब्रजभाषा दोनों में ही उक्त संभाव्य वर्तमान रूपों के साथ सहायक क्रिया भी प्रयुक्त होती है।

पश्चिमी राज० मारूँ हूँ; पूरबी राज० मारूँ छूँ, ब्रज मारौं हौं। इनका संबंध प्रा० भा० आ० '*मारयामि भवामि' से जोड़ना पड़ेगा। इससे स्पष्ट है कि इस दृष्टि से कि जहाँ खड़ी बोली वर्तमानकालिक कृदंतों की बोली है, वहाँ राज०, ब्रज०, कन्नौजी, बुन्देली वर्तमान-कालिक तिङन्तों की बोलियाँ हैं। प्रा० पैं० की भाषा में हमें दोनों तरह के रूप मिलते हैं। हाँ, राज० ब्रज आदि के निश्चित वर्तमान के समानान्तर '*मारउँ हउँ' जैसे रूप प्रा० पैं० में नहीं मिलेंगे।

## आज्ञा प्रकार ( इम्पेरेटिव मूड )

§ १०५. प्राकृतपैंगलम् में इसके निम्न रूप मिलते हैं :—

| | ए० व० | ब० व० |
|---|---|---|
| प्रथम पुरुष | १. °उ ( करउ ) | १. °न्तु ( करन्तु ) |
| | २. °ए ( करे ) | |
| | ३. °ओ ( करो ) | |
| | ४. शून्य रूप (कर) | |
| मध्यम पुरुष | १. °हि ( करहि ) | १. ह ( करह ) |

---

१. सक्सेना: दक्खिनी हिंदी पृ० ४८.

२. °सु (करसु) २. हु (करहु)
३. °उ (करु)
४. °ओ (करो)
५. °इ (करि)
६. शून्य (कर)

उत्तम पुरुष × ×

प्राकृतपैंगलम् में आज्ञा उत्तम पुरुष ए० व० ब० व० के रूप नहीं मिलते।

**प्रथम पुरुष ए० व०**

(१) °उ का विकास प्रा० भा० आ० आज्ञा प्र० पु० ए० व० °तु से हुआ है :—करोतु, *करतु > म० भा० आ० करउ। यह °उ प्राकृत तथा अपभ्रंश में भी पाया जाता है। (दे० पिशेल § ४६९, टगारे § १३८) शौरसेनी तथा मागधी में यह °तु, °दु हो गया है :—पसीददु < प्रसीदतु (शाकुन्तल)। संदेशरासक तथा उक्तिव्यक्ति दोनों में केवल °उ (°अउ) वाले रूप ही मिलते हैं। (दे० संदेशरासक § ६३, उक्तिव्यक्ति ७४).

(२) °ए वाले रूपों का विकास वर्तमान निर्देशात्मक प्र० पु० ए० व० के रूपों से हुआ है। हिन्दी में यही रूप पाये जाते हैं :—चलति > चलइ > चले। यह रूप हिन्दी में वर्तमान इच्छात्मक तथा आज्ञा दोनों प्रकार के क्रियापदों में पाया जाता है।[1]

(३) °ओ वाले रूप हिन्दी में मध्यम पुरुष ब० व० के रूप हैं, जिनकी व्युत्पत्ति डा० तिवारी ने चलथ > चलह, चलहु, > चलउ > चलो के क्रम से मानी है। यहाँ इसका सम्बन्ध मध्यम पुरुष वाले रूपों से न होकर प्र० पु० ए० व० के 'चलतु > चलउ > चलो से है। हिन्दी में ये रूप प्र० पु० ए० व० में नहीं पाये जाते।

(४) शून्य रूप :—इसका विकास भी वर्तमान के रूपों से, चलति > चलइ > चल (ति > अइ > °अ) के क्रम से माना जाता है; अथवा यह आज्ञा म० पु० ए० व० रूपों का प्रभाव हो सकता है।

---

१. डा० उदयनारायण तिवारी : हिन्दी भाषा का उद्गम और विकास § ३८२, पृ० ४६४.

इनके उदाहरण ये हैं :—

रक्खउ ( १.१०१ ), देऊ ( =देउ २.४ ), होउ ( २.६९ ), पाउ ( २.७७ ), वितरउ ( २.१३८ ), थक्कउ ( २.१४९ ), जाणे ( २.२७ ) रक्खे ( २.१२ ), रक्खो ( २.२ ), संहारो ( २.४२ ), हर ( १.१११ ), वितर ( १.१११ ), दे ( १.११६ ) कर ( २.१५ ) ।

**प्रथम पुरुष ब० व०**

म० भा० आ० में इसका विभक्तिचिह्न °अन्तु <प्रा० भा० आ० 'अंतु (पठन्तु, भवन्तु) है। ( दे० पिशेल § ४७१, पृ० ३३४; टगारे § १३८ ) अपभ्रंश में इसका °हिँ रूप भी मिलता है, लेहिँ ( हेम० ४.३८७ ) । प्रा० पैं० में °न्तु वाले रूप मिलते हैं ।

उदाहरण :—थक्कंतु ( २.१३२ ), जुज्झंतु, ( २.१३२ ) ।

**मध्यम पुरुष ए० व०**

( १ ) °हि, इसकी उत्पत्ति प्रा० भा० आ० के विकरणहीन ( एथेमेटिक ) धातु के आज्ञा मध्यम पु० ए० व० तिङ् चिह्न -धि ( जुहुधि, अद्धि, कृधि ) से मानी जाती है ।[1]

( २ ) °सु, इसकी उत्पत्ति प्रा० भा० आ० के आत्मनेपदी आज्ञा म० पु० ए० व० 'स्व' ( ष्व ) से है । पिशेल के अनुसार यही 'स्व' > सु हो गया है । ( पिशेल § ४६७ ) इसका विकास स्व >स्सु ( पालि रूप ) > सु के क्रम से हुआ है ।

( ३ ) °उ इसका सम्बन्ध भी 'स्व' से ही जोड़ा जाता है । डा० चाटुर्ज्या ने उक्तिव्यक्ति की भाषा के °उ ( मध्यम पु० ए० व० आज्ञा ) की व्युत्पत्ति यों मानी है । प्रा० भा० आ० 'कुरुष्व' > म० भा० आ० करस्सु> *करहु >करु ।[2]

( ४ ) °ओ को उक्त °उ ( ३ ) का ही विकसित रूप मानना होगा, करहु > करउ >करो ।

( ५ ) °इ वाले रूप प्रा० पैं० में एक आध मिलते हैं । इनको °हि ( १ ) वाले रूपों से विकसित माना जा सकता है ।

प्रा० भा० आ० धि >अपभ्रंश-अवहट्ठ °हि >°इ ( ठीक उसी तरह जैसे 'करहु' से 'करु' का विकास हुआ है ) ।

---

१. Tagare § 138, p. 297.

२. Uktivyakti : ( Study ) § 74, p. 59.

(६) शून्यरूप :—इनका विकास प्रा० भा० आ० °अ–(√पठ्–पठ, √भू, भव) से माना जाता है। प्राकृतकाल में धातु के अदन्त होने के कारण यहाँ यह °अ > ० हो गया (√कर+०=कर, √पढ+०=पढ, √हो+०=हो)। अपभ्रंश तथा न० भा० आ० में भी ये रूप सुरक्षित हैं। न० भा० आ० चल < म० भा० आ० चल < प्रा० भा० आ० चल।

इनके उदाहरण निम्न है :—

कुणेहि (१.६२), जाहि (१.१५७), कहेहि (१.१०३), भणहि (२.५६) करहि (२.१६०), सुणहि (२.१९३), देहि (१.९), लेहि (१.५), पेक्खहि (१.६७), मुंचहि (१.७१), जाहि (१.१५७), समप्पइ (१.१३२), लेक्खउ (१.१२९), भणु (१.१४२), ठउ (२.४७), पाउ (२.१४), सुमरु (१.१५८), भणउ (२.६०), विआरु (१.१४८), कहु (२.८१), कहू (=कहु २.९४), परिहरु (१.१६९), बुज्झउ (१.१९६), मुणो (२.१२०), विआरि (१.८१) गुणि (२.५६), थप्पि (१.१५७), पढ (१.१०८ अ), बुज्झ (१.१०६), भण (१.११२), थप्प (२.६२), हर (२.६), रक्ख (२.५१), उप्पेक्ख (२.५१) जाण (१.४६), विआण (१.९५), माण (२.७०)।

## मध्यम पु० ब० व०

°ह °हु—इनका संबंध ए० व० के रूप °स्व से ही जोड़ा जाता है, जो ब० व० के साथ भी प्रयुक्त होने लगा है। टगारे ने इसकी व्युत्पत्ति *अथु < प्रा० भा० आ० (अ) थ वर्तमान म० पु० ब० व० तथा –उ (<तु) से जोड़ी है।

कुणह (१.२०, १५६), पणमह (२.१०६) पमाणह (१.१२१ <प्रमाणयत), जाणेहु (१.१८), जाणहु (१.३६), आणहु (१.३९), मुणेहु (१.४२), लिहहु (१.४६), पुच्छहु (१.१७), थप्पहु (१.४८) लुप्पहु (१.४८)।

## भविष्यत् काल

§ १०६. म० भा० आ० में भविष्यत् के दो प्रकार के रूप मिलते हैं :—(१) स्स रूप, (२) ह रूप। (दे० पिशेल § ५२०, टगारे § १३९)। स्स का विकास प्रा० भा० आ० 'स्य' से हुआ है। °ह वाले रूपों की व्युत्पत्ति संदिग्ध है। हिंदी में भविष्यत् के रूप वर्तमान के साथ ही

'गा-गे-गी' (गतः> गअ> गा, कर्मवाच्य भूतकालिक कृदंत) को जोड़ कर बनाये जाते हैं। अतः म० भा० आ० के रूप वहाँ विकसित नहीं हुए। राजस्थानी में—स वाले रूपों का विकास पाया जाता है।

(१) पुण्यवंत प्रीति पामस्यइ, वळी वंसि गढ ताहरइ हुस्यइ (कान्हडदे० ४.१६७)।

(२) कहइ पीठि अम्हे जास्यूं आज (वही, ४.१९८)।

(३) भीभल्ल नयण सुवंक धण, भूलउ जाइसि संग (ढोला, २२९)

अवधी में भविष्यत् में एक ओर °ह वाले रूप, दूसरी ओर °ब (कर्मवाच्य भविष्यत्कालीन कृदंत 'तव्य' से विकसित) रूप मिलते हैं। °ब वाले कृदंत रूपों का भविष्यत्कालीन प्रयोग पूर्वी हिंदी की निजी विशेषता है।[1] दक्खिनी हिंदी में अवश्य गा–गे–गी वाले रूपों के साथ ही साथ थोड़े –स वाले रूप भी मिलते हैं :—निकलसूँ, लेसूँ, खुदा को इस नजर सों देखा न जासी।[2] प्राकृतपैंगलम् में भविष्यत् के रूप बहुत कम मिले हैं। ये निम्न हैं :—

जाइहि <यास्यति (१.१४४), प्र० पु० ए० व०.

आविह <आगमिष्यति (२.९१).

आवे (<आवहि <आयास्यति २.८१).

## भूतकाल

§ १०७. प्राकृत में आकर प्रा० भा० आ० के भूतकालिक तिङन्त रूप (लङ्, लुङ् तथा लिट् वाले रूप) बहुत कम रह गये हैं। पिशेल ने भूतकाल के कतिपय तिङन्त रूपों का संकेत 'ग्रामातीक देर प्राकृत स्प्राखेन' के §§ ५१५, ५१६, ५१७ में किया है। पर हम देखते हैं कि प्राकृत में ही निष्ठा वाले कृदन्त रूपों के साथ साथ सहायक क्रिया जोड़ कर भूतकाल की व्यंजना कराई जाने लगी थी। इस प्रकार प्राकृत में ही सहायक क्रिया का भूतकालिक रूप 'आसि' निष्ठा रूपों के साथ जुड़ कर एक नई शैली को जन्म दे चुका था—'तुमं खु······गदा आसि' (शौर०) (मृच्छकटिक)। अपभ्रंश में आकर निष्ठावाले रूपों का प्रयोग ही

---

१. Uktivyakti § 77

तिवारी : भोजपुरी भाषा और साहित्य §§ ५३६–३७, पृ० २७३.

२. सक्सेना : दक्खिनी हिंदी पृ० ५९.

भूतकाल में पाया जाता है, जिसके साथ √अस् या √भु के भूतकालिक रूप को या तो स्पष्टतः जोड़ा जाता था, या वह आक्षिप्त रहता था। प्रायः उसका प्रयोग न कर आक्षेप ही किया जाता था। अपभ्रंश में जहाँ कहीं 'अहेसि' < अभूत् ( सनत्कुमारचरित ४४७.८ ), णिसुणिउं < न्यश्रुण्वम् ( महापुराण २.४.१२ ), सहु < असहे, जैसे रूप मिलते हैं, वे प्राकृत का ही प्रभाव हैं।[1]

प्राकृतपैंगलम् में भूतकाल के लिए निष्ठा प्रत्यय ( या कर्मवाच्य भूतकालिक कृदंत ) का ही प्रयोग पाया जाता है। इसके उदाहरणों के लिए दे० § ११२ ।

## विधि प्रकार

§ १०८. प्राकृत काल में प्रा० भा० आ० विधि प्रकार के चिह्न 'या' का (जो वस्तुतः विधि लिङ् का चिह्न न होकर आशीर्लिङ् का चिह्न है) दुहरा विकास पाया जाता है :—ऍय्य तथा ऍज्ज। परिनिष्ठित प्राकृत तथा परिनिष्ठित अपभ्रंश में 'एज्ज' वाले रूप ही पाये जाते हैं। ( दे० पिशेल § ४५६ ) वैसे पिशेल ने' करॅय्य, ( § ४६२ ) करॅय्याम' ( § ४६३ ) जैसे 'ऍय्य' रूपों का भी संकेत अवश्य किया है, जो वैभाषिक प्रवृत्ति का संकेत करते हैं। ये 'ऍय्य–ऍज्ज' ही 'इय्य–इज्ज' के रूप में विकसित हो गये हैं, तथा अपभ्रंश में हमें–'इज्ज' वाले रूप मिलते हैं। ( दे० टगारे § १४१ ) इस संबंध में इतना संकेत कर दिया जाय कि अपभ्रंश में आकर कर्मवाच्य तथा विधि प्रकार वाले रूप इतने सदृश पाये जाते हैं कि कभी कभी उनकी भेदक रेखा का पता नहीं चल पाता। हम देखते हैं, दोनों का विकास °इज्ज पाया जाता है।

| | |
|---|---|
| कर्मवाच्य | य > ऍय्य–ऍज्ज > इय्य–इज्ज |
| विधि प्रकार | या > ऍय्य–ऍज्ज > इय्य–इज्ज |

विधि प्रकार के रूपों में प्रायः वे ही तिङ् चिह्न जुड़ते हैं, जो आज्ञा में पाये जाते हैं। अपभ्रंश में ये रूप प्रायः प्रथम तथा मध्यम पु० ए० व० के ही मिलते हैं :—

प्रथम पु० ए० व०; विरइज्जइ, संतोसिज्जइ, चंदिज्जइ.

---

१. Tagare § 140, p, 312.

संदेशरासक में °इज्जइ के स्थान पर °इज्जउ रूप मिलते हैं:—लज्जिज्जउ।[1]

मध्यम पु० ए० व०; अच्छिज्जहि, अच्छिज्जहु,

भुंजज्जसु, णिवसिज्जसु, जिणेज्जसु.

( साथ ही संदेशरासक—पढिज्जसु, कहिज्जसु )।

कुमारपालप्रतिबोध में°–इज्ज (केवल जीरो) वाले रूप भी प्र० पु० म० पु० ए० व० में पाये जाते हैं:— देज्ज, चइज्ज ( <त्यज्— ), भमिज्ज।

प्रा० पैं० की भाषा में विधि प्रकार के रूप केवल प्र० पु० म० पु० ए० व० में ही मिलते हैं:—प्रथम पुरुष ए० व० °उ रूप, म० पु० ए० व० °हु,°सु,°ओ, शून्य रूप।

प्राकृतपैंगलम् के विधि रूपों के विषय में संस्कृत टीकाकारों ने कई स्थानों पर भ्रांत दिशा का आश्रय लिया है, कुछ टीकाकार एक रूप को कर्मवाच्य से अनूदित करते हैं, दूसरे उसी रूप को आज्ञा से ( अर्थात् वे उसे विधि रूप मानने के पक्ष में हैं )। कभी कभी सभी टीकाकार ऐसे स्थल पर जहाँ विधि रूप माना जाना चाहिए कर्मवाच्य मानते हैं। विधि के कुछ उदाहरण ये हैं:—

किज्जउ (१.९८), दिज्जउ (२.१०५).

लिज्जउ (१.१३४), किज्जहु (१.१४६), दिज्जहु (१.१५३), ठविज्जसु (१.१९१), करिज्जसु (२.१३४), दिज्जसु (२.११८), मुणिज्जसु (२.११८), किज्जसु (२.११८), दिज्जो (२.३७), मुणिज्जो (२.३७), करीज (१.१७७) दीज (१.१७७) ( टीकाकारों ने ये दोनों कर्मवाच्य रूप माने हैं—<क्रियन्ते, <दीयते ), किज्जही ( =किज्जहि ) ( २.५८ ), दिज्जही (=दिज्जहि) (२.५८) (टीकाकारों ने इन्हें भी कर्मवाच्य रूप माना है, <क्रियते, <दीयंते).

हिन्दी के आदरसूचक आज्ञा मध्यम पुरुष ए० व० के रूप इसी °इज्ज' से संबद्ध हैं। हिन्दी के उदाहरण ये हैं:—दीजिए, पीजिए, लीजिए। हिन्दी में °इय्य वाले रूपों का भी विकास हुआ है (प्राकृतपैंगलं में° इय्य वाले रूप नहीं हैं) चलिए, खाइए, आइए। न० भा० आ०

---

१. Bhayani: Sandesarasaka (Study) § 65, p.37.

भाषाओं में आकर विधि वाले रूप आज्ञा प्रकार में ही मिल गये हैं। इसका संकेत हम उक्तिव्यक्तिप्रकरण की भाषा में ही पाने लगे हैं, जहाँ विधि प्रकार का कोई निजी रूप नहीं मिलता।[1]

## कर्मवाच्य रूप

§ १०९. हम अभी संकेत कर चुके हैं कि मध्यकालीन भारतीय आर्य भाषा में कर्मवाच्य का चिह्न °इय्य °इज्ज (<°एय्य, °एज्ज )< प्रा० भा० आ० 'य' है, दिज्जइ (म०, अर्धमा०, जैनमहा०, अप० ), दिज्जदि ( शौर० ), ( दे० पिशेल § ५३५ )। प्रा० पैं० में कर्मवाच्य के °इज्ज तथा °इय्य दोनों रूप मिलते हैं। संदेशरासक में °इय, °इज्ज तथा °ईय ( मेत्रि काजा, छंदोनिर्वाहार्थ ) रूपों का अनुपात ३३ : ११ : ३ है। इस प्रकार स्पष्ट है कि संदेशरासक की भाषा °इय-विभाषा का संकेत करती है, जो मुलतान की तात्कालिक विभाषा का प्रभाव माना जा सकता है, जहाँ के निवासी अद्दहमाण ( अब्दुर्रहमान ) थे। प्राकृतपैंगलम् में भी °इय ( इअ ), °इज्ज ( ईज ) दोनों रूप मिलते हैं, किंतु यहाँ °इय ( जो प्राकृतपैंगलम् के हस्तलेखों की वर्तनी में °इअ लिखा जाता है ) वाले रूप मुश्किल से आधे दर्जन हैं, जब कि शेष सभी रूप °इज्ज ( °ईज ) वाले हैं। यह तथ्य इस बात का संकेत करता है कि प्राकृतपैंगलम् की रचना °इज्ज-ईज विभाषा से प्रभावित है। डा० चाटुर्ज्या ने उक्तिव्यक्ति की भूमिका में बताया है कि आधुनिक भारतीय आर्य भाषाओं को दो वर्गों में बाँटा जा सकता है[2] :— ( १ ) -इज्ज, -ईज भाषा वर्ग, जैसे राजस्थानी; ( २ ) -ईअ, -इ भाषा वर्ग जैसे पंजाबी, पुरानी बँगला, पुरानी कोसली। इस प्रकार प्राकृतपैंगलम् के °इय ( °इअ ) रूपों को पंजाबी तथा खड़ी बोली हिंदी के प्राचीन रूप माना जा सकता है। वैसे ये °इअ वाले रूप प्रा० पैं० में बहुत कम मिलते हैं।

प्राकृतपैंगलम् से कर्मवाच्य के निम्न रूप उदाहृत किये जा सकते हैं :—°इज्ज, °ईज :—पाविज्जइ ( १.५१ ), लविज्जइ ( १.१०५ ), किज्जइ ( १.१५२, २.९३ ), लिज्जइ ( २.१६५ ), पभणिज्जइ (१.११६)

---

१. Chatterjea : Uktivyakti § 70 (3).

२. Uktivyakti : ( Study ) § 72, p. 57.

सलहिज्जइ ( १.१४६ ), मुणिज्जइ ( २.१५० ), किज्जए ( २.६८ ), भणिज्जए ( २.६८ ) ( छन्दोनिर्वाहार्थ आत्मनेपदी रूप ), ठवीजे ( २.९२ ), करीजे ( २.१०० ), कहीजे ( २.१०० ), भणीजे ( २.१०० ), धरीजे ( १.१०१ ), दिज्जे ( १.१०१ ), पाविज्जइ ( १.४१ ).

°इअ—करिअ ( २.१९२ ), करिअइ ( २.२०१ ), करिए ( १.५ ), पढिअइ ( १.१४६ )।

इनके अतिरिक्त कुछ अपवाद रूप ( irregular forms ) भी पाये जाते हैं, जो संस्कृत कर्मवाच्य रूपों से बने हैं :—दीसइ ( १.१९६ ) < दृश्यते ( दे० पिशेल § ५५१ ), जाणीए ( २.११ ) ∠ ज्ञायते ( छन्दोनिर्वाहार्थ आत्मनेपद ), लेखिए ( २.११ ) <लिख्यते ( छन्दोनिर्वाहार्थ आत्मनेपद ), जंपीए ( २.८८ ) जल्प्यते (छन्दोनिर्वाहार्थ आत्मनेपद)। साथ ही केवल कर्मवाच्य धातु रूप 'दीस' (२.३०) <दीसइ <दृश्यते का प्रयोग भी संकेतित किया जा सकता है।

### णिजंत रूप

§ ११०. प्रा० भा० आ० में णिजंत रूपों का चिह्न °आय, °अय ( पाठयति, जनयति ) तथा °आपय, °अपय ( दापयति, स्नपयति ) था।

म० भा० आ० में आकर °आय-°अय वाले चिह्न का विकास °ए तथा °आपय, °अपय वाले चिह्न का विकास °आव-°आवे ( कभी कभी °अव ) पाया जाता है। ( दे० पिशेल § ५५१ )

कारेइ<कारयति, पाढेइ<पाठयति, हासेइ<हासयति,

ठावेइ<स्थापयति, आखावेइ ( अर्धमागधी )<आख्यापयति,

णिव्वापेन्ति<निर्वापयन्ति ( वही पृ० ३७६ ).

अपभ्रंश में प्रायः ये ही रूप पाये जाते हैं। न० भा० आ० में आकर ये °आव-°आवे केवल °आव्-°आ रह गये हैं।

संदेशरासक में केवल °आव्, °अव् के रूप मिलते हैं, वैसे अपवाद रूप में 'सारसि' (स्मारयसि) रूप निम्न पंक्ति में मिलता है, जो संस्कृत का अर्धतत्सम रूप है।

सारस सरसु रसहिँ किं सारसि,
मह चिर जिण्णदुक्खु किं सारसि। (संदेशरासक १५६)

(सारस सरस शब्दों में कूजन कर (रस) रहे हैं, हे सारसि, क्या तू

१ Uktivyakti : ( Study ) § 46, p. 65.

(मुझे) अपने पुराने (जीर्ण) दुःख का स्मरण करा रही है (सारसि = स्मारयसि )।

प्रा० पैं० से णिजंत रूपों के उदाहरण निम्न हैं:—

( १ ) आव-वाले रूप :—दिखावइ ( १.३८ ) <*दृक्षापयति; चलावइ ( १.१८ ) <*चलापयति, चलावे ( २.३८ ) <* चलापयति ।

( २ ) धातु के मूलस्वर ( radical vowel ) को दीर्घ बनाकर निर्मित णिजंत रूप बहुत कम हैं। इनमें कुछ तो अर्थ की दृष्टि से प्रेरणा का भाव ही द्योतित नहीं करते, यद्यपि व्युत्पत्ति की दृष्टि से इनका संबंध प्रेरणार्थक रूपों से ही है :—

कारिज्जसु ( १.४० ) <* कारयस्व ( यह वस्तुतः विधि म० पु० ए० व० का रूप है )।

## नाम धातु

§ १११. प्रा० पैं० की भाषा में कुछ छुटपुट नाम धातु भी मिलते हैं। संस्कृत में नाम धातु में प्रायः –आय्, –आपय् को जोड़ कर क्रिया पद बनाया जाता है तथा ये धातु चुरादिगणी होते हैं। प्राकृत में नाम धातुओं का विकास या तो इन्हीं चुरादिगणी रूपों से हुआ है, या कुछ नये भी बनाये गये हैं। न० भा० आ० में नाम धातुओं का प्रयोग बहुत बढ़ चला है, किन्तु प्रा० पैं० में बहुत कम नाम धातु पाये जाते हैं।

( १ ) वेलावसि ( २.१४२., √वेलाव <*√वेलापय्– )।

( २ ) वखाणिओ (२.१०४, २.१९६ √वखाण– <*√व्याख्यानयति–*व्याख्यानयते)।

( ३ ) जणमइ ( १.१४६ √जणम <*√जन्म, जन्मयते )।

( ४ ) डुलइ ( २.१९३ √डुल– *डुलाअइ < * डोलाअइ < √दोलाय्, दोलायते )।

## वर्तमानकालिक कृदंत

§ ११२. प्रा० भा० आ० में वर्तमानकालिक कृदंत परस्मैपदी धातुओं में 'अन्त' ( शतृ ) ( <प्रा० भा० यू० *एन्त ) तथा आत्मनेपदी धातुओं में मान–आन ( शानच् ) हैं। म० भा० आ० में आत्म-

नेपद्री धातुओं के प्रायः लुप्त होने के कारण °माण ( <मान ) वाले रूप भी कम पाये जाते हैं। प्राकृत °अन् ( अन्त ) का °अंतो रूप पाया जाता है :—हसंतो, पढंतो। स्त्रीलिंग में इसके °अन्ती रूप पाये जाते हैं :—संती ( जैनमहा० ), अपावंती <अप्राप्नुवती; हुवंती, पेक्खंती, गच्छंती, भणंती।[1] प्राकृत में °माण ( पु० ), °माणा –°माणी ( स्त्री० ) वाले रूप भी मिलते हैं। पिशेल ने इनके उदाहरण प्रायः अर्धमागधी तथा जैनमहाराष्ट्री कृतियों से दिये हैं, अतः ऐसा जान पड़ता है कि या तो ये किन्हीं विभाषाओं में ही पाये जाते थे या जैन प्राकृतों के आर्ष ( आर्केक ) प्रयोगों का संकेत करते हैं। उदा०—पेहइ पेहमाणे, पासमाणे पासइ, सुणमाणे सुणइ, मुच्छमाणे मुच्छइ।[2] संलवमाणी, उवदंसेमाणी, पच्चणुभवमाणी, परिहायमाणी; महाराष्ट्री—भणमाणा, जंरमाणा, मज्जमाणाए ( <मज्जमानया )।[3] अपभ्रंश में प्रायः °अन्त वाले रूप ही मिलते हैं, °माण –माणा वाले छुटपुट रूपों को टगारे ने प्राकृतीकृत ( प्राकृताइज्ड ) माना है।[4] अल्सदोर्फ ने °इर वाले रूपों को कुमारपालप्रतिबोध में वर्तमानकालिक कृदंत रूप माना है, पर टगारे ने उन्हें वर्तमानकालिक कृदंत नहीं माना है, अपितु वे 'ताच्छील्य'–बोधक प्रत्यय के रूप हैं।[5]

संदेशरासक में पु० में इसके °अन्त ( °अंतय स्वार्थे रूप ) रूप तथा स्त्री० में °अंती रूप मिलते हैं। ( दे० भायाणी: संदेशरासक भूमिका § ६४ ) प्रा० पैं० में ये °अंत, °अंती रूप मिलते हैं। कथ्य भाषा में इसके °अत, °अती रूप भी चल पड़े होंगे जिनका विकास °अंत >°अँत > °अत, °अंती >°अँती >°अती के क्रम से माना जायगा। उक्तिव्यक्ति प्रकरण में °अंत तथा °अत दोनों तरह के रूप मिलते हैं :—'करत, पढत, पयंत ( =पचंत ) ( २० । ११), सोअन्त ( २१ । ३ ), बाढत दंत ( ३४ । १ ), न्हात ( ३६ । २४ )। ( दे० डा० चाटुर्ज्या: उक्तिव्यक्ति ( स्टडी ) § ८१ ).

---

१. Pischel § 560.
२. ibid § 561.
३. ibid § 563.
४. Tagare § 147, p. 314.
५. ibid § 147, p. 314.

प्रा० पैं० की भाषा से इनके उदाहरण निम्न हैं।

पुल्लिंग रूप :—

°अंतो ( प्राकृत रूप ) :—जग्गंतो ( १.७२ ),
°अंतउ ( अपभ्रंश कर्ता ए० व० रूप ) :—ढुक्कंतउ ( १.१५५ ), उट्ठंतउ ( १.१५५ ), हसंतउ ( २.१४६ ), चलंतउ ( १.१५६ )।
°अंत ( प्रातिपदिक रूप ) :—उल्हसंत ( १.७ ), वलंत ( १.७ ), चलंते (=चलति, अधिकरण ए० व० १.०६), फुरंता (=फुरंत <स्फुरन् १.१८ ), खेलंत ( १.१५७ ), विअसंत ( २.९२ )।

एक स्थान पर 'ए' वाला तिर्यक् रूप भी मिलता है :—होंते ( १.९१ <भवता, खड़ी बोली, होते )।

छंदोनिर्वाहार्थ दीर्घीकृत रूप :—संता (२.५६), चलंतआ (२.५६), पलंतआ ( २.५९ ), आअंता ( २.८१ )।

केवल एक स्थान पर नपुंसक रूप मिलता है, जिसे हम छन्दोनिर्वाहार्थ अनुस्वार वाला रूप समझना ज्यादा ठीक समझते हैं :—'होंतं' (=होंत <भवन् २.४१ )।

स्त्रीलिंग रूप:—

°अंती :—
जुज्झंती ( २.४२ )।

पुरानी राजस्थानी में °अंत, °अंती वाले रूप मिलते हैं; किंतु साथ ही °अत, °अती वाले रूप भी पाये जाते हैं। इससे स्पष्ट है कि कथ्य भाषा में मध्यकालीन राजस्थानी में °अत वाले रूप ही प्रचलित रह गये हैं, खड़ी बोली, ब्रज आदि में भी यही हैं। मध्यकालीन राजस्थानी के दोनों तरह के उदाहरण ये हैं :—

( १ ) काइ लवंतउ माठि करि, परदेसी प्रिउ आँणि। ( ढोला दो० १४ )।

( २ ) तौंह दिहाँरी गोरड़ी पडतउ झालइ आभ। ( वही, २८२ ).

( ३ ) पंथी हाथ सँदेसड़इ धण बिललंती देह। ( वही, १३७ ).

(४) जिणनूँ सुपनैं देखती, प्रगट भए प्रिय आइ। (वही, ५५७).

इस प्रकार स्पष्ट है कि राजस्थानी साहित्य में ये °अंत वाले प्रयोग 'आर्केक' ही हैं। इस तरह के प्रयोग कभी कभी आज भी राजस्थानी लोकगीतों में °अत वाले रूपों के साथ साथ पाये जाते हैं :—

'पाळ चढंती (उ० छुडंती) थरथर काँपूँ,
पगल्या (उ० फगल्या) चढती (उ० छुडती) धरूँ'

(राजस्थानी लोकगीत)

## कर्मवाच्य भूतकालिक कृदंत

§ ११३. प्रा० भा० आ० में इसका प्रत्यय 'त' (क्त) था, जिसका कतिपय स्थानों में 'न' वाला रूप भी मिलता है (जीर्ण, शीर्ण, भग्न आदि में)। म० भा० आ० में प्रा० भा० आ० के °त (क्त) वाले रूपों का विकास प्रायः °इअ (शौरसेनी में °इद) पाया जाता है :— दुद्धिअ <दुग्ध, हणिअ <हत, जणिद (शौर०) < जनित, इच्छिद (शौर०) < इच्छित। (दे० पिशेल § ५६५) प्रा० भा० आ० 'न' वाले निष्ठा रूपों का विकास कई प्रकार से हुआ है :—

खण्ण, खत्त (अर्धमा०, जैनमहा०), उक्खाअ, उक्खाअअ, समुक्खअ, (दे० पिशेल § ५६६)। म० भा० आ० में 'न' > ण कई स्थानों में पाया जाने लगा है :—दिण्ण (महा०), दिन्न (जैनमहा०) <*दिद्न (=दत्त)। '°क्त' वाले निष्ठा रूपों (जैसे रिक्त, मुक्त रूपों) का विकास दुहरा पाया जाता है; रित्त, मुत्त-मुक्क। पिशेल ने 'मुक्क' की व्युत्पत्ति 'मुक्त' से न मानकर *मुक्+न से मानी है।

अपभ्रंश में प्रमुख कर्मवाच्य भूतकालिक कृदंत चिह्न °इय (°इअ), °इउ ही हैं, यद्यपि प्राकृत के उक्त अन्य रूप भी पाये जाते हैं। पूरबी अपभ्रंश में कतिपय °ल वाले निष्ठा रूप भी मिलते हैं, जिनका संबंध सं० *ल से जोड़ा जाता है। डा० टगारे ने, उद्योतन की कुवलयमाला में भी, जो पश्चिमी अपभ्रंश का ग्रन्थ है, कुछ °ल रूप संकेतित किये हैं :—दिण्णले, (√दा-), गहिल्ले (√ग्रह्)। पूर्वी अपभ्रंश की की रचनाओं के °ल रूपों के उदाहरण ये हैं :—हंधेला, आइला, गेला। (दे० टगारे § १४८, पृ० ३१७) संदेशरासक में °इय, °इयउ वाले रूपों

के अतिरिक्त °ई (°इय का समाहृत रूप) वाले स्त्रीलिंग रूप भी मिलते हैं, साथ ही कतिपय उदाहरण संस्कृत निष्ठा रूपों के ध्वनिनियमों के अनुसार परिवर्तित रूपों के भी मिलते हैं।[1]

प्रा० पैं० में निम्न निष्ठा प्रत्यय मिलते हैं :—

( १ ) °इओ; यह शुद्ध प्राकृत रूप है, जो पुलिंग रूपों में मिलता है :—

पआसिओ <प्रकाशितः ( १.१४६ ), कहिओ ( १.१६ ), झंपिओ ( १.१५५ ) <झम्पितः, कंपिओ <कम्पितः ( १.१६६ ).

( २ ) °इअ वाले रूप; °इअ <°इत ( °त ) :—

थप्पिअ ( १.१२८ ), अप्पिअ ( १.१२८ ), झंपिअ ( १.९२ ), टरपरिअ ( १.१२ ), चलिअ ( १.६२ ), कंपिअ ( १.१६८ ), भासिअ ( १.१०४ ), हणिअ ( १.१७० ), वंदिअ ( १.१७० ), कहिअ (१.१७०), वुल्लिअ ( १.१३५ ), पल्लिअ ( १.१३५ ), फुलिअ (१.१६३), दलिअ ( १.१८५ ), चलिअ ( १.१८५ ), मोलिअ ( १.१८५ ), लुक्किअ ( १.१६० ), थक्किअ ( १.१६० ).

°इआ वाले रूप जिनमें कुछ ब० व० रूप है, अन्य छन्दोनिर्वाहार्थ दीर्घीकृत रूप हैं :—जिण्णिआ ( १.७७ ), झंपिआ (२.१११), मोलिआ ( २.१११ ), छोड़िआ ( २.१११ ), जाणीआ ( =जाणिअ ) (१.११२), माणीआ ( =माणिअ ) ( २.११२ ), देक्खीआ ( =देक्खिअ ) ( २.११३ ), पेक्खीआ ( =पेक्खिअ ) ( २.११३ ).

( ३ ) °इआ (स्त्रीलिंग रूप ):—

रहिआ ( १.८९ ), जाआ ( १.१५६ ) <जाता, कंपिआ (कंपिता) ( २.१६९ ), मंडिआ ( २.१६९ ) <मंडिता।

( ४ ) °ई ( स्त्रीलिंग रूप ) <°इअ <°इत ( °त ) :—

इसका केवल एक रूप 'कही' ( २.७, २.५२ ) < कहिअ < म० भा० आ० कहिआ < कथिता, मिला है। इस तरह के रूप संदेशरासक में भी मिले हैं:—'चडी, विबुद्धी, तुट्टी' (दे० संदेशरासक § ६७)।

---

१. Sandesarasaka : ( Study ) § 67.

(५) °आ (तथा इसके तिर्यक् °ए वाले रूप):—°आ वाले बहुत कम रूप प्रा० पैं० में मिले हैं:—पाआ (१.११०) < प्राप्तं, (टंकु एक्क जइ से धव पाआ (हि० पाया)। ये खड़ी बोली हिन्दी के °आ (°या) वाले निष्ठा रूपों के बीज का संकेत कर सकते हैं। दक्खिनी हिन्दी में °आ (°या) वाले निष्ठा रूप देखे जा सकते हैं:—

१. खुदा का हुआ खेल कैसा देखो।

२. काम बहोत खास किया हूँ।

३. जिसे खुदा दिया सफाई उसे आई॥

इसके तिर्यक् (°ए वाले) रूप भी प्रा० पैं० में मिलते हैं:—चले (१.१४५), पले (१.१४५)। ये °ए वाले ब० व० के तिर्यक् रूप खड़ी बोली के निष्ठा तथा भूतकालिक रूपों की खास विशेषता है। दक्खिनी हिन्दी में इनके चिह्न देखे जा सकते हैं[1]:—

साहब आस्मान जमीन ने फर्माये।
हुजूर बुलाय पान दिये और फर्माये।
क्या वली क्या नबी सिजदा किये उस ठार सभी।
उनो ने अपना नफा खींचे।

(६) °उ वाले रूप:—प्रा० पैं० में धातु के साथ °उ जोड़ कर बनाये गये निष्ठा रूप भी देखे गये हैं, इनका विकास °अउ वाले अप० निष्ठा रूपों से हुआ है। उदाहरण ये हैं:—अवअरु वसंत (१.१६३ <अवतीर्णः वसंतः), हणु (१.१८५), पाउ (१.१८८), धाइउ (१.१६३), भउ (स्त्रीलिंग <भूता २.१३४), गेण्हु (< गृहीतः २.१४७), गढु (स्त्रीलिंग < घटिता २.१५२), ढुक्कु (२.१७३), लुक्कु (२.१७३) लग्गु (२.१७३), आउ (२.२०३) <आयातः।

(७) संस्कृत रूपों से ध्वनिनियमों के आधार पर विकसित अपवाद या अनियमित (इर्रेग्युलर) रूप, दिट्ठो (१.१८७, २.३३) <दृष्टः (प्राकृत रूप), दिट्ठ, (२.१६), उक्किट्ठ (२.१९) <उत्कृष्ट, पअट्ट (२.१५९) <प्रदष्ट, दिण्णा (२.११२) <दत्ता (*दिदूना), संस्कृत से विकसित फुल्ल (१.१८७) <फुल्ल। इनके साथ ही दो

१. सक्सेना: दक्खिनी हिन्दी पृ० ५६-५७.

रूप ऐसे भी मिले हैं, जो संस्कृत से विकसित अनियमित रूप ही हैं, पर उनमें अप० के °इअ, °अउ प्रत्यय भी लगे हैं :—

दिट्ठिअ (२.९९) <दृष्टा (स्त्रीलिंग), विरुज्झउ (२.१४६) <विरुद्धः (ज्झ <द्ध)।

एक रूप नपुंसक लिंग का भी मिला है, जो संस्कृत रूप से ही विकसित है, भूअं (२.३३) <भूतं (अर्ध तत्सम रूप)।

(८) °ल वाले रूप:—°ल वाले निष्ठा रूपों का संकेत हम पूर्वी अपभ्रंश के संबंध में कर चुके हैं। ये सब रूप पूर्वी न० भा० आ० भाषाओं की खास विशेषता है, किंतु ये मराठी, गुजराती, व राजस्थानी में भी हैं। वर्णरत्नाकर में ये रूप देखे जाते हैं :—'भमर पुष्पोद्देशे चलल' (२९ बी), पथिक-जने मार्गानुसंधान कएल (३० ए), नायक पएर पखालल (७६ बी)।[1] विद्यापति में भी ये रूप मिलते हैं :—कएल माधव हमे अकाज (१ बी), सुपुरुषे पाओल सुमुखि (५ ए), रयनि गमाओलि (४० ए)।[2] यह °ल वाली प्रवृत्ति निष्ठा रूपों में मैथिली में ही नहीं, भोजपुरी में भी पाई जाती है, 'सुनाइल्, पिटाइल्, मराइल्'।[3] अवधी में जो छुटपुट °ल रूप मिलते हैं, वे वस्तुतः बिहारी से लिये गये हैं।[4] पर ल- वाले निष्ठा रूप पुरानी पश्चिमी राजस्थानी में भी मिलते हैं।

होर्नली ने इसका सम्बन्ध द>ल से जोड़ा है, किन्तु यह व्युत्पत्ति संदिग्ध है। बीम्स ने इसका सम्बन्ध स्लाव भाषा-वर्ग के भूतकालिक (preterite) °ल से माना है। किन्तु टेसीटोरी ने चार्ल्स ल्याल, भंडारकर तथा कोनो के आधार पर इसका संबन्ध प्राकृत 'ल्ल' से जोड़ा है। प्राकृत का 'ल्ल' (-इल्ल, एल्ल) वस्तुतः कृदन्त प्रत्यय न होकर तद्धित प्रत्यय है, पर इसका प्रयोग जैन महाराष्ट्री में भूतकालिक कृदन्तों में भी पाया जाता है, 'आगएल्लिआ' (आई), 'वरेल्लिया' (वर-

---

१. Varnaratnakara (Intro.) § 46 (2), § 52 (2).

२. Dr. Subhadra Jha : Vidyapati (Intro.) p. 168.

३. तिवारी : भोजपुरी भाषा और साहित्य § ६२५, पृ० २९२.

४. Saksena : Evolution of Awadhi § 299, p. 254.

णाता ) 'छड्डिल्लयं' ( छिन्न ), आणिल्लिय ( अर्धमागधी, छाया )। निष्ठा कृदन्त रूपों में -ल्ल का प्रयोग कथ्य प्राकृत की वैभाषिक विशेषता रहा है, यहीं से यह पूरबी भाषाओं में आया है तथा इसके छुटपुट बीज पुरानी राजस्थानी में भी मिल जाते हैं :—सुणिल्ला, कीधलुँ ।[1]

( ९ ) °ण्हउ वाले रूप :—इसके दो रूप मिले हैं :—दिण्हउ ( १.१२८ ), लिण्हउ ( १.१२८ )। इनका संबंध °ण <°न वाले रूपों से है, जिनके ये सप्राण ( एस्पिरेटेड ) रूप हैं, °ण्हउ=°ण्ह+उ= °ण् ( +ह ) +उ। इस तरह इसमें 'ण' तथा 'उ' दो प्रत्यय एक साथ मिलते हैं। इसका 'न्ह' ( <ण्ह ) रूप राज०, अवधी में भी मिलता है :—'सगुणी-तणा सँदेसडा कही जु दीन्हा आँणि' ( ढोला मारू रा दोहा ३४४ ), दीन्हा उतर महीप वियोगी ( नूरमुहम्मद पृ० २५ )

## भविष्यत्कालिक कर्मवाच्य कृदन्त

§ ११४. प्रा० पैं० की भाषा में भविष्यकालिक कर्मवाच्य कृदंत के केवल दो स्थल मिले हैं :—

( १ ) जाणिअव्वउ ( १.४९ ),

( २ ) सहब ( १.१६६ )।

°अव्वउ, °ब इन दोनों कृदंत प्रत्ययों का संबंध सं० तव्य> अव्व > अव्वउ> ब –व के विकास से है। पूरबी हिंदी में 'ब' का प्रयोग भविष्यत्कालिक अर्थ-द्योतन के लिये पाया जाता है। (दे० प्राकृतपैंगलम् ( १.१६६ ) की टिप्पणी पृ० १४४).

## पूर्वकालिक क्रिया ( एब्सोल्यूटिव्ज़ )

§ ११५. प्रा० भा० आ० में इसके प्रत्यय 'त्वा' ( अनुपसर्ग क्रियाओं के साथ ) तथा 'ल्यप्' ( य ) ( सोपसर्ग क्रियाओं के साथ ) थे। प्राकृत में आकर 'त्वा' का विकास °त्ता'; वंदित्ता (अर्धमा०), पिबित्ता, छड्डित्ता, ( दे० पिशेल § ५८२ ) के रूप में पाया जाता है, जो प्रायः

१. Tessitori : O. W. R. § 126 (5).

जैनमहाराष्ट्री तथा अर्धमागधी में मिलता है। अर्धमागधी में °त्ताणं प्रत्यय भी पाया जाता है, जिसकी उत्पत्ति पिशेल ने कल्पित वैदिक रूप *°त्वानं से मानी है :—भवित्ताणं, वसित्ताणं, विदित्ताणं ( दे० पिशेल § ५८३ )। अर्धमागधी में इसका वैकल्पिक रूप °तुआणं भी मिलता है :—घेत्तुआणं, भेत्तुआणं, मोत्तुआणं ( वही § ५८४ )। इसी *त्वानं से विकसित रूप महाराष्ट्री के °तूण, °ऊण तथा शौरसेनी के °दूण माने गये हैं :—घेत्तूण-घेऊण ( म० ); भोदूण, होदूण, पढिदूण ( शौ० ) आदि। वैसे संस्कृत नाटकों में शौरसेनी तथा मागधी में भी °तूण-ऊण रूप मिलते हैं ( दे० पिशेल § ५६३ ), साथ ही प्राकृत में ° इअ प्रत्यय भी जाते हैं। ( दे० पिशेल § ५६४ )

अपभ्रंश में पूर्वकालिक क्रिया में वैयाकरणों ने कई प्रत्यय माने हैं :—

१. एप्पि, एपि, -एप्पिणु,-एपिणु,-एविणु,-इवि,-अवि,-प्पि,-पि, -वि,-विणु ( दे० पिशेल § ५८८, टगारे § १५१ ) इन सबका संबंध 'त्वि,-त्वीनं से जोड़ा जाता है।

२. ° इअ ( °इय ), ° इउ, °इ—इनका संबंध 'य' ( ल्यप् ) से हैं।

संदेशरासक में °इवि ३४, °अवि २७, °एवि५, °एविणु ११, °इ २८, °इय २, °इउ १, °अप्पि १, रूप पूर्वकालिक क्रियारूपों में पाये जाते हैं। इससे स्पष्ट है कि संदेशरासक में °इवि, °अवि तथा °इ वाले रूप ही प्रमुख हैं। ( दे० भायाणीः संदेशरासक भूमिका § ६८ ) उक्तिव्यक्तिप्रकरण की पुरानी पूर्वी हिंदी ( पुरानी कोसली ) में °इ वाले रूप पाये जाते हैं :—धरि, देइ, छारि, न्हाइ, पूजि, पढि, ओलगि ( ११।१३ )। कुछ स्थानों पर यह °इ, °अ में परिवर्तित हो गया है :— 'जिण' ( ३४।६ ) <जित्वा।[1]

प्रा० पैं० की भाषा में संदेशरासक की तरह पूर्वकालिक क्रिया के अनेक रूप नहीं मिलते। वस्तुतः संदेशरासक की भाषा अपभ्रंश का पल्ला नहीं छोड़ पाई है, जब कि प्रा० पैं० की भाषा ने अपभ्रंश के कई

---

१. Uktivyakti : § 80 ( 1 ).

पूर्वकालिक रूपों को नहीं अपनाया है। यद्यपि यहाँ °इ वाले रूपों के अलावा अन्य रूप, °ऊण वाले प्राकृत रूप तथा °इअ वाले म० भा० आ० ( प्राकृतापभ्रंश ) रूप, भी मिलते हैं, किंतु प्रधानता °इ-रूपों की ही है। प्रा० पैं० के पूर्वकालिक रूप निम्न हैं :—

( १ ) °ऊण:—प्रा० पैं० में यह केवल प्राकृत गाथाओं में मिलता है। इसके दो एक उदाहरण ही हैं। °ऊण की उत्पत्ति पिशेल ने *त्वानं से मानी है ( दे० पिशेल § ५८४ )। इसके उदाहरण हैं :—

सोऊण ( १.६९ )<श्रुत्वा.

हसिऊण ( १.७१ )<हसित्वा.

( २ ) °इअ :—हम प्राकृत में इस प्रत्यय का संकेत कर चुके हैं। इसका संबंध संस्कृत °य ( °ल्यप् ) से है। प्रा० पैं० में इसके उदाहरण संख्या में दूसरे स्थान पर माने जा सकते

उदाहरण निम्न हैं :—

कप्पिअ ( १.७१ )<कल्पयित्वा , आवज्जिअ (१.१२८)<आवर्ज्य,

कट्टिअ ( १.१३४ )<कर्त्तित्वा, किअ ( २.५६ )<कृत्वा,

वज्जिअ ( १.२०७ )<वर्जित्वा.

( ३ ) °इ :—इसका विकास डा० चाटुर्ज्या ने इस क्रम से माना है:—

प्रा० भा० आ० °य>म० भा० आ० °इअ>°ई> °इ. उदा० *कार्य (=कृत्वा)>म० भा० आ० करिअ>करी>करि।[1]

प्रा० पैं० में हमें दो उदाहरण इस मध्यवर्ती स्थिति °ई के भी मिले हैं, जिनका संकेत पहले कर देना ठीक होगा :—जाणी ( २.२८ ), दई ( २.५४ )। इस तरह के °ई वाले पूर्वकालिक रूप ढोला मारू रा दोहा में भी मिलते हैं :—जागी हाथ मळेहि, बिलखी हुई, वल्लहा ( दो० ३७८ ), जहाँ 'जागी' का विकास 'जागिअ' (=जाग कर) से हुआ है।

प्रा० पैं० में के °इ रूपों के अनेक उदाहरण हैं, प्रा० पैं० में व्रजभाषा की तरह केवल °इ रूप ही मिलते हैं; खड़ी बोली हिंदी के °अ वाले रूप ( यथा बोल कर, हँस कर ) तथा पूर्वी राजस्थानी के भी °अ वाले

---

१. Uktivyakti : ( Study ) § 80.

रूप ( यथा बोल' र, हँस' र, खा' र, पी' र, जहाँ 'र' वस्तुतः 'कर' से संबद्ध न हो कर राजस्थानी समुच्चयबोधक अव्यय (अर=हि० और) का ह्रस्वीभूत रूप है :—'बोल' र जासी=बोल अर जासी, रोटी खा'र पाणी ( उ० काणी ) पीसी=रोटी खा अर पाणी पीसी ) प्रा० पैं० में नहीं मिलते हैं। इस दृष्टि से प्रा० पैं० की भाषा पुरानी ब्रजभाषा का प्रतिनिधित्व करती है।

प्रा० पैं० से ये उदाहरण निम्न हैं:—

देइ (१.६), छोपि (१.४१), दइ (१.४२,२.६५)<देइ<देइअ (दत्त्वा) लइ (१.४१.,१०६,१३४)<लेइ<लेइअ (=लात्वा), पलट्टि (१.५१), रुवि (१.८५), करि (१.६७), धरि (१.९७), समदि (१.१०६)<संमर्घ, ठेल्लि (१.१०६), पेल्लि (१.१०६), मुक्कि (१.१४५), कोप्पि (१.१५७) <*कुप्य (कुपित्वा), कइ (१.१३४)<कइअ (=कृत्वा), विचारि (१.१३४), जाणि (१.१४१), संघारि (२.२०)<संहृत्य, रचि (१.६०), साजि (१.१५७', जिण्णि (२.१११)<जित्वा, सुसज्जि (२.१७१)< सुसज्ज्य, धाइ (२.१५६)<धावित्वा, आइ (२.१५९), पाइ (२.१५६). संठावि (१.१५४).

इसके साथ ही दो एक उदाहरण प्रा० पैं० में ऐसे मिले हैं, जो पूर्वकालिक क्रिया के संयुक्त रूप का संकेत करते हैं। खड़ी बोली हि० में हम 'कर' या 'के' का प्रयोग पूर्वकालिक क्रिया रूप के साथ देखते हैं, यथा:— 'वह पढ़ कर चला गया, वह खाना खाके बाजार गया'। इस तरह के प्रयोग दक्खिनी हिन्दी में भी मिलते हैं—'मिला के एक करे', 'तसलीम कर कर'।[1] इस तरह के रूप ब्रजभाषा में भी मिलते हैं:—मारि, मारि कै, मारि करि (=हि० मार कर)। प्रा० पैं० में इससे मिलते जुलते रूप 'संठावि कइ (१.१५४) <संस्थाप्य कृत्वा' तथा 'कट्टि कए (१.२०५) <कृष्ट्वा कृत्वा' मिले हैं। ये उदाहरण प्रा० पैं० की भाषा में हिंदी की आधुनिक प्रवृत्तियों के बीज का संकेत करते हैं। इस संबंध में इतना संकेत कर देना अनावश्यक न होगा कि यह प्रवृत्ति संदेशरासक की भाषा तक में मिली है, जहाँ भायाणी

१. सक्सेना: दक्खिनी हिंदी पृ० ५६.

जी को एक स्थल मिला है:—'विरहहुयासि दहेवि करि, आसाजल सिंचेइ' (विरह की अग्नि में दग्ध कर आशाजल से सींच रहा है) (१०८), जहाँ 'दहेवि करि' वस्तुतः 'दग्ध्वा कृत्वा' का रूप है। ढोला मारू रा दोहा में भी पूर्वकालिक क्रिया के संयुक्त रूप देखे जाते हैं, जहाँ कै, कइ, करि, नइ, नइँ जोड़े जाते हैं।[२]

## क्रियाविशेषण तथा अव्यय

§ ११६. प्राकृतपैंगलम् की भाषा में निम्न अव्ययों का प्रयोग पाया जाता है।

( १ ) संबोधनबोधक अव्यय. अरे; अरेरे, अहो, रे, हे.

( २ ) निषेधवाचक अव्यय. ण. जणु.

( ३ ) स्वीकारवाचक अव्यय. अवसउ.

( ४ ) संबंधवाचक अव्यय ( कन्जुगेशन्स )—अ, आ, च, अवरु ( सं० अपरं; हि० और ), इ, इअ, एअं.

( ५ ) अन्य अव्यय —इ, इअ, पुण, पुणु, पुणि, पुणो. किल, पुणवि, पुण विअ, पुणुवि, अह, अणहा, चिरं, हु, ण–णं ( ननु ), जु, अद्धा.

( ६ ) सार्वनामिक अव्यय—

( क ) 'यत्' से संबद्ध—ज, जं, जत्थ, जब–जबउ, जाव ( यावत् ), जहिँ–जही–जेहा–जहा–जेहि, जिम–जिमि–जेमं, जह, जइ ( यदि ).

( ख ) 'तत्' से संबद्ध—'तं' तआ, तत्थ, तत्था, तह–तहअ–तहवि– तहविहु, तहा, तत.

( ग ) 'किं' से संबद्ध—कब, कबहु, कहुँ, काइँ, केसे, कहिआ ( कदा ).

( घ ) 'एतत्' से संबद्ध—एत्थ, एम.

( ७ ) संज्ञापदों से निर्मित अव्यय—खण, खणो, अहंणिसं, लहु.

( ८ ) अन्य पदों से निर्मित अव्यय—अज्जु, णिच्च–णिच्चा ( नित्यं ), णिह–णिहुअ (निभृतं), भित्तरि (अभ्यंतर), णिअल (निकटे),

---

२. ढोला मारू रा दोहा (भूमिका) पृ० १६२. (ना० प्र० सभा, काशी).

परहि ( परतः ), परि, पासे ( पार्श्वे ), अग्गे ( अग्रे ), पुर ( पुरतः ), फुर, बहुत्त.

( ९ ) अनुकरणात्मक अव्यय—झत्ति ( झटिति ).

( १० ) उपमावाचक अव्यक -णाइ ( हि० नाइँ ).

उपर्युद्धृत अव्ययों में चार तरह के अव्यय पाये जाते हैं ( १ ) किसी भी प्रत्यय चिह्न से रहित ; ( २ ) उ-अं प्रत्यय वाले अव्यय, जैसे पुणु, अज्जु, अहंणिसं आदि, ( ३ ) °इ प्रत्यय वाले अव्यय, जैसे पुणि, जिमि, परि, आदि, ( ४ ) °ए प्रत्यय वाले रूप, जैसे 'पासे'। इनमें द्वितीय 'उ-अं' प्रत्यय क्रमशः अप० कर्ता-कर्म, प्रा० कर्म के प्रत्यय हैं; °इ प्रत्यय अप० में करण-अधिकरण ए० व० का प्रत्यय है, तथा °ए प्राकृत ( संस्कृत ) अधिकरण ए० व० का प्रत्यय है। यह तथ्य इस बात का संकेत करता है कि कई अव्ययों का मूल विकास सविभक्तिक सुबंत रूपों से हुआ है। संस्कृत में भी उच्चैः, नीचैः, दूरात्, मध्ये, उपरि, आदि अव्यय मूलतः सविभक्तिक सुबंत रूप ही हैं, जो घिस-घिसा कर अव्यय रह गये हैं।

## समास

§. ११७. संस्कृत में समास की जटिल प्रक्रिया पाई जाती है। प्राकृत में आकार यह प्रक्रिया सरल हो गई है। पिशेल ने 'ग्रामातीक देर प्राकृत स्प्राखेन § ६०३' में बताया है कि संस्कृत समास-प्रक्रिया में प्राकृत में आकर परिवर्तन हो गया है। यही कारण है, कि प्राकृत में 'कृतधवलोपवीत' के लिए '*कअधवलोअवीअ' रूप न मिल कर 'धवल-कओपवीअ' रूप मिलता है। इसी तरह 'दुःसहविरहकरपत्रस्फाल्यमाने' का प्राकृत रूप 'विरहकरपत्तदूसहफालिज्जंतम्मि', तथा 'कंचुकमात्राभरणः' के लिए 'कंचुआभरणमेत्तो' जैसे रूप मिलते हैं। प्राकृत काव्यों के सं० टीकाकारों ने सदा इस बात का संकेत किया है कि प्राकृत में संस्कृत की तरह समास में पूर्वनिपात के नियम की पाबंदी नहीं की जाती—"प्राकृते पूर्वनिपातानियमात्"।

जहाँ तक समास-प्रक्रिया का प्रश्न है, हम देखते हैं कि यद्यपि भा० यू० भाषाओं में समास-प्रक्रिया भी एक विशेषता है, तथापि यहाँ अधिक लंबे समास नहीं पाये जाते। ऋग्वेद तथा अथर्ववेद में दो या

तीन पदों से बड़े समस्त पद नहीं हैं, तथा तीन पदों वाले भी बहुत कम हैं, जैसे—'पूर्व-काम-कृत्वन्'। ठीक यही बात ग्रीक तथा अवेस्ता जैसी भा० यू० भाषाओं में पाई जाती है, जहाँ भी लंबे समास नहीं पाये जाते। उदाहरण के लिए ग्रीक से 'मेत्रोपतोर' (माता का पिता), 'पत्र-देल्फोस् (पिता का भाई), 'देस्पोतेस्' (घर का पति, देस्पोतेस्-सं०* दमस्पतिः) तथा अवेस्ता से 'वीर्अम्-जन्' (सं०* वीरंहन्, अलुक् समास); 'अहुरएब्य-मिथ्रएब्य' (असुरेभ्यो-मित्रेभ्यः, द्वन्द्व समास जहाँ दोनों पद ब० व० में हैं, तु० सं० देवताद्वन्द्व) जैसे समस्त पदों का संकेत किया जा सकता है।[1] स्पष्टतः तीन पदों से अधिक लंबे समस्त पदों की रचना प्रा० भा० आ० भाषा की कथ्य प्रवृति में कभी भी नहीं रही है, तथा प्राकृतों ने कथ्य रूप में इसी प्रवृत्ति को अपनाया होगा। किंतु ज्यों ज्यों हम कालिदास को छोड़ कर साहित्यिक (पाणिनीय) संस्कृत की परवर्ती शैली की ओर बढ़ते जाते हैं, हमें लंबे लंबे समासांत पद मिलते हैं। बाण, माघ, भवभूति, मुरारि आदि की भाषा के समासांत पद कृत्रिमता से लदे पड़े हैं। संस्कृत में इस प्रवृत्ति का संकेत कालिदास से भी पहले किया जा सकता है। रुद्रदामन् के शिलालेख का गद्य लंबे समासांत पदों से भरा पड़ा है। साहित्यिक संस्कृत का यही प्रभाव साहित्यिक प्राकृत पर भी पड़ा है, तथा आंध्र राजाओं की शिलालेखी प्राकृत में लंबे समासांत पद पाये जाते हैं। यही प्रवृत्ति साहित्यिक काल की प्राकृत रचनाओं, सेतुबंध, गउडवहो और कर्पूरमंजरी आदि में तथा परवर्ती संस्कृत नाटकों की प्राकृतों में (उदाहरण के लिए भट्टनारायण, भवभूति, मुरारि तथा राजशेखर के नाटकों का उल्लेख किया जा सकता है) पाई जाती है। भास, तथा कालिदास की प्राकृत फिर भी इस कृत्रिमता से बची रही है।

जब हम अपभ्रंश साहित्य की ओर आते हैं, तो हमें अपभ्रंश में दो शैलियाँ मिलती हैं। बौद्ध चर्यापदों की भाषा कथ्य भाषा के अधिक नजदीक है तथा वहाँ समासांत पदों का कृत्रिम आलवाल नहीं मिलता। पश्चिमी तथा दक्षिणी क्षेत्रों के कवियों की अपभ्रंश रचनाएँ परम्परागत संस्कृत-प्राकृत काव्यशैली से प्रभावित हैं तथा

१. भोलाशंकर व्यासः संस्कृत का भाषाशास्त्रीय अध्ययन पृ० १५०, पृ० १५१.

स्वयंभू एवं पुष्पदंत में ही हमें लम्बे लम्बे समस्त पद मिलते हैं। यह दूसरी बात है कि स्वयंभू के समास अत्यधिक कृत्रिमता नहीं धारण करते तथा चार, पाँच या छः पदों से लम्बे नहीं हैं। पुष्पदंत तो अपने 'घणघणाउ' ( समास ) के लिए मशहूर हैं ही, इस दृष्टि से वे बाण के कदम से कदम मिलाते चलते हैं। उदाहरण के लिए पुष्पदंत के दो लम्बे समास ये हैं :—

( १ ) अविरल-मुसल-सरिस-थिरधारा-वरिस-भरंत-भूयलो
( अविरलमुशलसदृशस्थिरधारावर्षभरद्‌भूतलः ),

( २ ) विवर-मुहोयरंत-जल–पवाहारोसिय–सविस–विसहरो
( विवरमुखोदरांतजलप्रवाहारोषितसविषविषधरः )

यद्यपि साहित्यिक शैली में यह कृत्रिमता पाई जाती है, तथापि कथ्य भाषा में इसका अभाव था। अवहट्ठकालीन साहित्य ने भी कुछ हद तक समस्त पदों की इस कृत्रिमता को अपनाया है। छन्दोबद्ध काव्य के लिए यह शैली विशेष उपयोगी भी समझी जाती थी। गद्य में भी जहाँ संस्कृत गद्यशैली का प्रभाव है, विद्यापति की कीर्तिलता के गद्य भाग तथा वर्णरत्नाकर की तत्तत् शब्दों या वर्ण्य विषयों की उद्धरणी में, समस्त पदों का प्रचुर प्रयोग हुआ है। पर यह तथ्य तात्कालिक न० भा० आ० भाषा की कथ्य प्रवृत्ति की ओर कोई संकेत नहीं करता। तत्कालीन कथ्य भाषा का वास्तविक रूप जानने के लिए हमें उक्ति-व्यक्ति की भाषा ( जो प्रा० पैं० के संग्रहकाल से लगभग १५० साल पहले की पूर्वी हिन्दी का कथ्य रूप है ), तथा टेसिटोरी के द्वारा संकेतित प्रा० प० रा० गद्य को देखना होगा। हम देखते हैं कि वहाँ इस तरह के समासांत पदों का अभाव है।

प्राकृतपैंगलम् की भाषा में उपलब्ध कुछ समासों का निर्देश आगे किया जा रहा है। इनमें से कई अंगभूत पदों का परस्पर परिवर्तन भी पाया जाता है, यह परिवर्तन कभी कभी छन्द की सुविधा के कारण किया गया है। इसमें से कई समासांत पद ऐसे भी हैं, जिन्हें संस्कृत टीकाकारों तथा लिपिकारों ने संस्कृत से प्रभावित होकर मूल से समस्त पद समझ लिया है। हम देखते हैं कि अवहट्ठ में शुद्ध प्रातिपदिक रूपों का प्रयोग अत्यधिक चल पड़ा है, कर्ता, कर्म, करण—

अधिकरण ही नहीं, यहाँ तक कि सम्बन्ध कारक में भी शुद्ध प्रातिपदिक रूपों का प्रयोग पाया जाता है ।[1]

प्राकृतपैंगलम् के कतिपय समस्त पद निम्न हैं :—

( १ ) वे समस्त पद जिनमें संबंधकारक का शुद्ध प्रातिपदिक रूप मानकर पदों की असमस्त प्रवृत्ति भी मानी जा सकती है। ये मूलतः संस्कृत के षष्ठी तत्पुरुष हैं।

अंधअगंधविणासकरु, अंधआरसंहरण, अंबरडंबरसरिस, असुर-कुलमद्दणा , असुरविलअकरु, कव्वलक्खणह, कमठपिट्ठ, कमलगण, कामरूअराअवंदि, कासीसराआसरासार, कुसुमसमअ, कुसुमाअरु, कुइलगण, केअइधूलि, तरुणिकडक्खम्मि, दोहालक्खण, पंडिअअण-चित्तहल्लो, पाइक्कवूहा, पिअजिअलु, फणिराअ, फणीसरु, फणिसेहरा, भुअणभअकरणा, मलयगिरिकुहर, मलअणिवइ, विपक्खकुलकाल ।

( २ ) वे समस्त पद जिन्हें संस्कृत टीकाकारों ने द्वन्द्व समास माना है। हमारे मत से इन्हें समस्त पद नहीं मानना चाहिए तथा प्रत्येक पद को शुद्ध प्रातिपदिक रूप मानकर वाक्य में तत्तत् प्रसंग में इनका स्वतंत्र अन्वय करना ठीक होगा। इनमें कुछ तो निःसंदेह समास हैं ही, जहाँ सभी का अन्वय किसी उत्तर पद से होता है, जैसे 'अस-णर-गअवइ'।

अन्य समस्तरूप जिन्हें समास न मानना ठीक होगा निम्न कोटि के हैं :—

किवाण वाण सल्ल भल्ल चाव चक्क मुग्गरा, केसु असोअ चंपअ,
जोव्वण देह धणा, केअइ चारुचंपअ चूअ मंजरि वंजुला ।

इन समासों में अंतिम पद का 'आ' बहुवचन विभक्ति न होकर छन्द की सुविधा के लिए किया गया दीर्घरूप जान पड़ता है।

( ३ ) अन्य प्रकार के समस्त पद, जिन्हें वास्तविक समस्त पद माना जा सकता है, निम्न कोटि के हैं। इस कोटि में हम उपमित समास, बहुव्रीहि समास आदि को लेंगे। इस संबंध में इतना संकेत कर दिया जाय कि कर्मधारय समस्त रूपों को भी हम स्वतंत्र दो पद मान सकते हैं।

---

१. Bhayani : Sandesarasaka : ( Study ) § 75.

कमलणअणि, कमलदलणअणि, गअवरगमणि-°गमणो, खलिअथणवसणा, चलकमलणअणिआ, भिण्णमरट्टो, सुरसेविअचरणं।

प्रा० पैं० में 'अहिवरलुलिअं' जैसे अव्ययीभाव समास बहुत कम है, एक अन्य समास 'जहिच्छं' ( यथेच्छं ) है।

---

# वाक्य-विचार

§ ११८. किसी भी भाषा के व्याकरण का दो विभागों में विभाजन किया जाता है :—पद-रचना ( morphology ) तथा वाक्यरचना ( syntax ) । वाक्यरचना से हमारा तात्पर्य शब्दों तथा सविभक्तिक पदों की वाक्यगत संयोजना के नियमों से है । कई भाषाओं में प्रायः पद-रचना तथा वाक्यरचना में कोई खास स्पष्ट विभाजक रेखा नहीं रहती ।[1] भारतीय आर्य भाषाओं में वाक्यरचना की एक निश्चित पद्धति पाई जाती है । संस्कृत की वाक्यरचना विशेष जटिल नहीं है । इसमें प्रत्येक पद का पारस्परिक संबंध विभक्ति के द्वारा व्यक्त किया जाता है । इसीलिए संस्कृत वाक्य में किसी पद का ठीक वैसा नियत स्थान नहीं होता, जैसा हिंदी आदि न० भा० आ० भाषाओं में । यदि हमें अनवधारण वाले ( non-amphatic ) अर्थ का द्योतन कराना है, तो हम 'स पुरुषः तं श्वानमताडयत्', 'स पुरुषोऽतडायत्तं श्वानं', 'तं श्वानमताडयत् स पुरुषः' कुछ भी कह सकते हैं । ठीक यही बात ग्रीक तथा लातिनी भाषाओं में पाई जाती है ।[2] किंतु इतना होने पर भी संस्कृत का कारक-प्रकरण विशेष जटिल है, कतिपय द्विकर्मक क्रियाओं का विधान, तत्तत् कर्मप्रवचनीयों के साथ निश्चित विभक्ति का प्रयोग, संस्कृत वाक्यरचना को दूसरी दृष्टि से जटिल बना देता है । सारल्यप्रवृत्ति के कारण संस्कृत की वाक्यरचना तथा उसके कारक-नियम धीरे धीरे सरलता की ओर बढ़ने लगे । प्राकृत ने फिर भी संस्कृत वाक्यरचना की परम्परा को कुछ सुरक्षित रक्खा, किंतु अपभ्रंश

---

१. H. A. Gleason : An Introduction to Descriptive Linguistics. ch. 10, p. 128.

२. भोलाशंकर व्यास : संस्कृत का भाषाशास्त्रीय अध्ययन पृ० २४७.

काल में ज्यों ज्यों सुप् चिह्नों का लोप, निर्विभक्तिक पदों का प्रयोग, परसर्गों का उदय होने लगा, त्यों त्यों भारतीय आर्य भाषा विश्लिष्ट प्रवृत्ति की ओर बढ़ने लगी और न० भा० आ० में आते आते संस्कृत वाक्यरचना का पूरा गुणात्मक परिवर्तन हो गया। यही कारण है कि संस्कृत की वाक्यरचना आज की भारतीय आर्य भाषाओं व बोलियों की वाक्यरचना से भिन्न दिखाई पड़ती है।

§ ११९. वाक्य में प्रयुक्त समस्त पदों को दो विभागों में बाँटा जाता है—उद्देश्य तथा विधेय। वैयाकरणों ने प्रायः इन्हें दो भिन्न-भिन्न अंग ( वाक्यांग ) माना है, किंतु जैसा कि डेनिश भाषाशास्त्री येस्पर्सन ने कहा है, "उद्देश्य तथा विधेय दो अलग अलग वस्तु न होकर एक ही "अभिसंबंध" ( nexus ) के दो अंशों की तरह, एक ही वस्तु के दो अंश हैं, ठीक वैसे ही जैसे एक सिक्के के दो पहलू। प्रत्येक अभिसंबंध वाक्य न होकर केवल एक समग्र तथा स्वतंत्र अभिसंबंध ही वाक्य-रचना का मूल उपकरण है।"[1] यही कारण है कि वाक्य में स्पष्ट रूप में उद्देश्य तथा विधेय का उपादान जरूरी नहीं है, केवल उद्देश्य तथा केवल विधेय के उपादान वाले एकपद वाक्यों ( one-member sentences ) को भी वाक्य माना जाता है। पुराने वैयाकरण "गच्छ," "लिख," "जाओ," जैसे केवल विधेयपरक वाक्यों में 'उद्देश्य' (त्वं, तुम) का आक्षेप करते हैं; तब उद्देश्यपूर्ति मानकर इसकी वाक्यरचना की कल्पना करते हैं।[2] किंतु येस्पर्सन ऐसे स्थलों पर एकपदात्मक वाक्यों को ही स्वीकार करते हैं। पर येस्पर्सन का यह मत उन स्थलों पर लागू नहीं होता, जहाँ काव्य-भाषा में छन्दोनुरोध से उद्देश्य या विधेय या उनके किसी एक टुकड़े को छोड़ दिया जाता है, तथा अर्थ-प्रत्यय के लिए उस अंश का आक्षेप करना जरूरी होता है। संदेशरासक में प्रो० भायाणी ने ऐसे स्थल संकेतित किये हैं, जहाँ आक्षेप के बिना

---

१. Jespersen : The Philosophy of Grammar p. 306.

२. An old-fashioned grammarian will feel a certain repugnance to this theory of one-member sentence, and will be inclined to explain them by his panacea, ellipsis.
— ibid p. 306.

अर्थप्रतीति नहीं हो पाती।[1] श्री भायाणी ने एक उदाहरण यह दिया है :—

इत्थंतरि पुण पहिय सिज्ज इक्कल्लियह
पिउ पेसिउ मण दूअउ पिम्मगहिल्लियइ ( ११९ ).

( हे पथिक, इस समय सेज पर अकेली प्रेम में पागल ( अथवा ग्रस्त ) मैंने मनरूपी दूत को प्रिय ( के पास ) भेज दिया। )

इसमें श्री भायाणी ने 'पिउ' के बाद 'प्रति' ( प्रियं प्रति ) का आक्षेप किया है। किंतु मुझे तो यहाँ 'प्रति' के आक्षेप की कोई जरूरत नहीं दिखाई देती। हम 'मण दूअउ' तथा 'पिउ' दोनों को 'पेसिउ' ( प्रेषितः ) का कर्म क्यों न मान लें तथा इसका संस्कृत रूपान्तर 'प्रियं प्रेषितः मनोदूतः प्रेमग्रहिलया' करके 'प्रेषितः' पद को द्विकर्मक क्यों न समझें ?

प्रा० पैं० की भाषा में छन्दोनुरोध से कई स्थानों पर क्रियादि वाक्यांशों का आक्षेप करना पड़ता है। टीकाकारों ने इसका संकेत किया है :—

( १ ) 'चउआलिस गुरु कव्वके, छहबीसउ उल्लाल' ( १.१२० ) में क्रिया 'भवंति' (>होंति या होइ) का आक्षेप करना पड़ेगा।

( २ ) 'छहबिस उल्लालहिं' ( १.११७ ) में 'षड्विंशति-गुरून् जानीहि इति शेषः' यह अर्थ करना पड़ेगा।

( ३ ) 'चउ सट्ठि मत्ता, पज्झलइ इंदु' में प्रथम वाक्य में 'होंति' क्रिया का आक्षेप करना पड़ेगा। ये दोनों वस्तुतः 'पेरेंथेटिकल क्लाजेज' हैं, अर्थ होगा 'पज्झटिका में ६४ मात्रा होती हैं, इसे सुनकर चन्द्रमा प्रस्नवित होता है'।

कई स्थानों पर वाक्यार्थ अधूरा भी जान पड़ता है :—

( १ ) जसु हत्थ करवाल विप्पक्खकुलकाल।
सिर सोहइ वर छत्त संपुण्णससिमत्त ॥ ( १.१८२ )

( २ ) जिणि आसावरि देसा दिण्हउ
सुत्थिर डाहररज्जा लिण्हउ।

---

1. Sandesarasaka : ( Study ) § 76, pp. 53-54.

कालंजर जिणि किती थप्पिअ

धणु आवज्जिअ धम्मक अप्पिअ ॥ ( १.११८ ).

§ १२०. प्रा० पैं० की भाषा में प्रायः छन्दोनुरोध से सत्तार्थक क्रिया का लोप पाया जाता है। वैसे न० भा० आ० में प्रायः सत्तार्थक क्रिया का लोप पाया जाता है तथा यह विशेषता द्राविड़ परिवार में भी है।[1] यह लोप सत्तार्थक स्थलों के अतिरिक्त वर्तमानकालिक कृदंतों (वर्तमानकालिक समापिका क्रियागत प्रयोग) तथा निष्ठा प्रत्ययों के साथ प्रायः देखा जाता है। दो-चार उदाहरण दिये जा रहे हैं:—

(१) सत्तार्थक क्रिया का लोपः—

सो माणिअ पुणवंत जासु भत्त पंडिअ तणअ।

जासु घरिणि गुणवंति सो वि पुहवि सग्गह णिलअ ॥ (१.१०१)

बब्बड छाअण विमल घरा तरुणी घरिणी विणअपरा।

वित्तक पूरल मुद्दहरा वरिसा समआ सुक्खकरा ॥ (१.१०४)

(२) वर्तमानकालिक कृदंत का सत्तार्थक सहायक क्रिया रहित प्रयोगः—

(क) चलंत जोह मत्त कोह रण्ण कम्म अग्गरा। (२.१६६).

(ख) णं सग्गा मग्गा जाए अग्गा लुद्धा उद्धा हेरंता। (२.१७५)

(ग) बाला वुड्ढा कंपंता। (२.१९५)

(घ) वह पच्छा वाअह लग्गे काअह सव्वा दीसा झंपंता। (२.१६५)

(३) निष्ठा प्रत्यय का सत्तार्थक सहायक क्रिया रहित प्रयोगः—

(क) <u>पाउस</u> पाउ, घणाघण सुमुहि वरीसए (१.१८८).

(ख) भअ लुक्किअ थक्किअ वइरि तरुणि जण. (१.१९०),

(ग) गअ गअहि ढुक्किअ तरणि लुक्किअ

तुरअ तुरअहि जुज्झिआ। (१.१९३)

सत्तार्थक क्रिया के लोप का एक और उदाहरण यह है:—

सुरअरु सुरही परसमणि, णहि वीरेस समाण।

ओ वक्कल ओ कठिणतणु, ओ पसु ओ पासाण ॥ (१.०६)

§ १२१. न० भा० आ० की कथ्य प्रवृत्ति में प्रायः कर्ता + कर्म +

---

१. The omission of copula is preferred by both IA. and Dravidian.

—O. D. B. L. Vol. I § 82, p. 177

क्रिया वाली वाक्यरचनात्मक प्रवृत्ति पाई जाती है। विशेषण प्रायः विशेष्य के पूर्व प्रयुक्त होता है, किंतु विशेषण 'विधेयांश' होने पर बाद में प्रयुक्त होता है। प्रा० पैं० में छन्दोनुरोध से भाषा का सहज रूप तो नहीं मिलता, किंतु इस नैसर्गिक वाक्यप्रक्रिया के कई छुटपुट उदाहरण दिये जा सकते हैं:—

ससहर सिर णिवसइ (१.१११), सुरसरि सिरमह रहइ (१.१११)
सो तुम्हाणं सुक्ख दे (१.११९) जहि आसावरि देसा दिण्हउ (१.१२७),
सिअल पवण लहु वहइ (१.१३५), सोरट्ठा भअ पाअ पले (१.१४५), पत्थर वित्थर हिअला पिअला णिअलं ण आवेइ (१.१६६)।

किंतु कई स्थानों पर पदक्रम की इस प्रक्रिया में जो उलटफेर दिखाई पड़ता हैं, वह केवल छन्दोनिर्वाहार्थ न होकर अवधारण (emphasis) के लिये किया गया जान पड़ता है। अवधारण के लिये कई बार क्रिया को अथवा कर्म आदि अन्य वाक्यांशों को आदि में प्रयुक्त किया गया है।

( १ ) अवधारणार्थ समापिका क्रिया या पूर्वकालिक क्रिया का वाक्यादि में प्रयोग :—

कोलसि उण उल्हसंत ( १.७ ),
अरेरे वाहहि काण्ह णाव छोडि ( १.९ ),
किअउ कट्ठ हाकंद मुच्छि मेच्छहके पुत्ते ( १.९२ ),
पिंधउ दिढ सण्णाह वाह उप्परि पक्खर दइ ( १.१०६ ),
भमइ महुअर फुल्ल अरविंद ( १.१३५ ),
थप्पि जसु विमल महि ( १.१४७ ),
जिणइ णहि कोइ तुह तुलक हिंदू ( १.१५७ )
सहब कह, सुणु सहि, णिअल णहि कंत ( १.१५६ )।

( २ ) अवधारणार्थ क्रियाभिन्न तथा कर्तृभिन्न अन्य पदों का आदि में प्रयोग :—

कालंजर जिणि कित्ती थप्पिअ ( १.१२८ ),
सेर एक जइ पावउ घित्ता ( १.१३० ),
टंकु एक जउ सेंधव पाआ ( १.१३० ),
सव्व देस पिकराव बुल्लिअ ( १.१३५ ),
चित्त मणोभव सर हणइ ( १.१३५ )।

§ १२२. अपभ्रंश तथा न० भा० आ० में षष्ठी का कर्म-अधिकरण आदि कारकों में भी प्रयोग होने लगा है। प्रा० पैं० में अधिकरण में षष्ठी वाले –ह रूपों का प्रयोग छुटपुट देखा गया है :—

हारव पलिअ रिउगणह काअरा ( १.१५१ = हारवः पतितः रिपुगणे कातरे ),

वह पच्छा वाअह लग्गो काअह ( १.१६५ = वहति पश्चिमो वातः लगति काये )।

भावे सप्तमी के छुटपुट रूप प्रा० पैं० में निम्न हैं :—

कण्ण चलंते कुम्म चलइ (१.६६),

कुम्म चलंते महि चलइ (१.६६),

महि अ चलंते महिहरु ( चलइ ) ( १.६६ ),

चक्कवइ चलंते चलइ चक्क तह तिहुवणा ( १.९६ )।

§ १२३. कर्मवाच्य निष्ठा प्रत्ययों का भूतकालिक क्रियागत प्रयोग :–

प्राकृत काल में ही निष्ठा प्रत्ययों का भूतकालिक समापिका क्रिया के लिये प्रयोग चल पड़ा है। न० भा० आ० में वर्तमान कृदंतों तथा निष्ठा कृदंतों का समापिका क्रियार्थे प्रयोग खास विशेषता है। विद्वानों ने इसे आर्य भाषा-परिवार की विशेषता न मानकर द्राविड़ भाषा-परिवार का प्रभाव माना है।[1] द्राविड़ भाषा-परिवार में क्रिया का विशेषणवत् प्रयोग पाया जाता है तथा वहाँ वर्तमान आदि के क्रिया रूपों का विकास कृदंतों से हुआ है।[2] प्रा० पैं० में कहीं भी भूतकालिक तिङंतों का प्रयोग नहीं मिलता, वे अप० में भी नहीं पाये

---

१. Caldwell : Comparative Grammar of the Dravidian Languages. p. 55. (1913 ed.).

२, "......and herein there is a possible influence of Dravidian, for in Dravidian the verb has an adjectival force, it being really a noun of agency with reference to the subject. The Dravidian tenses developed out of participles; and in the development of Aryan, we find a gradually increasing employment of the participle forms, to the exclusion of the IE. finite verbal forms.

—O. D. B. L. Vol. I. § 81 ( d ), p. 174.

जाते। भूतकालिक कर्मवाच्य कृदंत के लिये संस्कृत-प्राकृत में तृतीयांत कर्ता पाया जाता है, किंतु प्रा० पैं० में इसका प्रयोग कर्तृवाच्य में भी होने लगा है। दोनों तरह के उदाहरण ये हैं :—

(१) कर्मवाच्य प्रयोग :—

पिंगले कहिओ (१.१६),
फणिंदे भणीओ (२.१५),
पिंगलेण बखाणिओ (२.१६५),
सव्व लोअहि जाणिओ (२.१६६),
रह धुल्लिअ झंपिअ (१.९२),
किअउ कट्ठ हाकंद मुच्छि मेच्छहके पुत्ते (१.९२),
धूलिहि गअण झंपिओ। (१.१५६)।

(२) भाववाच्य तथा कर्तृवाच्य प्रयोग :—

मेरु मंदर सिर कंपिअ (१.९२),
सव्व देस पिकराव बुल्लिअ (१.१३५),
एम परि पलिअ दुरंत (१.१३५),
भंजिअ मलअ चोलवइ णिवलिअ गंजिअ गुज्जरा (१.१५१),
गिरिवर सिहर कंपिओ (१.१५५),
फुल्लिअ महु (१.१६३),
अवअरु वसंत (१६१),
कमठ पिट्ठ टरपरिअ (१.९२),
चलिअ हम्मीर (१.९२),
फुल्लिआ णीवा। (१.१६६)

§ १२४. संयुक्त वाक्य :—प्रा० पैं० से संयुक्त वाक्यों के कतिपय स्थल ये हैं :—

(१) जो चाहहि सो लेहि। (१.९)
(२) सेर एक जइ पावउँ चित्ता, मंडा बीस पकावउँ णित्ता। (१.१३०).
(३) जो हउ रंक सोइ हउ राआ। (१.१३०).
(४) सो माणिअ पुणवंत, जासु भत्त पंडिअ तणअ। (१.१७१).
(५) जसु चंद सीस पिंधणह दीस।
सो संभु एउ तुह सुम्भ देउ॥ (१.१७६).

इन वाक्यों में प्राय: संबंधवाचक ( relative ) वाक्य को पहले रक्खा जाता है। संबंधवाचक वाक्य ( relative sentence ) को निर्देशात्मक वाक्य ( indicative sentence ) से पूर्व रखने की प्रणाली को काल्डवेल ने न० भा० आ० पर द्राविड़ प्रभाव माना है।[1]

---

१. Comparative Grammar of Dravidian Languages. p. 55.

# शब्द-समूह

§१२५. न० भा० आ० का शब्द-समूह अनेकों तत्त्वों से संवलित है। इसमें जहाँ संस्कृत के तत्सम, अर्धतत्सम तथा तद्भव शब्द पाये जाते हैं, वहाँ अनेक देशी तथा विदेशी शब्द भी पाये जाते हैं। प्रा० पैं० की भाषा में विदेशी शब्द बहुत कम पाये जाते हैं। कीर्तिलता की भाषा में विदेशी शब्दों की बहुतायत है। संस्कृत के तत्सम, अर्धतत्सम तथा तज्जनित तद्भव शब्दों में सभी भा० यू० शब्दावली न होकर अनेक स्रोतों की देन है। संस्कृत के अनेक शब्द मुण्डा परिवार तथा द्राविड़ परिवार की देन हैं। उदाहरणार्थ, उंदुरु, जंबाल, कर्पास, मातंग अंगना, तांबूल, जैसे शब्द मुण्डा भाषा-परिवार से संस्कृत में आये हैं।[1] द्राविड़ भाषा-परिवार ने संस्कृत शब्दावली को कहीं अधिक समृद्ध बनाया है। कुछ द्राविड़ शब्दों का नमूना यह है :—

अर्क, कंक, कज्जल, कटु, कठिन, करीर, कलुष, कुटी, कुटिल, कुण्ड, कुन्तल, कोटर, कोण, केतक, कोरक, गण्ड, गुड, दण्ड, निबिड, पेटिका (<पेट्ट), पंडित, बल, बिडाल, मयूर, माला, मीन, मुकुट, वलय।[2]

वैदिक भाषा में अनार्य भाषाओं के शब्द कम मिलते हैं, किंतु परवर्ती परिनिष्ठित संस्कृत में बढ़ते गये हैं तथा प्राकृत-काल में अधिकाधिक संख्या में खप गये हैं। इसीलिए न० भा० आ० के जिन शब्दों का मूलस्रोत ज्ञात नहीं होता, उन्हें अनार्य स्रोत से लिया मान लिया जाता है। जैसा कि बीम्स ने कहा है :—"फलतः संस्कृत में ही कुछ ऐसे शब्द मिलते हैं, जिनकी आकृति अनार्य जान पड़ती है, तथा ऐसे शब्दों की संख्या न० भा० आ० में और अधिक है; इसीलिए (भाषा-

---

१. T. Burrow : Sanskrit Language p. 378.

२. ibid : pp. 380–86.

वैज्ञानिकों में ) उन शब्दों को अनार्य स्रोत से संबद्ध करने का लोभ पाया जाता है, जिनका उद्भव आर्य परिवार के आरंभ से जोड़ा जाना कठिन है।"[1] मूर्धन्य ध्वनि से आरंभ होने वाले सभी संस्कृत शब्द तथा न० भा० आ० शब्द भा० यू० नहीं हैं। 'टंक, टंकार, टीका, टिप्पणी, डमर, डमरु, डाकिनी, डिंडिम, डिंब, डिंभ, ढक्का, ढुंढि, √ढौक्, ढोल' जैसे शब्द या तो द्राविड़ ( अथवा मुंडा ) हैं, या इनमें कुछ ध्वन्यनुकरणात्मक ( onomatopoetic ) शब्द हैं। प्रायः सभी आरंभिक मूर्धन्य ध्वनि वाले न० भा० आ० शब्दों के साथ वही बात लागू होती है, जो ट्रम्प ने अपने "सिंधी भाषा के व्याकरण" में सिंधी शब्दों के लिए कही है :—"मूर्धन्य ध्वनि से आरंभ होने वाले लगभग तीन-चौथाई सिंधी शब्द किसी आदिम अनार्य भाषा से लिये गये हैं, जिसे इधर सीथियन कहा जाने लगा है, लेकिन उसे तातार कहना ज्यादा ठीक होगा।"[2]

§ १२६. प्राकृत तथा न० भा० आ० में ध्वन्यनुकरणात्मक शब्दों की संख्या अधिकाधिक बढ़ती गई है। वैदिक संस्कृत में ये शब्द कम मिलते हैं, परिनिष्ठित संस्कृत में ये वस्तुतः कथ्य म० भा० आ० का प्रभाव है। मुण्डा भाषा-परिवार की यह खास विशेषता है तथा संभवतः यह आर्य भाषा-परिवार पर कोल या मुण्डा भाषा-परिवार का प्रभाव है। वैसे ध्वन्यनुकरणात्मक शब्दों की बहुतायत द्राविड़ भाषा-परिवार में भी पाई जाती है। वैदिक संस्कृत में इस कोटि के शब्दों की अत्यधिक न्यूनता तथा म० भा० आ० और न० भा० आ० में उनकी

---

१. "There are consequently to be found even in Sanskrit some words which have a very non-Aryan look, and the number of such words is much greater in the modern languages, and there exists, therefore, a temptation to attribute to non-Aryan sources any words whose origin it is difficult to trace from Aryan beginnings."

—Beames : A Comparative Grammar of the Modern Aryan Languages of India § 3, p. 9 ( London. 1872 ).

२. Trumpp : Grammar of the Sindhi Language. quoted by Caldwell p. 60.

अभिवृद्धि[1] निश्चय रूप में बाहरी प्रभाव है। प्रा० पैं० में निम्न ध्वन्यनुकरणात्मक शब्द मिलते हैं :—

डगमग ( १.९ ), ढोल्ला, ( १.१४७ ) झंकार ( १.२१२ ), झंझणकइ ( २.१८५ ), झणज्झणिअ ( २.१७७ ), रणरणंत ( २.१७७ ). हलहलिअ ( १.८७ ), टरपरिअ ( १.९२ ), फंफाइ ( १.१०८ ), धह धह (१.१५०), उच्छलइ ( १.१९३ ) <सं०√उच्छल्, धिक्कदलण ( १.२०१ ), थोंगदलण ( १.२०१ ), तक्क ( १.२०१ ), णं ण णु कट, ( १.२०१ ), दिंगदुकट (१.२०१), हक्क ( १.२०१ ), खुदि खुदि ( १.२०४ ) घघर (१.२०४), णणगिदि ( १.२०४ ), टटगिदि ( १.१०४ ), टपु ( १.२०४=घोड़े की टाप ), चकमक ( १.२०४ ), दमकि दमकि ( १.२०४ ) घुलकि घुलकि ( १.२०४ ).

## प्रा० पैं० के तत्सम तथा अर्धतत्सम शब्द

§ १२७. जैसा कि हम संकेत कर चुके हैं, प्रा० पैं० की भाषा में अनेक तत्सम तथा अर्धतत्सम शब्द पाये जाते हैं। वैसे इनका अनुपात मध्यकालीन हिन्दी की अपेक्षा बहुत कम है, किन्तु यह इनकी बढ़ती हुई संख्या का संकेत कर सकता है। निदर्शन के लिए कुछ तत्सम तथा अर्धतत्सम शब्द निम्न हैं :—

( क ) तत्सम :—

सहज ( १.७ ), कुगति ( १.६ ), वीर ( १.६६ ), वंदे ( १.८३ ), कमठ ( १.६२ ), परिकर ( १.१०४ ), कलेवर ( १.१०६ ), गरल ( १.१११ ), विमल ( १.१११ ), दुरित ( १.१११ ), अतुल ( १.१११ ), चंचल ( १.१३२ ), अरविंद ( १.१३५ ), पिकराव ( १.१३५ ), कुहर ( १.१३५ ), दुरंत ( १.१३५ ), दिगंतर ( १.१३५ ), किरण ( १.१६२ ), वसंत ( १.१६३ ), समाज ( १.१५९ ), सेवक ( १.१५९ ), अभिमत ( २.१३८ ), लोभ ( २.१५५ ), देव ( २.१५५ ), अंधकार ( २.१७२ ),

---

१. Vedic is remarkably poor in onomatopoetics ; as we come down to MIA., and NIA., the number and force of onomatopoetics is on the increase.

—O. D. B. L. Vol. I § 81 (e), p. 175.

पिक ( २.१७९ ), वितर ( २.१७६ ), भूत ( २.१८३ ), वेताल (२.१८३), भुज ( २.२१५ )।

( ख ) अर्धतत्सम :—

णदिहिँ ( १.९ ), सँतार ( १.६ ), णाअक ( १.६३ <नायक ), मणोभव ( १.१३५ ), सेविअ ( १.१९५ ), मुणिगण ( १.१९५ ), भव-भअहरणं ( १.१९५ ), गिरिवर° ( १.१९५ ), डाकिणि (१.१०९), सहावा ( १.२०९ <स्वभावः ), कालिक्का ( १.४२ ), दूरित्ता ( १.४२ ), अभि-णउ ( १.४८ <अभिनय ), सोक ( २.१५५ <शोक ), दुरित्त (२.१५५), चंदकलाभरणा ( २.१५५ ), मेणक्का ( २.१५५ <मेनका ), णीला-कारउ २ १८१ ), कोतुक ( २.१६७ <कौतुक )।

## प्रा० पैं० के तद्भव शब्द

§ १२८. प्रा० पैं० की भाषा के शब्दकोष में अधिक अनुपात तद्भव शब्दों का ही है, जो प्राकृत-अपभ्रंश के ध्वन्यात्मक नियमों की पाबन्दी करते हुए प्रा० भा० आ० शब्दों के ही विकास हैं। इस कोटि के शब्दों के कतिपय उदाहरण ये हैं :—

मत्त ( १.१ <मात्रा, राज० मात ), साअर ( १.१ <सागर; मध्य हि० सायर ), पढम ( १.१ < प्रथम ), वंक ( १.२ < वक्र, हि० बाँका ), जिण्णो ( १.३ < जीर्णः; राज० गुज० जूनो < *जुण्णो ), वुड्ढओ ( १.३ <वृद्धकः, हि० बूढा ), कडक्ख ( १.४ < कटाक्ष ), काइँ ( १.६ <कानि ), भुअंगम ( १.६ <भुजंगम ), उल्हसंत ( १.७ <उल्लसत् ), जीहा ( १.८ <जिह्वा ), कान्ह ( १.९ <कृष्ण ), णाव ( १.१० <नौ ), कणअ ( १.१ <कनक ), कव्व ( १.११ <काव्य ), सीस ( १.११ <शीर्ष ), अप्प ( १.१४ <आत्म- ), सरिसा ( १.१४ >सदृशा, राज० स्त्री० सरीसी ), लक्ख ( १.५० < लक्ष ), कोडी १.५० <कोटि ), चंदण ( १.५१ >चंदन ), रूअ ( १.५३ <रूप ), कित्ती ( १.५३ < कीर्तिः ), विणा ( १.५५ <विना, हि० बिना, पू० राज० बना ), वल्लहो ( १.५ < वल्लभः ), णअर ( १.५५ < नगर ), डाह ( १.५५ <दाह ), अग्गी ( १.५५ <अग्निः, हि० राज० आग-आगि ), लच्छी ( १.५६ <लक्ष्मी ), हिअअ ( १.६७ <हृदय ), गेण्हइ ( १.६७ < गृह्णाति ), णीव ( १.६७ <नीप ), णअण ( १.६६

<नयन ), मुह (१.६९ मुख, हि० मुँह, राज० मूँ ), खग्ग ( १.७१ <खड्ग ), विट्ठि ( १.७२ <वृष्टि ), भुअण (१.७२ < भुवन), सुरही ( १.७६ < सुरभिका ), परसमणि ( १.७६ < स्पर्शमणि ), वक्कल (१.७६ <वल्कल), प०वई ( १.८३ <पार्वती ), पिट्ठ ( १.९२ <पृष्ठ, हि० राज० पीठ ), कोह ( १.९२ <क्रोध ), कट्ठ ( १.९२ < कष्ट, राज० क'ट, अर्थ 'दुःख' ), गिव ( १.९८ <ग्रीवा ), ससहर ( १.१११ <शशधर ), वाउलउ ( १.११६ < वातुलः ), बहिर ( १.११६ < बधिरः, रा० ब'रो, हि० बहरा ), दुब्बल ( १.११६ <दुर्बलः, हि० दुबला, राज० दूबळो ), काणा ( १.११६ <काणः ), जुव्वण (१.१३२ राज० जोबन ), कंत ( १.१३५ <कांतः, राज० कंत ), पिअ ( १.१५७ प्रिय, ब्रज० राज० पिय ), महु ( १.१६६ <मधु ), रअणिपहु ( १.१६२ <रजनी-प्रभुः ), सहि ( १.१६१ <सखि संबो० ), घण ( १.१६६ < घनः ), विजुरि ( १.१६६ < विद्युत्+ळी ( री ) ), पत्थर ( १.१६६ <प्रस्तर, राज० पाथर ), भत्ता ( १.१७१ <भक्त ), पंडिअ ( १.१७१ <पण्डित ), घरिणि ( १.१७१ <गृहिणी ), माआ ( १.१८० <माया, अर्थ 'दया' ), कवित्त (२.३२ <कवित्व), वंझउ (२.१५९ <वन्ध्या ), वड ( २.१९३ <वृद्ध >*वड्ड>वड, हि० बड़ा, राज० बड़ो ), जड्डा ( २.१९५ <जाड्य )।

## प्रा० पैं० में देशी शब्द तथा धातु

§ १२९. म० भा० आ० में ही ऐसे अनेक शब्द पाये जाते हैं, जिन्हें किन्हीं संस्कृत शब्दों के तद्भव रूप नहीं माना जा सकता। वैयाकरणों ने इन शब्दों को देशी या देशज शब्द कहा है। इन शब्दों में प्राय: ऐसे शब्द हैं, जिनकी व्युत्पत्ति का पता नहीं है। ऐसे शब्दों में अधिकांश शब्द, वे जान पड़ते हैं, जो म० भा० आ० की कथ्य बोलियों में द्राविड़ भाषाओं या आग्नेय-परिवार की भारत में बोली जानेवाली भाषाओं से आ गये हैं। प्राकृत वैयाकरणों ने इन्हें देशी घोषित किया है तथा हेमचन्द्र की 'देशीनाममाला' में ऐसे अनेक शब्द हैं, जिनकी शोध खोज होने पर उनके मूल का पता द्राविड़-परिवार तथा आग्नेय परिवार की शब्दावली में मिल सकता है। प्रा० पैं० में उपलब्ध देशी शब्दों में कतिपय निम्न हैं :—

√ घल्ल, घल्लसि (१०७). 'देना, फेंकना' राज० घालबो, गुज० घालवुं.

खुल्लणा (१.७). 'क्षुद्र,' राज० 'खोळ्लो'.

छोडि (१.९), 'छोटी', राज० हि० 'छोटी'

√ खुड्, खुड्डिअं (१.११) 'खुटना, पीड़ित होना'

हेट्ठ (१.१४<अधस्तात्). 'यहाँ पर, नीचे'.

गुड्डिआ (१.६७). 'गोन्डी'.

√ झंप, झंपिअ (१.८२) 'झाँपना, ढाँकना'.

पक्खर (१.१०६), 'पाखर, हाथी घोड़े की झूल', राज० हि० 'पाखर'

√ ठेल्ल (१.१०६) 'ठेलना', हि० ठेल-पेल.

√ पेल्ल (१.१०६), 'पेलना' हि० ठेल-पेल,

खोडउ (१.११६), 'लँगड़ा', राज० 'खोड्यो'.

डेरउ (१.११६), 'टेढ़ी आँख वाला', राज० ढेर्यो',

मंडा (१.१३०), 'मोटी रोटी,' राज० 'मँडक्यो',

टंकु (१.१३०), 'आधा छटाँक,' राज० 'टका भर' (वजन).

रंक (१.१३०), 'गरीब', हि० 'रंक'.

छइल (१.१३२), 'रसिक युवक', हि० 'छैला', राज० 'छैलो'.

√ लुक्क, लुक्किअ (१.१५१, हि० लुकना), लुक्कु (२.१७३), 'छिपना'

√ गंज, गंजिअ (१.१५१). 'पराजित होना' 'राज० 'गँज जाबो' (बीमारी में परेशान होना).

√ ढुक्क, ढुक्कंतउ (१.१५५, राज० संज्ञा 'ढोक'), ढुक्कु (२.१७३), 'मिलना'.

√ खस, खसइ (१.१६०). 'खिसकना' राज० 'खसकबो'

√ घुम, घुमइ (१.१६० हि० घूमना), राज० 'घूमबो'

√ धस, धसइ (१.१६०, हि० धँसना), राज० 'धसबो'.

छाअण (१.१७४), हि० 'छाजन', राज० 'छावँण', 'छावँणी'.

लोर (१.१८०), 'आँसू', पूरबी हिंदी 'लोर'

√ लोट्ट, लोट्टइ (१.१८०) हि० रा० 'लोटना, लोटबो'

√ पिट्ट, पिट्टइ (१.१८०) हि० रा० 'पीटना, पीटबो'

√ वड्ड, वड्डाविअ (१.१९८), 'ढकना'.

√ मोड, मोडिअ (११९८), मोड़ना'.

√चाह, चाहणा (२.७५), 'चाहना'
छाल (=छाला) २.७७). 'छाल'
वप्पुड़ा (२.९१), 'बेचारा', राज० 'भापड़ो'.
ओग्गर (२.९३), 'खास प्रकार का भात'
मोइणि (२.९२) 'खास प्रकार की मछली'
णालिच (२.९३), 'एक प्रकार की हरी साग'
गच्छा (२.९३), गाछ (२.१४४), 'पेड़' (क्या यह सं० गुच्छ का विकास है, किंतु संभवतः गुच्छ शब्द भी सं० में बाहर की देन है।).
णोक्खा (२.१०१), 'अच्छा'
√खुंद, खुंदी (२.१११), 'खूँदना' राज० 'खूँदबो'
खेह (२.११०), 'धूल', हि० 'खेह'.
√छोड़, छोड़िआ (२.१११), 'छोड़ना', राज० 'छोड़बो'.
√थक्क, थक्कंतु (२.१२२), 'थकना' राज० 'थाकबो'
√वुल्ल, वुल्लउ (२.१३६), 'बोलना'
√ल-ले, लेहि (१.६), लउ (२.१३६), लिज्जिअ (२.१४५), 'लेना'
√सुज्झ, सुज्झे (२.१४२), 'सूझना' (क्या यह सं० 'शुध्य्' का तद्भव रूप है ?)

√ओड्ड, ओड्डो (२.१४७), 'हटना, परे होना'
√हेर, हेरंता (२.१७५), 'देखना' राज०, ब्रज० 'हेरबो'
√फुट्ट, फुट्टइ (२.१८३), 'फूटना'
√टुट्ट, टुट्ट (२.१८३), 'टूटना'
णाइ (२.१६९, हि० राज० नाइँ, 'समान, उपमावाचक शब्द'
टोप्परु (२.२०९), 'टोप'.
वप्प, वप्पह (२.२११), 'बाप, पिता'.

म० भा० आ० में ऐसे भी अनेक शब्द मिलेंगे, जिन्हें प्राचीन वैयाकरणों ने किन्हीं संस्कृत रूपों का आदेश मान लिया है। प्रश्न है, ऐसे धातुओं को देशी माना जाय या नहीं ? प्राचीन प्राकृत वैयाकरण संभवतः इन्हें तद्भव मानने के पक्ष में न थे, और इनकी गणना देशज श्रेणी में ही करते होंगे[1]; किन्तु भाषावैज्ञानिक दृष्टि से इनमें से कई देशज शब्द तथा धातु न होकर तद्भव रूप ही जान पड़ते हैं।

१. दे०—हेम० ८.४.२–२११.

जैसे '√कृ ( करोति )' का '√कुण'[1] रूप वस्तुतः 'कृ' के नवम गण वाले रूप 'कृणाति' > कुणइ' का विकास है। इसी तरह '√जि' ( जयति ) का 'जिण' रूप भी 'जि' के नवम गण वाले रूप 'जिनाति >जिणइ' का विकास है। भले ही ये रूप नवम गण के अंतर्गत पाणि॰ नीय संस्कृत में न रहे हों, पर वैदिक काल की कथ्य भाषा में मौजूद थे तथा वहीं से ये म॰ भा॰ आ॰ में भी आये हैं। अतः इन्हें शुद्ध तद्भव मानना ही ठीक होगा। इसी तरह '√जल्प्' धातु का '√जंप' रूप ( जंपइ ) वैयाकरणों के मतानुसार आदेश हो, भाषावैज्ञानिक के मत से √जल्प् >√*जप्प >√जंप के क्रम से विकसित शुद्ध तद्भव रूप है, जहाँ अनुस्वार का प्रयोग 'ल्'>'प्' के स्थान पर अक्षर-भार की क्षतिपूर्ति के लिये पाया जाता है। '√जुज्झ', √बुज्झ' जैसे धातु रूप य-विकरण युक्त रूप 'युध्यते, बुध्यते' जैसे रूपों का विकास हैं, जहाँ मूल धातु √*युध्य्-, √*बुध्य्- मानना होगा। इसी तरह '√कड्ढ', 'वड्ढ' भी मूलतः तद्भव रूप ही हैं, जिनका विकास √कृष्, √वर्ध् के निष्ठा रूपों *कृष्ट>*कट्ठ>कड्ढ; वृद्ध>वड्ढ से मानना होगा। कहना न होगा, म॰ भा॰ आ॰ ने निष्ठा रूपों को ही धातु रूप बना लिया है। √लग्ग, √भग्ग जैसे धातु रूप भी निष्ठा प्रत्यय जनित रूपों की ही देन हैं; √लग्-लग्न>लग्ग, √भञ्ज्-भग्न >भग्ग। इसी तरह√पल्लट्ट,√पेर, √पेल्ल जैसे धातुओं का संबंध भी प्रा॰ भा॰ आ॰ परा+√वृत्>परावर्तते>*पलाअट्टइ>पलट्टइ-पल्लट्टइ, √प्र+ईर्-प्रेरयते>पेल्लइ-पेरइ से जोड़ा जा सकता है। म॰ भा॰ आ॰ तथा उससे विकसित न॰ भा॰ आ॰ धातुज आदेशों की कहानी बड़ी मजेदार है। इनका विस्तृत भाषावैज्ञानिक अध्ययन अपेक्षित है। यहाँ प्रा॰ पैं॰ की भाषा के संबंध में इस विशेषता पर केवल दिङ्मात्र निर्देश किया गया है।

## प्रा॰ पैं॰ में विदेशी शब्द

§ १३०. प्रा॰ पैं॰ की भाषा में विदेशी शब्दों का अस्तित्व नगण्य है। केवल आधे दर्जन के लगभग विदेशी शब्द मिलते हैं।

सुलताण. (१.१०६). अरबी सुलतान.

---

१. कृगेः कुण ः । —वही ८.४.६५.

खुरसाण (१.१४७), खुरासाण (१.१५७). खुरासान देशनाम.
ओल्ला (१.१४७), अरबी 'उलामा'.
साहि (१.१५७). फारसी 'शाह'.
हिंदू (१.१५७). फा० हिंदू (<सं० सिंधु).
तुलुक (१.१५७) तु० तुर्क
णिक (२.१९१) फा० 'नीकह्' (हि० नीका, राज० नीको)

पुरानी हिन्दी के ग्रन्थों में विदेशी शब्दों की दृष्टि से प्रा० पैं० अत्यधिक दरिद्र है। उक्तिव्यक्तिप्रकरण में भी विदेशी शब्द बहुत कम हैं, इनकी संख्या केवल ७ है।[1] वर्णरत्नाकर में अवश्य अधिक शब्द हैं, इनकी संख्या कुछ अधिक है।[2] विदेशी शब्दों की दृष्टि से पुरानी हिन्दी की समृद्धतम रचना कीर्तिलता है। अरबी और फारसी के कई शब्द कीर्तिलता में पाये जाते हैं, जो तद्भव और तत्सम शब्दों की ही भाँति प्रत्ययादि का ग्रहण करते हैं।[3] प्रा० पैं० का 'पाइक' (१.१३४ तथा आधे दर्जन बार प्रयुक्त) शब्द मूलतः विदेशी है, किन्तु यह पुरानी फारसी से ही म० भा० आ० में आ गया था तथा इसका प्रयोग प्राकृतकवि राजशेखर तक ने किया है। प्रा० पैं० में 'पाइक' शब्द सीधे फारसी से न आकर म० भा० आ० से ही आया है।

---

१. Uktivyakti : ( Study ) § 48, pp. 22–23
२. Varnaratnakara : ( Intro. ) § 59, p. lx– lxi.
३. डा. बाबूराम सक्सेना : कीर्तिलता ( भूमिका ) पृ० ४३–४५. ( नागरीप्रचारिणी सभा, काशी ).

# प्राकृतपैंगलम् का छन्दःशास्त्रीय अनुशीलन

## प्रास्ताविक

§.१३१. मानव संस्कृति और सभ्यता के अध्ययन के अंतर्गत कविता के विकास की कहानी बड़ी मजेदार है। आज का वैज्ञानिक युग इस बात को मानने को कतई तैयार न होगा कि पुराने कवियों (ऋषियों) के समक्ष कोई दैवी शक्ति अवतीर्ण होकर उन्हें काव्य-रचना की प्रेरणा देती थी। काव्य की विषय-वस्तु तथा भाव, अभिव्यंजना शैली, भाषा, पद-विन्यास, छन्दोविधान तथा लय उसी ने सँजोयो-सँवारी थी। आज का तर्कबुद्धि मानव अभिनवगुप्तपादाचार्य के "सरस्वत्येवैषा घटयति यथेष्टं भगवती" को ज्यों का त्यों मानने को प्रस्तुत न होगा, वह हर मसले का कोई न कोई बौद्धिक हल जो चाहता है। भाषा, काव्य, संगीत, नृत्य, छन्दोविधान और लय इन सभी को वह मानव को दयापूर्वक भीख के रूप में दी हुई अति-मानव या दैवी शक्ति की दान-वस्तु नहीं स्वीकार करता, बल्कि इन्हें मानव की अपनी विकासशील स्थिति में, खुद की मेहनत मशक्कत से पैदा की हुई या विकसित स्वार्जित सम्पत्ति घोषित करता है। मानव को भाषा कब मिली, कैसे मिली, यह मसला भी आज तक पूरी तौर पर हल नहीं किया जा चुका है, लेकिन इतना तो तै है कि जिस दिन मानव ने भाषा को व्यक्त रूप दिया, जिस दिन उसके विकसित ध्वनियंत्रों ने वैखरी को रूपायित किया, उसी दिन भाषा ही नहीं, भाषा के साथ-साथ प्रथम काव्य, प्रथम संगीत, तथा प्रथम वाक्-लय ( speech rhythm या नृत्य ) का आविर्भाव हुआ था। भाषा और उसके इन तीन सहयोगियों का विकास आदिम मानव के 'सामूहिक श्रम' की देन है या नहीं, इस विवाद में हमें नहीं पड़ना है, पर यह तो निश्चित है कि काव्य, संगीत तथा नृत्य, आदिम मानव के व्यावहारिक जीवन की आवश्यकता की पूर्ति के लिये विकसित हुए थे, बाद की मानव सभ्यता की तरह उनका महत्त्व केवल मनोरंजन या मन-बहलाव की चीज के रूप में न था। इसीलिये जर्मन समाज-शास्त्री ब्यूचर ने संगीत तथा काव्य

का श्रम से घनिष्ठ संबंध जोड़कर आदिम विकास-स्थिति में उन्हें एक ही प्रेरणा की देन माना है।[1] प्राचीन युग के साहित्य में सर्वत्र काव्य तथा संगीत एक ही सिक्के के दो पहलू हैं, वहाँ संगीतरहित काव्य तथा काव्यरहित संगीत जैसी चीज नहीं मिलती और एडम स्मिथ जैसे समाजशास्त्रियों की मान्यता है कि इनके साथ तीसरा तत्त्व —नृत्य— भी नियत रूप से संलग्न था।[2] काव्य को, छन्दोविधान तथा लय वस्तुतः संगीत एवं नृत्य की ही देन हैं, और 'छन्द' काव्य का वह अंग है, जो इसका संकेत करता है कि आरंभ में काव्य तथा संगीत में कोई भेद न था। प्रो० थॉम्सन ने जो बात ग्रीक कविता के लिये कही है, वह वस्तुतः सभी देशों की प्राचीन कविता (लिखित, अलिखित, सभ्य तथा आदिम) के साथ लागू होती है कि, "प्राचीन ग्रीस में कविता का संगीत के साथ गठबंधन हो गया था। वहाँ वाद्य संगीत—शब्दहीन संगीत—जैसी चीज नहीं पाई जाती, तथा उत्कृष्ट कविता का अधिकांश संगीत के सहयोग के लिये निबद्ध किया जाता था।"[3] यह बात आज भी लोक-साहित्य के काव्यों के साथ पूरी तरह लागू होती है, तथा

---

१. "that in the first stage of their development, work, music, and poetry were most intimately connected with one another, but that the basic element of this trinity was work, while the other two elements had only a subordinate significance."

Buecher quoted by Plekhanov (Art and Social Life p. 49).

२. Egerton Smith : The Principles of English Metre pp. 5-6.

३. "One of the most striking differences between Greek and English poetry is that in ancient Greece poetry was wedded to music. There was no purely instrumental music—music without words; and a great deal of the finest poetry was composed for musical accompaniment."

George Thompson : Marxism and Poetry. p. 1.

जैसा कि हम संकेत करेंगे प्राकृत और अपभ्रंश के छन्दों के विकास की कहानी भी इस मान्यता की पुष्टि ही करती है। अपभ्रंश भाषा में निबद्ध काव्यों के तालच्छंद इस बात पर जोर देते हैं कि अपभ्रंश कवि को कुशल संगीतज्ञ होना चाहिए। हिंदी का मध्ययुगीन भक्ति-काव्य भी संगीत के आलवाल में लिपटा हुआ है।

संगीत तथा छन्द दोनों की वास्तविक आत्मा "लय" है। "लय" के अभाव में न तो काव्य का छन्दोविधान ही होगा, न संगीत ही। संस्कृत आचार्यों ने काव्य को सर्वथा पद्यबद्ध न मानकर गद्यबद्ध रागात्मिकावृत्ति वाली कृतियों को भी काव्य माना, तथा कालरिज ने भी काव्य का प्रतियोगी (विरोधी) गद्य को न मानकर 'विज्ञान' को माना था; फिर भी काव्य का छन्दोबद्धता से घनिष्ठ संबंध रहा है तथा समस्त पुराना काव्य ही नहीं, विश्व के काव्य-साहित्य का अधिकतम भाग छन्दोबद्ध ही है। यह इसलिये कि छन्द स्वतः काव्य के प्रेषणीय भाव को तदनुरूप 'लय' में अभिव्यक्त करता है। वैसे तो 'लय' गद्य की भाषा तथा बोलचाल की भाषा तक में पाई जाती है, फिर भी तत्तत् छन्द की 'लय' का खास काव्यगत महत्त्व है तथा गद्य कवियों तक ने कई बार पद्य या छन्द की 'लय' को पकड़कर भाव को अधिक प्रभावशाली, तीव्र तथा प्रेषणीय बनाने के लिये 'वृत्तगंधि गद्य' का प्रयोग किया है। छन्द की 'लय' जहाँ स्वर के दीर्घ या ह्रस्वोच्चारण की दृष्टि से संगीत से संबद्ध है, वहाँ उसका उतार-चढाव, यति, तुक (अनुप्रास तथा यमक) आदि का संबंध नृत्य के अंग-संचालन से है। अतः यहाँ छन्दोयोजना तथा लय पर दो शब्द कह देना जरूरी होगा।

## छन्दोयोजना और लय

§ १३२. लय का संबंध नृत्य से इसलिये जोड़ा जाता है कि इसे नृत्य की खास भेदक विशेषता माना जाता है। नृत्य की प्रमुख विशेषता तत्तत् अंगोपांगादि का एक निश्चित लयात्मक क्रम से संचालन है। अंग-संचालन नृत्य का खास लक्षण है, किंतु उस विशिष्ट अंग-संचालन को ही नृत्य कहा जा सकता है, जिसमें निश्चित चरणों के अनुसार अंगों का संचालन आरोहावरोहमूलक लय में आबद्ध हो।

अतः जर्मनी समाजशास्त्री ई० ग्रोस के शब्दों में "लयरहित नृत्य की कल्पना ही नहीं की जा सकती; एक भी नृत्य ऐसा नहीं है जो लय-हीन हो"।[1] जिस तरह नृत्य की लय निश्चित क्रम में आबद्ध होती है, वैसे ही छंद की लय भी स्वर-लहरी के निश्चित एवं क्रमिक आरोहावरोह तथा समय-सीमा के अनुरूप संयोजन से समन्वित होती है। विभिन्न भावों की अभिव्यंजना में हमारी स्वर-लहरी विभिन्न लय-स्थितियों का संकेत करती है। क्रोध की दशा में हमारी वाणी भिन्न लय की सूचना देती है, प्रेम, घृणा, शोक आदि की दशा में सर्वथा भिन्न-भिन्न प्रकार की। संभवतः विभिन्न छन्दों की तत्तत् लय के भेद में मूलतः तत्तत् मनोभाव की भेदकता निहित है। तत्तत् वर्णिक तथा मात्रिक छंदों में तत्तत् वर्णिक या मात्रिक गणों का विधान, लघु-गुरु नियम, तुक आदि, लय तथा उसके द्वारा प्रेषणीय तत्तत् मनोभाव से ही संबंध रखते हैं।

छन्द की लय से हमारा तात्पर्य यह है कि किसी छन्द में सबल तत्त्व तथा दुर्बल तत्त्वों का परस्पर विनिमय तथा उनकी स्थिति कैसी है, इन सबल तथा दुर्बल तत्त्वों के विनिमय तथा संयोजन का विधान किस तरह का है, तथा इनके तत्तत् वर्गों का उक्त छंद में क्या संबंध है? 'लय' से हमारा तात्पर्य विभिन्न उच्चरित ध्वनियों या अक्षरों के क्रमिक उतार-चढाव से है जो अक्षरों के उतार-चढाव के साथ ही साथ काव्यार्थ या भाव को गतिमान् बनाते हैं, उसके भी उतार-चढाव का संकेत करते हैं। यह उतार-चढाव प्रत्येक छंद में एक निश्चित समय सीमा में आबद्ध रहता है। साथ ही लयात्मक उतार-चढाव की इस समय-सीमा के प्रत्येक अंश के आरंभ तथा अंत में स्पष्टतः परिदृश्यमान कोई न कोई तत्त्व अवश्य होता है। जैसे द्रुतविलंबित के द्वितीय गण में नगण के बाद भगण का प्रथम दीर्घ अक्षर स्पष्ट इसका संकेत करता है।

---

१. A distinguishing feature of the dance is the rhythmic order of movements. There is not a single dance without rhythm.

E. Grosse : quoted by Plekhanov (Art and Social Life p. 107).

⌒⌒⌒∧⌒⌒∧⌒⌒∧⌒∧ द्रुतविलंबित
न भ भ र ललल गा लल गा लल गा ल गा

इस छन्द की गति में प्रथम तीन अक्षरों के ह्रस्वोच्चारण के कारण पाठक द्रुत गति का आश्रय लेता है, तब चढाव, फिर दो क्षण उतार, फिर चढाव, फिर दो क्षण उतार और फिर एक एक क्षण बाद क्रमशः चढाव, उतार, चढाव होने से छंद की गति में 'विलंबन' पाया जाता है। इसीलिये इसका नाम द्रुतविलंबित पड़ा है। किसी भी छंद को कोमल, ललित और मधुर अथवा धीर, गंभीर और उद्धत बनाने का काम इसी उतार-चढाव युक्त उच्चारण की विविध संघटना से है। वियोगिनी छंद करुण रस के लिये प्रसिद्ध है। ध्यान से देखने पर पता चलेगा कि उसकी सारी जान प्रत्येक चरण के आरंभ में प्रयुक्त दो लघु तथा एक गुरु वाला सगण है। सगण से शुरूआत ही इस छंद को करुण बना देती है।

⌒⌒∧⌒⌒∧⌒∧⌒∧ ⌒⌒∧∧⌒⌒∧⌒∧⌒∧
स स ज ग स भ र ल ग
वियोगिनी : ललगाललगालगालगा, ललगागाललगालगालगा

इसी तरह मालिनी छंद की आरंभिक दो नगण वाली योजना इसे कोमल भावों—शृंगार, करुण, शांत, प्रातःकाल वर्णन आदि की व्यंजना के उपयुक्त बना देती है, किंतु उद्धत भावों की व्यंजना में यह छंद निकम्मा ही साबित होगा। छंद की गति स्वयं किसी मदमंथर गति से पदन्यास करती नायिका का चित्र सामने खींच देती है।

⌒⌒⌒⌒⌒⌒∧∧, ∧⌒∧∧⌒∧∧ मालिनी
न न म य य
ललललललगागागालगागालगागा

मन्दाक्रान्ता छंद को विरहव्यंजना का सशक्त अस्त्र माना गया है, संभवतः इसकी सारी गति आरंभ में चार दीर्घ अक्षरों में एक साथ उफन कर तब पाँच अक्षरों तक सिसकियाँ भरते विरही या विरहिणी का चित्र खींच सकती है। उसके बाद दो दीर्घ तथा एक ह्रस्व अक्षरों का क्रमिक उतार-चढाव, भाव की क्रमशः उतरती-चढती गति की

रूपरेखा उपस्थित करते हैं। चार, छः तथा सात की यति पर रुक रुक कर छंद का आगे बढना भी इसमें योग देता है।

∧∧∧∧, ⌢⌢⌢⌢⌢∧, ∧⌢∧∧⌢∧∧
म भ न त ग ग
मन्दाक्रान्ता : गागागागा, लललललगा, गालगागालगागा.

मन्दाक्रान्ता की सारी जान बीच के पाँच लघु उच्चारण हैं। ये सभी छंद उद्धत भावों की व्यंजना में सफल नहीं होंगे, जब कि भुजंगप्रयात, शार्दूलविक्रीडित, स्रग्धरा जैसे छन्दों की गति स्वयं ही औद्धत्य की परिचायिका है।

भुजंगप्रयात

⌢∧∧⌢∧∧⌢∧∧⌢∧∧
य य य य

स्रग्धरा

∧∧∧∧⌢∧∧ ⌢⌢⌢⌢⌢⌢∧ ∧⌢∧∧⌢∧∧
म र भ न य य य

शार्दूलविक्रीडित

∧∧∧⌢⌢∧⌢∧⌢⌢⌢∧ ∧∧⌢∧∧⌢∧
म स ज स त त ग

इन छंदोंमें मगण (SSS) रगण (SIS), तथा यगण (ISS) खास तौर पर शक्तिशाली गण है। भुजंगप्रयात में बिना किसी यति के एक क्षण उतार के बाद दो क्षण चढाव के चार आवर्तक उसकी गति को साँप की गति की तरह तेज बना देते हैं। इसी तरह स्रग्धरा का लंबा विस्तृत परिवेश, म, र तथा अंत में एक साथ तीन यगण की योजना इसे भी प्रबल तथा तेजी से हृदय में उठते उद्धत भावों के अनुरूप सिद्ध करते हैं। शार्दूलविक्रीडित की १२ अक्षरों को एक साँस में पढ़ने की गति ही उसे उद्धतता दे देती है; इस छंद का वीरादि रसों में सफल प्रयोग हुआ है, वैसे कुछ कवियों ने इसका शृंगार में भी कुशल प्रयोग किया है, ठीक वैसे ही जैसे घनाक्षरी शृंगार और वीर दोनों में एक साथ कुशलता से प्रयुक्त हुआ

है। घनाक्षरी की गति दोनों के अनुरूप इसलिये भी हो सकी है कि उसमें वर्णिक गणों की नियत योजना नहीं पाई जाती, वह मुक्तक वर्णिक वृत्त जो है। फिर भी हिंदी के शृंगार तथा वीर रसों में प्रयुक्त घनाक्षरियों की जाँच पड़ताल करने पर पता चलेगा कि जहाँ शृंगार रस में सफलतया प्रयुक्त घनाक्षरियों में लघ्वक्षरों के उच्चरित की मात्रा अधिक होगी, वहाँ वीरादि रसों में प्रयुक्त घनाक्षरियों में गुर्वक्षरों के उच्चरित की मात्रा अधिक मिलेगी। देव और घनानन्द जैसे कवियों की घनाक्षरियों की तुलना भूषण की घनाक्षरियों से करने पर संभवतः यह अनुमान सत्य निकले। सवैया छंद की गति (cadence) तथा लय (rhythm) स्वयं वीरादि रसों के अनुपयुक्त है; मूल वर्णिक सवैया या तो सगण (IIS) या भगण (SII) पर आधृत है, बाकी शेष भेद उसी के प्ररोह हैं। इन गणों की रचना स्वयं लघूच्चारण बाहुल्य के कारण उद्धत वृत्ति के भावों के उपयुक्त नहीं जान पड़ती। मेरी जानकारी में इस छंद का उद्धत भावों में बहुत कम प्रयोग किया गया है और जो है वह सफल नहीं कहा जा सकता। मतलब यह है कि छन्द के 'पैटर्न' में लघु गुरु उच्चारण की मात्रा तथा नियत स्थान पर योजना का छन्द को गति देने में खास हाथ रहता है और छंद की गति और लयात्मक "पैटर्न" इसी पर टिके रहते हैं।

समग्र छंद की लय की व्यवस्था के लिए कई तत्त्व जिम्मेदार होते हैं। प्रत्येक वर्णिक या मात्रिक छंद के अंतर्गत हर चरण को कई टुकड़ों में बाँटा जा सकता है। यह विभाजन वर्णिक छंदों में वर्णिक गणों तथा मात्रिक छंदों में द्विकलादि मात्रिक गणों के अनुसार किया जाता है। तत्तत् टुकड़े की निजी स्वर-लहरी तथा उसका अन्य गत तथा आगत टुकड़ों की तत्तत् स्वर-लहरी के संयोग से मिलकर प्रस्तुत समग्र एकतानता, सम्पूर्ण चरण की लय की व्यवस्था में महत्त्वपूर्ण योग देती है। इसी तरह एक ही चरण में विविध स्थानों पर यति की संस्थापना का भी इसमें हाथ रहता है। इतना ही नहीं, पूरे छंद के चरणों की गति भी समग्र छंद की गति या 'कैडेंस' में नवीनता ला देती है। यह बात सभी प्रकार के द्विपात्, चतुष्पात् या अधिक चरणों वाले छंदों पर लागू होती है। मिश्र छंदों में भी जब दोहा तथा रोला, रोला तथा उल्लाला, दोहा तथा गाथा, मात्रा तथा दोहा जैसे अनेक छन्दों के संकीर्ण छंदों की रचना की जाती है, तो उनकी गति सर्वथा

नवीन संगीत को जन्म देती है। कुंडलिया छंद की लय वस्तुत: केवल दोहा तथा रोला छंदों की गतियों का योग (sum total) मात्र नहीं है, न छप्पय छंद की लय केवल रोला तथा उल्लाला छन्दों की गतियों का योग ही है। इतना ही नहीं, मात्रिक छंदों में एक ही छंद के विविध भेदों में भी गति तथा लय का संगीतात्मक विभेद स्पष्ट मालूम पड़ता है। दोहा, रोला, छप्पय, आदि छंदों के छन्द:शास्त्रियों ने लघु गुरु अक्षरों की गणना के अनुसार अनेक भेद किये हैं। ये भेद वैसे तो अंकगणित के खयालीपुलाव जान पड़ते हैं, पर इनका केवल इतना ही महत्त्व नहीं है। मात्रिक छंदों के बारे में यह स्पष्ट है कि जिन छंदों में लघ्वक्षरों की संख्या जितनी अधिक होगी, वे उतने ही अधिक श्रवण-मधुर, रमणीय तथा कलात्मक होंगे। तुलसीदास की निम्न दो चौपाइयों और दोहों की तुलना से यह स्पष्ट हो जायगा। मात्राओं की संख्या दोनों में समान होने पर भी उनकी संगीतात्मक गति और गूँज में स्पष्ट भेद है:—

(१) कंकन किंकिनि नूपुर धुनि सुनि।
कहत लखन सन राम हृदयँ गुनि॥ (मानस: बालकाण्ड)

(२) काचे घट जिमि डारौं फोरी।
सकउँ मेरु मूलक जिमि तोरी॥ (वही)

(१) तमकि धरहिं धनु मूढ नृप उठइ न चलहिं लजाइ।
मनहुँ पाइ भट बाहुबल अधिकु अधिकु गरुआइ॥ (वही)

(२) हिरन्याच्छ भ्राता सहित मधु कैटभ बलवान।
जेहिं मारे सोइ अवतरेउ कृपासिंधु भगवान॥ (वही, लंकाकांड)

उक्त चौपाइयों में प्रथम अर्धाली की प्रथमपंक्ति में ३ ग, १० ल; तथा द्वितीय पंक्तिमें १ ग, १४ ल हैं; जब कि द्वितीय अर्धाली की प्रथम पंक्तिमें ६ ग, ४ ल; तथा द्वितीय पंक्ति में ४ ग, ८ ल हैं। इस लघु गुरु अक्षरों की विविध योजना से इनकी गति में क्या फर्क पड़ता है, यह स्वत:संवेद्य है। इसी तरह पहले दोहा में ५ गुरु तथा ३८ लघु (४८ मात्रा) पाये जाते हैं; जब की दूसरे में ११ गुरु तथा २६ लघु हैं। यहाँ 'जेहिं, सोइ, अवतरेउ' में क्रमश: 'ए, ओ, ए' का उच्चारण एक

मात्रिक (ह्रस्व) ही है, द्विमात्रिक नहीं। छन्दःशास्त्रियों के मतानुसार पहला दोहा 'अहिवर' नामक भेद है, दूसरा 'चल' नामक भेद। दोनों की गति या 'कैडेन्स' का फर्क कुशल पाठकों और श्रोताओं को स्पष्ट मालूम पड़ जायगा।

वर्णिक छंदों में विविध गणों की मैत्री, शत्रुता, उदासीनता आदि का विचार भी वस्तुतः छंदों की गति या लय को श्रवणमधुर बनाने के दृष्टिकोण से ही किया गया है। जहाँ तक तत्तत् गणों के एक साथ नियोजित करने पर उसके सुख दुःखादि फलों का प्रश्न है, छन्दःशास्त्र का यह अंश वैज्ञानिक नहीं जान पड़ता, उसका वही नगण्य महत्त्व है, जो फलित ज्योतिष का; किंतु एक गण के बाद अमुक गण ही अच्छा रहेगा, अमुक गण नहीं, इसका वस्तुतः सूक्ष्मातिसूक्ष्म संगीतात्मक तत्त्व से संबंध जान पड़ता है। इन मैत्र्यादि संबंधों का छन्दःशास्त्र में ठीक वही महत्त्व जान पड़ता है जो संगीतशास्त्र में वादी, संवादी, अनुवादी तथा विवादी स्वरों का परस्पर माना जाता है। यदि किसी एक स्वर के साथ अन्य वाद्य पर विवादी स्वर बजाया जाय या उसके ठीक बाद उसी वाद्य पर विवादी स्वर बजाया जाय तो भी, वह कटु मालूम पड़ेगा, किंतु संवादी स्वर ऐसी दशा में मधुर लगेंगे।[1] इसीलिये कुशल संगीतज्ञ इसे जरूरी समझते हैं कि "एक के बाद-एक स्वरों का ऐसा प्रबंध होना चाहिए, जो रसों और भावों को उद्दीप्त करके चित्त को प्रसन्न करे।"[2] स्वरों के इसी क्रमबद्ध उतार-चढ़ाव को पारिभाषिक शब्दावली में 'संक्रम' कहा जाता है, जो अंगरेजी शब्द 'मेलोडी' का समानांतर है। भारतीय छन्दःशास्त्र में भी तत्तत् गणों के मैत्र्यादि-विधान तथा तत्तत् छंदों में वर्णिक या मात्रिक गणों की निश्चित क्रमबद्ध व्यवस्था का मूल यही 'संक्रम' भावना है।

इस बात पर जोर दिया जा चुका है कि 'लय' छंद की ही नहीं स्वयं काव्य की आत्मा है। यही कारण है कि लयरहित काव्य की कल्पना करना ही असम्भव है। कुछ नये हिंदी कवियों ने छन्दोबंधन से मुक्ति पाने का जिहाद छेड़ते वक्त इस बात का खयाल नहीं रखा कि काव्य

---

१. ललितकिशोर सिंहः ध्वनि और संगीत पृ० ८१.

२. वही पृ० १०२.

सब कुछ बर्दाश्त कर सकता है, लयात्मक अराजकता नहीं। स्वच्छन्द या मुक्त छंदों (Vers libre) का विकास फ्रेंच रोमैंटिक कवियों की स्वातन्त्र्य-लिप्सा का एक उदाहरण है, फिर भी जैसा कि मैंने अन्यत्र इसका संकेत किया है, छन्दोबंधन से मुक्ति की आवाज को बुलन्द करने वाले इन कवियों ने 'लय' की सदा रक्षा की है। "भाषा की भाँति प्रतीकवादी कवियों ने छन्द को नवीन रूप दिया। इन कवियों की यह छन्द:प्रणाली 'स्वच्छन्द छंद' (वेर लिब्र) के नाम से प्रसिद्ध है। प्राचीन रूढिगत छंदों का त्याग समस्त रोमैंटिक कवियों की एक विशेषता रही है। बोदेलेर ने 'पेती पोएम आँ प्रोज' लिखकर छंदबंध का अंत किया। किंतु यह छन्दबंध का विरोध 'ल वेर ओफीसिए' (अधिकृत छंद) का ही था, अर्थात् जहाँ तक प्रवाह का प्रश्न है, ये 'वेर लिब्र' भी उससे युक्त थे। इन छंदों में 'संगीतात्मकता' कवि तथा पाठक के बीच वही कार्य करती है, जो रूढ छन्दों में। यह दूसरी बात है कि कुछ कवियों के हाथ पड़ कर यह छन्द लावण्यहीन हो जाते हैं, किंतु इसके लिए दोषी कवि है, छन्द नहीं।"[1] अमरीकी कवि वाल्ट ह्विटमैन ने मुक्त छन्दों का धड़ल्ले से प्रयोग करने पर भी लय का ध्यान नहीं रक्खा, संभवतः इसीलिये उसकी कविताओं को एज़रा पाउन्ड ने 'Nauseating pills' कहा था।

वस्तुतः मात्रिक-वर्णिक, तुकांत-अतुकांत, शास्त्रीय-अशास्त्रीय, बद्ध-मुक्त सभी तरह के छन्दों की मूल इकाई, उसका 'न्यूलिक्यस' यही 'लय' या 'रिदमिक पैटर्न' है। मुक्त छन्द मुक्त होने पर भी लय के बंधन से मुक्त नहीं, इसे कभी न भूलना होगा। दूसरे शब्दों में हम यह कह सकते हैं कि स्वच्छन्द छन्द में छन्दोमुक्ति होने पर भी छन्दोबद्धता अवश्य है। इसे दूसरे ढंग से हिंदी कवि श्री सूर्यकान्त त्रिपाठी निराला ने भी स्वीकार किया है—"मुक्त छन्द तो वह है, जो छंद की भूमि में रह कर भी मुक्त है।"[2] 'छन्द की भूमि में रहना' मुक्त छन्द के लिए भी लाजमी है, नहीं तो उसमें और गद्य में कोई भेद न रहेगा।

---

१. समालोचनाङ्क (साहित्यसंदेश, १९५२) में मेरा 'पाश्चात्य साहित्यशास्त्र के कुछ प्रमुख वाद' लेख पृ० १७०.

२. परिमल (भूमिका) पृ० २१.

आंग्ल कवि टी० एस० इलियट ने इसी बात पर जोर देते कहा था—
No Verse is free for the man who wants to do a good job.[1]

स्वच्छन्द छन्दों में भी कुशल कवि अनुप्रास, वीप्सा, पदमध्यग तुक तथा पादांत तुक की योजना इसलिये करते देखे जाते हैं कि इससे छंद में 'लय' की सृष्टि हो जाती है। निराला इसके लिये खास तौर पर मशहूर हैं।

"काँप रही थी वायु, प्रीति की प्रथम रात की
नवागता, पर प्रियतम-कर पतिता सी
प्रेममयी, पर नीरव अपरिचिता-सी
किरण बालिकाएँ लहरों से
खेल रही थीं अपने ही मन से, पहरों से।
खड़ी दूर सारस की सुन्दर जोड़ी
क्या जाने क्या क्या कह कर दोनों ने ग्रीवा मोड़ी॥

(निराला : तट पर)

कवि 'द्वैपायन' की निम्न कविता में लय के लिये अनुप्रास तथा पादमध्य एवं पादांत तुक की योजना की गई है।

"बिखरा पराग राग
फाग की गुलाल लाल
भौरों के झौंर अंध
युवकों के वृंद अंध
गंध मदिर प्रकृति-नटी
झूम उठी—
स्खलित चरण
व्यस्त वसन आवरण—
पानिप की नदी चढ़ी
बह चला प्रणयि-मन।"

छन्द की लय वस्तुतः तीन तत्त्वों से संबद्ध है:—(१) छन्द में तत्तत् स्थान पर प्रयुक्त उदात्त अनुदात्त का स्वर-प्रयोग या लघु-गुरु

१. The Music of Poetry (T. S. Eliot: Selected Prose) p. 65.

उच्चारण; इसी से विभिन्न प्रकार के लघु-गुरु उच्चारण के आरोहावरोह क्रम से विभिन्न 'रिद्‌मिक पैटर्न' का जन्म होता है, इसका संकेत किया जा चुका है। (२) छन्द की विविध आरोहावरोहमूलक अक्षर-संघटना (syllabic pattern) के बीच में या पादांत में यति का प्रयोग, तथा (३) पादांत में कख—कख, कग—खघ, कखगघ, आदि किसी भी निश्चित क्रम से तुक (rime) की योजना। छन्दों की विशाल अट्टालिका की नींव के पत्थर यही तीनों हैं, इसलिये छन्दःशास्त्र की शुरूआत यहीं से माननी पड़ती है।

## अक्षर और मात्रा का लघु-गुरु विधान

§ १२३. संस्कृत छन्दःशास्त्रियों ने छन्दों का विभाजन दो वर्गों में किया है अक्षरवृत्त तथा मात्रावृत्त। अक्षरवृत्तों को वर्णवृत्त भी कहा जाता है। अक्षरवृत्तों में अक्षरों की निश्चित गणना का महत्त्व है, मात्रावृत्तों में मात्रा की निश्चित गणना का। उदाहरण के लिये वसंततिलका वृत्त में प्रत्येक चरण में निश्चित वर्णिक गणों के क्रमसे १४ वर्णों का अस्तित्व पाया जाता है, तो गाथा ( आर्या ) वृत्त में प्रथम-तृतीय चरण में १२ द्वितीय में १८ और चतुर्थ में १५ मात्रा पाई जाती हैं। इस प्रकार गाथा में अक्षरों की संख्या का निश्चित नियम नहीं है। इतना होने पर भी प्राकृत मात्रावृत्तों में भी अक्षर की ह्रस्वता तथा दीर्घता का महत्त्व अवश्य है, क्योंकि उसी के आधार पर मात्रा का आकलन किया जाता है। अक्षर से तात्पर्य एक साथ उच्चरित स्वर या स्वर-व्यंजन समूह से है। अक्षर का मेरुदण्ड स्वर है, तथा स्वर का उच्चारण बिना किसी अन्य ध्वन्यात्मक तत्त्व की सहायता के किया जा सकता है, अतः अक्षर में एक स्वर का होना आवश्यक है। व्यंजन ध्वनि का उच्चारण बिना किसी स्वर की सहायता के नहीं हो पाता, अतः व्यंजन के उच्चारण के लिए पूर्व में या पर में स्वर का होना सर्वथा आवश्यक है। शुद्ध स्वररहित व्यंजन का स्वयं का अक्षर-संघटना में कोई महत्त्व नहीं है। स्वर-ध्वनियों के उच्चारण-भेद से स्पष्ट है कि ये दो तरह की पाई जाती हैं। कुछ स्वरों के उच्चारण में एक मात्रा (क्षण) लगती है, जैसे अ, इ, उ, ऋ, ऍ, ऒ; जब कि कुछ के उच्चारण में दो मात्रा का समय लगता है, जैसे आ, ई, ऊ, (ॠ), ए,

ओ। वर्णिक वृत्तों के मगण, नगण आदि गणों का विधान अक्षरों की इसी स्वर-दीर्घता तथा स्वर-ह्रस्वता से संबद्ध है, तथा मात्रिक वृत्तों की मात्रा-गणना में भी इसका ध्यान रखना पड़ता है, क्योंकि वहाँ प्रायः ह्रस्व अक्षर ( स्वर ) की एक मात्रा तथा दीर्घ अक्षर की दो मात्रा मानी जाती हैं। संस्कृत वैयाकरणो ने तीन प्रकार के स्वरोच्चारण का संकेत किया है:—ह्रस्व (एक मात्रिक), दीर्घ (द्विमात्रिक), तथा प्लुत (त्रिमात्रिक)। किंतु छन्दःशास्त्र में प्लुत उच्चारण की तीन मात्रायें नहीं मानी जातीं तथा संस्कृत वर्णिक वृत्तों में पादांत में उच्चरित प्लुत को भी द्विमात्रिक ही माना जाता है, इसका संकेत हम अनुपद में करेंगे।

शुद्ध दीर्घ स्वरों के अतिरिक्त अन्य स्थिति में भी अक्षर को द्विमात्रिक माना जाता है। छन्दः शास्त्रियों ने बताया है कि "दीर्घ अक्षर, संयुक्त व्यंजन से पूर्व का (ह्रस्व) अक्षर, प्लुत, व्यञ्जनांत, ऊष्मान्त, ( जिह्वामूलीय तथा विसर्गान्त उपध्मानीय ), सानुस्वार, तथा कहीं-कहीं पादांत लघु को भी गुरु (द्विमात्रिक) माना जाता है।"[1] संस्कृत वर्णिक वृत्तों में इस नियम की पूरी पाबन्दी की जाती है तथा हिंदी कवियों ने भी संस्कृत वर्णिक वृत्तों के प्रयोग में इसका पालन किया है:—

'वाष्प-द्वारा बहु विधि-दुखों वर्द्धिता-वेदना के,  
बालाओं का हृदय नभ जो है समाच्छन्न होता।  
तो निर्वृता तनिक उसकी म्लानता है न होती,  
पर्जन्यों सा यदि न बरसें वारि हो, वे दृगों से ॥ (प्रियप्रवास १४.९)

इस उदाहरण में 'ष्प', 'व', 'च्छ', 'नि', 'र्ज' को संयुक्ताद्य दीर्घ ही माना गया है।

संस्कृत पद्यों के उच्चारण में प्रायः पादांत अनुस्वार तथा विसर्ग का उच्चारण प्लुत ही किया जाता है किंतु छन्दःशास्त्री इसकी गणना दीर्घ के साथ ही गुरु के रूप में करते हैं। यथा,

(१) अमूर्विमानान्तरलम्बिनीनां, श्रुत्वा स्वनं काञ्चनकिङ्किणीनाम्।  
प्रत्युद्व्रजन्तीव खमुत्पतन्त्यो, गोदावरीसारसपङ्क्तयस्त्वाम् ॥

---

१. दीर्घं संयोगपरं तथा प्लुतं व्यञ्जनान्तमूष्मान्तम्।  
सानुस्वारं च गुरुं क्वचिदवसानेऽपि लघ्वन्तम् ॥  
पिंगलछन्दःसूत्र पर हलायुधवृत्ति १.१.

(१) इमां तटाशोकलतां च तन्वीं, स्तनाभिरामस्तबकाभिनम्राम् ।
त्वत्प्राप्तिबुद्ध्या परिरब्धुकामः, सौमित्रिणा साश्रुरहं निषिद्धः ॥
( रघुवंश १३ सर्ग )

इन दोनों उदाहरणों में पादांत उच्चारण क्रमशः "णीनाऽऽम्', 'स्वाऽऽम्', 'नम्राऽऽम्' तथा 'निषिद्धऽऽह्' सुनाई पड़ता है। प्लुतोच्चारण प्रायः द्वितीय तथा चतुर्थ चरण ( अर्धाली ) के अंत में ही पाया जाता है, प्रथम-तृतीय के अंत में नहीं।

पादांत लघु को विकल्प से दीर्घ मानने का विधान किया गया है, किंतु संस्कृत वर्णिक छन्दों में सर्वत्र पादांत में गुरु पाये जाने के कारण सदा उन्हें गुरु माना जाता है। उद्गता जैसे मिश्रित छन्दों में जो मूलतः संस्कृत वृत्त न होकर प्राकृत वृत्तों से प्रभावित जान पड़ते हैं, प्रथम पाद के अंत का अक्षर लघु ही पाया जाता है तथा यहाँ इसे गुरु नहीं गिना जाता। जैसे—

अथ वासवस्य वचनेन, रुचिरवदनस्त्रिलोचनम् ।
क्लांतिरहितमभिराधयितुं, विधिवत्तपांसि विदधे धनंजयः ॥ (भारवि, १२ वाँ सर्ग)

इस पद्य में 'वचनेन' का 'न' लघु ही है।

§ १३४. उक्त नियम के अपवाद:—संस्कृत छन्दःशास्त्रियों ने ही कुछ ऐसे स्थल दिये हैं, जहाँ संयुक्त व्यंजन के पूर्व होने पर ह्रस्व स्वर का नित्य-दीर्घत्व नहीं होता तथा उसे एकमात्रिक या लघु भी गिना जाता है। पिंगलछन्दःसूत्र के 'ह्रप्रोरन्यतरस्याम्' सूत्र के अनुसार 'ह्र' तथा 'प्र' के पूर्व का ह्रस्व स्वर लघु भी गिना जा सकता है,[1] तथा काव्यों में इस तरह के अनेकों उदाहरण मिलते हैं :—

(१) "सा मंगलस्नानविशुद्धगात्री, गृहीतप्रत्युद्गमनीयवस्त्रा ।" (कुमारसं० ७।११)
(२) प्राप्य नाभिह्रदमज्जनमाशु, प्रस्थितं निवसनग्रहणाय ॥ (माघ १०,६०)

इन दोनों स्थलों में क्रमशः 'गृहीतप्रत्युद्गमनीय' का 'त' तथा 'नाभिह्रद' का 'भि' संयुक्ताद्य होने पर भी लघु ही माने गये हैं। इसी तरह 'साकेत' काव्य के निम्न छंद में 'किन्तु' का 'तु' भी लघु ही है :—

---

१. 'प्रे ह्रे वा इति पुनः पिंगलमुनेर्विकल्पविधायकं सूत्रम् ।" (छन्दोमंजरी पृ० १३).

सखि, देख, दिगन्त है खुला; तम है किन्तु प्रकाश से धुला।
यह तारक जो खचे रचे; निशि में वासर-बीज से बचे॥
(साकेत १०.१०)॥

संयुक्ताद्य (संयुक्तपर) वर्ण को कहीं-कहीं लघु मानने का विधान प्रा० पैं० में भी मिलता है :—

कत्थवि संजुत्तपरो, वण्णो लहु होइ दंसणेण जहा।
परिल्हसइ चित्तधिज्जं, तरुणिकडक्खम्मि णिव्वुत्तम्॥ (प्रा० पैं० १.४)

इसी तरह वहाँ सानुस्वार इकार तथा हिकार, शुद्ध अथवा व्यंजन-युक्त एकार तथा ओकार, और संयुक्त रेफ तथा हकार से पूर्व का वर्ण, इन सभी को विकल्प से गुरु मानने का विधान भी किया गया है।[1]

संस्कृत वर्णिक वृत्तों में पादांत को विकल्प से गुरु मानने का विधान पाया जाता है, किंतु मात्रिक वृत्तों तथा तालवृत्तों में प्रा० पैं० में इस नियम की पाबंदी नहीं मिलती। वैसे नंदियड्ढ, स्वयंभू, हेमचन्द्र आदि पुराने छन्दःशास्त्रियों में इसके चिह्न मिलते हैं। उदाहरणार्थ, दोहा छंद के लक्षण में वे प्रथम तृतीय पाद में १४ तथा द्वितीय चतुर्थ में १२ मात्रा मानते हैं,[2] जब कि प्रा० पैं० तथा पिछले खेवे के छन्दःशास्त्रीय ग्रंथों में इसका लक्षण १३:११, १३:११ है। नंदियड्ढ आदि पुराने प्राकृतापभ्रंश छन्दःशास्त्रियों के उदाहरण देखने से पता चलता है कि वे पादांत लघु को गुरु (द्विमात्रिक) मानते हैं। विशेष विवरण के लिये आगे दोहा के संबंध में ऐतिहासिक तथा शास्त्रीय अनुशीलन देखिये। पादांत लघु को विकल्प से गुरु मानने के संबंध में संस्कृत छन्दःशास्त्रियों की भी कुछ शर्तें थीं। वे केवल द्वितीय तथा चतुर्थ चरण के अंत में ही पादांत लघु को गुरु मानने का नियमतः विधान करते थे, जो सभी वर्णिक वृत्तों के साथ लागू होता था; किंतु प्रथम एवं तृतीय पाद के अंत में स्थित लघु को कुछ खास खास छंदों

---

१. इहिकार बिंदुजुआ, एओ सुद्धा अ वण्णमिलिआ वि लहू।
रहवंजणसंजोए परे असेसं वि होइ सविहासं॥ प्रा० पैं० १.५.

२. चउदह मत्ता दुण्णि पय, पढमइ तइयइ हुंति।
बारह मत्ता दो चलण, दूहा लक्खण कंति॥ गाथालक्षण ८४.

में ही गुरु मानने की रियायत थी। ये छन्द केवल उपेन्द्रवज्रा, इन्द्रवज्रा, उपजाति तथा वसन्ततिलका ही हैं।[1] इसीलिये साहित्यशास्त्रियों ने इन छंदों से इतर छंदों में प्रथम-तृतीय पादों में लघु होने पर उसे गुरु मानने से इन्कार किया है और उस स्थल में 'हतवृत्तत्त्व' दोष माना है। जैसे,

'विकसित-सहकार-भार-हारि-परिमल एष समागतो वसन्तः' में साहित्यदर्पणकार ने 'हतवृत्तत्व' दोष माना है तथा पाठ को 'हारि-प्रमुदित-सौरभ आगतो वसन्तः' के रूप में शुद्ध किया है। केशवदास ने रामचन्द्रिका में एक स्थान पर वसन्ततिलका के चारों चरणों में पादांत लघु को गुरु माना है :—

सीता समान मुखचन्द्र विलोकि राम,
बूझयौ कहाँ बसत हौ तुम कौन ग्राम।
माता पिता कवन कौनेहि कर्म कीन,
विद्या विनोद शिष कौनेहि अस्त्र दीन॥

(रामचन्द्रिका २८.१).

इस छंद में पादांत 'म, म' 'न, न' गुरु माने गये हैं। साथ ही 'कौन ग्राम', "कौनेहि, कौनेहि" इन तीनों पदों में क्रमशः 'न', 'न', 'न' का उच्चारण लघु पाया जाता है। संयुक्ताद्य 'न' को 'ग्राम' के पूर्व गुरु नहीं माना गया है तथा अन्य पदों में 'ए' का उच्चारण 'ए' पाया जाता है।

§ १६५. संस्कृत छन्दःशास्त्रियों ने ह्रस्व अक्षर को दीर्घ तथा दीर्घ को ह्रस्व बना देने की छूट प्रायः नहीं दी है। वैसे 'अपि माषं मषं कुर्याच्छन्दोभंगं न कारयेत्' वाले नियम को फिर भी अच्छा नहीं माना जाता था। अतः संस्कृत काव्यों में दीर्घ को ह्रस्व बनाकर पढ़े जाने वाले स्थल प्रायः नहीं मिलते। महाकवि भट्टि के 'रावणवध' में एक स्थल अवश्य पाया जाता है—

---

१. उपेन्द्रवज्रा, इन्द्रवज्रा, उपजातयः, वसन्ततिलकमित्येतेषामेव तावत् प्रथमतृतीयपादांतवर्णेषु लघुत्वस्य विकल्पेन गुरुत्वं न त्वन्येषामिति भाष्यादौ स्थितम्। द्वितीयचतुर्थपादान्तवर्णेषु विकल्पस्तु सर्वेषामपि वृत्तानां सर्वसम्मत एव।

वृत्तवार्तिक टीका पद्य १९, पृ० १२.

निकृत्तमत्तद्विपकुंभमांसैः संपृक्तमुक्ताहरयोऽत्र पादैः।

आजिम्यिरे श्रेणीकृतास्तथाऽन्यैः परस्परं बालधिसन्निबद्धाः ॥ (११-४२).

यहाँ 'श्रेणीकृताः' में च्वि-प्रत्यय होने के कारण व्याकरणिक दृष्टि से यही रूप शुद्ध है, किंतु छन्दोभंग के कारण उच्चारण में 'श्रेणिकृताः' पढ़ना होगा। अपभ्रंश में आकर दीर्घ अक्षर को ह्रस्व तथा ह्रस्व को दीर्घ बना देने की प्रवृत्ति प्रमुख छन्दोगत विशेषता बन बैठी है। अपभ्रंश छन्दों के मूलतः लोकगीतों की गेय प्रवृत्ति से प्रभावित होने के कारण उनमें अक्षर की व्याकरणिक ह्रस्वता या दीर्घता का इतना महत्त्व नहीं है, जितना उसकी उच्चारणगत ह्रस्वता या दीर्घता का। तत्तत् छन्द की ताल की संयोजना के लिये अपभ्रंश कवि, जो स्वयं कुशल गायक भी था, लिखित अक्षरों के ह्रस्व-दीर्घत्व में आवश्यकतानुसार हेर फेर कर सकता था।[१] प्रा० पैं० में भी इस छूट का संकेत मिलता है:—

जइ दीहो विअ वण्णो लहु जीहा पढइ होइ सो वि लहू।

वण्णो वि तुरिअपढिओ दोत्तिण्णि वि एक्क जाणेहु ॥ (१.८).

इस नियम में न केवल दीर्घ अक्षर को लघु पढ़ने की ही छूट दी गई है, बल्कि अनेक (दो-तीन) वर्णों को एक ही मात्रा में पढ़कर एक ही वर्ण मानने की भी रियायत दी गई है। इसी के आधार 'अरेरे वाहहि काण्ह णाव छोडि डगमग कुगति ण देहि' में 'अरेरे' तथा 'डगमग' का त्वरित उच्चारण ही माना गया है।[२].

आधुनिक भारतीय भाषाओं में हिंदी ने कुछ स्थानों में इस प्रकार

---

( पिछले पृष्ठ की पाद टिप्पणी )

यत्पादान्ते लघोरपि गुरुभावः उक्तः, तत्सर्वत्र द्वितीयचतुर्थपादविषयम्। प्रथमतृतीयपादविषयंतु वसन्ततिलकादेरेव। साहित्यदर्पण, सप्तम परिच्छेद.

१. "...a poet singer may take liberties with pronunciation of short and long letters, or may squeeze several letters within a group of Matras, which ordinarily would admit the pronunciation of only half of them, but in any case he would not do it in an awkward manner".
Velankar : Apabhramsa Metres.
(Radhakumud Mukherji comm. Vol. Part II p. 1068).

२. दे० प्रा० पैं० मात्रावृत्त १.९ की व्याख्या पृ० ११-१२.

२० अनु०

की छूट मानी अवश्य है,[1] किंतु प्रायः इस प्रकार की छूट को हिंदी विद्वान् दोष ही मानते हैं तथा यह छूट केवल मात्रिक वृत्तों और सवैया, घनाक्षरी जैसे मुक्तक वर्णिकों में ही पाई जाती है। संस्कृत वर्णिक वृत्तों में हिंदी कवियों ने इस रियायत का प्रयोग करना दोष माना है। जब कि गुजराती कविता ने इस छूट को नियमतः स्वीकार किया है तथा वहाँ संस्कृत वर्णिक छंदों में भी ह्रस्व को दीर्घ, तथा दीर्घ को ह्रस्व बना देने की व्यवस्था पाई जाती है[2]।

## छन्दों मे यति-नियम

§ १३६. वर्णिक छन्दों का यति-विधानः—संस्कृत वर्णिक वृत्तों में यति का नियम अत्यधिक महत्त्वपूर्ण है तथा प्रायः सभी छन्दशास्त्री इस नियम की अवहेलना को छन्दोदोष मानते हैं। वैदिक वर्णिक वृत्तों के लक्षणों में, प्रातिशाख्यों में भी, यति का संकेत मिलता है। वैदिक मंत्रों में ग्यारह वर्ण के त्रिष्टुप् छंद में चतुर्थ या पंचम वर्ण के बाद यति का नियमतः अस्तित्व पाया जाता है।[3] इन्हीं चौथे वर्ण वाली यति के त्रिष्टुप् छन्दों का विकास शास्त्रीय संस्कृत छन्दःपरम्परा में शालिनी के रूप में, तथा पाँचवें वर्ण वाली यति के त्रिष्टुप् छन्दों का विकास इन्द्रवज्रा-उपेन्द्रवज्रा के रूप में हुआ है। शास्त्रीय संस्कृत के छन्दःशास्त्रीय-ग्रंथों में इन छन्दों में सर्वत्र यति का विधान नहीं मिलता, किंतु कई छन्दों में नियमतः यति का उल्लेख किया जाता है। जैसे, शालिनी में ४, ७ पर यति होने का उल्लेख पिंगलछन्दःसूत्र में मिलता है:— "शालिनी म्तौ तगौ ग् समुद्रऋषयः" (६.१९)। संस्कृत छन्दःशास्त्रियों में

---

१. भिखारीदास : छन्दार्णव (२.१).

२. "गुजरातीमां कविने लघुनो गुरु अने गुरुनो लघु करवानी जे हद विनानी छूट मलायेली छे, ते गुजरातीनो प्राकृत अपभ्रंशना वारसामां मलेलीछे. नवा उच्चारशुद्धिना आग्रहथी कविए एने अंकुशमां लेवानी छे अने कर्णकटुत्वना दोषथी तेने बचाववा सदा जाग्रति राखवानी छे." रा० वि० पाठकः बृहत् पिंगल पृ० ४६.

३. Verses of eleven syllables have caesura, which follows either the fourth or the fifth syllable."

Macdonell : Vedic Grammar p. 440.

यति के नियम के संबंध में दो मत पाये जाते हैं। पादांत यति को प्रायः सभी आचार्य स्वीकार करते हैं, किंतु वृत्तरत्नाकर के टीकाकार नारायण ने बताया है कि भरत यति का कोई संकेत नहीं करते। 'शुल्काम्बराद्यस्तु पादान्त एव यतिमाहुः। भरतादयस्तु यतिं नेच्छन्ति।' स्वयंभू के अपभ्रंश छन्दःशास्त्रीय ग्रंथ 'स्वयंभूच्छन्दस्' में भी यति-संबंधी विभिन्न मतों का संकेत मिलता है:—

जयदेवपिंगला सक्कयंमि दुच्चिय जई समिच्छन्ति।
मंडव्वभरहकासवसेयवपमुहा न इच्छन्ति॥ ( स्वयंभूच्छन्दस् १.१४४ )

स्पष्ट है कि छन्दःशास्त्रियों का एक दल संस्कृत वर्णिक वृत्तों में यति का पालन करना जरूरी समझता था, इस दल के प्रमुख आचार्य पिंगल तथा जयदेव (संभवतः गीतगोविंदकार से भिन्न) हैं। दूसरा दल, जिसके प्रमुख आचार्य मांडव्य, भरत, काश्यप तथा सैतव हैं, यति को संस्कृत वृत्तों में सर्वथा आवश्यक नहीं मानता। किंतु ऐसा जान पड़ता है कि कि यह मत भेद केवल पादमध्यगत 'यति' के बारे में ही रहा होगा, पादांत यति को तो सभी आचार्य स्वीकार करते होंगे। भरत ने नाट्यशास्त्र के छन्दःप्रकरण में अधिकांश लक्षणों में 'यति' का निर्देश नहीं किया है, उदाहरण के लिये शार्दूलविक्रीडित का लक्षण ले लें।[1] किंतु तत्तत् छन्दों के उदाहरणों को देखने पर पता चलता है कि वहाँ नियत रूप से यति पाई जाती है। जैसे, शार्दूलविक्रीडित के निम्न उदाहरण में १२ वें वर्ण के बाद नियत रूप से यति का विधान है:—

नानाशस्त्रशतघ्नितोमरहताः, प्रभ्रष्टसर्वायुधा,
निर्भिन्नोदरबाहुवक्त्रनयना, निर्भर्त्सिताः शत्रवः।
धैर्योत्साहपराक्रमप्रभृतिभि, स्तैस्तैर्विचित्रैर्गुणै,
र्वृत्तं ते रिपुघाति भाति समरे, शार्दूलविक्रीडितम्॥ (नाट्यशास्त्र १६.८०)

वैसे छिटपुट लक्षणों में भरत के नाट्यशास्त्र में भी पादमध्यगत 'यति' का संकेत मिल जाता है। जैसे—

षष्ठं च नवमं चैव लघु स्यात् सप्तमे यदि।
चतुर्भिरार्यैर्विच्छेदः सा ज्ञेया शालिनी यथा॥ (नाट्यशास्त्र १६.२६).

---

१. दे० भरत : नाट्यशास्त्र १६. ८८-८९.

यहाँ शालिनी के लक्षण में इस बात का संकेत भरत ने ही किया है कि इस छन्द में पहले चार वर्णों के बाद पदमध्यगत यति (विच्छेद) पाई जाती है। इससे यह स्पष्ट होता है कि भले ही भरत ने प्रायः लक्षणों में यति का संकेत न किया हो, वे इसको स्वीकार अवश्य करते थे तथा यति-विधान न मानने वाले लोगों की सूची में भरत का नाम डाल देना अनुचित है। संस्कृत वर्णिक छन्दों में यति का विधान मधुरता के लिये किया जाता है; समग्र चरण को एक साँस में पढ़ने से छन्द में जो कटुता आ जाती है, उसे हटाकर उसमें गेय तत्त्व का समावेश कर माधुर्य पैदा करना ही वर्णिक वृत्तों की 'यति' का लक्ष्य जान पड़ता है।[1] संस्कृत छन्दों की गति में 'यति' का विशेष हाथ है तथा कभी कभी एक ही वर्णिक गणप्रक्रिया वाले छन्दों में विविध यति-विधान से भेद हो जाता है, उन की गूँज और गति (cadence) बिलकुल भिन्न हो जाती है। उदाहरण के लिए प्रा० पैं० में 'न न न न स' वाले वर्णिक छन्द को 'शरभ' कहा गया है, जिसे संस्कृत छन्दःशास्त्री 'शशिकला' भी कहते हैं। इस छन्द में पदमध्यगत 'यति' नहीं है, किंतु इसी गण-प्रक्रिया वाले छन्द में ६, ९ पर यति करने पर 'स्रक्' छन्द तथा ८,७ पर यति करने पर 'मणिगुणनिकर' छन्द हो जाता है। यति के इस विभिन्न विधान से छन्द की गति में कितना परिवर्तन आ जाता है, यह तीनों छन्दों के निम्न उदाहरणों से स्पष्ट हो जायगाः—

(१) शरभ :— अमलकमलदलरुचिधरनयनो,
जलनिधिमधिफणिपतिफणशयनः ।
दनुजविजयसुरपतिनतिमुदितो,
हरिरपहरतु दुरितततिमुदितः ॥

(२) स्रक् :— अपि सहचरि, रुचिरतरगुणमयी,
प्रविमवसति-, रनपगतपरिमला ।
जगति वसति, विकसदनुपमरसा
सुमुखि मुदित-, दनुजदलहृदये ॥

(३) मणिगुणनिकर :— नरकरिपुरवतु, निखिलसुरगति-
रमितमहिमभर-, सहजनिवसतिः ।

---

१. एवं यथा यथोद्वेगः सुधियां नोपजायते ।
तथा तथा मधुरतानिमित्तं यतिरिष्यते ॥ वृत्तरत्नाकर.

अनवधिमणिगुण-, निकरपरिचितः
सरिदधिपतिरिव, धृततनुविभवः ॥

छन्दों की गति के आधार पर ही कई संस्कृत वर्णिक वृत्तों का नामकरण तक पाया जाता है, द्रुतविलम्बित, भुजंगप्रयात, हरिणीप्लुता मंदाक्रान्ता, शार्दूलविक्रीडित जैसे नाम तत्तत् छन्द की गति ( cadence ) के आधार पर ही दिये गये हैं। शार्दूलविक्रीडित का यह नाम इसलिये रक्खा गया है कि जैसे शेर की छलांग बारह हाथ की होती है, वैसे ही इस छन्द के प्रत्येक चरण में बारह वर्णों को एक साँस में पढ़ने के बाद, तब पाठक यति का प्रयोग कर बाकी सात वर्ण पढ़ता है।[1]

संस्कृत छन्दःशास्त्रियों ने यति के विषय में यह नियम बना दिया है कि यति का निर्वाह सविभक्तिक पद के बीच न किया जाय, ऐसा न हो कि कि पद को तोड़कर उसके बीच यति का प्रयोग किया जाय। इसी तरह किसी संधि के स्थलों पर भी जहाँ दो स्वर मिलकर एकाक्षर हो जायँ, वहाँ भी यति का प्रयोग न किया जाय; किंतु समासान्त पद के पूर्व पद तथा उत्तर पद के बीच यति का विधान अवश्य किया गया है। इसका स्पष्टीकरण निम्न दो उदाहरणों से हो सकता है:—

(१) संतुष्टे तिसृणां पुरामपि रिपौ कंडूलदोर्मंडली-
लीलालूनपुनःप्ररूढशिरसो वीरस्य लिप्सोर्वरम् ।
याच्ञादैन्यपराञ्चि यस्य कलहायन्ते मिथस्त्वं वृणु,
त्वं वृणिवत्यभितो मुखानि स दशग्रीवः कथं कथ्यताम् ॥

(२) साध्वी माध्वीक चिन्ता न भवति भवतः शर्करे कर्कशासि,
द्राक्षे द्रक्ष्यन्ति के त्वाममृत मृतमसि क्षीर नीरं रसस्ते ।
माकन्द क्रन्द कान्ताधर धरणितलं गच्छ यच्छन्ति यावद्
भावं शृंगारसारस्वतमिह जयदेवस्य विष्वग्वचांसि ॥

इन दोनों पद्यों में क्रमशः 'कलहा-यन्ते', दश-ग्रीवः', 'शृंगारसार-स्वत', 'जयदे-वस्य' इन स्थलों पर यति-विधान पाया जाता है। इनमें

---

१. 'व्याघ्रस्य प्लुतिर्द्वादशहस्तेति प्रसिद्धेर्द्वादशाक्षरेषु यतिमच्छार्दूल-विक्रीडितम् ।"

पिंगलच्छन्दःसूत्र ( प्रस्तावना ) पृ० ७ ( निर्णयसागर, १९३८ )

'दश-ग्रीवः' यति समास के कारण निर्दुष्ट है, क्योंकि 'दश' पर पूर्व-पद समाप्त हो जाता है। 'सार-स्वत' में यद्यपि यति का प्रयोग प्रकृति ( सारस् <सरस् ) तथा प्रत्यय ( वत् ) के बीच पाया जाता है, फिर भी यह श्रवणकटु लगती है तथा भाषा के व्याकरणिक ज्ञानवाले व्यक्ति को भी खटकती है। 'कलहा-यन्ते', 'जयदे-वस्य' इन दो पदों को बीच में तोड़कर यति का विधान तो छन्द के समस्त माधुर्य को ही समाप्त करता जान पड़ता है।

प्रा० पैं० के लक्षण पद्यों में वर्णिक छंदःप्रकरण में प्रायः यति का संकेत नहीं किया गया है, किन्तु उदाहरणों में यति की रक्षा पाई जाती है। भिखारीदास ने छन्दार्णव में वर्णिक वृत्तों की यति का प्रायः सर्वत्र उल्लेख किया है। उदाहरणार्थ, मालिनी के प्रसंग में :—

नगन नगन कर्नो, मो यगंमो यगंनो,
बिरति रचित आठै, और सातै बानो।
सुमन गुननि लैकै, हारही डालिनी है,
सरस सुरस बेली, पालिनी मालिनी है॥ (१२.५१)[1]

पद्माकर के पौत्र कवि गदाधर ने 'छन्दोमंजरी' के वर्णिक वृत्त प्रकरण में लक्षणों में 'यति' का संकेत नहीं किया है[2], किन्तु वहाँ भी उदाहरणों में इसकी पाबंदी पाई जाती है। श्रीधर कवि कृत 'छंदो-विनोद' तथा नारायणदास वैष्णव कृत 'पिंगलछंदसार' में भी लक्षण में 'यति' का कोई संकेत नहीं है।[3] ऐसा जान पड़ता है, मध्ययुगीन

---

१. साथ ही दे०—छन्दार्णव १२.५८, ६६, ७०, ७२, ७४, ९२, १०६ आदि।

२. मगण सगण जगणै सगण तगण तगण गुरु अन्त।
शारदूलविक्रीडितहिं छन्द कहत मतिवन्त॥
छन्दोमंजरी ( वर्णवृत्त प्रकरण ५१ ) पृ० १८६.
मगण रगण भगणै नगण यगण तीन फिर जान।
छन्द स्रग्धरा जानिये पिंगल करत बखान॥ (वही, ६७) पृ० १८९.

३. नगन जुगल जो है मो गना साथ सो है,
यगन यगन दोऊ तासु आगे कियो है।
छह गुरु नव लो जो पंद्रहै वर्न कंदा,
कविवर इमि ठानो मालिनी नाम छंदा॥
—छंदविनोद ७८ पृ० २५.

हिन्दी छन्दशास्त्रियों ने लक्षण में यति का संकेत करना सर्वथा आवश्यक नहीं समझा है, पर लक्ष्य में सदा उसका ध्यान रक्खा है।

हिन्दी कवियों ने प्रायः इन स्थलों पर 'यति' का प्रयोग अवश्य किया है। हरिऔध, अनूप शर्मा, मैथिलीशरण गुप्त सभी द्विवेदी-युगीन कवियों ने यति की पाबंदी का ध्यान रक्खा है, यह दूसरी बात कि क्वचित्-कदाचित् इसका उल्लंघन हो गया हो। अनूप शर्मा की शिखरिणी में नियतरूप से ६, ११ वर्णों पर पदमध्यगत यति का संनिवेश किया गया है :—

धरा छोड़ूँगा मैं, मतलखनि है जो अनय की,
अभी मैं त्यागूँगा, धन-विभव जो हेतु दुख का।
तजूँगा नारी को, विषयतरु की मूल दृढ़ है,
अभी मैं जाऊँगा, जगत-हित के हेतु गृह से ॥

( सिद्धार्थ महाकाव्य )

## मात्रिक छन्दों में यति-विधान

§ १३६. प्राकृत के गाथावर्ग के मात्रिक छन्दों में यति का कोई खास नियम नहीं जान पड़ता। जहाँ तक गाथा का सम्बन्ध है, ऐसा जान पड़ता है, गाथा मूलतः चतुष्पदी छन्द न होकर द्विपदी छन्द है।[1] इसके लक्षणों में भी कुछ ग्रन्थकार केवल प्रथम एवं द्वितीय अर्धालियों के अनुसार ही मात्राओं की गणना का संकेत करते हैं। प्रा० पैं० में गाथा के उलटे छंद विगाथा के लक्षण में चारों चरणों की अलग अलग मात्रा न देकर प्रथम तथा द्वितीय दल की मात्राओं की ही गणना

---

वरन सुपट् लघु दोइ गुरु दोय रगण गुरु अंत।
छंद मालिनी कहत कवि जे पिंगल मतवंत ॥ —पिंगलछंदसार ४० पृ० १३

१. There are however a few points which help to decide in favour of its being considered a Dvipadi. Velankar : Apabhramsa Metres II ( Journal. Bomb. Univ. ) Nov. 1936, p. 51.

२. विग्गाहा पढम दले सत्ताईसाइँ मत्ताइँ।
पच्छिम दले अ तीसा इअ जंपिअ पिंगलेण णाएण ॥ —प्रा० पैं० १.५६

दी है, यह इसके द्विपदीत्व का संकेत कर सकता है।[2] ऐसा जान पड़ता है, आरंभ में गाहा (गाथा) में प्रथम अर्धाली में ३० तथा दूसरी अर्धाली में २७ मात्रा का विधान था, तथा यह शिखा और माला जैसे मात्रिक छन्दों की तरह विषमा द्विपदी थी। इसके दोनों पदों में १२वीं मात्रा पर उच्चारण की दृष्टि से विराम (यति) पाया जाता था, जो तालवृत्तों वाली 'तालयति' की तरह का विश्राम न होकर केवल उच्चारणकृत विश्राम था। धीरे धीरे यह यति पाद-पूर्ति का चिह्न मान ली गई और नन्दियड्ढ के पहले ही इसे चतुष्पदी माना जाने लगा था। नन्दियड्ढ, जो प्राचीनतम प्राकृत छन्दःशास्त्री हैं, गाथा का लक्षण १२:१८, १२:१५ ही मानते हैं।[1] गाथा छंद की यह (१२ वीं मात्रा वाली) यति, जो बाद में प्रथम-तृतीय पादांत यति बन बैठी, नियत रूप से सभी गाथाओं में नहीं पाई जाती थी, तथा इस यति का न होना दोष नहीं माना जाता था। ऐसी भी गाथायें पाई जाती हैं, जिनमें यह यति नहीं पाई जाती। ज्योंही गाथा में 'यति' का नियमतः अस्तित्व स्वीकार कर उसे चतुष्पदी करार दे दिया गया, १२वीं मात्रा पर निश्चित यति का निर्वाह न करनेवाली गाथा को विशेष वर्ग में डाल दिया गया; पथ्या तथा विपुला वाला गाथा-भेद इसी यति की धारणा की ही देन है। विपुला मूलतः वह गाथा थी, जहाँ दोनों दलों में १२वीं मात्रा पर यति नहीं पाई जाती तथा इससे स्पष्ट है कि १२ वीं मात्रा पर यति केवल उच्चारण विश्राम था, तथा इसे पादांत यति नहीं माना जा सकता।[2] नन्दियड्ढ द्वारा उदाहृत विपुला में १२वीं मात्रा पर यति का न होना इसका प्रमाण है।

जरमरणरोगकलिकलुसविविहसंसारसागराहि नरं।
तारिउअ नवरि जिणसत्थवाहवयणं तरी विउला॥ (गाथालक्षण २२)

---

१. पढमो बारहमत्तो बीओ अट्ठारसासु मत्तासु।
जह पढमो तह तइओ पन्नरसविभूसिया गाहा॥ —गाथालक्षण १६.

२. Besides, the variety of Gatha called Vipula—where a word does not end with the first quarter, but runs up into the second—shows that the pause after the 12 Matra was originally a narrative pause and did not amount to a metrical pause occuring at the end of a Pada.—Velankar : ibid p. 51.

( जरामरणरोगकलिकलुषविविधसंसारसागरान्नरम् ।
तारयेत्केवलं जिनसार्थवाहवचने तरी विपुला ॥ )

पिछले खेवे के संस्कृत तथा प्राकृत छन्दःशास्त्रियों ने विपुला का लक्षण भिन्न माना है। कुछ के मतानुसार वह गाथा जहाँ प्रथम-तृतीय चरणों में क्रमशः १३, ११ मात्रा तथा द्वितीय-चतुर्थ चरणों में क्रमशः १७, १६ मात्रा हों, विपुला है। हिंदी के मध्ययुगीन छन्दःशास्त्रियों में से कुछ ने इसी लक्षण को माना है। भिखारीदास इसी मत के हैं।

प्रथम पाय कल तेरहै, सत्रहै मत हैं बिये गाथा।
तिसरे पथ ग्यारहै, चौथे सोलह विपुला गाथा ॥ ( छन्दार्णव ८.११ )

किंतु हिंदी के अन्य छन्दःशास्त्री विपुला का लक्षण १४ ( १२ + २ ): १६, १४ (१२ + २):१३ मानते हैं। कवि गदाधर का यही मत है[1] तथा उनका उदाहरण इसकी पुष्टि करता है।[2]

| | |
|---|---|
| परमेश्वर मधुरिपु सु देव;=१४ मात्रा<br>माधौ यादौ गिरि धरन भूप। =१६ मात्रा | ३० मात्रा |
| जगतारन प्रभु हौ अभेव,=१४ मात्रा<br>तुम ही सबके अनुरूप ॥=१३ मात्रा | २७ मात्रा. |

इस सब विवेचन से यह तो स्पष्ट होगा ही कि विपुला गाथा के बारे में ( पादांत ) यति का संकेत न होना इस बात की पुष्टि करता है कि मूल रूप में शुद्ध प्राकृत छन्दों में यति पर कोई खास जोर नहीं दिया जाता था।

अपभ्रंश छन्दों में 'यति' का खास महत्त्व है, संस्कृत के वर्णिक छन्दों की 'यति' से भी कहीं अधिक महत्त्वपूर्ण। अपभ्रंश के वे छन्द जो मूलतः तालच्छन्द हैं, निश्चित ताल गणों के बाद 'ताल-यति' का प्रयोग करते हैं। इस 'ताल-यति' का प्रयोग केवल उच्चारण-सौकर्य के लिये न कर इसलिये किया जाता है कि तत्तत् ताल गण के बाद ताल दी जाती है। जैसा कि तालच्छन्दों के संबंध में हम संकेत करेंगे कि

१. प्रथम तृतिय बारह कला दो मात्रा अधिकाय।
तीस सताइस दुहु दलनि विपुला छन्द बनाय॥ —छन्दोमंजरी (मात्रा छन्द, ५७) पृ० ६६.

२. कवि गदाधरने इस उदाहरण में पादांत लघु को गुरु नहीं माना है।

अपभ्रंश के तालच्छन्द निश्चित मात्राओं की ताल में गाये जाने वाले गेयच्छन्द हैं। दोहा, पद्धडिया, अरिल्ल, आभीर, मधुभार, प्लवंगम, हीर, हरिगीतिका, मरहट्ठा, लीलावती, मदनगृह, त्रिभंगी जैसे छन्द निश्चित तालों में गाये जाते थे तथा इनमें प्रयुक्त तत्तत् तालयति का संगीतात्मक महत्त्व था। यह दूसरी बात है कि बाद के उन कवियों के हाथों इन छन्दों के पड़ने पर, जिन्हें संगीत का ज्ञान न था, ये छन्द 'तालयति' का महत्त्व खो बैठे और जब हिंदी के मध्ययुगीन कवियों तथा छन्दःशास्त्रियों के हाथों गुजरे, तो इनके उदाहरणों तथा लक्षणों में 'तालयति' का कोई संकेत नहीं पाया जाता, फलतः ये शुद्ध मात्रिक वृत्त ही बन बैठे। तालच्छन्दों के सामान्य विभाग तथा तत्तत् छन्दों के अनुशीलन में इस विकास की कहानी द्रष्टव्य है। हिंदी के छन्दःशास्त्रियों ने भी कई छन्दों में यति का संकेत किया है, जैसे रोला में ११, १३, पर यति स्वीकार की गई है। सवैया छन्द के मूल रूप में १०, ८, १४, या १२, ८, १२ मात्रा पर ताल यति पाई जाती थी, किंतु हिन्दी के छन्दः-शास्त्रीय ग्रंथों में इसका कोई संकेत नहीं मिलता। घनाक्षरी में अवश्य यति का संकेत मिलता है, जहाँ ८, ८, ८, ७ वर्णों पर यति होना चाहिए, यदि न हो सकें, तो १६ और १५ पर तो यति का विधान अवश्य ही हो।[1] मध्ययुगीन हिंदी कवियों ने ८, ८, ८, ७ की यति का सदा ध्यान नहीं रखा है, पर १६, १५ पर नियत यति पाई जाती है। सवैया तथा घनाक्षरी का यतिसंबंधी विवेचन तत्तत् प्रसंग में द्रष्टव्य है।

छन्दःशास्त्रीय पादान्त यति तथा पादमध्य यति के अतिरिक्त विद्वानों ने छन्द में पाठ्य यति ( epic caesura ) या नाट्य यति ( dramatic caesura ) को भी स्वीकार किया है। पाश्चात्य विद्वानों ने प्रायः उस स्थान पर यह यति मानी है, जहाँ बलाघात हीन अक्षर के बाद भी यति इसलिये पाई जाती है कि छन्दःपंक्ति दो वक्ताओं की उक्तियों में विभक्त होती है।[2] इस प्रकार की यति का उदाहरण केशवदास की रामचंद्रिका से दिया जा सकता है, जहाँ यह नाटकीय यति पाई जाती है:—

१. जगन्नाथप्रसाद भानु : छन्दःप्रभाकर पृ० २१५.

२ E. Smith : Principles of English Metre. ch. XI § 13. p. 33.

**कौन के सुत, बालि के, वह कौन बालि न जानिये ?**
**काँखि चाँपि तुम्हें जो सागर सात न्हात बखानिये ॥**
**है कहाँ वह, बीर अंगद देव लोक बताइयो।**
**क्यों गये, रघुनाथ बान बिमान बैठि सिधाइयो ॥ (राम० १९. ६)**

संस्कृत वर्णिक वृत्तों की भाँति पश्चिमी छन्दों में भी प्रायः उदात्त अक्षर ( या दीर्घोच्चारित अक्षर ) के बाद ही यति पाई जाती है, जिसे वहाँ सबल यति ( masculine caesura ) कहा जाता है; किंतु कुछ स्थलों पर पाठ्य यति तथा नाटकीय यति का विधान बलाघातहीन अक्षर के बाद भी मिलता है। इसे वहाँ दुर्बल यति ( weak or feminine caesura ) कहा जाता है। संस्कृत के उद्गता छंद के प्रथम चरण के पादांत में यही दुर्बल यति पाई जाती है; साथ ही संस्कृत के कुछ छन्दों में पदमध्य दुर्बल यति भी देखी जाती है, जो अपवाद रूप जान पड़ते हैं, यथा, कुमारललिता ( ।S।, ।।SS ), पणव (SSS।।, ।।SSS), वृत्त ( ।।।।, ।।।।SSS ), नवमालिनी (।।।।S S।, ।।SS), चन्द्रावर्ता ( ।।।।।।, ।।।।।।।S ), ऋषभगजविलसित ( S।।S।S।, ।।।।।।।S ), क्रौंचपदा ( S।।SS, S।।SS, ।।।।।।।, ।।।।।S ), अपवाहक ( SSS।।।।।, ।।।।।, ।।।।।, ।।SSS ), वरतनु ( ।।।।S।, ।S।S।S ), कुटिला ( SSSS, ।।।।।, SSSS ), शैलशिखा ( S।।S।, S।।।S।, ।S।।S )।[1]

हिंदी के नये कवियों ने यति के प्रयोग में आवश्यकतानुसार हेर फेर किया है तथा अनेक कवियों ने प्रायः भावयति ( emotional caesura ) का प्रयोग किया है, जो नाटकीय यति का ही एक प्रकार है। रोला में ११ पर लघ्वंत मध्ययति मानने का विधान मिलता है, किंतु नये हिन्दी कवियों में कहीं तो यह अपने आप बन जाती है, कहीं पाठप्रवाह में इसके स्थान पर अन्य यति ( ८, ८, ८ ) माननी पड़ती है, जैसे पंत की 'परिवर्तन' कविता के रोला में—

**'तुम नृशंस नृप । से जगती पर । चढ़ अनियंत्रित; (८, ८, ८)**
**करते हो सं- । सृति को उत्पी- । ड़ित पदमर्दित,**
**नग्न नगर कर । भग्न भवन प्रति- । माएँ खंडित,**
**हर लेते हो । विभव, कला, कौ- । शल चिर संचित । (पंतः परिवर्तन)**

---

१. 'छन्दःसूत्र' की हलायुधटीका ६.३, ६.१०, ६.२३, ६.४२, ७.११, ७.१५, ७.२६, ७.३१, ८.३, ८.१०, ८.११.

हिन्दी के मात्रिक छन्दों में प्रायः २४ मात्रा तक के छन्दों को बिना मध्ययति के ही प्रयुक्त किया जा सकता है, किन्तु गीति ( २६ मात्राएँ ) विष्णुपद ( १६, १० मात्राएँ ) सरसी ( १६, ११ मात्राएँ ), सार ( १६, १२ मात्राएँ ) ताटंक ( १६, १४ मात्राएँ ), मत्तसवाई (१४, १६ मात्राएँ) जैसे बड़े मात्रिक छन्दों में पादमध्ययति का होना नितांत आवश्यक है।[1]

## तुक अथवा अन्त्यानुप्रास

§ १३७. संस्कृत वर्णिक वृत्तपरंपरा तथा प्राकृत मात्रा छन्दों में तुक अथवा अन्त्यानुप्रास नियमतः नहीं पाया जाता। ये छंद मूलतः अतुकांत छंद हैं, किंतु अपभ्रंश छन्दःपरम्परा में छंदों की तुकांतता पहली विशेषता है। अपभ्रंश छंदों में अतुकांत छंद प्रायः नहीं मिलते। 'कुमारपालचरित' के अष्टम सर्ग के पद्य संख्या १४ से ८३ तक प्रयुक्त अपभ्रंश छन्दों में सर्वत्र हेमचंद्र ने तुक का निबंधन किया है। नंदियड्ढ, विरहांक, स्वयंभू तथा हेमचंद्र के अपभ्रंश छन्दःप्रकरण में भी उदाहरणों में नियमतः तुकांतता देखी जाती है। पिशेल के 'मातेरियाल्येन त्सूर केन्त्निस् देस अपभ्रंश' में उद्धृत दो पद्य ( ३६५.२, ४४६ ) अतुकांत हैं, किंतु इन दोनों पद्यों को याकोबी ने अपवाद माना है।[2] ये दोनों पद्य वस्तुतः प्राकृत छंद हैं, मूल अपभ्रंश छंद नहीं।[3] अपभ्रंश छंदःपरम्परा की यह तुकांत प्रवृत्ति संभवतः भारतीय काव्य में ईसवी तीसरी-चौथी शती से पुरानी नहीं है, और इसका सर्वप्रथम दर्शन हमें

---

१. डा० पुत्तूलाल शुक्लः आधुनिक हिंदी काव्य में छन्दोयोजना पृ० २१२.

२. Bhavisattakaha ( Intro ).. Versifioation. B. Rime. ( Eng. Trans ). p. 186. ( J. O. I. Univ. of Baroda. Vol. VI No. 2-3 ).

३. सोसठ म सोसउ च्चिअ उअही वडवाणलस्स किं तेण ।
जं जलइ जले जलणो आएण वि किं न पज्जत्तं ॥
( हेम० सूत्र ८.४.४६५ में उद्धृत ).
सीसि सेहरु खणु विणिम्मविदु खणु कण्ठि पालंबु किउ रदिए ।
विहिदु खणु मुण्डमालिएँ जं पणएण तं नमहु कुसुमदाम-कोदण्डु कामहो ॥
( वही सूत्र ८. ४. ४४६ में उद्धृत )

कालिदास के विक्रमोर्वशीय के अपभ्रंश पद्यों में मिलता है। भरत के नाट्यशास्त्र के बत्तीसवें अध्याय में प्रयुक्त प्राकृत भाषा निबद्ध ध्रुवा-गीतियों तक में प्रायः पादांत तुक नहीं मिलती, अपवाद रूप में एक आध ध्रुवा में मिल जाती है, किंतु वहाँ भी अपूर्ण तुक देखी जाती है। अतः भरत के नाट्यशास्त्र के संग्रह-काल तक उत्तरी भारत में प्रचलित संगीत-पद्धति तक में तुकांत पदों की व्यवस्था नहीं दिखाई पड़ती है। इससे यह धारणा पुष्ट होती है कि तुकांत गीतियों की पद्धति न तो भारत-यूरोपीय या वैदिक ही है, न द्राविड ही। यह अनुमान करना गलत न होगा कि इस प्रकार के तुकांत गीतों की पद्धति आभीरों के लोक-काव्य से आई है, जिन्होंने अपभ्रंश भाषा तथा साहित्य को समृद्ध बनाने में अपूर्व योग दिया है। दोहा जैसे तुकांत छन्द इन्हीं के यहाँ से आये जान पड़ते हैं। अपभ्रंश की यह छन्दःपरम्परा उत्तरी भारत में ईसवी चौथी शती के आसपास शुरू हुई होगी।

प्रो० याकोबी ने तुक या अन्त्यानुप्रास का विकास 'यमक' नामक शब्दालंकार से माना है। पादांत यमक अलंकार वाल्मीकि रामायण के सुंदरकाण्ड में चंद्रोदय वर्णन में उपलब्ध है[1], तथा अश्वघोष, कालिदास आदि ने भी इसका प्रयोग किया है। भामह तथा दण्डी जैसे आलंकारिकों ने ही नहीं, प्राचीनतम आलंकारिक भरत ने भी यमक को प्रधान अलंकार मानकर उसका विस्तार से वर्णन किया है। प्रो० याकोबी संस्कृत काव्य में 'यमक' का महत्त्व मानते हुए, उसके 'पादांत यमक' वाले भेद से तुक का विकास मानते हैं। इस प्रकार की पादांत यमक-योजना प्राकृत-काव्य 'सेतुबंध' में भी मिलती है, जहाँ कुछ 'गलितक' छंदों में यह देखी जाती है,[2] किंतु 'सेतुबन्ध' के 'गलितक' छन्दों को

---

१. रामायण सुन्दरकाण्ड, सर्ग ५.

२. सेतुबंध के दूसरे, तीसरे और सातवें आश्वासक में ऐसे पादांतयमित अनेक 'गलितक' पाये जाते हैं, एक उदाहरण यह है:—

मलअचन्दणलआहरे संभरमाणओ
णिअअमहणदुक्खं मिव संभरमाणओ।
रसइ सेलसिहराहिहओ सरिआवई
दहमुहस्स दोसेण समोसरिआवई॥ (सेतु० ७.४१)

( मलयचन्दनलतागृहान् संभ्रमाणो, निजकमथनदुःखं इव संस्मरन्।
रसति शैलशिखराभिहतः सरित्पतिः, दशमुखस्य दोषेण समवसृतापत्॥ )

हेमचन्द्र ने प्रक्षिप्त घोषित किया है।[1] हमें भी हेमचन्द्र की यह धारणा ठीक जँचती है। अगर ऐसा ही है, तो यह कहा जा सकता है कि पादांतयमक वाले 'गलितक' छंद भी मूल प्राकृत छंद न होकर अपभ्रंश छन्दःपरम्परा का प्रभाव हैं। सेतुबंध के केवल दूसरे, तीसरे तथा सातवें सर्ग में ही ये मिलते हैं तथा वहाँ समग्र सर्ग 'गलितकों' में निबद्ध नहीं हैं अपितु इन छंदों की बीच बीच में छौंक पाई जाती है। इन तीनों सर्गों के मूल पद्य अतुकांत स्कंधक छंद ही हैं। हमारा कहने का मतलब सिर्फ इतना है कि प्रो० याकोबी का 'यमक' शब्दालंकार से 'तुक' का विकास मानना हमें अभीष्ट नहीं। हमें 'तुक' की विकास-भूमि संगीतात्मक जान पड़ती है, तथा एक-सी पादांत आवर्तक ध्वनियों से अनुगुंजित लोकगीतों में ही 'तुक' का मूल खोजना पड़ेगा। बाद में चलकर परिनिष्ठित पंडितों में 'तुक' या अन्त्यानुप्रास का दुहरा प्रयोग चल पड़ा हो। संस्कृत अलंकारशास्त्र के 'पादान्त यमक' के साथ इसका गठबंधन बाद की ही कल्पना जान पड़ती है, जब कुशल विद्वान् कवि छंदों के तत्तत् पादांत में केवल तुक का निर्वाह न कर विभिन्न अर्थों वाले समान स्वर-व्यंजन-समूह (यमक) का प्रयोग करने लगे थे। आगे चलकर अपभ्रंश छन्दःशास्त्र में 'यमक' तथा 'अनुप्रास' का विविध प्रकार की तुकांत स्थितियों के लिये प्रयोग किया जाने लगा। हेमचन्द्र की परिभाषाओं में यह स्पष्ट भेद परिलक्षित है। पिछले दिनों 'यमक' तथा 'अनुप्रास' की यह भेद-कल्पना लुप्त हो गई और प्राकृत-पैंगलम् जैसे ग्रंथों में केवल 'तुक' ( हेमचन्द्र के मत से अनुप्रास ) के लिये भी 'यमक' ( जमअ ) का प्रयोग देखा जाता है।

संस्कृत काव्यों में 'तुक' जैसी चीज का बहुत कम प्रयोग देखा जाता है। वैसे शंकराचार्य के कई पद्यों में 'तुक' पाई जाती है तथा गीतगोविन्द के पदों में 'तुक' का खास प्रयोग है। किन्तु गीतगोविन्द पर तो अपभ्रंश काव्य-परंपरा का पर्याप्त प्रभाव है, इससे कोई इन्कार न करेगा। सं० वर्णिक वृत्तों में भी आगे चलकर अपभ्रंश तथा भाषा कवि तुक का प्रयोग करने लगे थे, इसके चिह्न सर्वप्रथम स्वयंभू के

---

१. गलितकानि तु तत्र कैरपि विदग्धमानिभिः क्षिप्तानीति तद्विदो भाषन्ते ॥

—काव्यानुशासन पृ० ३३७

'स्वयंभूच्छन्दस्' में ही मिलते हैं।[1] संदेशरासक में तीन सं० वर्णिक वृत्त मिलते हैं : मालिनी ( छन्द १००), नंदिनी (छन्द १७१), भ्रमरावली ( छंद १७२ )। इनमें प्रथम उदाहरण में अतुकांत योजना है, किंतु अंतिम दोनों छंदों में 'कख, गघ' वाली तुकांत योजना पाई जाती है।

प्रा० पैं० के वर्णिक वृत्त प्रकरण में भी लक्षण पद्यों तथा उदाहरण पद्यों में से अधिकांश में 'कख, गघ' वाली तुक पाई जाती है। केवल कतिपय प्राकृत पद्य, जो प्रायः कर्पूरमंजरी सट्टक से उद्धृत हैं, तुकांत नहीं है। संस्कृत वर्णिक वृत्तों में भी 'तुकांत' पादों की व्यवस्था कर 'कख, गघ' वाली तुक-योजना हिंदी की मध्ययुगीन कविता में चल पड़ी है तथा केशवदास की रामचन्द्रिका[2] में प्रयुक्त सभी संस्कृत वर्णिक वृत्त तुकांत है। भिखारीदास[3] आदि हिंदी छन्दःशास्त्रियों ने भी इन वर्णिक वृत्तों को तुकांत ही निबद्ध किया है। द्विवेदीयुगीन कवियों में स्वयं द्विवेदी जी, हरिऔध जी[4] तथा अनूप शर्मा ने इन्हें असली अतुकांत रूप में अपनाया है; किंतु मैथिलीशरण गुप्त ने इन वृत्तों का प्रयोग प्रायः 'कख, गघ' वाली तुक की योजना के साथ ही किया है, जैसे निम्न मंदाक्रांता में—

दो वंशों में प्रकट करके पावनी लोक-लीला,
सौ पुत्रों से अधिक जिनकी पुत्रियाँ पूतशीला।
त्यागी भी हैं शरण जिनके जो अनासक्त गेही,
राजा-योगी जय जनक वे पुण्यदेही, विदेही॥

( साकेत : नवम सर्ग, १ )

गुजराती कविता में भी संस्कृत वर्णिक वृत्तों को प्रायः तुकांत

---

१. दे० स्वयंभूच्छन्दस् पद्य संख्या १.२, १४, १६, २०, २६, ३०, ३४, ४२, ४६ आदि अनेक पद्य।

२. दे० नमूने के तौर पर, केशवदास : रामचन्द्रिका. पद्यसंख्या ११.१०२, ११.२, ११.३, ११.६, ११.७, आदि.

३. भिखारीदासः छन्दार्णव. १२वीं तरंग पृ० १४७–२६६.

४. हिंदी अतुकांत वर्णिक वृत्तों का एक नमूना यह है :—

गत हुई अब थी द्वि-घटी निशा, तिमिर पूरित थी सब मेदिनी।
बहु विमुग्धकरी बन थी लसी, गगन मण्डल तारक-मालिका॥

( प्रियप्रवास २.१. )

( कख, गघ तुक ) रूप में ही अपनाया गया है।[1] नये गुजराती कवियों में भी कलापी जैसे कवियों ने इनका प्राय: तुकांत प्रयोग ही किया है, वैसे कुछ नये कवि इनका अतुकांत प्रयोग करते भी देखे गये हैं।

पाश्चात्य छन्दःशास्त्र में तुक ( rime ) पर विशेष रूप से विचार किया गया है। 'तुक' को वहाँ छंद की गौण लय ( secondary rhythm ) में माना गया है। छन्द की मुख्य लय ( primary rhythm ) में तत्तत् प्रकार की चरणगत गणव्यवस्था मानी जाती है। 'तुक' का प्रयोग छन्द के पादान्त में तीन दृष्टि से किया जाता है :—

( १ ) संघटनात्मक : ( अ ) इसके द्वारा छंद के विविध चरणों के अंत का संकेत किया जाता है; ( ब ) इसके द्वारा छन्दों के विविध चरणों के वर्गीकरण की व्यवस्था संकेतित की जाती है।

( २ ) लयात्मक : इसमें प्रस्तुत समान आवर्तक ध्वनियों से पाठक तथा श्रोता को आनन्द प्राप्त होता है।

( ३ ) भाषणशास्त्रीय तथा भावात्मक : इसके द्वारा प्रमुख शब्दों पर स्वाभाविक अवधारण ( emphasis ) व्यक्त कर उसके द्वारा किन्हीं विशिष्ट भाव-तन्त्रियों को झंकृत किया जाता है।[2]

बँगला लेखक श्री कालिदास राय का कहना है कि "कविता में तुक-व्यवस्था से ताल, मान, लय, यति, विरति सभी नियमित हो जाते हैं। तुक के द्वारा पद्य की गद्यात्मकता से रक्षा होती है, कवि की लेखनी को विश्राम देकर संयत कर दिया जाता है, आवृत्तिकाल में पाठक के कण्ठस्वर को उठाने में सहायता होती है, स्नेहाक्त करके पाठक के वाग्यत्न को बिना किसी विशेष प्रयास के चलने में गतिमान कर दिया जाता है। तुक रचना की गतिक्लिष्टता का अपहरण करती है, सुर को बारम्बार नवीभूत करती है, ध्वनिक्लान्त वर्ण की क्लान्ति का अपनोदन कर उसे नवनवोत्तेजना प्रदान करती है, तथा दीर्घ छन्द के मार्ग में ठीक वही काम करती है, जो दूर की मंजिल में

---

१. दे०—दलपतपिंगल, प्रकरण ३, पृ० २८–६१. तथा बृहत् पिंगल- पृ० ७२–९४.

२. Egerton Smith : The Principles of English Metre pp. 172 73.

करनेवाले पांथ के मार्ग में सराय या पान्थशाला।'' श्री राय ने यहाँ तुक की विविध छन्दोगत प्रक्रियाओं पर संक्षेप में सटीक प्रकाश डाला है।

'तुक' का तात्पर्य उन एक-सी आवर्तक ध्वनियों से है, जो गुणात्मक दृष्टि से एक-सी होने पर भी पूर्णतः अभिन्न नहीं होती तथा प्रायः छन्द के चरणों के अन्त में इसलिए प्रयुक्त होती हैं कि इनकी योजना से छन्द एक निश्चित कलात्मक संस्थान (artistic pattern) में आबद्ध हो जाता है। जहाँ तक 'तुक' में प्रयुक्त इन समान आवर्तक ध्वनियों का प्रश्न है, 'तुक' का पूर्ण रूप ही प्रशस्त माना जाता है। अपूर्ण तुक को प्रायः कलात्मक तथा छन्दःशास्त्रीय दृष्टि से दोष माना जाता है। पूर्ण तुक के लिए निम्न लक्षणों का होना आवश्यक है :—

१. पादांत में प्रयुक्त अन्तिम उदात्त स्वर ध्वनि सभी आवर्तक तुकों में पूर्णतः अभिन्न हो, अर्थात् तुक वाले शब्द की स्वर ध्वनियाँ गुण तथा उदात्तादि स्वर ( accentuation ) की दृष्टि से समान हों।

२. उक्त आवर्तक स्वर ध्वनि से बाद की समस्त व्यञ्जन या स्वर ध्वनियाँ भी परस्पर अभिन्न हों।

३. उक्त आवर्तक स्वरध्वनि की पूर्ववर्ती व्यञ्जन ध्वनि भिन्न हो।

इन तीनों बातों का ध्यान रखने पर ही परिपूर्ण 'तुक' की योजना हो पाती है, अन्य प्रकार से 'तुक' योजना करने पर वह अपूर्ण तुक कहलाती है। जैसे 'निसंक-मयंक' 'मृदंग-विहंग' की तुक परिपूर्ण है, किन्तु 'वण्ण-दिण्ण', 'दीओसु-देसु', 'वेद-विनोद' जैसी तुक अपूर्ण तथा दुष्ट है। पूर्ण तुक को ही फ्रेंच भाषा में 'समृद्ध तुक' ( Rime riche ) कहा जाता है। 'तुक' के पुनः दो भेद किये जाते हैं :—

---

१. मिलइ कवितार ताल, मान, लय, यति, विरति सबइ नियमित करे। पद्य गद्यात्मकता होइते रक्षा करे, कविवर लेखनी के विराम देयओ संयत करे, आवृत्तिकाले पाठकेर कंठस्वर के उठानामार साहाय्य करे, स्नेहाक्त करिया ताहार वाग्धारा के अबाध चलिबार वेगमान करे। मिल रचनार गतिक्लिष्टता हरन करे, सुरके बारम्बार नवोभूत करिया देये, ध्वनिक्लान्त वर्णेर क्लान्ति अपनोदन करिया नव नव उत्तेजना देये, दीर्घ छन्देर पथे 'मिल' गुलि येन मिलनेर पान्थनिवास।
—साहित्येरप्रसङ्ग पृ० ११९.

२. Shipley : Dictionary of World Literary Terms. p. 346. ( 1955 ).

( १ ) परुष ( या पुरुष ) तुक ( Male Rime )—वह तुक जहाँ केवल एकाक्षर तुक ( one-syllabio rime ) पाई जाती है, जैसे,

बँधी महावट से नौका थी, सूखे में अब पड़ी रही।
उतर चला था अब जलप्लावन और निकलने लगी मही ॥

( २ ) कोमल ( या ललित ) तुक ( female rime )—वह तुक जहाँ द्वयक्षर-त्र्यक्षर (bisyllabio or trisyllabio rime) तुक पाई जाती है , जैसे—

अवधेस के द्वारे सकारे गई सुत गोद कै भूपति लै निकसे।
अवलोकि हौं सोच बिमोचन को ठगि सी रहि जे न ठगे धिक-से ॥

हिन्दी कवियों ने द्वयक्षर तथा त्र्यक्षर तुक को अधिक पसंद किया है। प्रा० पैं० में दोनों तुकें हैं, पर ललित तुक ही अधिक पाई जाती है, दोनों के कुछ उदाहरण ये हैं :—

( १ ) कंत-°मंत ( १.६ ), ( २ ) वलंत-उल्हसंत ( १.७ ), ( ३ ) देहि-लेहि ( १.६ ), ( ४ ) झंपिअ-कंपिअ ( १.६२ ), ( ५ ) संजुत्ते-पुत्ते (१.९२), ( ६ ) असरणा-भअकरणा-असुरअणा-तिहुअणा (१.९६) ( ७ ) °ह्वारा-संसारा; फुरंता-°कंता ( १.९८ ), ( ८ ) धरणु-चरणु ( १.१०४ ), ( ९ ) दिण्हउ-लिण्हउ, थप्पिअ-अप्पिअ ( १.१२८ ), (१०) चले-पले-बले-पले ( १.१९८ ) ।

अपूर्ण तुक के निदर्शन बहुत कम हैं, कुछ उदाहरण 'चंदमुही-काइ णाही' ( १.१३२ ), 'धारा-मोरा' ( २.८६ ), 'अही-सुमुही' ( २.१०२ ), 'वाईसा-णाएसा' ( २.११२ ) हैं।

मध्ययुगीन हिंदी कवियों ने प्रायः तुक की पाबंदी का सदा ध्यान रक्खा है। तुलसीदास के समग्र मानस में केवल एक स्थान पर अपूर्ण तुक 'वेद-विनोद' ( लंकाकांड, दोहा ११७ ) देखने में आती है। हिंदी कवियों ने प्रायः सानुस्वार अ, इ, उ, ऋ का परस्पर तुक में अभेद माना है। तुलसी के मानस से इसके उदाहरण ये हैं :—'कंज-पुंज' ( बालकांड दो० ५ ), 'वृंद-कंद' ( वही, दो० १०५ ), 'वृंद-मुकुंद' ( लं० का० दो० १०३ )। इसी तरह सानुनासिक स्वर तथा अननुनासिक स्वरों को भी तुक में अभिन्न माना गया है। तुलसी तथा बिहारी से दोहों के कतिपय उदाहरण ये हैं।

तुलसी ( मानस )—पिसाच-सोंच ( बा० दो० ११४ ), भाँति-जाति

( वही. दो० २१३ ), "सीँच-राजीव ( उत्तर का० दो० १६ ).

बिहारी[1]—हाति-भाँति ( दो० २६ ), बिनासु-माँसु ( २७१ ), माहिँ-छाहि (२६६), भेँटि-समेटि ( ५४२ ), खरोँट-खोट (६१०),

बिहारी सतसई के लाला भगवानदीन वाले संस्करण में 'जोति-होत' ( १३४ ), 'राति-जात' ( ४९० ), 'टारि-मार' ( ५५३ ) की तुक भी पाई जाती है, जो इनके 'जोत, रात, टार' या 'होति, जाति, मारि' जैसे वैकल्पिक उच्चारणों का संकेत करती हैं। अन्यत्र वहीं 'राति-जाति' ( ४९७ ), 'जोति-होति' ( ३६० ) जैसी तुक भी देखने को मिलती है।

सवैया तथा कवित्त में तुक व्यवस्था का खास महत्त्व है। प्रायः कविगण सवैया तथा कवित्त में द्व्यक्षर या त्र्यक्षर तुक को ही पसंद करते हैं। सवैया तथा कवित्त में एकाक्षर तुक बड़ी भद्दी तथा कर्णकटु लगती है। तुलसी की कवितावली की कुछ तुकों की तुलना से यह स्पष्ट हो सकेगा कि द्व्यक्षर या त्र्यक्षर तुकें अधिक संगीतात्मक तथा कलात्मक बन पड़ी हैं :—

सवैया की तुक :—( १ ) लै-है-कै-मै ( अयोध्या० १३ ).
द्वै-वै-ह्वै-च्वै ( अयो० ११ )
( २ ) माहीँ-पढाहीँ-छाहीं-नाहीँ ( बाल० १७ ).
जाको-ताको-साको-काको ( बाल. १७ ).
पाई-लुगाई-सुहाई-नाई ( अयो० १ ).
( ३ ) निकसे-धिकसे-(जा) तक से-बिकसे (बाल.१)
( ४ ) पहरी है-हरी है-बहरी है-हहरी है.
( लंका० २९ ).

कवित्त की तुकः—(१) गही-कही-सही-रही ( बाल. १६ ).
घेरि-फेरि-टेरि-हेरि ( अयो० १० ).
(२) पालि री-दालि री-कालि री-आलि री(बाल० १२).
गावतीँ-सिखावतीँ-पावतीँ-लावतीँ (बाल०१३).

---

१. बिहारी के दोहों की क्रमांक संख्या लाला भगवानदीन वाले संस्करण से दी गई है।—लेखक

उधार हैं–केहार है–कुमार हैं–चित्रसार हैं
( अयो० १४ ).
पलु गो-कलु गो-बलु गो-अचलु गो (किष्कि० १).
(३) जटनि के-पटनि के-छटनि के-घटनि के (अयो० १६).
ललक में–हलक में–छलक में–पलक में
( लंका० २५ ).

सवैया तथा कवित्त में प्रायः प्रथम कोटि की तुक कम पसंद की जाती है। अन्य भक्तिकालीन तथा रीतिकालीन कवियों ने अनेकाक्षर तुकों को ही अधिक पसंद किया है। सेनापति के 'कवित्तरत्नाकर' में अधिकांश तुकें ऐसी है, जिसमें एक समान स्वर ध्वनि के बाद दो अक्षर बिलकुल अभिन्न पाये जाते हैं, जो तुलसी की नं० २ वाली तुक से मिलती हैं। कुछ उदाहरण है :—

निघरात है-लळचात है-सिरात है-अघात है (कवित्तरत्नाकर २.१)
तरौना है–छौना है–टौना है–खिलौना है ( वही २.२ )
काज के–समाज के–साज के–रितुराज के ( वही ३.२ ).

तुक की कुशल योजना से जहाँ एक ओर छंद में संगीतात्मकता संक्रांत हो जाती है, वहाँ दूसरी ओर कवि–उक्ति में भाव अधिक प्रेषणीय हो उठता है। शर्त यही है, महज तुकबंदी जोड़ने के लिये इधर उधर से संबद्ध आवर्तक ध्वनियों को यों ही न जुटा लिया जाय; तुक के लिये प्रयुक्त आवर्तक ध्वनि वाले शब्द सहज तथा स्वाभाविक रूप में प्रयुक्त हुए हों, तभी वे भाव को प्रेषणीय बना पाते हैं। अन्यथा इतस्ततः भाव से असंबद्ध तुक वाले शब्दों को जुटा लेने पर तुक की प्रभावोत्पादकता नष्ट हो जाती है तथा आलोचक प्रायः ऐसे पद्यों की खिल्ली उड़ाया करते हैं। तुक की इस तरह की अकुशल योजना ने ही नये हिन्दी कवियों को इस बंधन का विरोध करने को बाध्य किया है।

जहाँ तक अपभ्रंश छन्दःपरम्परा से विरासत में मिले मात्रिक छन्दों का प्रश्न है, ये छन्द तुक के अभाव में कलात्मक, श्रवणमधुर तथा प्रभावोत्पादक नहीं बन पाते। श्री मन्नन द्विवेदी ने इसका संकेत करते समय बहुत पहले लिखा था—"यहाँ यह बतला देना बहुत आवश्यक है, जो बेतुकांत कविता लिखे, उसको चाहिए कि संस्कृत के छन्दों को काम में लाये। मेरा ख्याल है कि हिन्दी पिंगल के छन्दों में

बेतुकान्त कविता अच्छी नहीं लगती।"[1] वैसे आधुनिक हिंदी कवियों ने अतुकांत मात्रिक छन्दों की योजना की है। उदाहरण के लिये पन्त ने 'ग्रन्थि' में मात्रिक पीयूषवर्ष ( १९ मात्रा प्रतिचरण ) का अतुकांत प्रयोग किया है।

संस्कृत के वर्णिक वृत्तों में तुकांत पद्धति का नियमतः प्रचार क्यों नहीं पाया जाता, इस पर श्री सुमित्रानंदन पंत ने 'पल्लव' की भूमिका में भावात्मक शैली में, किन्तु सटीक संकेत किया है :—"छन्द का भाषा के साथ घनिष्ठ सम्बन्ध है। संस्कृत का संगीत समास-संधि की अधिकता के कारण शृंखलाकार, मेखलाकार हो गया है, उसमें दीर्घ श्वास की आवश्यकता पड़ती है। इसके शब्द एक दूसरे का हाथ पकड़े, कन्धे से कन्धा मिलाकर मालाकार घूमते हैं, एक के बिना जैसे दूसरा नहीं रह सकता; एक शब्द का उच्चारण करते ही सारा वाक्य मुँह से स्वयं बाहर निकल आना चाहता है, एक कोना पकड़ कर हिला देने से सारा चरण जंजीर की तरह हिलने लगता है। शब्दों की इस अभिन्न मैत्री, इस अन्योन्याश्रय ही के कारण संस्कृत में वर्णवृत्तों का प्रादुर्भाव हुआ। उसका राग ऐसा सान्द्र तथा संबद्ध है कि संस्कृत के शब्दों में अन्त्यानुप्रास की आवश्यकता नहीं रहती, उसके लिये स्थान ही नहीं मिलता। वर्णिक छन्दों में एक नृपोचित गरिमा मिलती है, वह तुक के संकेतों तथा नियमों के अधीन होकर चलना अस्वीकार करती है, वह ऐरावत की तरह अपने ही गौरव में झूमती हुई जाती है, तुक का अंकुश उसकी मान-मर्यादा के प्रतिकूल है।"[2]

---

१. मर्यादा ( पत्रिका ) ज्येष्ठ सं० १९७०, पृ० ६९.

२. पन्तः पल्लव ( प्रवेश ) पृ० २१-२२.

# संस्कृत, प्राकृतापभ्रंश और हिंदी छन्दःपरम्परा

## वैदिक छन्दःपरम्परा

§ १४१. यद्यपि वैदिक संहिता-भाग के सभी छंद वर्णिक हैं, तथापि एक दृष्टि से परवर्ती शास्त्रीय संस्कृत छन्दों से इनमें भेद पाया पाया जाता है। संस्कृत की शास्त्रीय छन्दःपरम्परा में प्रायः सभी छंद चतुष्पात् होते हैं, जब कि वैदिक छंदों में कई छंद त्रिपात् तथा पंचपात् भी पाये जाते हैं। उदाहरण के लिये गायत्री, उष्णिक्, पुरउष्णिक् तथा ककुप् छंद त्रिपात् होते हैं, जब कि पंक्ति छंद पंचपात् होता है। बाकी छंद चतुष्पात् हैं। शौनक के ऋक् प्रातिशाख्य के १६ वें, १७ वें तथा १८ वें पटल में वैदिक छंदों का विस्तार से वर्णन किया गया है। आरंभ में वैदिक छंदों को सात प्रकार का माना गया है :—गायत्री ( त्रिपात् छंद, प्रत्येक चरण ८ वर्ण ), उष्णिक् ( त्रिपात् छंद, प्रथम-द्वितीय चरण ८ वर्ण, तृतीय चरण १२ वर्ण ), अनुष्टुप् ( चतुष्पात् छंद, प्रत्येक चरण ८ वर्ण ), बृहती ( प्रथम-द्वितीय-चतुर्थ चरण ८ वर्ण, तृतीय चरण १२ वर्ण ), पंक्ति ( पंचपात्, प्रत्येक चरण में ८ वर्ण ) त्रिष्टुप् ( चतुष्पात् छंद, प्रत्येक चरण ११ वर्ण ), तथा जगती (चतुष्पात् छंद, प्रत्येक चरण में १२ वर्ण)।[1] इन्हीं में उष्णिक् के अवांतर भेद पुरउष्णिक् तथा ककुप्, बृहती के अवांतर भेद सतोबृहती, तथा पंक्ति के अवांतर भेद प्रस्तार पंक्ति की गणना की जाती है। इनको लेकर वैदिक छंद कुल मिलाकर ११ होते हैं। कभी-कभी एक छंद के कुछ चरणों के साथ अन्य छन्द के चरण मिलाकर छन्दः-सांकर्य भी उपस्थित किया जाता है। इस छंदःसांकर्य को प्रगाथ कहते हैं। ऋक्प्रातिशाख्य में इस छन्दोमिश्रण का विवरण दिया गया है।

---

१. गायत्र्युष्णिगनुष्टुप् च बृहती च प्रजापतेः।
पंक्तिस्त्रिष्टुभ् जगती च सप्तच्छंदांसि तानिह ॥
—शौन० ऋक् प्राति० १६-१।

लौकिक संस्कृत के कुछ छन्द वैदिक छंदों से विकसित माने जा सकते हैं, जैसे वैदिक् अनुष्टुप् , त्रिष्टुप् तथा जगती का विकास लौकिक संस्कृत के क्रमशः अनुष्टुप् , इंद्रवज्रा-उपेंद्रवज्रा ( तथा उपजाति ) वर्ग, एवं वंशस्थ-इन्द्रवंशा वर्ग के रूप में हुआ है। इतना होते हुए भी वर्ण तथा गणों का जो रूढ़ नियम हमें लौकिक संस्कृत के छंदों में मिलता है, वह वैदिक छंदों में नहीं मिलता। वैदिक छंद केवल अक्षर गणना पर ही नियत रहते हैं, उनमें वर्णिक गणों या तत्तत् अक्षर के गुरु-लघु होने का कोई विशेष नियम नहीं रहता। कभी-कभी तो वैदिक छंदों में ऐसे भी छंद मिल जाते हैं, जिनमें एक या दो वर्ण न्यून या अधिक पाये जाते हैं।[१] उदाहरण के लिये गायत्री छंद में ८×३=२४ वर्ण होते हैं, किंतु किसी किसी गायत्री में एक चरण में केवल ७ ही वर्ण मिलते हैं, तथा इस प्रकार कुल २३ वर्ण होते हैं। इसी प्रकार कभी-कभी किसी एक चरण में ९ वर्ण होते है, और पूरे छंद में २५ वर्ण। इस प्रकार न्यून या अधिक वर्णवाले छंद क्रमशः 'निचृत्' या 'भुरिक्' कहलाते हैं। २३ वर्ण की गायत्री निचृत् गायत्री है, २५ वर्ण की गायत्री भुरिक् गायत्री। कभी दो अक्षर न्यून या अधिक भी हो सकते हैं। दो अक्षर न्यूनवाली ( २२ वर्ण ) गायत्री 'विराट् गायत्री' कहलाती है, दो अक्षर अधिक वाली 'स्वराट् गायत्री'। ऋग्वेद में सबसे अधिक ऋचाएँ त्रिष्टुप् तथा गायत्री छंद में निबद्ध हैं। ऋग्वेद का तीसरा अधिक प्रचलित छंद जगती है। इन छंदों के अतिरिक्त कुछ अन्य अप्रसिद्ध छंद भी मिलते हैं, जो प्रतिचरण में १२ से अधिक वर्णवाले हैं। इनका प्रयोग ऋग्वेद में बहुत कम हुआ है। इनमें प्रमुख अतिजगती ( १३ वर्ण का चतुष्पात् छंद ), शक्वरी ( १४ वर्ण का चतुष्पात् छंद ), अतिशक्वरी ( १५ वर्ण का चतुष्पात् छंद ), अष्टि ( १६ वर्ण का चतुष्पात् छंद ) तथा अत्यष्टि ( १७ वर्ण का चतुष्पात् छंद ) हैं।

वैदिक छंदों में प्राचीनतम छंद कौन-सा है, इसके विषय में मत-भेद हैं। आर्नोल्डने प्राचीनतम वैदिक छंद अनुष्टुप् माना है तथा

---

१. E. V. Arnold : Vedic Metre P. 7.

गायत्री को उसी का भेद घोषित किया है।[1] त्रिपात् गायत्री की रचना चतुष्पात् अनुष्टुप् के ही एक चरण को कम करने से हुई है। त्रिपात् छंद की रचना मूलतः द्विपात् या चतुष्पात् ( दो द्विपात् ) छंद का ही विकास है। वैसे ग्रीक साहित्य के विद्वान् प्राध्यापक जार्ज थाम्सन का मत है कि त्रिपात् गेय पदों का प्रचलन लोकगीतों में द्विपात् की अपेक्षा अधिक पाया जाता है तथा सैफो ( ग्रीक कवयित्री ) के मुक्तक काव्यों में उन्होंने त्रिपात् वृत्तों के प्रयोग का यही कारण माना है।[2] इस प्रकार 'गायत्री' का विकास संभवतः गेय लोकगीतों से हुआ हो, जिनमें त्रिपात् वृत्तों का प्रचलन द्विपात् ( या दो द्विपात् ) की अपेक्षा अधिक था। "गायत्री" शब्द की व्युत्पत्ति भी इसके गेयत्व की पुष्टि करती है। गायत्री जैसे पुराने वैदिक छंदों का विकास आर्यों के भारत आने से पहले ईरान में या मेसोपोतामिया में ही हो चुका था। गायत्री तथा अनुष्टुप् जैसे श्लोकबद्ध तथा वृत्तबद्ध ( Stanzaic ) छंदों की तुलना एक ओर अवेस्ता, प्राचीन नॉर्स, प्राचीन आइरिश तथा पुरानी लिथुआनी कविता से तथा दूसरी ओर होमर के षड्गण ( hexameter ) छंदों से कर प्रो० मेये इस निष्कर्ष पर पहुँचे थे कि वेदों की छन्दःप्रणाली भी भारोपीय छन्दोरीति की ही परम्परा का विकास है।[3]

## शास्त्रीय संस्कृत छंदःपरंपरा

§१४२. शास्त्रीय संस्कृत छंदःपरंपरा का विकास मूलतः वैदिक छंदों के ही आधार पर हुआ है, किंतु दोनों की प्रकृति में पर्याप्त अंतर दिखाई पड़ेगा। वैदिक वर्णिक छंदों में वर्णों की नियत संख्या हो

---

१. Gayatri on the whole appears to be later then Anustubh. This is first suggested by the form of stanza; for the whole balance of the Indo-European structure of metres is based upon duality, and the stanza of three verses seem to a reduction from the normal stanza of four.—Vedic Metre p. 171.

२. George Thompson: Marxism and Poetry p. 18-20.

३. चाटुर्ज्याः भारतीय आर्यभाषा और हिंदी पृ० ३०.

प्रधान भेदक तत्त्व थी, जब कि शास्त्रीय वर्णिक छंदःपरंपरा में लघुत्व गुरुत्व को ध्यान में रखकर एक ही वैदिक छंद के अनेक प्ररोह निकल पड़े। इस परंपरा का प्राचीन निदर्शन हमें पिंगल छन्दःसूत्र तथा भरत के नाट्यशास्त्र के पन्द्रहवें और सोलहवें अध्यायों में मिलता है। यहाँ भरत ने एकाक्षर छंद 'उक्त' से लेकर छब्बीस अक्षरवाले छंद 'उत्कृति' तक के विविध प्रस्तारों का संकेत किया है।[1] छब्बीस से अधिक अक्षर वाले छंदों को भरत ने 'मालावृत्त' कहा है,[2] बाद में यह दण्डक कहलाने लगे हैं। बाद के संस्कृत छन्दःशास्त्रीय ग्रंथों के मूल आधार ये ही दोनों ग्रंथ हैं। व्यावहारिक दृष्टि से संस्कृत छंदःपरंपरा का उदय सर्वप्रथम वाल्मीकिरामायण में दिखाई पड़ता है, यद्यपि साहित्यिक संस्कृत छंदों के पूर्वरूप कठोपनिषद् जैसे परवर्ती उपनिषदों में भी मिल जाते हैं। वाल्मीकिरामायण का प्रधान छंद अनुष्टुप् होते हुए भी वहाँ इन्द्रवज्रोपेन्द्रवज्रा वर्ग के छंद[3], और वंशस्थ[4] भी विशेषतः प्रयुक्त हुए हैं। रामायण तथा महाभारत में अन्य छंद भी मिलते हैं। रामायण में त्रिष्टुप्, जगती आदि के मिश्रण से बने अर्धसम वृत्त भी मिलते हैं। उदाहरण के लिये वाल्मीकिरामायण में 'अपरवक्त्र' (विषम : न न र ल गा; सम : न ज ज र) का निम्न निदर्शन लिया जा सकता है।

भृशमसुखममर्षिता यदा, बहु विललाप समीक्ष्य राघवम्।
व्यसनमुपनिशाम्यता महत्सुतमिव बद्धमवेक्ष्य किंनरी॥

(अयोध्याकांड २०-५५)

रामायण में 'रुचिरा' छंद का भी निदर्शन मिलता है, जिसकी गणव्यवस्था 'ज भ स ज ग' तथा यति व्यवस्था ४, ९ (१३ वर्ण) है।

प्रसादयन्नरवृषभः स मातरं, पराक्रमाज्जिगमिषुरेव दण्डकान्।
अथानुजं भृशमनुशास्य दर्शनं, चकार तां हृदि जननीं प्रदक्षिणम्॥

(अयोध्याकांड २१-६७)

अश्वघोष तथा कालिदास में प्रयुक्त छंदों की विविधता अधिक

---

१. भरत : नाट्यशास्त्र १५.४१–४७, तथा १५.६०–८२।

२. अतोधिकाक्षरं यत्तु मालावृत्तं तदिष्यते।—१५-४७।

३. उदा० किष्किंधाकांड अध्याय—३०।

४. उदाहरणार्थ, अरण्यकांड १३-२५, ३७-२५, ३८-३३ आदि।

द्रष्टव्य है, कालिदास के काव्य में कुल १६ छंद प्रयुक्त मिलते हैं, किंतु उनके खास छंद ७ ही हैं। भारवि तथा माघ में अनेक प्रकृति के छंद देखने को मिलते हैं, किंतु वहाँ भी भारवि ने १२ छंदों का तथा माघ ने १६ छंदों का खास तौर पर प्रयोग किया है, शेष छंद या तो सर्गांत में हैं या फिर उस सर्ग में जहाँ कवि का लक्ष्य विविध छन्दःप्रदर्शन रहा है। पुराणों में परंपरागत छंदों के अतिरिक्त अनेक मिश्रित छंद भी मिलते हैं। कुछ ऐसे भी छंद वहाँ मिलेंगे जिसका संकेत पिंगलछन्दःसूत्र या बाद के किसी छन्दःशास्त्रीय ग्रंथ में नहीं मिलता। उदाहरणार्थ मत्स्यपुराण के १५४ वें अध्याय में ऐसे अनेक छंद हैं, जिनका नामकरण छन्दःशास्त्रीय परंपरा में नहीं मिलता। नमूने के तौर पर हम तीन छंद ले सकते हैं—

१. ७ तगण+गुरु (२२ अक्षर) (मत्स्य० १५४–५५३, ५५५)
२. ८ रगण (२४ अक्षर) (वही १५४–५५६–५७५)
३. ८ यगण (२४ अक्षर) (वही १५४–५७६, ५७७)

वस्तुतः समय समय पर संस्कृत कवियों ने कई नये छंदों की ईजाद की है। पुराने कवियों के द्वारा प्रयुक्त छंदों में ही कुछ हेर फेर कर नई गूँज और नई लय देकर नये छंद बनाये जाते रहे हैं। उदाहरण के लिये मंदाक्रांता में थोड़ा हेर फेर कर हरिणी तथा भाराक्रांता छंद बनाये गये हैं। मंदाक्रांता के ४, ६, ७ वाली यति को ६, ४, ७ कर देने से तथा तृतीय यत्यंश में कुछ परिवर्तन करने से हरिणी छंद बन जाता है। मन्दाक्रांता के प्रथम यत्यंश ऽऽऽऽ को द्वितीय अंश बना देने पर तथा द्वितीय यत्यंश ।।।।।ऽ को प्रथम अंश बना देने पर तथा चरण के तृतीयांश को ऽ।ऽऽ।ऽऽ के स्थान पर ।ऽ।।ऽ।ऽ कर देने पर हरिणी छंद हो जायगा। भाराक्रांता के प्रथम और द्वितीय यत्यंश ठीक वही हैं, जो मंदाक्रांता के; तृतीय यत्यंश में यहाँ ।ऽ।ऽ।।ऽ होता है। इसी तरह स्रग्धरा के तृतीय यत्यंश में ही थोड़ा हेरफेर कर देने से सुवदना छंद बन जाता है। पिछले संस्कृत कवियों ने इस तरह के कई छंद बनाये हैं।

भट्टिकाव्य में नर्दटक और अपरवक्त्र... मिश्रण से नया छंद बनाया गया है, जिसे अश्वललित छंद कहा जाता है।

विलुलितपुष्परेणुकपिशं प्रशान्तकलिकापलाशकुसुमं
कुसुमनिपातविचित्रवसुधं सशब्दनिपतद्द्रुमोत्कशकुनम् ।

शकुननिनादनादितककुब्विलोकविपलायमानहरिणं
हरिणविलोचनाधिवसतिं बभंज पवनात्मजो रिपुवनम् ॥

( भट्टिकाव्य ८-१३१ )

इस छंद पर विचार करते हुए श्री रामनारायण पाठक लिखते हैं—"आमां नर्दटक अने जलोद्धतगतिनुं मिश्रण छे पण मिश्रणनो प्रकार उपरना मिश्रणो करतां भिन्न छे, अने परिणाम सुमेळवाळु आव्युं नथी। जलोद्धतगतिने में मुख्य वृत्तोमां स्थान आप्युं नथी, कारण के मारी दृष्टिए ए सुन्दर नथी, अने कविओए बहु वापरेलुं पण नथी।"

माघ के शिशुपालवध में भी धृतश्री ( ३-८२ ), मंजरी ( ४-२४ ), अतिशायिनी ( ८-७१ ), रमणीयक ( १३-६६ ) जैसे अप्रसिद्ध छंद मिलते हैं। इनमें से उक्त चारों छंदों को विद्वानों ने माघ की ही ईजाद माना है। मंजरी छंद की उट्टवणिका ( ळगाळ, ळळगा, ळगागा, ळगा ) संकेत करती है कि इसमें प्रमिताक्षरा तथा पृथ्वी के यतिखंडों को लेकर रचना की गई है। इसी तरह रमणीयक ( गाळगा ळळळगा ळळगा ळळगा ळगा ) में रथोद्धता और द्रुतविलंबित के यतिखंडों को लेकर रचना की गई है।[1] हेमचंद्र ने 'प्रभद्रक' छंद का उल्लेख किया है, जो वस्तुतः नर्दटक और रथोद्धता के यतिखंडों से बना है। इस छंद की उट्टवणिका यों है :—

ळळळळगा ळगा ळळळगा ळगाळगा[2]।

इसमें अंतिम अंश ( ळगाळगा ) रथोद्धता का अंतिम टुकड़ा है, शेष तीन टुकड़े नर्दटक के शुरू के तीन टुकड़े हैं। प्रभद्रक छंद का संकेत हिंदी छन्दःशास्त्री भिखारीदास ने भी छंदार्णव के बारहवें तरंग के ५६-५७ वें छंदों में किया है।

संस्कृत छंदःपरंपरा का विस्तृत विवरण देना हमारा लक्ष्य नहीं है,

१. बृहत् पिंगल पृ० २५२.

२. वही पृ० २४७-२४८

३. इसका उदाहरण 'छंदोनुशासन' के अनुसार यह है :—
जयति जगत्त्रयोपकृतिकारणोदयो जिनपतिभानुमान्परमधाम तेजसाम् ।
भविकसरोरुहां गलितमोहनिद्रकं भवति यदीयपादलुठनात् प्रभद्रकं ॥

यहाँ तो हम प्रसंगतः केवल संस्कृत छंदःपरंपरा की मूल प्रकृति का संकेत करते हुए यह बताना चाहते थे कि संस्कृत में छंदों की विविधता में मूल प्रवृत्ति क्या थी। संस्कृत वर्णिक छंदों को तीन कोटियों में विभक्त किया जाता है :—१. सम वृत्त, जिनके प्रत्येक चरण में समान अक्षर हों, २. अर्धसम वृत्त, जिनके सम पदों में समान और विषम पदों में समान वर्णिक गणव्यवस्था हो, ३. विषम वृत्त, जिसके प्रत्येक चरण की अक्षरसंख्या और वर्णिकगण व्यवस्था भिन्न हो। संस्कृत के अधिकांश छंद सम वृत्त हैं। अर्धसम वृत्तों में विशेष प्रसिद्ध हरिणी-सुता ( विषम : स स न ल गा, सम : न भ भ र ), अपरवक्त्र ( विषम : न न र ल ग, सम : न ज ज र ), पुष्पिताग्रा( विषमः न न र य, समः न ज ज र गा ), और वियोगिनी ( विषम : स स ज ग, सम : स भ र ल गा ) हैं। विषम वृत्तों में उद्गता प्रसिद्ध है, जिसके अनेक भेद पाये जाते हैं।[1] इन दोनों कोटि के छंदों की रचना सम वृत्तों के ही मिश्रण से हुई है।

### प्राकृत छन्दःपरम्परा

§. १४३. यद्यपि प्राकृत साहित्य ने बाद में चलकर अपनी अलग से छंदःपरम्परा का विकास किया है, तथापि वैदिक संस्कृत के वर्णिक छंदों की ही परम्परा प्राकृत के आरंभिक काल में चलती रही है। संस्कृत छंदों की परम्परा मूलतः मात्रिक छंदों की नहीं है। तथागत के प्राचीन मागधी में निबद्ध वचन वर्णिक छंदों में ही मिलते हैं तथा पालिजातकों की गाथायें मूलतः वर्णिक वृत्तपरम्परा पर ही टिकी हैं। धम्मपद में अनुष्टुपों, त्रिष्टुपों और जगती छंदों की अधिकता है।[2] धम्मपद के त्रिष्टुपों में परवर्ती इन्द्रवज्रादि जैसी गण व्यवस्था नहीं मिलती तथा ऐसे भी पद्य अनेक मिलते हैं, जिनके कतिपय चरणों में ११ से कम या अधिक भी वर्ण मिलते हैं।[3] जैसे, निम्न पद्य में प्रथम तीन पाद त्रिष्टुप् के हैं, चतुर्थ जगती का—

---

१. वाग्वल्लभ पृ० २८३-२८४।

२. दे० धम्मपद—अनुष्टुप् ( १-१,२,३,४,५,६,७,८,९,१०, आदि अनेक ) त्रिष्टुप् ( १-१५,१६,१७,१८,१९,२० आदि अनेक )।

सब्बत्थ वे सप्पुरिसा वजन्ति, न काम कामा लपयन्ति सन्तो ।
सुखेन फुट्ठा अथवा दुखेन, न उच्चावचं पंडिता दस्सयन्ति ॥ (धम्म० ६-८)

त्रिष्टुप् वर्ग का ही एक खास प्रकार का भेद धम्मपद में ऐसा देखा जाता है, जिसके कुछ चरणों में दस वर्ण हैं, कुछ में ११; इनकी गूँज स्पष्टतः परवर्ती संस्कृत छंद 'वियोगिनी' जैसी है। इस तरह के 'वियोगिनी' की गूँज वाले छंद धम्मपद में बहुसंख्यक हैं; जिन्हें मैं वैदिक छंदों के त्रिष्टुप् वर्ग का ही भेद मानना चाहूँगा। वस्तुतः शुद्ध वियोगिनी भी मूलतः 'विराट् त्रिष्टुप्' छंद ही है। धम्मपद से इस ढंग के छंद का एक उदाहरण यह है:—

उदकं हि नयन्ति नेत्तिका, उसुकारा दमयन्ति तेजनं ।
दारुं दमयन्ति तच्छका, अत्तानं दमयन्ति पंडिता ॥ (धम्म० ६-५)

कालिदासादि के 'वियोगिनी' छंद की जड़ यही है; जहाँ प्रथमार्ध स्पष्टतः 'वियोगिनी' की अर्धाली ( स स ज ग, स भ र ल ग ) है; द्वितीयार्ध के दोनों चरणों में गण व्यवस्था भिन्न अवश्य है। इससे इतना तो संकेत मिलेगा ही कि प्राकृत के प्रारंभिक काल में वैदिक छन्दःपरम्परा ही सुरक्षित थी तथा परवर्ती संस्कृत छन्दःपरम्परा की तरह वर्णिक छंद निश्चित अक्षरसंख्या तथा गणव्यवस्था में नहीं जकड़े गये थे। पालि साहित्य से ही जगती छंदका एक उदाहरण यह है; जहाँ विषम पद जगती ( १२ वर्ण ) के हैं, सम पद अतिजगती ( १३ वर्ण ) के—

यदा नभे गज्जति मेघदुन्दुभी, धाराकुला विहगपथे समन्ततो ।
भिक्खु च पब्भारगतो व झायति, ततो रतिं परमतरं न विन्दति ॥
( थेरगाथा ५२२ ).

जैन प्राकृत साहित्य के प्राचीनतम काव्य विमलदेवसूरिकृत 'पउम-चरिय' (ईसवी तीसरी शती) से पता चलता है कि यहाँ भी सं० वर्णिक वृत्तों को ही लिया गया है। अनुष्टुप् या श्लोक, इन्द्रवज्रा-उपेन्द्रवज्रा,

वसंततिलका छंदों का यहाँ प्रचुर प्रयोग मिलता है।[1] परिनिष्ठित प्राकृत कवियों में, राजशेखर की 'कर्पूरमंजरी' तथा रामपाणिवाद के 'कंसवहो' ( जो परवर्ती रचना है ) जैसी कृतियों में, वर्णिक छंदों का शास्त्रीय पद्धति के ही अनुरूप प्रयोग मिलता है। किंतु यह प्राकृत की निजी छन्दःपरम्परा नहीं है।

प्राकृत की निजी छन्दःपरम्परा तो अतुकांत मात्राच्छन्दों या जातिच्छन्दों की है, जिनका प्रमुख प्रतिनिधि छंद 'गाहा' ( गाथा ) है। इस परंपरा के छंदों का विकास हमें बुद्ध के समय में नहीं मिलता, यहाँ तक कि भरत के नाट्यशास्त्र में भी ध्रुवा- गीतियों में प्रयुक्त गेय पदों की रचना भी मात्रिक पद्धति की न होकर वर्णिक पद्धति की ही है। नाट्यशास्त्र के बत्तीसवें अध्याय में विवेचित प्राकृत भाषा की ध्रुवा-गीतियाँ प्रायः गायत्री, उष्णिक्, बृहती, पंक्ति, त्रिष्टुप्, जगती, अतिजगती आदि वर्णिक छंदों की ही मूलभित्ति पर आधृत है। ( दे० भरतः नाट्यशास्त्र ३२, ४७-३२४ ) इससे ऐसा पता चलता है कि प्राकृत में प्रचलित आर्यावर्ग के छंद भरत के समय तक विशेषतः मान्य न हो पाये थे, किंतु कालिदास के समय 'गाहा' तथा उसके भेदोपभेद अत्यधिक प्रचलित हो गये हैं। शाकुंतल में प्राकृत तथा संस्कृत दोनों भाषाओं में इस छंद के शुद्ध तथा अन्य रूपों का अनेकशः प्रयोग मिलता है। कालिदास के शाकुन्तल से उद्गाथा ( गीति भेद ) का उदाहरण यह है:—

---

१. विमलदेवसूरि के 'पउमचरिय' से वसंततिलका का एक उदाहरण यह है:—

एवं भवंतरकएण तवोबलेण, पावंति देवमणुएसु महंत सोक्खं।
को एत्थ दड्ढनीसेसकसायमोहा, सिद्धा भवंति विमला मलपंकमुक्का ॥
( प० ९-५-१७१ )

यहाँ तृतीय चरण में एक वर्ण की कमी है, शुद्ध शास्त्रीय दृष्टि से 'दड्ढविनिसेस०' पाठ करने पर यह दोष दूर हो जायगा। यह एक वर्ण की कमी तथा 'निसेस' में 'नी' का दीर्घ होना जहाँ ह्रस्व अक्षर चाहिए प्राकृत कवियों की वर्णिक छंदों में भी बरती गई स्वतन्त्रता का संकेत करता है। किंतु यह छूट प्रायः बौद्ध तथा जैन धार्मिक कवियों में ही मिलती है, राजशेखरादि परिनिष्ठित प्राकृत कवि गणव्यवस्था की पूरी पाबंदी करते देखे जाते हैं।

तुज्झ ण जाणे हिअअं, मम उण कामो दिवापि रत्तिम्मि ।

णिग्घिण तवइ बलीअं, तुइ वुत्तमणोरहाइँ अंगाइं ॥ ( अभि० ३-१३ )

वहीं से संस्कृत भाषा में निबद्ध 'गाथा' ( आर्या ) का उदाहरण यह है :—

उत्सृज्य कुसुमशयनं, नलिनीदलकल्पितस्तनावरणम् ।

कथमातपे गमिष्यसि, परिबाधापेलवैरङ्गैः ॥ ( वही ३-१४ )

हमारा ऐसा अनुमान है, गाथा-वर्ग के मात्रिक जातिच्छंद मूलतः लोक-गीतों के छंद रहे हैं, जिनकी जन्मभूमि आन्ध्र या महाराष्ट्र जान पड़ती है। संभवतः गाथा वैदिक या आर्य परम्परा का छंद न होकर द्रविड़ परंपरा की देन है। इस छंद का प्रचलन भी सर्वप्रथम महाराष्ट्री प्राकृत के लोकगीतों में हुआ जान पड़ता है। वहीं से यह कालिदास को भी मिला है। हाल की गाथाओं में ही इस छंद ( गाहा ) का प्राचीनतम प्राकृत रूप देखने को मिलता है। यही 'गाहा' छंद प्राकृत के अधिकांश मात्रिक छंदों का मूलस्रोत है। प्राकृत के अन्य छंद गाहा, विगाहा, उग्गाहा ( उद्गाथा ), गाहिनी, सिंहिनी, खंधअ ( स्कंधक ) सभी प्रायः इसी के मात्रिक गणों को हेर फेर करने से या पूर्वदल या उत्तर दल के हेर फेर से बने हुए हैं। प्रवरसेन के 'सेतुबंध' का खास छंद 'स्कंधक' है, जो गाथा का ही प्रस्तार-भेद है। प्रवरसेन के प्राकृत महाकाव्य के सभी आश्वासक ( सर्ग ) स्कंधक छन्दों में ही निबद्ध है। सिर्फ द्वितीय, तृतीय तथा सप्तम आश्वासक में ही कुछ भिन्न छन्दोबद्ध पद्य मिलते हैं। इन पद्यों का छंद 'गलितक' है; किंतु इन पद्यों को हेमचन्द्र ने प्रक्षिप्त घोषित किया है।[1] वाक्पतिराजने अपने 'गउडवहो' काव्य में केवल 'गाहा' छंद को ही चुना है।

अपभ्रंश काल में 'गाहा' छंद जैन धार्मिक साहित्य में विशेष आदरणीय रहा है; अपभ्रंश काव्यों में कवियों ने इनका प्रयोग किया तो है, किंतु बहुत कम। हेमचन्द्र के 'कुमारपालचरित' में प्रथम सात सर्गों में 'गाहा' तथा उसके प्ररोहों का ही प्रयोग किया गया है; आठवें सर्ग के आरंभिक अंश में भी, प्राकृत भाषा वाले अंश में, प्राकृत छंद ही अपनाये गये हैं, शेष अंश में ( ८-१४ से ८-८३ तक )

---

१. दे० अनुशीलन § १३७,

अपभ्रंश छंदों को लिया गया है। इससे ऐसा पता चलता है कि अपभ्रंश कवि प्रायः अपभ्रंश भाषा में लिखते समय प्राकृत छंद नहीं अपनाते, तथा गाहादि प्राकृत छंदों का प्रयोग करते समय वे भाषा-शैली की दृष्टि से भी प्राकृत का ही प्रयोग करते हैं। हम देखते हैं कि 'संदेशरासक' तक में 'गाहा' छंदों की भाषा-शैली प्राकृत या प्राकृत-निष्ठ है और यह परंपरा हमें पुरानी हिंदी के कवियों ही नहीं परवर्ती डिंगल कवियों ( जैसे सूर्यमल्ल ) तक में दिखाई पड़ती है। वैसे हिंदी के आधुनिक कवियों तक में एक आध ने गाथा छंद का प्रयोग किया है, पर असलियत तो यह है कि प्राकृत छन्दःपरम्परा के अतुकांत मात्रिक जातिच्छन्द खड़ी बोली हिंदी में ( या ब्रजभाषा में भी ) नहीं फबते।

## अपभ्रंश छन्दःपरम्परा

§१४४. भारतीय छन्दःशास्त्र में अपभ्रंश छन्दःपरम्परा का अपना निजी महत्त्व है। वैदिक एवं शास्त्रीय संस्कृत छन्दों की परंपरा वर्णिक अथवा अक्षरात्मक है, जिसके प्रत्येक चरण में नियतसंख्यक अक्षरों की निश्चित गणात्मक क्रम में अवस्थिति पाई जाती है। वर्णिक गणव्यवस्था के कारण संस्कृत छन्दों में अक्षर-भार के साथ ही साथ मात्राभार भी नियमित हो जाता है। प्राकृत छन्दःपरम्परा का उदय अपने समय के लोकगीतों से अवश्य हुआ है, किन्तु ये छन्द ताल और तुक के अभाव के कारण अधिक संगीतात्मक नहीं बन पाए हैं। वैसे संस्कृत नाटकों में सर्वप्रथम इन छन्दों का प्रयोग गीतों के लिए मिलता है। प्राकृत छन्द आरम्भ से ही मात्रिक छन्द हैं, जिनमें अक्षरों की अपेक्षा मात्राभार की ओर अधिक ध्यान दिया जाता है। प्राकृत कवियों ने मात्राभार का सिद्धान्त लोक संगीत से ग्रहण किया था। जब प्राकृत भाषा साहित्यिक परिनिष्ठित भाषा बन गई तो पिछले खेवे के कवियों ने प्राकृत छन्दों को इतना अधिक रूढ़ बना दिया कि वे संगीतात्मक न रह पाए। यही कारण है कि जब हम अपभ्रंश छंदःपरम्परा का विचार करने बैठते हैं तो हमें ध्यान रखना होगा कि अपभ्रंश छंद उस काव्य परम्परा के अभिन्न अंग हैं, जो जन सामान्य के लिए विकसित हुई थी और जिसका परिवेश लोकगीतों की संगीतात्मकता से समृद्ध है। अनेक अपभ्रंश छंदों में इसीलिए मूलतः

विभिन्न प्रकार की तालों का नियमन पाया जाता है और ये छंद किसी न किसी वाद्ययंत्र के साथ गाये जाते रहे हैं, जिनमें मात्रा और ताल के नियामक यन्त्रों का महत्वपूर्ण हाथ रहा है। हमारे कहने का मतलब यह नहीं कि अपभ्रंश के सभी छंदों में ताल-नियमन पाया जाता है; ऐसे भी अपभ्रंश छंद मिलते हैं जो शुद्ध मात्राभार पर ही टिके हुए हैं। इस आधार पर छन्दों को सर्व प्रथम दो वर्गों में विभक्त किया जा सकता है; मात्रावृत्त और तालवृत्त। प्रथम कोटि के अपभ्रंश छन्द सिद्धान्ततः प्राकृत के मात्रिक छन्दों के समान ही हैं, उन्हीं की तरह इनमें मात्रा गणना की प्रक्रिया पाई जाती है; भेद केवल इतना भर है कि इन अपभ्रंश मात्रिक छन्दों में नियमित तुक का निर्वाह पाया जाता है, जो प्राकृत के निजी छन्दों में अनावश्यक है। ताल छन्दों में, जैसा कि हम आगे बतलाने जा रहे हैं, ताल के नियामक विविध मात्रासमूहोंका महत्व है, जिनकी अवहेलना करने पर छन्द की गति, लय और गूँज ही टूटती नजर आयेगी। यह दूसरी बात है कि पिछले दिनों लोक-संगीत से अपरिचित लोगों के हाथों गुजरने पर ये ताल-छन्द भी अपना वास्तविक रूप खोकर महज मात्रिक छंद बन बैठे और मध्ययुगीन हिन्दी कविता में दोहा, सोरठा, अडिल्ल, रोला, हरिगीतिका, दुर्मिला जैसे अनेकानेक तालछन्दों में मध्यकालीन कवि केवल मात्राएँ गिनकर रचना करने लगे।

अपभ्रंश छन्दों का विचार करते समय हमें यह समझ लेना होगा कि मात्रिक गण दो प्रकार के हो सकते हैं, एक शुद्ध मात्रिक गण, जिन्हें द्विमात्रिक, त्रिमात्रिक, चतुर्मात्रिक, पञ्चमात्रिक, षण्मात्रिक कहा जाता है, और ये उलटे क्रम से टगण, ठगण, डगण, ढगण, णगण अथवा छ, प, च, त, द कहलाते हैं।[1] स्वयंभू और हेमचन्द्र ने इन्हें द्वितीय पारिभाषिक नामों से अभिहित किया है।[2] इस सामान्य मात्रागणों के अतिरिक्त संगीतात्मक अपभ्रंश छन्दों में दूसरे ढंग के गणों की आवश्यकता होगी, जिन्हें हम 'तालगण' कह सकते हैं,

---

१. टट्ठडढणाह मज्झे, गणभेआ होंति पंच अक्खरओ।
छपचतदा जहसंखं, छप्पंचचउत्तिदुकलासु॥ ( प्रा० पैं० १.१२६ )

२. H. D. Velankar : Apabhramsa Metres I. § 9.
(J. U. B. 1933. Vol. II. pt. III p. 44)

क्योंकि इन गणों का प्रयोग विविध मात्रासमूहों की तालगत प्रक्रिया के लिए परमावश्यक है। ताल से तात्पर्य किसी विशेष छन्द के चरण में एक नियतकाल सीमा के आधार पर, किन्हीं निश्चित क्षणों पर विश्राम लेना है, जिसकी सूचना उस मात्रा पर जोर देकर ( ताल देकर ) की जाती है। यह यतिसूचक ताल, स्वर के उदात्तीकरण के साथ ही साथ 'करताल' ( हाथ की ताली ) के द्वारा अथवा तबले जैसे किसी वाद्ययन्त्र के द्वारा दी जाती है। इस ताल योजना से छन्द की गति और लय में एक नया चमत्कार उत्पन्न हो जाता है। संस्कृत वृत्तों की यतिसम्बन्धी धारणा से, इस तालयति सम्बन्धी धारणा में समानता सिर्फ इतनी है कि ये दोनों छन्द का पाठ करनेवाले कवि या पाठक की स्वर-लहरी को बीच में विश्राम प्रदान करती हैं, किन्तु जहाँ संस्कृत वृत्तों में यह विश्राम छन्दःशास्त्र की अपनी मान्यताओं से आबद्ध हैं, वहाँ अपभ्रंश छन्दों में इनका नियमन संगीतात्मक विश्राम के द्वारा किया जाता है।

संगीत में प्रायः ४, ५, ६ और ७ मात्रा के मात्रासमूहों को लेकर ताल-व्यवस्था की जाती है। इसके अतिरिक्त ८ मात्रा की ताल की भी व्यवस्था पाई जाती है, जिसे कभी तो ४-४ मात्रा के दो टुकड़ों में विभक्त कर दिया जाता है, कभी नहीं। ८ मात्रा या उसके गुणित मात्रासमूह वाले छन्द प्रायः 'धूमाली ताल' में गाये जाते हैं, जिनमें चार-चार मात्रा के अथवा आठ-आठ मात्रा के तालगणों की व्यवस्था की जाती है। अडिल्ला, पादाकुलक, पज्झटिका, जैसे १६ मात्रा वाले छन्द इसी ताल के अन्तर्गत आते हैं। पादाकुलक और पज्झटिका दोनों आठ-आठ मात्रा की ताल में गाये जाने पर भी, परस्पर इस दृष्टि से भिन्न हैं कि पादाकुलक में प्रथम और नवम मात्रा पर ताल दी जाती है, जब कि पज्झटिका में पहली दो मात्रा छोड़कर, तीसरी मात्रा पर तदनन्तर ११वीं मात्रा पर ताल दी जाती है। इसका स्पष्ट कारण पादाकुलक और पज्झटिका के लक्षण-भेद से भी ज्ञात होता है। पादाकुलक छन्द में प्रत्येक चरण में १६ मात्रा का विधान है किन्तु यहाँ किसी प्रकार का लघु गुरु का नियम नहीं पाया जाता[1], जबकि पज्झटिका के प्रत्येक चरण के अन्त में 'जगण' का विधान पाया

---

१. प्रा० पैं० १-१२९।

जाता है जो यह संकेत करता है कि जगण के आरंभ के पूर्व की मात्रा से पहले ( अर्थात् ११ वीं मात्रा पर ) ताल पड़ेगी जो चरण में दूसरी ताल होगी और इसके अनुसार पहली ताल चरण की तृतीय मात्रा पर होगी। उदाहरण के लिए निम्न छन्द में पहली ताल क्रमशः 'गंजिय' के 'गं', 'सद्द' के 'दं', 'गुरुविक्कम' के 'वि', 'कण्ण' के 'क' पर और दूसरी ताल 'गोडाहिवइ' के 'हि', 'भग्ग' के 'भ', 'जिणिअ' के 'जि' और 'कोइ' के 'को' पर पड़ेगी।

जे गंजिअ गोडाहिवइ राउ
उद्दंड ओड्ड जसु भअ पलाउ।
गुरुविक्कम विक्कम जिणिअ जुज्झ
ता कण्ण परक्कम कोइ बुज्झ॥ ( प्रा० पैं० १-१२९ )

पाँच, छै और सात मात्रा समूहों वाली तालों को संगीतशास्त्र में क्रमशः 'झम्पा', 'दादरा' और 'दीपचन्दी' नाम दिया गया है। इन तालों में क्रमशः ५, ६ और ७ मात्रा के बाद ताल दी जाती है। प्रथम ताल प्रायः पहली या तीसरी मात्रा से शुरू होती है और संगीतज्ञ अधिकांश रूप में तीसरी मात्रा से ताल शुरू करते देखे जाते हैं। लम्बे छन्दों में ताल-खण्डों को प्रायः 'यमक' अलंकार अथवा 'अनुप्रास' के द्वारा संकेतित करने की परम्परा अपभ्रंश छन्दों की खास विशेषता रही है, जिसका संकेत हम 'पद्मावती', 'लीलावती', 'दुर्मिला', 'जलहरण', 'मदनगृह', 'मरहट्ठा' और त्रिभंगी' जैसे छन्दों पर विचार करते समय करेंगे। १४ मात्रावाले छन्द प्रायः दीपचन्दी ताल में गाये जाते हैं, किन्तु कई छन्द इस वर्ग के ऐसे भी हैं, जिनमें गायक दो मात्रा का प्रस्तार देकर उसे षोडशमात्रिक बना लेता है। उदाहरण के लिए 'हाकलि' छन्द १४ मात्रा का होने पर भी उसके प्रत्येक चरण के गाने में षोडशमात्रिक प्रस्तार बढ़ा कर उसकी पहली और नवीं मात्रा पर ताल दी जाती है।

तालगण की व्यवस्था के साथ ही अपभ्रंश तालछन्दों का यह खास नियम है कि जहाँ जिस मात्रा पर ताल पाई जाती है उसे

---

१. प्रा० पैं० १-१२५।

किसी अन्य मात्रा के साथ, गत मात्रा के साथ, संयुक्त नहीं किया जाता, कुशल लेखक प्रायः ऐसे स्थानों पर ऐसे गुरु अथवा दीर्घ अक्षर का प्रयोग नहीं करते जो पूर्ववर्ती तालगण की मात्रा से आगत गण की प्रथम मात्रा को संयुक्त कर दे। उदाहरण के लिए आठ-आठ मात्रा वाले तालखण्डों के षोडशमात्रिक छन्द में कुशल अपभ्रंश कवि नवीं मात्रा के स्थान पर ऐसे अक्षर की योजना न करेगा जिसमें ८ वीं और ९ वीं दोनों मात्राएँ शामिल हो जायँ। अपभ्रंश काल तक कवियों ने ताल गणों की इस व्यवस्था पर पूरी तरह ध्यान दिया है, किन्तु मध्ययुगीन हिन्दी कविता में आकर यह व्यवस्था लुप्त हो गई है। इसीलिए तुलसीदास की चौपाइयों में ऐसे अनेक निदर्शन मिल जायेंगे जहाँ चरण की आठवीं और नवीं मात्रा को—गत तालखण्ड की अन्तिम मात्रा के साथ आगत ताल खण्ड की प्रथम मात्रा को—गुरु अक्षर की नियोजना कर संयुक्त कर दिया गया है। इस सम्बन्ध में हम तुलसी की निम्न अर्धाली ले सकते हैं :—

"मुनि तव चरन देखि कह राऊ।
कहि न सकौं निज पुन्य प्रभाऊ॥"

यहाँ प्रथम चरण में 'देखि' के 'दे' में ८ वीं और ९ वीं दोनों मात्राएँ संयुक्त हैं, जब कि दूसरे चरण में 'निज' के 'ज' की मात्रा ८ वीं है और पुण्य के 'पु' की ९ वीं। इस दृष्टि से अपभ्रंश छन्दः-परम्परा के अनुसार दूसरी पंक्ति में तालखण्डों का विभाजन ठीक है, पहली पंक्ति में नहीं।

ताल छन्द प्रायः तीन वर्गों में विभक्त किए जा सकते हैं—द्विपदी, चतुष्पदी और षट्पदी। इन शुद्ध तालवृत्तों के मिश्रित रूप भी उपलब्ध होते हैं, जो कुण्डलिया, छप्पय, त्रिभंगी जैसे अपभ्रंश छन्दों के रूप में देखे जा सकते हैं। अपभ्रंश के मुक्तक पद्यों में इनमें से किसी भी प्रकार के छन्द का प्रयोग किया जा सकता है, किन्तु वर्णनात्मक अथवा इतिवृत्तात्मक अपभ्रंश प्रबन्धकाव्यों में सन्धि (सर्ग) के 'कडवकों' का मूलभाग प्रायः चतुष्पदी की विविध संख्याओं में निबद्ध

---

१. Velankar : Apabhramsa Metres I §18 (J. U. B. 1933 Vol. II. pt. III).

होता है, जिनके प्रारंभ और अन्त में किसी द्विपदी अथवा षट्पदी छन्द का 'घत्ता' दिया जाता है। 'कड़वक' के मूल भाग की ये चतुष्पदियाँ किन्हीं भी समसंख्यक मात्रा वाले चार चरणों में निबद्ध पाई जाती हैं, जो पंचमात्रिक, षण्मात्रिक या अष्टमात्रिक तालखण्डों में निबद्ध होते हैं। स्वयंभू ने ऐसी अनेक चतुष्पदियों का संकेत अपने छन्दःशास्त्र के छठे अध्याय में किया है। जैसा कि डा० वेलणकर ने संकेत किया है कि यह जरूरी नहीं है कि किसी अपभ्रंश प्रबन्ध काव्य के सभी 'कड़वक' एक सी ही ताल लय वाली चतुष्पदियों में निबद्ध हों। उदाहरण के लिए पुष्पदन्त के 'जसहरचरिउ' की द्वितीय सन्धि का १५ वाँ कड़वक अष्टमात्रिक ताल में है, जब कि उसके ठीक बाद वाले दो कड़वक पंचमात्रिक ताल में और फिर अगला कड़वक अष्टमात्रिक ताल में है। 'घत्ता' के रूप में प्रयुक्त द्विपदी और षट्पदी छन्दों में यह भेद पाया जाता है कि द्विपदी छन्द तालहीन मात्रिक छन्द है, जिनके गाने के समय कोई ताल नहीं दी जाती जब कि षट्पदी छन्दों को प्रायः उसी ताल में गाया जाता है जिसमें मूल कड़वक।

अपभ्रंश तालछन्दों का सर्वप्रथम प्रयोग हमें कालिदास के विक्रमोर्वशीय' के चतुर्थ अंक में मिलता है, जहाँ अनेक लोकगीतात्मक छन्द प्रयुक्त हुए हैं, जिन्हें हम परवर्ती अरिल्ल जैसे षोडशमात्रिक छन्दों का आदिरूप कह सकते हैं। उदाहरण के लिए निम्न पद्य लिया जा सकता है :—

परहुअ महुरपलाविणि कंती
णंदणवण सच्छंद भमंती।
जइ पइँ पिअअम सा महु दिट्ठी
ता आअक्खहि महु परपुट्ठी॥ (विक्रमो० ४.२४)

इस छन्द के अतिरिक्त चतुर्दशमात्रिक[1], पञ्चदशमात्रिक[2] तथा और भी अनेक प्रकार के द्विपदीखण्ड और चतुष्पदियाँ वहाँ उपलब्ध हैं। दोहा छन्द भी सर्वप्रथम विक्रमोर्वशीय में उपलब्ध है, जहाँ १३-११ मात्रा वाला तुकान्त दोहा निबद्ध किया गया है।

---

१. विक्रमो० ४।६२

२. विक्रमो० ४।७०

मह आणिअ मिअलोअणी णिसिअरु कोइ हरेइ ।
जाव णु णवतडिसामलो धाराहरु वरिसेइ ॥ ( वही ४.८ )

इतना ही नहीं यहाँ २४ मात्रावाला ऐसा छन्द भी मिलता है, जिसे कुछ विद्वानों ने रोलाछन्द का आदिम रूप मान लिया है। विक्रमोर्वशीय के द्वितीय अंक के निम्न प्राकृत पद्य को हमारे मित्र पं० शिवप्रसाद मिश्र 'रुद्र' रोला छन्द का आरम्भिक रूप मानते हैं :—

सामिअ संभाविअआ जह अहं तुअ अमुणिआ
तह अ अणुरत्तस्स सुहअ एअमेअ तुह ।
णवरि अह मे ललिअपारिआअसअणिज्जम्मि
होंति सुहा णंदणवणवाआ वि सिहिव्व सरीरे ॥ ( वही २.१२ )

यह छन्द वस्तुतः चतुर्विंशतिमात्रिक छन्द है किन्तु इस छन्द में रोला जैसे परवर्ती छन्द की सी तालयति का निर्वाह साथ ही पादान्त तुक नहीं मिलती, जो रोला के अपभ्रंशकालीन रूप वस्तुक छन्द में नियत रूप से पाई जाती है।

अपभ्रंश छन्दःपरम्परा का स्पष्ट विकास हमें बौद्ध सिद्ध कवियों की रचनाओं में उपलब्ध होता है, जिन्होंने अपभ्रंश के विशिष्ट छन्द दोहा के अतिरिक्त सोरठा, पादाकुलक, अरिल्ल, द्विपदी, उल्लाला, रोला आदि का भी प्रयोग किया है। इसके अतिरिक्त बौद्ध सिद्धों ने लोकगीतों की पदों वाली परम्परा का भी सूत्रपात किया है। साहित्य में गेयपदों का सर्वप्रथम प्रयोग करनेवाले, जहाँ तक हमारी जानकारी है, बौद्ध सिद्ध ही हैं। बौद्धों की इस छन्दःपरम्परा ने संस्कृत साहित्य को भी प्रभावित किया हो, तो कोई आश्चर्य नहीं। जयदेव के 'गीत-गोविन्द' में इस प्रभाव को ढूँढा जा सकता है। बाद में तो यह परम्परा एक ओर विद्यापति, चण्डीदास और हिन्दी के सूर, तुलसी, मीरा जैसे सगुण कवियों में और दूसरी ओर नाथसिद्धों की बाणियों से गुजरती कबीर जैसे निर्गुणियों के पदों में प्रकट हुई है।

अपभ्रंश जैन कवियों ने अपने प्रबन्ध काव्यों में अनेक प्रकार के छन्दों का प्रयोग किया है। जैन अपभ्रंश प्रबन्ध काव्यों को देखने पर पता चलता है कि वे सर्वप्रथम 'सन्धियों' में विभक्त होते हैं। 'महा-पुराण', 'पउमचरिउ', 'रिट्ठणेमिचरिउ', 'भविसयत्तकहा' आदि काव्य 'सन्धियों' में ही विभक्त हैं। 'करकंडुचरिउ' में सन्धियाँ 'परिच्छेद'

के नाम से अभिहित की गई हैं। प्रत्येक 'सन्धि' या 'परिच्छेद' पुनः 'कड़वकों' में विभक्त होता है, जिन्हें पुराने संस्कृत अलंकारशास्त्रियों ने गलती से महाकाव्य के सर्ग शब्द का पर्यायवाची मान लिया है। वस्तुतः जैन प्रबन्ध काव्यों के सर्ग 'सन्धि' हैं, 'कड़वक' नहीं। संभव है 'कड़वकों' के अन्त में 'घत्ता' देने की प्रथा को देखकर विद्वानों में इसे ही सर्ग मानने की प्रथा चल पड़ी है, जो ठीक नहीं जँचती। घत्ता तो वह विश्राम है, जो पाठक को एक ही छन्द की ऊब से बचाने का नुस्खा है। इतना ही नहीं 'घत्ते' की योजना का अन्य कारण गायक की वह सुविधा भी है, जिसके द्वारा वह काव्य पठन या गायन के समय श्रोताओं के समक्ष प्रभावोत्पादकता का समाँ बाँध सकता है।

प्रत्येक कड़वक के अन्त में प्रयुक्त 'घत्ता' घत्ता नामक छन्द में ही रचित हो यह आवश्यक नहीं है। आरम्भ और अंत में प्रयुक्त घत्ता, जैसा कि हम पहले बता चुके हैं, किसी भी द्विपदी या षट्पदी छन्द में हो सकता है। पुष्पदन्त के महापुराण के प्रथम खण्ड में,चौथी से दसवीं सन्धि तक कवि ने 'कड़वक' के आरंभ में प्रत्येक सन्धि में क्रमशः 'जम्भेटिया' ( प्रत्येक चरण में आठ मात्रा ), 'रचिता', ( पूर्वार्द्ध तथा उत्तरार्द्ध दोनों २८-२८ मात्रा ), 'मलयविलसिया' ( प्रत्येक चरण में आठ मात्रा ), 'खण्डय' ( प्रत्येक चरण में १३ मात्रा ), 'आवली' ( प्रत्येक चरण में २० मात्रा ) 'हेला' ( प्रत्येक अर्धाली में २२ मात्रा ) 'दुवइ' ( प्रत्येक अर्धाली में २८ मात्रा ) का प्रयोग किया है। तब 'कड़वक' का विशिष्ट छन्द है, तब घत्ता। पुष्पदन्त ने 'कड़वक' के छन्द के पदों की किसी निश्चित संख्या का समग्र काव्य में निर्वाह नहीं किया है। कभी-कभी तो एक ही सन्धि के अलग-अलग 'कड़वकों' की अर्धालियों की संख्या भिन्न-भिन्न पाई जाती है, जैसे पुष्पदन्त के 'हरिवंशपुराण' की ८३वीं सन्धि के १५ वें कड़वक में १० अर्धालियों ( ५ चतुष्पदियों ) के बाद घत्ता है, और उसी संधि के १६ वें कड़वक में १२ अर्धालियों ( ६ चतुष्पदियों ) के बाद 'घत्ता' है; स्वयंभू ने प्रायः ८ अर्धालियों ( ४ चतुष्पदियों ) के बाद 'घत्ता' का प्रयोग किया है और इसी पद्धति का पालन उसके पुत्र त्रिभुवन की रचना में भी मिलता है।

अपभ्रंश की इसी छन्दःपरम्परा का विकास हमें भक्तिकालीन सूफी

प्रबन्धकाव्यों में और गोस्वामी तुलसीदास के रामचरितमानस में मिलता है। हम देखते हैं कि पिछले दिनों प्रबन्धकाव्यों में चौपाई का 'कड़वक' बनाकर दोहे का 'घत्ता' देने की प्रथा चल पड़ी। इस परम्परा की लपेट से 'ढोला मारूरा दोहा' जैसी रचना भी नहीं बच पाई। कुशललाभ (१७ वीं शती पूर्वार्द्ध) ने 'ढोला मारूरा दोहा' में हर दोहे के पहले चौपाई के 'कड़वक' डालकर उसे पूरे प्रबन्धकाव्य का रूप दे दिया। कुतबन, मंझन, जायसी, शेखनबी आदि सूफी कवियों ने चौपाई और दोहे का कड़वक निबद्ध किया है। इसी पद्धति को तुलसी ने भी अपनाया है। जायसी और तुलसी के 'कड़वकों' की अर्धालियों की संख्या में भेद है। जायसी ने प्रत्येक 'कड़वक' में प्रायः सात अर्धालियाँ रखी हैं, तुलसी ने प्रायः आठ। पिछले दिनों तो सूफी कवि नूरमुहम्मद (१६ वीं सदी पूर्वार्द्ध) ने 'अनुराग-बाँसुरी' में दोहे के स्थान पर 'बरवै' छन्द का भी 'घत्ता' दिया है, जो हिन्दी की अपनी लोकगीतात्मक परम्परा का छन्द है। इस सम्बन्ध में एक बात और कह दी जाय कि अपभ्रंश साहित्य में प्रबन्ध काव्यों के 'कड़वकों' में दोहा छन्द का घत्ता प्रायः नहीं मिलता, केवल जिनपद्मसूरि के 'थूलिभद्द फागु' में ही उसका 'घत्ता' मिलता है। अपभ्रंश काव्य-परम्परा में दोहा मुक्तक काव्यों में ही प्रयुक्त होता रहा है, प्रबन्ध काव्यों में नहीं। मध्ययुगीन हिन्दी साहित्य में आकर इसने प्रबन्ध और मुक्तक दोनों क्षेत्रों में समान रूप से आधिपत्य जमा लिया है जिसका एक रूप जायसी और तुलसी के प्रबन्धकाव्यों में, दूसरा रूप बिहारी और मतिराम के शृंगारी मुक्तकों में और रहीम के नीति-परक मुक्तकों में दिखाई पड़ता है। डिंगल साहित्य में दोहा अत्यधिक आदृत छन्द रहा है, किन्तु वहाँ इसका प्रयोग प्रायः 'मुक्तक राजस्तुतियों या 'वीरप्रशस्तियों' के रूप में मिलता है।

अपभ्रंश के उपर्युक्त ताल छन्दों की परम्परा हमें बौद्ध सिद्धों से लेकर अद्दहमाण के 'संदेशरासक' और उसकी समसामयिक कृतियों तक धारावाहिक रूप में उपलब्ध होती है। इसके बाद यह परम्परा पूर्वमध्ययुगीन राजस्थानी-गुजराती काव्यों में जिन्हें 'जूनी गुजराती' या 'जूनी राजस्थानी' की रचनाएँ कहा जा सकता है, स्पष्ट रूप में उपलब्ध होती है। इसका स्पष्ट प्रमाण तो यह है कि पिछले दिनों के गुजराती छन्दःशास्त्र के ग्रंथों तक में इन छन्दों की ताललय का संकेत

मिलता है। आदिकालीन हिन्दी काव्यों में ये छन्द 'प्राकृतपैंगलम्' और 'कीर्तिलता' जैसी प्राचीन कृतियों में प्रयुक्त हुए हैं, किन्तु ऐसा जान पड़ता है, धीरे-धीरे ये छन्द अपनी गेयता खोते जा रहे थे और पंडित कवियों के हाथों इनका ताललयात्मक रूप समाप्त होकर शुद्ध मात्रिक रूप होता जा रहा था। मध्ययुगीन हिन्दी कविता तक आते-आते ये अपभ्रंश ताल छन्द पूरी तरह शुद्ध मात्रिक छन्द बन गये थे, किन्तु फिर भी कुछ छन्दों में इनके ऐसे अवशेष बचे रह गये थे, जिनसे इनके प्राचीन तालछन्दत्व का संकेत मिल जाता है। उदाहरण के लिए 'चौपैया' 'लीलावती' 'मरहट्ठा', 'त्रिभंगी' जैसे छन्दों में निबद्ध 'आभ्यन्तर तुक', जो मूलतः तालयति का संकेत करती थी, तुलसी के मानस के चौपैया छन्दों में; केशव, भिखारीदास और दूसरे रीतिकालीन कवियों के उक्त छन्दों में उपलब्ध होती है। इस विशेषता का विस्तृत संकेत हम इन छन्दों के विवरण के अवसर पर आगे करेंगे।

अपभ्रंश कवियों ने संस्कृत के वार्णिक वृत्तों का प्रयोग प्रायः कम किया है, यद्यपि स्वयंभूछन्दस् तथा अन्य दूसरे अपभ्रंश छन्दः-शास्त्रीय ग्रंथों में संस्कृत वर्णिक वृत्तों का लक्षण निबद्ध है। अपभ्रंश कवि प्रायः उन्हीं अक्षरवृत्तों या वर्णवृत्तों का प्रयोग करते देखे जाते हैं जो किसी न किसी 'तालगण' में गाए जा सकें, उदाहरण के लिए पुष्पदन्त के 'जसहरचरिउ' में 'वितान' ( भ, स, ल, ग ), 'पंक्तिका' ( र, य, ज, ग ) 'भुजंगप्रयात' ( चार यगण ) 'चित्रा' ( र, ज, र, ज, र, ग ), 'स्रग्विणी' ( चार रगण ), विभावरी ( ज, र, ज, र ) जैसे वर्णवृत्तों का प्रयोग हुआ है, जिन्हें तालछन्दों के रूप में मजे से गाया जा सकता है। 'वितान' छन्द में पहली और ७ वीं मात्रा को एक साथ गुरु अक्षर के द्वारा न निबद्ध कर अलग-अलग रक्खा जाता है। इसी प्रकार 'चित्रा' और 'विभावरी' भी षण्मात्रिक ताल में गाये जाते रहे हैं। 'पंक्तिका' छन्द आठ मात्रा की ताल में और 'स्रग्विणी' तथा 'भुजंगप्रयात' पाँच मात्रा की ताल में गेय छन्द हैं। 'भुजंगप्रयात' अपभ्रंश और 'अवहट्ठ' कवियों का प्रसिद्ध छन्द है, जिसका युद्ध वर्णन में सफल प्रयोग देखा जाता है। इन छन्दों के अतिरिक्त और भी वर्णिक छन्द ऐसे मिलते हैं, जिन्हें अपभ्रंश कवियों ने प्रयुक्त किया है और जो तालछन्दों के रूप में गाये जा सकते हैं। 'सन्देश-

रासक' में 'मालिनी', 'नन्दिनी' और 'भ्रमरावली' का प्रयोग हुआ है। इनमें मालिनी छन्द ८ मात्रा के तालखण्डों में मजे से गाया जा सकता है। इस छन्द में आरम्भ में आठ मात्रा के बाद १४ मात्रा के दो टुकड़ों ( ७-७ मात्रा के एक-एक टुकड़े को ) को एक-एक अधिक मात्रा का प्रस्तार देकर गाये जाने की प्रथा रही होगी। इसे स्पष्ट करने के लिए हम सन्देशरासक के निम्न छन्द को लेकर उसके तालखण्डों का विभाजन संकेतित कर सकते हैं।

'जइ विरहविरा- / मे कठ्ठसो-ऽ / हो मुणंतीऽ,
सुहय तहय रा- / ओ डग्गिलं-ऽ / तो सणेहोऽ।
भरवि नवयरं- / गे इक्कु कुं-ऽ / भो धरंतीऽ,
हियउ तह पडि- / वक्को बोलियं-ऽ / तो विरत्तोऽ ॥

( संदेशरासक २. १०० )

द्वितीय और तृतीय तालखण्डों की अंतिम ध्वनि को एक मात्रा का अधिक प्रस्तार देकर गाया जायेगा। संस्कृत वैयाकरण की शब्दावली में इन खण्डों के अंतिम गुर्वक्षर का प्लुत उच्चारण किया जायगा। इसी तरह संदेशरासक के 'नंदिनी' ( ४ सगण, संस्कृत तथा बाद के छन्दःशास्त्रियों का 'तोटक' ) और 'भ्रमरावलि' ( ५ सगण ) को एक एक सगण ( ।।ऽ, चार मात्रा ) के तालखण्डों में बाँट कर मजे से चतुर्मात्रिक ताल में गाया जा सकता है। पुरानी हिंदी कविता में भी प्रायः वे ही वर्णिक छंद अधिक प्रयुक्त हुए हैं, जो मात्रिक तालच्छंदों की प्रकृति के साथ मजे से खप सकते हैं।

## हिंदी छन्दःपरंपरा

§१४५. प्राकृतपैंगलम् के मात्रिक छंदों का अनुशीलन करते हुए हम इस बात का बार-बार संकेत करेंगे कि प्राकृतपैंगलम् वह पहला ग्रन्थ है, जिसमें हिंदी छन्दःपरंपरा का उदय सर्वप्रथम दिखाई पड़ता है। जैसा कि स्पष्ट है, हिंदी भाषा और साहित्य का उदय, अपने पूर्व की संस्कृत, प्राकृत और अपभ्रंश की भाषासंबंधी और साहित्यिक विरासत को लेकर हुआ है। यह बात साहित्य ( या काव्य ) के बाह्य परिवेश 'छंद' पर भी पूरी तरह लागू होती है। हिंदी की छंदःपरम्परा, शास्त्रीय संस्कृत की वर्णिक वृत्तपरम्परा, प्राकृत की मात्रिक

जातिच्छंदों की परम्परा और अपभ्रंश के लोकगीतात्मक तालच्छंदों की परम्परा को एक साथ आत्मसात् कर सामने आई है, किंतु इनमें भी हिंदी की काव्यपरंपराका विशेष झुकाव अपभ्रंश के तालच्छंदों की ही ओर जान पड़ता है। इतना होते हुए भी अपभ्रंश के कुछ ताल-च्छंदों का एक भिन्न कोटि का विकास भी हिंदी काव्यपरम्परा में होने लगा है। कई मात्रिक तालच्छंदों को वर्णिक वृत्तों के साँचे में ढालकर उनके मात्रिक भार के साथ ही साथ वर्णिक भार (syllabic weight) को भी नियमित करने की चेष्टा दिखाई पड़ने लगती है। इस चेष्टा के बीज तो कुछ तालच्छंदों के संबंध में हेमचन्द्र के यहां भी मिल जायँगे, जहाँ कतिपय छंदों में कुछ स्थानों पर 'वर्णिक गणों' ( सगण, जगण आदि ) के प्रयोग या वारण का संकेतित किया गया है। पर वहाँ प्रत्येक चरण की मात्राओं को निश्चितसंख्यक वर्णों की बंदिश में बाँधने की व्यवस्था का उदय नहीं हुआ है। पुरानी हिंदी के भट्ट कवियों के यहाँ ही यह शुरूआत हुई जान पड़ती है। फलतः मात्रिक छंदों का वर्णिक वृत्तों के रूप में कायाकल्प हो गया है। मेरा तो यहाँ तक अनुमान है कि हिंदी का मुक्तक वर्णिक वृत्त 'घनाक्षरी' (कवित्त) भी मूलतः मात्रिक तालच्छंद का ही वह प्ररोह है, जो भट्ट कवियों की पिछली पीढ़ी ( अकबर के समसामयिक कवियों गंग, नरहरि आदि ) के यहाँ वर्णिक रूप धारण कर चुका है। घनाक्षरी में संस्कृत वर्णिक वृत्तों की सी किसी निश्चित गणात्मक पद्धति का अभाव ही इस तथ्य की पुष्टि करता है कि यह मूलतः वर्णिक छंद नहीं रहा होगा। सूर और तुलसी के पदों के अंतरों के रूप में घनाक्षरी का अस्तित्व भी इसका सबल प्रमाण है।

मात्रिक तालछन्दों को वर्णिक साँचे में भी ढाला जाना इस बात का संकेत करता है कि पुरानी हिन्दी की स्थिति से ही हिन्दी कवियों पर संस्कृत साहित्य का फिर से काफी प्रभाव पड़ने लगा है। यह प्रभाव हिन्दी के मध्ययुगीन कवियों की उस श्रेणी पर विशेष दिखाई पड़ेगा, जो अपनी काव्यरचना लोक-सामान्य के लिए न कर राज-दरबारों के लिए कर रहे थे। हिन्दी के जनकवियों ने प्रायः पदों या अपभ्रंश तालच्छन्दों को ही चुना। इस कोटि के कवियों में कबीर, सूर, तुलसी, मीरा आदि मध्ययुगीन हिन्दी कवि आते हैं। दोहा मुक्तक काव्य का प्रबल माध्यम अपभ्रंश में ही बन चुका था और

रीतिकाल के शृङ्गारी मुक्तकों और नीति काव्यों में इसे चुना गया। शृंगारी मुक्तकों के लिये सवैया के नवीन वर्णिक रूप और मुक्तक वर्णिक घनाक्षरी और वीररसात्मक या राजस्तुति मुक्तकों के लिये भट्ट कवियों के पेटेंट छन्द छप्पय और घनाक्षरी चुने गये। इस राज-कवियों के यहाँ दोहा, सवैया, छप्पय और घनाक्षरी अपना मूल तालच्छन्द वाला रूप खो चुके थे, वे केवल पाठ्य छन्द बन चुके थे, गेय छन्द नहीं रहे थे। स्पष्ट ही यह प्रभाव संस्कृत वृत्तों की परम्परा का है, जो मूलतः पाठ्य छंद ही हैं। शुद्ध संस्कृत वर्णिक छन्दों की परम्परा मध्ययुगीन हिन्दी कविता में उसका प्रधान लक्षण नहीं मानी जा सकती। केवल केशवदास, गुमान मिश्र जैसे वैचित्र्य-प्रेमी कवि ही इन वर्णिक संस्कृत वृत्तों पर हाथ आजमाते दिखाई पड़ते हैं। मध्ययुगीन हिंदी की छंदःपरंपरा के पेटेंट छंद एक ओर दोहा-चौपाई, दूसरी ओर दोहा, सवैया, छप्पय, घनाक्षरी और तीसरी ओर गेय पद तक ही सीमित हैं। आधुनिक काल में जब आचार्य महावीर प्रसाद द्विवेदी संस्कृत वर्णिक वृत्तों की परंपरा हिंदीमें लाये तो उसके साथ 'हरिगीतिका' वाली मूल मात्रिक छंदों की परम्परा भी खड़ी बोली हिंदी कविता में जीवित रही और छायावादी कवियों ने फिर से हिंदी कविता में मात्रिक छंदों की नई साजसज्जा और नये परिवेश के साथ प्रतिष्ठा-पना की। आचार्य द्विवेदी संस्कृत वर्णिक वृत्तों की छन्दःपरम्परा को, मेरी समझ में मराठी काव्यपरम्परा से प्रभावित होकर, हिंदी में ला रहे थे। मराठी और गुजराती काव्यों पर मात्रिक तालच्छंदों के साथ साथ संस्कृत वर्णिक वृत्तपरम्परा भी काफी हावी दिखाई पड़ती है, और यहाँ तक कि हमारे छायावादी कवियों के समानांतर मराठी और गुजराती रोमैंटिक कवि तक अभी हाल तक संस्कृत वर्णिक वृत्तों में रोमैंटिक भावना की कवितायें लिखते दिखाई पड़ते हैं।

तो, मेरे कहने का मतलब यह है कि मध्ययुगीन हिंदी काव्य-परम्परा का मूल छान्दस परिवेश मात्रिक ही रहा है। यह अवश्य है कि ये छंद, जो मूलतः अपभ्रंश काव्यपरम्परा में ताल के साथ गाये जाते थे, प्राकृतपैंगलम् के समय ही अपना गेयत्व खोने लगे थे, पर उसकी गेयता के अनेक चिह्न प्राकृतपैंगलम् में फिर भी सुरक्षित हैं। ताल-यति के स्थान पर 'यमक' (तुक या अनुप्रास) की योजना यहाँ मिलती है। कई छंदों में यह विशेषता मध्ययुगीन हिंदी काव्यपरंपरा में भी सुरक्षित

है, पर कई में लुप्त हो गई है। ३२ मात्रा वाले मात्रिक छंद के परिपूर्ण वर्णिक सवैया के रूपमें परिवर्तित होने पर उसके तालखंडों की नियामक तुक-योजना भी समाप्त कर दी गई है। इसी तरह चार चार मात्राके चतुष्कलों में विभाजित षोडशमात्रिक छंद 'पज्झटिका' आदिके नवीन रूपमें 'चौपाई' बन जाने पर प्रत्येक चतुष्कल को दूसरे से न मिलाने की व्यवस्था भी ढीली पड़ गई है। उसका नियमतः परिपालन अनावश्यक समझा जाने लगा और 'चौपाई' की एकमात्र लाक्षणिक विशेषता प्रति चरण १६ मात्रा की योजना मानी जाने लगी है। जहाँ गुजराती काव्यपरंपरा में इन अपभ्रंश तालच्छंदों की मूल प्रकृति पूर्णतः सुरक्षित रही है, वहाँ हिंदी कवियोंके हाथों इनका दूसरे ही ढंग का विकास हो गया है। प्राकृतपैंगलम् से लेकर भिखारीदास तक कहीं भी कोई भी छंदःशास्त्री इन छंदों की तालव्यवस्था का संकेत नहीं करता, उनके लक्षण केवल मात्रा-भार, कहीं कहीं मात्रिक गण व्यवस्था और किन्हीं किन्हीं विशेषछंदोंमें लगात्मक व्यवस्था का ही संकेत करते हैं। जब कि दूसरी ओर गुजराती के पिंगल ग्रंथों में इन छंदों के लक्षणों में स्पष्टतः तालव्यवस्था का भी संकेत मिलता है। कौन छंद किस ताल में गाया जायगा, छंद की किस किस मात्रा पर ताल पड़ेगी, तालखंडों का विभाजन किस ढंग से होगा, इसका स्पष्ट उल्लेख 'दलपतपिंगल' जैसे गुजराती ग्रंथों में मिलता है, जो इसका संकेत करता है कि मध्ययुगीन गुजराती कवियों ने अपने यहाँ इन छंदों की मूल गेय प्रकृति को सुरक्षित रक्खा है।

मध्ययुगीन हिंदी पद-साहित्य में अपभ्रंश तालच्छंदों की परम्परा सुरक्षित रही है। पदों के अंतरों के रूपमें अनेक मात्रिक छंदों और उनके विविध मिश्रित स्वरूपों को देखा जा सकता है। अपभ्रंश में ही सरहपा, कण्हपा और दूसरे अनेक बौद्ध सिद्धों के चर्यापदों में चौपाई (अरिल्ल) आदि छंद मिलते हैं।[1] जयदेव के गीतगोविंद के पदों में अंतरे किन्हीं अपभ्रंश तालच्छंदों के ही मिश्रित रूप हैं। उदाहरण के लिए निम्न पद के अंतरे २८ मात्रा वाली द्विपदियाँ हैं, जो मूलतः

---

१. उदाहरण के लिये सरह के निम्न 'पद' (राग गुंजरी) के अंतरोंमें अरिल्ल छंद है:—

८, ८, १२ मात्रा के छः चरणों से बनी षट्पदियाँ जान पड़ती हैं। यह छंद परवर्ती 'हरिगीतिका' के ढंग पर है :—

विगलितवसनं, परिहृतवसनं, घटय अघनमपिधानं।
किशलयशयने, पङ्कजनयने, निधिमिव हर्षनिधानं॥
धीरसमीरे, यमुनातीरे, वसति वने वनमाली॥[2]

संत कवि कबीर के यहाँ पदों में चौपाई और अन्य अनेक मात्रिक छंद मिलते हैं। निदर्शन के लिये हम २६ मात्रा वाले 'हरिगीत' ( या चर्चरी ) छन्द की द्विपदियों के अंतरे देख सकते हैं, जो 'राग माली-गौड़ी' में गाये जाने वाले पद के अंश हैं :—

'पंडिता मन रंजिता, भगति हेत ल्यौ लाइ रे,
प्रेम प्रीति गोपाल भजि नर, और कारण जाइ रे॥ टेक॥
दांम छै पणि कांम नांहीं, ग्यांन छै पणि धंध रे।
श्रवण छै पणि सुरति नांहीं, नैंन छै पणि अंध रे॥
जाकै नाभि पदम सु उदित ब्रह्मा, चरन गंग तरंग रे।
कहै कबीर हरि भगति बांछूं, जगत गुर गोब्यंद रे॥[3]

स्पष्टतः अंतरा के छन्द में १४, १२ पर यति पाई जाती और यह २६ मात्रा वाला तालच्छन्द है। यह ठीक वही छन्द है जिसका संकेत हम 'चर्चरी' के रूप में आगे करेंगे।

सूर और तुलसी के यहाँ तो चौपाई, दोहा ( दोहे के विकसित रूप ), सवैया और घनाक्षरी तक पदों के अंतरों के रूप में मिलते हैं।

---

अपणे रचि रचि भव निव्वाणा। मिच्छेँ लोअ बँधावइ अपणा॥
अम्हें ण जाणहु अचिंत जोई। जाम-मरण भव कइसन होई॥
( हिंदी काव्यधारा पृ. १६ )

इसी तरह 'राग भैरवी' में निबद्ध कण्हपा के निम्न चर्यापद के अंतरों को ले सकते है, जो भी अरिल्ल में ही निबद्ध है :—

भव—णिव्वाणे पडह माँदला। मन-पवन-बेण्णि करेउँ कसाला॥
जअ जअ दुन्दुहि सद्द उच्छलिला। काण्हे डोम्बि-विवाहे चलिला॥
( वही पृ० १५२ )

२. गीतगोविंद सर्ग ५, पद २.

३. कबीरग्रंथावली पद ३९०, पृ० १८६

चौपाई का तो प्रचुर प्रयोग कई भक्त कवियों के पदों में मिलता है, दोहे के समचरणों में दो या तीन मात्रा बढ़ाकर दोहे के ही विशिष्ट भेद के आधार बने अंतरों के इस पद को लीजिये, जो तुलसीदास की गीतावली से उद्धृत है। यह पद 'राग आसावरी' में गाया जाता है।[1]

कनक-रतन मय पालनो, रच्यो मनहुँ मार सुतहार।
बिबिध खेलौना किंकिनी, लागे मंजुल मुकुताहार॥
रघुकुल-मंडन राम लला॥ १॥
जननि उबटि अन्हवाइकै, मनिभूषन सजि लिये गोद।
पौढाए पटु पालने, सिसु निरखि मगन मन मोद॥
दसरथनंदन राम लला॥ २॥

मात्रिक सवैया के अंतरे सूरके निम्न पद ( राग सूही ) में देखे जा सकते हैं, जहाँ १६, १६ मात्रा के दो यतिखंडों में प्रत्येक पंक्ति को बाँटा गया है।

प्रात समय आवत हरि राजत।
रतन-जटित कुंडल सखि स्रवननि, तिनकी किरनि-पूर-तनु छाजत।
सातै रासि मेलि द्वादस मैं, कटि मेखला-अलंकृत साजत॥
पृथ्वी-मथी पिता सो लै कर, मुख समीप मुरली-धुनि बाजत।
जलधि-तात तिहिं नाम कंट के. तिनकैं पंख मुकुट सिर भ्राजत॥[2]
सूरदास कहै सुनहु गूढ हरि, भगतनि भजत अभगतनि भाजत॥

'घनाक्षरी' का विवेचन करते समय हम आगे बतायँगे कि सूर और तुलसी के पदों में घनाक्षरी छन्द के अनेक अंतरे मिलते हैं। कहीं कहीं तो इन अंतरों के किसी चरण में पूरे ३१ वर्ण हैं, उसके अन्य संबद्ध चरण में २८, २९ या ३० वर्ण मिलते हैं, किंतु उनका प्रवाह एक-सा है। कई स्थानों पर सम्पूर्ण अंतरा परिपूर्ण वर्णिक संख्या का पालन करता देखा जाता है। सूरके निम्न पद को लीजिये, जो 'राग देव-गंधार' में गाया जाता है। पूरा पद एक घनाक्षरी में निबद्ध है।

---

१. गीतावली, बालकांड, पद १९. ( तुलसीग्रंथावली २ पृ. २३३ )
२. सूरसागर, दशमस्कंध पद १८०९. पृ० ८७७.

मैं जाने हौं पूछ पीछैं तुम्हैं न लै हो प्यारे साजन,
कहीं सिधारिए कहाँ, आयो नयो मेहरा ।
सुख की बड़ाई तुम, मोह सौं चरन आए,
वामी जी की तुम बिनु, सूनो वाको गेहरा ॥
निसि के सुख कौं कह, देव हैं अधर नैन,
चर नख लागे अति, छवि भई देहरा ।
बेगि सवारो पाँव, प्यारो सूर स्वामी न तु,
भींजैगो पियरो पट, आवत है मेहरा ॥

स्पष्ट है, उक्त पद के दो चरणों में ८, ८, ८, ७ वर्णों पर यति भी पाई जाती है, चतुर्थ चरण में यह यतिव्यवस्था ७, ८, ८, ७ हो गई है, जहाँ पूरे ३१ वर्ण न होकर केवल ३० वर्ण ही मिलते हैं, किन्तु उसका प्रवाह अक्षुण्ण है; साथ ही प्रथम चरण में यतिव्यवस्था १६,८,७ ( या १६,१५ ) है। किन्तु इससे उक्त पद के घनाक्षरीत्व में कोई आँच नहीं आती।

आल्हा छन्द हिन्दी काव्यपरम्परा में अभी तक समस्या बना हुआ है। जगनिक की रचना को विद्वान् परवर्ती मानते हैं और इसका पुराना रूप कहाँ है, इसके बारे में स्पष्ट निर्देश नहीं किया जा सकता। गोस्वामी तुलसीदास को इस छन्द का पता नहीं था और यदि उन्हें इसका पता होता, तो वे इसमें भी रामकथा कहते, यह कहकर कुछ हिन्दी लेखकों ने यह निर्णय-सा दे दिया है कि तुलसीदास के काल में आल्हा छन्द का प्रचार नहीं था।[2] मुझे तुलसीदास के ही समसामयिक अष्टछाप-कवि परमानन्द के पदों में 'आल्हाछन्द' (वीर छंद) मिला है। एक उदाहरण निम्न है:—

आज अमावस दीपमालिका बड़ी पर्वणी है गोपाल ।
घर घर गोपी मंगल गावे सुरभी वृषभ सिंगारो लाल ॥
कहत यशोदा सुनो मनमोहन अपने तात की आज्ञा लेहु ।
बारो दीपक बहुत बाढ़िके कर उजियारो अपने गेहु ॥

---

१. सूरसागर, दशमस्कंध पद २५३७, पृ० ११००.

२. डा० हजारीप्रसाद द्विवेदी, हिन्दी साहित्य का आदिकाल पृ० ११२.

हँस व्रजनाथ कहत माता सों चोरी धेनु सिंगारो जाय।
'परमानन्ददास' को ठाकुर जग जानत है निशि दिन गाय॥[1]

स्पष्ट है कि सोलहवीं शताब्दी में 'वीर छन्द' प्रचलित था, भक्त कवियों के पदों में उसका प्रयोग किया जा रहा था, भले ही आल्हा-काव्य उस समय तक प्रसिद्ध न रहा हो या न रचा गया हो। सम्भवतः ढूँढ़े जाने पर तुलसी की विनयपत्रिका और गीतावली के पदों में भी कहीं 'वीर छन्द' नजर आ जाय। मध्ययुगीन हिन्दी पद-साहित्य अनेक मात्रिक छन्दों के उत्स और विकास का संकेत कर सकता है, किन्तु यह स्वतन्त्र गवेषणा का विषय है; प्राकृतपैंगलम् के मात्रिक छन्दों के अनुशीलन के सम्बन्ध में इस बिन्दु का प्रसंगवश विवेचन कर दिया गया है। इस विषय का अधिक विवेचन यहाँ अप्रासंगिक ही होगा।

---

१. परमानन्ददास : वर्षोत्सवकीर्तनसंग्रह भाग २ पृ० ९।

# संस्कृत प्राकृतापभ्रंश और हिन्दी छन्दःशास्त्र

## संस्कृत छन्दःशास्त्र

§.१४९. भारतीय छन्दःशास्त्र की परम्परा बड़ी पुरानी है। शौनकीय श्रौतसूत्र, निदानसूत्र, ऋक-प्रातिशाख्य, तथा कात्यायनरचित ऋग्वेदानुक्रमणिका तथा यजुर्वेदानुक्रमणिका में वैदिक छन्दों का विवेचन पाया जाता है। वेद के छह अंगों में छन्दःशास्त्र का भी समावेश किया जाता है, तथा भारतीय छन्दःशास्त्र का प्राचीनतम ग्रन्थ 'पिंगल' के 'छन्दःसूत्र' हैं। डा० कीथ के मतानुसार 'पिंगल' के 'छन्दःसूत्र' निश्चितरूपेण भरतमुनि के 'नाट्यशास्त्र' से पुराने हैं।[1] पिंगल ने 'छन्दःसूत्रों' में बीजगणितात्मक (algebraic) पद्धति अपनाई है, यथा 'लघु' के लिये 'ल', 'SSS' ( मगण ) के लिये 'म' आदि। वर्णिक छन्दों में तीन तीन अक्षरों के तत्तत् वर्णिक गणों का विधान सर्वप्रथम यहीं मिलता है। भरत के नाट्यशास्त्र में भी छन्दों का विवेचन १५ तथा १६ वें अध्यायों में मिलता है। भरत के छन्दोविवेचन का आधार 'पिंगल' के 'छन्दःसूत्र' ही हैं, किन्तु भरत के लक्षण सूत्रों में न होकर अनुष्टुप् में हैं, जो सम्भवतः भरत के स्वयं ही के हैं, इनके उदाहरण भरत ने विभिन्न स्रोतों से दिये होंगे। भरत के द्वारा दिये गये उदाहरणपद्यों में कई में छन्दोनाम के साथ मुद्रालंकार भी पाया जाता है। 'श्रुतबोध', जिसे महाकवि कालिदास की रचना माना जाता है, पुरानी कृति अवश्य जान पड़ता है, किंतु उसे कालिदास की कृति मानना संदिग्ध है। भरत के 'नाट्यशास्त्र' तथा 'श्रुतबोध' के लक्षण 'बीजगणितात्मक पद्धति' में न होकर किसी अमुक छंद के तत्तत् लघु या गुरु अक्षरों की स्थिति से सम्बन्ध रखते हैं। लक्षण की इन विभिन्न पद्धतियों का संकेत हम अनुपद में करने जा रहे हैं। वराहमिहिर की 'बृहत्संहिता' में भी एक अध्याय छन्दों पर मिलता है, जहाँ ग्रहों की गति के साथ-साथ छंदों का विवेचन पाया

---

१. Keith: A History of Sanskrit Literature. p. 416.

जाता है। कहा जाता है कि वररुचि, भामह तथा दण्डी ने भी छन्दः-शास्त्र पर ग्रन्थ लिखे थे पर वे उपलब्ध नहीं हैं। मध्ययुगीन रचनाओं में सर्वप्रथम 'क्षेमेन्द्र' का 'सुवृत्ततिलक' है। यह ग्रन्थ तीन अध्यायों में विभक्त हैं। प्रथम अध्याय में छन्दों के लक्षण हैं तथा क्षेमेन्द्र ने स्वयं के ही उदाहरण दिये हैं। द्वितीय अध्याय में अनेक उदाहरण देते हुए छन्दोदोषों का संकेत किया गया है। तृतीय अध्याय में विविध विषयों, भावों, प्रसंगों में किन किन छन्दों का प्रयोग किया जाय, इसका संकेत करते हुए बताया गया है कि कुछ कवियों ने खास खास छंदों के प्रयोग में सिद्धहस्तता व्यक्त की है, यथा पाणिनि ने उपजाति के, कालिदास ने मंदाक्रान्ता के, भारवि ने वंशस्थ के, भवभूति ने शिखरिणी के, रत्नाकर ने वसन्ततिलका के। पिछले खेवे के संस्कृत छन्दःशास्त्रों में हेमचन्द्र का 'छन्दोनुशासन' (संस्कृत छन्दों वाला भाग) केदार भट्ट का 'वृत्तरत्नाकर' तथा गंगादास की 'छन्दोमंजरी' विशेष प्रसिद्ध हैं। दामोदर मिश्र का 'वाणीभूषण' भी संस्कृत का छन्दः-शास्त्रीय ग्रन्थ है, किंतु यह प्रा० पैं० का ही संस्कृत अनुवाद सा है, इसका संकेत किया जा चुका है। पिछली शती के अन्तिम दिनों में काशी के प्रसिद्ध कवि-पंडित श्रीदुःखभंजन कवि ने 'वाग्वल्लभ' नामक छंदोग्रन्थ की रचना की है, जिसमें अनेक छंदों का विस्तृत विवरण है।

## संस्कृत छन्दःशास्त्र की लक्षण-पद्धतियाँ

संस्कृत के सभी छन्दःशास्त्रीय ग्रन्थों ने लक्षणों में एक ही पद्धति नहीं अपनाई है। पिंगल की पद्धति सूत्रबद्ध थी, जहाँ सूक्ष्म गद्यात्मक सूत्रों में तत्तत् छन्दों के लक्षण निबद्ध हैं, किंतु बाद में लक्षण को और अधिक स्पष्ट करने की इच्छा तथा लक्षण के साथ साथ तत्तत् छंद के उदाहरण देने की प्रवृत्ति ने भिन्न भिन्न पद्धतियों को जन्म दिया है। इस तरह मोटे तौर पर संस्कृत छन्दःशास्त्रीय ग्रन्थों में चार प्रणालियाँ मिलती हैं:—

( १ ) गद्यात्मक सूत्रपद्धति—इस पद्धति में पिंगलसूत्र की रचना हुई है जिसमें 'म' आदि गण तथा ल ( लघु ) और 'ग' ( गुरु ) के

संकेत द्वारा लक्षण निबद्ध किया गया है। जैसे वसन्ततिलका के इस लक्षण में—'वसन्ततिलका तभौ जौ गौ' (७.८) (त भ ज ज गा गा)।

( २ ) छन्द का उदाहरण देते हुए पद्यात्मक सूत्रपद्धति—इस पद्धति में तत्तत् छंद के एक चरण में ही सूत्रात्मक पद्धति से लक्षण निबद्ध किया जाता है। लक्षण में म, न, ल, ग जैसे बीजगणितात्मक प्रतीकों का प्रयोग कर, अंकों के विभिन्न पर्यायवाची शब्दों के द्वारा यति का भी संकेत किया जाता है। जैसे—

'न न म य य युतेयं मालिनी भोगिलोकैः' (न न म य य, ८।७).
'रसै रुद्रैश्छिन्ना यमनसभलागः शिखरिणी' (य य न स भ ल ग, ६।११).
'मन्दाक्रान्ताम्बुधिरसनगै र्मभनौ तौ गयुग्मम्' (म भ न त त ग ग, ४।६।७).
'सूर्याश्वैर्यदि मः सजौ सततगाः शार्दूलविक्रीडितम्' (म स ज स त त ग, १२।७)

( ३ ) लघु-गुरु-निर्देश-पद्धति—इस लक्षण पद्धति में किस छंद में कौन कौन अक्षर लघु होंगे, अथवा कौन कौन गुरु इसका संकेत करते हुए तथा यतिविधान बताते हुए, कभी तो भिन्न छंद में या कभी उसी छंद में लक्षण निबद्ध किया जाता है। भरत ने नाट्यशास्त्र में छन्दों का लक्षण अनुष्टुप् में निबद्ध करते समय यही पद्धति अपनाई है। जैसे—

'चतुर्थमन्त्यं दशमं सप्तमं च यदा गुरु।
भवेद्धि जागते पादे तदा स्याद्धरिणीप्लुता॥ (१६.४८)

'जहाँ जगती छंद के चरण ( १२ वर्ण ) में ४,७,१० तथा १२ वें वर्ण गुरु हों, तो वह हरिणीप्लुता छंद होता है।'

'पञ्चादौ पञ्चदशकं द्वादशैकादशौ गुरु।
चतुर्दशं तथाऽन्त्ये द्वे चित्रलेखा बुधैः स्मृता॥ (१६.८६)

'जहाँ पहले पाँच वर्ण, ग्यारहवाँ, बारहवाँ, चौदहवाँ, पन्द्रहवाँ तथा अन्तिम दो ( सतरहवाँ और अठारहवाँ ) वर्ण गुरु हो, वह चित्रलेखा छन्द है।'

यह चित्रलेखा मन्दाक्रान्ताका ही विस्तार है। मंदाक्रान्ता के पहले चार गुरु वर्णोंकी जगह पाँच गुरु वर्ण कर अठारह वर्णके छंद में ५, ६, ७ पर यति होते ही चित्रलेखा छंद बन जायगा। 'वृत्तप्रबोध' ने

भी इसी पद्धति को अपनाया है। कवि या छन्दःशास्त्री अपनी प्रिया को संबोधित कर लघु या गुरु वर्णों का संकेत करते हुए उसी छन्द में लक्षण निबद्ध करता है। छन्दःशास्त्रीय ग्रन्थों में प्रिया को संबोधित कर छन्द का लक्षण कहने की पद्धति सबसे पहले 'श्रुतबोध' में ही मिलती है। यह पद्धति विरहांक के 'वृत्तजातिसमुच्चय' तथा 'प्राकृतपैंगलम्' जैसे प्राकृतापभ्रंश छन्दःशास्त्रीय ग्रन्थों में भी मिलती है। 'श्रुतबोध' की लक्षणपद्धति का निदर्शन निम्न है :—

"यस्मामशोकाङ्कुरपाणिपल्लवे वंशस्थपादा गुरुपूर्ववर्णकाः ।
तारुण्यहेलारतिरङ्गलालसे तामिन्द्रवंशां कवयः प्रचक्षते ॥

× × ×

'यस्यां त्रिषट्सप्तममक्षरं स्याद् ह्रस्वं सुजंघे नवमं च तद्वत् ।
गत्या विलज्जीकृतहंसकान्ते तामिन्द्रवज्रां ब्रुवते कवीन्द्राः ॥"

४. द्विकलादि मात्रिक गणों के पारिभाषिक शब्दों वाली पद्धति—कुछ लक्षणकारों ने मात्रिक छंदों तथा वर्णिक वृत्तों के लक्षणों में एक ही पद्धति अपनाई है। वे द्विकलादि मात्रिक गणों के ही तत्तत् पारिभाषिक शब्दोंका प्रयोग वर्णिक वृत्तों के लक्षणों में भी करते हैं। वृत्तजातिसमुच्चय तथा प्रा० पैं० ने भी वर्णिक वृत्तों के लक्षणों में मगण, नगण, ल, ग जैसी वर्णिक गणों की पद्धति न अपनाकर कर्ण, करतल, पयोधर, योध, पदाति, तुरंग जैसे तत्तत् मात्रिक गणोंका ही संकेत किया है। यही पद्धति दामोदर मिश्रने 'वाणीभूषण' के वर्णिक वृत्त प्रकरण में अपनाई है। जैसे,

"कर्णः कुण्डलसंगतः करतलं चामीकरशोभान्वितं,
पादान्तो रत्ननूपुरेण कलितो हारौ प्रसूनोज्ज्वलौ ।
गुर्वानन्दयुतो गुरुर्यति भवेत्तन्नूनविंशाक्षरं
नागाधीश्वरपिंगलेन भणितं शार्दूलविक्रीडितम् ॥"

( वाणीभूषण, वर्णवृत्त प्रकरण )

इस लक्षण में कर्ण, कुण्डल, करतल, चामीकर, नूपुर, हार, प्रसून ये सब तत्तत् मात्रिक गण की पारिभाषिक शब्दावली है। इसी संबंध में इतना और संकेत कर दिया जाय कि इन मात्रिक गणों के लिये स्वयंभू तथा हेमचंद्र ने द, त, च, प, छ जैसे बीजगणितात्मक प्रतीकोंका प्रयोग किया है, जो 'प्राकृतापभ्रंश छन्दःशास्त्र' के प्रसंग में द्रष्टव्य है।

## प्राकृत तथा अपभ्रंश छन्दःशास्त्र

§१४७. संस्कृत वर्णिक वृत्तों से संबद्ध प्रमुख छन्दःशास्त्रीय ग्रन्थों का विवरण दिया जा चुका है, जिन्होंने प्राकृत के कतिपय छन्दों को भी आर्या-परिवार के मात्रिक वृत्तों के रूप में अपने ग्रन्थों में स्थान दिया है। किंतु आर्या–परिवार के छन्दों के अतिरिक्त मध्यकालीन भारतीय साहित्य में दो प्रकार की अन्य छन्दःपरम्परायें भी प्रचलित रही हैं, जिन्हें क्रमशः मात्राछंदों की परम्परा तथा तालच्छंदों की परम्परा कहा जाता है। इनमें 'तालच्छंदों' की परम्परा का मूलस्रोत देश्य गेय पद है, तथा उनका मूल तात्कालिक लोकगीतों में ढूँढ़ना पड़ेगा। ये 'तालच्छंद' अपभ्रंशकाल में आकर साहित्यिक मान्यता प्राप्त कर चुके हैं, तथा इनका प्राचीनतम साहित्यिक उपयोग विक्रमोर्वशीय के चतुर्थ अंक में उपलब्ध अपभ्रंश पद्यों में पाया जाता है, जहाँ सबसे पहले हमें भारतीय कविता में छन्दों में तुक का नियत प्रयोग मिलने लगता है। ये छन्द एक तीसरी ही छन्दःपरम्परा का संकेत करते हैं। हेमचन्द्र तक इस परम्परा का विशाल आलवाल परिलक्षित होता है, तथा हेमचन्द्रने अपभ्रंश छंदों के विविध आयामों का विस्तार से वर्णन किया है। अपभ्रंश छंदों की दो परम्पराएं प्रचलित हैं, एक परम्परा का संकेत हमें स्वयम्भू, हेमचन्द्र आदि के ग्रन्थों में मिलता है, दूसरी परम्परा का व्यवहार राज-घरानों के बंदीजनों की कविताओं में रहा जान पड़ता है, जिसका हवाला 'प्राकृतपैंगलम्' तथा रत्नशेखर का 'छन्दःकोश' देते हैं। इनको हम क्रमशः अपभ्रंश छंदों की (१) शास्त्रीय परम्परा, तथा (२) भट्ट परम्परा ( या मागध परम्परा ) कहना ठीक समझते हैं। इन दोनों परम्पराओं के छंदोग्रन्थ हमें उपलब्ध हैं, तथा इस गवेषणा का अधिकांश श्रेय डा० एच० डी० वेलणकर को है, जिन्होंने 'प्राकृतपैंगलम्' के अतिरिक्त अन्य सभी एतत्संबन्धी ग्रन्थों को अन्धकार से निकालकर प्रकाश दिया है। इतना ही नहीं, अपभ्रंश छंदों पर सर्व प्रथम मार्ग-दर्शन भी हमें डा० वेलणकर के गवेषणापूर्ण लेखों में ही उपलब्ध होता है। प्राकृत तथा अपभ्रंश से सम्बद्ध छंदःशास्त्र के ८ ग्रन्थ अब तक प्रकाश में आ चुके हैं। ये ग्रन्थ निम्न हैं :—

(१) नंदिताढ्य ( नंदियड्ढ ) का 'गाथालक्षण' ( डा० वेलणकर

द्वारा एनाल्स आव् भंडारकर ऑरियन्टल रिसर्च इंस्टीट्यूट, १९३३ में प्रकाशित )।

(२) विरहाङ्क का 'वृत्तजातिसमुच्चय' ( डा० वेलणकर द्वारा बॉम्बे ब्रांच आव् रॉयल एशियाटिक सोसायटी के १९२९, १९३२ के जर्नल में प्रकाशित )।

(३) स्वयम्भू का 'स्वयम्भूच्छन्दस्' ( उन्हीं के द्वारा बॉ० ब्रा० रा० ए० सी० के जर्नल १९३५ में ( परिच्छेद १-३ ) तथा बॉम्बे यूनिवर्सिटी जर्नल नवंबर १९३६ में ( परिच्छेद ४-८ ) ( प्रकाशित )

(४) राजशेखर का 'छन्दःशेखर' ( उन्हीं के द्वारा बॉ० ब्रा० रा० ए० सो० के जर्नल १९४६ में प्रकाशित )

(५) हेमचन्द्र का 'छन्दोनुशासन' ( परिच्छेद ४-९ ) ( उन्हीं के द्वारा बॉ० ब्रा० रा० ए० सो० के जर्नल १९४३-४४ में प्रकाशित )

(६) अज्ञात लेखक का 'कविदर्पण' ( भंडारकर रिसर्च इंसीट्यूट के एनाल्स में उन्हीं के द्वारा १९३५ में प्रकाशित )

(७) प्राकृतपैंगलम्

(८) रत्नशेखरका 'छन्द.कोश' ( उन्हीं के द्वारा बॉम्बे यूनिवर्सिटी जर्नल नवंबर १९३३ में प्रकाशित )

उक्त तालिका इन ग्रन्थों के रचनाकाल की दृष्टि से दी गई है। इस दृष्टि से नंदियड्ढ का 'गाथालक्षण' प्राचीनतम रचना है, जब कि 'रत्नशेखर' का 'छन्दःकोश' प्राकृतपैंगलम् के संग्रह के भी बाद की रचना है। वैसे इस संबंध में हम भरत के नाट्यशास्त्र का भी संकेत कर सकते हैं, जहाँ ३२ वें अध्याय में उन्होंने कतिपय प्राकृत छंदों का विवेचन किया है। किंतु जैसा कि हम संकेत कर चुके हैं, भरत के ये छन्द वस्तुतः अक्षरगण वाले वर्णिक वृत्त ही हैं, तथा उनका वर्णन भी उन्होंने अनुष्टुप, त्रिष्टुप्, जगती आदि के तत्तत् भेदों के रूप में ही किया है। यहाँ हम संक्षेप में उक्त ग्रन्थों का विवरण दे रहे हैं।

## (१) नंदिताढ्य का 'गाथालक्षण'

§ १४८. नंदियड्ढ या नंदिताढ्य का 'गाथालक्षण' उपलब्ध प्राकृतापभ्रंश के छन्दःशास्त्रीय ग्रन्थों में प्राचीनतम है। लेखक का विशेष परिचय नहीं मिलता, किंतु ग्रंथ के मंगलाचरण से पता चलता

है कि लेखक जैन है। डा० वेलणकर का अनुमान है कि नंदिताढ्य नाम प्राचीन जैन यति-परंपरा का संकेत करता है तथा लेखक के द्वारा इस ग्रंथ में जिन छंदों को चुना गया है, वे सिर्फ जैन आगमों में उपलब्ध छंद ही हैं; इस तथ्य से यह पता चलता है कि लेखक अधिक प्राचीन रहा है। हेमचन्द्र के छन्दोनुशासन में इस ग्रन्थ के पद्य ४०-४२ उद्धृत मिलते हैं, यद्यपि हेमचन्द्र ने ग्रंथ तथा लेखक का संकेत नहीं किया है। नंदिताढ्य के ग्रंथ से इस बात का पता चलता है कि उसके समय तक प्राकृत अधिक आदृत थी तथा अपभ्रंश को हेय दृष्टि से देखा जाता था। लेखक ने बताया है कि 'जैसे वेश्याओं के हृदय में स्नेह नहीं होता, कामुकजन के यहाँ सत्य नाम की चीज नहीं होती, वैसे ही नंदिताढ्य की प्राकृत में 'जिह, किह, तिह, जैसे शब्दों की छौंक न मिलेगी।'[1] इससे इतना संकेत मिलता है कि नंदिताढ्य के समय तक 'जिह किह, तिह,' जैसे शब्द, जो निश्चित रूप से अपभ्रंश रूप हैं, साहित्यिक परिनिष्ठित भाषा में अशुद्ध प्रयोग माने जाते थे। स्पष्ट है, नंदिताढ्य के समय तक अपभ्रंशको पंडित-मंडली में साहित्यिक मान्यता न मिल पाई थी। इसी आधार पर डा० वेलणकर ने अनुमान किया है कि 'गाथालक्षण' का रचयिता ईसा की आरंभिक शताब्दियों में था।[2]

नंदिताढ्यने अपने ग्रन्थमें 'गाथा' छंदका लक्षण निबद्ध करनेकी प्रस्तावना की है,[3] किंतु गाथा वर्ग के छंदों के अतिरिक्त पद्धडिया, चंद्राननना ( मदनावतार ), द्विपदी, वस्तुक, सार्धच्छन्द, दूहा, उवदूहा ( उपदोहा ) तथा सिलोय ( अनुष्टुप् ) छंदों का भी वर्णन किया है। इस प्रकार 'गाथालक्षण' में संस्कृत छन्दःपरम्परा का केवल एक ही वर्णिक छंद संकेतित है—सिलोय ( श्लोक ), जो प्राकृत-अपभ्रंश के

---

१. जह वेसाजण नेहो ,जह सच्चं नत्थि कामुयजणस्स ।
तह नंदियड्ढभणिए जिह किह तिह पाइए नत्थि ॥—गाथालक्षण पद्य ३१

२. Velankar : Gathalakshana of Nanditaddhya. ( Intro. )—
— Annals of B.O.R.I. (1932-33 ) Vol XII. P. 16

३. वही गाथा ७,

कवियों के द्वारा भी प्रयुक्त होता रहा है। गाथा-वर्ग के शुद्ध प्राकृत छंदों—गाथा, गाथ, विगाथा, उद्गाथा, गाथिनी तथा स्कन्धक—के अतिरिक्त अन्य ७ छंद अपभ्रंश वर्ग के तालछंद हैं। इस प्रकार 'गाथालक्षण' में कुल १४ छंदों का ही वर्णन किया गया है। ग्रंथ में 'गाथा' के विविध भेदों का विस्तार से वर्णन किया गया है।

नंदिताढ्य का प्रमुख लक्ष्य गाथा-वर्ग के विविध छंदों का विस्तार से वर्णन करना है। आरंभ में लगभग ५७ छंदों ( ६–६२ ), गाथा छंद के ही विविध भेदों का संकेत किया गया है। 'गाथा' छंद के लक्षण में नंदिताढ्य ने 'मात्रागणों' की नियत स्थिति का संकेत करते हुए बताया है कि यहाँ सोलह अंश होते हैं, प्रथम १२ चतुर्मात्रिक, तदनंतर दो द्विमात्रिक, तब एकमात्रिक। इस प्रकार गाथा की गण-प्रक्रिया यों है:—१२×४+२×२+१=५७।[1] गाथा प्रकरण में यह भी बताया गया है कि यहाँ विषम गणों में मध्यगुरु चतुर्मात्रिक (ISI) ( अर्थात् जगण ) प्रयुक्त नहीं होता तथा २१वीं, २४वीं तथा ५१वीं मात्रा लघु हों। गाथा के द्वितीयार्ध का छठा गण केवल एकमात्रिक ही होता है।[1] नंदिताढ्य के कई गाथासंबंधी लक्षणपद्य प्राकृतपैंगलम् में हूबहू मिलते हैं। गाथासामान्य के लक्षण के बाद इसके पथ्या, विपुला, सर्वचपला, मुखचपला, जघनचपला, गीति, उद्गीति, उपगीति तथा संकीर्णा भेदों का विवरण दिया गया है। तदनंतर इसके विप्रा, क्षत्रिया, जैसे जातिगत भेद कर तब विस्तार से गाथा की भेदगणना की प्रक्रिया का संकेत किया गया है। इसी प्रसंग में विकल्प से दीर्घ अक्षरों को कहाँ लघु माना जाय इसका उल्लेख ७ छंदों ( ५६–६२ ) में किया गया है। तदनंतर गाथा-वर्ग के अन्य ६ छंदों का एक-एक कर लक्षणोदाहरण दिया गया है। अपभ्रंश छंदों में वर्णित पहला छंद पद्धडिया है।

सोलसमत्तउ जहिं पउ दीसइ। अक्खरमत्तु न किंपि गवीसइ।
पायइ पायउ जमक विसुद्धउ। पद्धडिय तहिं छंद पसिद्धउ॥ (७१)

( जहाँ चरण में १६ मात्रा दिखाई दें, अक्षरों की गणना की गवेषणा कुछ न हो, प्रत्येक चरण में यमक हो, वहाँ प्रसिद्ध छंद पद्धडिया होता है। )

---

१. वही गाथा ८-९-१०

स्वयम्भू या हेमचंद्र की भाँति नंदिताढ्यने भी दोहा छंद की मात्रा-गणना १४, १२ : १४, १२ मानी है, अर्थात् पादांत ह्रस्व की गणना गुरु की है।[1] वस्तुक या काव्य ( रोला ) छंद के अंतर्गत नंदिताढ्य केवल २४ मात्रिक चरणों की स्थापना ही पर्याप्त न मान कर उनकी स्थापना २×४+२×३+२×४+२ इस क्रम से मानी है, तथा छप्पय या द्विवड्ड छंद ( सार्धच्छन्दस् ) के अंतिम दो चरणों में नियत रूप से २८-२८ ( १५+१३ ) मात्रा मानी है।[2]

नंदिताढ्य के 'गाथालक्षण' का अपभ्रंश छंदों के अध्ययन में इसलिये महत्व है कि यह इन छंदों की प्राचीनतम छन्दःशास्त्रीय परम्परा का संकेत करता है।

## (२) विरहाङ्क का 'वृत्तजातिसमुच्चय.

§ १४६. विरहाङ्क का 'वृत्तजातिसमुच्चय' नंदिताढ्य के 'गाथालक्षण' की अपेक्षा अधिक शास्त्रीय पद्धति पर लिखा गया है। ग्रन्थ छः नियमों ( परिच्छेदों ) में विभक्त है। प्रथम परिच्छेद प्रास्ताविक है। इसमें वर्णित छंदों की तालिका तथा मात्रागणों की द्विविध संज्ञायें दी गई हैं। द्वितीय तथा तृतीय नियमों में उन द्विपदी छंदों का क्रमशः उद्देश तथा लक्षणोदाहरण दिया गया है, जो ध्रुवा या ध्रुवका के रूप में प्रयुक्त होती हैं। इन द्विपदियों का जिक्र प्राचीन छन्दःशास्त्रियों भुजगाधिप, शातवाहन, तथा वृद्धकवि के अनुसार किया गया है।[2] द्वितीय परिच्छेद में ३७ सममात्रागण द्विपदियों[3] के साथ ७ अन्य सममात्रागण द्विपदियों[4] की और तालिका दी गई है। इस तरह कुल ४४ सममात्रागण द्विपदियों के बाद ८ अर्धसमा द्विपदियों की

---

१. चउदहमत्ता दुन्नि पय, पढमइ तइयइ हुंति।
बारहमत्ता दो चलण, दूहालक्खण कंति ॥—वही ८४.

२. भुअआहिवसालाहणबुड्ढकई ( हिं ) णिरूविअं दइए।
णिहणणिरूविअधुवअम्मि वत्थुए गीइआ णत्थि ॥
भुअआहिवसालाहणबुड्ढकइणिरूविआण धुवईण।
णामाइं जाई साहेमि तुज्झ ताईंविअ कमेण ॥—वृत्तजातिसमुच्चय २,८-९.

३. वही २. १०-१३.

४. वही २. १४.

मालिका है।[1] तृतीय नियम में इन्हीं ५२ द्विपदियों के लक्षणोदाहरण इस तरह एक एक छंद में दिये गये हैं कि उक्त छंद में तत् द्विपदी का लक्षण तथा उदाहरण दोनों है, जैसे 'सुमंगला' द्विपदी का लक्षणोदाहरण निम्न है:—

'वारणजोहरहतुरंगमएहिं,
विरमपरिट्ठिअगुरुसणएहिं ।
पाओ तुरं सुमणोहरिआए,
होइ अ सोम्ममुहि सुमङ्गलिआए ॥ (३. १९ )

( हे सौम्यमुखि प्रिये, मनोहर सुमंगला द्विपदी का प्रत्येक चरण पादांत (विराम) में स्थित गुरु से युक्त वारण, योध, रथ, तथा तुरंगम (अर्थात् चार चतुर्मात्रिक गण ) से संयुक्त होता है ) अर्थात् सुमंगला द्विपदी के प्रत्येक चरण में १७ मात्रा ( ४×४+ऽ ) होती हैं। )

चतुर्थ नियम के आरंभ में संक्षेप में गाथा, स्कंधक, गीति तथा उपगीति का संकेत किया गया है। तदनंतर ८० के लगभग मात्रावृत्तों का विवरण दिया गया है, जिनमें से निम्नछंद ही ऐसे हैं, जिनका प्रचलन अपभ्रंश तथा बाद के काव्यों में अधिक पाया जाता है:— अडिला ( ४. ३२ ), उत्फुल्लक ( ४. ६३ ), खडहडक ( ४. ७३-७४ ), ढोसा ( ४. ३५ ), द्विपथक या दूहा (४. २७), मात्रा (४. २६-३१), रड्डा ( ४. ३१ ), रासक ( ४. ३७-३८ ), तथा रास ( ४, ८४ )। प्रा० पैं० में इनमें से केवल अडिला, दूहा, मात्रा तथा रड्डा ये चार ही छंद पाये जाते हैं। ढोसा छंद गाथा का ही एक भेद है, जहाँ चौथा चतुर्मात्रिक गण सामंत ( ।ऽ। ) या द्विज ( ।।।। ) पाया जाता है, और गाथा की रचना मारवाड़ी अपभ्रंश में की जाती है।[2] विरहांक ने रासक की दो तरह की परिभाषायें दी हैं।

(१) वित्थारिअआणुमएण कुण । दुवईछन्दोणुमएण्व पुण ॥
इअ रासअ सुअणु मणोहरए । वेआरिअसमत्तक्खरए ॥ (४. ३७)

---

१. वही २.१५.

२. जइ आक्षणि तिएहु चउत्थु देहि हू कुञ्जराहु सामन्तु ।
भासा तो ओहिअ मारवाइऊ गाह ढोसत्ति—वृत्तजाति० ४. ३५.

( हे सुतनु, विस्तारित अथवा द्विपदी छंद के अंत में विचारी का प्रयोग करने पर सुंदर रासक छंद होता है )।

(२) अडिलाहिं दुवहएहिंव मत्तारड्ढाहिं तह अ ढोसाहिं।
बहुएहिं जो रइज्जई सो भण्णइ रासऊ णाम॥ ( ४. ३८ )

( अनेक अडिला, द्विपदी, मात्रा तथा ढोसा के द्वारा जिस की रचना की जाती है, वह रासक है )।

इस प्रकार स्पष्ट है कि विरहांक की रासकसंबंधी परिभाषा 'रासक या आभाणक' नाम से प्रसिद्ध २१ मात्रावाले छंद से सर्वथा भिन्न है, जिसका जिक्र बाद के छंदःशास्त्रियों ने किया है।[1]

ग्रंथ के पंचम नियम में विरहांक ने उन ५२ वर्णिक छंदों का लक्षण दिया है, जो प्रायः संस्कृत कवियों द्वारा प्रयुक्त किये जाते थे। इस नियम के लक्षण-भाग की भाषा संस्कृत ही है। षष्ठ नियम में प्रस्तार, नष्ट, उद्दिष्ट, लघुक्रिया, संख्यका तथा अध्वा इन छः प्रकार के छन्दः-प्रश्नयों की गणनप्रक्रिया पर विस्तार से प्रकाश डाला गया है। प्रस्तार के अंतर्गत ( १ ) सूची, ( २ ) मेरु, ( ३ ) पताका, ( ४ ) समुद्र, ( ५ ) विपरीत-समुद्र, ( ६ ) पाताल, ( ७ ) शाल्मली तथा ( ८ ) विपरीत-शाल्मली इन आठों भेदों की गणनप्रक्रियाका उल्लेख है।[2]

विरहांक के ग्रंथ में दो बातें ध्यान देने योग्य हैं। प्रथम तो वह 'यति' संबंधी उल्लेख कहीं नहीं करता। अतः ऐसा जान पड़ता है कि विरहांक उस सम्प्रदाय का छन्दःशास्त्री था, जो छंदों में 'यति' पर जोर नहीं देता, छंद में उसका अस्तित्व जरूरी नहीं मानता। दूसरे संस्कृत के वर्णिक छंदों के लक्षणों में वह कहीं नगण, मगण जैसे वर्णिक गणों का जिक्र न कर उन्हीं पारिभाषिक शब्दों का प्रयोग करता है, जिसकी तालिका प्रथम नियम में दी गई है।

विरहांक के समय के विषय में पूरी जानकारी नहीं मिलती। वृत्तजातिसमुच्चय में जिन पुराने छन्दःशास्त्रियों तथा कवियों का उल्लेख मिलता है, वे हैं:—पिंगल ( ४ १३ ), भुजगाधिप ( २. ८-६, ३ १२ ) विषधर ( १. २२, २. ७ ) वृद्धकवि ( २. ८-६, ३. १२ ),

१. दे०—Sandesarasaka : (study). Metres § 5. p. 53.

२. वृत्तजाति० § ६–४–२८.

साळाहृण ( २. ८-९ ) तथा हाळ ( ३. १२ )। किंतु यह तालिका इतना ही संकेत कर सकती है कि विरहांक स्वयंभू तथा हेमचन्द्र से प्राचीन है। इस ग्रन्थ पर गोपाळ की टीका मिलती है तथा डा० वेळणकर को उपलब्ध ताडपत्र हस्तलेख ११९२ सं० का है। फलतः विरहांक का समय इससे २००-३०० वर्ष पुराना होना ही चाहिए। डा० वेळणकर का अनुमान है कि विरहांक ९वीं या १०वीं शती में था और पहले मौजूद था।[1]

## ( ३ ) स्वयम्भूका 'स्वयम्भूच्छन्दस्'

§ १५०. स्वयम्भू की छन्दःशास्त्रीय कृति 'स्वयम्भूच्छन्दस्' महत्त्वपूर्ण ग्रंथ है, जिसका उल्लेख हेमचंद्र ( १.१०६ ) ने छन्दोनुशासन में तथा कविदर्पण के वृत्तिकार ने कई स्थानों ( १.८, २.१२, ४. १०३ ), पर किया है। अतः स्वयम्भू इनसे अधिक प्राचीन छन्दःशास्त्री है। संम्भवतः स्वयंभू जैन साधु था तथा कई विद्वानों ने इसे 'पउमचरिउ' तथा 'हरिवंशपुराण' के रचयिता स्वयंभू से अभिन्न माना है जो ध्रुव धारावर्ष (७८०-९४ ई०) के मंत्री रयडा धनंजय का आश्रित था।[2] किंतु अन्य विद्वान् दोनों स्वयंभू को भिन्न भिन्न मानते हैं। डा० वेळणकर ने स्वयंभू को अनुमानतः १० वीं सदी ईसा का माना है, किंतु यदि दोनों स्वयंभू एक हैं, तो उसकी तिथि आठवीं-नवीं सदी मानना होगा। स्वयंभू ने अपने ग्रंथ में ५८ कवियों के उदाहरण दिये हैं, इनमें से १० अपभ्रंश कवि हैं। इन अपभ्रंश कवियों में गोविंद तथा चतुर्मुख विशेष प्रसिद्ध हैं, जिनके पाँच पाँच छंद यहाँ उद्धृत किये गये हैं। संभवतः गोविंद ने श्रीकृष्ण के जीवन से संबद्ध कोई काव्य ( हरिवंशपुराण ) लिखा था तथा चतुर्मुख का काव्य श्रीराम के जीवन से संबद्ध था। यदि यह चतुर्मुख 'पउमचरिउ' वाले चतुर्मुख स्वयंभू ही हैं, तो फिर छन्दःशास्त्री स्वयंभू कवि चतुर्मुख स्वयंभू से भिन्न हैं। वैसे प्रेमी जी तथा डा० हीरालाल जैन कवि स्वयंभू तथा चतुर्मुख को भी भिन्न-

---

1. Velankar : Vrittajatisamuccaya of Virahanka. J, R. A. S. ( Bomb. Br. ) Vol V ( 1925 ) p. 32.

२. राहुल सांकृत्यायनः हिंदी काव्यधारा पृ० २२-२३.

भिन्न व्यक्ति मा कवि चतुर्मुख का श्लिष्ट संकेत अद्दहमाण ने भी 'संदेशरासक' में किया है, ऐसा पं० हजारीप्रसाद द्विवेदी का मत है।[1] ऐसा जान पड़ता है, गोविंद तथा चतुर्मुख भी जैन कवि थे।

स्वयंभू का छन्दोग्रन्थ आठ अध्यायों में विभक्त है। इनमें तीन अध्याय संस्कृत छंदों से संबद्ध हैं तथा ये बाम्बे ब्रांच आव् रायल एशियाटिक सोसायटी के १६३५ के जर्नल में प्रकाशित हुए हैं। शेष पाँच अध्याय अपभ्रंश छंदों से संबद्ध हैं जिनका प्रकाशन बम्बई यूनीवर्सिटी के जर्नल १६३६ में हुआ है। स्वयंभू ने अपने ग्रंथ को पंचांशसारभूत, बहुलार्थ तथा लक्ष्यलक्षणविशुद्ध कहा है तथा प्रत्येक अध्याय की परिसमाप्ति में इसका संकेत मिलता है।[2]

स्वयम्भूच्छन्दस् का प्रथम अध्याय अधूरा मिलता है, उसका आरंभिक अंश त्रुटित मिला है। इस अंशमें शक्वरी ( १४ वर्ण ) कोटि के वर्णच्छंदों से लेकर उत्कृति ( २६ वर्ण ) वर्ग के छंदों तथा अंतमें विभिन्न दण्डकों का विवरण मिलता है। छंदों के लक्षणोदाहरण प्रायः प्राकृत भाषा में निबद्ध हैं। द्वितीय अध्याय में १४ विषम वृत्तों का विवरण दिया गया है। तृतीय अध्याय में उद्गता तथा उसके विविध भेदों का, विषम वृत्तों का वर्णन है तथा यहीं वृत्त, सुवृत्त, पथ्या, पथ्यावृत्त जैसे श्लोक-भेदों के लक्षणोदाहरण दिये गये हैं। चतुर्थ अध्याय से अष्टम तक स्वयंभू ने विस्तार से अपभ्रंश छंदों का विवेचन किया है। चतुर्थ अध्याय में उत्साह, दोहा तथा उसके भेद, मात्रा और उसके भेद, रड्डा, वदन, उपवदन, मडिला, अडिला, सुंदरी,[4] हृदयिनी[5] ( हिआलिआ ),

---

१. नाथूराम प्रेमी : जैन साहित्यका इतिहास पृ० ३७२.

२. जा जस्स कव्वसत्ती सा तेण अलज्जिरेण भणियव्वा।
जइ चउमुहेण भणियं ता सेसा मा भणिज्जंतु ॥ ( संदेश० १७ )
यहाँ पं० द्विवेदी 'चतुर्मुख' में श्लेष मानकर 'ब्रह्मा' तथा 'अपभ्रंश कवि चतुर्मुख' दोनों अर्थ मानते हैं।

३. पंचंससारहूए बहुलत्थे लक्खलक्खणविसुद्धे।
एदि सअंभुच्छन्दे अद्धसमं परिसमत्तमिणम् ॥ (स्वयंभूच्छन्दस्, २.३०)

४. स्वयंभूच्छन्दस् ४. ३४.

५. वही ४. ३५

धवल तथा मंगल का विवरण है। इनमें से कुछ का विवरण प्रा० पैं० के तुलनात्मक अध्ययन में द्रष्टव्य है। पाँचवे अध्याय में २४ षट्पदियोंका वर्णन है। छठे अध्याय में ११८ चतुष्पदी छंद ( ११० अर्धसम, ८ सर्वसम ) तथा ४० द्विपदी छंदों के लक्षण दिये हैं, इनमें केवल कुछ ही छंदों के अलग से उदाहरण दिये गये हैं। सप्तम अध्याय में और १० द्विपदियों के लक्षण दिये गये हैं, जो चार से १० मात्रा तक की हैं :—विजआ ( ४ मात्रा ), रेवआ ( ५ मात्रा ), गणदुवई ( गणद्विपदी ) ( ६ मात्रा, ) सुरदुवइआ ( ७ मात्रा, ४+३ ) अच्छरा ( अप्सरा ) ( ७ मात्रा, ५+२ ), मंगलावई ( मंगलावती ) ( ८ मात्रा, ५+३ ), मअरभुजा ( मकरभुजा ) ( ८ मात्रा, ४+४ ), मलअविलसिआ ( ८ मात्रा, ६+२ ), जंभेट्टिआ ( ९ मात्रा, ४+५ ), ललअअत्ति ( ललयवती ) ( १० मात्रा, ५+५ )। अष्टम अध्याय में उत्थक, मदनावतार, ध्रुवक तथा ७ छड्डणिकाओं, ३ घत्ताओं, पद्धटिका[2] तथा द्विपदी छंदों का विवरण मिलता है, जो वस्तुतः अपभ्रंश प्रबंध काव्यों ( पुराण या चरित काव्यों ) की सन्धि में छंदों का प्रयोग किस तरह किया जाय इस दृष्टि से दिया गया है।[3]

डा० वेलणकर के अनुसार स्वयंभू के छंदोग्रन्थ में प्राकृतापभ्रंश छंदों के विवरणमें कुछ निजी विशेषतायें पाई जाती हैं, जो अन्य छंदःशास्त्रियों से मेल नहीं खातीं। उसने अक्षर गण वृत्तों तथा मात्रागण छंदों में कोई खास भेद नहीं किया है। विरहांक की भाँति स्वयंभू ने भी संस्कृत वर्णिक वृत्तों के लक्षणों में मगण, नगण जैसे वर्णिक

---

१. वही ४. ३६-४०

२. पद्धडिआ पुणु जेइ करेन्ति। ते सोडह मत्तउ पउ धरेन्ति ॥
विहिं पअहिं जमउ ते णिम्मअन्ति। कउवअ अट्ठहिं जमअहिं रअन्ति॥
( स्वयंभू० ८. ३० )

३. संधिहिं आइहिं घत्ता, दुवई गाहाडिल्ला।
मत्ता पद्धडिआए, छड्डणिआवि पडिल्ला ॥ ( ८. ३५ )
× × ×
घत्ताछड्डणिआहिं पद्धडिआ ( हिं ) सुवण्णरूएहिं।
रासाबन्धो कव्वे जणमणअहिरामओ होइ ॥ ( ८. ४९ )

गणों का प्रयोग न कर मात्रिक गणों का ही प्रयोग किया है। किंतु इसका यह अर्थ नहीं कि ये दोनों लेखक उनसे अपरिचित हैं, उन्होंने वस्तुतः उनको विशेष महत्त्व नहीं दिया है। स्वयंभू ने इन मात्रिक गणों के लिये भी अपनी ही पारिभाषिक संज्ञायें दी हैं:—द, दआर (द्विमात्रिक गण), त, तगण, तआर, तंश (त्रिमात्रिक), च, चगण, चआर, चंस (चतुर्मात्रिक), प, पगण, पआर, पंस (पंचमात्रिक), छ, छगण, छआर, छंस (षण्मात्रिक गण)। इनके अतिरिक्त लघु के लिये 'ल' तथा गुरु के लिये 'ग' का प्रयोग किया गया है। इस तरह 'पता पुव्वला' (१. १७) का अर्थ है, "लध्वादि पंचकल तथा लघ्वादि त्रिकल"। स्वयंभू ने केवल संस्कृत वृत्तों को प्राकृत वृत्तों के रूप में ही लिया है, उन वास्तविक प्राकृत मात्रिक वृत्तों को नहीं लिया है, जिनका संकेत हेमचंद्र के छन्दोनुशासन में तथा विरहांक के वृत्तजातिसमुच्चय (अध्याय ३-४) में मिलता है। स्वयंभू ने अपभ्रंश छंदों में द्विपदियों तथा त्रिपदियों को उतना महत्व नहीं दिया है; जितना अन्यत्र मिलता है। साथ ही मिश्र अपभ्रंश छंदों में स्वयंभू ने केवल 'रड्डा' (४. २५) का ही संकेत किया है। स्वयंभू के ग्रंथ का विशेष महत्व इसलिये भी हैं कि इसमें अनेक प्राकृत कवियों द्वारा प्राकृतभाषानिबद्ध संस्कृत वर्णिक वृत्तों के उदाहरण दिये गये हैं। इनमें से बीस प्राकृतभाषानिबद्ध वर्णिक छंदों के उदाहरणों में 'अन्त्य यमक' पाया जाता है, जो अपभ्रंश छन्दःपरम्परा की खास विशेषता माना जाता है। डा० वेलणकर का अनुमान है कि इन प्राकृत कवियों में से अधिकांश पंडित-मंडली के न होकर साधारण समाज के व्यक्ति जान पड़ते हैं। इन सभी दृष्टियों से 'स्वयंभूच्छन्दस्' का प्राकृतापभ्रंश साहित्य तथा छन्दःशास्त्र के अध्येता के लिये कम महत्व नहीं है।

## (४) राजशेखरका छन्दःशेखर

§ १५१. यह ग्रन्थ संस्कृत, प्राकृत तथा अपभ्रंश तीनों छन्दःपरम्पराओं का विवेचन उपस्थित करता है। इसके प्रथम चार अध्यायों में संस्कृत तथा प्राकृत छंदों का विवरण दिया गया है तथा अंतिम पाँचवें अध्याय में अपभ्रंश छन्दों का विवेचन है। 'छन्दःशेखर' की रचना किसी जैन राजशेखर के द्वारा की गई है, जो ठक्कुर परिवार के

यश का प्रपौत्र, लाहट का पौत्र तथा दुद्दक का पुत्र था। इसकी माता का नाम नागदेवी था। राजशेखर के इस ग्रन्थ की भोजराज ने बड़ी कद्र की थी।[१] संम्भवतः ये भोजदेव धारानरेश ही थे और इस तरह राजशेखर का समय १००५ ई० से १०५४ ई० के बीच पड़ता है, जो भोज का शासनकाल है। 'छंदःशेखर' के प्रकाशित अंशका आधारभूत हस्तलेख सं० ११७९ में चित्तौड़ ( चित्रकूट ) में लिखा गया था। अतः यह ग्रंथ वैसे भी ११ वीं शती का सिद्ध होता है। ये राजशेखर बाद के राजशेखरसूरि से भिन्न हैं।

राजशेखर का 'छन्दःशेखर' निश्चित रूपसे हेमचन्द्र के 'छन्दोऽनुशासन' से पुराना है, तथा इसकी रचना पर स्वयम्भू के 'स्वयम्भूच्छन्दस्' का पर्याप्त प्रभाव परिलक्षित होता है। छन्दों का वर्गीकरण तथा विवरण स्वयंभू के अनुसार ही है तथा कहीं कहीं तो राजशेखर के पद्य स्वयंभू के ही प्राकृत छन्दों का संस्कृत रूपान्तर जान पड़ते हैं। छन्दःशेखर में पद्य संख्या ७-२६ तक प्रायः उन्हीं छंदों का विवरण पाया जाता है, जो स्वयम्भूच्छन्दस् के चतुर्थ अध्याय में वर्णित है। इनमें दो नये छंदों को जोड़ दिया गया है; वस्तुवदनक (पद्यसंख्या १७) तथा भ्रमरधवल ( पद्य संख्या २४ )। इसके बाद पद्यसंख्या ३० से ३४ तक षट्पदजाति का प्रकरण है, तथा पद्यसंख्या ३७ से १६४ तक अन्तरार्धसमा या अर्धसमा चतुष्पदी छन्दों का विवरण दिया गया है, जिसमें ११० अर्धसम मात्रिक छंदों का वर्णन है। तथा उनके "ललित" भेद भी तत्संख्यक है।[२] तदनन्तर पद्यसंख्या १६५ से १७४ तक सर्वसमा चतुष्पदी का प्रकरण है, जिसमें शशांकवदना (१० मात्रा

---

१. यस्यासीत्प्रपितामहो यश इति श्रीलाहटस्त्वार्यक–
स्तातष्ठक्कुरदुद्दकः स जननी श्रीनागदेवी स्वयम्।
स श्रीमानिह राजशेखरकविः श्रीभोजदेवप्रियं
छन्दःशेखरमार्हतोऽप्यरचयत्प्रीत्यै स भूयात्सताम्॥
—Journal. B. B. R. A. S. (1946 )p. 14.

२. एवं दशोत्तरशतं ललिताभिधानैर्भेदैरिहान्तरसमार्धसमाऽपि तद्वत्।
किंतु द्वितीयचरणः प्रथमेन तुल्यस्तुर्यस्तृतीयसदृशोऽर्धसमासु कार्यः॥
[ ५. १६२ ]

४+४+२), मारकृता ( ११ मात्रा, ४+४+३ ), महानुभावा ( १२ मात्रा, ६+४+२ अथवा ४+४+४ ), अप्सरोविलसित ( १३ मात्रा, ६+४+३ अथवा ४+४+५ ), गन्धोदकधारा ( १४ मात्रा, ५+५+४ अथवा ४+४+४+२ ), पारणक ( १५ मात्रा, ४+४+४+३ अथवा ६+४+५ ), पादाकुलक ( १६ मात्रा, मात्रिकगण अनियमित ), संकुलक ( १६ मात्रा, ६+४+४+२), पद्धडिका ( १६ मात्रा, ४+४+४+४ ), तथा रगडाध्रुवक ( १७ मात्रा, ४+४+४+५ अथवा ६+४+४+३ ), केवल इन दस सममात्रिक चतुष्पात् छंदों का विवरण दिया है।[1] इसके बाद पद्य संख्या १७५ से २२४ तक २८ मात्रा से लेकर ४० मात्रा तक की बड़ी द्विपदियों का विवरण दिया है। ४० से ऊपर की द्विपदी के पक्ष में राजशेखर नहीं है।[2] अन्त में ४ से ६ मात्रा वाली दस छोटी द्विपदियों का विवरण दिया गया है। विजया ( ४ मात्रा ), रेवका ( ५ मात्रा ), द्विपदीगणा ( ६ मात्रा ), स्वरद्विपदी ( ७ मात्रा, ४+३ ), अप्सरा ( ७ मात्रा, ५+२ ), वसु-द्विपदिका ( ८ मात्रा ), मकरभुजा ( ८ मात्रा, ४+४), मदनविलसिता ( ८ मात्रा, ५+३ ), जंभिट्टिका ( ९ मात्रा, ४+५ )[3], लवली ( ९ मात्रा, ५+४ ) का विवरण दिया गया है, जो स्वयम्भू-छन्दस् के सप्तम अध्याय के अनुसार ही है। इस प्रकार राजशेखर ने अन्तरसमा तथा सर्वसमा चतुष्पदियों का विवरण विस्तार से दिया है, जो स्वयंभू के अनुसार है, जब कि हेमचन्द्र की पद्धति कुछ भिन्न है। वैसे अर्धसमा के कतिपय नामकरण जो राजशेखर में मिलते हैं, स्वयम्भू के दिये नामों से भिन्न हैं। यथा, विषमचरण ८, मात्रा समचरण ७ मात्रा (स्वयम्भू–सुमणोपमा, राजशेखर–सुमनोरमा), विषम ७, सम १० (स्वयम्भू–वम्हण, राजशेखर–मल्हणक), विषम १२, सम ७. (स्वयम्भू-भमररिंछोली, राजशेखर–भ्रमरावली)। कहीं २ स्वयम्भू तथा राजशेखर के क्रम में भी विपर्यय हो गया है। जैसे, राजशेखर ने पहले

---

१. सर्वसमा दशधैपा कथिता।—( ५-१७५ ).

२. अतः परं सूरयो न भुवकाणि योजयन्ति।—( ५.२२४ ).

३. राजशेखर के ग्रंथ में 'चगणघ (प) गणाभ्यां किल जंभिट्टिका' (५.२२५) पाठ है, जो वस्तुतः 'घ' न होकर 'प' है। तु० 'चपंसजुआ किर। जंभेट्टिअआ' ( स्वयंभू ७.१३ )।

मधुकरकलित ( विषम ७, सम १६ ) का विवरण दिया है, तब शशिशेखर ( विषम १६, सम ७ ) का। जब कि स्वयम्भू में पहले 'ससिसेहर' ( १६, ७ ) है, तब महुअरविलसिअ ( ७, १६ )।[1] इतना होने पर भी स्वयंभू की तालिका से राजशेखर की तालिका तथा छन्दो-नाम एवं लक्षण प्रायः मिलते हैं।

## (५) हेमचन्द्र का "छन्दोनुशासन"

§ १५२. कलिकालसर्वज्ञ श्वेताम्बर जैन आचार्य हेमचन्द्र सूरि का परिचय देना विशेष आवश्यक न होगा। इनका समय ईसा की १२ वीं शताब्दी है तथा ये गुजरात के सोलंकी राजा सिद्धराज जयसिंह के भतीजे कुमारपाल के गुरु थे। ये अपने समय के प्रसिद्ध जैन आचार्य थे तथा दर्शन, साहित्यशास्त्र, व्याकरण, काव्य-रचना अनेक क्षेत्रों में इनकी अप्रतिहतगति थी। जिस प्रकार इनके व्याकरण का अष्टम अध्याय प्राकृत तथा अपभ्रंश के व्याकरणविषयक ज्ञान की खनि है, वैसे ही इनके 'छन्दोनुशासन' का उत्तरार्ध प्राकृत तथा अपभ्रंश के वृत्तों का महान् आकरग्रंथ है। हेमचन्द्र ने अपने समय तक प्रचलित समस्त प्रसिद्ध तथा अप्रसिद्ध प्राकृत एवं अपभ्रंश छन्दोविधाओं का विस्तार से विवेचन किया है, तथा उन्हें स्वोपज्ञ उदाहरणों से उदाहृत भी किया है; जिनमें सर्वत्र छन्दोनाम एवं 'मुद्रालंकार' का प्रयोग किया गया है। जैसा कि बताया जा चुका है, हेमचन्द्र का छन्दोविवरण एक छन्दःशास्त्री का विवरण है तथा उन्होंने समस्त संभाव्य छन्दःप्रकारों को अपने ग्रंथ में समेटने की कोशिश की है। वैसे अपभ्रंश के मिश्रछन्दों (strophes) के संबंध में अवश्य वे विस्तार नहीं करते, तथा इतना ही संकेत करते हैं कि ये अनेक बनाये जा सकते हैं।

आचार्य हेमचन्द्र का यह प्रसिद्ध ग्रंथ आठ अध्यायों में विभक्त है जिसमें साढे तीन से अधिक अध्यायों में संस्कृत में प्रचलित वर्णिक वृत्तों का विवरण है। चतुर्थ अध्याय के उत्तरार्ध में प्राकृत छंदों का विवरण दिया गया है। सभी प्रकार के प्राकृत छंदों को चार वर्गों में बाँट दिया गया है—आर्या, गलितक, खञ्जक तथा शीर्षक। आर्या

---

१. दे० स्वयंभूच्छन्दस् ६. २२-२३, तथा छन्दःशेखर ५. ५३-५४.

वर्ग के अंतर्गत २५ छंदों का वर्णन किया गया है, जो गीति के ही विविध प्रकार हैं, जबकि किसी स्थान पर कोई खास मात्रिक गण प्रयुक्त किया जाता है, जैसे गीति छंद में ही अष्टम गुरु के स्थान पर चतुर्मात्रिक गण कर देने पर 'स्कन्धक' छन्द हो जाता है।[1] गलितक-प्रकरण में २३ छन्दों का विवरण है, जिसमें वास्तविक 'गलितक' २१ मात्रा ( २×५+२×४+३ ) का चतुष्पात् छन्द है।[2] इस वर्ग के सभी छन्दों में 'यमक' पाया जाता है, यदि यह 'यमक' विषम-सम ( १, २ ) पादों में है, तो 'गलितक' होता है, विषम-विषम, ( १, ३ ) सम-सम ( २, ४ ) में होगा तो वह 'अन्तर्गलितक' होगा; किन्तु चारों चरणों में 'यमक' मिलने पर यही छंद 'विगलितक' कहलायेगा। गलितकप्रकरण में अन्य मात्रिक वर्णों का भी उल्लेख हैं, जिसमें सबसे छोटा वृत्त 'मुक्तावली' ( १६ मात्रा, ४+३+४ ) है।[3] डा० वेलणकर इसे तालवृत्त घोषित कर शुद्ध मात्रिकवृत्त नहीं मानते।[4] संभवतः डा० वेलणकर यहाँ ८+८ की ताल का प्रयोग मानते हैं, ठीक वैसे ही जैसे पादाकुलक, अडिल्ला या पद्धडिया कोटिके षोडशमात्रिक तालच्छंदों में होता है। वस्तुतः 'गलितक' एक ऐसा पारिभाषिकछन्द है, जिसमें अनेक प्रकार के वे सभी छन्द ( आर्या तथा दण्डक को छोड़कर ) आ जाते हैं, जिसमें किन्हीं दो अथवा चारों चरणों में 'यमक' का प्रयोग पाया जाता है।[5]

---

१. चेष्टमे स्कन्धकम् ॥ (४.१). गीतिरेवाष्टमस्य गुरोः स्थाने चगणे कृते स्कन्धकम् । × × × यथा,

तुह रिउरायपुरेसु तरुणीजगलालियम्मि किंकेल्लिवणे ।

संपइ अरण्णमहिसाण खंधकंडूयणं पयट्टेइ दढम् ॥

—Journal. B.B.R.A.S. (1943) P.31.

२. पौ चौ तो गलितकं यमितेङ्घ्रौ ॥ (४.१७) द्वौ पञ्चमात्रौ द्वौ चतुर्मात्रावेकस्त्रिमात्रो गणो गलितकम् । अंघ्रौ पादे यमिते सति ॥—वही P.36.

३. तीचौ मुक्तावली (४.३८) चत्वारस्त्रिमात्राश्चतुर्मात्रैको मुक्तावलीगलितकं । —वही p.43.

४. The Muktavali is surely a Tala vrtta.—वही p.27.

५. दण्डकार्यादिभ्योऽन्यच्च सयमकं गलितकमित्येके ।—वही p.43.

'गलितक' में ही जब यमक के स्थान पर केवल अनुप्रास ( तुक ) हो, तो ये छन्द 'खञ्जक' वर्ग के अंतर्गत आते हैं। इस वर्ग में खञ्जक आदि ३० वृत्तों का विवरण दिया गया है। उदाहरणार्थ, खञ्जक २३ मात्रा का छंद है, जिसमें मात्रिक गणों की स्थिति २×३+३×४+३+ऽ ( गुरु ) के क्रम से होती है, तथा चारों चरणों में 'तुक' मिलती है।[1] इसी प्रकरण में २८ मात्रावाले द्विपदी छंद के भी चतुष्पात् रूप का वर्णन किया है, तथा वहाँ इस द्विपदी के अनेक प्रकार भेदों का विविध नामों से वर्णन मिलता है। ( दे० ४.५६–७४ ) इस प्रकरण के अंत में मदनावतार (४×५), मधुकरी (५×५), नवकोकिला (६×५), कामलीला (७×५), सुतारा (८×५), तथा वसंतोत्सव (९×५) जैसे विविधसंख्यक पंचमात्रिक गणों वाले पाँच मात्रिक छंदों का विवरण मिलता है। शीर्षक प्रकरण में उन समस्त 'खञ्जक' वृत्तों को लिया गया है, जिन्हें कवि इच्छानुसार बढ़ा कर नये वृत्त का रूप दे देता है। ( खञ्जकं दीर्घीकृतं शीर्षकम् । ४.७६ ) इसके दो भेद माने गये हैं समशीर्षक तथा विषमशीर्षक। इसी प्रकरण के अंत में हेमचन्द्र ने मिश्रित छंदों—द्विभंगी तथा त्रिभंगी–के अनेक प्रकारों का संकेत किया है। द्विभंगी में दो छंदों का मिश्रण पाया जाता है, त्रिभंगी में तीन छंदों का। द्विभंगी तथा त्रिभंगी के भेदों के उदाहरणों में मुद्रालंकार न पाये जाने के कारण डा० वेलणकर का अनुमान है कि ये उदाहरण हेमचन्द्रने अन्यत्र से उद्धृत किये हैं।

छन्दोनुशासन के शेष ४ अध्यायों में से प्रथम तीन (५ से ७ तक) में अपभ्रंश छन्दों का विवरण दिया गया है। पंचम अध्याय में उत्साह आदि चतुष्पदी सममात्रिक छंदों का वर्णन है। पहले उत्साह ( २४ मात्रा ) का संकेत है। इसके बाद २० से अधिक मात्रा वाले रासक तथा अन्य आठ छंदों का लक्षणोदाहरण पाया जाता है। तदनंतर सम-विषम मात्रिक छंदों का विवरण है। इसमें वर्णित प्रमुख छंद ये हैं:—

---

१. तौ चितगाः खञ्जकम् । (४.४२) त्रिमात्रगणद्वये चतुर्मात्रत्रयं त्रिमात्रो गुरुश्चायमकं सानुप्रासं खञ्जकं यथा—

मत्तमहुअमंडलकोलाहलनिब्भरेसु, उच्छलंतपरहुअकुडुंबपंचमसरेसुं ।
मलयवायखंजीकयसिसिरिवया घणेसुं, विलसइ कावि चित्तसमयंमि सिरी वणेसुं ॥

उत्साह (२४ मात्रा, ६×४ छः चतुर्मात्रिकगण, जगण निषिद्ध), रासक (२१ मात्रा, १८+।।। (नगण), यति १४ मात्रा पर)[1], मेघ (२७ मात्रा, रगण+४ मगण)[2]; विभ्रम (१७ मात्रा, तगण+रगण+यगण+लघु+गुरु)[3], रास (विषमचरण ७ मात्रा, सम १३ मात्रा)[4], वस्तुक (२५ मात्रा, २×४+२×ऽ। (लघ्वंतत्रिमात्रिक)+२×४+३)[5],
रासावलय (२१ मात्रा, ६+४ (जगणेतर गण)+६+५),
वदनक (१६ मात्रा, ६+४+४+२)[6],
उपवदनक (१७ मात्रा, ६+४+४+३)[7],

अडिला (वदनक तथा उपवदनक ही पादांत में यमक होने पर अडिला होगा)[8] इसी को कुछ लोग दो चरणों में यमक होने पर 'अडिला' तथा चारों में होने पर 'मडिला' कहते हैं। इनमें 'मेघ' तथा 'विभ्रम' ये दोनों छन्दः मूलतः वर्णिक वृत्त है, मात्रिक वृत्त या ताल वृत्त नहीं, किंतु इनका प्रयोग अपभ्रंश में भी पाया जाता है। इसी परिच्छेद के अंत में 'धवल', 'मंगल' तथा 'फुल्लडक' नामक छन्दोभेदों का वर्णन किया गया है। उक्त सभी छन्दों के ये चारों भेद होते हैं, जो वस्तुतः वर्ण्य विषय से संबद्ध है। 'उत्साह' छंद में राजाओं की स्तुति की रचना करने पर वह 'उत्साहधवल' कहलाता है, तथा

---

१. दामात्र नो रासको ढैः॥ (५.३) दा इत्यष्टादशमात्रा नगणश्च रासकः ढैरिति चतुर्दशमात्राभिर्यतिः। —वही p. 62.

२. रोमीर्मेघः (५.१३) रगणो मगण चतुष्टयं च मेघः। —वही p.64.

३. त्रयल्गाविभ्रमः (५.१४) तगणरगणयगणा लघुगुरू च विभ्रमः। वही p.65

४. ओजयुजोश्छडा रासः (५.१६) विषमसमयोः पादयोः यथासंख्यं छा इति सप्त डा इति त्रयोदश मात्रा यत्र स रासः॥—वही p. 65.

५. चौ लान्ततौ चौ तो वस्तुकम्॥ (५.२४) चगणद्वयं द्वौ च लध्वन्तौ चगणद्वयं तगणश्च पादे चेत्तदा वस्तुकं चतुर्भिः पादैः॥—वही p. 61.

६. पंचचाद्दो वदनकम् (५-२८)॥ पंचचेभ्यः परो द्विमात्रश्चेत्तदा वदनकम्॥

७. त उपवदनकम् (५.२९॥ पंचचेभ्यः परस्त्रिमात्रश्चेत्तदोपवदनकम्॥

८. ते यमितेऽन्तेऽडिला (५-३०)॥ ते वदनकोपवदनके चतुर्णां पादानां द्वयोर्द्वयोर्वान्ते यमकिते सत्यडिला।

मंगलगान की रचना करने पर वह 'उत्साहमंगल' कहलाता है । यदि 'उत्साह' छंद में 'देवगान' निबद्ध हो, तो वही 'उत्साहफुल्लडक' कहलाएगा। साथ ही यह भी स्पष्ट है कि 'अडिला-मडिला' नाम वस्तुतः किसी भी षोडशमात्रिक या सप्तदशमात्रिक छंद के हो सकते हैं, जिनके अंत में दो या चारों चरणों में 'यमक' का प्रयोग हो । अतः ये नाम मूलतः शैली विशेष के थे, जो बाद में स्वतंत्र छन्दोनाम बन बैठे। दूसरी ओर तत्तत् छंद के धवल, मंगल या फुल्लडक वाले भेद विषय-वस्तु से संबद्ध है तथा ये कोई स्वतन्त्र छंद न होने पर भी विषयानुसार नाम बदल लेते हैं।[1]

षष्ठ अध्याय में 'घत्ता' के अनेक प्रकार वर्णित है। 'घत्ता' वस्तुतः किसी एक छन्दोविशेष का नाम न होकर, किसी भी छन्द का नाम हो सकता है, जब कि वह संधि के आरंभ या कडवक के अंत में छन्दः-परिवर्तनार्थ प्रयुक्त किया जाय। इसके प्रत्येक चरण में ७ से १७ तक मात्रा हो सकती है तथा यह द्विपदी, चतुष्पदी एवं षट्पदी रूपों में से कोई सा हो सकता है। इनमें से जहाँ कडवक के अंत में प्रारब्ध अर्थ का उपसंहार किया जाय, चतुष्पदी या षट्पदी 'घत्ता' को दूसरा नाम भी दिया गया है, इस स्थिति में यह 'छड्डणिका' कहलाता है। इसी अध्याय में आगे ११० अन्तरसमा चतुष्पदियों का लक्षणोदाहरण निबद्ध है, तदनंतर ६ से १७ मात्रा तक की सर्वसम चतुष्पदियाँ वर्णित हैं। इसी अध्याय के अंत में 'पद्धडिका' ( १६ मात्रा, ४+४+४+४ ) तथा 'रगडाध्रुवक' ( १७ मात्रा, ३×४+५ या ६+२×४+३ ) का लक्षण दिया गया है।

सप्तम अध्याय में द्विपदी छंद का विस्तार से वर्णन है। इसमें प्रथम कुंकुम तथा कर्पूर नामक द्विपदियों का वर्णन है, जो

---

१. इसकी पुष्टि राजशेखर के 'छन्दःशेखर' से भी होती है—

उत्साहहेलावदनाडिलाद्यैर्यद् गीयते मंगलवाचि किंचित् ।
तद्रूपकाणामभिधानपूर्वं छन्दोविदो मंगलमामनन्ति ॥
तैरेवधवलव्याजात् पुरुषः स्तूयते यदि ।
तद्वदेव तदानेको धवलोप्यभिधीयते ॥ ( छन्दःशेखर ५.२७-२८ )।

तथा 'इअ धवलमंगलाइं जेहिं चिअ लक्खणेहिं वज्झन्ति ।
ताइं चिअ णामाइं भणिआइं छन्दवित्तेहिं ॥ ( स्वयंभू ४.४१ )

साथ ही छन्दोनुशासन ५.३९-४१ ।

मागध छन्द:परम्परा में 'उत्क्षाका' कहलाते हैं।[1] अपभ्रंश छंद:परम्परा में इसके ये ही नाम प्रसिद्ध हैं।

कर्पूर (२८ मात्रा, २×२+४+२×२+। (एक लघु)+२; २+४+२×२+।।। (तीन लघु), १५ मात्रा पर यति)[2].

कुंकुम (२७ मात्रा, २×२+४+२×२+। (एक लघु)+२; २+४+२+२+।। (दो लघु), १५ मात्रा पर यति)[3].

इसी सम्बन्ध में तीन और द्विपदी छंद महत्त्वपूर्ण हैं, जिनका संबंध हिंदी के सवैया छंद के विविध मात्रिक रूपों (वर्णिक भेदों से भी) से है।

स्कन्धकसम (३२ मात्रा,८×४ (चतुर्मात्रिकगण), १०, ८, १४ यति)

मौक्तिकदाम (३२ मात्रा, ८×४ (चतुर्मात्रिकगण), १२,८,१२ यति)

नवकदलीपत्र (३२ मात्रा, ८×४ (चतुर्मात्रिकगण), १४,८,१० यति)

इन छंदों का विशेष विवरण अनुशीलन के 'हिंदी सवैया का उद्भव और विकास' शीर्षक अंश में द्रष्टव्य है। डा० वेलणकर के मत से हेमचन्द्र द्वारा वर्णित अनेक बड़ी द्विपदियाँ मूलतः षट्पदियाँ हैं तथा वे तालवृत्तों के रूप में मजे से गाई जा सकती हैं।[4]

अंतिम परिच्छेद में हेमचन्द्र ने छः प्रकार के छन्द:प्रत्ययों का विवरण दिया है, जो हमारे लिये विशेष महत्व के नहीं जान पड़ते। हेमचन्द्र के छन्दोविवरण से ज्ञात होता है कि वे मात्रिक वृत्तों तथा तालवृत्तों में कोई भेद नहीं करते। वस्तुतः सभी प्राकृत तथा अपभ्रंश छन्दःशास्त्रियों ने इस भेद पर ध्यान नहीं दिया है, यद्यपि व्यावहारिक रूप

---

१. एतौ उत्क्षलकौ मागधानाम्।—छन्दोनुशासन (७.३ की वृत्ति)

२. दाचद्लदाचद्लि कर्पूरो णैः (७.२)॥ द्वौ द्विमात्रौ चतुर्मात्रो द्वौ द्विमात्रौ लघू द्वौ द्विमात्रौ चतुर्मात्रो द्वौ द्विमात्रौ लघुत्रयं च कर्पूरः। णैरिति पञ्चदशभिर्मात्राभिर्यतिः॥

३. सोऽन्त्यलोनः कुंकुमः (७.३)॥ स एव कर्पूरः अन्त्यलघुना ऊनः कुंकुमः॥

४. Many of them are easily divisible into Satpadis of different length and are caparle of being sung as the Tala vrttas.

—Velankar : J. B. B. R. A. S. (1943) p. 29.

में अपभ्रंश गायकों या बंदीजनों के द्वारा यह भेद माना जाता था। वैसे अपभ्रंश के छंदों में मूल तालच्छंद बहुत कम थे तथा धीरे धीरे वे मात्रिक छंदों में ही अन्तर्भुक्त हो गये और उनकी निजी विशेषतायें लुप्त हो गई।[१]

## ( ६ ) अज्ञात लेखक का "कविदर्पण"

§ १५३. कविदर्पण के रचयिता का परिचय अप्राप्त है, किंतु यह रचना हेमचन्द्र के बाद की जान पड़ती है। डा० वेलणकर ने इसे जिनप्रभसूरि के द्वारा 'अजितशांतिस्तव' की टीका में उद्धृत छन्दोग्रन्थ 'कविदर्पण' से अभिन्न बताया है, तथा वहाँ उद्धृत छन्दोलक्षण संबंधी पद्य इसमें प्राप्त हैं। 'कविदर्पण' प्राकृत भाषा में निबद्ध है तथा इसके साथ संस्कृत वृत्ति भी उपलब्ध है। डा० वेलणकर ने मूल लेखक तथा वृत्तिकार को भिन्न भिन्न माना है। मूलग्रंथ में चूड़ाला-दोहक ( २.२३ ) के प्रकरण में जिनसिंहसूरि; श्रीधवल ( २.५७ ) के के प्रकरण में हेमचन्द्र; द्विभंगी ( २.५९ ) के प्रकरण में सूरप्रभसूरि, इसी छंद के प्रकरण में ( २.६३ ) तिलकसूरि, तथा द्विपदीखंड ( २.६५ ) के प्रकरण में रत्नावलीकार हर्षवर्धन को उद्धृत किया है। स्पष्ट है कि कविदर्पणकार हेमचन्द्र से परवर्ती है। टीकाकार ने हेमचन्द्र के 'छन्दो-नुशासन' से अनेक लक्षणोदाहरण उद्धृत किये हैं, तथा एक अप्राप्त छन्दोग्रन्थ "छन्दःकन्दली" ( २.२८,२९,३२ ) से कतिपय पद्य उद्धृत किये हैं। यह ग्रन्थ "प्राकृतापभ्रंश छन्दःपरम्परा" का ग्रन्थ था। इसके अतिरिक्त वहाँ शूर, पिंगल, त्रिलोचनदास जैसे संस्कृत छन्दः-शास्त्रियों तथा स्वयंभू, पादलिप्त तथा मनोरथ जैसे प्राकृत कवियों व छन्दःशास्त्रियों का भी संकेत मिलता है। कविदर्पण का रचनाकाल ईसा की १३ वीं शती माना जा सकता है।

सम्पूर्ण ग्रन्थ छः उद्देशों में विभक्त है। प्रथम उद्देश्य में आरम्भ में पाँच मात्रागणों तथा आठ वर्णगणों का लक्षण है। इसी संबंध में वर्णों

---

१. Dr. Velankar : Apabhramsa Metres. ( Matra Vrttas and Tala Vrttas ).
( Radha Kumuda Commemoration Volume. Part II ) p. 1076.

के गुरुत्व और लघुत्व और 'यति' के नियम का संकेत किया गया है। इसी संबंध में टीकाकार ने 'यति' के विषय में एक महत्त्वपूर्ण संकेत किया है। उसने बताया है कि संस्कृत वर्णवृत्तों में माण्डव्य, भरत, काश्यप तथा सैतव 'यति' का विधान आवश्यक नहीं मानते, किंतु जयदेव तथा पिंगल इसे आवश्यक मानते हैं।[1] कविदर्पणकार स्वयं संस्कृत वृत्तों में 'यति' का विधान मानने के पक्ष में है।

कविदर्पण का सबसे लंबा और महत्त्वपूर्ण उद्देश द्वितीय उद्देश है। इस उद्देश में मात्रावृत्तों का प्रकरण है। कविदर्पणकार ने स्वयम्भू तथा हेमचन्द्र की भाँति प्राकृत तथा अपभ्रंश मात्रावृत्तों को अलग अलग न लेकर उन्हें एक नये ढंग से वर्गीकृत किया है। उसने समस्त मात्रिक वृत्तों को चरणों के आधार पर ११ वर्गों में बाँटा है— द्विपदी, चतुष्पदी, पञ्चपदी, षट्पदी तथा अष्टपदियों को शुद्ध मात्रिक वृत्तों में लिया गया है; सप्तपदी, नवपदी, दशपदी, एकादशपदी, द्वादशपदी तथा षोडशपदी इन ६ भेदों को मिश्र छंदों ( strophes ) में लिया है, जहाँ एक से अधिक ( दो या तीन ) छंदों के मिश्रित छंदों का समूह पाया जाता है।[2] मिश्र छंद अपभ्रंश छंदःपरंपरा की खास विशेषता है, तथा यहाँ हम यथावसर इसका विवेचन करेंगे। कविदर्पणकार ने द्विपदी प्रकरण में केवल तीन प्रकार की द्विपदियों का ही जिक्र किया है :—कुंकुम ( २७ मात्रावाला उल्लाला ), कर्पूर ( २८ मात्रा वाला उल्लाला ) तथा मुत्तियदाम ( मौक्तिकदाम ) ( ३२

---

१. यत्स्वयंभूः—

जयदेवपिंगला सक्कयंमि दुच्चिय जइं समिच्छंति।
मंडव्वभरहकासवसेयवपमुहा न इच्छंति ॥

तत्र प्राकृतापभ्रंशच्छन्दसोः सर्वसम्मतैव यतिः। संस्कृतच्छन्दसि तु जयदेवपिंगलावेवेच्छतो यतिं माण्डव्यभरतकाश्यपसैतवादयस्तु नेच्छंति ॥

—Annals. B. O. R. I. ( 1934 35 ) p. 61.

२. एकारसजाईओ मत्ताच्छंदे हुवंति एयाओ।
बिचउसरछमुणिवसुनवदसहररविसोलसपइ त्ति ॥ ( २.१ )।

मात्रा १२, ८, १० पर यति )।[1] वस्तुतः कविदर्पणकार का लक्ष्य अत्यधिक प्रयोग में आनेवाले तथा उस समय कवियों के द्वारा प्रायः व्यवहृत छन्दःप्रकारों का ही विवेचन करना है। कविदर्पणकार का दृष्टिकोण व्यावहारिक अधिक है, हेमचन्द्र की भाँति सर्वथा शास्त्रीय नहीं, जिन्होंने अपने समय प्रचलित अप्रचलित, सभी तरह के प्रसिद्ध-अप्रसिद्ध, अतीत और वर्तमान अपभ्रंश छन्दःप्रकारों का विवरण उपस्थित किया है।

चतुष्पदी प्रकरण में सर्वप्रथम गाथा के विविध प्रकारों, गीति, उपगीति आदि आर्या-वर्ग ( गाथा-वर्ग ) के प्राकृतछन्दों का विस्तार से विवरण है। इसके बाद अर्धसम चतुष्पदियों में पंचाननललित ( विषम १२ मात्रा, सम १० मात्रा ) मलयमारुत ( विषम ६ मात्रा, सम १० मात्रा ), दोहक ( दोहा ) ( विषम १३, सम ११ ) तथा उसके विविध भेदों तथा मागधिका ( विषम १४ मात्रा, सम १६ मात्रा ) का विवरण मिलता है। दोहक प्रकरण में कविदर्पणकार ने इसके अन्य पाँच प्रकारों का भी वर्णन किया है।

अवदोहक (प्रा० पैं० का सोरठा), (विषम ११, सम १३ मात्रा); उपदोहक ( विषम १२ मात्रा, सम ११ मात्रा ), संदोहक ( छन्दःकोश का उदुगाथक ; विषम १५ मात्रा, सम ११ मात्रा ), उद्दोहक ( विषम-सम १३ मात्रा, सम चतुष्पाद ), चूडालदोहक ( छन्दःकोश तथा प्रा० पैं० का चूलिका छन्द ; विषम १३ मात्रा सम १४ मात्रा )। हेमचन्द्र ने इन अर्धसम चतुष्पदियों में से प्रथम तीन को अन्तरसमा चतुष्पदी प्रथा में लिया है। वैसे हेमचन्द्र का दोहा कविदर्पण, छन्दःकोश तथा प्रा० पैं० के दोहालक्षण से पूरी तरह नहीं मिलता। वहाँ विषम चरणों में १४ तथा सम चरणों में १२ मात्रा पाई जाती हैं।[2] किंतु यह भेद विशेष महत्वपूर्ण इसलिये नहीं जान पड़ता कि हेमचन्द्र पदांत ह्रस्व

१. कदुगं टो कदुगलहू कदुगं टो कदुगदुल्लहुणो दोसु।
पाएसु कुंकुमो, तह कप्पूरो एगलघुजुद्धो ॥
पन्नरसकलाहिं जई, एए उल्लालयन्ति वंदीण।
तं मुत्तियदामं जत्थ अट्ठ टा बारसट्ठ जई ॥ ( २.२-३ )

२. समे द्वादश ओजे चतुर्दश दोहकः। यथा
पिअहु पहारिण इक्किणवि। सहि दो हया पडंति ॥
संनद्धओ असवारभडु। अन्नु तुरंगु न भंति ॥ ( हेम० छन्दो० ६.१०० )

को द्विमात्रिक गिनते जान पड़ते हैं। कविदर्पणकार के समय से ही इसे एकमात्रिक गिनने की परम्परा दोहे में चल पड़ी जान पड़ती है, जो प्रा० पैं० में भी है तथा मध्यकालीन हिंदी साहित्य में भी इसी रूप में विकसित हुई है। 'कविदर्पण' ही पहला ग्रन्थ है, जिसमें दोहे का विस्तार से वर्णन मिलता है। हेमचन्द्र ने विशेष महत्व 'मात्रा' छंद को दिया है, जब कि कविदर्पण, छंदःकोश तथा प्रा० पैं० में 'मात्रा' छंद गौण बन गया है। वस्तुतः हेमचन्द्र के समय से ही अपभ्रंश साहित्य में दोहे का महत्व बढ़ने लग गया था तथा हेमचन्द्र के बाद यह अपभ्रंश तथा पुरानी हिंदी का प्रधान छंद बन बैठा। 'मागधिका' छंद मूलतः वैतालीय वर्ग का मात्रिक छंद है तथा इसका प्रयोग 'मागधी भाषा' में करने पर यह छंद 'मागधिका' कहलाता था। 'मागधिका' का उल्लेख हेमचन्द्र ने संस्कृत वृत्त प्रकरण में किया है, तथा चतुष्पदी घत्ता प्रकरण में भी 'वसन्तलेखा' के नाम से इसका संकेत किया है।[1]

इसके बाद ११ सममात्रिक षोडशमात्रिक चतुष्पदियों का विवरण हैं। इनमें प्रत्येक वृत्त भिन्न है, क्योंकि उनमें विविध मात्रिक गणों का उपादान पाया जाता है। इस सम्बन्ध में इतना संकेत कर देना आवश्यक होगा कि प्रत्येक मात्रागण को अन्य से स्वतन्त्र रखना आवश्यक है, अतः एकगण के अंत तथा द्वितीय गण के आरम्भ में ऐसे द्विमात्रिक अक्षर (गुरु) का प्रयोग नहीं होना चाहिये, जो विभक्त होकर दोनों गणों का संपादन करे। अतः प्रत्येक गण का आरंभ नवीन अक्षर से होना अत्यावश्यक है। कविदर्पण में वर्णित इन ११ षोडशमात्रिक चतुष्पदियों में से छः निम्न हैं :—

(१) मात्रासमक (प्रत्येक चरण १६ (४×४) मात्रा, नवम मात्रा में लघ्वक्षर तथा अंत में गुरु)

---

१. ओजे चतुर्दश सम षोडश वसन्तलेखा। यथा—

कुविदो मयणो महाभडो। वणलच्छी अ वसंतरेहिआ।

कह जीवउ मामि विरहिणी। मिउमलयानिलफंसमोहिआ॥

(छन्दोनुशासन ६.५४)

(२) विश्लोक (१६ (४×४) मात्रा; पंचम तथा अष्टम मात्रा लघ्व-क्षरयुक्त)

(३) चित्रा (१६ (४×४) मात्रा; पंचम, अष्टम तथा नवम मात्रा लघ्वक्षरयुक्त)

(४) वनवासिका (१६ (४×४) मात्रा, नवम तथा द्वादश मात्रा लघ्वक्षरयुक्त)

(५) उपचित्रा (१६ (४×४) मात्रा, नवम तथा दशम मात्रा के लिए गुरु अक्षर)

(६) पादाकुलक (१६ (४×४) मात्रा; उपर्युक्त किन्हीं भी छंद की चार पंक्तियों से युक्त)[1]

इन सभी छंदों में एक नियम यह है कि चरण के आदि में 'जगण' (ISI) —मध्यगुरु चतुर्मात्रिक गण—का प्रयोग न किया जाय। डा० वेलणकर ने इन छहों छन्दों को शुद्ध मात्रावृत्त इसलिये नहीं माना है कि इनमें विशेष अक्षरों की मात्रा का नियम पाया जाता है।[2] शेष पाँच चतुष्पदियाँ निम्न हैं—

(७) मुक्तावलिका (१६ मात्रा (४×४) )
(८) वदन (१६ मात्रा (६+४×२+२)
(९) मडिला (१६ मात्रा (४×४), चारों चरणों में तुक)
(१०) अडिला (१६ मात्रा (४×४), दो दो चरणों में तुक)
(११) पज्झटिका (१६ मात्रा (४×४), प्रथम तथा तृतीय चतुर्मात्रिक-

---

१. टा चउरो जो ण मुहे गुरु चियं तिल्लओ लहू नवमो।
मत्तासमयं, पंचमअट्ठमलहुणो उ विसिलोओ ॥
चित्ता नवमो विहु, वाणवासिया नवमबारसा लहुणो।
नवमगुरू उवचित्ता, पायाउलयं इमाण पाएहिं ॥ (कविद० २.१९-२०)

२. Annals. B.O.R.I. (1934-35) p. 49.

गण 'जगण' न हों )[1]। पज्झटिका मूलतः शुद्ध मात्रिक वृत्त है, किन्तु इसमें भी उपर्युक्त वृत्तों की तरह 'जगण' का निषेध कर दिया गया है, जो संगीत के उपादानार्थ किया गया है।[2]

सममात्रिक चतुष्पदी-प्रकरण में अन्य १० वृत्तों का भी उल्लेख मिलता है :—

खण्ड ( १३ मात्रा, ४+४+५ ), मदनावतार ( २० मात्रा, ५×४ ), गलितक ( २१ मात्रा, ५×२+४×२+३ ), खंजक ( २३ मात्रा, ३×२+४×३+३+२ ), रासक ( २३ मात्रा, ४×५+१+२ ), चित्रलेखा ( २६ मात्रा, ६+४×४+२+२ ), द्विपदी ( २८ मात्रा, ६+४×५+२ ), रासावलय ( २१ मात्रा, ६+४+६+५ ), वस्तुक या वस्तुवदनक ( २४ मात्रा, ६+४×३+६ ), उत्साह ( २४ मात्रा, ४×६ )। इनमें से प्रा० पैं० में खंजक, द्विपदी तथा वस्तुक ये तीन छंद ही मिलते हैं। अंतिम छंद ( वस्तुक ) को वहाँ 'रोला' कहा गया है, तथा यही नाम मध्यकालीन हिंदी काव्य में प्रयुक्त होता है।

पञ्चपदी प्रकरण में केवल मात्रा छंद का उल्लेख है। कविदर्पण में हेमचंद्र के छन्दोनुशासन की भाँति मात्रा के अनेक प्रकार नहीं मिलते। कविदर्पण के संस्कृत वृत्तिकार ने अवश्य इन भेदों का उल्लेख करते हुए हेमचन्द्र तथा छन्दःकन्दली से उद्धरण दिये हैं। मात्रा का स्वरूप यों हैः—

प्रथम, तृतीय तथा पंचम चरण. ५×२+४+१; द्वितीय-चतुर्थ चरण ४×२+३; तृतीय-पंचम चरणों में तुक[3].

---

१. चउचा टगणो मुत्तावलिका, पो (षो) टदुगका पुणो वयणं।
तं चउसु अंतजमियं मडिला, पाएसु दुसु दुसु अ अडिला ॥
पज्झडिया टचउक्कं चरमे टे मज्झका, न विसमे जो।
( कविद० २-२१-२२ )

२. H. D. Velankar : Apabhramsa Metres, Para 18.

३. कविदर्पण २. २७-२८.

प्रा० पैं० में 'मात्रा' छंद का स्वतन्त्र रूप से कोई संकेत नहीं है, किंतु 'मात्रा' छन्द के अनेक प्रकारों के साथ 'दोहा' छंद को मिलाकर बनाये गये 'रड्डा' छंद के भेदों का वर्णन पाया जाता है।[1] संभवतः प्रा० पैं० के समय तक 'मात्रा' के शुद्ध रूप का प्रयोग कम हो चला था, किंतु दोहे के साथ उसके मिश्रित 'नवपदी' वाले रूप के विविध प्रकार प्रचलित थे। भिखारीदास ने भी अपने 'छन्दार्णव' में रड्डा के इन (मात्रा+दोहा वाले) विविध भेदों का संकेत किया है।[2]

षट्पदी प्रकरण में कविदर्पणकार ने 'घत्ता' के छः प्रकारों का उल्लेख किया है, जिनमें से प्रत्येक षट्पदी का पूर्वार्ध तथा उत्तरार्ध (तीन तीन पाद) समान होते हैं। ये क्रमशः (१०, ८, १३), (१२, ८, १३), (८, ८, ११) (१०, ८, ११), (१२, ८, ११), (१२, ८, १२) हैं।[3] प्रा० पैं० में इनमें से केवल प्रथम 'घत्ता' का संकेत मिलता है, जबकि वहाँ ११, ७, १३ वाले अन्य भेद 'घत्तानंद' का भी उल्लेख है, जो कविदर्पण में नहीं है। कविदर्पणकार ने 'घत्ता' को षट्पदी माना है, द्विपदी नहीं तथा उनके प्रथम द्वितीय (a, b), तृतीय षष्ठ, (c, f) तथा चतुर्थ-पंचम (d, e) चरणों में क्रमशः परस्पर 'तुक' (अनुप्रास) मानी है। इसी घत्ता को 'ध्रुवा' भी कहते हैं, तथा कडवक के अंत में निबद्ध होने पर यही 'छड्डणिका' भी कहलाता है। इसी प्रकरण में षट्पद मिश्रछन्द का भी संकेत किया

---

१. प्राकृतपैंगलम् १. १३३–१४३.

२. भिखारीदास: छन्दार्णव ८. २२-२४.

३. दस अट्ठतेरसहि वा इह बारस अट्ठतेरसहिं अहवा।
अट्ठट्ठेगारसहिं दसट्ठएकारसहिं वावि ॥
बारस अट्ठे गारसहिं वा रविवसुरवीहिं य कलाहिं।
तिसु तिसु पएसु कमसो दलजुयले बहुविहा घत्ता॥
एसा कडवयनिहणे छड्डुणिया इत्थ पढमबिहुयाण।
तइयच्छट्ठाण चउत्थपंचमाणं च अणुपासो ॥
(कविदर्पण २. २९-३१)

है, जो वस्तुवदनादि चतुष्पदी के साथ उल्लाला जोड़ कर बनाया जा सकता है। इस 'षट्पद' छंद को 'सार्वच्छन्द' या 'काव्य' भी कहा गया है।[1] टीकाकार ने इसके कई भेद बताये हैं:—१. वस्तुक +उल्लाला, २. रासावलय+कुंकुम, ३. रासावलय+कर्पूर, ४. ½ वस्तुवदनक+½ रासावलय+कुंकुम ५. ½ वस्तुवदनक+½ रासावलय+कर्पूर, ६. ½ रासावलय+½ वस्तुवदनक+कुंकुम ७. ½ रासावलय+½ वस्तुवदनक+कर्पूर ८. वदनक+कुंकुम ९. वदनक+कर्पूर। स्पष्ट है, ये सब भेद विविध प्रकारों के मेल से बनाये गये हैं। प्राकृतपैंगलम् में इसका केवल एक ही रूप पाया है:—रोला+उल्लाला।

सप्तपदी प्रकरण में केवल एक भेद पाया जाता है, फुल्लक, जो 'मात्रा' (पाँच चरण) तथा उल्लाला (दो चरण) का मिश्रच्छन्द है।[2] हेमचन्द्र में इस प्रकार का मिश्रछन्द नहीं मिलता। अष्टपदी प्रकरण में दो चतुष्पदियों के विविध मिश्रित छंदों का विवरण दिया गया है। दो छंदों के मिश्रित छंद 'द्विभंगी' कहलाते हैं। अष्टपदी में एक शुद्ध छंद का भी संकेत किया गया है। यह छंद है, श्रीधवल (प्रथम, तृतीय, पंचम, सप्तम चरण ४×३+२=१४ मात्रा, द्वितीय, चतुर्थ, षष्ठ, अष्टम चरण ४×२=८ मात्रा)।[3] इस छंद का उल्लेख हेमचन्द्र ने भी किया है।[4] इस छंद में विषम-सम चरणों में अर्थात् प्रथम द्वितीय (a b), तृतीय-चतुर्थ (c d) इस क्रम से 'अनुप्रास' (तुक) पाया जाता है। हेमचंद्र ने बताया है कि इसे कुछ लोग 'वसंतलेखा' भी कहते हैं।

---

१. वत्थुवयणाइ उल्लाल संजुयं छप्पयं दविढछंदं।
कव्वं वा;...... (कवि० २.३२)

२. अह मत्ताउल्लालयसंगया फुल्ला ॥ (२.३३)

३. विसमेसु टतिगकेहिं समेसु टदुगणेण चउसु सिरिधवलं। विसमसमपयणुपासं.......... ॥ (२.३४)

४. अष्टांह्रावोजे चिदो सम चौ श्रीधवलम् ॥ (५.३३) तत्र धत्त्रलेषु मध्येऽष्टां ह्रौ धवले विषमेषु पादेषु चत्रयं द्विमात्रश्चैकः, समेषु पादेषु चद्वयं यत्र तच्छ्रीधवलम्। वसन्तलेखेत्यन्ये। (छन्दोनुशासन ५-३३)

नवपदी के अन्तर्गत मात्रा+दोहा वाले 'रड्डा' छंद का उल्लेख है, जिसे कुछ विद्वान् 'वस्तु' भी कहते हैं। दशपदी में दोहा (चार चरण)+घत्ता (छः चरण) के मिश्रित छंद का उल्लेख है, जो 'द्विभंगी' छंद है। एकादशपदी 'त्रिभंगी' छंद है, जिसमें तीन छंदों का मिश्रण पाया जाता है। कविदर्पणकार ने इसमें उल्लाला (दो चरण)+मात्रा (पाँच चरण)+दोहा (चार चरण) के मिश्र (Strophe) भेद का उल्लेख किया है। द्वादशपदी भी 'त्रिभंगी' छंद है, जो तीन चतुष्पात् छंदों के मिश्रण से बनता है, अथवा इसका 'द्विभंगी' भेद भी पाया जा सकता है, जहाँ दो घत्ताओं (षट्पदों) का संकर हो। हेमचन्द्र ने इस प्रकार के समस्त संकर छंदों को 'शीर्षक' संज्ञा दी है। षोडशपदी के अन्तर्गत कविदर्पणकार ने पज्झटिका या तत्कोटिक चार छन्दों का पूरा कडवक लिया है।

अगले तीन उद्देशों में वर्णिक वृत्तों का प्रकरण है, जिनमें पंचम उद्देश में वैतालीय कोटि के छंद हैं। अंतिम उद्देश में 'प्रस्तार' तथा छः प्रत्ययों, नष्ट, उद्दिष्ट आदि का संक्षेप में संकेत कर ग्रंथ समाप्त किया गया है।

## ( ७ ) प्राकृतपैंगलम्

§. १५४. प्रस्तुत ग्रंथ प्राकृतपैंगलम् में दो प्रकरण हैं। मात्रावृत्त प्रकरण तथा वर्णवृत्त प्रकरण। मात्रावृत्त प्रकरण में प्रा० पैं० के संग्राहक ने उन्हीं छंदों को लिया है, जो अधिकाधिक रूप में बंदीजनों या भट्ट कवियों में व्यवहृत होते थे। प्रा० पैं० का छन्दःसम्बन्धी दृष्टिकोण शास्त्रीय की अपेक्षा व्यावहारिक अधिक है, अतः विविध मात्राओं के या संकर कोटि के समस्त संभाव्य भेदों को प्रा० पैं० के संग्राहक ने नहीं लिया है। यही कारण है, स्वयम्भू, हेमचन्द्र तथा राजशेखर में जो लंबी छन्दःसूची हमें मिलती है, उसमें से बहुत कम प्रा० पैं० में उपलब्ध है, समस्त छन्द नहीं। संकर कोटि के छंदों में भी रड्डा, छप्पय, कुंडलिया जैसे प्रसिद्ध एवं उस काल में अत्यधिक प्रयुक्त छन्दों को ही लिया गया है, ठीक यही स्थिति 'त्रिभंगी' की है, जो वस्तुतः यहाँ स्वतन्त्र छन्द बनकर आता है। इतना ही नहीं, जैसा कि हम विस्तार से अगले पृष्ठों में संकेत करेंगे, इस काल में कई मात्रावृत्त कोटि के छन्द, जो वस्तुतः मूलरूप में तालच्छन्द थे, वर्णिक वृत्त प्रक-

रख में भी घुले मिले दिखाई पड़ते हैं, सुन्दरी, दुर्मिला, किरीट, तथा त्रिभंगी नाम से वर्णित वर्णिक वृत्तों की कुछ ऐसी ही कहानी है। प्रा० पैं० में वर्णित मात्रिक छन्दों के विकास को हम विस्तार से लेने जा रहे हैं, अतः यहाँ प्रा० पैं० के छन्दोविवरण पर विशेष प्रकाश डालना अनावश्यक जान पड़ता है।

## ( ८ ) रत्नशेखर का 'छन्दःकोश'

§ १५५. रत्नशेखर का 'छन्दःकोश' ७४ पद्यों का छोटा-सा ग्रंथ है, जिसमें केवल उन्हीं छन्दों का विवरण पाया जाता है, जो अपभ्रंश के कवियों के द्वारा अधिकांश रूप में प्रयुक्त होते थे। इस तरह रत्नशेखर का लक्ष्य भी केवल व्यावहारिक दृष्टि से ही प्रमुख छन्दों का लक्षण निबद्ध करना है। इन लक्षणों में से अनेक ऐसे हैं, जो रत्नशेखर के स्वयं के न होकर पुराने छन्दोग्रंथकारों के जान पड़ते हैं। रत्नशेखर ने तीन प्राचीन आचार्यों का संकेत किया है:—पिंगल तथा नागराज ( ४, ४५ )[1], गोसल या गुल्हु ( ६, १२, १४, १८, २६, २९ )[2], तथा अर्जुन या अल्हु ( १०, ११, १५, १६, २७, ३०, ३४, ३५, ४१ )[3]। पिंगल नाग तो छन्दःशास्त्र के आचार्य के रूप में प्रसिद्ध हैं ही, गोसल तथा अर्जुन संभवतः अपभ्रंश के पुराने छन्दःशास्त्री हैं, जिनके कोई ग्रन्थ नहीं मिलते। जिस प्रकार स्वयंभू, हेमचन्द्र तथा रत्नशेखर अपभ्रंश छन्दःशास्त्र की शास्त्रीय परम्परा के प्रतिनिधि हैं, उसी प्रकार गोसल तथा अर्जुन "भट्ट कवियों की अप० छन्दः परम्परा" ( bardic tradition of Ap. Metrics ) के आचार्य जान पड़ते हैं, जिनकी परंपरा प्रा० पैं० के संग्राहक तथा 'छन्दःकोश' के रचयिता रत्नशेखर ने अपनाई है, तथा छन्दों की यही व्यावहारिक परंपरा हिन्दी-गुजराती की मध्ययुगीन कविता में भी प्रचलित रही है। रत्नशेखर के

---

१. नायाणं इसेणं उत्तो ( ४ ), भासइ पिंगलु एओ ( ४५ )।—रत्नशेखर : छन्दःकोश।

२. सुगुल्ह पयंपइ मुत्तिअदाम ( ६ ), गुल्हकवि एरिस वुत्तउ ( १२ ), नरायनाम सोमकंत गोसलेण दिट्ठओ ( १४ ), आदि।

३. अज्जुणो जंपए कामिणीमोहणं ( १० ), छंदंपि मेणाउलं अल्हु जंपेइ ( ११ ), नरायनाम अज्जुणेण भासियो सु तत्थ पंचचामरो ( १५ ), आदि।

लक्षणों में अपभ्रंश काव्य को हेय समझने वाले संस्कृत तथा प्राकृत पंडितों पर व्यंग्य भी मिलता है, जो अपभ्रंश या देशी काव्य की बढ़ती लोकप्रियता का संकेत करता है।

छन्दःकोश की भाषा-शैली को देखते हुए पता चलता है कि पद्य १-४ तथा पद्य ५१-७४ परिनिष्ठित प्राकृत में निबद्ध हैं, जब कि पद्य ५-५० भिन्न शैली में निबद्ध हैं, इनकी भाषा परवर्ती अपभ्रंश शैली की परिचायिका है। डा० वेलणकर का अनुमान है कि इनमें से अधिकांश को रत्नशेखर ने अन्य ग्रंथकारों से उद्धृत किया है।[2] अल्हु तथा गुल्हु के नाम से संकेतित लक्षण पद्यों के अलावा और पद्य भी यहाँ ऐसे हैं, जो रत्नशेखर की कृति नहीं जान पड़ते। ये लक्षण पद्य थोड़े हेर फेर से या ज्यों के त्यों प्रा० पैं० में भी मिलते हैं। यथा छप्पय छंद के प्रकरण में रत्नशेखर का लक्षण पद्य ( १२ ) प्रा० पैं० के लक्षण पद्य ( १.१०७ ) से हूबहू मिलता है। प्रा० पैं० में रत्नशेखर वाले 'गुल्ह कवि परस वुत्तउ' पाठ को बदलकर 'सेसकवि वत्थु णिवुत्तउ' कर दिया गया है। मैंने अनुशीलन में इस बात का संकेत किया है कि प्रा० पैं० के पद्य संख्या १.१०७ तथा १.१०८ बाद के प्रक्षेप हैं, तथा इन प्रक्षेपांशों का समय मिथिला के राजा हरिसिंह-देव का राज्य-काल है। प्रक्षेप्ता संभवतः हरिब्रह्म हैं।[3] इस लक्षण-पद्य के उभयत्र मिलने से यह पुष्ट होता है कि प्रा० पैं० के वास्तविक संग्राहक का दिया गया छप्पय लक्षण १.१०५ है, तथा उदाहरण पद्य १.१०६, तथा इसके रूपान्तर के समय 'गुल्ह' वाला उक्त छप्पयलक्षण 'सेसकवि' की छाप देकर बाद में जोड़ दिया गया है। यह लक्षण पद्य रूपान्तर के समय गुल्ह के अनुपलब्ध छन्दोग्रंथ से

---

१. छन्दःकोश पद्य १२ तथा २९।

२. From all these facts, it is therefore permissible to conclude that most of these stanzas i. e. vv.5-50 were not composed by Ratnasekhara, but merely reproduced by him from earlier works.

—H. D. Velankar : Apabhramsa Metres I. Journal of Univ. of Bom. Nov. 1933, p 52

३. दे० अनुशीलन ५ ( ऊ ), पृ० १५.

लिया गया था, या रत्नशेखर के 'छन्दःकोश' से, इसके बारे में निश्चित रूप से कुछ नहीं कहा जा सकता। अनुमान होता है, संभवतः यह पद्य गुल्ह से ही लिया गया हो, 'छन्दःकोश' से नहीं। डा० वेलणकर प्रा० पैं० को रत्नशेखर के 'छन्दःकोश' से प्रभावित मानते हैं तथा उसे परवर्ती रचना घोषित करते हैं।[१] उन्होंने 'छन्दःकोश' का समय १४ वीं शती का अंत माना है, क्योंकि इसके रचयिता, वज्रसेन के शिष्य तथा हेमतिलकसूरि के पट्टाधिकारी, नागपुरीय तपागच्छ के जैन साधु रत्नशेखर का जन्म पट्टावली के अनुसार १३१५ ई० (१३७२ वि० ) है। प्रा० पैं० को परवर्ती रचना मानना हमें अभीष्ट नहीं। हम अन्तःसाक्ष्य तथा बहिःसाक्ष्य के आधार पर बता चुके हैं कि प्रा० पैं० को चौदहवीं सदी ईसवी के प्रथम चरण ( १३०१-१३२५ ) से बाद की कृति कथमपि नहीं माना जा सकता। रत्नशेखर को भले ही प्रा०पैं० के संग्रह का पता न हो, किंतु रत्नशेखर का 'छन्दःकोश' निश्चित रूप से परवर्ती रचना है तथा गुल्ह वाला छप्पय लक्षण प्रा० पैं० ( १.१०७ ) को 'छन्दःकोश' की देन नहीं जान पड़ता, बल्कि साक्षात् गुल्ह से या किसी अन्य स्रोत से लिया गया है। इस बात का संकेत स्वयं वेलणकर ने भी किया है कि मूल प्रा० पैं० में यह लक्षण-पद्य ( १.१०७ ) नहीं था।[२] इस लक्षणपद्य के अतिरिक्त छन्दःकोश ( १६ ) तथा प्रा० पैं० ( २.२०८ ) वाला डुमिला ( दुर्मिला ) का लक्षण भी हूबहू मिलता है। यह भी दोनों जगह कहीं से लिया गया है। इसी तरह छन्दःकोश ( २५ ) तथा प्रा० पैं० ( १.१७० ) वाला सोरठालक्षण; तथा छन्दःकोश ( ३१ ) तथा प्रा० पैं० ( १४६ ) वाला कुंडलियालक्षण भी मिलते हैं। छन्दःकोश में इन दोनों पद्यों में कोई छाप नहीं मिलती, प्र० पैं० में 'पिंगल नागराज' की छाप दी गई है।

---

१. Both appear to have been composed towards the close of the 14th century A.D., but the cchandahkosa is perhaps the earlier of the two.

Velankar : Apabhramsa Metres I.
( J. U. B. NOV. 1933, P, 34 )

२. ibid p. 53.

इसी तरह छन्दःकोश ( ४६ ) तथा प्रा० पैं० ( २.६६ ) और छन्दःकोश ( ५० ) तथा प्रा० पैं० ( १.१४४ ) के नाराच तथा पद्मावती छंदों के लक्षणपद्य भी क्रमशः हूबहू मिलते हैं। स्पष्ट है कि ये सभी लक्षणपद्य दोनों जगह किसी अन्य स्रोत की देन हैं।

डा० वेलणकर ने प्रा० पैं० को परवर्ती रचना मानने का खास प्रमाण यह माना है कि 'पिंगल' के नाम से 'रत्नशेखर' के ग्रंथ में उपलब्ध कुछ लक्षण पद्य प्रा०पैं० में भिन्न रूप से हैं; जैसे पद्य ४ का सोमकांत छंद; जिसे प्रा० पैं० में यह नाम न देकर विद्युन्माला नाम दिया गया है;पद्य ४५का हक्का छंद, जिसे प्रा०पैं० में यह नाम न देकर विद्युन्माला नाम दिया है; पद्य ४५ का हक्का छंद, जहाँ ३० मात्राएँ ( १०,८,१२ ) प्रत्येक चरण में पाई जाती है,[2] जिसे प्रा० पैं० में हक्का छंद न कह कर चउरइया ( चतुष्पदी ) ( प्रा० पैं० १.६७ ) कहा गया है। अतः ऐसा अनुमान किया गया है कि पिंगल का यह ग्रंथ रत्नशेखर को अज्ञात था। इस अंश को तो हम भी मानते हैं कि रत्नशेखर को संभवतः प्रा० पैं० का पता न था, तथा पिंगल के नाम से उद्धृत पद्यों का स्रोत प्रा० पैं० न होकर भिन्न है, किंतु इतने भर से प्रा० पैं० के नाम से संगृहीत लक्षणोदाहरणों का संग्रह परवर्ती तो सिद्ध नहीं हो पाता। वस्तुतः छन्दोलक्षणों को पिंगल के नाम से चला देने की परिपाटी तो बड़ी पुरानी है और यह 'छाप' ही नहीं, हमारे विवेच्य ग्रंथ 'प्राकृतपैंगलम्' का नामकरण तक इसी परिपाटी की देन है।

प्रा० पैं० में ४० मात्रा छंदों का वर्णन किया गया है, किंतु छन्दःकोश में सिर्फ ३० ही शुद्ध मात्रा छंद मिलते हैं। छन्दःकोश के नवीन मात्रा छंद निम्न हैं :—

( १ ) विजयक ( प्रत्येक चरण ८ मात्रा, चतुष्पदी )।

---

१. नायाणं ईसेणं उत्तो, सव्वेहिं दीहेहिं युत्तो।
मंमंगंगं पाठिज्जंतो, एसो छंदो सोमक्कंतो ॥ —छन्दःकोश ४.

२. ससिमत्तपरिठ्ठउ अंसगरिठ्ठउ मुत्तिउ अग्गलि जासु,
जणबंधहं सारी सव्वपियारी निम्मल लक्खण तासु।
जणु पंडिउ बुज्झइ तासु न सुज्झइ हक्क विमाणउ तेओ ( भेओ ),
सुवि जंपिवि नत्तहं चिंतवयंतहं भासइ पिंगलु एओ ॥
—छन्दःकोश ४५.

(२) एकावली ( प्रत्येक चरण १० मात्रा, ५+५, पाँचवी-छठी मात्रा के स्थान में दीर्घ अक्षर का निषेध, चतुष्पदी ),

(३) लघुचतुष्पदी ( प्रत्येक चरण १५ मात्रा, अंतिम पाँच मात्रा पंचमात्रिक गण की हों, चतुष्पदी ),

(४) चतुष्पदी ( ३० मात्रा, ७×४+२, चतुष्पदी; किंतु यह प्राकृतपैंगलम् के चौपइया ( १.९७ ) से भिन्न छंद है ),

(५) कामिनीमोहन ( २० मात्रा; ८ दीर्घ, शेष ह्रस्व अक्षर, चतुष्पदी ),

(६) मालती ( १६ मात्रा, केवल त्रिमात्रिक तथा पंचमात्रिक गण हों, चतुर्मात्रिक गण का निषेध, चतुष्पदी ),

(७) मडिला ( १६ मात्रा, अडिला का ही भेद जब प्रथम-द्वितीय तथा तृतीय-चतुर्थ चरणों में भिन्न भिन्न तुक हो ),

(८) आभाणक ( २१ मात्रा, पंचमात्रिक गण का निषेध, अंतिम मात्रा लघु अक्षर की हो, चतुष्पदी ),

(९) दंडक ( ३२ मात्रा, ८×४ आठ चतुर्मात्रिक, चतुष्पदी, चतुर्मात्रिक प्रायः 'पयोधर' ( ।ऽ। ) होते हैं ),

(१०) वेरालु ( ३/४ दोहा+१/४ ( गाथा का चतुर्थ चरण )[1],

(११) चूडामणि ( १/२ दोहा ( पूर्वार्ध )+१/२ गाथा ( उत्तरार्ध ) )[2],

(१२) उपचूलिका ( दोहा की प्रत्येक अर्धाली में १० मात्रा अधिक ),

(१३) उद्गाथक ( ? उद्दोहक ) ( विषम चरणों में दोहा में २ मात्रा अधिक ),

(१४) वेसर ( प्रथम-द्वितीय चरण १६ मात्रा, तृतीय-चतुर्थ चरण १५ मात्रा )[3],

---

१. दोहा छंद तिन्निपय, पढमइ सुद्ध पढेहु ।
पुणवि चउत्थइ गाहपउ, वेरालु वि तं वियाणेहु ॥ — छन्दःकोश ३३.

२. पुव्वद्धउ पढि दोहडउ, पच्चद्धउ गाहाय ।
चूडामणि जाणिज्जहु मज्झे सयलाण छंदाण ॥ —वही ४८.

३. बिवि पय सोलस मत्त कहिज्जइ ।
पंचदहं पुण बेवि रइज्जइ ॥
बासठि मत्तह जासु पमाणु ।
सो छंदउ फुडु वेसरु जाणु ॥ —वही २०.

रत्नशेखर ने निम्न संकीर्ण या मिश्रित छंदों का प्रा० पै० से अधिक संकेत किया है :—

( १ ) चन्द्रायणा ( दोहा+कामिनीमोहन ) ( ३९ ),

( २ ) राधाकुलक ( आभाणक+पल्लाल ) ( २६ ),

प्रा० पैं० के मात्रिक वृत्तों का ऐतिहासिक तथा तुलनात्मक अध्ययन प्रस्तुत करते समय हम शेष मात्रिक छंदों पर प्रकाश डालेंगे।

## प्राकृतपैंगलम् और हिंदी छन्दःशास्त्र

§ १५६. प्राकृतपैंगलम् की स्थिति एक ऐसे संधिस्थल पर है, जहाँ एक ओर अपभ्रंश साहित्य की परम्परा समाप्त होने के साथ ही हिंदी साहित्य की परंपरा का उदय स्पष्ट परिलक्षित होने लगता है। इस तरह प्राकृतपैंगलम् दोनों भाषाओं की साहित्यिक तथा छन्दःशास्त्रीय परम्परा का प्रतिनिधित्व करता है। यह वह कड़ी है, जो स्पष्टतः मध्ययुगीन हिंदी छन्दःपरम्परा को अपभ्रंश की छन्दःपरम्परा के साथ जोड़ कर भारतीय छन्दःशास्त्र की अखण्ड परम्परा के निर्वाह में महत्त्वपूर्ण योग देती है। जहाँ तक मध्ययुगीन हिंदी छन्दःपरम्परा को प्राकृतपैंगलम् की देन का प्रश्न है, हम देखेंगे कि हिंदी के कई पुराने छन्दोग्रन्थकार 'प्राकृतपैंगलम्' से साक्षात् रूप से या केदार भट्ट के 'वृत्तरत्नाकर' एवं दामोदर के 'वाणीभूषण' के माध्यम से—जो दोनों ग्रंथ खुद प्रा० पैं० से प्रभावित जान पड़ते हैं—अप्रत्यक्ष रूप से प्रभावित हुए हैं। प्राकृत-पैंगलम् का सबसे पहला प्रभाव इसके संग्रहकाल के लगभग ७५ वर्ष बाद रचित दामोदर के 'वाणीभूषण' में दिखाई पड़ता है, जो 'प्राकृत-पैंगलम्' की ही पद्धति पर मात्रिक छंदों और वर्णिक वृत्तों का विवरण प्रस्तुत करता है। प्राकृतपैंगलम् के 'झुल्लणा' जैसे एक आध मात्रिक छंदों को 'वाणीभूषण' में छोड़ दिया गया है, पर अधिकांश छन्दों के विवरण का क्रम 'प्राकृतपैंगलम्' के ही अनुसार है। हम बता चुके हैं कि दामोदर प्राकृतपैंगलम् के उपलब्ध प्राचीनतम टीकाकार रविकर के निकटतम संबंधी थे और मिथिला के राजा कीर्तिसिंह के आश्रित कवि थे।[1] पुरानी हिंदी की भाट्ट छन्दःपरंपरा का संस्कृत पंडितों को परिचय देने के लिये ही उक्त ग्रंथ लिखा गया था। इस बात का संकेत

---

१. दे०-प्रस्तुत अनुशीलन § ६ पृ० १६- १७.

स्वयं दामोदर ने किया है।[1] आगे तत्तत् मात्रिक छंद के लक्षणोदाहरण के संबंध में प्रस्तुत तुलनात्मक अध्ययन से स्पष्ट होगा कि दामोदर ने प्राकृतपैंगलम् के लक्षणों को देखकर ही छंदों के लक्षण निबद्ध किये हैं। साथ ही अनेक ऐसे छंद जो ऐतिहासिक दृष्टि से सर्व प्रथम इस रूप और नाम से प्राकृतपैंगलम् में ही मिलते हैं, उसके ठीक बाद किसी कृति में मिलते हैं, तो वह वाणीभूषण ही है। इन छंदों में मधुभार, दीपक, आभीर, हाकलि, सिंहावलोक, प्लवंगम, गंधानक ( गंधाण ), हीर, गगनांक, मात्रिक झुल्लणा, चौबोला, चौपैया, मरहट्ठा, दंडकल, दुर्मिला, त्रिभंगी, जलहरण, लीलावती, मदनगृह जैसे छन्द हैं। ये छन्द प्राकृतपैंगलम् के कुछ ही बाद की रचना, नागपुर ( नागौर ) राजस्थान के तपागच्छीय जैन साधु रत्नशेखर के 'छन्दःकोश' में नहीं मिलते; किन्तु वाणीभूषण में नाम-रूप में ज्यों के त्यों मौजूद हैं। इसके बाद तो प्राकृतपैंगलम् की छन्दःपरम्परा अपने वास्तविक रूप में मध्ययुगीन हिंदी, गुजराती, मराठी काव्य-परम्परा में भी मिलती है। प्राकृतपैंगलम् के समय तक पुराने हिंदी कवियों के यहाँ घनाक्षरी जैसा मुक्तक वर्णिक वृत्त नहीं आ पाया था, अन्यथा उसका उल्लेख यहाँ जरूर मिलता। 'वाणी-भूषण' के समय तक भी घनाक्षरी का प्रयोग कवियों के यहाँ नहीं होने लगा था, क्योंकि दामोदर भी इसका कोई संकेत नहीं करते और न दामोदर के समसामयिक, पुराने हिंदी कवि विद्यापति ही अपनी देशी रचना 'कीर्तिलता' में इस छन्द का प्रयोग करते हैं। किंतु इस समय तक कई मूल मात्रिक छन्दों का वर्णिक छन्दों के रूप में काया-कल्प हो चुका था और चर्चरी, गीता, सुंदरी, दुर्मिला, किरीट, त्रिभंगी जैसे छंद जो वस्तुतः संस्कृत वर्णिक वृत्त नहीं हैं, वर्णिक वृत्तों के प्रक-रण में स्थान पा चुके थे। इन छन्दों को प्राकृतपैंगलम् और वाणी-भूषण दोनों ही वर्णिक वृत्तों में ही स्थान देते हैं। हम यथावसर इन छन्दों के मूल उत्स, विकास और कायाकल्प का संकेत करेंगे।

मध्ययुगीन साहित्य में प्राकृतपैंगलम् के महत्व का सहज अनुमान इसी से लग सकता है कि बंगाल से गुजरात तक और दक्षिण में

---

१. अलसधियःप्राकृतमधि सुधियः केचिद्भवन्तीह।
कृतिरेषा मम तेषामातनुतादीषदपि तोषम्॥—वाणीभूषण १. ३.

महाराष्ट्र तक इस ग्रन्थ का प्रचार रहा है। इसके प्रचार ने ही स्वयंभू, हेमचन्द्र, राजशेखर सूरि आदि जैन छन्दःशास्त्रियों के महत्वपूर्ण ग्रन्थों को मध्ययुग में एक प्रकार से अपरिचित बना दिया और अर्जुन, गोसल ( गुल्ह ) जैसे अनेक अपभ्रंश छन्दःशास्त्रियों के ग्रन्थों का आज भी पता नहीं है। मध्ययुगीन हिंदी, बँगला, गुजराती और मराठी कवियों के लिये प्राकृतपैंगलम् छन्दोज्ञान का महत्वपूर्ण साधन था। इस ग्रंथ के हस्तलेख इन सभी भाषाभाषी प्रदेशों में मिले हैं। १७वीं शताब्दी में यह ग्रन्थ मध्यदेश में ही नहीं, बंगाल में भी, काफी लोकप्रिय था और इस शताब्दी में इस पर बंगाली पंडितों द्वारा संस्कृत टीकायें लिखी जाने लगी थी। मध्ययुगीन हिंदी कवियों के लिये तो यह आकर ग्रन्थ था। जैन कवि राजमल्ल और केशवदास ( दोनों मुगल सम्राट् अकबर के समसामयिक हैं ) को प्राकृतपैंगलम् का पता ही नहीं था, वे इससे काफी प्रभावित जान पड़ते हैं। राजमल्ल के अनेक लक्षणों में प्राकृतपैंगलम् के ही लक्षणों की छाया है। केशवदास के लक्षण भी प्राकृतपैंगलम् के ही ढंग पर है, और भूमिका-भाग के कुछ पद्य तो जैसे प्राकृतपैंगलम् से ही अनूदित है। उदाहरणार्थ, निम्न पद्यों को लीजिये।

जेँम ण सहइ कणअतुला, तिल तुलिअं अद्धअद्धेण।
तेँम ण सहइ सवणतुला, अवछंदं छंदभंगेण॥ ( प्रा० पैं० १.१० )

कनकतुला ज्यों सहत नहिं तोलत अधतिल अंग।
श्रवनतुला तें जानियो 'केशव' छंदोभंग॥ ( छन्दमाला २.७ )

× × ×

अबुह बुहाणं मज्झे, कव्वं जो पढइ लक्खणविहूणं।
भूअग्गलग्गखग्गहिं, सीसं खुडिअं ण जाणेइ॥ ( प्रा० पैं० १.११ )

अबुध बुधनि में पढतहीं, निकुकत लक्षणहीन।
भृकुटी अग्र खरग सिर, कटतु तथापि अदीन॥ ( छंदमाला २.८ )

भिखारीदास के 'छंदार्णव' में तो स्पष्टतः प्राकृत पैंगलम् का उल्लेख है और इसका 'अरे रे बाहहि' आदि पद्य (१. ६) उद्‌धृत भी है।[1]

§ १५७. मध्ययुगीन हिंदी साहित्य में अनेक छन्दोग्रंथों का पता चलता है, जिनमें कई उपलब्ध भी है। इनमें प्राचीनतम रचना जैन कवि राजमल्ल का 'पिंगल' (या छंदःशास्त्र), केशवदास की 'छन्द-माला' और चिंतामणि त्रिपाठी का 'छन्दविचार' है। जैन पंडित राजमल्ल नागौर के श्रीमाल जैन राजा 'भारमल्ल' के आश्रित थे और इन्हीं के लिये उन्होंने 'पिंगल' की रचना की थी। इसके उदाहरणपद्यों में 'भारमल्ल' और मुगल सम्राट् अकबर दोनों का उल्लेख मिलता है।[2] यह ग्रंथ अप्रकाशित है, और इसका कुछ अंश श्री कामताप्रसाद जैन ने 'हिंदी जैन साहित्य' के परिशिष्ट (१) में प्रकाशित किया है।[3] केशव की 'छन्दमाला' को सर्वप्रथम आचार्य विश्वनाथ प्रसाद मिश्र ने हिंदुस्तानी एकेडमी से संपादित 'केशवग्रंथावली' (खंड २) में प्रकाशित किया है।[4] चिंतामणि का 'छन्दविचार' अप्रकाशित है। इसके बाद मतिराम के 'छन्दसार' ग्रंथ का भी नाम इतिहास-ग्रन्थों में मिलता है, पर वह भी अनुपलब्ध है। सुखदेव मिश्र के छन्दसंबंधी दो ग्रन्थों का पता आचार्य शुक्ल ने दिया है, 'वृत्तविचार' (संवत् १७२८); और 'छन्दविचार'। हमें ये दोनों ग्रंथ एक ही जान पड़ते हैं। शुक्ल जी इनका कोई विवरण नहीं देते। सुखदेव मिश्र के बारे में वे लिखते हैं:— 'छन्दःशास्त्र पर इनका सा विशद निरूपण और किसी कवि ने नहीं

---

१. प्राकृते, यथा

अरे रे बाहहि कान्ह नाव (छोटि) डगमग कुगति न देहि।
तैं इथ नै संतारि दे जो चाहहि सो लेहि॥
—भिखारीदास ग्रन्थावली (प्रथमखंड) (छंदार्णव) पृ०, १६७

२. नागौरदेसन्हि संघाधिनाथो सिरीमाल,
राक्याणिवंसि सिरी भारामल्लो महीपाल॥ (पिंगल पद्य १६९)
वर वंसह बब्बर साहि अकब्बर सब्बर किय सम्माणं।
हिंदू तुरिका णात उरिगाणा राया माणहि आणं॥ (वही पद्य ११७).

३. हिन्दी जैन साहित्य का संक्षिप्त इतिहास परिशिष्ट (१) पृ० २३१-२३९.

४. दे० केशवग्रंथावली (खंड २) पृ० ४३१-४५६.

किया'[1]। सुखदेव मिश्र का पिंगल संबंधी एक ग्रन्थ दुर्गादत्त गौड़ ने काशी के लाइट छापेखाने से प्रकाशित कराया था, जो ४८ पृष्ठों में प्रकाशित हुआ है। वैसे सुखदेव का विवेचन अच्छा है, पर शुक्लजी का यह निर्णय कि छन्दःशास्त्र पर ऐसा विशद निरूपण किसी हिंदी कवि में नहीं मिलता, ठीक नहीं जान पड़ता। भिखारी दास का 'छन्दार्णव' हिंदी का सबसे अधिक प्रामाणिक, विस्तृत और वैज्ञानिक ग्रन्थ है। इसके बाद गदाधर की 'छन्दोमंजरी' का विवेचन भी काफी विशद कहा जा सकता है। हिंदी साहित्य के इतिहास में मनीराम मिश्र की 'छंदछप्पनी', रसिकगोबिंद का 'पिंगल' और गुमान मिश्र की 'छंदाटवी' का उल्लेख है, किन्तु ये ग्रंथ हमें उपलब्ध नहीं हो सके हैं।

इस विषय के मध्ययुगीन हिंदी ग्रंथों में श्रीधर कवि का 'छंदविनोद', नारायणदास वैष्णव का 'छंदसार' और भिखारीदास का 'छंदार्णव' काफी प्रसिद्ध हैं। ये तीनों ग्रंथ सर्व प्रथम संवत् १९२६ में बनारस लाइट छापेखाने से प्रकाशित हुए थे। 'छंदार्णव' का नवीन संस्करण आचार्य विश्वनाथ प्रसाद मिश्र ने 'भिखारीदास ग्रंथावली' के प्रथम खंड में प्रकाशित किया है। श्रीधर कवि का 'छंदविनोद' तीन परिच्छेदों में विभक्त है। प्रथम में गुरुलघ्वादि कथन है, द्वितीय में ४३ मात्रा छन्दों का विवरण और तृतीय में ११० वर्ण वृत्तों का विवरण पाया जाता है। नारायणदास का'छन्दसार' बहुत छोटा ग्रंथ है, जिसमें चुने हुए केवल ५१ छन्दों का निरूपण है, जिसमें मात्रिक और वर्णिक दोनों कोटि के छन्द हैं। भिखारीदास का ग्रंथ विशाल योजना को लेकर लिखा गया है। उनकी विवेचन प्रणाली शास्त्रीय अधिक है, वे प्रचलित अप्रचलित सभी तरह के छन्दों का निरूपण करते हैं। 'छन्दार्णव' १५ तरंगों में विभाजित ग्रंथ है, जिसके आरंभिक चार तरंगों में गुरुलघु-कथन, मात्रिक एवं वर्णिक गणों का विवेचन और छन्दों के नष्ट, उद्दिष्ट, मेरु, मर्कटी, पताका आदि के द्वारा विविध प्रस्तारों का निरूपण है। पंचम तरंग में एक से लेकर ३२ मात्रा तक के विविध छन्दों का निरूपण है, छठे में मात्रा मुक्तक छन्द को। शेष तरंगों में क्रमशः जाति छन्द, प्राकृत छन्द, मात्रादंडक, वर्ण प्रस्तार, वर्ण सवैया, संस्कृत वर्णिक पद्य,

---

१. हिंदी साहित्य का इतिहास पृ० २६०.

अर्धसम वर्णिक वृत्त, मुक्तक वर्णिक छन्द, और वर्णिक दंडक, निरूपित किये गये हैं। भिखारीदास ने पंचम तरंग में मात्रिक छन्दों का निरूपण करते समय प्रायः संस्कृत के समवर्णिक छन्दों को मात्रिक प्रस्तार के छन्दों में स्थान दिया है।[1] यह पद्धति वैज्ञानिक दृष्टि से ठीक होने पर भी ऐतिहासिक विकास क्रम की दृष्टि से ठीक नहीं है, क्योंकि इससे यह भ्रांति उत्पन्न होती है कि कमल, रतिपद, शेष, अमृतगति, मानवक्रीडा (संस्कृत का माणवकक्रीडित), लक्ष्मी, हरिणी, विद्युन्माला, जलोद्धतगति, जलधरमाला, वंशपत्र, ब्रह्मा जैसे छन्द मात्रिक हैं। वस्तुतः संस्कृत परंपरा के वर्णिक छन्दों को हिन्दी के मात्रिक छन्दों के साथ खतिया देना ठीक नहीं जान पड़ता।

पिछले दिनों के दो महत्त्वपूर्ण ग्रंथ पद्माकर के पौत्र गदाधर की 'छन्दोमंजरी'[2] और भारतेंदु हरिश्चन्द्र के पिता गिरिधरदास का का 'छंदोवर्णन' है। द्वितीय ग्रंथ हमें उपलब्ध नहीं हो सका है। गदाधर की 'छन्दोमंजरी' में भी भिखारीदास के 'छन्दार्णव' की तरह विविध छन्दों का विशद निरूपण है। आधुनिक युग में इस विषय का प्रसिद्ध ग्रंथ श्री जगन्नाथप्रसाद 'भानु' का 'छन्दप्रभाकर' है।

मध्ययुगीन हिंदी साहित्य में छंद-निरूपण विषयक ग्रंथों की एक दूसरी परंपरा भी उपलब्ध है, जिसे हम डिंगल ग्रंथों की परंपरा कहेंगे। इस परंपरा के ग्रन्थों में 'रूपदीपपिंगल', मंछाराम का 'रघुनाथरूपक (गीतां रो)' और कवि सूर्यमल्ल के दत्तक पुत्र मुरारिदान का 'डिंगलकोश' प्रसिद्ध हैं। 'डिंगलकोश' वस्तुतः छन्दोविषयक ग्रन्थ न होकर कोश ग्रन्थ है, किंतु इसमें छन्दों का भी विवेचन मिलता है। इस प्रसंग को समाप्त करने के पूर्व डिंगल की विशिष्ट छन्दःपरम्परा पर कुछ संकेत कर देना अनावश्यक न होगा।

मध्ययुगीन राजस्थानी चारण कवियों के डिंगल गीतों में जिस छन्दःपरम्परा का उदय हुआ है, वह मूलतः मात्रिक वृत्तों की ही परम्परा है। अपभ्रंश छन्दःपरम्परा के जो मात्रिक तालच्छन्द हिंदी में आये हैं, उन्हीं का एक भिन्न प्रकार का विकास चारण कवि के

---

१. दे० छंदार्णव (भिखारीदास ग्रंथावली, प्रथम खंड) पृ० १८२-२१४.

२. भारत जीवन प्रेस, काशी से सन् १९०२ में प्रकाशित।

डिंगल गीतों में मिलता है। डिंगल गीतों में कम से-कम तीन पद्य होते हैं। इन पद्यों को कड़ी को वहाँ 'द्वाळा' कहा जाता है। इन पद्यों के पहले द्वाळे में मूल छन्द की अपेक्षा दो या तीन मात्रा अधिक आती है। इस प्रकार षोडशमात्रिक प्रस्तार के छन्द के आधार पर बने गीत के पद्य के प्रथम द्वाळे में १८ या १९ मात्रा होती हैं, शेष में १६। उदाहरण के लिये 'दुमेळ' गीत की रचना षोडशमात्रिक प्रस्तार (अरिल्ल, पादाकुलक आदि के ढंग) के अनुसार है; किंतु प्रथम द्वाळे में १८ मात्रा मिलती है :—

'दशरथ नृप भवण हुआ रघुनंदण,
कवसल्या उर दुष्ट निकंदण।
रूप चतुरभुज प्रकटत दीधो,
वरसण निज माता नैं दीधो॥ (रघुनाथरूपक पृ०६०)

इसी तरह षोडशमात्रिक प्रस्तार के आधार पर 'पाळवणी', 'झडलुपत', 'ईळोल' जैसे और गीत भी बताये गये हैं। 'पालवणी' और 'दुमेळ' में यह भेद है कि 'दुमेळ' में तुक विषम-सम पदों में मिलती है, पाळवणी में चारों पदों में एक ही तुक होती है।[1] 'झडलुपत' में तुक केवळ पहले-दूसरे-चौथे चरण में ही मिलती है, तीसरा चरण अतुकांत होता है।[2] 'ईळोल' चारों चरणों में 'पालवणी' की तरह तुकांत होता है, किंतु फर्क यह है कि यहाँ चार चतुर्मात्रिक गणों में अंतिम नियमतः 'सगण' (।।ऽ) होता है[3], शेष तीन छंदों में ये चतुर्मात्रिक

---

१. दुय दुय पदां दुमेल, मंछ कहै मोहरा मिलै।
म्होरां चारां मेळ, दाखै पालवणी दुझल॥—रघुनाथरूपक (७.८)

२. यथा, खल खूनी है तो घण खायक,
दुनिया दुज देवा दुखदायक।
करुणा उर आणी इण कारण,
निरखे कुल ब्राह्मण रघुनायक।—वही ८. ६. २.

३. यथा, दीसै भुज बीस सीसदसै, कह वरनैं ज्यां लग राम कसै।
दटसी भुज बीसे सीसदसै, कोपे जद केवल राम कसै॥
—वही ७.११.४.

गण किसी भी तरह के हो सकते हैं। इन षोडशमात्रिक प्रस्तार के आधार पर रचित गीतों के अलावा डिंगळ में अर्धसम मात्रिक गीत भी मिलते हैं। इनमें 'छोटो सौंणोर' और इसके और कई भेद प्रसिद्ध हैं। 'छोटा सौंणोर' के विषम पदों में १६ मात्राएँ और सम चरणों के अंत में गुरु हो तो १४ मात्राएँ और लघु हो तो १५ मात्राएँ होती हैं। प्रथम द्वाळे के प्रथम पद में १९ मात्रा होंगी। जैसे,

एकण दिन अमर सकळ मिळ आया, करी अरज सांभळ करतार।
राज बिना मारै कुण रावण, भूरो कवण उतारै भार॥ (रघु० ४.४.१)

स्पष्ट है कि यह गीत वक्ष्यमाण अर्धसम मात्रिक छन्द 'चौबोला, (१६, १४:१६,१४) के वजन पर बनाया गया है। प्रथम द्वाळे के अतिरिक्त शेष पद्यों के प्रथम चरण में सर्वत्र १६ मात्रा ही होंगी, केवळ एक पहले द्वाळे में ही प्रथम चरण १९ मात्रा का है इन अधिक मात्राओं का कारण श्री रामनारायण पाठक गीत की ललकार मानते हैं। "डिंगळनी एक खासियत अहीं ज, नोंधवी जोईए. तेए केटेमां घणा छंदोमां आद्य द्वालामां एटले कडीमां बे के त्रण मात्राओ वधारानी आवे छे. ए आद्य कडीमां ज आवे छे. पछीनी कडीओमां आवती नथी. गीतनो ललकार शरू करवा ए वधारानो मात्रा गद्यमां बोलाती हशे एम हुं मानुं छुं"[1]

अनेक मात्रिक छंदों का इसी क्रम से परिवर्तन विभिन्न नामों से डिंगळ गीतों में प्रचलित है। उदाहरण के लिए 'गंधर निसाणी' नामक गीत ले सकते हैं। यह स्पष्टतः दुर्मिला और पद्मावती की तरह ३२ मात्रिक सम चतुष्पदी है, जिसमें उन्हीं की तरह १०, ८, १४ पर यति पाई जाती है।[2] फर्क यह है कि 'गंधर निसाणी' में अंतमें 'मगण' (SSS) की व्यवस्था आवश्यक है। यतिखंडों के स्थान पर आभ्यंतर तुक की व्यवस्था भी इस गीत में 'पद्मावती' और 'दुर्मिल' की ही तरह मिलती है।

---

१. बृहत् पिंगल पृ० ४७८।
२. रघुनाथरूपक पृ० २७१।

जिन पुर सुपराजे, नवरंग गाजे, केवल मेघ घुरायंदा ।
सब रहे ठिकाणे, हुक्म प्रमाणें, मारुत चले चलाइंदा ॥
कालाद् धराणें, भय नहिं आणें, भय दुख दीना जायंदा ।
राघव राजिंदा, अवधपति नंदा, ऐसा राज दिया यंदा ॥[1]

डिंगळ गीतों का विशद् विवेचन करना यहाँ अप्रासंगिक होगा। हमारा संकेत सिर्फ इतना है कि अपभ्रंश के वे कई छन्द जो मध्ययुगीन काव्यपरंपरा में पाये जाते हैं, किसी दूसरे नाम या रूप में डिंगळ गीतों में भी सुरक्षित हैं।

१. वही पृ० २७१।

# प्राकृतपैंगलम् के छन्दों का अनुशीलन

## प्राकृतपैंगलम् और वर्णिक वृत्तपरंपरा

§ १५८. वर्णवृत्त प्रकरण में प्रा० पैं० के संग्राहक ने १०४ छन्दों का वर्णन किया है।[1] शार्दूलविक्रीडित के दो नाम 'सद्दूलसट्टअ' तथा 'सद्दूलविक्कीडिअ' का भिन्न भिन्न लक्षणोदाहरण देने के कारण कुछ लोगों ने यह संख्या १०५ मानी है।[2] प्राकृतपैंगलम् के वर्णवृत्त प्रकरण का आधार मूलतः संस्कृत छन्दःशास्त्र के ग्रन्थ ही हैं। स्वयम्भू, हेमचन्द्र, राजशेखर, कविदर्पण तथा छन्दःकोश में भी इन छन्दों का आधार संस्कृत के ग्रन्थ ही हैं, जिनमें 'पिंगलछन्दःसूत्र' प्राचीनतम महत्त्वपूर्ण ग्रंथ है। स्वयम्भू, हेमचन्द्र तथा राजशेखर ने वर्णिक वृत्तों के संभाव्य भेदों में से अधिकांश का वर्णन किया है। कविदर्पणकार ने तृतीय तथा चतुर्थ उद्देशों में वर्णवृत्तों का विवेचन किया है तथा पंचम उल्लास में वैतालीय-कोटि के उभयच्छन्दों का विवरण है। कविदर्पणकार ने संस्कृत छन्दःशास्त्र के आधार पर ही वर्णवृत्तों को सर्वप्रथम एकाक्षर वृत्तों से लेकर २६ अक्षर के वृत्तों तक २६ कोटियों में विभक्त किया है, तथा प्रत्येक चरण में २६ से अधिक अक्षरवाले छन्दों को 'दण्डक' नाम दिया है।[3] प्रा० पैं० में न तो इनका सामान्य संकेत ही मिलता है, न इन २६ कोटियों का नामकरण ही, तथापि यहाँ भी जिन जिन छन्दों का विवरण दिया गया है, वे एकाक्षरप्रस्तार से चौबीस अक्षरप्रस्तार तक के वर्णिक छन्द हैं। पंचविंशत्यक्षर तथा षड्विंशत्यक्षर प्रस्तार के

---

१. 'चतुरधिकशतं वृत्तं जल्पति पिंगलराजः'—'कृष्णीयविवरण' ( टीका ) Bib. Ind. ed. पृ० ५९३.

२. कइ पिङ्गल भणिअ पंचग्गल सउ सव्वा जाणहु ।
—प्रा० पैं० ( निर्णयसागर सं० ) पृ० २२७.

३. तेसु समे एगक्खरमुहछव्वीसक्खरंतचउपाई ।
छव्वीस हुंति जाई, तो सेसं दंडया तत्तो ॥ —कविदर्पण ३-३.

कोई छन्द प्राकृतपैंगलम् में नहीं है, किंतु दण्डक के दो भेद शालूर तथा वर्णिक त्रिभंगी का संकेत किया गया है। इन वर्णिक छन्दों में भी चतुर्विंशत्यक्षरप्रस्तार के सुन्दरी, दुर्मिला तथा किरीट छन्द एवं वर्णिक त्रिभंगी का विकास मूलतः मात्रिक छन्दों से ही हुआ है, तथा इनका संबंध संस्कृत के किन्हीं भी वर्णिक छन्दों या दण्डकों से नहीं जोड़ा जा सकता। इन छन्दों में से प्रथम तीन का विशेष विवेचन हम ३२ मात्रा के मात्रिक छन्दों के संबंध में करेंगे तथा वर्णिक त्रिभंगी का विस्तृत विवरण मात्रिक त्रिभंगी से तुलना करते हुए मात्रिक वृत्तों के प्रकरण में ही किया जायगा।

वर्णिक वृत्तों की दण्डकभिन्न २६ जातियों या कोटियों में प्रत्येक में गणना के अनुसार उत्तरोत्तर द्विगुणित भेद पाये जाते हैं। एकवर्णवृत्त में केवल २ भेद होते हैं; द्विवर्ण में ४ भेद, त्रिवर्ण में ८ भेद, चतुर्वर्ण में १६, पंचवर्ण वृत्त में ३२, षड्वर्ण में ६४, सप्तवर्ण में १२८, अष्टवर्ण में २५६, नववर्ण में ५१२, दशम वर्ण में १०२४। इस क्रम से षड्विंशत्यक्षर प्रस्तार ( उत्कृति कोटि ) में ६७१०८८६४ भेद होते हैं, तथा कुल वर्णिक वृत्तों के भेद १३४२१७७२६ होते है। इन भेदों में दण्डक भेदों की गणना नहीं है। वस्तुतः ये सब भेद केवल अंकगणित के अनुसार शास्त्रीय दृष्टि से मान लिये गये हैं, किंतु व्यवहार में कतिपय शत-संख्यक वर्णिक छंद ही प्रयुक्त होते रहे हैं। संस्कृत कवियों में कालिदास की अपेक्षा भारवि, माघ तथा श्रीहर्ष ने अधिक छंदों का प्रयोग किया है। यद्यपि कालिदास ने १९ छंदों का प्रयोग किया है, किन्तु उनके खास छंद कुछ ही हैं:—इन्द्रवज्रा-उपेन्द्रवज्रा वर्ग; श्लोक, वंशस्थ, मंदाक्रान्ता, रथोद्धता, द्रुतविलंबित तथा वैतालीय। इस दृष्टि से भारवि के खास छन्द १२ हैं, माघ के १६। भारवि ने औपच्छन्दसिक ( वैतालीय कोटि का छन्द ), अपरवक्त्र, जलोद्धतगति, चन्द्रिका, मत्तमयूर जैसे अप्रसिद्ध छन्दों का भी प्रयोग किया है, तो माघ में भी पञ्चकावली, पथ्या, मत्तमयूर, भ्रमरविलसित, वंशपत्रपतित, औपच्छन्दसिक, कुटजा, अतिशायिनी, महामालिनी, जैसे अनेक अप्रसिद्ध छन्द मिल जाते हैं। इतना होने पर भी संस्कृत कवियों द्वारा व्यवहारतः प्रयुक्त वर्णिक छन्दों की संख्या सौ से कम ही होगी।

हिंदी के कवियों में वर्णिक छन्दों का अधिकाधिक प्रयोग पृथ्वीराजरासो तथा केशव की 'रामचन्द्रिका' में मिलता है। पृथ्वीराजरासो

में ३० वर्णिक वृत्तों का उपयोग मिलता है; जिनमें से कई छन्द छन्दोग्रन्थों में नहीं मिलते।[1] केशव ने छन्दमाला में ७८ वर्णिक छन्दों का उल्लेख किया है, जिनमें दण्डक सम्मिलित हैं। रामचन्द्रिका में भी कई अप्रसिद्ध वर्णिक छन्द प्रयुक्त हुए हैं, तथा कुछ छन्द केशव ने स्वयं भी गढ़ लिये हैं; यथा—

सुगीत छंद ( १.४ ). १८ वर्ण जगण, भगण, रगण, सगण, २ जगण। कुछ छन्द ऐसे भी हैं, जिन्हें 'केशव' के संपादक रीतिशास्त्र के नदीष्ण लाला भगवानदीन ने 'केशव की ईजाद' मान लिया है, पर दरअसल ऐसा है नहीं। प्रथम प्रकाश के ४४वें छन्द—सिंहविलोकित-को लाला जी ने वर्णिक वृत्त मानकर इसे केशव का बनाया बताया है।[2] वस्तुतः यह १६ मात्रा का चतुष्पात् छंद है, तथा केशव के उक्त छंद में ही प्रथम द्वितीय चरण में १४ वर्ण हैं, तो तृतीय-चतुर्थ में १३ ही, किंतु चारों चरणों में १६ मात्रा बराबर हैं। इस छन्द का जिक्र प्रा० पैं० ( १-१८४, १८५ ) तथा भिखारीदास के 'छन्दार्णव' ( ७. ३५-३६ ) में भी मात्रावृत्तों के प्रकरण में ही मिलता है। इस छन्द का विशेष विवरण 'सिंहावलोकित' के प्रकरण में द्रष्टव्य है। भिखारीदास के 'छन्दार्णव' में वर्णिक वृत्तों का विस्तार से विवेचन दसवें तरंग से लेकर पन्द्रहवें तरंग तक मिलता है। इस दृष्टि से भिखारीदास का प्रयास शास्त्रीय दृष्टि से अधिक संपन्न है। हिन्दी के अन्य छन्दोग्रन्थों ने प्रायः व्यावहारिक दृष्टि से ही वर्णिक छन्दों का विवेचन किया है।

§ १५६. एक से लेकर २६ वर्णों तक के वृत्तों की वत्तत् कोटि को क्रमशः उक्था ( १ ), अत्युक्था ( २ ), मध्या ( ३ ), प्रतिष्ठा ( ४ ), सुप्रतिष्ठा ( ५ ), गायत्री ( ६ ), उष्णिक् ( ७ ), अनुष्टुप् ( ८ ), बृहती ( ९ ), पङ्क्ति ( १० ), त्रिष्टुप् ( ११ ), जगती ( १२ ), अतिजगती ( १३ ), शक्वरी ( १४ ), अतिशक्वरी ( १५ ), अष्टि ( १६ ), अत्यष्टि ( १७ ), धृति ( १८ ), अतिधृति ( १९ ), कृति ( २० ), प्रकृति ( २१ ), आकृति ( २२ ), विकृति ( २३ ), संस्कृति ( २४ ), अभिकृति ( २५ ),

---

१. डा० विपिन बिहारी त्रिवेदी : चन्दवरदायी और उनका काव्य पृ० २१७. ( हिंदुस्तानी एकेडेमी १९५२ ).

२. दे० केशवकौमुदी १.४४.

उत्कृति ( २६ ), संज्ञा दी जाती है।[1] भिखारीदास के 'छन्दार्णव' में भी इस तालिका को दिया गया है, किंतु यहाँ २२ वर्ण तथा २५ वर्ण के छन्दों के लिए एक ही नाम 'अतिकृति' का प्रयोग पाया जाता है, जो ठीक नहीं जान पड़ता।[2] वस्तुतः प्रथम 'आकृति' है, द्वितीय 'अभिकृति', 'अतिकृति' जैसा कोई नाम पुराने आचार्यों ने नहीं माना है। इन वृत्तों के मोटे पैमाने में विविध स्थानों पर लघु गुरु की बंदिश में परिवर्तन करने से ही अनेक छन्दोभेद की कल्पना की जाती है, जिनमें लघु गुरु के स्थान-भेद के कारण छन्द की गति, लय और गूँज में फर्क आ जाता है। इसी भेद को संकेतित करने के लिये गणों की व्यवस्था की गई है। प्राकृतपैंगलम् के प्रथम परिच्छेद के आरंभ में ही मात्रागणों और वर्णिक गणों का उल्लेख किया गया है। मात्रा गणों का यद्यपि मात्रिक छन्दों से अधिक संबंध है, किंतु प्राकृतपैंगलम् में संस्कृत छन्दःपरम्परा के वर्णिक छंदों के लक्षण में भी मात्रिक गणों का ही संकेत मिलता है। मात्रिक गण सर्वप्रथम द्विमात्रिक, त्रिमात्रिक, चतुर्मात्रिक, पंचमात्रिक एवं षण्मात्रिक भेदों में विभक्त हैं।[3]

इनके क्रमशः दो, तीन, पाँच, आठ और तेरह भेद होते हैं, जो छन्दःशास्त्र में विविध पारिभाषिक नामों से अभिहित किये जाते हैं। प्राकृतपैंगलम् में इन गणप्रस्तारों के नाम प्रथम परिच्छेद के पन्द्रहवें छंद से बत्तीसवें छन्द तक दिये गये हैं और इन्हीं पारिभाषिक संज्ञाओं का प्रयोग मात्रिक एवं वर्णिक दोनों तरह के छंदों के लक्षणों में मिलता है। वर्णिक गण आठ हैं, जिनकी रचना त्र्यक्षर-समूह के विविध प्रकारों के अनुसार की जाती है। जैसे, त्रिगुरु मगण (SSS), त्रिलघु नगण ( ||| ), आदिलघु यगण ( ISS ), आदिगुरु भगण ( S|| ), मध्यगुरु जगण ( |S| ), मध्यलघु रगण ( SIS ), अंतगुरु

---

१. उत्त अइउत्त मज्झा पइट्ठ सुपइट्ठ तहय गाइत्ती।
उण्ही अणुट्ठुभ विहई पंती तिट्ठुउ जगइ अइजगई॥
सक्करि अइसक्करिया अट्ठी अइअट्ठि धिइअ अइधिइउ॥
किइ पाविसमभिउप्परकिई य जाईण नामाइं॥ ( कविदर्पण २.४-५ ).

२. छन्दार्णव ( भिखारीदासग्रंथावली, प्रथम खंड ) पृ० २३६. ( ना० प्र० सभा, काशी से प्रकाशित २०१३ वि० ).

३. प्राकृतपैंगलम् १.१२.

सगण ( IIS ), अंतलघु तगण ( SSI ) । इन्हीं गणों की विविध प्रक्रिया के आधार किसी नियतसंख्यक छन्द के अनेक प्रस्तार होते हैं ।

§ १६०. प्राकृतपैंगलम् में केवल उन्हीं प्रसिद्ध वर्णिक छंदों का उल्लेख मिलता है, जो भट्ट कवियों द्वारा प्रयुक्त होते रहते हैं। वंशस्थ, रुचिरा, प्रहर्षिणी, मंदाक्रांता, हरिणी, शिखरिणी जैसे अनेक प्रसिद्ध संस्कृत छंद यहाँ नहीं मिलते । साथ ही पुष्पिताग्रा, वियोगिनी, उद्‌गता जैसे विषम वर्णिक छंदों का भी यहाँ कोई संकेत नहीं है। वर्णिक छंदों के विषय में यहाँ कोई मौलिक उद्भावना या ऐतिहासिक अथवा साहित्यिक महत्त्व का तथ्य नहीं मिलता। संस्कृत छन्दों के लक्षणों को ज्यों का त्यों ले लिया गया है। जैसा कि हम संकेत कर चुके हैं यहाँ अतुकांत संस्कृत वृत्तों का भी तुकांत रूप मिलता है, जिसमें प्रथम-द्वितीय और तृतीय-चतुर्थ दोनों स्थानों पर भिन्न भिन्न तुक मिलती है। राजशेखर के कर्पूरमंजरी सट्टक से उद्धृत प्राकृत पद्य ही ऐसे हैं, जिनमें तुक नहीं मिलती। अन्यत्र सर्वत्र लक्षण-पद्य तथा उदाहरण-पद्य दोनों में तुक नियमतः पाई जाती है। यह प्रथा मध्ययुगीन हिंदी कविता में भी देखी जा सकती है और इसका एक रूप मैथिली-शरण गुप्त के तुकांत वर्णिक वृत्तों में भी मिलेगा। प्राकृतपैंगलम् के द्वितीय परिच्छेद में उल्लिखित वर्णिक छन्दों का विवरण निम्न है:—

उक्ता वर्ग—( १ ) श्री छन्द ( एक गुरु S ).

अत्युक्ता वर्ग—( २ ) काम छन्द ( गागा SS ), ( ३ ) मधु छंद ( ल ल II ) ( ४ ) मही छंद ( ल गा IS ), ( ५ ) सारु छन्द ( गाल SI ).

मध्या वर्ग—( ६ ) ताली छन्द ( गा गा गा SSS ), ( ७ ) प्रिया ( गा ल गा SIS ), ( ८ ) शशी ( ल गा गा ISS ), ( ९ ) रमण ( ल ल गा IIS ), ( १० ) पंचाल ( गा गा ल SSI ), ( ११ ) मृगेंद्र ( ल गा ल ISI ). ( १२ ) मंदर ( गा ल ल SII ), ( १३ ) कमल ( ल ल ल III ).

प्रतिष्ठा वर्गः—(१४) तीर्णा ( म ल ), ( १५ ) धारी ( र ल ), (१६) नगाणिका ( ज ग ),

सुप्रतिष्ठा वर्गः—(१७) संमोहा ( म गा गा ), ( १८ ) हारी (त गा गा), (१९) हंस ( भ गा गा ), ( २० ) यमक ( न ल ल ),

गायत्री वर्गः—( २१ ) शेष ( म म ), ( २२ ), तिल्ल या तिलका ( स स ), ( २३ ) विज्जोहा ( र र ), ( २४ ) चतुरंसा ( न य ), (२५) कामावतार ( त त ), ( २६ ) शंखनारी ( य य ), ( २७ ) मालती ( ज ज ), ( २८ ) दमनक ( न न ).

उष्णिक् वर्गः—( २९ ) समानिका ( र ज गा ), ( ३० ) सुवास ( न ज ल ), ( ३१ ) करहंच ( न स ल ), ( ३२ ) शीर्षरूपक ( म म गा ).

अनुष्टुप् वर्गः—( ३३ ) विद्युन्माला ( म म गा ), ( ३४ ) प्रमाणिका ( ज र ल गा ), ( ३५ ) मल्लिका ( र ज गा ल ), ( ३६ ) तुंग ( न न गा गा ), ( ३७ ) कमल ( न स ल गा ).

बृहती वर्गः—( ३८ ) महालक्ष्मी ( र र र ), ( ३९ ) सारंगिका ( न य स ) ( ४० ) पाइत्ता ( म भ स ) ( ४१ ) कमल ( न न स ), ( ४२ ) बिंब ( न स य ), ( ४३ ) तोमर ( स ज ज ), (४४) रूपमाला ( म म म ).

पंक्ति वर्ग :— ( ४५ ) संयुता ( स ज ज गा ), ( ४६ ) चंपकमाला ( भ म स गा ), ( ४७ ) सारवती ( भ भ भ गा ), ( ४८ ) सुषमा ( त स भ गा ), ( ४९ ) अमृतगति ( न ज न गा ).

त्रिष्टुप् वर्गः—( ५० ) बंधु ( भ भ भ गा गा ), ( ५१ ) सुमुखी ( न ज ज ल गा ) ( ५२ ) दोधक ( भ भ भ गा गा ), ( ५३ ) शालिनी ( म त त गा गा ), ( ५४ ) दमनक ( न न न ल गा ), ( ५५ ) सेनिका ( र ज र ल गा ), ( ५६ ) मालती ( म म म गा गा ), ( ५७ ) इन्द्रवज्रा ( त त ज गा गा ), ( ५८ ) उपेंद्रवज्रा ( ज त ज गा गा ) (५९) उपजाति ( इन्द्रवज्रा और उपेंद्रवज्रा का मिश्रण ).

जगती वर्गः— ( ६० ) विद्याधर ( म म म म ), ( ६१ ) भुजंगप्रयात ( य य य य ), ( ६२ ) लक्ष्मीधर ( र र र र ), ( ६३ ) तोटक ( स स स स ), ( ६४ ) सारंगरूपक ( त त त त ), ( ६५ ) मौक्तिकदाम ( ज ज ज ज ), ( ६६ ) मोदक ( भ भ भ भ ), ( ६७ ) तरलनयनी ( न न न न ), ( ६८ ) सुंदरी ( न भ भ र ).

अतिजगती वर्गः— ( ६९ ) माया ( म त य स गा ), ( ७० )

तारक ( स स स स गा ), ( ७१ ) कंद ( य य य य गा ), ( ७२ ) पंकावली ( भ न ज ज ल ).

शक्वरी वर्ग:—( ७३ ) वसंततिलका ( त भ ज ज गा गा ), ( ७४ ) चक्रपद ( भ न न न ल गा ).

अतिशक्वरी वर्ग:— ( ७५ ) भ्रमरावली ( स स स स स ), ( ७६ ) सारंगिका ( म म म म म ), ( ७७ ) चामर ( र ज र ज र ,) ( ७८ ) निशिपाल ( भ ज स न र ) ( ७९ ) मनोहंस ( स ज ज भ र ), ( ८० ) मालिनी ( न न म य य, ८-७ ), ( ८१ ) शरभ ( न न न न स, ८-७ ).

अष्टि वर्ग:—( ८२ ) नाराच (ज र ज र ज गा, ८-८), ( ८३ ) नील ( भ भ भ भ भ गा ), ( ८४ ) चंचला ( र ज र ज र ल ), ( ८५ ) ब्रह्मरूपक ( म म म म म गा ).

अत्यष्टि वर्ग:—( ८६ ) पृथ्वी ( ज स ज स य ल गा ), ( ८७ ) मालाधर (न स ज स य ल गा ).

धृति वर्ग:—( ८८ ) मंजीरा ( म म भ म स म ), ( ८९ ) क्रीडाचन्द्र ( य य य य य य ), ( ९० ) चर्चरी ( र स ज ज भ र ).

अतिधृति वर्ग:—( ९१ ) शार्दूलसट्टक ( म स ज स त त गा ), ( ९२ ) शार्दूलविक्रीडित ( शार्दूलसट्टक से अभिन्न है ). ( ९३ ) चन्द्रमाला ( न न न ज न न ल ), ( ९४ ) धवला ( न न न न न न गा ), ( ९५ ) शंभु ( स त य भ म म गा ).

कृति वर्ग:—( ९६ ) गीता ( स ज ज भ र स ल गा), ( ९७ ) गंडका ( र ज र ज र ज गा ल ).

प्रकृति वर्ग:—( ९८ ) स्रग्धरा ( म र भ न य य य, ७-७-७ ) ( ९९ ) नरेंद्र ( भ र न न ज ज य ).

आकृति वर्ग:—( १०० ) हंसी ( म म त न न न स गा ).

विकृति वर्ग:— ( १०१ ) सुंदरी ( स स भ स त ज ज ल गा ).

संस्कृति वर्ग:—(१०२) दुमिला ( स स स स स स स स ), (१०३) किरीट ( भ भ भ भ भ भ भ भ ).

दण्डक वर्ग:—( १०४ ) शालूर ( त न न न न न न न न ल गा ). ( १०५ ) त्रिभंगी ( न न न न न न स स भ म स गा ).

उपर्युक्त १०५ छंदों में ‘ बंधु’ तथा ‘दोधक’ नामक दोनों छंदों का लक्षण एक ही ( भ भ भ गा ) है, जो एक ही छंद का दो बार वर्णन

है। इसी तरह ३७ वाँ अष्टवर्णिक छंद और ४१ वाँ नववर्णिक छंद दोनों एक ही संज्ञा 'कमल' से अभिहित किये गये हैं, साथ ही नववर्णिक ३९ वाँ छंद और पंचदशवर्णिक ७६ वाँ छंद दोनों को 'सारंगिका' नाम दिया गया है। यह इस बात का संकेत करता जान पड़ता है कि भट्ट छंदःपरंपरा में दो भिन्न प्रकृति के छंदों को भी कभी एक ही नाम से पुकारा जाता रहा है।

इस संबंध में पिछली परंपरा में इन चार विवादग्रस्त वर्णिक छंदों के नामकरण क्या मिलते हैं, इसका संकेत करना आवश्यक होगा। संस्कृत के पिंगलसूत्र में इन छंदों का कोई संकेत नहीं मिलता। हिंदी के मध्ययुगीन छन्दोग्रन्थों में केशवदास की 'छन्दमाला' में ये चारो छन्द नहीं हैं। भिखारीदास ने इनका संकेत अवश्य किया है, किंतु वहाँ इनका वर्णन पंचम तरंग में मात्रा-प्रस्तार के छंदों में किया गया है, वर्णिक छंदों के प्रकरण में नहीं। 'न स ल गा' वाले छन्द को भिखारीदास ने प्राकृतपैंगलम् की ही तरह 'कमल' कहा है, लेकिन 'न न स' वाले नवाक्षर छंद को, जो पहले की भाँति ही ग्यारह मात्राओं का छंद है, वे 'रतिपद' छंद कहते हैं।[1] इन दोनों छन्दों का जिक्र संस्कृत के परवर्ती छन्दोग्रन्थ श्रीदुःखभंजन कवि रचित 'वाग्वल्लभ' में भी मिलता है, जहाँ प्रथम को 'कमल' और 'लसदसु' और द्वितीय को 'रतिपद' और 'मदनक' इन दो दो नामों से पुकारा गया है।[2] 'न य स' वाले छन्द को जिसे प्राकृतपैंगलम् में सारंगिका कहा गया है, भिखारीदास भी द्वादशमात्रिक छंदों के प्रकरण में 'सारंगिका' ( सारंगिय ) ही कहते हैं[3] और वाग्वल्लभकार ने इसका दूसरा नाम 'मुखला' भी संकेतित किया है।[4] 'म म म म म' संघटना

---

१. दे० छंदार्णव ५-७०, ५.७२.

२. लसदसु नसौ लगौ।······कमलमपि नामास्य।—वाग्वल्लभ पृ० १३२.
मदनकमिति ननसम्।······रतिपदमिति नामान्तरमस्य।
—वही पृ० १४४.

३. छन्दार्णव ५.८८.

४. नयसगणाः स्यान्मुखला......सारंगिकेति नामांतरमस्य ज्ञेयम्।
—वाग्वल्लभ पृ० १४३.

वाली सारंगिका वाग्वल्लभ में नहीं मिलती, न इस संघटना वाला कोई छंद ही दूसरे नाम से भी मिलता है। भिखारीदास ने इसे तीस मात्रावाले छन्दों में अवश्य स्थान दिया है। वे इसका निम्न उदाहरण देते हैं और इसे 'सारंगी' छंद कहते हैं।

देखो रे देखो रे कान्हा देखादेखी आयो जू,
कालिंदी मैं कूद्यो कालीनागै नाथ्यो ल्यायो जू।
नच्चैं बाला नच्चैं ग्वाला नच्चैं कान्हा के संगी
बज्जै भेरी भ्रीदंगी तंबूरा चंगो सारंगी॥

( छन्दार्णव ५-२२६ ).

इससे स्पष्ट है कि दूसरा 'कमल' छन्द प्राकृतपैंगलम् में वस्तुतः 'रतिपद' ( या मदनक ) है, जिसे संभवतः गलती से 'कमल' नाम दे दिया गया है, किंतु शेष दोनों छन्द कवियों के यहाँ क्रमशः 'सारंगिका' और 'सारंगी' इन दो नामों से पुकारे जाते रहे हैं। प्रथम छन्द का नाम स्वार्थे क-प्रत्यय युक्त है, द्वितीय इस प्रत्यय से रहित है। प्राकृत पैंगलम् में दोनों को 'सारंगिका' कहा गया है, जो नामसाम्य के कारण हो गया है।

प्राकृतपैंगलम् के उपर्युक्त वर्णिक छन्दों में दो चार छंद ऐसे हैं, जो मूलतः मात्रिक छन्द हैं, किंतु परवर्ती अपभ्रंश के कवियों में उनका विकास इस तरह का हो गया है कि प्रत्येक चरण में मात्राओं के साथ साथ वर्णिक गणों की व्यवस्था भी एक सी निबद्ध की जाने लगी है। फलतः ये छन्द समवर्णिक छंद बन गये हैं। वैसे तो समकोटि के सभी संस्कृत वर्णिक छंदों में हर चरण में वर्णिक गणसंख्या और गण-रचना समान होने के कारण स्वतः मात्राएँ बराबर हो ही जाती हैं और उन्हें मात्रिक छंदों के प्रस्तार में मजे से बिठाया जा सकता है। ऐसी चेष्टा हिंदी के रीतिकालीन आचार्य भिखारीदास के 'छंदार्णव' के पंचम तरंग में मिलती है, जहाँ संस्कृत के मूल वर्णिक छंदों को भी अनेक मात्रिक छन्दों के साथ एक मात्रा से लेकर बत्तीस मात्रा प्रस्तार के छंदों में भी स्थान दिया है। यहाँ हमारा तात्पर्य तो केवल उन छंदों से है, जो मूलतः अपभ्रंश के मात्रिक तालच्छंद हैं, किंतु प्राकृतपैंगलम् में वर्णिक छंदों के साथ निरूपित किये गये हैं। स्पष्टतः ऐसे छंदों में चर्चरी, गीता, सुंदरी

दुर्मिळा, किरीट और त्रिभंगी हैं। इनमें सुन्दरी, दुर्मिळा और किरीट मध्ययुगीन हिंदी काव्यपरम्परा के वर्णिक सवैया हैं। इनके विकास के सम्बन्ध में स्वतंत्र रूप से आगामी पृष्ठों में विचार किया जायगा।[1] गीता वस्तुतः 'हरिगीता' ( २८ मात्रा वाले छंद ) का ही २० वर्ण वाला भेद है, इसका विवेचन हम 'हरिगीता' के साथ तुलना करते हुए करेंगे।[2] वर्णिक त्रिभंगी भी वस्तुतः ४२ मात्रा वाला ( ३४ अक्षर का ) दण्डक छन्द है तथा इसका निरूपण मात्रिक त्रिभंगी के सम्बन्ध में द्रष्टव्य है, जहाँ तुलनार्थ इसका विवेचन किया जा रहा है।[3]

चर्चरी अवशिष्ट वर्णिक छंद है, जिसे हम उक्त छंदों की तरह ही मूलतः मात्रिक छंद मानते हैं। प्राकृतपैंगलम् के अनुसार इस छंद की वर्णिक गणव्यवस्था 'र स ज ज भ र' है। इस प्रकार यह १८ वर्णों का २६ मात्रा प्रस्तार का छंद है।[4] इसकी मात्रिक गण व्यवस्था हम यों मान सकते हैं :—'पंचकल+४ चतुष्कल+पंचकल'। मध्य के दोनों चतुष्कल 'पयोधर' ( ISI, जगण ) होते हैं। पाद के आदि में 'गुरु' ( S ) और पादांत में 'लघु गुरु' ( I S ) की व्यवस्था पाई जाती है। यह छंद 'हरिगीतिका' की तरह क्रमशः तीन, चार, तीन, चार मात्रा के तालखंडों में गाया जाता है। इसकी समता हम २६ मात्रिक 'हरिगीत' से कर सकते हैं, जिसकी उत्थापनिका इसकी वर्णिक गण-व्यवस्था से बिलकुल मिलती है।

इस छंद का 'चर्चरी' नाम भी इस बात का संकेत करता है कि यह मूलतः 'चर्चरी' नृत्य के साथ गाया जाने वाला छंद है। 'चर्चरी' वस्तुतः 'चर्चरी' नृत्य के साथ गाये जाने मात्रिक तालच्छंद की सामान्य संज्ञा है। यही कारण है कि विक्रमोर्वशीय में ऐसी कई चर्चरीगीतियाँ मिलती हैं, जो इस छन्द से समानता नहीं रखती। जिनदत्त सूरि ने पिछले दिनों 'चाँचरि' में जिस छन्द का प्रयोग किया है, वह प्रस्तुत 'चर्चरी' न होकर 'प्लवंगम' के वजन का २१ मात्रा का छन्द है। वस्तुतः जिस प्रकार अपभ्रंश 'रासक' छन्द भी

---

१. दे० अनुशीलन § २०३

२. दे० अनुशीलन § १८५

३. दे० अनुशीलन § १९३

४. प्राकृतपैंगलम् २. १८४–१८५.

अनेक तरह का था और यह 'रास' नृत्य से संबद्ध होने के कारण अनेक छन्दों की सामान्य संज्ञा हो गई थी, वैसे ही आरंभ में 'चर्चरी' भी छन्दों की सामान्य संज्ञा थी। धीरे धीरे धीरे भट्ट कवियों के यहाँ यह नाम केवल १८ वर्ण वाली विशेष वर्णिक गणप्रक्रिया के २६ मात्रिक छन्द के अर्थ में सीमित हो गया।

## प्राकृतपैंगलम् और मात्रिक छंद

प्राकृतपैंगलम् का विशेष महत्त्व मात्रिक विवेचन की दृष्टि से है। यहीं हमें कुछ ऐसे छंदों का सबसे पहले पता चलता है, जो मध्य-युगीन हिंदी काव्यपरम्परा में काफी प्रचलित मिलते हैं। मात्रिक छन्दों का विवेचन करते समय प्राकृतपैंगलम् के संग्राहक ने केवल उन्हीं को चुना है, जो भट्ट कवियों के यहाँ प्रयुक्त होते रहे हैं और इस दृष्टि से यहाँ महज ४५ मात्रिक छंदों का लक्षणोदाहरण मिलता है। प्राकृतपैंगलम् के संग्राहक का दृष्टिकोण स्वयंभू और हेमचन्द्र की भाँति सभी मात्राप्रस्तारों के यावत् छन्दों की उद्धरणी देना न होकर केवल प्रायोगिक दृष्टिकोण है। यही कारण है यहाँ 'गलितक, खञ्जक, शीर्षक' जैसे परवर्ती प्राकृत छन्द व उनके विविध मिश्रित रूपों का विवेचन नहीं मिलता। अपभ्रंश छन्दों में भी प्राकृतपैंगलम् का संग्रह भट्ट कवियों के व्यवहार में अधिक आनेवाले छन्दों को ही चुनता है और इस दृष्टि से एक ही मात्रा-प्रस्तार के उन अनेक छन्दों को जरूर लेता है, जिनका प्रयोग काफी प्रचलित था। जैसे ३२ मात्रा-प्रस्तार के पद्मावती जैसे ६ छन्दों का विवरण मिलेगा, किंतु कई मात्रा प्रस्तारों में छंदों का हवाला तक नहीं मिलता। मिश्रित छन्दों में भी केवल कुंडलिया और छप्पय इन्हीं दो छन्दों को चुना गया है। प्राकृतपैंगलम् के मात्रिक छन्दों को ऐतिहासिक विकास क्रम की दृष्टि से दो वर्गों में बाँटा जा सकता है; एक वे छन्द जो प्राकृत छन्दः-परम्परा से संबद्ध है, जैसे गाथा और उसके विविध प्ररोह; दूसरे वे छन्द जो अपभ्रंश छन्दःपरम्परा से संबद्ध तालच्छन्द हैं, जैसे पादाकुलक, अरिल्ल, रोला, दुमिल, दोहा, सोरठा आदि। प्राकृतपैंगलम् के मात्रिक छन्दों का अनुशीलन हम इन्हीं दो वर्गों में बाँट कर करेंगे।

# प्राकृत छंदःपरम्परा का दाय

## गाथा छंद तथा उसके प्ररोह

§. १६१. प्राकृत छन्दःपरम्परा का प्रमुख प्रतिनिधि छन्द 'गाथा' (गाहा) है; जिसके विविध प्ररोह हैं गाहिनी, सिंहिनी, विगाहा, उग्गाहा, खंधअ (स्कंधक) हैं। गाथा छन्द मूलतः वर्णिक छन्द न होकर मात्रिक छंद ही हैं, यद्यपि कुछ विद्वानों ने इसका संबंध संस्कृत वर्णिक वृत्त अनुष्टुप् से ही जोड़ने की चेष्टा की है।[1] वैसे खास प्रकार के छन्दों के लिए 'गाथा' संज्ञा का प्रयोग वैदिक काल में ही प्रचलित रहा है, किंतु प्राकृत 'गाथा' को इन वैदिक गाथाओं से ज्यों का त्यों जोड़ देना ठीक नहीं जान पड़ता। 'गाथा' शब्द मूलतः वैदिक है, तथा इसका संबंध√गा धातु से है। ऋग्वेद में इसका ठीक वही अर्थ है, जो 'गातु' शब्द का, अर्थात् 'गेय छन्द'। किन्तु 'गाथा' मूलतः वे छंद थे, जो मन्त्रभाग न होकर, देवस्तुतिपरक छन्द न होकर, 'नाराशंसी' तथा "रैभी" की तरह मनुष्यों की दानस्तुतियों या अन्य सामाजिक विषयों से संबद्ध थे। अथर्वसंहिता के भाष्यकारों ने कतिपय छंदों को गाथा ही कहा है। ऐतरेय आरण्यक में छंदों को ऋक्, कुंभ्या तथा गाथा, इन वर्गों में बाँटा गया है तथा वहीं ऋक् तथा गाथा का यह भेद किया गया है कि ऋक् दैवी है, गाथा मानुषी। प्रायः वैदिक ग्रंथों तथा विद्वानों का यही मत है कि गाथायें ऋक्, यजुष् तथा साम से इसलिए भिन्न हैं कि वे मन्त्र नहीं हैं।[2] यज्ञ के समय गाई जाने वाली

---

१. Velankar : Apabhramsa Metras II. p. 51.

२. According to the usage of the Brahmanas and liturgical literature, as stated by St. Petersburg Dictianary, the Gathas are, though religious in content distinguished from Rc, yajus, and Saman as non-vedic—that is, are not mantras.

—A. Macdonell : Vedic Index. pp. 224-225.

'यज्ञगाथाओं' तथा विवाह के समय गाई जाने वाली गाथाओं का संकेत मैत्रायणी संहिता में मिलता है। इसी तरह उदार दानी राजाओं की स्तुति में निबद्ध गाथाओं का भी जिक्र मिलता है, जिन्हें 'नाराशंसी' कहा जाता है। इतना होने पर भी यह स्पष्ट है कि वैदिक गाथायें मूलतः अनुष्टुप् जैसे वर्णिक वृत्तों की ही नींव पर टिकी हैं, वे मात्रिक नहीं हैं। अवेस्ता में भी मंत्र-भाग के छन्दों को 'गाथा' (Gaθā) कहा जाता है, किन्तु अवेस्ता के 'गाथा' छंद भी वर्णिक ही हैं, मात्रिक नहीं। उदाहरणार्थ, अवेस्ता के नवम यस्न की प्रथम गाथा मूलतः अष्टवर्णिक अनुष्टुप् वृत्त की ही नींव पर टिकी है।

"हावनीं आ रतूं आ
हओमो उपाइत ज़रथुश्त्रम् ।
ऑत्रॅम् पइरि-यओज़्दथॅन्तॅम्,
गाथास्च स्रॉवायन्तॅम् ॥"[1] (यस्न ९.१)

ऐसा जान पड़ता है, मात्रिक गाथायें मूलतः भारत-यूरोपीय छन्द या मूल वैदिक छन्द का प्ररोह न होकर वैदिक आर्यों से पूर्व भारत में रहने वाली जातियों के लोक-साहित्य की देन है। संभवतः 'गाथा' का मात्रिक रूप द्राविड जाति की देन हो। रामायण-महाभारत में इस तरह के मात्रिक छन्द का अभाव तथा बुद्धवचनों एवं प्राचीन बौद्ध साहित्य या जातकों में इसकी अनुपलब्धि इस बात की पुष्टि करती है कि उत्तरी भारत में मात्रिक गाथाओं का प्रचार ईसवीं सन् के शुरू के आसपास की देन है। धम्मपद की गाथा में मूलतः अनुष्टुप् या त्रिष्टुप्-जगती वर्ग के वर्णिक छन्द ही हैं। संभवतः द्राविड संपर्क के कारण आर्यों में प्रचलित मात्रिक गेय पदों को वैदिक नाम 'गाथा' से ही पुकारा जाने लगा हो, किंतु बहुत बाद तक यह छन्द केवल गीतों में प्रयुक्त होता रहा है। कालिदास के नाटकों में नटी आदि के गान का यह पेटेंट छन्द है। इस छंद का पहला विशद प्रयोग हमें हाल की 'गाहासत्तसई' की गाथाओं में मिलता है, जिसका मूल जन्मस्थान

---

१. उक्त गाथा में हओ, पाइ जैसी चिह्नित ध्वनियों को एकाक्षर ध्वनि-समूह मानना होगा तथा अक्षर पर अर्धचन्द्र (˘) का चिह्न उदासीन स्वर का संकेत करता है।—लेखक

आन्ध्र तथा महाराष्ट्र जान पड़ता है। संभवतः प्राकृत-काल के आरंभिक दिनों में ही द्राविड लोकगीतों का यह छन्द महाराष्ट्री प्राकृत-भाषी जनता में लोकप्रिय हो चला हो और वहीं से इसने धीरे-धीरे समस्त मध्ययुगीन साहित्य को छेंक लिया हो। प्राकृत-काल में गाथा छन्द का घनिष्ठ सम्बन्ध न केवल पद्य तथा गीतों से ही रहा है, बल्कि महाराष्ट्री प्राकृत से भी इसका गठबंधन था, इसे प्राकृत साहित्य का प्रत्येक विद्यार्थी जानता है।

अनुष्टुप् से मात्रिक गाथा का विकास कथमपि नहीं माना जा सकता।[1] अनुष्टुप् मूलतः चतुष्पात् छन्द है, जब कि गाथा छन्द, भले ही बाद में संस्कृत पंडितों के हाथों पड़कर चतुष्पात् बन गया हो, असली रूप में विषम द्विपदी-खण्ड था, जिसकी प्रथम अर्धाली में ३० तथा द्वितीय अर्धाली में २७ मात्रा होती थीं। बाद में संस्कृत पण्डितों ने इसे १२; १८ : : १२, १५ का विभाजन कर चतुष्पात् बना दिया है। इस छन्द का मात्रिक "पैटर्न" और द्विपदीत्व भी इसके लोक-गीतात्मक उत्स का संकेत करते हैं। वस्तुतः गाथा को शिखा तथा माला छन्द की तरह विषम द्विपदी मानना डा० वेलणकर को भी अभीष्ट है।[2] अपभ्रंश-काल के नवीन तुकान्त तालच्छन्दों के प्रचार ने साहित्य में गाथा छन्द की मर्यादा में कमी कर दी, पर फिर भी जैन अपभ्रंश के धार्मिक ग्रन्थों का यह आदरणीय छन्द बना रहा, और अपभ्रंश कवि भी यदा-कदा अपने काव्य में इस छन्द का प्रयोग करते रहे। शर्त यह थी कि गाथा या गाथा-वर्ग के छन्दों में वे प्रायः प्राकृत-निष्ठ शैली का प्रयोग करते थे। 'संदेशरासक' में अद्दहमाण ने तथा 'सनत्कुमारचरित' में हरिभद्र ने गाथा छन्द का प्रयोग करते समय प्राकृतनिष्ठ शैली ही अपनाई है।[3] प्रा० पैं० की गाथाओं में भी यही शैली पाई जाती है तथा मध्ययुगीन हिंदी में भी नन्ददास की 'रूप-मंजरी', 'पृथ्वीराजरासो', सूर्यमल्ल के 'वंशभास्कर' आदि की गाथायें

---

१. डा० वेलणकर इसका विकास अनुष्टुप् से जोड़ते हैं जो ठीक नहीं जँचता।

२. Apabhramsa Metres II. p. 51. ( Univ. of Bom. Jour. Nov. 1936. )

३. Sandesarasaka ( Metre ) § 20, p. 70.

प्राकृताभास शैली में निबद्ध हैं। वैसे हिंदी के मध्ययुग में आकर इस छन्द की रही सही प्रतिष्ठा भी कम हो चली थी। केशवदास के 'अजायबघर' में इस छन्द के भी एक-आध नमूने देखने को मिल जायँगे, लेकिन यह एक प्रकार से भक्तिकाल तथा रीतिकाल का उपेक्षित छन्द रहा है। यह दूसरी बात है कि भिखारीदास, सुखदेव, गदाधर, नारायणदास आदि छन्दःशास्त्रियों ने इसका संकेत छन्दःशास्त्रीय ग्रन्थों में अवश्य किया है। आधुनिक युग में छन्दों के प्रयोग की दृष्टि से मैथिलीशरण गुप्त का नाम लिया जा सकता है, जिन्होंने प्रायः सभी तरह के वर्णिक, मात्रिक, तुकांत, अतुकांत छन्दों का प्रयोग किया है। गाथा और उसके गीति, उपगीति जैसे भेद भी उनसे नहीं बच पाये हैं। उनके द्वारा प्रयुक्त गीति-भेद का एक उदाहरण निम्न है:—

'करुणे क्यों रोती है, 'उत्तर' में और अधिक तू रोई—। (१२, १८)
'मेरी विभूति है जो, उसको 'भव-भूति' क्यों कहे कोई ?' (१२,१८)
( साकेत: नवम सर्ग )

प्राकृत के गाथा-वर्ग के छंद मूलतः अतुकांत हैं, किन्तु गुप्तजी ने संस्कृत तथा प्राकृत के उन छन्दों का भी तुकांत प्रयोग ही किया है।

'गाथा' या 'आर्या' छंद की मात्रिक गण प्रक्रिया मूलतः निम्न मानी गई है :—

प्रथम दल ४+४+४। ४+४+ ⏑ ‒⏑⏑‒ +४+‒
द्वितीय दल ४+४+४। ४+४+ ⏑ +४+‒

इस गणप्रक्रिया में प्रायः विषम गणों के चतुर्मात्रिक गण में जगण (⏑‒⏑) का विधान नहीं किया जाता। दोनों दलों में तृतीय चतुर्मात्रिक के बाद यति होने पर उसे 'पथ्या गाथा' कहते हैं; जहाँ यह यति नहीं पाई जाती वह 'विपुला गाथा' कहलाती है। विपुला के भी तीन भेद किये जाते हैं। केवल प्रथम दल में यति न होने पर मुखविपुला, केवल द्वितीय दल में यति न होने पर 'जघनविपुला' तथा दोनों दलों में यति न होने पर 'सर्वविपुला' संज्ञा दी जाती है। मूलतः विपुला वह गाथाभेद है, जहाँ यति-विधान नहीं पाया जाता, किंतु बाद में यह माना जाने लगा कि तीसरे गण का शब्द यदि कहीं १२वीं मात्रा के बाद भी १३वीं या १४वीं पर या बाद में भी समाप्त हो तो वहाँ यति मानी जाने पर विपुला गाथा होती है। हम बता चुके हैं, भिखारीदास

तथा गद्दाजर इसी मत के हैं, यद्यपि उनके मतों में भी थोड़ा भेद अवश्य है।[1] 'रणपिंगल' के लेखक ने भी इसी मत को माना है[2]:—

'त्रीजा गण केरो शब्द, ज्यां पुरो थाय त्यां विरति आणो। (१३,१७)
विपुला आर्या त्रण जातिनी, बने छे खरूँ जाणो॥' (१५, १२).

यहाँ यति १२वीं मात्रा या तृतीय चतुष्कल पर नहीं पड़ कर प्रथम दल में 'शब्द' के बाद १३वीं मात्रा पर तथा द्वितीय दल में 'जातिनी' के बाद १५वीं मात्रा पर पड़ती है। यह मत 'छन्दःशास्त्र', उसके टीकाकार हलायुध तथा हेमचन्द्र के मत से विरुद्ध है, जो विपुला का लक्षण केवल नियत-यत्यभाव ही मानते हैं। संभवतः बाद के आचार्यों में जहाँ कहीं शब्द की समाप्ति हो वहीं यति मानना विपुला का लक्षण बन गया है।

गाथा ( आर्या ) के विविध प्ररोह ही गाहू ( उपगीति ), विगाथा, उद्गाथा ( गीति ), गाथिनी ( गाहिनी ) तथा सिंहिनी हैं।[3]

गाहू : २७ मात्रा दोनों दलों में (१२, १५ : १२, १५). =५४ मात्रा

विगाथा : गाथा का उलटा, २७ : ३० ( १२, १५ : १२:१८ ). = ५७ मात्रा

उद्गाथा : ३० मात्रा दोनों दलों में ( १२, १८ : १२, १८ ). = ६० मात्रा।

गाथिनी : पूर्व दल में ३० मात्रा, उत्तर दल में ३२ (१२,१८: १२, २०). =६२ मात्रा.

सिंहिनी : गाथिनी का उलटा ३२, ३० ( १२, २० : १२, १८ ) = ६२ मात्रा.

स्कंधक छंद भी मूलतः गाथा का ही भेद माना गया है, जहाँ प्रत्येक दल में ३२, ३२ मात्रा पाई जाती है। गाथिनी या सिंहिनी के

---

१. दे० अनुशीलन § १३६.

२. रणपिंगल पृ० १०६.

३. गाहो च उवरा सत्तावन्नाए य भन्नाए गाहा।
विवरिया य विगाहा उग्गाहो सट्ठिमत्तो य॥
गाहिणि बासट्ठीए चउसट्ठीए य खंधओ भणिओ।
ए ए छच्च विगप्पा गाहाछंदे विणिद्दिट्ठा॥—गाथा लक्षण ६४-६५.

दोनों दलों में समान मात्रायें ( ३२ : ३२ मात्रायें ) कर देने पर स्कंधक छंद हो जाता है। नंदिताढ्य ने 'गाथालक्षण' में, जो सबसे पुराना प्राकृत छंदःशास्त्रीय ग्रंथ है, 'सिंहिनी' के अलावा प्रायः इन सभी गाथा-प्ररोहों का संकेत किया है। विरहाङ्क के 'वृत्तजातिसमुच्चय' में गाथा, स्कंधक, गीति तथा उपगीति का ही उल्लेख है, अन्य छंदों का नहीं; तथा गाहू और उद्गाथा को वहाँ संस्कृत पंडितों की संज्ञा 'उपगीति' तथा 'गीति' के नाम से ही पुकारा गया है। जैसे 'गीति' तथा 'उपगीति' के लक्षण वहाँ यों दिये हैं, जो श्रुतबोध के लक्षणों का ही उल्था सा जान पड़ते हैं।

गाहापुव्वद्धं विअ जीअ सुअणु पुव्वपच्छिमद्धाइं ।
सा पिंगलेण गीइत्ति दाविआ सव्वछन्दविसाणम् ॥ ( ४.१३ )

( हे सुतनु, जहाँ पूर्वार्ध तथा पश्चिमार्ध दोनों गाथा के पूर्वार्ध की तरह ही हों, उसे पिंगल ने समस्त छंदों के जानने वाले लोगों के समक्ष गीति प्रदर्शित किया है। )

गाहापच्छद्ध विय पुव्वद्धं पच्छिमद्धं च ।
जीसे सा उवगीई तेणं चिअ लक्खणे भणिआ ॥ ( ४.१४ )

( गाथा के पाश्चिमार्ध की तरह जहाँ पूर्वार्ध तथा पश्चिमार्ध दोनों हो उसे उन्हीं ( पिंगल नाग ) ने लक्षण में उपगीति कहा है। )

प्रा० पैं० के संग्राहक ने प्राकृतापभ्रंश छन्दःपरम्परा के अनुसार गाथा के इन छंदों को प्राकृत संज्ञा ही दी है।

### स्कन्धक ( खंधअ )

§. १६२. मूलतः स्कंधक छंद भी गाथा का ही प्ररोह है। इस छंद की प्रत्येक अर्धाली में ३२ मात्रा तथा समग्र छंद में ६४ मात्रा होती है। नंदियड्ढ ने इसके लक्षण में ६४ मात्रा का संकेत कर निम्न उदाहरण दिया है:—

नमह भुयइंदभासुर,वियडफडाडोयखलियविसहरसलिलं। ( १२,२० )
पहयमुइंगामुहलय णागिणिगिज्जंतमंगलं पासजिणं ॥ ( १२,२० )
( गाथालक्षण ७१)

( भुजगेन्द्र ( शेषनाग ) के भासुर, विकट, फटाटोप ( फणों ) से स्खलित विषधर जल ( से सिंचित ) तथा प्रहतमृदंग मुखरित नागिनियों के द्वारा गीयमान-मंगल पार्श्वजिन को प्रणाम करो। )

प्रवरसेन के 'सेतुबंध' का यह खास छंद है[1] और संस्कृत काव्यों में भी भट्टिने 'रावणवध' के त्रयोदश सर्ग में इसी छंद को चुना है।[2]

अपभ्रंश कवियों ने इस छंद का प्रयोग बहुत कम किया है। संदेशरासक में ११६ वें छंद को 'खंधय' कहा गया है, किंतु इस छंद में प्रत्येक अर्धाली में ३२ मात्रायें नहीं पाई जातीं। संदेशरासक का तथाकथित 'खंधय' यह है :—

मह हियय रयणनिही, महियं गुरुमंदरेण तं णिच्चं। (३० = १२,१८).
उम्मूलियं असेसं, सुहरयणं कड्ढियं च तुह पेम्मे ॥ (३० = १२, १८)

(हे प्रिय, मेरा हृदय (वह) रत्ननिधि (समुद्र) है, जिसे तुम्हारे प्रेमरूपी अत्यधिक गुरु मंदर पर्वत ने प्रतिदिन (नित्य) मथा है और उसे निःशेष उन्मूलित कर सुख रूपी रत्न को निकाल लिया है। भाव है, तुम्हारे गुरुप्रेमजनित विरह ने मेरे हृदय को सुखरहित बना दिया है।)

इस छन्द को अद्दहमाण ने स्वयं ही 'खन्धय' कहा है।[3] श्री भायाणी ने बताया है कि उक्त छन्द में प्रत्येक अर्धाली में ३० मात्रायें ही पाई जाती हैं तथा यह 'उद्गाथा' या 'गीति' छन्द है। किन्तु वहीं वे इस बात का संकेत करते हैं कि प्रत्येक अर्धाली में (१२+१८) मात्रा वाले गाथा-भेद को भी स्कंधक कहने के कुछ प्रमाण मिलते हैं। हरिभद्रसूरि के 'धूर्ताख्यान' का ४-६२ छन्द वहीं 'खंधओ' कहा गया है, किंतु वहाँ प्रत्येक अर्धाली में २६ मात्रायें ही हैं। संभवतः 'धूर्ताख्यान' के उक्त छन्द में गाथा के नियम की अवहेलना की गई है, क्योंकि वहाँ षष्ठ गण में दोनों दलों में 'जगण' नहीं पाया जाता। यदि किसी तरह 'जगण' का विधान हो जाता तो वहाँ प्रत्येक दल में ३० मात्रा हो जाती। इससे ऐसा जान पड़ता है कि संभवतः लोककवि ५७ मात्रा

---

१. कंटइअणूमिअंगी, थोअत्थोओसरंतमुद्धसहावा। (१२, २०)
रइअरचुंबिज्जंतं ण णिअत्तेइ णलिणी मुहं विअ कमलं ॥ (१२.२०) (सेतु०)

२. चारुसमीरणरमणे, हरिणकलंककिरणावलीसविलासा। (१२,२०)
आबद्धराममोहा, वेलामूले विभावरी परिहीणा ॥ (१२,२०) (भट्टि० १३.१)

३. भणइ कहिय तह पियह इक्कु खंधउ हुवइ। —संदेशरासक ११८द
पृ० ४९

से अधिक संख्या वाले गाथा प्ररोहों को 'खंधय' की सामान्य संज्ञा से विभूषित करते हों।

हिंदी कवियों के लिये 'खंधा' या 'खंधक' छन्द प्रायः उपेक्षित रहा है। संभवतः किसी कवि ने इसका प्रयोग नहीं किया है। वैसे छन्दः-शास्त्रियों में भिखारीदास, श्रीधर कवि तथा गदाधर ने इसका जिक्र किया है। भिखारीदास ने इस छन्द का कोई खास उदाहरण न देकर इतना संकेत कर दिया है कि यह छन्द हिंदी में अप्रचलित है। भिखारीदास ( ८.३ ) ने इसका लक्षण ( १२, २० : १२, २० मात्रा ) ही माना है;[1] किंतु श्रीधर ने प्राकृतपैंगलम् के ही लक्षण का उलथा करते हुए इसकी प्रत्येक अर्धाली में आठ चतुर्मात्रिक गणों की व्यवस्था मानी है।[2] गदाधर का लक्षण सर्वथा भिन्न है। उसने खंधा को सम-चतुष्पात् छंद बना डाला है तथा ( १६, १६ : १६, १६ ) मात्रा का विधान किया है, जो इसे पद्धडिया जैसे छंदों के साथ रखकर इसके मूलरूप को ही विकृत कर डालता है। वस्तुतः महाकवि पद्माकर के पौत्र, गदाधर के समय तक 'खंधा' छन्द की धारणा में फर्क पड़ गया है। इस लक्षणोदाहरण से यह स्पष्ट हो जायगा।

'चरन चरन प्रति मत्त कहँ सोरह सुखद प्रमान।
जानहु खन्धा छन्द सो पिंगल करत बखान॥

उदाहरण यथा,
अब काहे को सुनो नाथ जू, कुबजा कीन्ह आइ घरवारी। (१६,१६ = ३२)
हम जानी अब नेह बिसारी, कौन चूक हुइ गई हमारी॥ (१६,१६ = ३२)
( छन्दोमंजरी : प्रवर्तकछंद प्रकरण १७-१८, पृ० ७९ )

खंधा छन्द का यह रूपपरिवर्तन परवर्ती हिंदी कवियों के एत-द्विषयक अज्ञान का ही संकेत करता है।

---

१. एक जगन कुलवंती, दोइ जगन्न गिहिनी सु है सुनि बंधो। (१२, २० = ३२)
जगनविहीना रंडा, वेस्या गावौ बहु जगन्न को खंधो॥ (१२.२० = ३२)
( छन्दार्णव ८.७ )

२. आठ गना चौमत्ता पहिले के दूसरे हुता सम जानो। (१२,२० = ३२)
सो षंधा उर आनो पिंगल कविराज सुद्ध करि यौं ठानो॥ (१२,२० = ३२)
—श्रीधरकृत छंदविनोद २.६.

# अपभ्रंश और पुरानी हिंदी के छन्द

§. १६३. प्राकृतपैंगलम् में ४५ मात्राछन्दों का लक्षणोदाहरण निबद्ध किया गया है, जिनमें ७ शुद्ध प्राकृत छन्द हैं, शेष ३८ अपभ्रंश तथा पुरानी हिंदी काव्यपरम्परा के छन्द हैं। प्राकृत वर्ग के सातों छंद मूलतः गाथा के ही प्ररोह हैं तथा सभी द्विपदी छन्द हैं, जिन्हें बाद में संस्कृत पंडितों ने तथा अनेक प्राकृत-हिंदी छन्दःशास्त्रियों ने भी चतुष्पात् मान लिया है। अपभ्रंश छन्दों को सुविधा की दृष्टि से इन निम्न वर्गों में बाँटा जाता है :—

(१) द्विपदी छंद; (२) सम चतुष्पदी; (३) सम षट्पदी; (४) अर्धसम चतुष्पदी; (५) अर्धसम षट्पदी; (६) अर्धसम द्वादशपदी; (७) संकीर्ण या मिश्रित छन्द; (८) प्रगाथिका छन्द। प्राकृतपैंगलम् में मूलतः चार द्विपदी छंद ही पाये जाते हैं। द्विपदी (१.१५२) खंजा (१.१५८) शिखा (१.१६१), तथा माला (१.१६४)। पिछले तीनों विशेष प्रसिद्ध नहीं है तथा इन्हें शुद्ध अपभ्रंश छन्द नहीं माना जा सकता, इसका संकेत हम यथावसर करेंगे। 'उल्लाल' या 'उल्लाला' अन्य छन्द है, जिसे द्विपदी वर्ग में रखा जा सकता है। इस छन्द का विवरण स्वतंत्र रूप में प्रा० पैं० में नहीं मिलता, अपितु छप्पय के साथ ही इसे लिया गया है। फिर भी हम यहाँ उल्लाला पर द्विपदीप्रकरण में स्वतन्त्र विचार करेंगे।

घत्ता, घत्तानंद और झूलणा को डा० वेलणकर द्विपदी छंद न मानकर अर्धसमा षट्पदी मानते हैं,[१] किन्तु हमें उन्हें द्विपदी मानना ही अभीष्ट है, इसका संकेत हम यथावसर करेंगे। समचतुष्पदी छंदों में मधुभार जैसे छोटे छंद से लेकर मदनगृह जैसे बड़े छंद आते हैं। प्राकृतपैंगलम् में इनकी संख्या २२ है। इनमें मरहट्ठा आदि नौ छंदों को डा० वेलणकर चतुष्पदी नहीं मानते। वे इनमें से जलहरण, त्रिभंगी और मदनगृह

---

१. H. D. Velankar : Prakrita and Apabhramsa Metres ( Classed list and Alphabetical Index ) ( J. Bom. R.A.S. Vol. 22. 1946, p. 15 ).

को षोडशपदी मानते हैं, और शेष ६ छंदों को द्वादशपदी।[1] प्राकृतपैंगलम् और बाद में मध्ययुगीन हिंदी काव्यपरंपरा भी इन छंदों को चतुष्पदी ही मानते हैं; और हम भी इन्हें चतुष्पदी ही मानना समीचीन समझते हैं, जिसका संकेत हम यथावसर तत्तत् छंद के संबंध में करेंगे। प्राकृतपैंगलम् में केवल एक ही समषट्पदी छंद है—रसिका। अर्धसम चतुष्पदियों में यहाँ चौबोला, दोहा, सोरठा और चुलिआला का विवरण दिया गया है और मिश्रित छंदों में रड्डा, कुंडलिया और छप्पय का। प्राकृतपैंगलम् के संग्राहक ने आरंभ में दोहा लिया है, बाद में कोई निश्चित क्रम नहीं अपनाया गया है। हमने द्विपदी, समचतुष्पदी, समषट्पदी, अर्धसम चतुष्पदी और मिश्रित छंद के क्रम से अनुशीलन उपस्थित किया है, अतः हमारा क्रम प्राकृतपैंगलम् के क्रम से भिन्न पड़ेगा।

## द्विपदी छंद

§.१६४. द्विपदी:—अपभ्रंश में 'द्विपदी' शब्द छंदों की सामान्य संज्ञा का संकेत करता है। यह कोई निश्चित लक्षण का खास छंद न होकर उन समस्त छंदों के लिये प्रयुक्त देखा जाता है, जिनके दोनों पादों में समान मात्रायें (कितनी ही) हों, तथा पादों में 'क—ख' क्रम से तुक (अन्त्यानुप्रास) पायी जाय। कालिदास के 'विक्रमोर्वशीय' तथा हर्ष की 'रत्नावली' नाटिका में द्विपदीखण्ड का प्रयोग किया गया है जो सममात्रिक द्विपदियाँ हैं। 'विक्रमोर्वशीय' के अपभ्रंश छंदों में द्विपदियाँ देखने को मिलती हैं।[2] स्वयंभू तथा हेमचंद्र ने अनेक द्विपदियों का संकेत किया है, जिनमें चार मात्रा वाली विजया जैसी छोटी द्विपदियों से लेकर ३० मात्रा तक की अनेक द्विपदियों की गणना है, तथा आगे चलकर ३० मात्रा से अधिक समद्विपदियों का भी उल्लेख किया गया है। इस तरह दोनों आचार्यों ने कुल मिलाकर ७६ द्विपदी भेदों का विवरण दिया है।[3] डा० वेलणकरने प्रायः सभी द्विपदियों की समान विशेषतायें ये मानी हैं :—

---

१. Apabhramsa Metres §26.

२. दे० विक्रमोर्वशीय ४.२, ४.२९,

३. Velankar : Apabhramsa Metres II. p. 47. (J. B. Uiv. 1936)

( १ ) द्विपदी का प्रत्येक चरण प्राय: चतुर्मात्रिक गणों से बना होता है, कभी कभी द्विमात्रिक या षण्मात्रिक गण का प्रयोग भी हो सकता है।

( २ ) त्रिमात्रिक अथवा पंचमात्रिक गणों का प्रयोग केवल उन्हीं द्विपदियों में होता है, जिनमें विषमसंख्यक मात्रायें प्रत्येक चरण में होती हैं, तथा यहाँ भी यह मात्रिक गण प्राय: पादांत में रखा जाता है।

( ३ ) प्रत्येक चरण में द्वितीय यति प्रथम यति के ८ मात्रा बाद पाई जाती है।

( ४ ) प्रथम यति १० वीं, १२ वीं, १४ वीं, या १६ वीं मात्रा के बीच कहीं न कहीं स्थान बदलती रहती है।

( ५ ) जहाँ यति का खास संकेत नहीं किया जाता, यह प्राय: ८ वीं तथा १६ वीं मात्रा के बाद पड़ती है।

( ६ ) द्विपदी की संज्ञा प्रथम यति तथा द्वितीय यति के स्थान-भेद अथवा मूल चतुर्मात्रिक गणों के स्थान पर द्विमात्रिक या षण्मात्रिक गण के परिवर्तन से बदल जाती है।

उक्त सभी विशेषतायें इस बात का संकेत करती हैं कि अधिकांश द्विपदियाँ मूलत: गेय छन्द के रूप में निबद्ध की जाती रही हैं तथा मृदंगादि ताल-वाद्यों के साथ गाई जाती रही हैं।

हेमचंद्र ने द्विपदी का संकेत खञ्जक प्रकरण में किया है तथा मात्रिकगण तथा यति भेद से ही उसके विविध भेद रचिता, आरनाल, कामलेखा आदि का उल्लेख किया है।[1] प्रा० पैं० में केवल एक ही तरह की द्विपदी का जिक्र किया गया है। इस द्विपदी की गणव्यवस्था निम्न हैं :—

६+५×४+ऽ. ( षट्कल, पाँच चतुष्कल, गुरु )।

इस प्रकार प्रा० पैं० की द्विपदी २८ मात्रावाली द्विपदी है। संदेशरासक में भी द्विपदी का ठीक यही भेद मिलता है, इस भेद का संकेत हेमचंद्र में भी है। हेमचंद्र के अनुसार इसकी गण-व्यवस्था यों है :—

---

१. हेमचन्द्र: छन्दोनुशासन ४.५६ तथा परवर्ती।

२. षश्चुगो द्वितीयषष्ठौ जो लीर्वा द्विपदी।—वही ४.५६।

६+ ⏑⏑⏑⏑/⏑–⏑ +४+४+४+ ⏑⏑⏑⏑/⏑–⏑ +–

अर्थात् द्वितीय तथा षष्ठ मात्रिकगण में चतुर्लघु ( ⏑⏑⏑⏑ ) अथवा जगण ( ⏑–⏑ ) का विधान जरूरी है। भायाणी जी ने बताया है कि २८ मात्रावाली इस द्विपदी में प्रथम गण प्रायः –⏑⏑– पाया जाता है, तथा द्वितीय-षष्ठ गणों में प्रायः जगण ( ⏑–⏑ ) पाया जाता है। अन्य गणों में जगण निषिद्ध है। १६ वीं मात्रा के बाद यति पाई जाती है। अल्सदोर्फ ने इसी यति के आधार पर द्विपदी की गणव्यवस्था ६+ ⏑⏑⏑⏑/⏑–⏑ +६/६+ ⏑⏑⏑⏑/⏑–⏑ – मानली है, जो त्रुटिपूर्ण है, है, क्योंकि ऐसा मानने पर १४-१५ वीं तथा १८-१९ वीं मात्राओं के के स्थान पर गुर्वक्षर की व्यवस्था हो जायगी, जो परंपरागत मत के अनुसार अमान्य है। अल्सदोर्फ ने तीन चतुष्कलों के स्थान पर मध्य में दो षट्कलों की व्यवस्था कर परंपरागत मत की इस गुर्वक्षर निषेधाज्ञा को नहीं माना है। प्रा० पैं० के द्विपदी उदाहरण ( १.१५५ ) में गण व्यवस्था परंपरागत मतानुसार ही है।

६+ ⏑–⏑+४+४+४+ ⏑–⏑+–.

यहाँ द्वितीय-षष्ठ गणों में नियत रूप से जगण ( °र, कंपि ; °ण, झंपि ) पाया जाता है। प्रथम षण्मात्रिक गण प्रथमार्ध में –⏑⏑– ( दाणव दे० ) है, द्वितीयार्ध में ⏑⏑⏑⏑–( हअगअपा° )।

द्विपदी छन्द द्विपात् है या चतुष्पात्, इस विषय में विद्वानों में मतभेद है। प्रा० पैं० ( १·१५३ ) में इसका चतुष्पात् रूप मिलता है, किंतु उदाहरण ( १·१५५ ) में दो चरण ही हैं। प्रा० पैं० के टीकाकार वंशीधर ने इस प्रश्न को उठाकर विविध मत दिये हैं।[1] हमें इनमें अंतिम मत ही मान्य है, जो इसे द्विपदी छंद ही मानता है तथा लक्षण को दो द्विपदियों में निबद्ध समझता है। वेलणकर ने इसे

---

१. इदं च वृत्तं द्विपादमेव, न चतुष्पादं, उदाहरणानुरोधादिति केचित्। अन्ये तु यदीदं द्विपादमेव, तर्हि लक्षणं पादचतुष्टयेन कथं कृतमिति इदं चतुष्पादमेव ······। परे तु लक्षणं वृत्तद्वयेन कृतमितीदमुदाहरणानुरोधाद् द्विपादमित्याहुः।

—वंशीधरी टीका परि० २ पृ० ५७५.

चतुष्पदी ही माना है।[1] संदेशरासक की द्विपदी ( १२० वाँ छंद ) तथा प्रा० पैं० की द्विपदियों में भी क-ख की ही तुक पाई जाती है, अतः जहाँ दो युग्मों में एक-साथ क-ख, क-ख की तुक पाई जाती है, वहाँ एक चतुष्पदी न मानकर दो द्विपदियाँ मानना ही ठीक होगा। संदेशरासक के १२० वें छन्द में भी वस्तुतः दो द्विपदियाँ ही जान पड़ती हैं।[2] ऐसा जान पड़ता है, द्विपदी के मूलतः द्विपात् छंद होने पर भी मुक्तक काव्यों में इसका द्विगुणित प्रयोग भी पाया जाता है।

२८ मात्रा वाली इस द्विपदी का प्रयोग संभवतः हिंदी में कम पाया जाता है। वैसे भिखारीदास के छन्दार्णव में यह छन्द मौजूद है। वहाँ इसका नाम 'द्विपदी' या 'दुवई' न मिलकर 'दोवै' मिलता है। भिखारीदास ने इस छन्द में गणव्यवस्था का कोई निर्देश नहीं किया है। वे केवल अनियमित वर्णवाली २८ मात्राओं का होना जरूरी मानते हैं।[3] भिखारीदास के उदाहरण में द्वितीय तथा षष्ठगणों की व्यवस्था यों है :—

द्वितीय गण; —⏑⏑,—⏑—( त्रुटित ), ⏑⏑—, ——⏑ ( त्रुटित )
षष्ठगण; —⏑—( त्रुटित ),——,—⏑—( त्रुटित), ⏑⏑—.

इसके प्रथम षण्मात्रिक गण में भी प्रत्येक चरण में क्रमशः ⏑⏑⏑⏑⏑⏑, ⏑⏑⏑⏑⏑—( त्रुटित षण्मात्रिक ), ———, ⏑⏑⏑⏑— हैं। यहाँ स्पष्टतः मात्रिक गणों की परंपरागत व्यवस्था नहीं पाई जाती तथा षण्मात्रिक और चतुर्मात्रिक गणों की आरंभिक या अंतिम मात्रा को गत या आगत गण की मात्रा के साथ जोड़कर त्रुटित रूप में गुर्वक्षर का प्रयोग किया गया है, जो छंदःशास्त्रीय दृष्टि से दोष है। ऐसा जान पड़ता है कि मात्रिक गणों की यह व्यवस्था मध्यकालीन हिंदी कविता में गड़बड़ा गई है, इसकी पूरी पाबन्दी नहीं पाई जाती। इसका खास कारण यह है कि ये छंद जो मूलतः गेय छन्द हैं, असंगीतज्ञ कवियों के हाथों पड़कर केवल पाठ्य छन्द बन बैठे हैं। भिखारीदास के लक्षण में १६ वीं मात्रा पर यति का भी कोई उल्लेख नहीं है, किंतु उदाहरण

---

१. Apabhramsa Metres II § 43 p. 50.

२. दे० संदेशरासक पृ० ५०.

३. अनियम बरन नरिंदगति दोवै कह्यौ फनिंद।—छन्दार्णव ५.२१८।

पद्य में १६ वीं मात्रा पर नियत यति अवश्य पाई जाती है। भिखारीदास के उक्त विश्लेषित 'दोवै' का उदाहरण निम्न है :—

तुम बिछुरत गोपिन के अँसुवन ब्रज बहि चले पनारे।
कछु दिन गएँ पनारे तें वै उमड़ि चले ज्यों नारे॥
वै नारे नदरूप भए अब कहो आइ कोइ जोवै।
सुनि यह बात अजोग जोग की ह्वै है समुद नदी वै॥

(छन्दार्णव ५.२२१)।

गदाधर की 'छन्दोमंजरी' में इसे 'दुवैया' कहा गया है।[1] गदाधर ने अपने लक्षण में गणव्यवस्था का संकेत न करते हुए भी १६ (कला) तथा १२ (रवि) पर यति का संकेत किया है।

## खञ्जा (खञ्जक छंद)

§.१६५. 'खंजक' नामक छन्द सर्वप्रथम विरहाङ्क के 'वृत्तजातिसमुच्चय' में मिलता है, किन्तु यह 'खंजक' हेमचन्द्र तथा प्राकृतपैंगलम् वाले हमारे 'खंजक' से भिन्न है। विरहाङ्क का 'खंजक' छंद अर्धसम छंद है, जिसके विषम चरणों की मात्रागण व्यवस्था ४+—⏑—, तथा समचरणों की मात्रागण व्यवस्था ४+⏑⏑+—⏑—है। इस तरह इसके विषम चरणों में ६ मात्रा तथा सम चरणों में ११ मात्रा पाई जाती हैं। यह गणव्यवस्था डा० वेलणकर के मतानुसार है। हेमचन्द्र के यहाँ 'खञ्जक' किसी खास छंद की संज्ञा न होकर उन 'गलितक' प्रकरण के सभी छंदों की संज्ञा है, जहाँ पादांत में 'यमक' के स्थान पर केवल अनुप्रास (तुक) पाया जाता है।[2] वहाँ खञ्जक की गणव्यवस्था निम्न है।

३+३+४+४+४+३+—=२१ मात्रा प्रत्येक चरण.[3]

हेमचन्द्र के बाद 'खंजा' (खंजक) का संकेत प्रा० पैं० में ही मिलता

---

१. होत दुवैया छंद के प्रतिपद अट्ठाईस।
कला कला पै यति सु पुनि रवि पै कहत फनीस॥—छन्दोमंजरी पृ० ९८।

२. पूर्वकाण्येव गलितकानि यमकरहितानि सानुप्रासानि यदि भवन्ति तदा खञ्जकसंज्ञानि।—छन्दोनुशासन सूत्र ४.४१ की वृत्ति पृ० ४३.

३. त्रिमाणगणद्वयं चतुर्मात्रत्रयं त्रिमात्रो गुरुश्चायमकं सानुप्रासं खञ्जकम्।
—वही पृ० ४३.

है। रत्नशेखर के 'छन्दःकोश' में इसका जिक्र भी नहीं मिलता। किन्तु प्रा० पैं० वाला खंजा हेमचन्द्र के 'खंजा' छंद से सर्वथा भिन्न है। प्रा० पैं० में निर्दिष्ट खंजा में प्रत्येक चरण में ४१ मात्रायें पाई जाती हैं तथा यह मूलतः द्विपदी कोटि का छंद जान पड़ता है। इसकी गणव्यवस्था निम्न है:—

९×⏑⏑⏑⏑+रगण (—⏑—)

आरंभ में ३६ लघु अर्थात् नौ सर्वलघु चतुष्कल तथा अंत में रगण की योजना इसका लक्षण माना गया है। डा० वेलणकर ने इसका किसी पुराने छंद से संबंध नहीं जोड़ा है। संभवतः यह छंद ४० मात्रा या उससे अधिक वाली 'मालाधर' प्रकार की द्विपदी कोटि का ही छंद है। हेमचन्द्र तथा स्वयंभू ने ४० तथा उससे अधिक मात्रा वाली द्विपदियों को अलग अलग न लेकर उन्हें 'मालाधर' की सामान्य संज्ञा दी है।[1] जैसा कि स्पष्ट है, 'खंजा' या 'खंजक' उस द्विपदी छंद की सामान्य संज्ञा थी, जिसके अन्त में 'यमक' न पाया जाकर 'तुक' पाई जाती है। आगे चलकर यह सामान्य संज्ञा खास प्रकार के ४१ मात्रा वाले अयमक सानुप्रास द्विपदी छंद के लिये रूढ़ पड़ी, जिसमें गणों की निश्चित व्यवस्था भी पाई जाती है। प्रा० पैं० को यही परंपरा प्राप्त हुई है, जो अन्यत्र कहीं देखने में नहीं आती। हिंदी छन्दःशास्त्रियों ने खंजा का ठीक वही रूप लिया है, जो प्रा० पैं० में मिलता है, किंतु भिखारीदास ने छन्दार्णव में गणव्यवस्था प्रा० पैं० की मानते हुए भी लक्षण में फर्क कर दिया है। उनके मत से खंजा की व्यवस्था ७×⏑⏑⏑⏑⏑+जगण (⏑—⏑)+—है,[2] जो ठीक उक्त व्यवस्था का भिन्न क्रम से निर्देश है। भिखारीदास ने इसका उदाहरण यह दिया है।

सुमुखि तुअ नयन लखि रहइ गहेउ झखनि झखि
गरल मिलि भँवर निसि गिलत नितहि कंज है।

---

१. एआणं अहिअअरं मालाधरअं भणन्ति कइवसहा। —स्वयम्भूच्छन्दस् ६.२०।

२. सात पंच लघु जगन गो मत्ता यकतालीस।
यों ही करि दल दूसरो, खंजा रच्यो फनीस ॥—छन्दार्णव ८.१४.

निमि तजेउ सुरतिबनि मृग फिरत बनहि बन
दुख हरन मदन-सर थिर न रहत खंज है ॥

खंजा नामक एक छंद वर्णिक वर्ग के अनुष्टुप् भेदों में भी देखा जाता है, जहाँ इसकी वर्णिक व्यवस्था ( गा गा गा गाळल गागा ) है,[1] किंतु इन दोनों छंदों में नाम-साम्य के अतिरिक्त और कोई संबंध नहीं है। मात्रिक खंजा छंद का 'दळपतपिंगळ', 'रणपिंगळ', 'बृहत् पिंगळ' आदि गुजराती छन्दःशास्त्रीय ग्रंथों में कोई संकेत नहीं मिळता। गदाधर की 'छन्दोमंजरी' में 'खंजा' नामक मात्रिक वृत्त मिळता तो है, पर वह प्रा० पैं० तथा भिखारीदास के 'खंजा' से बिलकुल मेल नहीं खाता। उसके अनुसार शिखा छंद के प्रथम चरण में २८ लघु+१गुरु ( ३० मात्रा ) तथा द्वितीय चरण में ३० लघु+ १गुरु ( ३२ मात्रा ) होते हैं। इसे उलटने पर 'खंजा' छंद होता है।[2] गदाधर के मतानुसार खंजा छन्द की व्यवस्था यह है:—प्रथम दल ३० लघु+१गुरु (३२ मात्रा); द्वितीय दल २८ लघु+१गुरु (३० मात्रा)। स्पष्ट है, यह 'खंजा' बिलकुल निराला है और किसी भिन्न परंपरा का ही संकेत करता है।

हमारे खंजा छन्द में मात्रिक गणों के बीच यति कहाँ होगी, इसका विधान कहीं नहीं मिळता। मेरा ऐसा अनुमान है, दो दो पंचकलों या दस दस मात्रा के बाद यहाँ यति पाई जाती है। इसकी यतिव्यवस्था यों जान पड़ती है।

ᴗᴗᴗᴗᴗᴗᴗᴗᴗᴗ | ᴗᴗᴗᴗᴗᴗᴗᴗᴗᴗ | ᴗᴗᴗᴗᴗᴗᴗᴗᴗᴗ | ᴗᴗᴗᴗᴗᴗ–ᴗ—

संभवतः यही कारण है कि एक एक यति खंड को दो दो पंचकलों में विभक्त कर खंजा का लक्षण भी तदनुसार ही निबद्ध किया जाने लगा हो तथा प्रा० पैं० के बाद प्रचलित यही 'सात' सर्वलघु पंचकल +जगण+गुरु वाली व्यवस्था भिखारीदास को मिली है। प्रा० पैं० के उदाहरण (१.१६०) तथा उपर्युद्धृत भिखारीदास के उदाहरण को देखते हुए भी १०, १०, १०, ११ की यति की कल्पना करना असंगत नहीं जान पड़ता।

---

१. दे०—बृहत्पिंगल पृ० १११.

२ शिखाछंद उलटा पढो खंजा छंद सरूप।
याहीं तें यह होत है खंजा छंद अनूप ॥—छंदोमंजरी पृ. ७९.

## शिखा छंद

§ १६६. प्रा० पैं० का शिखा या शिक्षा छंद विषम द्विपदी है, जिसके प्रथम दल में अट्ठाइस मात्रा पाई जाती हैं, द्वितीय दल में बत्तीस। गणव्यवस्था निम्न है :—

प्रथम दल ६ × ⏑⏑⏑⏑ + ⏑–⏑ (जगण) ( ६ सर्वलघु चतुष्कल + ज )

द्वितीय दल ७ × ⏑⏑⏑⏑ + ⏑ – ⏑ (जगण) (७ सर्वलघु चतुष्कल + ज)

यह छंद ठीक इसी रूप में अन्यत्र कहीं नहीं मिलता। स्वयंभू, हेमचन्द्र, रत्नशेखर, किसी ने इस छंद का संकेत नहीं किया है। डा० वेलणकर ने इस छन्द को शुद्ध मात्रावृत्त इसलिये नहीं माना है कि इसमें अक्षरों की निश्चितलघु गुरु व्यवस्था का संकेत पाया जाता है। भिखारीदास के छन्दार्णव में भी यह छंद है। भिखारीदास का लक्षण प्रा० पैं० के लक्षण से थोड़ा मिलता है। भिखारीदास के मतानुसार 'शिष्या' के प्रथम दल में २४ लघु के बाद जगण व्यवस्था है।[1] इस तरह भिखारीदास की 'शिष्या' में प्रथम दल में २८ मात्रा और द्वितीय दल में ३६ मात्रा हैं, जब कि प्रा० पैं० की 'शिखा' में द्वितीय दल में ३२ मात्रा ( २८ लघु + जगण ) ही हैं। इसकी पुष्टि भिखारीदास के उदाहरण तक से होती है, जहाँ उत्तरदल में ३६ मात्रा ही हैं।[2] भिखारीदास ने भी 'शिष्या' के अन्त में जगण मानकर इसे लघुपादांत छन्द ही माना है, गदाधर की तरह गुरुपादांत नहीं। वहाँ सात गुरु वाला ( SSSSSSS ) शिष्या ( सिस्या ) नामक अन्य छंद भी मिलता है, जो इस 'शिखा' छंद से सर्वथा भिन्न है तथा वर्णिक छन्द जान पड़ता है, यद्यपि भिखारीदास ने इसका संकेत १४ मात्रा वाले मात्रिक वृत्तों के प्रकरण में किया है।[3] गदाधर ने भी 'शिखा' छन्द का उल्लेख किया है, साथ ही 'शिख्या' नामक एक दूसरे छन्द का भी जिक्र किया है। शिखा विषम मात्रिक द्विपदी छन्द है, जिसके प्रथम दल में ( २८ अक्षर, ३० मात्रा )

---

१. पहिले दल मैं चौबिसै लहु पर जगनहि देहु।
   पुनि बत्तिस पर जगनु दै, सिष्या गति सिखि लेहु ॥—छन्दार्णव ८.१८

२. दे० छन्दार्णव ८.१९।

३. दे० छन्दार्णव ५.१०६।

तथा द्वितीय दल में ( ३० अक्षर, ३२ मात्रा ) होती हैं; जब कि 'शिखा' छंद अट्ठाइस मात्रा वाला सम चतुष्पात् छंद है।[1] गदाधर का 'शिखा' छन्द प्रा० पैं० के 'शिखा' छन्द की तरह विषम द्विपदी होने पर भी कुछ भिन्न है। गदाधर की 'शिखा' की गण व्यवस्था यों है:[2]—

प्रथम दल २७ लघु अक्षर+१ गुरु (या ६×⏑⏑⏑⏑+⏑⏑⏑—;३० मात्रा)

द्वितीय दल ३० लघु+१ गुरु (या ७×⏑⏑⏑⏑+⏑⏑—; ३२ मात्रा) स्पष्ट है, गदाधर की 'शिखा' की नींव प्रा० पैं० वाला शिखा छंद ही है, दोनों में यही भेद है कि प्रथम दल में प्रा० पैं० के 'जगण' को बदल कर यहाँ गुर्वंत षट्कल की व्यवस्था कर २८ की जगह ३० मात्रा कर दी गई है तथा इसी तरह द्वितीय दल में भी 'जगण' को हटाकर उसके स्थान गुर्वंत सगण (⏑⏑—) की योजना की गई है। प्रा० पैं० के शिखा छंद के दोनों दलों में अंत में लघु अक्षर पाया जाता है, जब कि गदाधर के 'शिखा छंद' में दोनों दल गुर्वंत हो गये हैं। संभवतः प्रा० पैं० के संग्रह के बाद कवियों में शिखा का यह दूसरा रूप भी चल पड़ा हो।

## माला छंद

§.१६७. प्रा० पैं० का माला छंद भी विषम द्विपदी है। इस छंद की गणव्यवस्था निम्न है:—

प्रथमदल, ९×⏑⏑⏑⏑+रगण (—⏑—)+कर्ण (— —).= ४५ मात्रा; द्वितीय दल, गाथा छंद का उत्तरार्ध (१२+१५=२७ मात्रा)

इस तरह का छंद बीज रूप में हेमचंद्र में अवश्य मिलता है। गाथाप्रकरण में हेमचंद्र ने बताया है कि गाथा छंद के पूर्वार्ध में अन्त्य गुरु के पूर्व क्रमशः २, ४, ६, ८, १०, १२, १४ चतुर्मात्रिक गणों के बढ़ाने से क्रमशः गाथ, उद्गाथ, विगाथ, अवगाथ, संगाथ, उपगाथ

---

१. दे० छन्दोमंजरी पृ० ७८ तथा पृ० ७९.

२. या विधि मात्रा तीस हैं पूरब दल मैं देखि।
उत्तर दल बत्तीस हैं शिखा छंद सो लेखि ॥—वही पृ० ७८, ७९.

तथा गाथिनी भेद पाये जाते हैं।[1] हेमचंद्र के ये उद्गाथ, विगाथ, गाथिनी छंद परंपरागत उद्गाथा, विगाथा तथा गाहिनी से सर्वथा भिन्न हैं, यह इनकी मात्रासंख्या से स्पष्ट हो जायगा। इस प्रकरण को समाप्त करते समय हेमचंद्र ने एक अन्य गाथाभेद 'मालागाथ' का जिक्र किया है, जो गाथिनी में अनेक संख्यक यथेष्ट चतुर्मात्रिक गणों के बढ़ाने से बनता है।[2] इस तरह 'मालागाथ' वस्तुतः एक सामान्य संज्ञा है, जो गाथा छन्द के पूर्वार्ध में १६, १८, २०, २२ इसी तरह दो दो चतुर्मात्रिकों के बढ़ाने से बने गाथा भेद का संकेत करती है। यहाँ इतना संकेत कर दिया जाय कि इन सभी गणवृद्धिजनित गाथाभेदों में उत्तरार्ध अपरिवर्तित अर्थात् २७ मात्रा का ही रहता है। हेमचंद्र ने 'छन्दोनुशासन' में 'मालागाथ' का यह उदाहरण दिया है:—

'इह माला गाहाण व वयंस पेच्छसु नवंबुवाहाण गयणविउलसर-वरम्मि विमुक्कघोरघोसाण विज्जुजीहाविहीसणाण बहलवारिनिचयप-मत्तिवराण अइदीहगत्ताण।

हद्धी गसदि मयंकं खेलंतं रायहंसं व ॥ (छन्दोनुशासन ४.१६ पद्य)

( इह माला ग्राहाणां इव वयस्य प्रेक्षस्व नवांबुवाहानां गगनविपुल-सरोवरे विमुक्तघोरघोषाणां विद्युज्जिह्वाविभीषणानां बहलवारिनिचय-प्रमत्तानां अतिदीर्घगात्राणाम्।

हा धिक् ग्रसति मृगांकं खेलंतं राजहंसं इव ॥ )

इस छन्द में 'हद्धी ... रायहंसं व' इस छन्द का उत्तर दल है, जो गाथा का अपरिवर्तित उत्तरार्ध है। पूर्वार्ध में पादांत गुरु के पूर्व २३ चतुर्मात्रिक गण पाये जाते हैं; जब कि मूल गाथा में पादांत गुरु के पूर्व केवल ७ चतुर्मात्रिक गण ही होते हैं ( गाथापूर्वार्ध = ७ चतुर्मात्रिक + १ गुरु = ३० मात्रा )। अतः यहाँ साधारण गाथा के पूर्वार्ध में १६

---

१. चयोगाथः। ( ४.११ ) गाथैव पूर्वार्द्धेऽन्त्यगात्प्राक् चगणद्वयस्य वृद्धौ गाथः। क्रमवृद्धयोद्व्यवसमुपात्। ( ४.१२ )। गाथात्परं क्रमेण चगणद्वयवृद्धया उद्-वि-अव-सम्-उपपरो गाथो भवति उद्गाथविगाथावगाथसंगाथोपगाथा इत्यर्थः।

गाथिनी। ( ४.१३ )। उपगाथाच्चगणद्वयवृद्धया गाथिनी।

२. यथेष्टं मालागाथः। ( ४.१४ ) गाथिन्याः परं यथेष्टं चगणद्वयवृद्धया मालागाथः।—वही।

चतुर्मात्रिक गण ज्यादा जोड़े गये हैं तथा इस 'मालागाथ' के पूर्वार्ध में कुल २३×४+२=९४ मात्रा पाई जाती हैं। इस व्यवस्था के के अनुसार प्राकृतपैंगलम् वाली 'माला' की गणव्यवस्था मानने पर वहाँ पूर्वार्ध में हेमचन्द्र वाली दो दो चतुर्मात्रिक गणों वाली वृद्धि का नियम पूरी तरह लागू नहीं होता; क्योंकि हेमचन्द्र के मतानुसार गाथापूर्वार्ध में ८, ८ मात्रा की क्रमशः अभिवृद्धि होने पर तत्तत् गाथ उद्गाथ, विगाथ आदि भेद हो पाते हैं। प्रा० पैं० के माला छन्द में पूर्वार्ध की ४५ मात्रा इस क्रम में कहीं व्यवस्थित नहीं हो पातीं। ऐसा जान पड़ता है, शास्त्रीय दृष्टि से हेमचन्द्र के मतानुसार, प्रा० पैं० की 'माला' में एक लघु अक्षर ( १ मात्रा ) और बढ़ा देने पर पूर्वार्ध में ४६ मात्रा वाला 'उद्गाथ' छन्द हो जायगा। 'माला' विशेषणविशिष्ट दो अन्य छन्द भी हेमचन्द्र के 'गलितक प्रकरण' में देखे जाते हैं :— 'मालागलितक' तथा 'मालागलिता'। इनकी गणव्यवस्था यों हैं—

मालागलितक[1] ६+१०×४ ( चतुर्मात्रिक ); ( सम गणों में जगण या लघुचतुष्टय, किंतु विषमगणों में जगणनिषेध, पादांत में यमक )। ( ४६ मात्रा, चतुष्पात् )।

मालागलिता. ४+५+२×४+ ५+२×४+˘– ( ३३ मात्रा, चतुष्पात् )।

इन दोनों का हमारी 'माला' से कोई खास संबंध नहीं है, किंतु यह 'माला' विशेषण इस बात का संकेत करता है कि 'माला' कोई खास छन्द न होकर किसी छन्द ( प्रायः गाथा या गलितक ) का वह भेद होता था, जिसमें चतुर्मात्रिक गणों की 'माला' ( लड़ी ) पाई जाती हो। यह 'माला' विशेषण ठीक उसी अर्थ में प्रयुक्त हुआ है, जो अलंकारशास्त्र के 'मालोपमा', 'मालारूपक', 'मालादीपक' आदि अलंकारों में है। आगे चलकर कवि इस प्रकार के छन्दों को 'मालागाथ' जैसे पूरे नाम से न पुकार कर नामैकदेशग्रहण के द्वारा केवल 'माला' कहने

---

१ षण्मात्राद्गणात्परे दश चगणा न विषमे जः समे जो लघुचतुष्टयं वा यमितैङ्घ्रौ मालाया गलितकम्। —छन्दोनुशासन ४.२५ सूत्र की वृत्ति।

२. चतुर्मात्रः पञ्चमात्रश्चतुर्मात्रद्वयं पञ्चमात्रः चतुर्मात्रद्वयं लघुगुरू च मालागलिता। —वही, सूत्र ४.३० की वृत्ति।

लगे हों। इतना ही नहीं संभवतः उन सभी गाथाभेदों को जिनके प्रथमार्ध में नियत ७ चतुष्कल तथा एक गुरु से ज्यादा चतुष्कल व्यवस्था पाई जाती हो, सामान्यतः 'माला' नाम दे दिया गया हो, यद्यपि हेमचंद्र ने उन्हें विभिन्न नाम दिये हैं, यह हम देख चुके हैं। भट्ट कवियों में इन गाथा भेदों में से केवल एक ही तरह का भेद अधिक प्रचलित रहा होगा; प्रा० पैं० ने इसी पूर्वार्ध में नौ सर्वलघु चतुष्कल+रगण+दो गुरु' (४५ मात्रा) वाले गाथा-भेद का संकेत किया है, तथा इसे भट्ट परम्परा में प्रचलित केवल 'माला' नाम से ही पुकारा है।

संभवतः माला छंद का चलन आदिकालीन हिन्दी कवियों में ही बहुत कम रहा है। मध्यकालीन हिन्दी कवियों में किसी कवि ने इसका प्रयोग नहीं किया है। वैसे भिखारीदास ने मात्राजाति छन्दों में गाथा-वर्ग के साथ खंजा, शिख्या, चूड़ामणि आदि की तरह इसका भी संकेत किया है। भिखारीदास की 'माला' का लक्षण प्रा० पैं० से मिलता है, यद्यपि लक्षण की शैली भिन्न है। भिखारीदास के अनुसार "खंजा छन्द के प्रथम दल में अंत में दो गुरु (४१+SS=४५ मात्रा) जोड़कर द्वितीय दल में गाथा छन्द का उत्तरार्ध रखने से माला छन्द होता है।"[1] प्रा० पैं० की परम्परा के अनुसार ही भिखारीदास ने भी इसे केवल 'माला' कहा है, 'मालागाथ' या अन्य किसी नाम से नहीं पुकारा। साथ ही इस छन्द का भिखारीदास ने जो उदाहरण दिया है,[2] वह संभवतः भिखारीदास का अपना ही बनाया है, जहाँ 'मुद्रालंकार' की स्थिति इसकी पुष्टि करती है और जो हिन्दी कवियों में इस छन्द के उपेक्षित होने संकेत करती है।

## उल्लाला

§१६८. उल्लाला सममात्रिक द्विपदी छंद है, जिसका उल्लेख प्राकृतपैंगलम् में स्वतंत्र रूप से न किया जाकर 'रोला+उल्लाला' के मिश्रण से बने छप्पय छन्द के संबंध में किया गया है। प्राकृतपैंगलम्

---

१. खंजा के दल अंत पर द्वै गुरु दै सुखकंद।
आगे गाहा अर्ध करि, जानहि माला छंद॥ —छंदार्णव ८.१६.

२. दे० छन्दार्णव ८.१७.

के अनुसार इस छन्द के दोनों दलों में सब कुल ५६ (२८×२) मात्रा होती हैं और प्रत्येक चरण की मात्रिक गणव्यवस्था ४, ४, ४, ३, ६, ४, ३ है।[1] प्राकृतपैंगलम् में इसकी यतिव्यवस्था का कोई संकेत नहीं मिलता, पर यहाँ १५, १३ पर यति पाई जाती है। इस छन्द का स्पष्ट उल्लेख हेमचन्द्र के 'छन्दोनुशासन' और अज्ञात लेखक के कविदर्पण में मिलता है। हेमचन्द्र ने दो द्विपदियों का जिक्र किया है, जिन्हें वे क्रमशः 'कुंकुम' तथा 'कर्पूर' कहते हैं। 'कुंकुम' द्विपदी में २७ मात्रा ( १५, १२ यति ) और 'कर्पूर' में २८ मात्रा ( १५, १३ यति ) पाई पाती हैं।[1] प्राकृतपैंगलम् और रत्नशेखर के 'छन्दःकोश'[2] में 'कर्पूर' वाली द्विपदी ही 'उल्लाला' कही गई है। हेमचन्द्र ने बताया है कि ये दोनों द्विपदियाँ मागधों ( भट्ट कवियों ) के यहाँ 'उल्लालक' कहलाती हैं। ( एतावुल्लालको मागधानाम्। ) हेमचंद्र के अनुसार कर्पूर ( उल्लाला ) की गणव्यवस्था २×२, ४, २×२, ।, २×२, ४, २×२, ।।। है। कुंकुम में अंत में केवल 'दो लघु' ( ।। ) होते हैं, बाकी गणव्यवस्था ठीक यही है।[3] उदाहरण ये हैं:—

सुरकुंभिकुंभसिंदूरभरु, हरिदिसिकुंकुममंडणु। ( १५, १२ )
पसइच्छि पिच्छि जोइक्खु जिव, बालायवु तमखंडणु॥ ( १५, १२ )

( हे विशालाक्षि देखो, देवगज के कुंभस्थल का सिंदूर, इन्द्रदिशा ( पूर्वदिशा ) का कुंकुममंडन तमःखंडन यह बालातप मानों ज्योतिष्क है। )

आयंबलोललोयणजुयल, उल्लालय जीवियमयण। ( १५, १३ )
कप्पूरधवल सोहइ सलिल, केलिकाल कामिणिवयण॥ (१५, १३ )

( आताम्र लोल लोचनयुगल वाला, गीले बालों से युक्त, कर्पूर सा धवल, मदन को उद्दीप्त ( जीवित ) करता कामिनीवदन सलिलकेलि ( जलक्रीडा ) के समय सुशोभित हो रहा है। )

---

१. दाचदालदाचदालि कर्पूरो णैः॥ द्वौ द्विमात्रौ चतुर्मात्रो द्वौ द्विमात्रौ लघु द्वौ द्विमात्रौ चतुमात्रो द्वौ द्विमात्रौ लघुत्रयं च कर्पूरः। णैरिति पञ्चदशभिर्मात्राभिर्यतिः।
सोन्त्यलोनः कुंकुमः॥ स एव कर्पूरः अन्त्यलघुना ऊनः कुंकुमः।

२. छन्दःकोश १२ तथा २९.

३. कविदर्पण २-२-३.

स्पष्ट है कि अपभ्रंश छन्दःशास्त्रियों के 'कुंकुम' और 'कर्पूर' को ही राजाश्रित भट्ट कवि 'उल्लाल' कहते थे[1], और प्राकृतपैंगलम् तथा मध्ययुगीन हिन्दी काव्यपरंपरा में यही नाम प्रचलित हैं।

याकोबी ने 'भविसत्तकहा' की भूमिका में इस छंद का संकेत किया है। भविसत्तकहा में यह कई स्थानों पर 'घत्ता' के रूप में प्रयुक्त हुआ है।[2] भविसत्तकहा में प्रयुक्त 'कर्पूर' (उल्लाळ) की गण-व्यवस्था यों है:--अ: ३×४+३ लघुत्रय, ब: ६+४+३ लघुत्रय; तुक 'ब-द' (bd)। छप्पय की पिछली दो पंक्तियों के रूप में उल्लाला का प्रयोग अपभ्रंश काव्य में मिलता है। संदेशरासक में इसका छप्पय-गत अनेकशः प्रयोग हुआ है।[3]

मध्ययुगीन छन्दोग्रंथों और कविता में उल्लाला का प्रयोग प्रायः छप्पय के ही अंग रूप में मिलता है। छंदविनोद, छंदार्णव आदि में छप्पय के साथ ही इसका लक्षण निबद्ध है। केशवदास ने 'छंदमाला' में अवश्य इसका लक्षण अलग से निबद्ध किया है। वे इस छंद के २८ मात्रा (१५, १३) वाले भेद का ही जिक्र करते हैं।[4] पर केशव-दास ने भी 'रामचंद्रिका' में 'उल्लाला' का स्वतंत्र प्रयोग नहीं किया, इसे छप्पय के अंग रूप में ही निबद्ध किया है। उपरिचर्चित उल्लाला-भेदों के अतिरिक्त नारायणदास वैष्णव ने एक तीसरे तरह के उल्लाला का भी संकेत किया है। इस उल्लाला भेद में हर दल में २६ मात्रा होती हैं और १३, १३ पर यति की व्यवस्था पाई जाती है।[5] इस उल्लाला का उदाहरण उसने यों दिया है:—

---

१. एतावुल्लालकौ इति बन्दीनां भाषासु प्रसिद्धावित्यर्थाज्ज्ञेयम्।

—कविदर्पण वृत्ति २.२-३.

२. भविसत्तकहा: घत्ता संख्या १६-२०, २२-२७, २९-६२,६४-६६.

३. छप्पय के प्रकरण में संदेशरासक का उदाहरण द्रष्टव्य है।

४. पंद्रह कला विराम करि, तेरह बहुरि निहारि।
पुनि पंद्रह तेरह द्विपद, उल्लालहि सु विचारि॥

—छंदमाला २. २७.

५. तेरह तेरह कला पै होत जहाँ विश्राम।
ताहि सबै कवि कहत हैं उल्लाला यह नाम॥—छंदसार पृ. १२

रे मन हरि भज विषय तजि, जजि सत संगति रैन दिनु। (१२, १२)
कारन भव के फंद को, और न कोऊ राम बिनु॥ (१२, ११)

घत्ता

§१६९. प्राकृतपैंगलम् का घत्ता छंद सममात्रिक द्विपदी है। इसके प्रत्येक दल में ३१ मात्रा पाई जाती हैं, जिनकी गणव्यवस्था 'सात चतुर्मात्रिक गण+तीन लघु (नगण, ।।।) है।[1] पूरे छंद में ६२ मात्राएँ पाई जाती हैं और यति क्रमशः १०, ८, और १३ मात्रा पर होती है।[2] प्राकृतपैंगलम् में इस छंद के लक्षणपद्य तथा उदाहरण-पद्य दोनों में १० वीं और १८ वीं मात्रा के स्थान पर प्रत्येक दल में तुकांत योजना पाई जाती है। यह आभ्यंतर तुक उदाहरण पद्य (१.१०१) के 'हणु-घणु' और 'संकरु-भअंकरु' में स्पष्ट दिखाई पड़ती है। दामोदर के 'वाणीभूषण' का लक्षण बिलकुल प्राकृतपैंगलम् के ही अनुसार है और उदाहरणपद्य में वहाँ भी आभ्यंतर तुक की पूरी पाबंदी मिलती है।[3]

मध्ययुग में घत्ता विशेष प्रसिद्ध छंद नहीं रहा है; गुजराती काव्यपरंपरा में इसका बहुत कम प्रयोग मिलता है और हिंदी कवियों में केवल केशवदास ही इसका प्रयोग करते हैं। वैसे छंदों का विवरण देने वाले प्रायः सभी मध्ययुगीन ग्रंथ 'घत्ता' का उल्लेख अवश्य करते हैं। केशव की 'छंदमाला' में घत्ता का लक्षण प्राकृत-पैंगलम् के ही अनुसार है।[4] केशव भी इसमें आभ्यंतर तुक की व्यवस्था मानते हैं, पर कहीं कहीं इसके पालन का उल्लंघन भी दिखाई

---

१. पिंगल कइ दिट्ठउ, छंद उकिट्ठउ, घत्त मत्त बासट्ठि करि।
चउमत्त सत्त गण, बे वि पाअ भण, तिण्णितिण्णि लहु अंत धरि॥
प्रा० पैं० १.९९.

२. पढमं दह बीसामो बीए मत्ताइँ अट्ठाइँ।
तीए तेरह विरई घत्ता मत्ताइँ बासट्ठि॥ प्रा० पैं० १.१००.

३. हृदि तावदनेकः, स्फुरति विवेकः, तपसि ममो नियतं भवति।
यावन्नवहरिणी-, नयनातरुणी-, स्मितसुभगं न विलोकयति॥
—वाणीभूषण १.६६.

४. छंदमाला २.२५.

पड़ता है। उदाहरण के लिए रामचंद्रिका के निम्न घत्ता के प्रथम दल में आभ्यंतर तुक नहीं पाई जाती।

सरजू सरिता तट, नगर बसै नर, अवध नाम जसधाम धर।
अघओघविनासी, सब पुरवासी, अमरलोक मानहुँ नगर॥
(रामचंद्रिका १.२१)

इसके बाद घत्ता का लक्षण छंदविनोद (२.११), छंदार्णव (७.१६), छंदोमंजरी प्रायः सभी मध्ययुगीन हिंदी छंदोग्रन्थों में मिलता है। इन सभी के लक्षणों में कोई विशेष उल्लेखनीय बात नहीं मिलती। प्रायः सभी लेखक आभ्यंतर तुक का निबंधन करते देखे जाते हैं।

अपभ्रंश छन्दःपरंपरा में 'घत्ता' नाम से अनेक प्रकार के छंद मिलते हैं। सर्वप्रथम 'घत्ता' छंद का उल्लेख 'स्वयंभूछन्दस्' में मिलता है। यहाँ तीन तरह के घत्ताछन्दों का विवरण मिलता है।

प्रथम घत्ता (चतुष्पदी, विषमपद ९ मात्रा, समपद १४ मात्रा)
द्वितीय घत्ता (सम चतुष्पदी, १२ मात्रा),
तृतीय घत्ता (सम चतुष्पदी, १६ मात्रा, ४ चतुर्मात्रिक गण, प्रायः भगण)[1].

इसके बाद कविदर्पणकार ने 'घत्ता' के और भी कई प्रकारों का संकेत किया है, जिनका विवरण निम्न है:—

घत्ता (१) ८, ८, ११ (प्रत्येक दल २७ मात्रा), कविदर्पण (२.२९).

घत्ता (२) १०, ८, ११ (प्रत्येक दल २९ मात्रा), कविदर्पण (३.१६६)

घत्ता (३) १०, ८, १२ (प्रत्येक दल ३० मात्रा), कविदर्पण (३.१६८).

घत्ता (४) १०, ८, १३ (प्रत्येक दल ३१ मात्रा), कवि० (२.२९)
घत्ता (५) १०, ८, १४ (प्रत्येक दल ३२ मात्रा), कवि० (३.१८०)
घत्ता (६) १०, ८, २२ (१४, ८) (प्रत्येक दल ४० मात्रा), कवि० (३.१९२)

---

१. स्वयंभू ८-२४, २७-२८

घत्ता ( ७ ) १२, ८, ११ ( प्रत्येक दल ३१ मात्रा ), कवि० (२.३०)
घत्ता ( ८ ) १२, ८, १२ ( प्रत्येक दल ३२ मात्रा ), कवि० (२.३०)
घत्ता ( ९ ) १२, ८, १३ ( प्रत्येक दल ३३ मात्रा ), कवि० (२.३०)

उक्त घत्ताप्रकारों में 'घत्ता (४)' और 'घत्ता (७)' दोनों ही ३१ मात्रिक द्विपदियाँ हैं। इनमें प्रथम कोटि की घत्ता द्विपदी यति-व्यवस्था के लिहाज से प्राकृतपैंगलम् के 'घत्ता' से पूरी तरह मिलती है। घत्ता (७) उसी का अवांतर प्ररोह जान पड़ता है। १०, ८, १३ मात्रा पर यति वाली ३१ मात्रिक द्विपदी का घत्ता स्वयंभूच्छंदस् में भी मिलता है, जो स्वयंभू के उक्त तीन घत्ताप्रकारों से सर्वथा भिन्न है।[1]

इस सब विवेचन से इतना संकेत मिलता है कि 'घत्ता' किसी खास छंद का नाम होकर छन्दों की सामान्य संज्ञा है, ठीक उसी तरह जैसे 'रासक' भी अपभ्रंश के अनेक छन्दों की सामान्य संज्ञा है। अपभ्रंश प्रबंध काव्यों की संधियों ( सर्गों ) में निबद्ध प्रत्येक कडवक के अंत में कडवक के मूल चतुष्पदी छंद से भिन्न छंद में प्रयुक्त पद्य का प्रयोग मिलता है। इस छन्द को सामान्यतः 'ध्रुवा' या 'घत्ता' कहा जाता है। इस तथ्य का संकेत हेमचन्द्र ने छन्दोनुशासन में किया है।[2] उनके मतानुसार यह 'ध्रुवा' या 'घत्ता' साधारणतः तीन प्रकार का होता है—षट्पदी, चतुष्पदी और द्विपदी।[3] हेमचन्द्र के सम्पूर्ण षष्ठ और सप्तम अध्यायों के छंदों में से कोई भी 'घत्ता' के रूप में अपभ्रंश प्रबन्ध काव्य में प्रयुक्त किया जा सकता था। 'ध्रुवा' या 'घत्ता' का तीसरा नाम 'छड्डणिका' भी है। हेमचन्द्र के अनुसार षट्पदी और चतुष्पदी घत्ता को 'छड्डणिका' भी कहा जाता है। इस संबंध में वे 'द्विपदी' को 'छड्डणिका' न कहे जाने का संकेत करते हैं। किंतु 'छड्डणिका' वे तभी कहलायँगी, जब उनके द्वारा कडवकांत में प्रारब्ध ( प्रकरणगत ) अर्थ का भंग्यंतर ( व्यञ्जना

---

१. स्वयंभूच्छन्दस् ८-२०.
२. सन्ध्यादौ कडवकान्ते च ध्रुवं स्यादिति ध्रुवा ध्रुवकं घत्ता वा। छन्दो० ६
३. सा त्रेधा षट्पदी चतुष्पदी द्विपदी च।—वही ६ २.

वृत्ति ) से कथन पाया जाय।[1] 'घत्ता' और 'छड्डणिका' दोनों शब्द देशी जान पड़ते हैं। जर्मन विद्वान् याकोबी 'घत्ता' की व्युत्पत्ति 'घत्तइ' ( =क्षिपति ) से और 'छड्डणिका' की 'छड्डइ' (=मुञ्चति) से मानते हैं। 'घत्ता' शब्द का अर्थ वे "क्षेप" ( क्षेपक ) मानते हैं, जिसका अर्थ है, मूल कड़वक के साथ जोड़ा गया छन्द; 'छड्डणिका' का अर्थ वे 'मुक्तक' लेते हैं, जो मूलतः एक इकाई रूप में पूर्ण छन्द (पद्य) के लिये प्रयुक्त होता है, किंतु यहाँ कडवकांत में निबद्ध उपसंहार-पद्य के अर्थ में लिया जा सकता है।[2] धीरे धीरे इनमें से एक घत्ता ( ३१ मात्रिक द्विपदी, १०, ८, १३ यति ) भट्ट कवियों में स्वतंत्र मुक्तक पद्य के रूप में भी प्रयुक्त होने लगा और यही छन्द 'घत्ता' के रूप में आदिकालीन और मध्ययुगीन हिंदी काव्यपरम्परा में सुरक्षित रहा है। 'घत्ता' का मूल अर्थ भी बदल गया है और यह अनेक तरह के छंदों की सामान्य संज्ञा न रहकर एक खास तरह की सममात्रिक द्विपदी की विशिष्ट संज्ञा हो गयी है।

प्रस्तुत ३१ मात्रिक घत्ता द्विपदी छंद है, या चतुष्पदी या षट्पदी इस विषय पर डा० वेलणकर ने काफी विचारविमर्श किया है। प्राकृतपैंगलम् तथा मध्ययुगीन हिंदी काव्यपरम्परा को भी इसे द्विपदी मानना ही अभीष्ट है। रत्नशेखर के 'छन्दःकोश' में इसे चतुष्पदी ( विषमचरणः १८ मात्रा, समचरणः १३ मात्रा ) माना गया है।[3] किंतु कविदर्पणकार ने इसे षट्पदी घोषित किया है और प्रथम-चतुर्थ, द्वितीय-पंचम, तृतीय-षष्ठ चरणों में क्रमशः १०, ८ और

---

१. प्रारब्धस्य प्रकरणायातस्यार्थस्य कडवकान्ते भङ्ग्यन्तरेणाभिधाने षट्पदी-चतुष्पद्यावेव छड्डणिकासंज्ञे, न केवलं ध्रुवादिसंज्ञे छड्डणिकासंज्ञे चेति चार्थः।—छन्दो० ६.३ सूत्र की वृत्ति.

२. Bhavisattakaha : Introduction ( Eng. Trans. ), Versification. footnote 4.
( J. O. Institute. Univ. of Baroda. Vol. IV. no. 5-3. p. 178. )

३. पय पढम समाणउ तीयउ, मत्त अढारउ उद्धरहु।
बिय चउथ निरुत्तउ तेरह मत्तउ, घत्त मत्त बासठि करहु॥
—छंदःकोश पद्य ४३.

११ मात्रा मानी है।[1] इस प्रकार स्पष्ट है कि ये दोनों लेखक प्राकृतपैंगलम् के घत्ता वाले यतिखंडों को स्वतंत्र चरण मानते हैं, किंतु दोनों मत भी परस्पर एक दूसरे से भिन्न हैं। श्री वेलणकर कविदर्पण के ही पक्ष में हैं और वे घत्ता को स्पष्टतः षट्पदी घोषित करते हैं।[2] हिंदी कविता के संबंध में हमें 'घत्ता' को द्विपदी मानना ही पसंद है और भट्ट कवियों में इसको द्विपदी ही माना जाता रहा है। प्राकृतपैंगलम् की परंपरा भी इसी मत के पक्ष में है। 'घत्ता' अष्टमात्रिक या उसके ही चतुर्मात्रिक भेद की ताल में प्रत्येक दल को ३२ मात्रिक प्रस्तार देकर गाया जाता रहा है।

## घत्तानन्द

§ १७०. घत्तानन्द वस्तुतः 'घत्ता' का ही अवांतर प्ररोह है, जहाँ पर प्रत्येक दल में १०+८+१३ के क्रम से यति न होकर ११+७+१३ के क्रम से यति होती है। प्राकृतपैंगलम्[3] के अनुसार इसकी गणव्यवस्था यह है:—६,४,४,४,५,४,४। दामोदर के 'वाणीभूषण' का लक्षण भी इसी के अनुसार है।[4] केशव की छन्दमाला में 'घत्ता' का उल्लेख है, 'घत्तानंद' का अलग से उल्लेख नहीं है। भिखारीदास ने 'घत्ता' के साथ 'घत्तानंद' का अलग से उल्लेख किया है[5] तथा भिन्न उदाहरण भी दिया है।

सखि सोवत मोहि जानि, कछु रिस मानि, आइ गयो चलि चोर की।
सोयो ढिगहि चुपाइ, कहि नहि जाइ, घत्ता नंदकिशोर की॥
(छंदार्णव ७.१८).

---

१. कविदर्पण २, २९- ३१.

२. I am personally inclined to follow Kavidarpana and hence I have put the Ghatta under the Satpadis. —Apabhramsa Metres I § 24.

३. छकलु आइहिं संठवहु तिण्णि चउक्कल देहु।
पंचक्कल चउकल जुअल घत्ताणंद मुणेहु॥—प्रा० पैं० १.१०२.

४. एकादशविश्रामि तुरगविरामि यदि घत्तावृत्तं भवति।
छंदो घत्तानन्दमिदमानन्दकारि नागपतिरिति वदति॥—वाणीभूषण १.६७

५. ग्यारह मुनि तेरह विरति, जानो घत्तानंद।—छंदार्णव ७.१६.

श्रीधर कवि ने भी 'घत्ता' से स्वतंत्र रूप में 'घत्तानन्द' का उल्लेख किया है[४], किंतु उनके लक्षण में कोई विशेष उल्लेखनीय बात नहीं मिलती। इन सभी स्थलों को देखने से यह पता चलता है कि घत्तानंद में प्रथम-द्वितीय यति के स्थान पर आंतरिक तुक (जानि-मानि, चुपाइ-जाइ) का होना आवश्यक है और पाद के अन्त में 'क-ख' (a b) वाली तुक भी मिलती है—चोर की-नंदकिशोर की। मध्ययुगीन हिंदी काव्यपरंपरा में घत्ता और घत्तानंद दोनों ही विशेष प्रचलित छन्द नहीं रहे हैं और आधुनिक हिंदी कविता में तो ये बिलकुल नदारद हैं।

घत्ता की तरह ही घत्तानंद को भी डा० वेलणकर षट्पदी छंद मानते हैं, जिसके प्रथम-चतुर्थ चरणों में ११ मात्रा, द्वितीय-पंचम चरणों में ७ मात्रा और तृतीय-षष्ठ चरणों में १३ मात्रा होती हैं। इस तरह यह अर्धसमा षट्पदी है, जिसमें तुक क्रमशः क-ख (a b), घ-ङ (d e) तथा ग-च (c f) चरणों में पाई जाती है। विकासक्रम की दृष्टि से घत्ता की तरह घत्तानंद मूलतः षट्पदी है, और उसके षट्पदीत्व के अवशेष प्राकृतपैंगलम् और मध्ययुगीन हिंदी ग्रंथों में बचे रहे हैं।

## झूलणा छंद

§ १७१. प्राकृतपैंगलम् में झूलणा छंद सममात्रिक द्विपदी है, जिसके प्रत्येक दल में ३७ मात्रायें पाई जाती हैं। इन मात्राओं को इस ढंग के नियोजित किया जाता है कि १०, १०, १० और ७ मात्रा के बाद क्रमशः यति पाई जाती है। इस छंद में लघु-गुरु अथवा मात्रिक गणों की स्थिति का कोई संकेत प्राकृतपैंगलम् में नहीं मिलता। प्राकृतपैंगलम् के लक्षण भाग एवं उदाहरण भाग दोनों में प्रत्येक दल में प्रथम एवं द्वितीय यत्यंश के बाद आभ्यंतर 'तुक' का प्रयोग मिलता है, जो 'दिज्जिआ-किज्जिआ', 'दल-पल', 'गअ-पक्खरिअ', और 'तह (वस्तुतः तहि)-महि में स्पष्ट है। प्रत्येक अर्धाली के अंत में भी 'जाआ-राआ', 'गिंदू-हिंदू' की तुक पाई जाती है।[१] इससे स्पष्ट है कि उपलब्ध झूलणा में वस्तुतः प्रत्येक अर्धाली में खुद तीन तीन चरण हैं, और इस तरह पूरा छन्द मूलतः द्विपदी न होकर षट्पदी है,

४. छंदविनोद १.१२

१. प्रा० पैं० १.१५६-१५७.

जिसमें प्रथम, द्वितीय चतुर्थ, और पंचम चरण क्रमशः १०-१० मात्रा के हैं, तृतीय और षष्ठ क्रमशः १७-१७ मात्रा के। इस तरह इस छंद को क-ख, ( a b ), घ-ङ ( d e ), ग-च ( c f ) वाली तुक को भी मजे से स्पष्ट किया जा सकता है। पुराने अपभ्रंश छन्दःशास्त्रियों में 'झूलणा' नाम का कोई संकेत नहीं मिलता। किंतु ३७ मात्रा की एक द्विपदी हेमचंद्र में मिलती है, जिसे वे 'रथ्यावर्णक' कहते हैं। इस द्विपदी में क्रमशः एक षण्मात्रिक गण, सात चतुर्मात्रिक गण और अंत में एक त्रिमात्रिक की योजना की जाती है। इसमें १२, ८, १७ पर यति पाई जाती है। इसी द्विपदी में १४, ८, १५ पर यति कर देने पर 'चच्चरी' और १६, ८, १३ पर यति कर देने पर 'अभिनव' छन्द होता है।[1] इसी प्रकरण में वे एक अन्य छन्द 'गोंदल' का भी जिक्र करते हैं जिसमें आठ चतुर्मात्रिक गणों के बाद एक पंचमात्रिक गण की योजना कर प्रत्येक दल में ३७ मात्रा निबद्ध की जाती हैं।[2] स्पष्ट है, ये सब एक ही छन्द के विविध प्ररोह हैं और यही छन्द विकसित होकर प्राकृतपैंगलम् के द्विपदी छंद 'झूलणा' के रूप में दिखाई पड़ता है। मूलतः ये सभी छन्द गुजरात-राजस्थान में नृत्य के साथ गाये जाने वाले लोकगीतों की लय में निबद्ध हैं। 'झूलणा' नाम भी इसका संकेत करता है, जो 'दोलानृत्य' से संबद्ध जान पड़ता है। हेमचन्द्र के 'रथ्यावर्णक', चर्चरी', 'गोंदल' जैसे नाम भी किन्हीं नृत्य-विशेषों का ही संकेत करते हैं, जिनके साथ ये छन्द अलग अलग ताल और अलग अलग यति में गाये जाते रहते हैं। हेमचन्द्र के सयतिक छन्दों को संभवतः अष्टमात्रिक ताल में गाया जाता रहा होगा। किंतु बाद में इसका एक प्रकारविशेष १०, १०, १०, ७ की यति-योजना कर पंचमात्रिक ताल में गाया जाने लगा, और यही छन्द 'झूलणा' के रूप में विकसित हो गया। प्राकृतपैंगलम् में इसकी ताल का कोई

---

१. षण्मात्रश्चतुर्मात्रसप्तकं त्रिमात्रश्च रथ्यावर्णकं ठजैरिति द्वादशभिरष्टभिश्च यतिः। .........दजैरिति चतुर्दशभिरष्टभिश्च यतिश्चेत्तदा तदेव रथ्यावर्णकं चच्चरी। ......... तजैरिति षोडशभिरष्टभिश्चयतिश्चेत्तदा तदेव रथ्यावर्णकमभिनवम्। ( छन्दोनु० ७.४६-४८ )

२. अष्टौ चतुर्मात्राः पंचमात्रश्च गोंदलम्।—( वही ७.४५ )

संकेत नहीं मिलता, किंतु गुजराती छन्दोग्रन्थों में इसका स्पष्ट संकेत मिलता है।[1]

'झूलणा' छन्द का संकेत दामोदर ने 'वाणीभूषण' में नहीं किया है, यद्यपि वे 'प्राकृतपैंगलम्' के अन्य मात्राछन्दों के लक्षणोदाहरण देते हैं। मध्युगीन हिंदी काव्यपरंपरा में आकर यह छंद द्विपदी न रह कर चतुष्पदी हो गया है, किंतु कुछ जगह इसके द्विपदीत्व का भी छुटपुट संकेत मिलता है। श्रीधर कवि के 'छन्दःसार' में इसे द्विपदी ही माना गया है।[2] गोस्वामी तुलसीदास के पहले ही हिंदी कवियों में यह छंद चतुष्पदी हो गया था, जिन्हें प्राकृतपैंगलम् के अनुसार हम दो द्विपदियाँ कहेंगे। साथ ही तुलसीदास के समय प्रथम और द्वितीय दस-दस मात्रा वाले यत्यंश की आन्तरिक तुक भी लुप्त हो गई है। वस्तुतः यह 'तुक' ताल का संकेत करती थी, किन्तु गेय द्विपदी तालच्छन्द 'झूलना' चतुष्पदी बनने के साथ ही साथ गेयत्व भी खो बैठा और तब तालखण्डों की सूचक आभ्यंतर तुक की कोई जरूरत न रही। वैसे श्रीधर कवि के नीचे पादटिप्पणी में उद्धृत लक्षणपरक उदाहरण में यह तुक सुरक्षित दिखाई पड़ती है, जिसका संकेत 'दीजिये—कीजिये।' 'सकल-दल' जैसे तुकांत पद करते हैं। स्पष्ट है, गोस्वामी जी का 'झूलना' ३७ मात्रा वाला मात्रिक छंद बने रहने पर भी प्राकृतपैंगलम् की स्थिति से नवीन रूप में विकसित हो उठा है, जो निम्न उदाहरण से स्पष्ट होगा। पर यहाँ उसमें १०,१०,१०, ७ वाली यति-योजना सुरक्षित है।

---

१. कर कळा सर्व तो साडत्रीशे मळी दश दशे शुद्ध विश्राम आणी।
अंत गुरु एक तो अचळ करि आणवो झूलणा छंदनी जात जाणी ॥
एक ऊपर पछी पाँच पाँचे वळी ताळ संभाळिये विमळ वाणी।
तालमाँ त्रीजि मात्रा लघु लाविये ते विना तो यशो धूळधाणी ॥
—दलपतपिंगल २.१३३.

२. प्रथम दस दीजिये फेरि दस कीजिये फेरि विश्राम जहाँ सात सोहै।
झूलना छंद है सकल सुखकंद है दोय दल मत्त सैतीस सोहैं ॥
—छन्दविनोद पिंगल २.३७.

सुभुज मारीच खर, त्रिसिर दूषन बालि,
दलत जेहि दूसरो, सर न साँध्यो।
आनि परबाम विधि, बाम तेहि राम सों,
सकल संग्राम दस, कंध काँध्यो॥
समुझि तुलसीस कपि, कर्म घर घर घेरु,
बिकल सुनि सकलपाथोधि बाँध्यो।
बसत गढ़ लंक लंकेस नायक अछत,
लंक नहिं खात कोउ, भात राँध्यो॥

(कवितावली लंका० ४.)

यहाँ यह संकेत कर देना जरूरी होगा कि चतुर्थ चरण में प्रथम यति 'लंकेस' के 'लं' के ठीक बाद पड़ेगी। इसी तरह तृतीय चरण में तृतीय यति 'पाथोधि' के 'पा' के ठीक बाद है।

भिखारीदास ने 'झूलना' को चतुष्पदी छंद के रूप में ही लिया है, और यहाँ प्रतिचरण ३२ से अधिक मात्रा पाये जाने के कारण वे इसका वर्णन मात्रादंडकों में करते हैं। उनका लक्षण इसमें १०,१०,१०, ७ की यति का स्पष्ट संकेत करता है।[1] मुक्तक वर्णिक छंदों के प्रकरण में भिखारीदास वर्णिक झूलना का भी संकेत करते हैं, जिसमें प्रतिचरण २४ वर्ण होते हैं, तथा इच्छानुसार सगण, जगण की योजना की जाती है तथा तुकांत में दो गुरु (SS) होते हैं।[2] यह झूलना वस्तुतः ३७ मात्रा वाले मात्रिक झूलना का ही वर्णिक विकास है। मजे की बात तो यह कि भिखारीदास ने दोनों तरह के झूलना-भेदों का उदाहरण एक ही सा दिया है।[3] केवल इनके द्वितीय—चतुर्थ चरणों में थोड़ा फर्क है; मात्रिक झूलना के द्वितीय-चतुर्थ चरणों में २३ अक्षर (३७ मात्रा) हैं, वर्णिक झूलना के द्वितीय-चतुर्थ चरणों में २४ अक्षर (३७ मात्रा); बाकी अन्य चरणों में दोनों में २४ अक्षर (३७ मात्रा) हैं।

वर्णिक छंदों के प्रकरण में एक दूसरे 'झूलणा' का भी उल्लेख

---

१. छंदार्णव ९.२.

२. कहूँ सगन कहुँ जगन है, चौबिस बरन प्रमान।
गुरु द्वै राखि तुकंत मे, बरनझूलना ठान॥ —वही १४.९

३. मिलाइये—छंदार्णवपिंगल ९.३ तथा १४.१०.

मिलता है, जो १६ वर्णों का छंद है, जिसमें लगात्मक पट्टवणिका निम्न प्रकार से मिलती है:—

'लल गालगालल गालगालल गालगालल गाल'

इस छंद का संकेत श्री रामनारायण पाठक ने 'बृहत्‌पिंगल' में किया है।[1] इस छंद में ७ गुरु और १२ लघु अर्थात् १६ अक्षर और २६ मात्रा होती हैं। यह मूलणा हमारे झूलणा से सर्वथा भिन्न छंद है।

यह वर्णिक 'मूलना' केशव की रामचन्द्रिका में कई बार प्रयुक्त हुआ है, जिसमें ७, ७, ७, ५ पर यति की व्यवस्था पाई जाती है। मूलतः यह छंद भी 'मात्रिक' ही है, जो बाद में वर्णिक बन बैठा है। इस छब्बीस मात्रा वाले एकोनविंशत्यक्षर मूलना के पदादि में 'सगण' तथा पदांत में 'जगण' की व्यवस्था नियत है। शेष तेरह अक्षरों में ५ गुरु और ८ लघु किसी भी तरह नियोजित किये जा सकते हैं। इस छंद का एक निदर्शन यह है, जो हमारे आलोच्य झूलणा और गोस्वामीजी के उद्धृत मूलणा से सर्वथा भिन्न है:—

तब लोकनाथ विलोकिकै रघुनाथ को निज हाथ।
सविसेष सों अभिषेक कै पुनि उच्चरी सुभ गाथ॥
रिषिराज इष्ट वसिष्ठ सों मिलि गाधिनंदन आइ।
पुनि बालमीकि वियास आदि जिते हुते मुनिराई॥

( रामचन्द्रिका २६. ३० ).

यह छंद वस्तुतः छब्बीस मात्रा वाली 'चर्चरी' का विभिन्न लगात्मक पद्धति से जनित प्ररोह जान पड़ता है।

मात्रिक झूलणा छंद का प्रस्तुत स्वरूप भी गुजराती में मिलता है तथा वहाँ इसे पाँच पाँच मात्रा के बाद तालखंडों की व्यवस्था कर १०, १०, १०, ७ की यति में निबद्ध किया जाता है, इसका संकेत हम 'दलपतपिंगल' के उद्धृत लक्षण के द्वारा कर चुके हैं। यह छंद हिंदी और गुजराती के अलावा अपभ्रंश काव्य-परंपरा की विरासत के रूप में मराठी को भी मिला है, किंतु वहाँ यह 'झूलणा' न कहला कर 'झम्पा' कहलाता है। श्रीमाधव त्रि० पटवर्धनने बताया है कि इस

---

१. बृहत्‌पिंगल पृ० ११३.

छन्द में सात पंचकल गणों के बाद एक गुरु की योजना की जाती है।[२] वे इसका उदाहरण पंचकल गणों में विभक्त कर यों देते हैं:—

बिरमद- । मत्त जन- । चित्तसन् । तोषणीं । आसवन । पोषणीं । कावका- । सी ॥
भीष्मभी- । ष्मातपीं । सहुन । बहु । यातना । पावकों । पावकीं । पावका । सी ॥

गोस्वामी तुलसीदास के उपर्युद्धत झूलना छन्द को देखने से भी स्पष्ट पता चलता है कि हिन्दी में भी प्रत्येक पंचकल गण को स्वतंत्र रूप में इस तरह नियोजित करने की परम्परा रही है कि हर गत पंचकल की पाँचवीं और आगत पंचकल की पहली मात्रा एक साथ संयुक्त न हो जाय तथा ऐसे स्थान पर सदा गुर्वक्षर का प्रयोग बचाया जाता है। यद्यपि प्राकृत-पैंगलम् के लक्षण में यह बात नहीं पाई जाती कि यहाँ सात पंचकल के बाद एक गुरु की योजना होनी चाहिए, फिर भी उसके झूलणा छन्दों में इस बात की पूरी पाबंदी लक्ष्य रूप में दिखाई पड़ती है। केवल किसी भी तरह हर चरण में १०, १०, १०,७ की यति तथा ३७ मात्रा की योजना कर देने भर से शुद्ध झूलणा छन्द नहीं होगा, जब तक कि प्रत्येक यति-खंड में स्वतंत्र पंचकल गणों की व्यवस्था न की गई हो।

## सममात्रिक-चतुष्पदी

### मधुभार

§ १७२. प्राकृतपैंगलम् में वर्णित सबसे छोटा सममात्रिक चतुष्पदी छन्द 'मधुभार' है। प्राकृतपैंगलम् के अनुसार यह दो चतुष्कल गणों में विभाजित आठ मात्राओं की समचतुष्पदी है। इनमें प्रथम चतुष्कल की प्रकृति के विषय में कोई पाबंदी नहीं है, किंतु द्वितीय चतुष्कल का जगण (ISI) होना लाजमी है, अर्थात् 'मधुभार' के अन्त में गुरु-लघु अक्षरों की योजना होगी[१]। प्राकृतपैंगलम् के लक्षणोदाहरण पद्यों के प्रथम गण विविध प्रकृति के चतुष्कल पाये जाते हैं। इनमें सर्वलघु चतुष्कल ( जसु पल (१.१७५ क),पअहर (१.१७५ ख) ), अंतगुरु सगणात्मक चतुष्कल (चउमत्त १.१६५ ग); महुभा (महुभार

२. छन्दोरचना पृ० ३८.

१. प्रा० पैं० १.१७५.

१.१७५ घ) जसु चं ( ० चंद १·१७६ क ), तुह सुभ (सुभम १·१७६ घ), आदि गुरु भगणात्मक चतुष्कल पिंगण( १·१७६ ख ), और गुरुद्वयात्मक चतुष्कल ( सो सं० ) संभु १·१७६ ग ) मिलते हैं। इससे स्पष्ट है कि प्राकृतपैंगलम् के काल तक 'मधुभार' का प्रथम चतुष्कल किसी भी तरह का हो सकता था। बाद में कुछ छन्दःशास्त्रियों ने इसके प्रथम चतुष्कल को नियत रूप से 'सगण' ( ।।ऽ ) माना है जो 'मधुभार' के परवर्ती प्रायोगिक विकास का संकेत करता है। दामोदर ने 'वाणीभूषण' में इसको सगण-जगणात्मक षडक्षर अष्टमात्रिक छंद कहा है।[1] इस छंद में क्रमशः प्रथम-द्वितीय और तृतीय-चतुर्थ में तुक का निर्वाह होता है। यह छंद चार चार मात्रा की ताल में गाया जाने वाला छन्द है, किंतु इसकी पहली मात्रा छोड़कर तीसरी मात्रा से ताल शुरू की जाती है। दूसरी ताल छठी मात्रा पर पड़ेगी, जो वस्तुतः छठी और सातवीं मात्राओं से संयुक्त गुर्वक्षर होता है। ताल की महत्ता का संकेत करने के लिये ही इस स्थान पर गुर्वक्षर की योजना कर अंतिम चतुष्कल को जगणात्मक निबद्ध करने का विधान है। गुजराती छन्दःशास्त्र इसकी ताल का स्पष्ट संकेत करता है,[2] जो हिंदी के छन्दःशास्त्रीय ग्रन्थों में नहीं मिलता।

'मधुभार' छन्द का कोई संकेत हेमचन्द्र में नहीं है। हेमचन्द्र 'छन्दोनुशासन' के सम चतुष्पदी प्रकरण में किसी भी अष्टमात्रिक समचतुष्पदी का संकेत नहीं करते। वहाँ ध्रुवक ( नवमात्रिक, प च ), शशांकवदना ( दशमात्रिक, च च द ), मारकृति ( एकादशमात्रिक, च प द ) आदि इससे बड़ी चतुष्पदियों का जिक्र जरूर मिलता है।[3] स्वयंभू के छन्दःशास्त्र में अष्टमात्रिक सम द्विपदी का उल्लेख अवश्य मिलता है, जो दो चतुष्कल गणों में निबद्ध की जाती है। इसका

---

१. सगणं निधाय, जगणं विधाय।
श्रुति सौख्यधाम, मधुभारनाम ॥ —वाणीभूषण १.९९.

२. कळ आठ आण, मधुभार जाण। गुल अंत होय, संसय न होय।
त्रीजी छठी ज, मात्रा कहीज। त्याँ ताळ दीज, लघु पंचमीज ॥
—दलपतपिंगल २.२६-२७.

३. छन्दोनुशासन ६.२२-३१.

नाम वे 'मअरभुआ' ( मकरभुआ ) (अष्टमात्रिक, च च ) देते हैं।[1] यही 'मकरभुआ' द्विपदी विकसित होकर पिछले दिनों चतुष्पदी 'मधुभार' के रूप में विकसित हो गई है और इसके दूसरे चतुष्कल को नियमतः मध्यगुरु जगण नियत कर दिया गया है।

मध्ययुगीन हिंदी कविता को 'मधुभार' की यही परम्परा मिली है, जहाँ अन्त में ऽ। की व्यवस्था तथा दो चतुष्कल गणों की योजना मिलती है। विद्यापति की 'कीर्तिलता' के चतुर्थ पल्लव में 'मधुभार' छंद का प्रयोग मिलता है, जिसके अंत में 'जगण' ( ।ऽ। ) व्यवस्था का नियत विधान है।

अणवरत हाथि, मयमन्त जाथि।
भागन्ते गाछ, चापन्ते काछ॥
तोरंते बोल, मारंते घोल।
संगाम थेघ, भूमिट्ट मेघ॥
अन्धार कूट, दिगविजय छूट।
गमरीर गव्व, देखन्ते भव्व॥ ( कीर्तिलता पृ० ८२ )

बाद में इस छंद का उल्लेख केशवदास की 'छंदमाला' में मिलता है।[2] लक्षण में केशव 'जगण' का उल्लेख नहीं करते पर दूसरे लेखक श्रीधर कवि इसका स्पष्ट उल्लेख करते हैं।[3] भिखारीदास के 'छन्दार्णव' में यह अष्टमात्रिक प्रस्तार के छन्दों में वर्णित है। इसका कोई लक्षण नहीं दिया गया है, वहाँ केवल उदाहरणपद्य मिलता है, जिसमें अंतिम चतुष्कल स्पष्ट ही जगण है।

दच्छिनसमीर, अतिकुस समीर।
हुव मंद आइ, मधुभार पाइ॥ (छंदार्णव ५.५७)

हिंदी के लक्ष्य पद्यों को देखने से पता चलता है कि जगण-व्यवस्था की सर्वत्र पूरी पाबन्दी नहीं मिलती। केशवदास की 'रामचंद्रिका' में यह छन्द कई बार प्रयुक्त हुआ है, पर वहाँ कुछ सदोष

---

१. स्वयम्भूच्छंदस् ७.७.

२. चारि मत्त के दोइ गन छंद गनौ मधुभार।
चौहूँ पद बत्तीस कल छंदहु कोटि विचार॥--छंदमाला २.४३

३. कल आठ संत, करि जगन अन्त।
एहि भाँति देहु, मधुभार एहु॥--छंदविनोदपिंगल २.२९.

उदाहरण मिलेंगे, जिनमें प्रथम और द्वितीय चतुष्कल संयुक्त कर दिये गये हैं। नमूने के लिये निम्न पद्य ले सकते हैं:—

तजिकै सु रारि। रिस चित्त मारि॥
दसकंठ आनि। चनु छुयो पानि॥ (रामचंद्रिका ४.२४)

इस छन्द के चौथे चरण में 'छुयो' के 'यो' में चौथी और पाँचवीं मात्राओं को संयुक्त कर दो चतुष्कल व्यवस्था गड़बड़ा दी गई है।

दीपक

§१७३. प्राकृतपैंगलम् में वर्णित दूसरा समचतुष्पदी मात्रिक छंद 'दीपक' है। यह १० मात्राओं की समचतुष्पदी है, जिसके अन्त में 'मधुभार' की ही तरह ऽ। होता है। प्राकृतपैंगलम् में उल्लेख है कि इसके चरण में 'चतुर्मात्रिक+पंचमात्रिक+लघु' (१० मात्रा) की व्यवस्था होती है[१], किंतु प्रथम एवं द्वितीय गणों की प्रकृति के विषय कोई बंधन नहीं है, वे किसी भी प्रकार के हो सकते हैं। यह छंद पाँच पाँच मात्रा की ताल में गाया जाता रहा है, इसका संकेत गुजराती छंदोग्रंथों में मिलता है। 'दलपतपिंगल' में बताया है कि इसके गाने में पहली दो मात्रा छोड़कर तीसरी मात्रा से ताल देना शुरू किया जाता है, और दूसरी ताल आठवीं मात्रा पर पड़ती है। चतुष्कल गण को पंचकल के साथ संयुक्त न कर दिया जाय, इसलिये इसकी पाँचवीं मात्रा सदा लघ्वक्षर द्वारा निबद्ध की जाती है।

त्रीजी अने आठ, त्यों ताल नो ठाठ।
पण पाँचमी मात्र, ते लघु वर्णुं पात्र॥ (दलपत० २.११).॥

दामोदर के 'वाणीभूषण' का लक्षण प्राकृतपैंगलम् के ही अनुसार है।[२]

हेमचन्द्र ने दसमात्रा वाली सम चतुष्पदी 'शशांकवदना' का संकेत किया है, पर उसकी गणव्यवस्था 'दीपक' (च प ल) जैसी न होकर 'च च द' है। इससे यह स्पष्ट है कि 'शशांकवदना' और 'दीपक' मात्रा गणना की दृष्टि से एक-से होने पर भी विभिन्न

---

१. प्रा० पैं० १.१८१.

२. तुरगैकमुपधाय, सुनरेन्द्रमवधाय।
इह दीपकमवेहि, लघुमन्तमभिधेहि॥—वाणीभूषण १. १०७.

तालों में गाये जाने वाले छंद हैं। हेमचन्द्र का छन्द (शशांकवदना) चार-चार मात्रा की ताल में गाया जाता होगा, जबकि हमारा 'दीपक' छंद पाँच पाँच मात्रा की ताल में। फलतः इन दोनों की लय, गति और गूँज में स्पष्ट अन्तर मिलेगा। हेमचन्द्र की 'शशांकवदना' का लक्षणोदाहरण निम्न है :—

चौदः शशांकवदना।
द्वौ चतुर्मात्रौ द्विमात्रश्चैकः शशांकवदना। यथा—
नवकुवलयनयण। ससंकवयण धण॥
कोमलकमलकर। लग सरयसिरि किरि॥ (छन्दो० ६ २१)

यहाँ अंतिम लघ्वक्षर की एक मात्रा न मान कर हेमचन्द्र ने दो मात्राएँ मानी हैं, तथा यहाँ 'पादांतस्थं विकल्पेन' वाले नियम को लागू किया है। अन्यथा प्रत्येक चरण में नौ ही मात्रा होंगी, जो पूर्वोक्त लक्षण के विरुद्ध पड़ेंगी। स्वयंभू में इस तरह की कोई सम चतुष्पदी नहीं मिलती। वैसे वहाँ दस मात्रा वाली सम द्विपदी 'लअअत्ति' (लयवती) का उल्लेख है, जिसके प्रत्येक चरण में दो पंचमात्रिक गणों की योजना पाई जाती है।[1]

केशवदास की 'छन्दमाला' और 'रामचंद्रिका' दोनों में यह छन्द नहीं मिलता। श्रीधर कवि के 'छन्दविनोद' में इसका लक्षण प्राकृतपैंगलम् के अनुसार ही निबद्ध किया गया है।[2] भिखारीदास ने दशमात्रिक प्रस्तार के छन्दों में इसका उल्लेख किया है, लेकिन वे इसका कोई लक्षण नहीं देते। उनके उदाहरण पद्य में 'च प ल' वाली व्यवस्था की पाबंदी मिलती है।

जय जय- | ति जगवं- | द,
मुनि को- | मुदीचं- | द।
त्रैलो- | क्य अवनी- | प
दसरत्- | त्थ कुलदी- | प॥ (छन्दार्णव ५.७२)

---

१. स्वयंभूच्छंदस् ७.१०
२. कल चारि पुनि पाँच, एक लघु साँच।
दस मत्त पद चारि, दीपक्क सुभ धारि॥——छंदविनोद २.३१.

## आभीर ( अहीर )

§१७४. प्राकृतपैंगलम् के अनुसार 'आभीर' ( अहीर ) छंद ग्यारह मात्रा का सममात्रिक चतुष्पदी छंद है। इस छंद के प्रत्येक चरण में ग्यारह मात्रा, अंत में चतुर्मात्रिक जगण ( ।ऽ। ) की व्यवस्था है। आरंभ की सात मात्राएँ किस किस मात्रिक गण में विभक्त होंगी, इसका कोई उल्लेख प्राकृतपैंगलम् का लक्षणपद्य नहीं करता।[1] हमारा अनुमान है कि इस छंद में मात्रिक व्यवस्था "च त च" ( चतुष्कल+त्रिकल+मध्यगुरुचतुष्कल ( जगण ) के क्रम में की जाती है। इसकी पुष्टि प्राकृतपैंगलम् के लक्षण तथा उदाहरण दोनों का विश्लेषण करने से होती है, जहाँ पाँचवीं मात्रा स्पष्टतः चौथी मात्रा के साथ संयुक्त नहीं की गई है।

सुंद रि| गुज्ज–| रि णारि,
लोअण | दीह | बिसारि।
पीण प–| ओह–| भार,
लोलइ | मोत्ति–| अहार॥ ( प्रा० पैं० १.१७८ ).

'आभीर' में मात्रिक गणों का यह विभाजन माने बिना इसकी तालव्यवस्था नहीं बैठ सकेगी। यह छंद चतुर्मात्रिक ताल में गाया जाने वाला छंद है, जिसकी पहली, पाँचवीं और नवीं मात्रा पर ताल पड़ती है। प्रथम गण को चतुष्कल माने बिना यहाँ दूसरी ताल पाँचवीं मात्रा पर नहीं पड़ सकेगी। दलपतपिंगल में इसकी तालव्यवस्था का संकेत मिलता है।[2]. आभीर की मात्रिक गणव्यवस्था का स्पष्ट विभाजन दामोदर का 'वाणीभूषण' भी नहीं देता; वहाँ केवल अंत में जगण के होने की पाबंदी का ही जिक्र है।[3].

---

१. प्रा० पैं० १.१७७

२. पद मात्रा अगियार, ओभिर छंद विचार।
छेवट गु, ल, संभाळ, भू शर भक्ती ताळ॥–दलपतपिंगल २.३६

३. एकादशकलधारि, कविकुलमानसहारि।
इदमाभीरमवेहि, जगणमन्तमभिधेहि॥–वाणीभूषण १.१०१

हेमचन्द्र के यहाँ केवल एक ही एकादशमात्रिक समचतुष्पदी 'मारकृति' का उल्लेख है, जिसकी गणव्यवस्था 'च प द' या 'च च त' है।[1] 'आभीर' छन्द 'मारकृति' के दूसरे भेद 'च च त' वाले छन्द से मिलता है, किंतु यहाँ अंतिम गण चतुष्कल ( जगण ) माना गया है, 'मारकृति' में वह 'त' (त्रिकल) है और हेमचन्द्र इसका भी संकेत नहीं करते कि यह 'त्रिकल' नियमतः 'ऽ।' ही हो। हम देखते हैं कि प्राकृतपैंगल के मतानुसार आभीर के अंत में 'गल' (ऽ ।) ही अभीष्ट है, इसके पूर्व भी 'ल' हो तथा अंतिम गण 'जगण' हो ही यह आवश्यक नहीं। किंतु प्रा० पैं०, वाणीभूषण, छन्दमाला, छन्दविनोद, छन्दार्णव सभी हिंदी छन्दोग्रन्थ 'जगण' की व्यवस्था जरूरी मानते हैं। ऐसा अनुमान है कि प्राकृतपैंगलम् के पहले इस छंद की गणव्यवस्था 'चतुष्कल + चतुष्कल + आदिगुरु त्रिकल ( ऽ । )' थी, और पहले हेमचन्द्र के समय इसकी रचना में 'त्रिकल' किसी भी प्रकार का हो सकता था। नवीं मात्रा पर तीसरी ताल पड़ने के कारण यहाँ गुर्वक्षर की योजना की जाने लगी और यह भी हो सकता है कि ऐसा भेद हेमचन्द्र के समय ही लोकगीतों में प्रचलित रहा हो, किंतु हेमचन्द्र ने उसे सामान्यतः 'मारकृति' ही कह दिया है। जैसा कि इसका नाम ही संकेत करता है यह अहीरों का लोकगीतात्मक छंद है।

मध्ययुगीन हिंदी कविता में केशवदास की 'छन्दमाला' और 'रामचन्द्रिका' दोनों जगह इस छंद के दर्शन होते हैं। केशवदास के लक्षण में कोई खास बात नहीं मिलती, वे भी पादांत में जगण-व्यवस्था का संकेत करते हैं।[2] किंतु रामचन्द्रिका में 'आभीर' के सदोष निदर्शन भी मौजूद है उदाहरण के लिये निम्न पद्य में चतुर्थ चरण के अंत में 'जगण' नहीं पाया जाता और प्रथम चतुष्कल के बाद के त्रिकल को इसी चरण में गुर्वक्षर के द्वारा निबद्ध किया गया है, जहाँ चौथी-पाँचवीं मात्रा संयुक्त कर दी गई है।

अतिसुंदर अति साधु, थिर न रहति पल आधु।
परम तपोमय मानि, दंडधारिनी जानि ॥ ( राम० १.३८ )

---

१. छंदोनुशासन ६.१२२.

१. छंदमाला २.२४.

'दंडधारिनी जानि' की गणव्यवस्था का विश्लेषण करने में 'च त च' और अंतिम 'च' की जगणात्मकता नहीं मिलती। यहाँ अंतिम त्र्यक्षरसमूह '°नीजानि' अंतलघु पंचकल ( तगण ) हो गया है, जो छंद का स्पष्ट दोष है। ऐसा जान पड़ता है, लक्षण में 'जगण' की व्यवस्था करने पर भी कवि व्यावहारिक रूप में केवल 'गल' (ऽ।) वाले अंत तक ही नियम का पूरा पालन करते थे और यह इस चरण में भी मिलता है। भिखारीदास ने ग्यारह मात्रा वाले छंदों में 'अहीर' का उल्लेख किया है, वे इसके लक्षण का संकेत तो नहीं करते पर उदाहरण पद्य में 'जगण' की व्यवस्था दिखाई पड़ती है।[1]

## हाकलि

§ १७५. हाकलि छंद के प्रत्येक चरण में १४ मात्रा होती हैं जिनमें आरंभ में तीन चतुष्कल और अंत में एक गुरु होता है। चतुष्कलों की व्यवस्था सगणात्मक (।।ऽ), भगणात्मक (ऽ।।) या सर्वलघु चतुष्कल (।।।।) होनी चाहिए।[2] इससे यह संकेत मिलता है कि यहाँ 'जगण' (।ऽ।) तथा द्विगुरु (ऽऽ), इन दोनों चतुष्कल-भेदों का सर्वथा वारण किया जाना आवश्यक है। गुजराती छन्दों-ग्रन्थों में यह छन्द 'हाकलि' न कहलाकर 'हालक' के नाम से प्रसिद्ध है किंतु हिन्दी में इसे 'हाकलिका' कहा जाता है। 'दलपतपिंगल' के अनुसार इसकी गणव्यवस्था '४+४+४+ऽ' है तथा कहीं भी 'जगण' का विधान निषिद्ध है। यह छंद चतुर्मात्रिक ताल में गाया जाता है और पहली, पाँचवीं, नवीं और तेरहवीं मात्रा पर ताल दी जाती है।[3] 'वाणीभूषण' में निर्दिष्ट गणव्यवस्था प्राकृतपैंगलम् के ही अनुसार है।[4]

---

१. कौतुक सुनहु न वीर। न्हान धसी तिय नीर।
चीर धर्‌यौ लखि तीर। लै भजि गयो अहीर॥—छंदार्णव ५.७६

२. सगणा भगणा दिअगणई, मत्त चउद्दह पअ पलई।
संठइ वंको विरइ तहा, हाकलि रूअउ एहु कहा॥—प्रा० पैं० १.१७२.

३. जुग जुग जुग कळ गुरु अंते, हालक छंद कह्यो संते।
प्रथम पछी चारे चारे, ताळ धरे, न जगण धारे॥—दलपतपिं० २.५२

४. द्विजगणसगणभगणकलिता, भवति चतुर्दशकलकलिता।
अन्तगुरुमुपधाय यदा, हाकलिरेषा भवति तदा॥—वाणीभूषण १.९७.

हेमचन्द्र के छन्दोनुशासन में चतुर्दशमात्रिक समचतुष्पदी मिलती है, जिसकी गणव्यवस्था 'छ च च' या 'च च च द' दोनों तरह की मानी गई है। इस छंद को हेमचन्द्र ने 'गंधोदकधारा' कहा है। इस छंद के लक्षण में कहीं भी चतुष्कल गणों की अभीष्ट प्रकृति का संकेत नहीं मिलता और न 'जगण' का निषेध ही किया गया है। हेमचन्द्र की 'गंधोदकधारा' का विवरण निम्न है :—

षच्चाविचद्दौ वा गंधोदकधारा।

षण्मात्रश्चतुर्मात्रद्वयं यदि वा चतुर्मात्रत्रयं द्विमात्रश्च सा गंधोदकधारा।

यथा—

रमणिकवोलकुरंगमय- | पत्तलपाविअअंसुभवि ॥

घणगंधोदयधारभरि | बहुरिय तुअ ण्हायंति सवि ॥ (छंदो० ४.२८)

(हे राजन्, तुम्हारे सभी बैरी अपनी रमणियों के कपोल पर विरचित कस्तूरी की पत्ररचना के द्वारा काले किये आँसुओं से उत्पन्न गंधोदकधारा में स्नान कर रहे हैं।)

हेमचन्द्र के इस उदाहरण में अंतिम 'द्विकल' गुर्वक्षर ही है, जो छंद में 'लघु' होनेपर भी 'पादांतस्थ' होने से गुरु माना गया है। अन्यथा हर चरण में चौदह मात्राएँ न होकर तेरह ही मात्राएँ होंगी। स्पष्ट है, यही 'गंधोदकधारा' विकसित होकर प्राकृतपैंगलम् में 'हाकलि' के रूप में दिखाई पड़ती है। हेमचन्द्र के छंद में 'जगण' का निषेध नहीं है और तुक द्वितीय-चतुर्थ चरणों के अंत में है, यह भेद अवश्य मिलता है।

मध्ययुगीन हिंदी कविता में आकर 'हाकलिका' छंद के प्रथम तीन चतुर्मात्रिक गणों को नियत रूप से आदिगुर्वात्मक ( भगण ) रखने की व्यवस्था चल पड़ी है। इसका संकेत केशवदास की 'छंदमाला' में मिलता है।

करै सु कवि नृप आनि, भगन तीनि दै अंत गुरु।

हाकलिका परमानि, प्रतिपद चौदह मत्त सब ॥ ( छंदमाला २.४१ )[1]

---

१. केशव ग्रंथावली ( हिंदुस्तानी एकेडेमी ) में संपादित 'छंदमाला' के उक्त सोरठा में, हाकलिकालक्षण में 'मगन तीनि दै' पाठ है, जो संभवतः प्रूफ की गलती है, क्योंकि यहाँ तीन मगण मान लेने पर तो छंद के प्रत्येक चरण

श्रीधर कवि के 'छन्दविनोद' में 'हाकलि' छंद में 'भगण' की व्यवस्था का नियमतः संकेत किया गया है।[1] भिखारीदास के उदाहरण पद्य से पता चलता है कि हिंदी कवियों में इसके दुहरे रूप प्रचलित थे। कुछ कवियों ने आरंभ में तीन भगण की योजना कर इसे स्पष्टतः दशाक्षर ( भ भ भ ग ) चतुर्दशमात्रिक छंद बनाकर एक तरह से वर्णिक रूप दे दिया था। कुछ कवि प्रथम तीन चतुष्कलों की योजना अनेक प्रकार से कर इसके वास्तविक स्वरूप को सुरक्षित रख रहे थे। भिखारीदास के उदाहरण पद्य में इसका पुराना स्वरूप ही मिलता है, केशवदास या श्रीधर कवि वाला नहीं।

परतिय गुरतिय तूल गनै। परधन गरल समान भनै।
हिय नित रघुबर नाम ररै। तासु कहा कलिकाल करै॥

( छंदार्णव ५.११५ )

केशवदास की 'छन्दमाला' वाली 'हाकलिका' से कुछ भिन्न 'हाकलिका' का स्वरूप हमें 'रामचन्द्रिका' में मिलता है। रामचन्द्रिका के प्रथम प्रकाश का ३६ वाँ छंद हिन्दुस्तानी एकेडेमी वाले आचार्य विश्वनाथ प्रसाद मिश्र के संपादित पाठ तथा लाला भगवानदीन वाली 'केशवकौमुदी' में सर्वथा भिन्न २ नामों से दिया गया है। प्रस्तुत छंद यह है:—

संग लिये रिषि सिष्यन घने। पावक से तपतेजनि सने॥
देखत बाग-तडागनि भले। देखन औधपुरी कहँ चले॥[2]

आचार्य मिश्र के संस्करण में यह 'हाकलिका' छन्द कहा गया है;

---

में २० मात्रा हो जायँगी। साथ ही केशव का उदाहरण भी 'भगन तीनि दै' पाठ की पुष्टि करता है, जिसमें 'तीन भगण + गुरु' की व्यवस्था मिलती है।

आवत श्री ब्रजराज बनै। केवल तेरेहि रूप सनै।
तूँ तिनसों हँसि बात कहै। सौतिन को गन दुख्ख दहै॥

( दे० केशवग्रंथावली भाग २. पृ० ४५५ )

१. छन्दविनोदपिंगल २.२८

२. हमने यह पाठ 'हिंदुस्तानी एकेडेमी' वाले संस्करण (पृ०२३२) के अनुसार दिया है। लालाजी के संपादित संस्करण में 'रिषि' 'सिष्यन' और 'तड़ागनि' के स्थान पर क्रमशः 'ऋषि' 'शिष्यन' और 'तड़ागन' है। भाषावैज्ञानिक दृष्टि से आचार्य मिश्र का पाठ अधिक ठीक है।

लाला जी के संस्करण में चौबोला।[1] लाला जी ने इसे वर्णिक वृत्त माना है। इस पर टिप्पणी देते वे लिखते हैं:—"यह केशव का खास छन्द है। इसका प्रवाह चौबोला का सा है, पर है वर्णिक वृत्त। इसका रूप है तीन भगण और लघु गुरु ( भ भ भ ल ग )।" स्पष्ट है, मूल 'हाकलिका' के साथ अंत में गुरु के पहले एक लघु जोड़ कर यह छन्द बनाया गया है, जो चतुर्दशमात्रिक 'हाकलिका' न होकर पंचदशमात्रिक छन्द है। संभवतः यह केशवदास ने परंपरागत 'हाकलिका' के आधार पर नया प्ररोह बना लिया हो। 'छन्दमाला' वाली केशवसम्मत 'हाकलिका' चतुर्दशमात्रिक है, इसका प्रमाण इसी प्रसंग में ऊपर उद्धृत केशव के लक्षणोदाहरण पद्यों से चलेगा, जहाँ स्पष्टतः दशाक्षर और चतुर्दशमात्रिक योजना पाई जाती है। 'हाकलिका' के इस अभिनव प्ररोह का लक्षण किसी छन्दोग्रंथ में तो नहीं मिलता, लेकिन 'रामचन्द्रिका' का प्रतापगढ़ से प्राप्त सं० १८६६ का हस्तलेख इसका लक्षण यों देता है, जो आचार्य मिश्र ने केशवग्रंथावली खंड २ के परिशिष्ट पृ० ४२२ पर प्रकाशित किया है:—

तीनि भगन जहँ कीजिए लघु इक इक गुरु अन्त।
हाकलिका सो छंद है बरनत कवि बुधवंत॥

स्पष्ट है कि यहाँ भी तीन भगण और अंतिम गुरु के पूर्व एक लघु की योजना का संकेत है, जो केशव के आलोच्य छंद में उपलब्ध है।

भानुजी ने 'छन्दःप्रभाकर' में 'हाकलि' के पुराने लक्षण को ही लिया है और वे चतुष्कलों का भगण होना जरूरी नहीं समझते।[2] आधुनिक युग में हिंदी कवि मैथिलीशरण गुप्त ने इसका प्रयोग 'साकेत' के चतुर्थ सर्ग में किया है, किंतु गुप्त जी ने सर्वत्र गण-व्यवस्था की पूरी पाबंदी नहीं की है और कहीं कहीं अंत में 'गुरु' ( ऽ ) वाले नियम का उल्लंघन कर उसके स्थान पर 'दो लघु ( ।। ) की योजना भी की है।

इसी स- / मय प्रभु / अनुज स- / हित, ४+४+४+ ।।
पहुँचे / वहाँ विं- / कार र- / हित। ४+४+४ +।।

---

१. मिलाइये: केशवग्रंथावली खंड २ पृ० २३२, केशवकौमुदी (पूर्वार्ध)पृ० १५.

२. त्रय चौकल गुरु हाकलि है।—छन्दःप्रभाकर पृ. ४७.

अब तक / आत्म प्र- / णाम कि- / या, ४+४+४+ऽ
माँ ने / आशी-/र्वाद दि-/ या ॥ ४+४+४+ऽ

( साकेत, पृ० ७३ )

इस छंद में चतुष्कल गणव्यवस्था न होने पर यही 'मानव' छंद होता है।[1] 'हाकलि' छंद और उसका 'मानव' वाला रूप दोनों प्रसाद के आँसू में मिलते हैं।

शशिमुख / पर घूँ- / घट डा- / ले, ४+४+४+ऽ
अंचल / में दी- / प छिपा- / ये। ४+४+४+ऽ
जीवन / की गो- / धूली । में, ४+४+४+ऽ
कौतू- / हल से / तुम आ- / ये ॥ ४+४+४+ऽ.

( आँसू पृ. १९ )

'आँसू' का उक्त छंद 'हाकलिका' (हाकलि) का शुद्ध निदर्शन है, फर्क सिर्फ इतना है कि मध्ययुगीन काव्यपरंपरा में इसकी तुक क-ख; ग-घ वाली पद्धति की पाई जाती है, यह तुक मैथिलीशरण गुप्त के यहाँ ज्यों की त्यों सुरक्षित है, किंतु प्रसाद ने इस छंद में दो तुकों की व्यवस्था हटाकर केवल एक ही तुक रक्खी है, और वह भी 'ख-घ' (द्वितीय-चतुर्थ) कोटि की, जिससे छंद की गूँज में परिवर्तन आ गया है।

## पादाकुलक

§ १७६. पादाकुलक समचतुष्पदी छंद है, जिसके प्रत्येक चरण में १६ मात्राएँ पाई जाती हैं। प्राकृतपैंगलम् के अनुसार 'पादाकुलक' में लघु गुरु व्यवस्था और मात्रिक गण व्यवस्था की कोई पाबंदी नहीं पाई जाती।[2] इस छन्द का सर्वप्रथम संकेत स्वयंभूच्छन्दस् में मिलता है, जहाँ इसका लक्षण सामान्यतः प्रतिचरण सोलह मात्रा ही दिया है।[3] बाद में राजशेखर सूरि ने भी इसका उल्लेख किया है, किंतु

---

१. डा० पुत्तूलाल शुक्ल: आधुनिक हिंदी काव्य में छंदयोजना पृ. २५३.

२. लहु गुरु एक्कणिअम णहि जेहा। पअ पअ लेक्खउ उत्तम रेहा।
सुकइ फणिंदह कंठह वलअं। सोलहमत्तं पाआउलअं॥
—प्रा० पैं० १.१२९.

३. स्वयंभूच्छन्दस् ६.१६०.

यहाँ भी गणव्यवस्था के विषय में कोई खास विशेषता नहीं मिलती।[1] दामोदर के 'वाणीभूषण' में भी यहाँ लघु गुरु व्यवस्था के नियम की ढिलाई का संकेत किया गया है और यह लक्षण प्राकृतपैंगलम् के ही लक्षण का उल्था है।[2] स्पष्ट है कि प्राकृतपैंगलम् के समय तक 'पादाकुलक' के लक्षण में केवल १६ मात्रा का प्रतिचरण होना ही पर्याप्त माना जाता था।

मध्ययुगीन हिंदी कविता में आकर 'पादाकुलक' का लक्षण कुछ बदल गया है, इसके चरण के अन्त में 'दो गुरु' (SS) की व्यवस्था आवश्यक मानी जाने लगी है। इस विशेषता का संकेत हमें सर्वप्रथम केशवदास की 'छन्दमाला' में मिलता है।[3] उनका उदाहरण निम्न है:—

बहु बनबारी सोभित भारी। तपमय लेखी ग्रहयिति देखी।
सुभ सर सोभैं मुनिमन लोभैं। सरसिज फूले अलि रसभूले॥

उक्त उदाहरण में सबसे बड़ी समस्या तो यह है कि यहाँ पादांत में तुकव्यवस्था नहीं मिलती। 'भारी-देखी', 'लोभैं-भूले' में परस्पर अतुकांतता पाई जाती है। पादाकुलक छन्द में 'क-ख' 'ग-घ'- वाली तुक का होना सर्वथा आवश्यक है, जिसका इस उदाहरण में अभाव है। दूसरे, इस उदाहरण के प्रत्येक चरण में आठ आठ मात्रा के यतिखंडों के बाद 'वारी-भारी', 'लेखी-देखी', सोभैं-लोभैं' और 'फूले-भूले' की तुक मिलती है, जो पादाकुलक के पुराने लक्षणों में संकेतित नहीं है, न गुजराती पिंगल ग्रंथ 'दलपतपिंगल' ही इस आभ्यंतर तुक का संकेत करता है। स्पष्ट ही केशवदास के पादाकुलक-लक्षण से उनका उदाहरण पूरी तरह मेल नहीं खाता। उदाहरणपद्य किसी अष्टमात्रिक छन्द का उदाहरण है, जिसमें अंतिम दो अक्षर गुरु हैं। इसे 'पादाकुलक' कहना कहाँ तक ठीक है? केशव के लक्षण के अनुसार

---

१. राजशेखरसूरि : ५.१७१

२. वाणीभूषण १.७५.

३. बारह मत्ता प्रथम चहुँ दोइ देउ गुरु अंत।
सोरह मत्ता चरन प्रति पादाकुलिक कहंत॥ —छंदमाला २.३५ पृ०

तो 'पादाकुलक' का उदाहरण गोस्वामी तुलसीदास की निम्न चौपाई हो सकती है :—

संभु सरासन काहु न टारा। हारे सकल बीर बरियारा॥
तीनि लोक महँ जे भट मानी। सब कै सकति संभु धनु भानी॥

गुजराती कवि दलपत भाई ने भी इसके पादांत में 'दो गुरु' (SS) की ही व्यवस्था मानी है। वे इसे 'चरणाकुल' कहते हैं।[1] आगे चलकर हिंदी छन्दःशास्त्र में इसे 'चार चतुर्मात्रिक गणों' से बना छन्द माना जाने लगा, जिसके अंत में सदा 'गुरुद्वयात्मक' (SS) चतुष्कल की व्यवस्था पाई जाती है। कुछ लोगों के अनुसार 'पादाकुलक' में विषम मात्रिक गणों (त्रिकल और पंचकल) का प्रयोग निषिद्ध है[2], पर पुराना कोई लेखक इस बात पर जोर नहीं देता। मेरी समझ में इस छन्द की एक मात्र पाबंदी अन्तिम गण की गुरुद्वयात्मकता ही है।

पादाकुलक का सर्वप्रथम प्रयोग अपभ्रंश बौद्ध कवि सरहपा में मिलता है। उनकी कविताओं के षोडशमात्रिक छंदों में फुटकल पादाकुलक बीच बीच में मिल जाते हैं, जैसे—

'किन्तह तित्थ तपोवण जाई। मोक्ख कि लब्भइ पाणी न्हाई॥
छाडहु रे आलीका बन्धा। सो मुंचहु जो अच्छहु धन्धा॥[3]

इसके बाद कबीर की रमैनियों, जायसी और तुलसी की चौपाइयों में तथा अन्य कवियों में भी पादाकुलक के खण्ड देखे जा सकते हैं। जायसी से एक पादाकुलक का नमूना यह है :—

बरनौं माँग सीस उपराहीं। सेंदुर अबहिं चढ़ा जेहि नाहीं।
बिनु सेंदुर अस जानहु दीआ। उँजियर पंथ रैनि महँ कीआ॥[4]

आगे चलकर हिंदी काव्यपरम्परा में 'पादाकुलक' की स्वतंत्र सत्ता खो गई है, वह हिंदी के प्रसिद्ध छंद 'चौपाई' में घुलमिल गया है।

---

१. चरण चरणमां मात्रा सोळे, ताल धरो चोपाई तोले।
छे गुरु बे जो छेवट ठामे, छंद नको चरणाकुळ नामे॥
—दलपतपिंगल २. ७१

२. आधुनिक हिंदी काव्य में छंदयोजना पृ० २५९.

३. हिंदी काव्यधारा पृ० ६.

४. पद्मावत (नखशिख-खंड), पृ० ४१.

## पज्झटिका

§ १७७. पादाकुलक की ही तरह यह भी १६ मात्रा वाला सममात्रिक चतुष्पदी छन्द है। प्राकृतपैंगलम् के अनुसार इसके हर चरण में चार चतुर्मात्रिक गणों की रचना की जाती है, जिनमें अंतिम चतुष्कल 'पयोधर' (।ऽ।, जगण) होना आवश्यक है।[1] इस प्रकार पादाकुलक और पज्झटिका में यह अन्तर है कि पादाकुलक के चरणांत में 'ऽऽ' होते हैं, पज्झटिका में '।ऽ।', और इस परिवर्तन से दोनों की गति और लय में फर्क आ जाता है। पज्झटिका बड़ा पुराना छन्द है। इसका उल्लेख 'पद्धडिय' के नाम से सर्वप्रथम नंदिताढ्य के 'गाथालक्षण' में मिलता है, किंतु नंदिताढ्य के लक्षणोदाहरण पद्य में पादांत में 'जगण' व्यवस्था का कोई संकेत नहीं मिलता। उनके उदाहरण में पादांत में सर्वत्र 'भगण' (ऽ।।) की व्यवस्था मिलती है, यद्यपि लक्षण में इसका भी नियमतः उल्लेख नहीं पाया जाता।[2] स्वयंभूच्छन्दस् के अनुसार 'पादाकुलक' की गणव्यवस्था '६+४+६' है। यही षोडशमात्रिक छंद जब '४+४+४+४' (चार चतुष्कल) की गणव्यवस्था के अनुसार निबद्ध किया जाता है, तो इसे 'पद्धडिआ' कहा जाता है।[3] हेमचन्द्र भी 'पद्धडिका' का लक्षण हर चरण में केवल 'चार चतुष्कल' का होना ही मानते हैं। (चोः पद्धडिका ॥ चगणचतुष्कं पद्धडिका — छन्दोनु० ६.३० ) उनके उदाहरण से भी यह स्पष्ट है कि वे 'पद्धडिका' (पज्झटिका) के पादांत में 'जगण' की व्यवस्था नहीं मानते। हेमचन्द्र के 'पज्झटिका' छन्द के निम्न उदाहरण में प्रथम अर्धाली 'भगणान्त' (ऽ।।) है, द्वितीय अर्धाली 'नगणांत' (।।।)।

---

१. प्रा० पैं० १.१२५.

२. सोलस मत्तउ जहिं पउ दीसइ। अक्खरमत्तु न किंपि गवीसइ ॥
पायउ पायउ जमकविसुद्धउ। पद्धडिय तहिं छंद पसिद्धउ ॥
—गाथालक्षण पद्य ७६.

३. सोलहमत्तं पाआउलअं। (छ च छ) सविरहअं संकुलअं ॥
तं चेअ चआरचउक्कं। तं जाणसु पद्धडिआ धुवअं ॥
—स्वयंभूच्छंदस् ६.१६०.

परगुणगहणु सदोसपयासणु । महुमहुरक्खरहिअमिअभासणु ॥
सयारिण पडिकिओ वेरिअणहँ । इअ पद्धडी मणोहर सुअणहँ ॥
( छन्दोनु० ६.१२८ )

इस विवेचन से यह स्पष्ट है कि शास्त्रीय परंपरा के अपभ्रंश छन्दःशास्त्री 'पज्झटिका' के पादांत चतुष्कल को नियमतः 'जगण' नहीं मानते थे । पज्झटिका छन्द का प्रयोग स्वयंभू, पुष्पदंत, धनपाल आदि अनेक जैन कवियों ने अपने प्रबंधकाव्यों के कडवकों में किया है । ये सभी कवि 'पद्धडिया' की नियमतः जगणांत रचना नहीं करते, वैसे बीच बीच में जगणांत खंड भी मिल जाते हैं । जैसे, स्वयंभू की निम्न पद्धडिया में—

'जं राम-सेण्णु णिम्मक-अक्केण ।
संजीवेइ संजीवणि - बलेण ॥
तं वीरेहिं वीररसाहिएहिं ।
वग्गंतेहिं पुलय-पसाहिएहिं ॥ ( रामायण ६९-२० ).

अपभ्रंश काव्यपरम्परा में ही पिछले दिनों 'पद्धडिया' में 'जगणांत' व्यवस्था जरूरी मानी जाने लगी थी । पुरानी हिंदी के भट्ट कवियों को यही परंपरा मिली है और इस परंपरा का संकेत रत्नशेखर के 'छंदःकोश' में भी मिलता है, जिन्होंने अंतिम चतुष्कल का 'जगण' होना लिखा है ।[1] वस्तुतः षोडशमात्रिकप्रस्तार के अन्य छन्दों पादाकुलक, वदनक, अडिला आदि से पज्झटिका के भेदक तत्व के रूप में इसका उल्लेख किया जाने लगा था । षोडशमात्रिक प्रस्तार के विविध छन्द अपभ्रंश कवियों के यहाँ प्रबंध काव्य के कडवकों में प्रयुक्त होते रहे हैं । ये सभी छंद आठ-आठ या चार-चार मात्रा के टुकड़ों की 'धूमाली' ताल में गाये जाते रहे हैं इनमें ताल क्रमशः पहली, पाँचवीं, नवीं और तेरहवीं मात्रा पर पड़ती हैं । अपभ्रंश षोडशमात्रिक ताल-छन्दों की तालव्यवस्था ठीक यही थी । किन्तु गुजराती कवि दलपतभाई ने इसकी ताल क्रमशः तीसरी, छठी, ग्यारहवीं और चौदहवीं

---

१. पय चारि ठविज्जहि ससिहि मत्त । पाऊहरु गणु जइ होइ अंत ॥
चउसट्ठि कलह सव्वह गणेहु । पद्धडिय छंदु तं बुह मुणेहु ॥
—छंदःकोश पद्य २६.

मात्रा पर आती है।[1] इस संबंध में श्री रामनारायण पाठक लिखते हैं:—

"त्यां आपणे जोयुं के ए प्राचीन उत्थापनिकामां दलपतरामनी तालयोजना बेसी शकती नथी, केम जे तेमां त्रीजी मात्रा तो तालने माटे अवश्य उपलभ्य होय छे पण ते पछीनी छट्ठी उपलभ्य होती नथी। पण आपणे माटे एटलुं बस नथी। दलपतरामनी ते भले प्राचीन अपभ्रंशनी पद्धरी नथी।[2]"

अपभ्रंश छन्दःशास्त्रियोंने पद्धडिया के अलावा और भी कई षोडशमात्रिक छन्दों का संकेत किया है। इनमें कई तो परस्पर अभिन्न दिखाई पड़ते हैं, किंतु इनमें कोई न कोई लयगत भेद अवश्य जान पड़ता है। इन छन्दों का विवरण निम्न है :—

१. संकुलक १६ ( ६,४,४,२ ) हेम० ( ५.२५ ), राज० ( ५.१७२ ).
२ मात्रासमक १६ ( ४×४ ) कविदर्पण ( २.१९ )
३. विश्लोक १६ ( ४×४ ) कविदर्पण ( २.१९ )
४. चित्रा १६ ( ४×४ ) कविदर्पण ( २.२० )
५. वानवासिका १६ ( ४×४ ) कविदर्पण ( २.२० )
६. उपचित्रा १६ ( ४×४ ) कविदर्पण ( २.२० )
७. मुक्तावलिका १६ ( ३×४,४ ) कविदर्पण ( २.२१ )
८. वदन ( वदनक ) १६ ( ६,४,४,२ ) हेम० ( ५.२८ ), कवि० ( २.२१ ) राज० ( ५.१६ ).
९. रास १६ (४×३,SS ) वृत्तजातिसमुच्चय ( ४.८५ )
१०. अप्सरा १६ ( ५,५, जगण,S ) वृत्तजाति० ( ३.८ ).
११. चन्द्रिका १६ ( ५,५,४,S ) वृत्तजाति० ( ३.१७ ).
१२. नंदिनी १६ ( ४ सगण ) वृत्तजाति० ( ३.२० ).
१३. भित्तक १६ ( ३ भगण, SS ) वृत्तजाति० ( ४.५५ ).
१४. प्रथम विलासिनी १६ ( २ त्रिकल, चतुष्कल, २ त्रिकल ) हेम० ( ४.५२ ).

---

१. प्रति चरण सोळ मात्रा प्रमाण। ते चरण अंत जो जगण आण।
त्रण चक्र रुद्र रत्ने ज ताळ। पद्धरी छंदनो एज ढाळ॥
—दलपतपिंगल १-८७.

२. बृहत् पिंगल पृ० ३७४.

१५. द्वितीय विलासिनी १६ ( ५,५, जगण, ऽ ) वृत्तजाति० (४.१५).
१६. परिनंदित १६ ( रगण, नगण, भगण, ऽऽ ) वृत्तजाति० ( ४.१६ ).
१७. भूषणा १६ ( ५,५,३,३ पादांत में यमक का प्रयोग ) हेम० ( ४.२६ ).
१८. विभूषणा १६ ( २,जगण, तगण, रगण ) वृत्तजाति० ( ४.६४ ).
१९. घत्ता १६ ( ४ भगण ) स्वयंभू ( ८.२८ )
२०. अडिला. १६ (चारों चरणों में केवल एक यमक) स्वयंभू (४.२६), हेम० (५.३०), राज० (५.२०) प्रा० पैं० (१.१२७), छंद:कोश (४१)
२१. मडिला. १६ (चारों चरणों में दो यमक) स्वयंभू (४.२६), हेम० (५.३०), राज० (५.२०), छंद:कोश (४१).
२२. बाणासिका. १६ (४+४) वृत्तजाति० (४.१७).
२३. पादाकुलक. १६ (गणव्यवस्था नहीं, स्वयंभू के अनुसार ६,४,६) स्वयंभू (६.१६०), राज० (५.१७१), प्रा० पैं० (१.१२९),
२४. सिंहावलोक. १६ (४चतुष्कल, या तो सगण या सर्वलघु) प्रा० पैं० (१.१८३)
२५. मालती. १६ (लघु, त्रिकल तथा पंचकल का प्रयोग, चतुष्कल निषिद्ध) छन्द:कोश (४९).

इन छंदों में अनेक केवल नामभेद से एक दिखाई पड़ेंगे। वृत्तजातिसमुच्चय का 'नंदिनी' प्राकृतपैंगलम् के सिंहावलोक से अभिन्न है। दूसरी ओर मात्रासम, विश्लोक, चित्रा, वानवासिका, उपचित्रा और बाणासिका का, जिनमें सभी में चार चतुष्कल प्रयुक्त होते हैं, परस्पर स्पष्ट अंतर नहीं मालूम पड़ता। अप्सरा और चंद्रिका की गण-व्यवस्था बिलकुल एक है, भेद सिर्फ इतना है कि पहले छन्द में तृतीय गण नियमत: जगण होगा, दूसरे में कोई भी चतुष्कल गण हो सकता है। इस प्रकार अप्सरा छन्द वस्तुत: चंद्रिका छन्द का ही एक विशिष्ट भेद है।

तो, पज्झटिका, पद्धडिया या पद्धरी षोडशमात्रिक प्रस्तार के उपर्युक्त छन्दों में अपभ्रंश कवियों का बड़ा लाडला छंद रहा है। दोहा अपभ्रंश मुक्तक काव्य का प्रिय छन्द था, तो पद्धरी (पद्धडिया) अप-

अंश प्रबंध काव्य का। वैसे इसका प्रयोग बौद्ध सिद्धों की फुटकल कविताओं में और उनके चर्यापदों के रूप में भी मिलता है और यह परंपरा मध्ययुगीन हिंदी कविता में आ गई है। एक ओर यह परंपरा सूफी कवियों के प्रबंध काव्यों की चौपाइयों में देखी जा सकती है। ये काव्य प्राचीन 'पद्धडियाबंध' काव्यों का ही हिंदी प्रतिरूप है। दूसरी ओर यह परम्परा कबीर आदि संतों की रमैनियों और कतिपय पदों में भी मिलती है। किंतु जिस तरह 'पादाकुलक' छन्द चौपाई में खप गया है, वैसे ही कवियों के यहाँ पद्धडिया भी चौपाई में ही विलीन हो गई है। शास्त्रीय परंपरा की गतानुगतिकता का पालन करने वाले कवियों (जैसे केशवदास) और छन्दों का विवेचन करने वाले लेखकों के यहाँ जरूर पज्झटिका (पद्धरी) का स्वतंत्र अस्तित्व किसी तरह सुरक्षित रहा है।

दामोदर के 'वाणीभूषण' में 'पज्झटिका' की 'चार चतुष्कल' योजना और जगणांतता की पाबंदी का संकेत मिलता है।[1] केशवदास की 'छंद-माला' का लक्षण भी प्राकृतपैंगलम् के ही अनुसार है,[2] और भिखारी-दास के यहाँ भी कोई विशेष उल्लेखनीय बात नहीं मिलती।[3]

जायसी और गोस्वामी तुलसीदास के यहाँ जगणांत चौपाइयाँ नहीं मिलती। जायसी की अधिकांश चौपाइयों के अंत में 'SS' (द्विगुरु) पाये जाते हैं। तुलसी की चौपाइयों में भी अधिक संख्या 'SS' (द्विगुरु) अंत वाले छन्दों की ही है, किंतु वहाँ 'भगण' (S।।) 'सर्वलघु चतुष्कल' (।।।।) और 'सगण' (।।S) भी अंतिम चतुष्कल के रूप में निबद्ध पाये जाते हैं। वस्तुतः चौपाइयों के अंत में 'जगण' (।S।) का विधान निषिद्ध है, फलतः चौपाइयों में 'पादाकुलक' और 'अरिल्ल' के खंड तो मिल जाते हैं, पद्धरी के नहीं।

---

१. वाणीभूषण १.७१.

२. प्रथम चतुष्कल तीनि करि एक जगन दै अंत।
इहि विधि पद्धटिका करहु 'केसव' कवि बुधिवंत ॥—छंदमाला २.३४.

३. सोरह सोरह चहुँ चरन, जगन एक दै अंत।
छंद होत यों पद्धरिय, कह्यो नाग भगवंत ॥ —छंदार्णव ५.१५७.

## अडिल्ला (अरिल्ल)

§१७८. अडिल्ला भी पादाकुलक और पद्धडिया की तरह ही षोडश-मात्रिक सम चतुष्पदी छंद है। प्रा० पैं० के अनुसार उक्त दोनों छन्दों से इसमें यह भेद है कि पादाकुलक के पादांत में 'दो गुरु' (SS) होते हैं, पद्धडिया के पादांत में 'जगण' (ISI); किंतु अडिल्ला के पादांत में 'दो लघु' (II) होना जरूरी है। इससे यह स्पष्ट है कि अडिल्ला के पादांत में अंतिम चतुष्कल या तो 'भगण' (SII) हो सकता है, या 'सर्वलघु चतुष्कल' (IIII)। दूसरी विशेषता यह है कि 'अडिल्ला' में पादाकुलक की तरह 'जगण' का सर्वथा वारण किया जाता है। तीसरे, इसके चरणों में दो स्थानों में, विषम-सम चरणों में 'यमक' (तुक) की व्यवस्था की जानी चाहिए।[1] जगण-निषेध को ध्यान में रखते हुए अडिल्ला को 'पादाकुलक' का ही भेद माना जा सकता है, किंतु स्वयंभू और हेमचन्द्र इसे 'वदनक' का भेद कहते हैं। अडिल्ला का सबसे पहला उल्लेख करने वाले स्वयंभू ही हैं। इनके मतानुसार अडिल्ला षोडशमात्रिक सम चतुष्पदी छन्द वदनक का वह भेद है, जिसके चारों चरणों में यमक की व्यवस्था पाई जाती है। 'यमक' व्यवस्था चारों चरणों में न होकर दो चरणों में ही पाये जाने पर इस वदनक-भेद को दूसरे नाम से पुकारते हैं। यह भेद 'मडिल्ला' है।[2] हेमचन्द्र ने दोनों तरह के भेदों को 'अडिल्ला' (अडिला) ही माना है। इस प्रसंग के आरंभ में हेमचन्द्र 'वदनक' और 'उपवदनक' इन दो सम चतुष्पदियों का जिक्र करते हैं। वदनक षोडशमात्रिक छन्द (गणव्यवस्था-छ्चचद) है, उपवदनक सप्तदशमात्रिक छन्द (गणव्यवस्था—छ्चचत)।[3] ये दोनों छन्द जब चारों चरणों में 'यमकित' (यमक अलंकार से युक्त) होते हैं, तो इन्हीं छन्दों को 'अडिला' कहा जाता है। इस संबंध में हेमचन्द्र के

---

१. सोलह मत्ता पाउ अलिल्लह। बे वि जमका भेउ अडिल्लह ॥
हो ण पओहर किं पि अलिल्लह। अन्त सुपिअ भण छंदु अडिल्लह ॥
प्रा० पैं० १.१२७.

२. वअगअन्तजमिआ अ मडिल्ला (४.२१), मडिला चउपअजमिआ अडिला (४.३२)।——स्वयंभूच्छन्दस्.

३. छंदोनुशासन ५.२८-२९

'यमक' का पारिभाषिक अर्थ समझ लेना जरूरी होगा। हेमचंद्र 'यमक' का प्रयोग 'अनुप्रास या तुक' से सर्वथा भिन्न अर्थ में करते हैं। इनके यहाँ इसका अर्थ ठीक वही है, जो अलंकारशास्त्र में 'यमक अलंकार' का। इस प्रकार उसी 'वदनक' या 'उपवदनक' को हेमचन्द्र 'अडिल्ला' कहते हैं, जहाँ चारों चरणों या दो दो चरणों के अन्त में सर्वथा भिन्नार्थबोधक स्वरव्यञ्जनसमूह (यमक) का प्रयोग किया गया हो।[1] आगे चलकर अपभ्रंश कवियों के यहाँ 'यमक' का प्रयोग केवल 'तुक' के अर्थ में चल पड़ा है, इसका संकेत हम 'तुक' का विवेचन करते समय कर आये हैं।[2] हेमचन्द्र के निम्न उदाहरण से यह स्पष्ट है, जहाँ प्रत्येक चरण में 'सारंगहँ' पद भिन्न भिन्न अर्थ में प्रयुक्त हुआ है, तथा तुक के स्थान पर 'यमकालंकार' का प्रयोग मिलता है :—

नवघणभमभमंतसारंगहँ ।
कुंजकुसुमगुंजिरसारंगहँ ।।
सुहविकसंतभविकसारंगहँ ।
लीलावणहँ तरुणि सारं गहँ ।।

(छन्दोनु० ५.२९ पद्य)

(हे तरुणि, जहाँ नवीन बादलों के भ्रम से चातक (सारंग) घूम रहे हैं, जहाँ कुंज के फूलों पर भौंरे (सारंग) गूँज रहे हैं, और सुख से हाथी (सारंग) घूम रहे हैं, ऐसे वन के सार को तुम ग्रहण करो (सारं गहँ)।)

हेमचन्द्र चारों चरणों में यमक होने पर और दो-दो चरणों में यमक होने पर नाम-भेद के पक्ष में नहीं हैं। वे दोनों दशाओं में 'अडिल्ला' ही कहना पसंद करते हैं, किंतु उन्होंने इस बात का संकेत किया है कि कुछ अपभ्रंश छन्दःशास्त्री चारों चरणों के अंत में 'यमक' होने पर इसे 'मडिल्ला' कहते हैं।[3] इससे यह संकेत

---

१. ते यमितेऽन्तेऽडिला ।। ते वदनकोपवदनके चतुर्णां पादानां द्वयोर्द्वयोर्वान्ते यमकिते सत्यडिला । छन्दोनुशासन ५.३०.

२. दे० अनुशीलन §१२७

३. चतुर्णां यमके मडिलेत्यन्ये ।— छन्दोनु० ५.३० सूत्र की वृत्ति.

मिलता है कि हेमचन्द्र के समय दूसरे लोग दो दो चरणों में भिन्न भिन्न 'यमक' होने पर (वदनकोपवदन को) अडिला पुकारते थे, चारों चरणों में एक ही 'यमक' व्यवस्था होने पर मडिला। हेमचंद्र का यह उल्लेख स्वयंभू के उल्लेख से बिलकुल उलटा है, जो दो-दो चरणों वाले भिन्नयमकित वदनक को मडिला कहते हैं, चारों चरणों में एक यमकव्यवस्था होने पर अडिला। वृत्तजातिसमुच्चय के लेखक स्वयंभू के पक्ष में हैं[1], किंतु कविदर्पण के रचयिता हेमचन्द्र के द्वारा संकेतित मत को मानते जान पड़ते हैं।[2] छन्दःकोश के लेखक ने अर्जुन नामक अपभ्रंश छन्दःशास्त्री के मत का भी उल्लेख किया है, जो स्वयंभू के ही मत को मानते हैं।[3]

अडिला और मडिला का यह भेद केवल अपभ्रंश की शास्त्रीय छन्दःपरंपरा में ही रहा है। भट्ट कवियों के यहाँ 'वदनक' तथा 'उपवदनक' छन्द नहीं मिलते, फलतः यहाँ 'अडिला' साधारण षोडश-मात्रिक छन्द बन गया है, और उसके साथ की यमकव्यवस्था भी केवल तुकव्यवस्था में बदल गई है। धीरे धीरे तुकव्यवस्था भी चारों चरणों में एक ही न होकर दो-दो चरणों में 'कख' 'गघ' के अनुसार पाई जाने लगी।

संदेशरासक में 'अडिल्ला' की तुक 'कख' 'गघ' क्रम में ही मिलती है। संदेशरासक के 'अडिल्ला' छन्दों में 'यमकालंकार' का प्रयोग सभी जगह नहीं मिलता, केवल पद्य सं० १०४, १५७, १६३, १८२ में ही 'यमक' का प्रयोग मिलता है, बाकी 'अडिल्ला' छन्दों में 'अनुप्रास' ही निबद्ध है। यह 'यमक' भी उक्त सभी छन्दों में सर्वत्र नहीं मिलता कुछ छन्दों में तो यह केवल एक अर्धाली में ही मिलता है। दोनों अर्धालियों में निबद्ध 'यमक' वाले अडिल्ला का एक निदर्शन यह है:—

'इम विलवंती (? विलवंति) कहव दिण पाइउ।
गेउ गिरंत पढंतह पाइउ॥

---

१. वृत्तजातिसमुच्चय ४.३३-३४.

२. कविदर्पण २. २१.

३. चउ पइ इक्कु जमक्कु वि दीसइ। अडिल छंद तं बुह य सलीसइ।
जमकु होइ जहिं बिहुपयजुत्तउ। मडिल छंदु तं अज्जुणि वुत्तउ॥
—छंदःकोश पद्य ४१-

पिय अणुराइ रयणिअ ( ? रयणि ) रमणीयय ।
गिज्जइ पहिय मुणिय अरमणीयय ( ?रमणीयय ) ॥'

( हे पथिक, इस तरह रोते कलपते हुए प्राकृत गीतों को पढते हुए मैंने किसी तरह ( वर्षा के ) दिन गुजारे । जो (शरद् की) रात ( प्रिय-समागम के समय ) प्रिय के प्रेम के कारण रमणीय प्रतीत होती है, वह मुझे आरे के किनारे ( करपत्रपत्र ) की तरह मालूम पड़ी । )

उक्त छन्द षोडशमात्रिक प्रस्तार का छन्द है, किन्तु सिंघी जैन ग्रंथमाला के संस्करण में इसके तीन चरणों को सप्तदशमात्रिक माना है, मैंने षोडशमात्रिक ढंग पर ही इसका कोष्ठकगत संकेत किया है ।

डा० भायाणी ने अडिला के ऐतिहासिक विकास का संकेत करते हुए बताया है कि वृत्तजातिसमुच्चय (४.३२) के अनुसार 'आभीरी' (अपभ्रंश) भाषा में विरचित कोई भी छन्द पादांत में यमकित होने पर 'अडिल्ला' कहलाता था । इस प्रकार आरंभ में 'अडिल्ला' एक सामान्य संज्ञा थी । धीरे धीरे इसका संबंध केवल वदनक और उपवदनक छन्दों से ही जुड़ गया और इन्हीं छन्दों पेसी में विशिष्ट रचना की जाने लगी । जब 'यमक' और 'अनुप्रास' का भेद अपभ्रंश कवियों के यहाँ समाप्त हो गया, तो यमक के बिना भी १६ मात्रा के तुकांत समचतुष्पदी छन्द को अडिल्ला कहा जाने लगा और तुकांत व्यवस्था दो दो चरणों की भी हो गई ।[२]

---

२. These facts make it probable that formerly अडिल्ला was a technical device rather than the name of any specific metre and accordingly any common metre could be turned into अडिल्ला, by composing it in अपभ्रंश and using the यमक. And later on, the distinction between the यमक and the अनुप्रास being lost, a 16-moraic metre of the above type even without the यमक came to be called अडिल्ला. Finally it also took up the rhyme ab. cd.

—Sadesarasaka: Study II. Metres § 3 p. 51.

तो, प्राकृतपैंगलम् में अडिल्ला का यही परवर्ती रूप उपलब्ध होता है। दामोदर के वाणीभूषण के लक्षण में कोई खास बात नहीं मिलती और उनका उदाहरण स्पष्ट ही तुकांत-मात्र है, हेमचन्द्र अनुसार यमकांत नहीं।

किं कीनाश पाशधर गर्जसि। मामुपगम्य दास (?) भरमर्जसि॥
हरिचरणं शरणं न हि पश्यसि। यन्नामश्रवणादपि नश्यसि॥

(वाणीभूषण १.७४)

हम बता चुके हैं कि प्राकृतपैंगलम् के लक्षणानुसार अडिल्ला के पादांत में 'भगण' या 'सर्वलघु चतुष्कल' में से कोई भी गण हो सकता था। केशवदास तक आते आते 'अरिल्ल' का अन्तिम चतुष्कल गण नियमत: 'भगण' बन बैठा।[1] केशवदास ने 'रामचन्द्रिका' में भगणांत अरिल्ल की ही रचना की है।

देखि बाग अनुराग उपज्जिय। बोलत कल ध्वनि कोकिल सज्जिय॥
राजति रति की सखी सुवेषनि। मनहुँ बहति मनमथ-संदेसनि॥[2]

श्रीधर कवि के 'छंदविनोद' में इसके जगण-निषेध और पादांत में दो लघु की व्यवस्था का ही संकेत है।[3] किंतु भिखारीदास में पुन: इस बात का उल्लेख मिलता है कि अडिला (अलिला) के चारों चरणों में एक ही 'यमक' का पाया जाना जरूरी है।[4] भिखारीदास के के उदाहरण से यह स्पष्ट है। उनका अडिल्ला का उदाहरण भगणांत है और 'यमक' का प्रयोग वे 'अलंकार' वाले अर्थ में नहीं करते हुए भी चारों पदों में एक से ही स्वर-व्यञ्जन-समूह (० चावति) की व्यवस्था करते हैं, यद्यपि वह सर्वत्र किसी पद का पदांश होने के कारण निरर्थक है, सार्थक नहीं।

भुव मटकावति नैन नचावति। झिंझित झिझिकिन सोर मचावति।
सुरत समै बहुरंग रचावति। अति कालब हिव मोद सचावति॥[5]

---

१. अंत भगन मनि पाय पुनि बारह मत्त बखान।
चौसठ मत्ता पाय चहुँ यों अरिल्ल मन मान॥—छंदमाल २.२४.

२. रामचंद्रिका १.३०.

३. छंदविनोद २.१४.

४. छंदार्णव ५.३२.

५. वही ५.३४.

पद्माकर के पौत्र गदाधर भी अरिल्ल की तुकांतता चारों चरणों में ही मानते हैं, जब कि चौपाई का इससे यह भेद मानते जान पड़ते हैं कि चौपाई की तुकांतता दो दो चरणों में ही पाई जाती हैं। उनके लक्षणपद्यों से तो यह भेद स्पष्ट नहीं होता, क्योंकि अरिल्ल और चौपाई दोनों का लक्षण समान है; किन्तु उदाहरणपद्यों से यह भेद स्पष्ट है। गदाधर का उदाहरण फिर एक रूपांतर का संकेत करता है। हम देख चुके हैं कि पुरानी हिंदी काव्यपरंपरा और मध्ययुगीन हिंदी काव्य-परम्परा में 'अडिल्ला' के पादांत में 'दो लघु' ( ।। ) होना जरूरी है। इसीलिये केशवदास और भिखारीदास के उदाहरण 'भगणांत' हैं, किंतु गदाधर इसके पादांत में 'दो गुरु' की व्यवस्था मानते जान पड़ते हैं। उनका उदाहरण 'यगणांत' ( ।SS ) चरणों में निबद्ध है।[1]

ले हरि नाम मुकुंद मुरारी। नारायन भगवन्त खरारी॥
राधावल्लभ कुन्जबिहारी। जानकिनाथ सदा सुखकारी॥

बाद में अरिल्ल की यगणांत व्यवस्था का भी संकेत मिलता है। भानुजी ने इसके दोनों भेद माने हैं, अंत में दो लघुवाला अरिल्ल और अंत में यगण वाला अरिल्ल। डा० पुत्तूलाल शुक्ल आधुनिक हिंदी कविता के संबंध में यगणांत षोडशमात्रिक छंद को ही अरिल्ल कहते हैं।[2]

यदि अरिल्ल के लक्षण में चारों चरणों में एक ही तुक होने को प्रधान लक्षण न माना जाय—प्राकृतपैंगलम् और केशवदास का यही मत है[3]—तो ऐसे भगणांत अरिल्ल-खंड गोस्वामी तुलसीदास की चौपाइयों में अनेक देखे जा सकते हैं।

रामसीय जस सलिल सुधासम। उपमा बीचि बिलास मनोरम॥

× × ×

---

१. दे०—छन्दोमंजरी पृ० ८०–८१.

२. आधुनिक हिंदी काव्य में छंद-योजना पृ० २६२.

३. प्राकृतपैंगलम् के उदाहरणपद्य में तुक दो दो ही चरणों में मिलती है:—
जिणि आसावरि देसा दिण्हउ। सुत्थिर डाहररज्जा लिण्हउ॥
कालंजर जिणि कित्ती थप्पिअ। धणु आवज्जिअ धम्मक अप्पिअ॥
(प्रा० पैं० १.१२८)

नदी पुनीत सुमानस नंदिनि। कलि-मल-तृन-तरु-मूल-निकंदिनि ॥

× × ×

भये विलोचन चारु अचंचल। मनहुँ सकुचि निमि तजे दृगंचल ॥

तुलसी के मानस में 'जगणांत' पद्धरियाँ तो हैं ही नहीं, सर्वलघु चतुष्कलांत अरिल्ल-भेद भी ढूँढ़ने पर एक आध ही मिल पाते हैं। इस प्रसिद्ध चौपाई की सिर्फ पहली अर्धाली में यह व्यवस्था मिलती है।

कंकन किंकिनि नूपुर धुनि सुनि। कहत लखन सन राम हृदय गुनि।
मानहुँ मदन दुंदुभी दीन्हीं। मनसा बिस्वबिजय कहँ कीन्हीं।

## सिंहावलोकित

§ १७०. सिंहावलोकित छंद षोडशमात्रिक प्रस्तार का छन्द है, और इस दृष्टि से यह पज्झटिका और अडिला-मडिला से मिलता जुलता है। पर इसकी रचना में मात्रिक गणों की व्यवस्था विशेष प्रकार की होती है। यद्यपि यहाँ भी चार चतुर्मात्रिक गणों की व्यवस्था होती है, किंतु ये गण या तो 'सर्वलघु चतुष्कल' या 'सगण (।ऽ। ) ही हो सकते हैं। प्राकृतपैंगलम् के अनुसार इसके प्रत्येक चरण में चार 'विप्रगण' ( ।।।। ) या 'सगण' ( ।ऽ। ) का विधानकर १६ मात्रा निबद्ध की जाती है, और 'जगण'( ।ऽ। ), 'भगण' ( ऽ।। ) तथा 'कर्ण' ( ऽऽ ) का वारण किया जाता है।[1] स्पष्टतः इस छंद की व्यवस्था '४+४+४+ सगण' जान पड़ती है, जिसमें प्रथम तीन गण चतुष्कल सगण भी हो सकते हैं, सर्वलघु चतुष्कल भी। दामोदर के 'वाणीभूषण' में जगणादि के निषेध का स्पष्ट उल्लेख नहीं है, लेकिन लक्षणोदाहरण पद्यों में उनको बचाने की सतर्कता दिखाई पड़ती है।[2]

---

१. गण विप्प सगण धरि पअह पअं, भण सिंहअलोअण छंद वरं।
गुणि गण मण बुज्झहु णाअ भणा, णहि जगणु ण भगणु ण कण्ण गणा ॥
—प्रा० पैं० १.१८३

२. वाणीभूषण १.१०९.

दिवसाधवसादितलिमिरवनं
घनजावलिबोधनिसर्गवनम् ।
धनदेन्द्रकृतान्तपाशिनमितं
मितभुवनतलं नम दिवसकृतम् ॥

( वाणीभूषण १.११० )

यह छन्द चतुर्मात्रिक ताल में गाया जाता है।

स्वयंभू, राजशेखर, हेमचन्द्र आदि पुराने अपभ्रंश छन्दःशास्त्री इस भेद का स्पष्ट संकेत नहीं करते, किंतु उनके षोडशमात्रिक 'पद्धडिका'[1] में इसका अन्तर्भाव हो ही जाता है। वस्तुतः 'सिंहावलोकित' पद्धडिका का ही परवर्ती विशिष्ट प्ररोह है। यह विशेष प्रकार केवल आदिकालीन हिंदी के भट्ट कवियों में ही प्रचलित रहा होगा और इसकी स्थिति प्राकृतपैंगलम् के बाद केवल मध्ययुगीन हिंदी छन्दोग्रंथों में ही मिलती है। रत्नशेखर के 'छन्दःकोश' में इसका कोई उल्लेख नहीं है। गुजराती और मराठी काव्यपरंपरा में यह अलग से छन्द के रूप में स्वीकृत नहीं रहा है। 'दलपतपिंगल' के रचनाकार कवीश्वर दलपतराम डाह्याभाई और 'छन्दोरचना' के लेखक श्री माधव त्रि० पटवर्धन इसका स्वतंत्र उल्लेख नहीं करते। पटवर्धन ने 'प्रबालानंद' जाति के षोडशमात्रिक जातिविस्तार में इसका संकेत अवश्य किया है, पर वे इसका कोई मराठी उदाहरण नहीं देते और इसे स्पष्ट रूप से प्राकृत छंद घोषित करते हैं।[2]

इस छंद का प्रयोग मध्ययुगीन हिंदी काव्यपरम्परा में मिलता है। केशवदास की 'छन्दमाला' में तो इस छंद का लक्षणोदाहरण नहीं मिलता, पर 'रामचन्द्रिका' में इसका प्रयोग किया गया है।

अति मुनि । तन मन । तहँ मो- । हि रह्यो,
कछु बुधि । बल बच- । न न जा- । इ कह्यो ।
पसु पं- । छि नारि । नर निर- । खि तबै,
दिन रा- । मचंद्र । गुन गन- । त सबै ॥

(रामचंद्रिका १.४४)

---

१. चीः पद्धडिका । चगणचतुष्कं पद्धडिका ।—छन्दोनु० ६.३०.

२. सिंहावलोकित व पज्झटिका हे प्राकृत छन्द प्रबालानन्द जातींच समाविष्ट होतात. —छन्दोरचना पृ० १४४.

उक्त उदाहरण को लाला भगवानदीन ने केशव की अपनी ईजाद माना है और वर्णिक वृत्त कहा है, किन्तु यह वर्णिक वृत्त न होकर मात्रिक छंद है। जहाँ तक केशव की गणव्यवस्था का प्रश्न है, चार चरणों का अन्तिम चतुष्कल गण नियत रूप में 'सगण' है, किन्तु बाकी चतुर्मात्रिक टुकड़ों में छः सर्वलघु चतुष्कल हैं, चार सगणात्मक और दो ( °छि नारि, °मचंद्र ) जगणात्मक। प्राकृतपैंगलम् और वाणीभूषण के अनुसार यहाँ जगणव्यवस्था ठीक नहीं है। संभवतः केशव के समय तक हिंदी कवि 'जगण' का वारण जरूरी नहीं समझते होंगे। केशवग्रंथावली खंड २ के परिशिष्ट में प्रतापगढ़ वाले हस्तलेख के आधार पर दिये गये इस छन्द के लक्षण में 'जगण' के वारण का कोई संकेत नहीं है। इतना ही नहीं, वहाँ तो इसके चारों चतुष्कल गणों को सगणात्मक निबद्ध करने का विधान है,[१] जो इस बात का का संकेत करता है कि केशवदास के समय 'सिंहावलोकित' का मूल मात्रिक रूप पूर्णतः सुरक्षित है, किंतु बाद में इसके प्रत्येक चरण में चार सगण निबद्ध कर इसे पूर्णतः द्वादशाक्षर ( षोडशमात्रिक ) छंद बना दिया गया है। ऐसा करने पर 'सिंहावलोकित' और वर्णिक छंद 'त्रोटक' ( त्रोटकमब्धिसकारयुतं ) में कोई भेद नहीं रह जायगा। मध्ययुगीन हिंदी कवियों और छन्दोग्रन्थकारों ने भी इस तरह अनेक विविध प्रकृति के मात्रिक और वर्णिक छंदों में घालमेल उपस्थित कर दिया है। श्रीधर कवि के 'छंदविनोद' में इसका यही लक्षण मिलता है, जो 'तोटक' (त्रोटक) से अभिन्न है। किंतु उनके उदाहरण में स्पष्ट भेद है। हम उन्हीं के दोनों छंदों के उदाहरण लेकर तुलना कर सकते हैं।

'मुनि आ-। श्रम सो-। भ धर्‌यो । तियही
अहि कच-। सँग बे-। सरि मो-। र जही।
जह वा- । स अहित । मति सक-। क कटी,
कर सिं-। हविलो- । कित गति । करटी ॥ (सिंहविलोकित छंद).

---

१. चारि सगन कै द्विज चरन, सिंहविलोकित येहु।
अंत आदि कै चरन मैं मुक्तक पद प्रसि देहु॥
—केशवग्रंथावली खण्ड २ पृ० ४२२.

सगमा । रचि चा-। रि बिचा-। रि अहीँ,
सब सो-। रह म-। त्त प्रमा-। न तहीँ ।
पग चा-। रह अच्-। च्छर जा-। हि लहो,
तिहिँ को । कवि तो-। टक छं-। द कहो ॥ (तोटक छंद. ३.११)

उपर्युक्त 'सिंहविलोकित' के उदाहरण में प्रथम चरण पूरी तरह 'तोटक' छंद का है, किंतु शेष तीन चरणों में उसे 'तोटक' से भिन्न रखा गया है, तथा इसके लिये कुछ स्थानों पर सर्वलघु चतुष्कल की भी योजना की गई है, अंतिम गण सर्वत्र सगणात्मक है। इससे यह स्पष्ट है कि इस छन्द के लक्षण भाग में 'चारि सगण कै दुज चरण' का अर्थ करते समय 'चारि' को 'सगण' का विशेषण नहीं माना जा सकता। ऐसा करने पर यह छन्द एक तो 'तोटक' से अभिन्न हो जायगा, दूसरे इसके उदाहरणों में लक्षण की व्याप्ति न हो सकेगी। फलतः अर्थ यों करना होगा—'इस छंद के प्रत्येक चरण में चार (चतुष्कल मात्रिक) गण होंगे, ये या तो सगण हों या द्विज (सर्वलघु-चतुष्कल)'। भिखारीदास का लक्षण श्रीधर कवि के ही अनुसार है तथा वे उदाहरण भी ठीक वही देते हैं; वे इस छन्द का जिक्र सप्तम तरंग में जातिछन्दों के प्रसंग में करते हैं।[2]

## प्लवंगम

§ १८७. प्लवंगम छंद सममात्रिक चतुष्पदी है, जिसके प्रत्येक चरण में २१ मात्रा होती हैं। इन मात्राओं की गणव्यवस्था 'छ छ छ त' ( ६, ६, ६, ३ ) है। अंतिम त्रिकलगण लघु-गुरु ( । ऽ ) रूप होता है। इस प्रकार प्लवंगम में आरंभ में गुरु और अंत में गुरु और उसके ठीक पूर्व लघु होना परमावश्यक है। प्राकृतपैंगलम् में बताया है कि इस छंद में पंचमात्रिक और चतुर्मात्रिक गणों की रचना नहीं

१. चारि सगन कै दुज चरन, सिंहविलोकत एहु।
चरन अंत अरु आदि के, मुक्त (क) पद ग्रस देहु ॥
—छंदविनोद २.२० पृ० ६१.

२. छंदार्णव ७.३५-३६.

की जानी चाहिए।[1] प्राकृतपैंगलम् में इस छंद की यति का कोई संकेत नहीं मिलता, किंतु गुजराती ग्रंथ 'दलपतपिंगल' के मतानुसार यहाँ ११, १० पर यति पाई जाती है।[2] यह छंद चतुर्मात्रिक ताल में गाया जाता है, जिस पर हम आगे विचार करेंगे। प्राकृतपैंगलम् में यति का कोई विधान संकेतित न होने पर भी, वहाँ उदाहरण भाग में यति पाई जाती है, किंतु यह ११, १० की न होकर १२, ९ की है। ऐसा जान पड़ता है, पुराने कवि यति का विधान प्रथम दो षट्कलों के बाद करते थे। बाद में प्लवंगम को रोला की गति में गाया जाने लगा था, फलतः इसमें भी यति का विधान ग्यारहवीं मात्रा के बाद किया जाने लगा। प्राकृतपैंगलम् के उदाहरण में यति बारहवीं मात्रा के बाद ही जान पड़ती है।

णच्चइ चं / चल विज्जुलि// आ सहि जा | णए
मम्मह ख-/ग्ग किणीसइ / जलहरसा-/णए
फुल्ल कलं- / बअ अंबर // डंबर दी-| सए
पाउस पा-/ उ घणाघण // सुमुहि वरी-| सए ॥ ( प्रा० पैं० १.१८८ )

दामोदर के 'वाणीभूषण' में प्लवंगम छंद में केवल तीन षट्कल गणों वाली व्यवस्था नहीं मानी गयी है, वे इसमें पंचकल और चतुष्कल का भी विधान करते हैं, केवल चरण के शुरू में आदिगुरु षट्कल की पाबंदी मानते हैं। अंत में रगण ( ऽ। ऽ ) होना उन्हें अभीष्ट है। इससे यह जान पड़ता है कि वाणीभूषण के समय तक इस छंद में

---

१. जत्थ पढम छअ मत्त पअप्पअ दिज्जए,
पंचमत्त चउमत्त गणा णहि किज्जए।
संभलि अंत लहू गुरु एक्कक चाहए,
मुद्धि पअंगम छंद विअक्खण सोहए ॥
—प्रा० पैं० १.१८३, साथ ही १.१८७-८७

२. मात्रा प्रतिपद एक, अने विस मानिये।
एकादश दश ऊपर, जरूर जति जाणिये ॥
एक ऊपर पछि चतुर, चतुर पर ताल छे।
आदी गुरु गुरु अंत, प्लवंगम चाल छे ॥—दलपतपिंगल २.१०.

'छ छ छ त' वाली गणव्यवस्था लुप्त हो गई है। किंतु आरंभ में षट्कल की व्यवस्था और प्रत्येक चरण के आरंभ में गुरु होना जरूरी माना जाता रहा है।[1] मध्ययुगीन हिंदी में आकर यह गणव्यवस्था और सहल हो गई है, केवल आद्यंत में गुरु का होना ही जरूरी माना जाने लगा है। प्राकृतपैंगलम् और वाणीभूषण दोनों इसमें यति का संकेत नहीं करते, किंतु हिन्दी और गुजराती दोनों काव्यपरंपराओं में इसकी यति ग्यारहवीं मात्रा पर मानी जाती है, इसका संकेत श्रीधर कवि के 'छंदविनोदपिंगल' में मिलता है।[2] श्रीधर कवि ने प्लवंगम के अंत में दामोदर की तरह ही 'रगण' ( SIS ) माना है। गुजराती छन्दःपरम्परा में प्लवंगम में 'चार चतुष्कल गण + पंचकल' की गणव्यवस्था का संकेत मिलता है। इस संबंध में श्री रामनारायण पाठक इस छन्द की गति का संकेत यों करते हैं।

| | | | | |

"प्लवंगम : दादा दादा दाल'ल दादा दादा दालगा.

अहीं स्पष्ट थशे के रोळानी पेठे ज आमां ११ मी मात्राए यति छे. आ छन्दनां पहेलां चार चतुष्कलो बराबर रोळाना जेवां छे. पछी फेर पड़े छे."[3]

आधुनिक हिंदी कवियों में प्लवंगम छन्द में आठवीं मात्रा पर यति और अंत में ISIS या SSIS पाया जाता है।[4] जगन्नाथप्रसाद 'भानु'

---

१. षट्कलमादिगुरुं प्रथमं कुरु संततं,
पञ्चकलं च ततोऽपि चतुष्कलसंगतम्।
नायकमत्र चतुर्थमितो गुरुमन्तके,
एकाधिकविंशतिः प्लवंगमवृत्तके ॥ —वाणीभूषण १.१११

२. आदि गुरू करि मत्त इकीस सुधारिये,
अंत पदप्पद सुद्ध रगन्नहि धारिये।
ग्यारह पै विसराम भली विधि दीजिये,
चारु पवंगम छंदहिँ या विधि कीजिये ॥—छन्दविनोद २.३३.

३. बृहत् पिंगल पृ० ३११.

४. इस छन्द का प्रयोग आधुनिकयुग में गुरुभक्तसिंह के 'नूरजहाँ' (तृतीय-सर्ग ) और हरिऔधजी के 'वैदिक-वनवास' ( नवम सर्ग ) में मिलता है।

ने 'छन्दःप्रभाकर' में इसके अंत में ।SIS नियमतः माना है। स्पष्ट है, यह प्लवंगम भेद मध्ययुगीन हिंदी 'प्लवंगम' और गुजराती 'प्लवंगम' से लय की दृष्टि से भिन्न है, जहाँ ११ वीं मात्रा लघु कर उसके बाद यति का विधान होता है। भानुजी ने 'यति' का विधान आठवीं मात्रा पर न होकर ग्यारहवीं पर होने पर उसे भिन्न छन्द कहा है— चंद्रायण। इसका विवेचन करते वे कहते हैं:—

"चंद्रायण के आदि में लघु व गुरु समकलात्मक रूप में आते हैं, जैसे SS, IIS, SII, IIII; यदि कोई पद त्रिकल से आरंभ हो, तो एक त्रिकल और रखना पड़ता है, परंतु ११ मात्राएँ जगणान्त और १० मात्राएँ रगणान्त होती हैं। चन्द्र के दो पक्ष जैसे शुक्ल और कृष्ण प्रसिद्ध हैं, वैसे ही इसके पूर्वार्ध और उत्तरार्ध में पादांत की रीति भी भिन्न-भिन्न है।"[1]

वस्तुतः 'चन्द्रायण' और 'प्लवंगम' एक ही छन्द के दो प्ररोह हैं और पुराना 'प्लवंगम' ही आज का 'चंद्रायण' है। भानु जी ने इन दोनों छंदों के मिश्रित छंद 'त्रिलोकी' का भी जिक्र किया है, जिसमें यति १६, ५ पर पाई जाती है।[2] ये तीनों छंद 'प्लवंगम' की ही विविध गति से संबंध रखते हैं।

भिखारीदास ने 'छंदार्णव' में 'प्लवंगम' का ही संकेत किया है, इसके अन्य दो प्ररोहों का नहीं। वे इसमें 'च च च च प' की मात्रिक गणव्यवस्था मानते हैं। उन्होंने इसके यति-विधान का कोई संकेत नहीं किया है।[3] उनका उदाहरण निम्न है:—

एक कोद मलयागिरि कोदि बहावतो,
तो कत दक्षिणपौन तिथानि सतावतो।
ब्याकुल विरहिनि बाक सखै भरि नैन कौं,
निंदति बारहि बार पवंगम सैन कौं ॥ (छंदार्णव ५.१८४)

---

१. भानु : छंदःप्रभाकर पृ०५८.

२. प्लवंगम और चंद्रायण के मेल से, अंत में ।S, त्रिलोकी नामक छंद माना गया है, यथा 'सोरह पर कल पाँच त्रिलोकी जानिए'।-वही पृ०५८.

३. चारि चकल इक पंचकल, जानि प्लवंगम वंस।—छंदार्णव ५.१८३.

प्राचीन छंदोग्रंथों में 'प्लवंगम' का उल्लेख केवल प्राकृतपैंगलम् में ही मिलता है, स्वयंभू, हेमचंद्र, राजशेखर, रत्नशेखर कोई भी इसका संकेत नहीं करते। पर पुराने लेखकों ने २१ मात्रा वाले ऐसे अनेक छंदों का जिक्र अवश्य किया है, जिनको गण-भेद के कारण विविध नाम दिये गये हैं। हम यहाँ उनकी तालिका देकर 'प्लवंगम' के विकास पर कुछ विचार करेंगे।

(१) गलितक. २१ (५, ५, ४, ४, ३) हेमचन्द्र (४.१७), कविदर्पण (२.२३).

(२) उपगलितक २१ (५, ५, ४, ४, ३; तृतीय तथा षष्ठ मात्रा लघु) हेम० (४.१८)

(३) अंतरगलितक २१ (५, ५, ४, ४, ३. प्रथम-चतुर्थ या द्वितीय-चतुर्थ तुक) हेम० (४.१६).

(४) मंजरी २१ (३, ३, ४×३, ३) हेम० (४.५२)

(५) तरंगक २१ (६, १, २, १, ४, २, गुरु, ३) हेम० (४.६६)

(६) रासक २१ (१८, न ; यति १४, ७) हेम० (५.२), स्वयंभू (८.५०)

(७) दर्दुर (रासक) २१ (४, ५, ५, ४, लघु, गुरु) हेम० (५.१०)

(८) आमोद (रासक) २१ (४, र, ज, म, गुरु) हेम० (५.११)

(९) रासावलय २१ (६, ४ (जगणेतर), ६, ५) हेम० (५.२५), कवि० (२.२५)

(१०) आभाणक २१ (४×५, १) छन्दःकोश (१७)

इस तालिका में 'गलितक' और उसी के अवांतर भेद 'उपगलितक' और 'अंतरगलितक' प्राकृत ग्रंथों में भी प्रयुक्त मिलते हैं। 'गलितक' छन्द प्रवरसेन के 'सेतुबंध' तक में है, इसका संकेत हम कर चुके हैं।[1] मंजरी और 'तरंगक' भी प्राकृत के ही गेय छन्द जान पड़ते हैं। इन छन्दों का उल्लेख हेमचन्द्र प्राकृतछन्दों के ही प्रकरण में छन्दोनुशासन के चतुर्थ अध्याय में करते हैं। अपभ्रंश छन्दःप्रकरण में वर्णित २१ मात्रा वाले छन्दों में 'रासक' प्रमुख है, जिसका मूल

---

१. दे०—प्रस्तुत ग्रंथ § १३७

लक्षण यह है कि इसमें १८ मात्रा तदनंतर 'नगण' ( ||| ) की व्यवस्था पाई जाती है।[1] इसका उदाहरण हेमचन्द्र ने यह दिया है।

'सुररमणीजनकयबहुविहरासयथुणिय,
जोइविंदविंदारयसयणमुणिअचरिअ ।
सिरिसिद्धत्थनरेसरकुलचूलारयण,
जयहि जिणेसर वीर सयलभुवणाभरण ॥'

( सुररमणीजन के द्वारा बहुविध रासक छन्दों के द्वारा स्तुत, योगी-वृंद-वृन्दारक ( देव ) शत के द्वारा ज्ञात चरित, श्रीसिद्धार्थनरेश्वर के कुलचूडारत्न सकलभुवनाभरण वीर जिनेश्वर ( तुम्हारी ) जय हो ' ) हेमचन्द्र के 'दर्दुर' और 'आमोद' दोनों छंद 'रासक' के ही अवांतर प्ररोह हैं, जिनमें फर्क सिर्फ गणव्यवस्था का है। इन दोनों भेदों में अंत में गुरु ( ऽ ) होना परमावश्यक माना गया है, जो मूल 'रासक' छंद में निषिद्ध है, क्योंकि वहाँ अंत में 'नगण' होता है। 'रासावलय' रासक का वह भेद है जहाँ गणव्यवस्था 'छ च ( जगणेतर ), छ, प' है। इस छंद में दूसरे स्थान पर जगण का प्रयोग निषिद्ध है। ये सभी रासक के ही भेद हैं। प्राकृतपैंगलम् के ही समसामयिक ग्रंथ 'छन्दःकोश' में प्लवंगम का उल्लेख न होकर 'आभाणक' ( ४×५, १ ) का विवरण मिलता है।[2] उक्त सभी छंद मूल 'रासक' के ही प्ररोह हैं।

'रासक' छंद अपभ्रंश का काफी प्रसिद्ध छंद है, जो 'रासनृत्य' के साथ गाया जाता रहा है। इस छन्द को कुछ स्थानों पर 'चर्चरी' भी कहा गया है। जिनदत्तसूरि ने इसी छन्द में 'चाचरि' (चच्चरी ∠ चर्चरी ) की रचना की है, किंतु वहाँ हेमचन्द्र के अनुसार

---

१. दामात्रा नो रासको दैः।
दा इत्यष्टादशमात्रा नगणश्च रासकः। दैरिति चतुर्दशभिर्मात्राभिर्यतिः।

२. मत्त हुवइ चउरासी चउपइ चारिकल,
तेसठिजोणि निबंधी जाणहु चहुयदल।
पंचक्कलु वज्जिज्जहु सुद्धुवि गणहु,
सोवि अहाणउ छंदु जि महियलि बुह मुणहु ॥—छन्दःकोश १७

प्राय: नगणांत व्यवस्था पाई जाती है तथा यति कहीं कहीं प्राकृत-पैंगलम् के 'प्लवंगम' की तरह १२,६ मिलती है। जिनदत्तसूरि की 'चाचरि' का एक नमूना यह है:—

जिण कय नाणा चित्तइँ, चित्त हरंति लहु,
जसु दंसणु विणु पुन्निहिँ कउ लब्भइ दुलहु।
सारइँ बहु थुइ-थुत्तइ, चित्तइँ जेण कय
तसु पयकमलु जि पणमहि, ते जण कय-सुकय ॥[1]

स्पष्ट है, 'रासक' के अनेक भेद गेय रूप में प्रचलित रहे हैं, इसका गुर्वादि एवं गुर्वंत भेद ही भट्ट कवियों में 'प्लवंगम' कहलाने लगा था। आरंभ में इसमें १२, ९ की यतिव्यवस्था थी, बाद में रोला के प्रभाव से ११, १० की यतिव्यवस्था हो गई। हिंदी के कुछ कवियों और छन्दोग्रंथों में इसके अंत में 'रगण' (SIS) की व्यवस्था मानी जाने लगी।

गुजराती काव्यपरंपरा में प्लवंगम छन्द का प्रचुर प्रयोग मिलता है। श्री नरसिंहराव ने इस छंद की तुलना गुजराती के गरबी गान से की है और बताया है कि इन दोनों में भेद यह है कि प्लवंगम में ११ वीं मात्रा पर यति पाई जाती है, जब कि गरबी का पठन सतत अविरत है।[2] कुछ गुजराती संगीतज्ञ प्लवंगम का संबंध दोहा से भी जोड़ते हैं। श्री बर्वे ने 'गायनवादन पाठमाळा पु० १' में कहा है :—'दुहानुं बीजुं चरण ते प्लवंगमनो प्रथम यतिवाळो खंड छे. अने दुहाना पहेला चरणमानी आरंभनी त्रण मात्रा ओछी करो, जोर अने संधिनी व्यवस्था मूळ प्रमाणे राखवाथी प्लवंगमनो बीजा यतिवाळो खंड बने छे.'[3] किंतु यह मत मान्य नहीं हो सका है और प्लवंगम को दोहे से संबद्ध मानने का कोई प्रमाण हमारे पास नहीं है। इस संबंध में 'रासक' से 'प्लवंगम' का विकास मानने की हमारी कल्पना सत्य के अधिक नजदीक जान पड़ती है।

---

१. हिंदी काव्यधारा पृ० ३५० से उद्धृत.

२. Thus in प्लवंगम the यति is after the eleventh matra while the garabi is a non-stop line altogether."
—Gujerati Language and Literature Vol. II. p.286-7.

३. बृहत् पिंगल पृ० ४४२ पर उद्धृत.

आधुनिक हिंदी कवियों ने प्लवंगम छंद का अतुकांत प्रयोग भी किया है। प्रसादजी ने 'भरत', 'महाराणा का महत्त्व' और 'करुणालय' में इसी छंद का अतुकांत प्रयोग किया है। डा० पुत्तूलाल शुक्ल ने प्रसादजी के 'भरत' काव्य से अतुकांत प्लवंगम की निम्न पंक्तियाँ उद्धृत की हैं।[1]

अहा खेलता कौन यहाँ शिशु सिंह से,
आर्य वृन्द के सुंदर सुख में भाग्य सा,
कहता है उसको लेकर निज गोद में
खोल खोल मुख सिंह बाल मैं देखकर
गिन लूँ तेरे दाँतों को कैसे भले।

डा० शुक्ल ने प्रसादजी के उक्त छंद में दो अष्टक और एक पंचमात्रिक की व्यवस्था ( ८, ८, ५ ) मानी है।

## हीर

§१८१. हीर छन्द २३ मात्रा की सममात्रिक चतुष्पदी है। प्राकृतपैंगलम् के अनुसार इसमें पहले तीन षट्कल गण और फिर 'रगण' (ऽ।ऽ) (पंचकल) की स्थापना की जाती है। प्रत्येक षट्कल भी गुर्वादि होते हैं, जिसमें शेष चार मात्रा लघु (ऽ।।।।) होती हैं। इस प्रकार हीर के हर चरण में ५ गुरु और १३ लघु अक्षर होते हैं।[2] इस छन्द की उक्त गणव्यवस्था एवं लगात्मक पद्धति का संकेत 'दलपतपिंगल' में पूरी तरह नहीं मिलता। वहाँ केवल आदि में गुरु और अंत में रगण का ही विधान है,[3] तभी तो ऽ।।।। वाले षट्कल गणों की व्यवस्था उदाहरण में नहीं पाई जाती।

---

१. आधुनिक हिंदी काव्य में छन्दयोजना पृ० ४००.

२. णाअ पभण तिण्णि छगण अंत करहि जोहलं,
हार ठविअ पुणु वि सुपिअ विप्पगणहि सव्वलं।
तिण्णि धरहि बे वि करहि अंत रगण लेक्खए,
कोइ जणइ दप्प भणइ हीर सुकइ पेक्खए॥—प्रा० पैं० १.१९९.

३. त्रेविश कळ, लावि सकळ, मित्र प्रबळ प्रेमथी,
आदि उपर, त्रण त्रण पर, ताळ तुं धर नेमथी।

विश्वपाळ / धीविशाळ / को कृपाळ / देव रे,
शोकहारि / सौथी सारि / के तमारि / टेव रे।
ज्ञान-अर्क / सद्य हरक / दुःख नरक / जाणिनां
आप चरण / तापहरण / पापहरण / प्राणिनां ॥

(दलपतपिंगल २ १००)

इस छन्द की यति का कोई संकेत प्राकृतपैंगलम् में नहीं मिलता। कवि दलपतभाई इसमें ६,६,६,५ पर यति मानते हैं और इसे त्रिमात्रिक ताल में गाया जानेवाला छन्द कहते हैं। पहली मात्रा के बाद हर तीन तीन मात्रा के टुकड़े के बाद ताल देकर यह छन्द गाया जाता है।

मध्ययुगीन हिंदी काव्यपरम्परा में यह छन्द केशवदास के दोनों ग्रन्थों में उपलब्ध है। 'छन्दमाला का लक्षण प्राकृतपैंगलम् के ही अनुसार है, दलपतपिंगल वाली पद्धति का नहीं। केशवदास इस छन्द में स्पष्टतः षट्कल गण की व्यवस्था ऽ।।।। ही मानते हैं और 'छन्दमाला' वाला उदाहरण भी इसकी पूरी पाबंदी करता है। केशवकृत लक्षण यह है:—

एक गुरुही तर चारि लघु तीनि ठौर मति धीर।
अंत रगन तेईस कल होइ एक पद हीर ॥ (छन्दमाला २.४७)

केशव की 'रामचन्द्रिका' में भी इस छंद की गणव्यवस्था दुरुस्त है, दलपतपिंगल वाली गड़बड़ी नहीं पाई जाती।

पंडितगन मंडितगुन दंडित मति देखिये,
क्षत्रियवर धर्मप्रवर क्रुद्ध समर लेखिये।
वैस्य सहित सत्य रहित पाप प्रगट मानियै,
सूद्र सकति विप्र भगति जीव जगति जानियै ॥

(रामचंद्रिका १.४३)

श्रीधर कवि के 'छंदविनोद' का लक्षणोदाहरण पद्य केवल तेईस मात्रा और अंत में रगण का ही संकेत करता है। वह आरंभ में गुरु और गुर्वादि षट्कल गणों की व्यवस्था नहीं देता और न इसकी पूरी

---

शास्त्र अंत शास्त्रअंत, विरतिवंत होय ते
आदि दीर्घ, अंत रगण, हीर छन्द होय ते ॥—दलपतपिंगल २.९९.

पाबंदी अपने निदर्शन में ही करता है।[1] नारायणदास वैष्णव ने 'छन्दसार' में इसका लक्षण पूरी तरह अष्टादशाक्षर रूप में दिया है, जहाँ गुरु और लघु अक्षरों के स्थान का संकेत स्पष्ट मिलता है। उनके मतानुसार इसमें क्रमशः भगण (IIS), सगण (SII), नगण (III), जगण (ISI), मगण (SSS), रगण (SIS) की स्थिति पाई जाती है।[2] किंतु यह लक्षण या तो दुष्ट है या बनारस लाइट छापेखाने के संस्करण में गलत छपा है। यहाँ मगण (SSS) के स्थान पर 'नगण' होना चाहिए। मेरी समझ में यह संपादक की भूल से या हस्तलेख के लिपिकार की भूल से 'मगण' हो गया है, क्योंकि नारायणदास का उदाहरण स्पष्टतः पाँचवें वर्णिक गण को नियत रूप से नगणात्मक ही निबद्ध करते हैं:—

भाल तिलक माल उरसि छाप भुजनि ठावहीं,
श्याम सकल वारिद तन नैन कमल ध्यावहीं।
कानन सुनि पावन जस आनँद उमगावहीं,
प्रेम मगन संतन मिलि जीवन फल पावहीं॥—( छंदसार पृ. १२ )

भिखारीदास ने तेईस मात्रा वाले छन्दों में 'हीरक' छन्द का जिक्र किया है और इसमें तीन टगण और एक एक रगण की प्रतिचरण व्यवस्था मानी है।[3] हीरक छंद की वर्णिका 'छन्दार्णव' में आदि-गुरु ३ षट्कल + रगण दी है:—SIIII, SIIII, SIIII, SIS; किन्तु उदाहरण पद्य के चारों चरणों में यह व्यवस्था नहीं मिलती।

जाहु न पर- । देस ललन । लालच उर । मंडिकै,
रत्ननि की । खानि सुतिय । मंदिर मैं । छंडिकै ।

१. तेइसकल राखि अमल अंतरगन राजई,
छह विराम छह विराम छह सु पाँच साजई ।
या विधि करि छंद सुघर हीर राम ( ? नाम ) सोहना,
श्रीधर कवि विरचित सुछवि जगत मन सुमोहना ॥
—छंदविनोद २.२६.

२. भगन सगन नगना जगन मगन ( ? नगन ) रगन पुनि जानि ।
एक चरन यौं चारि हूँ हीरा छँद पहिचानि ॥—छंदसार पद्य २५.

१. तीनि टगन यक रगन दै, हीरक जानो मित्त ।—छंदार्णव ५.१९८.

विद्रुम अरु । काननि सम । ओठनि अव- । रेखिये,
हीरक अरु । मोतिन सम । दंतनि कवि । लेखिये ॥
( छंदार्णव ५.२०० )

इस छन्द का द्वितीय चरण उपरिविवेचित लक्षण तथा उट्टवणिका की पूरी पाबंदी नहीं करता जहाँ प्रथम ( रत्नति की ऽ।।ऽ ) और तृतीय षट्कल ( मंदिर में ऽ।।ऽ ) गण की व्यवस्था नियमानुकूल नहीं जान पड़ती। इससे ऐसा संकेत मिलता है कि मध्ययुगीन हिंदी कविता में 'हीर' या 'हीरक' के दोनों तरह के रूप प्रचलित थे और कुछ कवि षट्कल की विशेष प्रकृति के विषय में विशेष सतर्क नहीं थे। हाँ, चरण के आदि में गुरु और अंत में रगण की व्यवस्था का पालन सभी को अभीष्ट था।

प्राचीन छन्दःपरम्परा में २३ मात्रा वाले निम्न छन्द मिलते हैं।

(१) विगलितक २३ ( ५,५,४,४,५ ) हेम० ( ४.२० )

(२) खञ्जक २३ ( ३,३,४,४,४,३, गुरु ) हेम० ( ४.४२ ) कविदर्पण ( २.२३ )

(३) श्यामा २३ ( ५,५,४,४, सगण ) वृत्तजातिसमुच्चय (३.२८)

(४) महातोणक २३ ( ५,४,५,४,५ ) हेम० ( ४.४३ )

(५) पवनोद्धुत २३ ( ६,१,२,१,४,२, गुरु, यगण ) हेम० (४.६७)

(६) रासक २३ (४×५, लघु, गुरु; १४, ११ ) हेम० ( ५.४ ), कवि० ( २.२३ ).

इनमें 'रासक' के अतिरिक्त बाकी सभी हेमचन्द्रनिर्दिष्ट छन्द गलितक प्रकरण के हैं। 'रासक' छन्द जो द्वितीय रासक है तथा २१ मात्रावाले 'रासक' से भिन्न है, हीर छन्द की ही भाँति चरणांत में लघु और गुरु से नियमित होता है। फर्क इतना जरूर है कि यहाँ गणव्यवस्था भिन्न है और यति भी १४, ९ पाई जाती है।[1] इस द्वितीय रासक का संकेत कविदर्पणकार ने किया है और वे इसका उदाहरण यों देते हैं।

पणतजणकप्पतरुक्खसरिसं पयतामरसं,
जाण नमंति सुरा सययं कयमणुक्करिसं।

---

१. चतुर्मात्रपञ्चकं लघुगुरू च यदि वा रासकः।—छन्दोनुशासन ५.४.

केवलणाणपईवप्पासियसयलविसया,
ते जिणणाहा तुम्हं कुणंतु भद्दं सया ॥[1]

(प्रणत जनों के लिये कल्पवृक्ष के सदृश, मन का उत्कर्ष करने वाले, जिनके पदतामरसों (चरण कमलों) को देवता सदा नमस्कार करते हैं, वे कैवल्य ज्ञानरूपी प्रदीप से सकल विषयों को प्रकाशित करने वाले जिननाथ तुम्हारा सदा कल्याण करें।)

यद्यपि उक्त रासक का गति, लय और गूँज में हीरक (हीर) से भेद है, फिर भी इतना संकेत मिलता है कि हीर उसी गेय छन्द का प्ररोह है, जिसका एक भेद द्वितीय रासक है। प्राकृतपैंगलम् के पूर्व कहीं भी इस विशिष्ट कोटि का हीरछन्द नहीं मिलता। इस छन्द की विशिष्ट प्रकृति भट्ट कवियों की ही देन है और वहीं से यह मध्ययुगीन हिंदी, गुजराती और मराठी काव्यपरम्परा में आई है। मराठी के छन्दों का विश्लेषण करते समय श्री माधवराव पटवर्धन ने इसे मात्रिक चतुरक्षरी गणों के आवर्तन से बने छन्दों में स्थान दिया है। वे बताते हैं कि 'तूणक वृत्त के विशिष्ट स्थानों के गुरु के स्थान पर दो लघु देने से हीर वृत्त सिद्ध होता है।'[2] मराठी से वे हीर छंद का निम्न उदाहरण देते हैं।

'शत्रुकदन केलिसदन वीर मदन हीर हा;
व्यस्त कुटिल आणि कुठिल देवि नव तुझी रहा!
प्राह दयित श्वास खचित दीन करित टाळिशी
हा न विनय वा न सुनय, काम समय गाळिशी ॥

हीर का प्रयोग आधुनिक हिन्दी कविता में कम मिलता है। पंत की 'निद्रा के गीत' नामक कविता में इसकी ६, ६, ६, ५ वाली गणव्यवस्था मिलती है, किंतु वहाँ यति १२, ११ पर पाई जाती है। साथ ही वहाँ अंत में 'रगण' की व्यवस्था सार्वत्रिक नहीं है।

जाग्रत उर में कंपन, नासा में हो वात,
सोएँ सुख, दुख, इच्छा, आशाएँ अज्ञात ॥

---

१. कविदर्पण २.४०.

२. तूणक वृत्तांतील विशिष्ट ठिकाणच्या गुरु ऐवजीं दोन लघु घालून हीर वृत्त सिद्ध होतें।—छन्दोरचना पृ० ६०.

विस्मृति के तंद्रालस, तमसांचल में रात,
सोओ जग की संध्या, होए नवयुग प्रात ॥
( पल्लविनी पृ० २१२-२१३ )

## रोला

§ १८२. रोला छन्द २४ मात्रा वाला सममात्रिक चतुष्पात् छन्द है। प्राकृतपैंगलम् के अनुसार इसके प्रत्येक चरण में २४ मात्रायें होती हैं तथा रोला के प्रथम भेद में ११ गुरु और दो लघु प्रत्येक चरण में होंगे। एक एक गुरु के स्थान पर दो दो लघु बढ़ाने से रोला के अन्य भेद होते हैं।[1] इन सभी रोला भेदों के चरणों में ११ वीं मात्रा लघु होती है और उसके बाद यति होती है, इसका कोई संकेत रोला के लक्षणपद्य में नहीं मिलता, किंतु उदाहरणपद्य (१.९२) में ये दोनों लक्षण पूर्णतः घटित मिलते हैं। छप्पय छन्द के प्रकरण में रोला का संकेत करते समय प्राकृतपैंगलम् में ११, १३ पर प्रतिचरण यति का अवश्य उल्लेख मिलता है।[2] दामोदर ने भी वाणीभूषण में ११, १३ पर ही यति मानी है और ग्यारहवीं मात्रा को लघ्वक्षर के द्वारा ही निबद्ध किया है[3] :—

तरति पयोनिधिसलिल-, मयति गिरिशिखरशिखोपरि,
विशति रसातलमटति, यशस्तव सकलदिशः परि।
गगनगमनमभिनयति, समं शशिना भ्रियमञ्चति,
चित्रमिदं न तथापि, भवन्तं भूप विमुञ्चति ॥

किंतु जैसा कि हम आगे देखेंगे कि 'रोला' में ८, ८, ८ की यति भी पाई जाती है।

प्राकृतपैंगलम् रोला छन्द के प्रकरण में इसकी गणव्यवस्था का कोई संकेत नहीं करता, किंतु छप्पय छंद के प्रकरण में रोला की गणव्यवस्था एक स्थान पर '२+४+४+४+४+४+⏑' दी गई है,[4]

---

१. प्रा० पैं० १.९१.

२. एआरह तसु विरइ त पुणु तेरह णिब्भंतइ।—प्रा० पैं० १.१०५.

३. एकादशमवि विरतिरखिलजनचित्ताहरणं।—वाणीभूषण १.५९.

४. प्रा० पैं० १.१०५.

अन्य स्थान पर '६+४+४+४+४+⏑⏑' संकेतित की गई है। ग्यारहवीं मात्रा को लघु मानने पर तीसरे चतुष्कल की रचना '⏑–⏑' या '⏑⏑–' कोटि की हो सकती है। रोला छंद के नाम से इसका लक्षण पुराने ग्रन्थों में केवल प्राकृतपैंगलम् और छन्दःकोश में ही मिलता है। छन्दःकोश में रोला (=रोडक) का उल्लेख छप्पय, कुण्डलिया तथा कुंडलिनी छन्दों के प्रसंग में किया गया है। वे इसे 'रोडक' तथा 'काव्य' (कव्व) इन दो नामों से पुकारते हैं।[1] वहाँ यह भी संकेत मिलता है कि 'काव्य' छंद ही 'देशी भाषा' के सरस शब्दों में विरचित होने पर 'रोडक' कहलाता है।[2] इससे यह संकेत मिलता है कि अपभ्रंश कवियों का वक्ष्यमाण 'वस्तुवदनक' या 'वस्तुक' ही पुरानी हिंदी के देशी कवियों के यहाँ 'रोडअ' (रोला) कहलाने लगा था।

२४ मात्रा वाली सम चतुष्पदी अपभ्रंश में काफी पुरानी है। नंदिताढ्य के 'गाथालक्षण' में ही 'वत्थुओ' (वस्तुक) छंद का संकेत है, जिसकी गणव्यवस्था वहाँ '४+४+५+५+२+२+२' मानी गई है।[3] इसके साथ १५, १३ यति वाले दो चरणों के द्विपदीखंड को मिश्रित कर बनाये गये 'दिवड्ढ' छंद का भी वहाँ संकेत है।[4] स्वयंभू ने अन्य २४ मात्रिक छंद 'उत्साह' का जिक्र किया है, जिसकी गणव्यवस्था '४+४+४+४+४+४' (छः चतुर्मात्रिक गण) है। अन्य अपभ्रंश छंदःशास्त्रियों के यहाँ इस मात्रिक प्रस्तार के और भी कई छंद संकेतित हैं।

१. उत्साह २४ (४×६) स्वयंभू (४.५), हेम० (५.२), कविदर्पण (२.२६),

---

१. छन्दःकोश पद्य १२, ३१, ३८.

२. सो पुण देसीभास सरस बहु सद्दसमाउल,
   रोडक नामि पसिद्धु छंदु कवि पढहि रसाउल ॥ —छदःकोश १२

३. दो वेया सिहिजुयलं जुयाइं दुन्निउ दुगं च वत्थुयओ।
   —गाथालक्षण ८२

४. दे० —छप्पय छंद § २०१.

२. वस्तुवदनक २४ ( ६, ४, ४, ४, ६ ) हेम० ( ५·२५ ), कवि० ( २.२५ ), राज० ( ५·१८ )

३. करभक रासक २४ ( ५, ५, ४, ४, जगण, ऽ ). हेम० ( ५·७ ).

४. इन्द्रगोप रासक २४ ( ४, ५, ५, ४, ४, ऽ ) हेम० ( ५·८ )

५. ललिता प्रथम २४ ( ४, ४, ५, ४, ५, २ ) हेम० ( ४· ३६ )

६. ललिता द्वितीय २४ ( ४, ४, रगण, ४, रगण, ऽ ) वृत्तजाति० ( ४·६३ )

७. द्रुता २४ ( ४, ४, जगण, ४, जगण, ४ ) वृत्तजाति० ( ४.३६ )

८. छदमी २४ ( ४, ५, ५, ५, ।ऽऽ ) वृत्तजाति० ( ३.३० )

९. चन्द्रलेखा २४ ( ६, ४, ४, ४, २ ) हेम० ( ४.६० ), कवि० ( २·२४ )

१०. सालभंजिका २४ ( ३, ३, ४, ४, ४, ३, २ ) हेम० ( ४.२४ )

इन सभी छंदों में 'वस्तुवदनक' विशेष प्रसिद्ध रहा है और यही पुरानी हिंदी के 'रोला' का पूर्वरूप है, फर्क यह है कि रोला में आकर इसका अंतिम गण नियत रूप में दो लघुओं से युक्त हो गया है, फलतः इसे दो टुकड़ों में बाँट कर रोला की उट्टवणिका में '४+~' बना दिया गया है। इसके अलावा 'वस्तुवदनक' में यति-व्यवस्था '६+४+४ // ४+६' जान पड़ती है। कुमारपालप्रतिबोध की भूमिका में जर्मन विद्वान् अल्सदोर्फ ने बताया है कि 'वस्तुवदनक' में प्रधान यति तीसरे मात्रिक गण ( १४ वीं मात्रा ) के बाद पड़ती है, किंतु बाद में चलकर गौण यति ११ वीं मात्रा के बाद भी पड़ने लगी है।[१] प्राकृतपैंगलम् में इसी परवर्ती काल में विकसित यति का उल्लेख है और मूल १४ वीं मात्रा वाली यति यहाँ नहीं पाई जाती।

हेमचन्द्र ने वस्तुवदनक के लक्षण में यतिव्यवस्था का कोई संकेत नहीं किया है। वे केवल इसकी गणव्यवस्था ( ६+४+४+४+६ ) का संकेत करते हुए यह बताते हैं कि यहाँ दूसरे और चौथे चतुर्मात्रिक गणों में 'जगण' निषिद्ध है तथा विषम ( तीसरा ) चतुर्मात्रिक

---

१. Alsdorf : Kumarpalapratibodha (Intro.) pp. 74-75.

गण 'जगण' ( ।ऽ। ) या 'सर्वलघु' ( ।।।। ) हो सकता है।[1] हेमचन्द्र के द्वारा उपन्यस्त उदाहरण में यतिव्यवस्था १४,१० की ही है, किंतु ११ वीं मात्रा के बाद भी गौण यति मिलती है।

मायाविअहँ विरुद्ध-, वाय- । वसयंचिमलोअहँ,
परसिरिथिअहँ असार-, सत्थ- । संपाइअमोहहँ ।
को पत्तिउज्जइ सम्म-, दिट्ठि- । जइवत्थुअवअणहँ'
जिणहँ म ग्ग निच्चलनि-, हित्त, । मणु करुणाभवणहँ ॥

इन दोनों स्थानों पर यति-प्रयोग की व्यवस्था हेमचन्द्र के पहले ही शुरू हो गई होगी। बाद में 'संदेशरासक' में भी यति ११ वीं और १४ वीं दोनों मात्राओं पर मिलती है।[2]

वस्तुवदनक ( या रोला ) का प्राचीनतम प्रयोग बौद्धसिद्ध सरहपा की रचनाओं में मिलता है। वहाँ द्वितीय चतुष्कल गण की व्यवस्था '⏑—⏑' मिलती है और ११ वीं मात्रा पर भी गौण यति का स्पष्ट प्रयोग मिलता है, जहाँ चौदहवीं की मात्रा के पूर्व '—⏑' ( गुरु-लघु ) की मात्रिक व्यवस्था वाला स्वतंत्र पद प्रयुक्त हुआ है :—

जइ नग्गा विअ होइ मुत्ति, ता सुणह सिआलह,
लोम उपाडण अत्थि सिद्धि, ता जुवइ-णिअंवह ।
पिच्छी गहणे दिट्ठ मोक्ख, ता मोरह चमरह,
उञ्छ-भोअणें होइ जाण, ता करिह तुरंगह ॥[3]

पिछले दिनों जिनपद्म सूरि ने 'थूलिभद्द फागु' में इसी छंद का प्रयोग किया है। यहाँ भी मुख्य यतिव्यवस्था १४ वीं मात्रा पर ही पाई जाती है :—

'कज्जुयल जसु लहलहंत किर मयण हिंडोला,
चंचल चपल तरंग चंग जसु नयणकचोला ।

---

१. एकः षण्मात्रश्चगणत्रयं षण्मात्रश्च वस्तुवदनकम् । अत्रापवादः समे जगणरहितश्चगण ओगे जो लीर्वा ॥ —छंदोनु० ५.२५ वृत्ति

२. Bhayani : Sandesarasaka. (study) Metres § 9 p. 58.

३. हिंदी काव्यधारा पृ० ४.

सोहइ जासु कपोल पालि जणु पालि मसूरा,
कोमल विमलु सुकंठ जासु वाजइ संखतूरा ॥[1]

इस उदाहरण से यह स्पष्ट है कि जिनपद्म सूरि ने इस छंद के अंत में सर्वत्र 'दो लघु' की व्यवस्था की पाबंदी नहीं की है। उनके 'रोला' छंदों में चरणांत में 'ऽऽ', '(।ऽ।)' (जगण), तथा 'ऽ॥' (भगण) तीनों तरह के रूप मिलते हैं।[1] इन सभी भेदों में भगणांत छंद ही बाद के रोला के विशेष समीप है। प्राकृतपैंगलम् के लक्षणपद्य तथा उदाहरण-पद्य के चरण 'भगणांत' (झंपिअ-कंपिअ) तथा 'द्विगुर्वंत' (ऽऽ) दोनों तरह के हैं।[3] आगे चलकर 'भगणांत' रोला ही विशेष प्रसिद्ध हो चला है। प्राकृतपैंगलम् और पुरानी रचनाओं में यह छंद 'क-ख' 'ग-घ' की तुक-व्यवस्था का पालन करता है, किंतु कहीं कहीं चारों चरणों में एक ही 'तुक' का प्रयोग भी पाया जाता है, जैसे सरह के उक्त रोला में। मध्ययुगीन हिंदी कविता में रोला के चारों चरणों में एक ही तुक का निर्वाह पाया जाने लगा है।

मध्ययुगीन हिंदी छंदःशास्त्रियों में 'रोला' का सर्वप्रथम संकेत जैन कवि राजमल्ल के 'पिंगलशास्त्र' में मिलता है। वे इसकी गण-व्यवस्था में पादान्त में नियमतः गुरु मानते हैं और ११, १३ पर यतिव्यवस्था का उल्लेख करते हैं।[4] केशवदास ने इसे 'कवित्त' (काव्य) छन्द कहा है। वे इसकी यतिव्यवस्था और गणव्यवस्था

---

१. वही पृ० ४२४,

२. (क) झिरिमिरि झिरिमिरि झिरिमिरि ए मेहा वरिसंति।
खलहल खलहल खलहल ए वादला वहंति ॥—वही पृ० ४२२.

(ख) गमगम गमगम गमगम ए कानिहि वरकुंडल।
झलमल झलमल झलमल ए आभरणहँ मंडल ॥—वही पृ० ४२३

३. प्रा० पैं० १.९२.

४. रोडउ छन्द फणिंदु वत्तु चउठीह (? चउवीह) सुमत्तै,
पढम होइ छह मनत्तमारित गणइ (? मत्त चारि चगणइ) गुरु अंतै।
गारह तेरह विरह (? विरइ) कित्ति चक्कवइ सरूपं,
देवदत नंदन दयाल भारहमल भूपं ॥—पद्य. १३०
—हिंदी जैन साहित्य पृ० २३८.

का कोई संकेत नहीं करते।[1] केशवदास के 'कवित्त' ( रोळा ) छन्दों में ११, १३ पर नियत यति पाई जाती है; ग्यारहवीं मात्रा 'लघु' और प्रत्येक चरण के अंत में 'दोलघु' ( ।। ) पाये जाते हैं।

'सुभ सूरज कुल कलस, नृपति दसरथ भए भूपति।
तिनके सुत पुनि चारि, चतुर चितचारु चारुमति॥
रामचन्द्र भुवचन्द्र, भरत भारत भुव भूषन।
लछिमन अरु सत्रुघ्न, दीह दानव कुल दूषन॥

( रामचंद्रिका १.२२ )

भिखारीदास ने 'छन्दार्णव' में 'रोळा' और 'काव्य' दोनों छन्दों का अलग अलग जिक्र किया है। वे 'काव्य' को रोळा का ही वह भेद-विशेष मानते हैं जिसमें ग्यारहवीं मात्रा लघु होती है।[2] भिखारीदास के उदाहरणों में भी यह भेद स्पष्ट है :—

( रोळा )

रविछबि देखत घूघू घुसत जहाँ तहँ बागत।
कोकनि को ताही सों अधिक हियो अनुरागत॥
त्यों कारे कान्हहि लखि मनु न तिहारो पागत
हमको तो वाही ते जगत उज्यारो लागत॥

( छन्दार्णव ५.२०७ )

( काव्य )

जनमु कहा बिन जुवति जुवति सु कहा बिन जोबन।
कह जोबन बिन धनहि कहा धन बिन अरोग तन॥
तन सु कहा बिन गुनहि कहा गुन ज्ञानहीन छन।
ज्ञान कि बिद्याहीन कहा बिद्या सु काव्य बिन॥

( वही ७.३८ )

---

१. प्रतिपद 'केसवदास' भनि करि मत्ता चौबीस।
चौपद करहु कबित्त जग प्रगट कस्यो अहिईस॥—छंदमाला २.२३
२. रोला में लघु रुद्र पर, काव्य कहावै छंद।—छंदार्णव ७.३७.

भिखारीदास के दोनों उदाहरणों की तुलना से स्पष्ट है कि वे 'रोला' में १२, १२ की यति मानते हैं, किंतु 'काव्य' में ११, १३ की। इससे स्पष्ट है कि रोला में ११ वीं मात्रा पर यति होना आवश्यक नहीं समझा जाता रहा है। २४ मात्रा के पूरे चरण को एक साँस में में पढ़ना असंभव होने के कारण कभी १४वीं पर, कभी ११वीं पर, कभी १२वीं पर, और कभी ८वीं और १६वीं मात्रा पर विश्राम लिया जाता रहा है। जगन्नाथदास रत्नाकर के 'गंगावतरण' काव्य में ग्यारहवीं मात्रा पर यति और उसके लघुत्व का नियमतः पालन नहीं मिलता।[1] वैसे इस काव्य में अनेक स्थलों पर इसकी पाबंदी है, किन्तु अन्यत्र रत्नाकर जी ने खुद लिखा है, "रोला छंद की ग्यारह मात्राओं पर विरति होना आवश्यक नहीं है, यदि हो तो अच्छी बात है।[2]"

आधुनिक हिंदी कवियों ने 'रोला' का निर्माण तीन अष्टकों (८,८,८) को रख कर किया है।[3] पंत, निराला, दिनकर आदि कई आधुनिक हिंदी कवियों ने रोला में रचना की हैं। निरालाजी ने 'राम की शक्तिपूजा' में तीन अष्टकों ( ८, ८, ८ ) के आधार पर बने छंद का प्रयोग किया है। यह छंद 'रोला' के ही वजन पर बना है, किंतु कई छंदों में पादांत में 'ऽ।' या '।ऽ।' ( जगण) की व्यवस्था भी मिलती है, जो शास्त्रीय 'रोला' से भिन्न लय तथा प्रवाह को जन्म देती है :—

है अमा निशा उगलता गगन घन अन्धकार;
खो रहा दिशा का ज्ञान; स्तब्ध है पवन-चार;
अप्रतिहत गरज रहा पीछे अम्बुधि विशाल;
भूधर ज्यों ध्यान मग्न; केवल जलती मशाल।[4]

किंतु इसके अतिरिक्त पादांत में 'दो लघु' वाले भी कई छंद निराला की इस कविता में मिलेंगे—

---

१. डा० पुत्तूलाल शुक्ल : आधुनिक हिंदी काव्य में छन्दयोजना पृ० २८८.
२. नागरीप्रचारिणी पत्रिका सं० १९८१ पृ० ८१.
३. डा० शुक्ल : वही पृ० २८९.
४. अनामिका पृ० १५०.

क्षण शंकाकुल हो गये अतुलबल शेष-शयन—
खिंच गये दृगों में सीता के राममय नयन ;
फिर सुना—हँस रहा अट्टहास रावण खलखल,
भावित नयनों से सजल गिरे दो मुक्ता-दल ।[1]

रोला छन्द हिंदी का काफी प्रिय छन्द रहा है, जिसकी ऐतिहासिक परम्परा सरहपा तक परिलक्षित होती है। मूलतः यह केवल २४ मात्रा का सममात्रिक चतुष्पदी छन्द है जिसके यतिव्यवस्था तथा पादांत वर्णव्यवस्था के अनुसार एक से अधिक भेद पाये जाते हैं। गुजराती पिंगल ग्रन्थों में भी इसका ११, १३ मात्रा पर यति वाला भेद ( काव्य ) ही विशेष प्रसिद्ध है।[2] इस छन्द में चार चार मात्रा के खण्डों की तालव्यवस्था पाई जाती है। प्रत्येक चरण की पहली, पाँचवीं, नवीं, तेरहवीं, सतरहवीं और इक्कीसवीं मात्रा पर ताल दी जाती है।

## गंधाण ( गंधा )

§ १८३. प्राकृतपैंगलम् के मात्रिक वृत्त प्रकरण में 'गंधाण' एक ऐसा छंद है, जिसके लक्षण में इसकी चरणगत मात्राओं की संख्या का कोइ संकेत न कर अक्षरों ( वर्णों ) की संख्या का संकेत किया गया है। इसके प्रथम-तृतीय ( विषम ) चरणों में १७ वर्ण तथा द्वितीय-चतुर्थ ( सम ) चरणों में १८ वर्ण होते हैं तथा चरणों के अन्त में 'यमक'[3] पाया जाता है।[4] अन्यत्र कहीं भी अपभ्रंश तथा मध्ययुगीन हिन्दी काव्यपरम्परा में इस छन्द का कोई संकेत नहीं मिलता। सिर्फ भिखारीदास ने 'छन्दार्णव' के चौदहवें तरंग में मुक्तक कोटि के छंदों

---

१. वही पृ० १५२.

२. दलपतपिंगल २.१०३.

३. हम बता चुके हैं कि प्राकृतपैंगलम् में 'यमक' शब्द भिन्नार्थक स्वरव्यंजन समूह की पुनरावृत्ति ( यमकालंकार ) के अर्थ में प्रयुक्त न होकर केवल 'तुक' के अर्थ में प्रयुक्त होता है।

४. प्रा० पैं० १.९४, १.९५

में इसका जिक्र किया है। उनके मतानुसार भी इस छन्द के विषम चरणों में १७ तथा सम चरणों में १८ वर्ण होते हैं।

> प्रथम चरन सत्रह बरन, दुतिय अठारह जानु ।
> यों ही तीजऊ चौथऊ गंधा छंद बखानु ॥ ( छन्दार्णव १४.४ )

प्राकृतपैंगलम् और भिखारीदास दोनों ही न तो इस छन्द के प्रतिचरण की मात्राओं का ही संकेत करते हैं, न वर्णों की लगात्मक व्यवस्था या गण-प्रक्रिया का ही संकेत करते हैं। इससे यह संकेत मिलता है कि इस छन्द के तत्तत् चरणों में कितने लघु और कितने गुरु हों और उनकी व्यवस्था किस प्रकार की हो, इसका कोई महत्व नहीं है। घनाक्षरी छन्द की तरह इसमें वर्णों की संख्या मात्र नियत है, कवि अपनी रुचि से लगात्मक व्यवस्था कर सकता है। साथ ही इस दृष्टि से इसके चरणों में मात्राओं की संख्या भी अनियत होगी। हम प्राकृतपैंगलम् के लक्षणोदाहरण पद्यों तथा भिखारीदास के उदाहरणपद्य का विश्लेषण कर इसे स्पष्ट कर रहे हैं:—

⏑⏑—⏑ — ⏑ ⏑⏑⏑ ⏑⏑ ⏑⏑⏑ ⏑⏑⏑—
दहसत्त वण्ण पढम पअ भणइ सुरअणा, ३ ग १४ ल, २० मात्रा
⏑⏑ —— ⏑ ——⏑⏑⏑ ⏑⏑ ⏑ ⏑ ⏑ ⏑⏑—
तह बीअंमि अट्ठारहहिं अमअ जुअ चरणा । ५ ग, १३ ल, २३ मात्रा
— ⏑ ⏑ ⏑ — ⏑ ⏑⏑ ⏑⏑⏑ ⏑⏑⏑ —⏑ —
पुरिसि अ बीअ दह कुणहु भणइ पिंगलो, ४ ग १३ ल, २१ मात्रा
— — — — ⏑ — ⏑⏑ — — ⏑ ⏑⏑⏑ — ⏑⏑—
गंधाणा णाम रूअह हो पंडिअजणचित्तहरो ॥ ९ ग ९ ल, २७ मात्रा

इस छंद के विश्लेषण से स्पष्ट है कि यहाँ लगात्मक व्यवस्था और मात्रिक संख्या में कोई नियम नहीं दिखाई देता। हम उदाहरणपद्य भी ले लें।

—⏑ ⏑—— — — ⏑ ⏑⏑⏑ ⏑⏑ ⏑ ⏑ ⏑⏑—
कण्ण चलंते कुम्म चलइ पुणवि असरणा, ५ ग, १२ ल, २२ मात्रा
— ⏑ ⏑—— ⏑⏑ ⏑⏑⏑ ⏑⏑⏑⏑⏑⏑⏑—
कुम्म चलंते महि चलइ भुअणभअकरणा । ४ ग, १४ ल, २२ मात्रा

ᴗᴗ ᴗ ᴗ–– ᴗᴗᴗᴗ ᴗᴗ ᴗ ᴗᴗᴗ –

महि अ चलंते महिहर तह अ सुरअणा, ३ ग, १४ ल, २० मात्रा

– ᴗᴗᴗ ᴗ–– ᴗᴗᴗ – ᴗ ᴗᴗ ᴗᴗᴗ –

चक्कवइ चलंते चलइ चक्क तह तिहुअणा ॥ ५ ग, १३ ल, २३ मात्रा

यहाँ भी कोई नियमित व्यवस्था नहीं दिखाई पड़ती। यही हालत भिखारीदास के पद्य की है।

–ᴗᴗ – ᴗᴗᴗ ᴗ ᴗᴗ –ᴗᴗ ᴗ– ᴗ–

सुंदरि क्यों पहिरति नग भूषन अलावली, ५ ग १२ ल, २२ मात्रा

ᴗᴗ – ᴗ ᴗ – – ᴗᴗᴗ – ᴗ–ᴗ ᴗ–ᴗ–

तन की दुति तेरी सहज ही मलाल-प्रभावली। ७ ग ११ ल, २५ मात्रा

– – –ᴗᴗ –ᴗᴗᴗ – – – ᴗ – ᴗ –ᴗ–

चोवा चंदन चंद्रकहू चाहै कहा लड़ावली, ६ ग ८ ल, २६ मात्रा

– – –ᴗ ᴗᴗᴗ – ᴗᴗ – – – ᴗ – –ᴗ–

तेरे गात कहत कोसक लौं फैले सुगंधावली ॥ १० ग ८ ल, २८ मात्रा

ऐसा जान पड़ता है कि इस छंद की शर्त सिर्फ वर्णों की तत्तत् चरण में नियत संख्या और अंत में 'S' है, जो 'घनाक्षरी' की तरह ही हैं। संभवतः इस छन्द को गानेवाला गुरु तथा लघु का स्पष्ट उच्चारण न कर हर अक्षर को एक ही मात्रिक काल देकर गाता हो। इस तरह की गानपद्धति संगीतज्ञों के यहाँ प्रचलित रही है। गंधाण छन्द इन्हीं की देन हो। मजे की बात तो यह है कि प्राकृतपैंगलम् में मुक्तक कोटि 'गंधाण' छन्द का तो उल्लेख है, पर मध्ययुगीन हिंदी काव्य परम्परा के अतिप्रसिद्ध छन्द घनाक्षरी का नामोनिशान तक नहीं है। प्राकृतपैंगलम् के संग्रहकाल के बाद घनाक्षरी का विकास ठीक उसी पद्धति पर हुआ है, जिस पद्धति पर प्राकृतपैंगलम् के कुछ ही दिनों पहले 'गंधाण' का विकास हुआ है। मध्ययुगीन हिंदी काव्यपरंपरा में गंधाण छंद सर्वथा अप्रचलित रहा है।

पर पिछले दिनों पद्माकर के पौत्र गदाधर ने इस छंद का लक्षणोदाहरण अपनी 'छंदोमंजरी' में अवश्य निबद्ध किया है। इनका लक्षण सारी समस्या सुलझा देता है। इनके अनुसार इसके प्रत्येक

चरण में २४ मात्रायें होती हैं तथा ये मात्रायें विषम चरणों में १७ और सम चरणों में १८ वर्णों में व्यवस्थित होती हैं। प्रथम-तृतीय चरण में १२, १२ पर यति और द्वितीय-चतुर्थ में ११, १३ पर यति पाई जाती है। इस तरह 'गंधाण' छंद काव्य या रोला का ही भेद विशेष सिद्ध होता है।[1] उनके उदाहरण में प्राकृतपैंगलम् तथा भिखारीदास की तरह पादांत में 'गुरु' (ऽ) की व्यवस्था भी नहीं है।

राम राम कृष्णचंद्र, राधिका विनोद करन,
प्रीतिपात्ररूप सब, जन हेतु भूमि कौ धरन।
दीनबंधु श्रीश ईश, दास के कलेशहरन,
दास कौ निहाल अब, कीजिये सु तारनतरन॥

(छंदोमंजरी पृ० ९३)

इस संकेत से 'गंधाण' की सारी समस्या भी सुलझ जाती है। प्राकृतपैंगलम् में गंधाण का उल्लेख ठीक रोला छंद के बाद किया गया है। इससे स्पष्ट होता है कि प्राकृतपैंगलम् का संग्राहक इसका संकेत करना चाहता था कि रोला का ही एक विशिष्ट भेद 'गंधाण' है। इसकी पुष्टि दामोदर के 'वाणीभूषण' से भी होती है, जो प्राकृतपैंगलम् की पद्धति का ही अनुसरण करते हुए 'गंधानक' का उल्लेख ठीक रोला के बाद ही करते हैं।[2] उनका उदाहरण निम्न है:—

गर्जति जलधरः परिनृत्यति शिखिनिवहो,
नीपवनीमवधूय वहति दक्षिणगंधवहः।
दूरे दयितः कथय सखि किमिह हि करवै,
प्रज्वालय दहनं झटिति शलभमनुकरवै॥ (वाणीभूषण १.६२)

---

१. प्रथम तृतिय पद मैं बरन सत्रह कल चौबीस।
दूजै चौथे अष्ट दस बरन कला चौबीस॥
प्रथम तृतीय पद मैं गनौ बारह पै विश्राम।
दूजै चौथे शिव (११) त्रिदश (१३) गंधन है अभिराम॥
छंदोमंजरी पृ० ९२-९३.

२. वाणीभूषण १.६१.

इससे यह ज्ञात पड़ता है कि व्याकरणिक दृष्टि से किसी भी पद्य में कितनी ही मात्रा क्यों न हो, यह छंद २४ मात्रा के चरणों में अष्ट-मात्रिक ताल में गाया जाता रहा होगा। कुशल गायक २४ से कम चरण को २४ मात्रा का प्रस्तार देकर गाता होगा और २४ से अधिक मात्रा के चरण में कुछ वर्णों को त्वरित गति से पढ़कर एक मात्रा बना लेता होगा।[१]

गगनांग

§ १८४. गगनांग छन्द २५ मात्राओं वाली समचतुष्पदी है, जिसमें हर चरण में २५ मात्राएँ इस तरह नियोजित की जाती हैं कि वे ५ गुरु और १५ लघु अक्षरों (२० वर्णों) में व्यवस्थित होती हैं। इसके प्रत्येक चरण का प्रथम गण चतुर्मात्रिक होना चाहिए और प्रत्येक पादांत में 'हीर' की तरह ही IS होना चाहिए।[१] प्राकृतपैंगलम् के उदाहरण के तृतीय चरण में इस गणव्यवस्था की पूरी पाबंदी नहीं मिलती। पंक्ति यों है:—

'खुरासाण खुहिअ रण महँ लंघिअ मुहिअ साअरा'

इसमें मात्रायें बिलकुल ठीक है। यदि इसके स्थान पर हमारे संपादित पाठ की पादटिप्पणी में A हस्तलेख के पाठांतर 'खुरसाण' को ले लें[२] तो चतुर्मात्रिक की योजना तो हो जायगी, किंतु एक मात्रा कम पड़ेगी और 'खुरसाण खुहिअ रण महँ' आदि पाठ लेने पर छन्द में मात्रान्यूनता का दोष आ जायगा। दामोदर के वाणीभूषण में इसका

---

३. मिलाइये-'वण्णो वि तुरिअपढिओ दोत्तिण्णि वि एक्क जाणेहु ॥

(प्रा० पैं० १.८)

१. पअ पअ ठवहु जाणि गअणंगउ मत्त विहूसिणा,
भाअउ बीस कलअ सरअग्गल लहु गुरुसेसिणा।
पढमहि मत्त चारि गण किज्जहु गणह पआसिओ,
बीसक्खर सअल पअह पिअ गुरु अंत पआसिओ ॥

—प्रा० पैं० १.१४९.

२. दे० प्राकृतपैंगलम् (सम्पादित अंश) पृ० १३२.

लक्षण २५ मात्राओं के २० वर्णों की व्यवस्था नहीं मिलता। उनके मतानुसार इसके आदि में षट्कल गण और अंत में रगण (SIS) होना जरूरी है, बीच के गणों की व्यवस्था कैसी भी हो सकती है। इस छन्द में १२, १३, मात्रा पर यति पाई जाती है। दामोदर के लक्षण और उदाहरण दोनों में २० अक्षर (५ ग, १५ ल) वाली व्यवस्था का पालन नियमतः नहीं मिलता यह निम्न उद्धरणों से स्पष्ट हो जायगा।

षट्कलमादौ विरचय शेषे रगणविभूषितं,
मध्ये नियमविहीनं द्वादशके यतिसंगतम्।
फणिपतिपिंगलवर्णितं कविकुलहृदयरञ्जनं
पञ्चाधिकविंशतिकलवृत्तमिदं गगनाङ्ककम्॥ ( वाणीभूषण १.८६ ).

गिरिवरतनयाकुचरसपातविमुद्रित लोचने
निद्रावसितसमीरणदूरदुरितभयमोचने।
अतिबलविचलदसुरवलतारितसुरवरनायके,
अनुगतजनतारिणि मम रतिरस्तु किल विनायके॥

( वाणीभूषण १.८७ )

गुजराती, मराठी छन्दःपरम्परा में यह छन्द नहीं मिलता और केशवदास की 'छन्दमाला' और 'रामचंद्रिका' दोनों में यह नदारद है। ऐसा जान पड़ता है, यह विशेष प्रचलित छन्द नहीं रहा है। भिखारीदास से पहले केवल श्रीधर कवि ने इसका संकेत किया है और वे इसका लक्षण प्राकृतपैंगलम् के अनुसार ही निबद्ध करते हैं।[1] वाणीभूषण के अनुसार नहीं। भिखारीदास भी इस छन्द में पाँच गुरु और अन्त में रगणव्यवस्था का होना जरूरी मानते हैं।[2] उनका स्वनिर्मित उदाहरण निम्न है :—

---

१. गुरु लघु ठौरन नेमु वरन वर वीस सु कीजिये,
सुभ पचीस कला तहँ सरस गनि यगन दीजिये।
पंद्रह लघु गुरु पाँच चरन प्रति सुद्धि विचारिये,
या विधि गगनक छन्द चारि पग सविधि सुधारिये॥

—छन्दविनोद २.२१.

२. सौ कल चारि पचीस को, छन्दजाति गगनंग।
पग पग पाँचै गुरु दिये, अतिसुभ कह्यो भुजंग॥—छंदार्णव ५.२०९.

निरखि सौतिअन हृदयनि रहै गरब को ढंग ना,
पटतर हिय सतकवि के मन को मिटै कलंगना।
बदन उघारि दुलहिया छनकु बैठि कढ़ि अंगना,
चन्द पराजय साजहि लज्जित करहि गगनांगना॥

(छन्दार्णव ५. २१०)

अपभ्रंश काल में २५ मात्रा के अनेक छंद प्रचलित थे, इनमें सर्वाधिक प्रसिद्ध 'कोकिल' (रासक) छन्द है, जिसमें 'गगनांग' की तरह ही अंत में ।ऽ (ल ग) होना जरूरी है, किंतु उसकी मात्रिक गणव्यवस्था ४,५,५,४,४, ल, ग है। इस छन्द का जिक्र हेमचन्द्र ने किया है।[1] इस छंद के उदाहरण को देखने से पता चलता है यहाँ प्रत्येक चरण के अंत में 'रगण' (ऽ।ऽ) की व्यवस्था भी है, यद्यपि लक्षण में केवल 'लग' (।ऽ) ही पादांत में विहित है।

हंसि तहारओ गइविलासु पडिहासइ रित्तओ,
कोइलरमणिइ तुह्वि कंठु कुंठत्तणु पत्तओ।
विरहय कंकेल्लिहि दोहल संपइ पूरंति अ,
जं किर कुवलयनयण एह हिंडइ गायंति अ॥[2]

(छन्दोनुशासन ५.८)

(हे हंसि, तुम्हारा गतिविलास रीता प्रतिभासित हो रहा है; हे कोकिलरमणि, तुम्हारा कंठ भी कुंठत्व को प्राप्त हो गया है; क्योंकि विरह के गान से और पादाघात से अशोक का दोहद पूर्ण कर रही कुवलयनयना (नायिका) यहाँ वन में घूम रही है और गा रही है।)

उक्त छन्द के प्रथम चरण में मैंने 'तहारओ' के 'ओ' को एकमात्रिक माना है, अन्यथा उक्त चरण में मात्रायें २६ हो जायँगी। प्राकृतपैंगलम् वाला 'गगनांग' छन्द उक्त 'कोकिल' (तृतीय रासक)

---

१. च पाचाल्गा कोकिलः। चतुर्मात्रः पञ्चमात्रद्वयं चतुर्मात्रद्वयं लघुगुरू च कोकिलः।—छन्दोनुशासन ५.६.

२. इस पद्य के तृतीय चतुर्थ चरणों का पादांत 'अ' गुरु (ऽ) माना जायगा।

से किसी न किसी तरह संबद्ध अवश्य होना चाहिए। दोनों एक ही मात्रिक प्रस्तार में गेय छन्द के प्ररोह हैं।

गगनांग छन्द मध्ययुगीन एवं आधुनिक हिंदी कविता में प्रायः अप्रयुक्त रहा है। इस छन्द की यति कुछ लोगों ने १६,९ भी मानी है, जो परंपरागत यति-व्यवस्था से भिन्न है।[1] गदाधर की 'छन्दोमंजरी' में जो बहुत परवर्ती ग्रंथ है, इसका यति-विधान इसी ढंग का है।[2] वे निम्न उदाहरण देते हैं:—

माधव परम वेदनिधि देवक असुर हरंत तू,
पावन धर्मसेतु कर पूरण सजन महन्त तू।
दानव हरण राम नृप सन्तन काज करन्त तू,
देवहु कस न नीति कर मोहक मान धरन्त तू॥

इस उदाहरण से स्पष्ट है कि गदाधर भी इसमें २० वर्णों ( ५ गुरु, १५ लघु ) की व्यवस्था को जरूरी नहीं मानते।

## हरिगीता

§ १८५. हरिगीता २८ मात्रा का सम चतुष्पदी छंद है। इसके प्रथम तृतीय, चतुर्थ और पंचम मात्रिक गण किसी भी प्रकार के पंचमात्रिक हो सकते हैं, किंतु द्वितीय गण सदा षण्मात्रिक होना चाहिए और प्रतिचरण के अंत में 'गुरु' (ऽ) होना चाहिए। इस प्रकार 'हरिगीता' की गणव्यवस्था 'प छ प प प गुरु' है।[3] इस छंद की खास विशेषता यह है कि इसमें पाँचवीं, बारहवीं, उन्नीसवीं, और छब्बीसवीं मात्रा नियत

---

१. पुत्तूलाल शुक्लः आधुनिक हिंदी काव्य में छन्द-योजना पृ० २९१.

२. प्रतिपद पच्चिस के कला कला ( १६ ) अंक ( ९ ) बिश्राम।
छन्द सुगगनानंग कहि बरनत यहि अभिराम॥ —छंदोमंजरी पृ० ९२

३. गण चारि पंचकल ठविज्जसु बीअ ठामहि छकलो,
पअ पअह अंतहिं गुरु करिज्जसु वण्णणेण सुसब्वलो।
दह चारि दुकइ दह दु माणहु मत्त ठाइस पाअओ,
हरिगीअ छंद पसिद्ध जाणहु पिंगलेण बखाणिओ॥
—प्रा० पैं० १.१९१.

रूप से लघ्वक्षर के द्वारा निबद्ध की जाती है। अन्य स्थानों पर इच्छानुसार कहीं भी लघु, गुरु की व्यवस्था की जा सकती है। इस बंधन से यह स्पष्ट है कि यह छंद ऐसी ताल में गाया जाता है, जिसमें ७-७ मात्रा के तालखंड होते हैं। हरिगीतिका को प्रायः सप्तमात्रिक ताल 'दीपचंदी' में गाया जाता है। इस छंद के गाने में पहली ताल तीसरी मात्रा पर और बाद की तीन ताल क्रमशः १० वीं, १७ वीं और २४ वीं मात्रा पर पड़ती हैं। ताल वाली मात्रा से तीसरी मात्रा सभी तालखंडों में लघु निबद्ध की जाती है; यह मात्रान्तर इतना नियमित है कि इससे छंद की लय में एक विशिष्ट अनुगुंजन उत्पन्न हो जाता है। प्राकृतपैंगलम् में इसकी मात्राव्यवस्था यों भी दी है:—१०,४,२,१०,२; किंतु वहाँ उक्त चार मात्राओं में लघ्वक्षर निबद्ध करने का कोई संकेत लक्षणपद्य में नहीं मिलता। साथ ही प्राकृतपैंगलम् में इस छंद के यति-विधान का भी कोई उल्लेख नहीं है, जब कि अन्य ग्रंथ इस छंद में १६, १२, पर यति मानते हैं। प्राकृतपैंगलम् के उदाहरण में दोनों बातों की पाबंदी पाई जाती है:—

गअ गअहि ढुक्किअ तरणि लुक्किअ तुरअ तुरअहि जुज्झिआ
रह रहहि मीलिअ धरणि पीलिअ अप्प पर णहि बुज्झिआ।
बल मिलिअ आइअ पत्ति धाइअ कंप गिरिवरसीहरा,
उच्छलइ साअर दीण काअर वइर वड्ढिअ दीहरा॥

(प्रा० पैं० १.१९२)

प्राकृतपैंगलम् के कुछ ही दिनों बाद रत्नशेखरसूरि ने इस छन्द का नाम 'हरिगीता' न देकर केवल 'गीता' दिया है। छन्दःकोश का लक्षण काफी मोटा मोटा है, वहाँ केवल इसके प्रतिचरण २८ मात्रा, समग्र छन्द में ११२ मात्रा और पादांत में यमक (तुक) के विधान का संकेत है।[1] रत्नशेखर वाला लक्षण उनका अपना नहीं

---

१. अडवीस मत्त निरुत्त जहि पयबंध सुन्दर दीसए,
सउ बारहुत्तर मत्त चहुपइं मेलु जत्थ गवीसए।
जो अत्थलीणउ जमगसुद्धउ गोसलेण पयासिओ,
स छंदु गीयउ मुणहु गुणियण विमलमइहि जु भासियो॥

—छन्दःकोश १८।

बल्कि 'गोसल' नामक किसी पुराने छंद:शास्त्री का है, जिनका कोई ग्रंथ हमें उपलब्ध नहीं है। यह लक्षण दो बातों का संकेत करता है, प्रथम इस छंद को 'गीता' और 'हरिगीता' दोनों नामों से पुकारा जाता था; दूसरे यह प्राकृतपैंगलम् से बहुत पुराना है, और उपलब्ध प्रमाणों के आधार पर इसका सबसे पहले उल्लेख 'गोसल' ने किया था। वाणीभूषण के अनुसार भी इसकी गणव्यवस्था ५, ६, ५, ५, ५, ऽ ही है। वाणीभूषण में भी ४ लघ्वक्षरों और यतिस्थान का संकेत नहीं किया गया है,[1] पर वहाँ उदाहरण में दोनों बातों की पूरी पाबंदी मिलती है।[2]

प्राचीन अपभ्रंश छन्द:शास्त्रियों के यहाँ 'गीता' या 'हरिगीता' छन्द नहीं मिलता, पर २८ मात्रा-प्रस्तार के निम्न छन्द मिलते हैं:—

( १ ) द्विपदी २८ ( ६, ४×५, ऽ ). हेम० ( ४.५६ ), छन्द:कोश ( ३५ ), प्रा० पैं० (१.१५२).

( २ ) रचिता प्रथम २८ ( ४, ५, ५, स, स, ज, ऽ ). वृत्तजाति-समुच्चय ( ३.२५ ).

( ३ ) रचिता द्वितीय ( रतिका ) २८ हेम० ( ४.५७ ).

( ४ ) कोदुदुम्भक २८ ( भ ( या ऽऽ ), र, ५, स, स, ज, ऽ ) वृत्तजाति० ( ४.५३ )

( ५ ) दीपक २८ ( ५, ५, ४, ५, ४, ५ ) हेम० ( ४.७३ ).

( ६ ) विद्रुम ( रासक ) २८ ( म, र, । ऽ, ५, ५, स ) हेम० ( ५.१२ ).

इन छन्दों में पादांत गुरु की दृष्टि से प्रथम रचिता, कोदुदुम्भक और विद्रुम तीनों छंद हरिगीता से मिलते हैं, किन्तु पिछले दो छन्दों में क्रमशः रगण और मगण की व्यवस्था के कारण पाँचवीं-छठी मात्रा एक साथ गुर्वक्षर के द्वारा निबद्ध की जायँगी, जब कि हरिगीता में पाँचवीं मात्रा नियमत: लघु अक्षर द्वारा निबद्ध की जाती है। फिर भी विद्रुम (रासक) और 'हरिगीता' का मूलस्रोत एक ही जान पड़ता है, जो रासनृत्य के समय गाये जाने वाली २८ मात्रा की चतुष्पदी के ही भिन्न भिन्न रूप

---

१. वाणीभूषण १.११५.

२. वही १.११६.

हैं । हेमचंद्र के विद्रुम ( रासक )[1] का निम्न उदाहरण तुलना के लिए लिया जा सकता है ।

भूवल्लि चावयं मणोहवस्स ससितुल्लं वयणं,
अंगं चामीअरप्पहं अहिणवकमलदलं नयणं ।
सीए हीरावलि व दंतपंति विद्दुमं अहरं,
पेच्छंताणं पुणोपुणो काण् न हवइ मणो विहुरं ॥

( छन्दोनुशासन ५.११ )

(उस नायका की भ्रूवल्लि मनोभव का चाप, वदन शशितुल्य, अंग चामीकरप्रभ, नयन अभिनवकमलदल, दंतपंक्ति हीरावली के समान और अधर विद्रुम ( हैं ), ( उसे ) देखने वाले किन लोगों का मन पुनः पुनः विधुर ( विह्वल ) नहीं होता । )

यदि वाणीभूषण आदि ग्रंथों के लक्षणों तक ही सीमित रह कर उदाहरणों की ४ लघ्वक्षरों वाली परिपाटी का पालन न किया जाय, तो यह छन्द स्पष्ट रूप से 'हरिगीता' हो सकता है ।

हरिगीता मध्ययुगीन हिंदी कविता का बड़ा प्रिय छन्द रहा है । इसका सबसे पहले संकेत करने वाले मध्ययुगीन छन्दःशास्त्री जैन कवि पंडित राजमल्ल हैं, जो अकबर के समसामयिक थे और जिनकी अप्रकाशित रचना 'छन्दःशास्त्र' संभवतः केशव की 'रामचंद्रिका' और 'छन्दमाला' दोनों से २५-३० वर्ष पुरानी जरूर है । कवि राजमल्ल के लक्षण में केवल नई बात यह मिलती है कि वे इस छन्द में १०, ६, १२ मात्रा पर यति का उल्लेख करते हैं; पाँचवी, बारहवीं, उनीसवीं और छब्बीसवीं मात्रा के लघु होने का कोई संकेत वे भी नहीं देते ।[2]

---

१. म्रल्पापासा विद्रुमः । मगणरगणौ लघुगुरू पगणद्वयं सगणश्च विद्रुमः ।
—छन्दोनुशासन ५.११

२. हरिगीय छन्द फणिंद भासिय वीय, वइहि (? पइहि) छकलो,
गणपढम तीय तुरिय (? तुरीय) पंचम पंच मत्त सुयद्दलो (? सुभद्दलो)
दह छक्क वारस विरह (? विरइ) ठइ पय पयँह अंतहि गुरुकरे,
सिर भारमल्ल कृपाल कुल सिरिमाल(? सिरीमाल) वंस समुद्धरे ॥
( १२० )

केशव की 'छंदमाला',[1] श्रीधर कवि के 'छंदविनोद',[2] देव के 'काव्य रसायन'[3], 'छंदार्णव',[4] गदाधर की 'छंदोमंजरी',[5] प्रायः सभी मध्ययुगीन छंदोग्रंथों में इस छंद का उल्लेख है। भिखारीदास ने इसे केवल 'गीतिका' कहा है। श्रीधर कवि यतिविधान ९, ५, ९, ५ पर मानते हैं ( विसराम नव पर पाँच नव पर पाँच पुनि सुभ मानिये ), और इस तरह १६, १२ या १०, ६, १२ वाली यति को अस्वीकार करते हैं, जो पुरानी पद्धति से स्पष्ट है। गुजराती के छंदोग्रंथ 'दलपतपिंगल' में इसकी यतिव्यवस्था नहीं मिलती, वे इसकी ताल का संकेत अवश्य करते हैं, कि इसके प्रत्येक चरण में ८ ताल होती हैं, पहली ताल तीसरी मात्रा से शुरू होती है। फिर क्रमशः तीन-चार, तीन-चार मात्रा के बाद बाकी तालें पड़ती हैं।[6] श्रीरामनारायण पाठक इसकी तालव्यवस्था का संकेत यह भी बताते हैं कि यतिविधान १६, १२ अथवा १४, १४ दोनों प्रकार का पाया जाता है:—

'पहली ताल त्रीजी मात्रा उपर आवे, अने पछी त्रण अने चार एम एक पछी एक उमेरतां जे मात्राओ आवे ते उपर ताल पडे. एटले के ३, ६, १०, १३, १७, २०, २४ अने २७ ए मात्राओ उपर ताल पडे, अंते गुरु आवे, सोळ के चौद मात्राए यति आवे.[7]

मराठी में यह छंद 'गीतिका' कहलाता है।[8]

---

श्री कामता प्रसाद जैन के 'हिन्दी जैन साहित्य' के परिशिष्ट में इस ग्रंथ के अंश काफी भ्रष्ट छपे हैं, मैंने कोष्ठक में अनुमानित पाठ देकर शुद्ध करने की चेष्टा की है।

१. छंदमाला २.४५.
२. छंदविनोद २.३५.
३. काव्यरसायन ११.३६.
४. छंदार्णव ५.२११.
५. छंदोमंजरी पृ० १७.
६. दलपतपिंगल २.१०५.
७. बृहत् पिंगल पृ० ३२८.
८. छंदोरचना पृ० ५३.

गोस्वामी तुलसीदास ने 'रामचरितमानस' में कई जगह बीच-बीच में इस छंद का और त्रिशन्मात्रिक चौपैया का प्रयोग किया है। किंतु गोस्वामी जी के छंद में चरण के आदि में दो लघु नियत रूप से नहीं मिलते, अंत में ।S की व्यवस्था जरूर मिलती है। यतिव्यवस्था एक ही छंद के विविध चरणों में कहीं १६, १२ और कहीं १४, १४ मिलती है। द्वितीय गण (षट्कल) की व्यवस्था त्रुटित मिलती है और १२ वीं मात्रा एक स्थान पर निम्न छंद में लघु अक्षर के द्वारा निबद्ध न होकर ग्यारहवीं मात्रा के साथ मिलाकर गुरु अक्षर के द्वारा निबद्ध की गई है।

जोगी अकंटक भए पति गति // सुनत रति मुरुछित भई, (१६,१२)
रोदति बदति बहु भाँति करुना // करति संकर पहिं गई। (१६, १२)
अति प्रेम करि बिनती बिबिध बिधि // जोरि करि सन्मुख रही, (१६,१२)
प्रभु आसुतोष कृपाल सिव // अबला निरखि बोले सही॥ (१४, १४)

केशवदास की 'रामचंद्रिका' में २८ मात्रा प्रस्तार के दो छंद मिलते हैं, एक को 'हरिगीतिका' कहा गया है, दूसरे को 'गीतिका'। 'हरिगीता' में आरंभ में दो लघु और अंत में रगण होना चाहिए, शेष इक्कीस मात्रा कैसी भी हो सकती है। 'गीतिका' में 'स, ज, ज, भ, र, स, ल, गा' होता है। यह 'गीतिका' छंद 'गीता' के नाम से प्राकृतपैंगलम् के वर्णवृत्त प्रकरण में भी मिलता है।[1] इसकी उट्टवणिका '।।S, ।S।, ।S।, S।।, S।S, S।।, ।S है। इसमें ८ गुरु तथा १२ लघु होते हैं और २० वर्ण एवं २८ मात्रायें होती हैं और १६, १२ पर प्रायः यति पाई जाती है। स्पष्ट ही यह वर्णिक 'गीतिका' (गीति) छंद 'हरिगीतिका' का ही परवर्ती रूप है। केशव के दोनों तरह के उदाहरण निम्न हैं।

---

१. जहि आइ हत्थ णरेंद विण्ण वि पाअ पंचम जोहलो,
जहि ठाइ छट्ठहि हत्थ दीसइ सद्द अंतहि णेउरो।
सइ छंद गीअउ मुद्धि पीअउ सव्वलोअहि जाणिओ,
कइसिट्ठिसिट्ठउ दिट्ठ दिट्ठउ पिंगलेण बखाणिओ॥
—प्रा० पैं० २.१६६.

( मात्रिक हरिगीतिका )

सुभ द्रोन-गिरिगन-शिखर-ऊपर उदित ओषधि सी मनो,
बहु बायु बस बारिद बहोरहि अरुझि दामिनि-दुति मनो।
अति किधौं रुचिर प्रताप पावक प्रगट सुरपुर को चली,
यह किधौं सरित सुदेस मेरी करी दिवि खेलत भली॥[1]

( वर्णिक गीतिका )

कोउ आजु राजसमाज में बल संभु को धनु कर्षिहै,
पुनि श्रौन के परिमान तानि सो चित्त में अति हर्षिहै।
वह राज होइ कि रंक 'केसवदास' सो सुख पाइहै,
नृपकन्यका यह तासु के उर पुष्पमालहि नाइहै॥[2]

इस छन्द में 'कोउ' के 'को' को आदि में 'सगण' व्यवस्था होने के कारण मैंने ह्रस्वोच्चारित माना है। द्वितीय चरण के 'श्रौन' का पाठ लाला जी के संस्करण में 'श्रौण' है, आचार्य मिश्र के संस्करण में 'श्रवन'। मिश्र जी के पाठ को लेने पर इस पंक्ति में २१ अक्षर हो जाते हैं और पद के आदि में सगण व्यवस्था की पाबन्दी नहीं पाई जाती। इसीलिए मैंने 'श्रौन' पाठ लिया है।

बाद में तो हरिगीतिका और इसके वर्णिक भेद गीतिका का प्रयोग और भी कवि करते देखे जाते हैं। आधुनिक युग में भानु के 'छन्द-प्रभाकर' में इसके रचनाक्रम का संकेत करते हुए बताया गया है कि इसके चतुष्कल गणों के स्थान पर 'जगण' का निषेध हो। इसकी गणव्यवस्था वे यों देते हैं:—२+३+४+३+४+३+४+५=२८। इसके अंत में रगण माना गया है।[3] आधुनिक हिंदी कवियों में राष्ट्रकवि मैथिलीशरण गुप्त इस छन्द के सम्राट् हैं, और उनकी 'भारत-भारती' और 'जयद्रथवध' का यह पेटेंट छन्द है।

---

१. रामचंद्रिका १.३९.

२. वही ३.३१.

३. भानु : छन्दप्रभाकर पृ० ६९.

**मरहट्ठा**

§ १८६. प्राकृतपैंगलम् के अनुसार 'मरहट्ठा' २९ मात्रा वाला सममात्रिक चतुष्पदी छन्द है। इसकी गणव्यवस्था '६, ५, ४,......ऽ।' है। बीच के गणों के विषय में कोई संकेत नहीं मिलता। आरंभ में षट्कल, पंचकल, और चतुष्कल, तथा अन्त में 'गुरु लघु' ( ऽ। ) की व्यवस्था आवश्यक है, शेष बीच की ११ मात्रा की गणव्यवस्था इच्छानुसार की जा सकती है। इसमें १०, ८, और ११ पर यति का विधान पाया जाता है।[1] लक्षणपद्य और उदाहरणपद्य दोनों में यति के स्थान पर प्रतिचरण सदा आभ्यंतरतुक और चरणों के अन्त में 'क-ख', 'ग-घ' पद्धति की तुक मिलती है। दामोदर के 'वाणीभूषण' का लक्षण प्राकृतपैंगलम् के ही अनुसार है।[2] इसके उदाहरण में १०, ८, ११ पर यति और प्रत्येक चरण की १० वीं और १८ वीं मात्रा के स्थानों पर आभ्यंतर तुक पाई जाती है।

अभिमतधनदाता, सिद्धिविधाता, जगदन्तरगतधीक ,
दुरितद्रुमदाही, विश्वविगाही, कल्पक्षयकृतलील।
भुवनत्रयवंदित, गिरिजानंदित, हरशिरसि स्थिरवास,
दह हुतवह पापं, देहि दुरापं, वसुहततिमिरविलास ॥

( वाणीभूषण १.१२६ )

पुराने लेखकों मरहट्ठा छन्द केवल प्राकृतपैंगलम् में ही मिलता है, बाद में हिंदी गुजराती छन्दोग्रंथों में यह जरूर मिलता है। स्वयंभू में ऐसा कोई छन्द नहीं है। अकेले हेमचन्द्र ही एक अन्य २९ मात्रिक चतुष्पदी का संकेत करते हैं; यह 'मेघ' ( रासक ) है, जिसमें 'रगण' ( ऽ।ऽ )+४ मगण (ऽऽऽ) को व्यवस्था पाई जाती है।[3] 'मेघ' (रासक)

---

१. एहु छंद सुलक्खण, भणइ विअक्खण, जंपइ पिंगल णाउ,
बिसमइ दह अक्खर, पुणु अट्ठक्खर,, पुणु एगारह ठाउ।
गण आइहि छक्कलु, पंच चउक्कलु अन्त गुरू लहु देहु,
सउ सोलह अग्गल मत्त समग्गल भण मरहट्ठा एहु ॥—प्रा० पैं० १.२०८

२. वाणीभूषण १.१२५.

३. रो मीर्मेघः ॥ रगणो मगणचतुष्टयं च मेघः। ( छंदो० ५.१३ )

की यति-व्यवस्था के बारे में हेमचन्द्र ने कोई संकेत नहीं किया है। उदाहरण यों है:—

'मेहयं मच्चंतं गज्जंतं संनद्धं पेच्छंता,
उब्भडेहिं विज्जुज्जोएहिं घोरेहिं मुच्छंता।
केअईगंधेणोद्दामेसुं मग्गेसुं गच्छंता,
ते कहं जीअंते कंताणं दूरेणं अच्छंता॥ (छन्दो० ५. पद्य १२)

( गरजते मदमत्त सन्नद्ध मेघ को देखते, घोर उद्भट विद्युद्योत से मूर्छित होते, केतकी गंध से उद्दाम मार्गों में जाते, प्रवासी जो अपनी प्रियाओं से दूर हैं, कैसे जीते हैं ? )

उक्त 'मेघ' ( रासक ) हमारे 'मरहट्ठा' से कतई संबद्ध नहीं जान पड़ता। हो सकता है कि 'मरहट्ठा' भी किसी न किसी तरह के 'रासक' का ही विकास हो। हम देख चुके हैं कि 'रासक' कोई खास अपभ्रंश छन्द न होकर उन अनेक छन्दों की सामान्य संज्ञा है, जो 'रास' नृत्य के साथ गाये जाते रहे हैं।

मध्ययुगीन हिंदी काव्यपरंपरा में मरहट्ठा छन्द संभवतः प्राकृतपैंगलम् में उपलब्ध आदिकालीन हिन्दी भट्टकवियों की परम्परा से ही आया है। मध्ययुगीन हिंदी कविता के अपने पेटेंट छन्दों में तो यह है नहीं, पर प्रायः सभी हिंदी छन्दोग्रन्थों में इसका उल्लेख मिलता है और केशव ने 'रामचन्द्रिका' में भी इसका अनेकशः प्रयोग किया है। जैन पंडित राजमल्ल के 'पिंगलशास्त्र' में इसका लक्षण प्राकृतपैंगलम् के ही ढंग पर निबद्ध है।[१] उदाहरण निम्न है:—

'पढमं भूपालं, ( पुणु ) सिद्धिरिमालं, सिरिपुर पट्टणु वासु,
पुणु आबूदेसिं, गुरु उवएसिं, सावय धम्म णिवासु।
धण धम्महँ णिलयं, संघह तिलयं, रंका राउ सुरिंदु,
सा वंस परम्पर, धम्म धुरंधर, भारहमल्ल णरिंदु॥'

---

१. दे० 'हिंदी जैन साहित्य का इतिहास' परिशिष्ट ( १ ) पृ० २२५.

केशवदास की 'छन्दमाला' और 'रामचंद्रिका' में इसका उल्लेख है और इसमें नियमतः आभ्यंतर तुक, १०, ८, ११ पर यति और पादांत में ऽ। का निर्वाह मिलता है। 'रामचंद्रिका' से एक निदर्शन यह है:—

एक दिन रघुनायक, सीय सहायक, रतिनायक अनुहारि,
सुभ गोदावरि तट, बिसद पंचवट, बैठे हुते मुरारि।
छवि देखतही मन, मदन मथ्यो तन, सूपंनखा तेहि काल,
अति सुन्दर तनु करि, कछु धीरज धरि, बोली बचन रसाल॥
( रामचंद्रिका ११.२१ )

केशव के बाद श्रीधर कवि ( २.४० ), नारायणदास वैष्णव ( पद्य-सं० ४१ ), भिखारीदास, ( ७.२२२-२३ ) गदाधर, प्रायः सभी मध्ययुगीन लेखक इस छंद का उल्लेख करते हैं। इन सभी छन्दोग्रंथों के लक्षणों और उदाहरणों में कोई खास नई बात नहीं मिलती।

मरहट्ठा के एक विशेष प्रकार का प्रयोग १४ वीं शताब्दी की जैन रचना 'रोहिणीविधान कहा' में मिलता है, जहाँ उक्त गणव्यवस्था के बाद 'ऽ' (गुरु) निबद्ध कर ११, ८, १२ यति-खंडों के ३१ मात्रिक छंद का प्रयोग है। इसका केवल अंतिम यति-खंड ही 'मरहट्ठा' से भिन्न है:—

'जिनवर वंदेविणु, भावधरेविणु, दिव्व वाणि गुरु भत्तिए।
रोहणि उववासहो, दुरिय विणासहो, फलु अक्खमि णिय सत्तिए॥

डा० पुत्तूलाल शुक्लने 'मरहठामाधवी' नामक एक छंद का उल्लेख किया है, जहाँ 'मरहठा' की-सी व्यवस्था न होकर यतिव्यवस्था १६, १३ (२९ मात्रा) मानी है। इस छंद के अन्त में ऽऽ होता है। वस्तुतः मध्ययुगीन 'मरहट्ठा' ही परिवर्तित होकर 'मरहठामाधवी' बन गया है। यति-व्यवस्था के परिवर्तन के साथ ही इसकी आभ्यंतर तुक, जो

---

१. दस पर विरमहु आठ पुनि ग्यारह कला बखान।
गुरु लहु दीजे अंत यह मरहठा परमान ॥—छंदमाला २.४६.

इसके आदिकालीन और मध्ययुगीन हिंदी रूप की परिचायक है, लुप्त हो गई है। डा० शुक्ल ने गुप्त जी के काव्यों में इस छंद के प्रयोग संकेतित किये हैं। एक निदर्शन यह है:—

'राधा चढ़े श्यामता हरि की। है उसके विधुभाल की।
बलिहारी बलिहारी जय जय। गिरिधारी गोपाल की॥'[1]

इस छंद का संकेत गुजराती और मराठी काव्यपरंपरा में भी मिलता है। दलपतभाई ने इस छंद में चार चार मात्रा पर ताल मानी है और पहली ताल तीसरी मात्रा से शुरू करते हैं।[2] माधवराव पटवर्धन मराठी से इसका उदाहरण यह देते हैं:—

रणशूर शहाजी-सूनु पहा जी धर्मप्रतिपच्चन्द्र,
नृपनीतिविशारद शान्त दुरासद वैराग्याचा कन्द।
प्रतिजनक गणा या राम म्हणा हा वंद्य सदा शिवराय,
नवराष्ट्रविधाता श्रेष्ठ मराठा कवण न तद्‌यश गाय ?[3].

श्री वेलणकर 'मरहट्ठा' छन्द को अर्धसमा द्वादशपदी मानते हैं, जिसके पहले, चौथे, सातवें, दसवें चरणों में दस मात्रा, दूसरे, पाँचवें, आठवें, ग्यारहवें चरणों में ८ मात्रा और शेष चरणों में ११ मात्रा पाई जाती हैं। इनमें पहले-दूसरे, चौथे-पाँचवें, सातवें-आठवें, दसवें-ग्यारहवें पर अलग अलग आभ्यंतर तुक और तीसरे-छठें; नवें-बारहवें में दलांत तुक की व्यवस्था होती है। इस प्रकार वे इसे एक दशमात्रिक, एक अष्टमात्रिक, और एक एकादशमात्रिक चतुष्पदी का मिश्रण मानते जान पड़ते हैं।[4] हमें इसे चतुष्पदी ही मानना अभीष्ट है, क्योंकि प्राकृतपैंगलम् में और बाद में भी हिंदी कविता में और अन्यत्र भी यह चतुष्पदी रूप में ही दिखाई पड़ता है और यत्यंत अभ्यंतर तुक को हम केवल गायक के विश्राम और ताल के लिये संकेत देने वाला चिह्न मात्र मानते हैं।

---

१. आधुनिक हिंदी काव्य में छंदयोजना पृ० ३०२.

२. तजि बे चच्चारे, ताळ ज धारे, त्यारे थाय निरांत ॥-दलपतपिंगल २.११०.

३. छंदोरचना पृ० १३३-४.

४. Apabhramsa Metres I § 26.

## चौपैया

§ १८७. प्राकृतपैंगलम् में वर्णित चौपैया छंद ३० मात्रा का सममात्रिक चतुष्पदी छंद है। इसकी गणव्यवस्था 'सात चतुर्मात्रिक+ऽ' है, सम्पूर्ण छंद में १२० मात्रा होती हैं। प्रायः इस छंद में चार चतुष्पदियों को एक साथ रचना करने की प्रणाली रही है, अकेले एक छन्द की रचना नहीं की जाती। इसीलिये प्राकृतपैंगलम् में चौपैया के पद्यचतुष्टय में '४८०' (१२०×४) मात्राओं का संकेत किया गया है।[1] प्राकृतपैंगलम् के लक्षणपद्य में इस छन्द की यतिव्यवस्था का स्पष्ट कोई संकेत नहीं है। दामोदर के 'वाणीभूषण' में यतिव्यवस्था अवश्य संकेतित है।[2] इस छन्द में १०, ८, १२ मात्रा पर प्रतिचरण यति पाई जाती है और इसकी पुष्टि प्राकृतपैंगलम् के लक्षणपद्य तथा उदाहरणपद्य दोनों की रचना से होती है, जहाँ प्रत्येक चरण में दसवीं और अठारहवीं मात्रा के स्थानों पर तुक का विधान पाया जाता है। प्राकृतपैंगलम् के उदाहरणपद्य (१.९८) में यह क्रमशः गंगा-अधंगा, बीसा-दीसा, कंदा-चंदा, और दिज्जउ-किज्जउ की स्थिति से स्पष्टतः लक्षित होती है। वाणीभूषण के उदाहरणपद्य (१.६४) में भी यह आंतरिक तुक-योजना मिलती है, किंतु वहाँ चौथे चरण में इसका अभाव है।

'कालियकुलगञ्जन, दुरितविभञ्जन, सज्जनरञ्जनकारी,
गोवर्धनधारी, गोपविहारी, वृन्दावनसंचारी।
हतदुर्जनदानव-, पालितमानव-, मुदिताखण्डलपाली,
गोपालीनिधुवन-, सुखरसशाली, भवतु मुदे वनमाली॥'

---

१. चउपइआ छन्दा, भणइ फणिंदा, चउमत्ता गण सत्ता,
पाएहि सगुरु करि, तीस मत्त धरि, चउ अस ससि अ णिरुत्ता।
चउ छन्द लविज्जइ, एक्कु ण किज्जइ, को जाणइ एहु भेऊ,
कइ पिंगल भासइ, छन्द पआसइ, मिअणअणि अमिअ एहू॥
—प्रा० पैं० १.९७.

२. यदि दशवसुरविभिश्छन्दोविद्भिः क्रियते यतिरभिरामं,
सपदि श्रवणसमये नृपतिः कवये वितरति संसदि कामम्।
—वाणीभूषण १.७३.

चौपैया की यतिव्यवस्था पूर्वोक्त मरहट्ठा छन्द से कुछ मिलती है, वहाँ भी पादांत के पूर्व की यति क्रमशः १० और ८ मात्रा के बाद ही पड़ती है। फर्क इतना है कि चरण का तृतीय यतिखंड 'मरहट्ठा' में ११ मात्रा का है, चौपैया में १२ मात्रा का; साथ ही 'मरहट्ठा' में पादांत में गुरु लघु (ऽ।) की व्यवस्था पाई जाती है, जब कि चौपैया में पदांत में 'गुरु गुरु' (ऽऽ) या केवल 'गुरु' (ऽ) भी प्रयुक्त होता है। ताल की दृष्टि से ये दोनों ही चतुर्मात्रिक ताल में गाये जाते हैं और दोनों में पहली ताल तीसरी मात्रा पर पड़ती है। चरणों की अन्तिम मात्रा को 'मरहट्ठा' में तीन मात्रा का प्रस्तार देकर और 'चोपैया' में दो मात्रा का प्रस्तार देकर गाया जाता हैं, ताकि सम्पूर्ण चरण बत्तीस मात्रिक प्रस्तारका बन सके। गुजराती ग्रंथ 'दलपत-पिंगल' में ३० मात्रा का एक और छंद मिलता है, जो वस्तुतः 'चौपाया' का ही दूसरा भेद है, जिसमें यतिव्यवस्था ८, ८, ८, ६ मात्रा पर मानी गई है। इसे वहाँ 'रुचिरा' छन्द कहा गया है। इस छन्द में भी तालव्यवस्था चतुर्मात्रिक ही है, किंतु पहली ताल पहली मात्रा पर ही पड़ती है, और हर चार चार मात्रा के बाद ताल पड़ती है।[1] 'रुचिरा' और हमारे 'चौपाया' का भेद निम्न उदाहरण से स्पष्ट हो जायगा।

'बाळापणमां // बूढापणमां // का' पणमां दं- // डेल थयो,
पर उपकारी || काम न कीधुं // जेतां जेतां // जन्म गयो।
सज्जन नो तें // संग न कीधो // रोज रखडतो // रोज रह्यो,
अंधो थईने // धंधे धायो // वेद उपाडी // भार वह्यो ॥'

उक्त पक्ष में 'कीधुं' को 'कीधूं' और 'थईने' को 'थइने' पढ़ा जायगा। गुजराती छन्दःशास्त्र में लघु को आवश्यकतानुसार गुरु

---

१. चरण चरण मां त्रीशे मात्रा अंते तो गुरु एक करो,
आठे आठे पढतां पाठे वळि थोडो विश्राम धरो।
एक ऊपर पछि चारे चारे ताळ सरस लावो तेमां
रुचिरा नामे छंद रुपाळो अल्प नथी संशय एमां ॥
—दलपतपिंगल २.११२.

और गुरु को आवश्यकतानुसार लघु पढ़ने की पूरी छूट है, इसका संकेत हम कर चुके हैं।[1]

प्राकृतपैंगलम् के ही कुछ दिनों के बाद संकलित 'छंदःकोश' में यह छन्द बिलकुल दूसरे ही नाम से मिलता है। वहाँ इसे 'हक्क' छन्द कहा गया है। लक्षणोदाहरण पद्य प्राकृतपैंगलम् के ही ढंग पर है।[2] प्राचीन अपभ्रंश छन्दःशास्त्रियों के यहाँ यह छन्द नहीं मिलता। हेमचन्द्र के यहाँ तीन छन्द हैं; 'नवकोकिल' (३० मात्रा, छः पंचमात्रिक) 'आरनाल' (२६ मात्रा, एक षण्मात्रिक, पाँच चतुर्मात्रिक, दो गुरु (SS), और 'उग्रगलितक' (३० मात्रा एक षण्मात्रिक, पाँच चतुर्मात्रिक, दो गुरु ,यह वस्तुतः आरनाल से अभिन्न है)।[3] चौपैया का संबंध किसी तरह 'आरनाल' से जोड़ा जा सकता है; गणव्यवस्था अवश्य कुछ भिन्न है। विरहांक के 'वृत्तजातिसमुच्चय' में एक छन्द जरूर मिलता है, जो ठीक 'चोपैया' मालूम पड़ता है, नामकरण अवश्य भिन्न है। इस छन्द में '७ भगण+S' की व्यवस्था मिलती है। भगण ( SII ) गुर्वादि चतुष्कल है।[4] इस तरह विरहांक का यह 'संगता' छन्द ही पुराना चौपाया जान पड़ता है, हेमचन्द्र का आरनाल भी इसी का भेद है, क्योंकि हेमचन्द्र के छन्द में 'संगता' के द्वितीय भगण के प्रथम गुर्वक्षर ( SIIS ) को भी प्रथम मात्रिक गण का अंश मान लेने पर आदि में षट्कल व्यवस्था पूरी तरह बैठ जाती है। फर्क यह है संगता में मध्यगणों की व्यवस्था, उसकी लगात्मक पद्धति भी नियत है, हेमचन्द्र के यहाँ नहीं।

मध्ययुगीन हिंदी काव्यपरम्परा में गोस्वामी तुलसीदास और केशवदास ने 'चौपाया' का कई बार प्रयोग किया है। केशवदास ने

---

१. दे०—पृ० ३०६.

२. ससिमत्तपरिट्ठउ, अंसगरिट्ठउ, मुत्तिउ अग्गलि जासु,
जणबंधहँ सारी, सव्वपिआरी, निम्मल लक्खण तासु।
जणु पंडिउ बुज्झइ, तासु न सुज्झइ, हक्क वियाणउ तेओ,
सुवि जंपिवि नत्तहँ, चिंतवयंतहँ, भासइ पिंगलु एओ॥
—छंदःकोश पद्य ४५

३. नवकोकिल ( हेम० ४.७५ ), आरनाल ( हेम० ४.५८ ), उग्रगलितक (हेम० ४.२७.)

४. विरहांकः वृत्तजातिसमुच्चय ३.२४.

'छन्दमाला' में इसे 'चतुष्पदी' छन्द नाम दिया है[1] और इसके उदाहरण में वे नियत रूप से आभ्यंतर तुक का प्रयोग करते हैं। केशवदास से पहले जैन कवि राजमल्ल ने भी इसका संकेत किया है। उनका लक्षण प्राकृतपैंगलम् के ही अनुसार है।[2] फर्क इतना अवश्य है कि राजमल्ल के अनुसार इसकी यतिव्यवस्था १०, ८, १२ न होकर १०, ८, ८, ४ है। छंदविनोद (२.१०), छंदसार, छंदार्णव (५.२२५) और गदाधरकृत छंदमंजरी (पद्य सं० १२२ पृ० १०१) में भी इसको सात चतुर्मात्रिक तथा गुरु युक्त ही माना है। भिखारीदास इसे 'चतुरपद' या 'चतुष्पद' कहते हैं और इसके आभ्यंतर यतिखंडों में तुक की व्यवस्था नहीं करते।[3] ऐसा जान पड़ता है, धीरे धीरे काव्य-परंपरा में अप्रचलित होते रहने से इस छन्द की आभ्यंतर तुक लुप्त हो गई है।

मध्ययुगीन हिंदी कवियों में इसका प्रयोग सर्वप्रथम गोस्वामी तुलसीदास के 'मानस' में मिलता है, जहाँ १० वीं, १८ वीं मात्रा पर आभ्यंतर तुक की पूरी पाबंदी पाई जाती है। गोस्वामीजी ने प्राकृतपैंगलम् के निर्देशानुसार इसका प्रयोग १६ चरणों (४ छन्दों) में किया है; एकाकी छन्द के रूप में नहीं। इनमें से एक पद्य यह है :—

---

१. सात चतुष्कल को चरन अंत एक गुरु जानि।
ऐसे चारौ चरन चौपैया छंद बखानि॥—छंदमाला २.२४.

२. चउपाई मत्ता चउकल भत्ता (? सत्ता) पुणु पायंते हारं।
इथ (? इय) छंदु गरिट्ठं दहअट्ठट्ठं पुणु चउ विरई सारं॥
—'हिन्दीजैन साहित्य' परिशिष्ट (१) पृ० २३४।

३. भिखारीदास के निम्न उदाहरण में १० वीं, १८ वीं मात्रा पर परस्पर तुक नहीं मिलती।

'सँग रहे इंदु के सदा तरैया तिनके जिय अभिलाखै,
भुवजनित कीट बरषारितु को तिहि इंद्रवधू सब भाखै।
यह जानि जगत में रूखरूखी ह्वै बासर सुमति बितावै,
अतिकूर ककाररूप बिनु चीन्हे परम चतुरपद पावै॥
—छंदार्णव ५.२२७.

मधु प्रकट कृपाला / दीनदयाला / कौसल्या हितकारी,
हरषित महतारी / मुनिमन हारी / अद्भुत रूप बिचारी।
लोचन अभिरामा / तनु घनस्यामा / निज आयुध भुजचारी,
भूषन बनमाला / नयन बिसाला / सोभासिंधु खरारी॥

( बालकांड )

गोस्वामी जी ने 'चौपैया' के चारों चरणों की तुक एक ही रक्खी है। केशवदास के 'चौपैया' ( चतुष्पदी ) छन्दों में पादांत तुक व्यवस्था चारों चरणों में एक न होकर 'क-ख' ( a b ) ग-घ ( c d ) वाली पद्धति की है। केशव की चतुष्पदियों में भी यतिसंबंधी आभ्यंतर तुक सर्वत्र नियमतः उपलब्ध होती है। हम निम्न निदर्शन ले सकते हैं :—

भृगुनंदन सुनिये, मन महँ गुनिये, रघुनंदन निरदोषी,
निजु ये अविकारी, सब सुखकारी, सबहीं बिधि संतोषी।
एकै तुम दोऊ, और न कोऊ, एकै नाम कहायो,
आयुबंक खूट्यो, धनुष जू टूट्यो, मैं तन मन सुख पायो॥

(रामचंद्रिका ७.४५)

आधुनिक हिंदी काव्यपरंपरा में 'चौपैया' नहीं प्रयुक्त हुआ है। इसका समानजातिक 'ताटंक' छंद जरूर मिलता है, किंतु दोनों की लय और गूँज यति-व्यवस्था के भेद के कारण भिन्न है।

श्री वेलणकर इसे भी मरहट्ठा की तरह अर्धसमा द्वादशपदी मानकर इसके प्रथम-चतुर्थ-सप्तम-दशम पदों में १० मात्रा, द्वितीय पंचम-अष्टम-एकादश पदों में ८ मात्रा, तथा तृतीय-षष्ठ-नवम-द्वादश पदों में १२ मात्रा मानते हैं[१]। प्राकृतपैंगलम् तथा मध्ययुगीन हिंदी में तो इसे चतुष्पदी मानना ही हमें अभीष्ट है।

## पद्मावती

§ १८८. प्राकृतपैंगलम् के अनुसार 'पद्मावती' ३२ मात्रा वाली सममात्रिक चतुष्पदी है। इसकी रचना में प्रत्येक चरण में ८ चतुर्मात्रिक गणों की व्यवस्था पाई जाती है; और ये चतुर्मात्रिक गण कर्ण ( SS ), करतल ( IIS, सगण ), विप्र ( IIII, सर्वलघु ),

१. Apabhramsa Metres, § 26

चरण ( ऽ।।, भगण ) में से किसी तरह के हो सकते हैं। चतुर्मात्रिक गण के स्थान पर 'पयोधर' ( ।ऽ।, जगण ) की रचना करना निषिद्ध है।[1] इस प्रकार प्रत्येक चरण में जगणरहित ८ चतुर्मात्रिक गणों की रचना कर पद्मावती निबद्ध की जाती है। इस छन्द के यतिविधान का कोई संकेत प्राकृतपैंगलम् में नहीं मिलता किंतु उदाहरण पद्य ( १.१४५ ) में स्पष्टतः १०, ८, १४ पर यति मिलती है और इन स्थानों पर आभ्यंतर तुक की व्यवस्था भी मिलती है, जो 'वंगा-भंगा', 'धिट्ठा-कट्ठा', 'कंपा-झंपा', और 'राणा-पआणा' से स्पष्ट है। अपभ्रंश छन्दःपरम्परा में यह छन्द प्राकृतपैंगलम् के पूर्व कहीं नहीं मिलता; छन्दःकोश में अवश्य इसका लक्षण दिया गया है। छन्दःकोश का लक्षण प्राकृतपैंगलम् के लक्षण से पूरी तरह मिलता है, सिर्फ पाठांतर का भेद है :—

ठवि पउमावत्ती ठाणं ठाणं चउमत्ता गण अट्ठा ये
धुव कन्ना करयल चलणे विप्पो चारे गण उक्किट्ठाये।
जइ पडइ पओहर हरइ मणोहर पीडइ तह नायक्कतणूं,
नयरहं उव्वासइ कवि निग्नासइ छंदह लावइ दोस घणूं॥[2]

दामोदर के 'वाणीभूषण' में सर्वप्रथम 'पद्मावती' छन्द की यतिव्यवस्था का संकेत मिलता है,[3] और उनके उदाहरणपद्य में आभ्यंतर तुक का पूरा निर्वाह है। गुजराती छन्दोग्रन्थ 'दलपतपिंगल' के अनुसार यह छन्द चतुर्मात्रिक ताल में गाया जाता है और पहली ताल तीसरी मात्रा पर पड़ती है। इसका संकेत 'बृहत् पिंगल' में भी

---

१. भणु पउमावत्ती ठाणं ठाणं चउमत्ता गण अट्ठाआ,
धुअ कण्णो करअलु विप्पो चरणो पाए पाअ उकिट्ठाआ।
जइ पलइ पओहर किमइ मणोहर पीडइ तह णाअक्कगुणो
पिअरह संतासइ कइ उव्वासइ इअ चंडालचरित्त गणो॥
—प्रा० पैं० १.१४४

२. छन्दःकोश पद्य ५०.

३. इह दशवसुभुवनैर्भवति विरामः सकलाभिमतफलाय तदा,
फणिनायकपिङ्गलभणितसुमङ्गलरसिकमनः संविहितमदा॥
—वाणीभूषण १.७९.

मिलता है, जहाँ 'ताल' के स्थान का संकेत करते हुए इसकी गणव्यवस्था यों दी गई है:—

| | | | | | | |

दा दादा दादा' दादा दादा' दादा दादा दादा गा.

इस दृष्टि से पद्मावती छन्द की तालव्यवस्था, यतिव्यवस्था और मात्रासंख्या वक्ष्यमाण 'लीलावती' छंद के ही समान है। फर्क यह है कि पद्मावती में जगणरहित ८ चतुर्मात्रिक गणों की रचना की जाती है, और पादांत में केवल 'S' का विधान है; लीलावती के चतुर्मात्रिक गणों में 'जगण' की रचना की जा सकती है और अन्त में 'सगण' (IIS) का होना परमावश्यक है। मरहट्ठा छंद की 'पद्मावती' के साथ तुलना करने पर पता चलेगा कि 'पद्मावती' में अन्तिम यति खंड

| | | |

'दादा दादा दादा गा' (१४ मात्रा) है, जब कि मरहट्ठा के अन्तिम

| | |

यतिखंड में इससे तीन मात्रा कम, 'दादा दादा गाल' (११ मात्रा), होती हैं। वक्ष्यमाण त्रिभंगी और पद्मावती में यह भेद है कि यहाँ यतिव्यवस्था १०, ८, १४ है, जब कि मात्रिक त्रिभंगी में यह ८, ८, ८, ६ पर पाई जाती है। दण्डकल, दुर्मिला और जलहरण भी पद्मावती की तरह प्रतिचरण ३२ मात्रा वाले सममात्रिक चतुष्पदी छन्द हैं। इनमें दण्डकल और दुर्मिला दोनों में यतिव्यवस्था १०, ८, १४ पर ही है। दुर्मिला की यतिव्यवस्था का स्पष्ट उल्लेख प्राकृतपैंगलम् के लक्षणपद्यों में मिलता है,[1] और दण्डकल के लक्षणोदाहरण पद्यों में १०, ८, १४ पर यति के स्थान पर आभ्यंतर तुक (यमक) का प्रयोग हुआ है।[2] इनका 'पद्मावती' से यह भेद है कि इनकी मात्रिक गणव्यवस्था सर्वथा भिन्न है। जलहरण छन्द की प्रथम ३० मात्रायें लघ्वक्षरों के द्वारा निबद्ध की जाती है और इस तरह यह छन्द ३२ वर्ण वाला (दण्डक) छन्द बन जाता है; इसकी यतिव्यवस्था भी पद्मावती से भिन्न है:—१०, ८, ६, ८। मात्रिक त्रिभंगी के अंतिम दो यतिखंडों के परिवर्तन से जलहरण की यतिव्यवस्था बन जाती है। उक्त विवे-

---

१. प्रा० पैं० १.१९६-१९७.

२. प्रा० पैं० १.१८०. में 'भग्गंता-लग्गंता', 'सरवरु-परिकरु' आदि।

चन से पता चलता है कि ये सभी ३२ मात्रा वाले छन्द के ही विविध प्ररोह हैं, 'जिनमें गणव्यवस्था, यतिव्यवस्था, पादांत अक्षर-व्यवस्था आदि के भेद से अलग अलग तरह की गति, लय और गूँज उत्पन्न हो जाती है। फलतः इन्हें वैज्ञानिक दृष्टि से अलग अलग मानना ठीक ही जान पड़ता है।

हिंदी काव्य-परंपरा में इस छंद का सर्वप्रथम प्रयोग 'कीर्तिलता' में मिलता है। कीर्तिलता में १०, ८, १४ पर यति, यति-खंडों के स्थान पर तुक और अंत में 'मगण' (SSS) की व्यवस्था मिलती है।

'ओअह सम्मद्दे, बहु बिरहहे, अम्बर मंडल पूरीआ,
आवंत तुरुक्का, थाण मुलुक्का, पथ भरे पथर चूरीआ।
तुरुहुंते आआ, वड वड राआ, इवलि दोआरहीं चारीआ,
चाहंते आहर, आवहि बाहर, गाकिम गणए ण पारीआ ॥'[1]

उक्त उद्धृत छंद नागरी प्रचारिणी सभा के संस्करण के अनुसार है। छंद की दृष्टि से उक्त पाठ अशुद्ध जान पड़ता है। 'पथ भरे पथर' के स्थान पर पाठ 'पथ भर पत्थर' होना चाहिए, क्योंकि 'भरे' में 'ए' ध्वनि के कारण प्रथम चतुर्मात्रिक गण त्रुटित हो जाता है। इसी तरह 'दोआरहीं' के स्थान पर पाठ 'दोआरहिं' होगा और 'गणए ण' के स्थान पर 'गणऍ ण'; तभी छंद की गति ठीक बैठेगी।

जैन कवि राजमल्ल के 'छंदशास्त्र'[2], केशवदास की 'छंदमाला' और 'रामचंद्रिका' दोनों जगह यह छन्द मिलता है। केशव का लक्षण कुछ भिन्न है, वे यतिव्यवस्था १०, ८, १४ पर न मानकर १८, १४ पर मानते हैं,[3] पर उदाहरणपद्यों में सर्वत्र यति १०, ८, १४ पर पाई जाती है और दसवीं तथा अठारहवीं मात्राओं के स्थान पर तुक (यमक) की व्यवस्था भी मिलती है।

जदपि जग करता, पालक हरता, परिपूरन वेदन गाए,
तदपि कृपा करि, मानुषवपु धरि, थल पूछन हमसों आए।

---

१. कीर्तिलता ( द्वितीय पल्लव ) पृ० ४६.

२. हिंदी जैन साहित्य पृ० २३६.

३. मत्त अठारह विरम करि पुनि चौदह परमान।
प्रतिपद केवल बत्तिसै पदमावती बखान ॥ छंदमाला २.३८

मुनि सुरबरनायक, राक्षसघायक, रक्षहु मुनि जस लीजै,
सुख गोदावरितट, विशद पंचवट, पर्नकुटी तहँ प्रभु कीजै ॥
(रामचंद्रिका ११.१५)

इस छंद के चतुर्थ चरण के चौथे चतुष्कल में 'जगण' ( ।ऽ।, ° दु-पंच ) की व्यवस्था है, जो छंद की लय में दोष उत्पन्न करती है। भिखारीदास ने भी 'छंदार्णव' में पद्मावती में 'जगण' न देने का संकेत किया है।[1] छंदविनोद, और छंदोमंजरी; इन लक्षण ग्रंथों में पद्मावती का उल्लेख मिलता है, पर कोई खास उल्लेखनीय बात नहीं पाई जाती।

डा० वेलणकर मरहट्ठा और चौपैया की तरह पद्मावती को भी अर्धसमा द्वादशपदी मानते हैं; जो इसके मूल रूप का अवश्य संकेत करता है, किंतु मध्ययुगीन हिंदी काव्यपरम्परा के संबंध में इसे चतुष्पदी मानना ही अधिक ठीक होगा। वे पद्मावती, दण्डकल, दुर्मिला, लीलावती इन चार छंदों को द्वादशपदी और जलहरण और त्रिभंगी को षोडशपदी मानते हैं, किंतु हिंदी में इनका चतुष्पदीत्व ही सिद्ध है।

## दण्डकल

§ १८९. जैसा कि पद्मावती के संबंध में संकेत किया जा चुका है; दण्डकल भी ३२ मात्रिक सम चतुष्पदी है, जिसके प्रत्येक चरण में पद्मावती की ही तरह १०, ८, १४ मात्रा ( ३२ मात्रा ) पर यति पाई जाती है। प्राकृतपैंगलम् के अनुसार इसमें 'च च च च छ च च ग (ऽ)' की गणव्यवस्था पाई जाती है।[2] इस प्रकार पद्मावती में और इसमें यह फर्क है कि पद्मावती में ८ चतुष्कल गण होते हैं,

---

१. आठ चौकल परै, चारै रूप निसंक।
भूलेहु जगन न दीजिये, होत छंद सकलंक ॥—छंदार्णव ७.२४.

२. कुंतअरु धणुद्धरु हअवरु गअवरु छक्कलु बि बि पाइक्क दले,
बत्तीसह मत्तह पअ सुपसिद्धउ जाणउ बुहअण हिअअतले।
सउवीस अठग्गल कल संपुण्णउ रूअउ फणि भासिअ भुअणे
दंडअल णिरुत्तउ गुरु संजुत्तउ पिंगल अं जंपंत भणे।
—प्रा० पैं० १.१७९

यहाँ पाँचवाँ गण षट्कल निबद्ध किया जाता है और अंत में गुरु (ऽ) होता है; दण्डकल में केवल ६ चतुष्कल गणों की ही व्यवस्था पाई जाती है। यति के स्थान पर पद्मावती की तरह ही यहाँ भी तुक (यमक) की योजना पाई जाती है। दण्डकल का स्वतंत्र उल्लेख वाणीभूषण में नहीं मिलता और केशवदास की 'छन्दमाला' और 'रामचंद्रिका' में भी इसका कोई चिह्न नहीं है। ऐसा जान पड़ता है, अधिकांश कवि और लक्षणकार इसे 'पद्मावती' में अंतर्भावित मानते जान पड़ते हैं। छंदविनोद, छंदसार आदि अन्य ग्रंथों में दण्डकल का उल्लेख नहीं है। केवल भिखारीदास ने अपने 'छंदार्णव' में 'दण्डकल' को स्वतंत्र छंद के रूप में निरूपित किया है। भिखारीदास षट्कल वाले भेदक तत्व का संकेत नहीं करते, वे सिर्फ इतना कहते हैं कि यहाँ १०, ८, १४ की यति और अन्त में 'सगण' (IIS) की व्यवस्था पाई जाती है।[1] पद्मावती में अंत में 'सगण' (IIS) न होकर प्रायः 'मगण' (SSS) होता है और 'दुर्मिला' में 'सगण' के बाद फिर एक गुरु, (IISS)। छन्दार्णव के निम्न तीन उदाहरणों को उद्धृत कर इनका भेद स्पष्ट किया जा सकता है।

( पद्मावती )

ब्यालिनि सी बेनी, लखि छबिसेनी, लजत न आसा मोरै जू,
ससि सो मुख सोभित, लखि ह्वै लोभित, लायत टकी चकोरै जू।
निकसत मुख स्वासैं, पाइ सुबासैं, संग न छोड़त भौरै जू,
बाहिर आवति जब, पद्मावति तब, भीर जुरति चहुँ ओरै जू॥ (७.२५)

( दंडकला )

फल फूलनि ल्यावै, हरिहि सुनावै, ए है लायक भोगनि की,
अरु सब गुन पूरी, स्वादनि रूरी, हरनि अनेकनि रोगनि की।
हँसि लेहि कृपानिधि, लखि जोगी बिधि, निंदहि अपने जोगनि की,
नभ तैं सुर चाहैं, भागु सराहैं, फिरि फिरि दंडक लोगनि की॥ (७.२७)

---

१. दस वसु करि यों ही चौदह ज्यों ही अंत सगन है दंडकलो।
—छंदार्णव ७.२३.

( दुर्मिला )

इक ब्रिप्रव्रतधारी, परउपकारी, नित गुरआज्ञा-अनुसारी,
निरसंचय दाता, सब रसज्ञाता, सदा साधुसंगति प्यारी।
संगर में सूरो, सब गुनपूरो, सकल सुभाएँ सत्ति कहै,
निरदंभ भगति बर, बिद्यनि आगर, चौदह नर जग दुर्मिल है ॥-(७.२१)

स्पष्ट है, ये तीनों छन्द एक ही मूल छन्द के प्ररोह हैं।

## दुर्मिल ( मात्रिक )

§ १६०. पद्मावती और दण्डकल की तरह ही दुर्मिल (मात्रिक दुर्मिल) भी ३२ मात्रा वाला सम चतुष्पदी छन्द है। हम बता चुके हैं कि इनमें परस्पर फर्क केवल मात्रिक गणव्यवस्था और पादांत में व्यवस्थित ध्वनियों की दृष्टि से है। इन सभी छंदों की यति-व्यवस्था तक एक-सी ही ( १०, ८, १४ यति ) है। प्राकृतपैंगलम् के लक्षणानुसार इस छन्द के विषम स्थान पर 'कर्ण' ( SS ) और बीच-बीच में 'विप्र' ( IIII ) और 'पदाति' ( सामान्य चतुष्कल ) की योजना की जाती है।[1] पादांत में 'सगण ( IIS ) होना चाहिए, इसका कोई संकेत लक्षण में नहीं मिलता, किंतु लक्षणोदाहरण पद्यों में यह स्पष्टतः मिलता है। पद्मावती की तरह 'दुर्मिला' में 'जगण' ( ISI ) का प्रयोग निषिद्ध नहीं है और यह इन दोनों छन्दों का प्रमुख भेदक तत्व है। प्राकृतपैंगलम् के उदाहरणपद्य ( १.१६८ ) में १०वीं और १८ वीं मात्रा पर प्रतिचरण आभ्यंतर तुक की व्यवस्था पाई जाती है, जो 'घाला-णिवाला', 'चीणा-हीणा', उड्डाविअ-पाविअ', और 'भग्गिअ-लग्गिअ' से स्पष्ट है। दामोदर के 'वाणीभूषण' का लक्षणपद्य इस छन्द में केवल ८ चतुष्कल गणों की व्यवस्था का ही संकेत करता है। १०, ८, १४ पर यति का उल्लेख यहाँ अवश्य है, पर शेष बातों का उल्लेख नहीं है।[2] 'वाणीभूषण' के लक्षणोदाहरण-

---

१. दह वसु चउदह विरइ करु विसम कण्ण पद देहु।
अंतर विप्प पइक्क गण दुम्मिल छंद कहेहु ॥—प्रा० पैं १.१९७.

२. द्वात्रिंशन्मात्रं भवति पवित्रं फणिपतिजल्पितवृत्तवरं,
दशवसुभुवनैर्यतिरत्र प्रभवति कविकुलहृदयानन्दकरम्।

पद्यों में यतिखण्डों के स्थान पर आभ्यंतर तुक ( यमक ) की व्यवस्था नहीं मिलती। इससे अनुमान होता है कि बाद में कि इस बंधन को अनावश्यक समझ कर दुर्मिला से हटा दिया गया है।

'यमुनाजलकेलि-, लोकविलोचन-, गोपीजनहृतवसनवरं,
तरुजातविशालत-, मालतरुणतरु-, दुर्गमशाखारोहपरम्।
निजभुजमदमत्त-, भोजपतिमानस, संभूतदम्भविनाशकरं,
करचरणमयूखमु-, षितकमलं मम, लीलामानुषवेषधरम्।'

( वाणीभूषण १.१०४ )

'वाणीभूषण' का उक्त उदाहरण छंद की दृष्टि से काफी त्रुटित है। प्रत्येक चरण का प्रथम यति खंड त्रुटित है, वहाँ समाप्त नहीं होता और तृतीय चरण में 'मदमत्त' के बाद यति पड़ती है, किंतु यह केवल नौ मात्रा का खंड है, इसकी एक मात्रा दूसरे खंड में मिलाकर उसे ( भोजपतिमानस को ) भी नौ मात्रा का यतिखंड बना दिया है—यह सारी गड़बड़ 'भो' गुर्वक्षर के कारण हुई है, जो १० वीं और ११ वीं मात्राओं के द्वारा निबद्ध किया गया है।

दुर्मिल या दुर्मिला छंद इस नाम रूप में पुराने अपभ्रंश छन्दः-शास्त्रियों के यहाँ नहीं मिलता, किंतु इससे मिलती-जुलती एक ३२ मात्रावाली द्विपदी 'स्कंधकसम' स्वयंभू, हेमचन्द्र और राजशेखर सूरि तीनों के यहाँ मिलती है। इस द्विपदी की रचना ८ चतुष्कलों के द्वारा की जाती है और प्रत्येक चरण में १०, ८, १४ मात्राओं के यतिखंड पाये जाते हैं।[1] हेमचंद्र से इसका लक्षण निम्न है :—

'घ्ः स्कन्धकसमम्।

नजैरिति वर्तते। अष्ट चतुर्मात्राश्चेत्तदा स्कन्धकसमम्।

इस सूत्र के पूर्व के सूत्र में १०, ८ पर यति कही गई है, अतः उसका प्रकरणवश अनुवर्तन यहाँ भी माना गया है और यहाँ भी 'न ज' (१०,८) पर यति मानी है, स्पष्टतः तीसरा यतिखंड १४ मात्रा का होगा

यत्राष्टचतुष्कलकलितसकलपदमिति दुर्मिलकानामधरम्,
नरपतिवरतोषण वन्दिविभूषण भुवनविदितसंतापहरम्॥

—वाणीभूषण १.१०३

१. स्वयंभूच्छन्दस् ६. १७४., राजशेखर ५.१८७, छन्दोनु० ७.१८.

ही। यह 'स्कन्धकसम' ही यतिभेद से 'मौक्तिकदाम' (१२, ८, १२ यति) और 'नवकदलीपत्र' (१४, ८, १० यति) बन जाता है।[1] आठ चतुर्मात्रिक गणों के स्थान पर एक षण्मात्रिक, छः चतुर्मात्रिक और एक गुरु की व्यवस्था करने पर ये तीनों छंद क्रमशः 'स्कन्धकसमा', 'मौक्तिकदाम्नी' और 'नवकदलीपत्रा' इन स्त्रीवाचक संज्ञाओं से अभिहित होते हैं।[2] स्पष्टः 'पद्मावती' और 'दुर्मिला' हेमचंद्र की 'स्कंधकसम' द्विपदी का ही द्विगुणित चतुष्पदी रूप है, और 'दण्डकल' में एक षट्कल की व्यवस्था होने के कारण उसे स्त्रीवाचक 'स्कंधसमा' द्विपदी का द्विगुणित रूप कहा जा सकता है। इस विषय का विशद विवेचन अनुशीलन के पिछले अंश में वर्णिक सवैया के उद्भव और विकास' शीर्षक के अंतर्गत द्रष्टव्य है।

दुर्मिल छंद 'डोमिल' के नाम से सर्वप्रथम अद्दहमाण के अपभ्रंश काव्य संदेशरासक में दो बार प्रयुक्त हुआ है। इसका द्विपदी और चतुष्पदी दोनों तरह का रूप वहाँ मिलता है। हम यहाँ चतुष्पदी वाले उदाहरण को विकासक्रम को जानने के लिए ले सकते हैं।

पियविरह विओए, संगमसोए, दिवसरयणि झूरंत मणे।
णिरु अंग सुसंतइ, वाह फुसंतइ, अप्पइ णिंदइ किं पि भणे॥
तसु सुयण निसेविय, माइण पेलिय, मोहवसण बोलंत मणे।
महु साहय वक्खरु, हरि गय तक्खरु, चाउ साणि कसु पहिअ भणे॥
:( संदेशरासक २.१५ ).

केशवदास की 'छंदमाला' और 'रामचन्द्रिका' दोनों जगह मात्रिक दुर्मिल छंद नहीं मिलता, वहाँ इसके 'वर्णिक सवैया' वाले परिवर्तित रूप ही मिलते हैं। वर्णिक सवैया के द्वात्रिंशन्मात्रिक चतुर्विंशत्यक्षर भेदों के विकास से शुद्ध मात्रिक दुर्मिल का प्रचार मध्ययुगीन हिंदी काव्यपरम्परा में बहुत कम हो चला है। श्रीधर कवि के 'छंद-

---

१. छन्दोनुशासन ७.१९-२०
२. वही ७.२१.

विनोद' में मात्रिक प्रकरण में कोई 'दुर्मिल' छंद नहीं मिलता, वर्णिक वृत्त प्रकरण में अवश्य दुर्मिल सवैया का उल्लेख है।[1]

नारायणदास के 'छंदसार' वाला दुर्मिल भी 'वर्णिक (आठ-सगण) छंद ही है।[2] अकेले भिखारीदास के 'छन्दार्णव' में ही मात्रिक दुर्मिल का स्वतंत्र उल्लेख है, वे इसके पादांत में 'सगण' या 'कर्ण' (IIS या SS) होना आवश्यक मानते हैं और यतिव्यवस्था 'पद्मावती' और 'दण्डकल' की तरह ही '१०, ८, १४' बताते हैं।[3] हम इन तीनों छंदों का साम्यवैषम्य संकेतित करते हुए 'दण्डकल' के प्रकरण में भिखारीदास वाले दुर्मिल का उदाहरण दे चुके हैं, जो द्रष्टव्य है। पद्मावती और लीलावती की तरह दुर्मिल भी चार मात्रा की ताल में गाया जाता है, जिसकी पहली दो मात्रा छोडकर तीसरी मात्रा से ताल देना आरंभ होता है। गुजराती पिंगल ग्रंथों में इसकी यतिव्यवस्था भिन्न मानी गई है। दलपतपिंगल ने इसमें १६-१६ मात्रा के दो ही यतिखंड माने हैं।[4]

## लीलावती

§ १६१. लीलावती भी उपर्युक्त तीनों छन्दों की ही जाति का छंद है। प्राकृतपैंगलम् के अनुसार इसके प्रत्येक चरण में ३२ मात्रायें होती हैं, किंतु गणव्यवस्था में लघु गुरु का कोई नियम नहीं है, इसके सम-विषम किसी भी स्थान पर 'जगण' (ISI) की रचना की जा सकती है, सम्पूर्ण छन्द में पाँच चतुष्कल एक साथ (निरन्तर) पड़ें, तो छन्द की सुन्दरता बढ़ जाती है और अंत में 'सगण' (IIS) होना

१. छंदविनोद ३.१०४.

२. छंदसार पद्य १४, पृ. ६.

३. छंदार्णव ७.२३.

४. बधिये मळि मात्रा बत्रिश छे, पण एक गुरू अंते धरिये,
विश्राम करी कळ सोळ कने, दुमिला ए विधि ए आदरिये।
दुमिळा गणमेल थकी मळतो, कळतो ते तुल्य गणी करिये,
तजि बे पछि ताल तमामे तमे गणि आठ धरो श्रुति आंतरिये ॥
—दलपतपिंगल २.१३१.

चाहिए।[1] इस छन्द में यतिव्यवस्था का कोई संकेत नहीं मिलता। उदाहरण में १०, ८, १४ पर कहीं कहीं यति पाई जाती है, किन्तु यतिखंडों में आभ्यंतर तुक नहीं मिलती।

'घर लग्गइ अग्गि जलइ घह धह कइ दिग मग णहपह अणल भरे,
सब दीस पसरि पाइक लुलइ धणि थणहर जहण दिआव करे।
भअ लुक्किअ थक्किअ वइरि तरुणि जण भइरव भेरिअ सद्द पले,
महि लोट्टइ पिट्टइ रिउ सिर तुट्टइ जक्खण वीर हमीर चले॥'[2]

दामोदर के 'वाणीभूषण' का लक्षणपद्य प्राकृतपैंगलम् के ही अनुसार है, वे सिर्फ इतना संकेत अधिक करते हैं कि इसमें ८ चतुष्कल गणों की रचना, कर ( IIS ), कर्ण ( SS ), द्विजगण ( IIII ), भगण ( SII ), जगण ( ISI ) किसी भी तरह से की जा सकती है। वाणीभूषण में इसकी यति-व्यवस्था का कोई संकेत नहीं है।[3] ऐसा जान पड़ता है, लीलावती में यति और यतिसंबंधी यमक ( तुक ) की आवश्यकता नहीं मानी गई है।

जैन कवि राजमल्ल के 'पिंगल' से इस छन्द के विषय में कुछ भिन्न तथ्य सामने आते हैं। उनके अनुसार इसमें ७ चतुष्कल और अन्त में सगण ( IIS ) की व्यवस्था होनी चाहिए। उक्त चतुष्कलों में 'नरेंद्र' ( ISI, जगण ) की वर्जना की जाय तथा ८, ८, १०, ४ पर प्रत्येक चरण में यति होनी चाहिए।

लीलावइ छंदु णरिंदु णरिंद विवज्जिय चउकल सत्त णिहणं सगणं,
णव णव दह चारि विरइ सरसर कर इंवर चारु चरण सघणं।

---

१. गुरु लहु णहि णिम्म णिम्म णहि अक्खर पलइ पओहर विसम समं,
जहि कहुँ णहि णिम्मह तरल तुरअ जिमि परस विदिस दिस अगमगमं।
गण पंच चउक्कल पलइ णिरंतर अन्त सगण धुअ कंत गणं,
परि चलइ सुपरि परि लील लिलावइ कल बत्तीस विसामकरं॥
—प्रा० पैं० १.१८९

२. प्रा० पैं० १.१९०.

३. वाणीभूषण १.११३.

सिरीमाल सुरिंद सुणेइण गुणि गन रोल निकंदण जण सरणं,
बच्छरं वंस अकबर साहि सभापत आरहमल्ल भणं ॥[1]

उक्त छंद चतुर्थ चरण में कुछ शब्द छूट गये जान पड़ते हैं। मैंने इसे उपलब्ध रूप में ही उदाहृत किया है।

मध्ययुगीन हिंदी काव्य-परंपरा में यह छंद अप्रचलित-सा रहा है। 'छंदविनोद' और 'छंदार्णव' इसका उल्लेख अवश्य करते हैं। श्रीधर कवि के अनुसार इस छंद की यतिव्यवस्था ९, ९, ६, ८ है, बाकी लक्षण प्राकृतपैंगलम् का ही उल्था है।[2] श्रीधर कवि ने पाद के अंत में केवल गुरु (S) का विधान किया है, किंतु इनके उदाहरणपद्य में (जो लक्षण पद्य भी है), 'सगण' (IIS) की ही व्यवस्था मिलती है। 'छंदार्णव' में भिखारीदास का लक्षण अधिक स्थूल है; वे इसे पद्धरी का दुगना छंद मानते हैं और यति आदि का कोई संकेत नहीं करते।[3] उनका उदाहरण निम्न है जिसमें यतिव्यवस्था नियमतः न तो राजमल्ल के अनुसार (९, ९, १०, ४ पर) ही है, और न श्रीधर के अनुसार (९, ९, ६, ८ पर) ही।

पीतंबर मुकुट, लकुट कुंडल बन, माल बैसाइ, दरसावै।
मुसुकानि विलोकनि, मटक-लटक बदि, भुकुर भौंह तें, छबि पावै।
मो विनय मानि, चलि बृंदावन, बंसी बजाइ, गोधन गावै,
तौ लीलावती, स्याम में तो में, नेकु न डर, अन्तर आवै॥
(छंदार्णव ९.४५)

उक्त उदाहरण में यतिविधान प्रत्येक चरण में भिन्न कोटि का है, जिसका संकेत हमने अर्धविराम (,) चिह्न के द्वारा किया है। लीलावती छंद के इस विवेचन से स्पष्ट है कि इसकी यति-व्यवस्था के

---

१. हिंदी जैन साहित्य पृ० २२४.

२. गुरु लघु नहि नियम नियम नहि अच्छर कल पद पद बत्तीस भरो,
नव कल विरमत विरमत नव पर पुनि रस पर वसु बाँटि धरो।
गुरु चरनहिं चरन अंत करि सुन्दर जसु विचार नव चित्त धरो,
इहि विधि कवि सरस चारु लीलावति लीलावति सम सुद्ध करो॥
—छंदविनोद २.२४

३. छंदार्णव ९.४४

संबंध में ऐकमत्य नहीं रहा है। गुजराती पिंगलग्रंथ 'दलपतपिंगळ' में इसकी यतिव्यवस्था पद्मावती, दंडकल, और दुर्मिल की तरह ही १०, ८, १४ पर मानी है और यह तीसरे मत का संकेत करता है। दलपतपिंगल के अनुसार यह छन्द चार मात्रा की ताल में गाया जाता है और पहली दो मात्रा को छोड़ कर तीसरी मात्रा से हर चार चार मात्रा के बाद ताल पड़ती है।[1] लीलावती की यही यतिव्यवस्था मानना हमें भी अभीष्ट है। दलपत भाई इस छन्द के अंत में 'सगण' का विधान न मानकर नियत रूप से 'दो गुरु' ( SS ) की व्यवस्था का संकेत करते हैं। श्री रामनारायण पाठक ने इसे पद्मावती के ठीक पहले विवेचित किया है। दोनों के भेद का संकेत करते पाठक जी पद्मावती के प्रकरण में लिखते हैं:—

"आ छन्द लीलावती प्रमाणे ज छे. तेमां विशेष ए छे के अहीं मध्ययतिथी पड़ता बे यतिखंडो ने प्रास थी जोडवाना छे,......बीजो भेद ए छे के लीलावतीमां अंते बे गुरु आवे छे, आमां एक आवे छे."[2]

## जलहरण ( या जनहरण )

§ १९२. प्राकृतपैंगलम् का जलहरण छन्द भी उक्त चारों छंदों के अनुसार ही ३२ मात्रा का सममात्रिक चतुष्पदी छन्द है। इस छन्द में अन्तिम अक्षर 'गुरू' (S) होता है, बाकी सभी मात्रायें लघ्वक्षर के द्वारा निबद्ध की जाती हैं। इस प्रकार इसमें ३० लघु और १ गुरु ( ३१ अक्षरों ) के द्वारा प्रतिचरण ३२ मात्रायें निबद्ध की जाती हैं।[3] यतिव्यवस्था पद्मावती आदि छंदों से भिन्न है और प्राकृतपैंगलम् में इस छन्द की यति-

---

१. मात्रा बत्रीशे चरणमां, अंते तो गुरु बे आणो,
लीलावति नामे छंद भणावो, जति दश आठ उपर जाणो।
त्रिजि कळ पर ताल पछी श्रुति श्रुति पर तेज रिते स्वरगति जाणो,
आ लोक विशे परलोक विशे प्रभु पद भजि पूरण सुख माणो ॥
—दलपतपिंगल २.११७.

२. बृहत् पिंगल पृ० ३१७

३. बत्तीस होइ मत्ता अंते सगणाइँ ठावेहि।
सव्व लहू जइ गुरुआ, एक्को वा बे वि पाएहि ॥ —प्रा० पैं० १.२०३.

व्यवस्था स्पष्टतः १०, ८, ८, ६ के यतिखंडों में नियत की गई है।[1] यतिखंडों में 'अनुप्रास' (तुक, यमक) की व्यवस्था का कोई संकेत नहीं मिलता। प्राकृतपैंगलम् के उदाहरणपद्य के प्रथम-द्वितीय यतिखंडों के अंत में केवल तीसरे चरण में 'दलु-वलु' वाली आभ्यंतर तुक मिलती है, अन्य चरणों में इसका अभाव है।[2] दामोदर के 'वाणीभूषण' में इसको लघुप्रसारी छन्द ही माना है, किंतु वहाँ यति की व्यवस्था १०, ८, १४ मानी गई है[3], साथ ही उदाहरणपद्य में प्रथम दोनों यतिखंडों के बाद तीन चरणों में नियत 'तुक' का प्रयोग मिलता है। किंतु 'वाणीभूषण' में इस छन्द को '३० ल, १ ग' (३१ वर्ण) वाला छन्द नियमतः नहीं माना गया है, बल्कि यहाँ अनेकगुरुत्व भी देखा जाता है। उदाहरणपद्य इसीलिये ३१ वर्णों का ३२ मात्रिक छन्द नहीं बन पाया है :—

> अपगमय निभृततरमभिनवजलधरसुभगसुदर्शनचक्रधरं,
> सखि कथय हृदयरुजमुरगराजभुजममलकमलदलनयनवरम् ।
> अतिकुटिलकठिनहठमपनय मयि शठ दर्शनमपि न ददासि चिरा-,
> दचिरांशुलतासदृशी नवयौवनकांतिरचिरमिह रुचिरतरा ॥
>
> ( वाणीभूषण १.१२२ )

'वाणीभूषण' के अनुसार यह छन्द पद्मावती और दुर्मिला का ही वह भेद है, जिसमें गुर्वक्षर दो चार से अधिक न हों, शेष मात्राएँ लघ्वक्षर के द्वारा निबद्ध की गई हों। इस तरह इन लघ्वक्षरों की संख्या नियत नहीं जान पड़ती।

मध्ययुगीन हिंदी काव्यपरम्परा में इसकी स्वतंत्र सत्ता का संकेत श्रीधर कवि और भिखारीदास अवश्य करते हैं। श्रीधर कवि इसमें

---

१. पअ पढम पलइ जहिं सुणहि कमलमुहि,
   दह वसु पुणु वसु विरइ करे।—प्रा० पैं० १.२०२.

२. दे० प्रा० पैं० १.२०४.

३. दशवसुभुवनैर्यतिरिह हि यदि भवति रसिकजनहृदयविहितमिदम्।
   —वाणीभूषण १.१२१.

प्राकृतपैंगलम् के ही अनुसार ३० ल, १ ग मानते हैं।[1] भिखारीदास के यहाँ का जलहरण एक और विकास का संकेत करता है, जहाँ चरण की बत्तीसों मात्राएँ लघ्वक्षरों के द्वारा निबद्ध की गई हैं,[2] और जब कि प्राकृतपैंगलम्, दामोदर और श्रीधर कवि का 'जलहरण' मूलतः गुर्वंत चरण का छंद था, भिखारीदास के यहाँ यह लघ्वन्त चरण का छंद हो गया है। भिखारीदास के भिम्न उदाहरण से इसकी पुष्टि हो सकती है।

'सुदि लयउ मिथुन रवि झमकि घुमकि
फबि गगन सघन घन झपकि झपकि।
करि चलति निकट तन छनरुचि छन
छन खग अब झर सम लपकि लपकि॥
कछु कहि न सकति तिय विरह अनल
हियउठत खिनहिं खिन तपकि तपकि।
अति सकुचित सखियन अध करि
अँखियन लगिय जल हरन टपकि टपकि॥[3]

यह छंद पद्मावती, दुर्मिला आदि की तरह ही आठ चतुर्मात्रिक ताल में गाया जाता है।

## त्रिभंगी ( मात्रिक )

§ १६१. प्राकृतपैंगलम् के अनुसार मात्रिक त्रिभंगी ३२ मात्रा वाला सममात्रिक चतुष्पदी छन्द है। इस छन्द की मात्रिक गणव्यवस्था का कोई संकेत नहीं मिलता, केवल १०, ८, ८, ६ पर यति और पादांत में गुरु ( ऽ ) के विधान का संकेत है। त्रिभंगी छन्द में भी पद्मावती की तरह 'जगण' ( ।ऽ। ) चतुर्मात्रिक गण की रचना वर्जित

---

१. पद पदहि सरस कवि सुनहु रसिकमनि दस वसु वसु रस विरति जहाँ,
फनिपति अति हित यह विरति सुबुध कह चरन चरम पर सुगुरु तहाँ।
सब लघु करि धरहु करहु यह चित करि इमि रचि चतुर सुघर चरना,
कवि सिरिधर कहइ सजन चित धरि करि सुजस लहिअ यह जलहरना॥
—छंदविनोद २.३८

२. लघु करि दीन्हे बत्तिसौ, जलहरना पहिचानि।—छंदार्णव ७.२९.

३. छंदार्णव ७.३०.

है।' लक्षणपद्य तथा उदाहरण से स्पष्ट है कि प्रथम तीन यतिखंडों में परस्पर 'तुक' मिलती है। यह तुक उदाहरणपद्य ( १.१९५ ) के चारों चरणों में क्रमशः 'गंगं-°अधंगं-°अणंगं', '°हारं-°सारं-°छारं', '°चरणं-°सरणं-°हरणं' और '°वअणं-°णअणं°-°सअणं' की योजना के द्वारा स्पष्ट है। 'वाणीभूषण में उल्लिखित लक्षण प्राकृतपैंगलम् के ही अनुसार है और लक्षणपद्य तथा उदाहरणपद्य दोनों में आभ्यंतर तुक व्यवस्था की पूरी पाबन्दी मिलती है।[2]

जैन कवि राजमल्ल को भी प्राकृतपैंगलम् का लक्षण ही स्वीकार है। वे पद के आभ्यंतर तीन 'प्रास' ( यमक या तुक ) का स्पष्ट संकेत करते हैं। फर्क इतना है कि जहाँ प्राकृतपैंगलम् और वाणीभूषण में जगण का प्रयोग सर्वथा निषिद्ध है, वहाँ राजमल्ल केवल चौथे, छठे और आठवें चतुर्मात्रिक गण के स्थान पर ही 'जगण' के प्रयोग का निषेध करते हैं।

'तिभंगी (?तिब्भंगी) छंदं, भणइ फणिंदं, चउकल कंदं, अट्ठ गणं,
गुरु अन्ति गरिट्ट (? गरिट्ठं), वह अट्टठं, तुरिए छट्टठं णहि जगणं।
जिम जुवति चमक्कं, तिनि (?तिण्णि) जमक्कं, चरण अवक्कं वर उवमं,
भणि भारहमल्लं, अरिहरसल्लं, णेहणवल्लं, भूप समं॥[3]

केशवदास की 'छन्दमाला' में स्पष्टतः जगण का निषेध मिलता है:—

बिरमहु दस पर आठ पर बसु पर पुनि रस रेख।
करहु त्रिभंगी छंद कहँ जगनहीन इहि बेष॥ (छंदमाला २.४१)

---

१. पढमं दह रहणं, अट्ठवि रहणं, पुणु वसु रहणं, रस रहणं.
अंते गुरु सोहइ, महिअल मोहइ, सिद्ध सराहइ, वरतरुणं।
जइ पलइ पओहर, किमइ मणोहर, हरइ कलेवर, तासु कई,
तिब्भंगी छंदं, सुक्खाणंदं, भणइ फणिंदो, विमलमई॥
इस लक्षणपद्य के चतुर्थ चरण में तुकव्यवस्था के अनुसार पाठ 'भणइ फणिंद' होना चाहिए, पर यह पाठ हमें किसी हस्तलेख में नहीं मिला, अन्यथा छंद की दृष्टि से हम इस पाठ को अधिक प्रामाणिक मानते।

२. वाणीभूषण १. ११७-११८.

३. हिंदी जैन साहित्य पृ० २१६.

केशव की 'रामचंद्रिका' में त्रिभंगी' छन्द का अनेकशः प्रयोग हुआ है, पर केशव के 'त्रिभंगी' छन्द मात्रिक प्रकृति के ही हैं, वक्ष्यमाण वर्णिक प्रकृति की त्रिभंगियाँ वहाँ नहीं मिलतीं।[1] एक निदर्शन निम्न है :—

'जब जब धरि बीना, प्रकट प्रबीना, बहु गुनलीना, सुख सीता।
पिय जियहि रिझावै, दुखनि भजावै, बिबिध बजावै, गुनगीता॥
तजि मतिसंसारी, बिपिनबिहारी, सुखदुखकारी, घिरि आवै।
तब तब जगभूषन, रिपुकुलदूषन, सबकों भूषन, पहिरावै॥'

(रामचंद्रिका ११.२७)

छन्दविनोद, छन्दार्णव और छन्दोमंजरी तीनों ग्रंथों में मात्रिक त्रिभंगी का उल्लेख है।[2] ये सभी ग्रंथ यतिखंडों के स्थान पर उदाहरण-पद्यों में तुक की व्यवस्था का पूरी तरह पालन करते हैं। गुजराती ग्रंथ 'दलपतपिंगल' में त्रिभंगी को तालव्यवस्था की दृष्टि से पद्मावती तथा लीलावती के ही अनुसार माना गया है, जहाँ तीसरी मात्रा से ताल शुरू कर हर चार चार मात्रा के बाद ताल दी जाती है। दलपत भाई के अनुसार भी त्रिभंगी के यतिखंड क्रमशः १०, ८, ८ और ६ मात्रा के हैं और यति के स्थान पर 'अनुप्रास' (तुक) की योजना आवश्यक है।[3] श्री रामनारायण पाठक ने 'बृहत् पिंगल' (पृ० ३१७) में

---

१. केशव ग्रंथावली (खंड २) के परिशिष्ट (२) में 'त्रिभंगी' लक्षण यह दिया है:—

'दस वसु बसु रस पर विमल विरति धर जगनहीन कवि करहु जहाँ।
भनि सातो गन जहँ संत सगन तहँ होत त्रिभंगी छंद तहाँ॥ (पृ.४२२)

२. छंदविनोद (२.१७), छंदार्णव (७.२३, उदाहरण पद्य ७.२८),
छंदोमंजरी (पद्य सं० १२९, पृ० १०३)

३. मात्रा दश आणो, आठ प्रमाणो, वळि वसु जाणो, रस दीजै,
अंते गुरु आवे, सरस सुहावे, भणतां भावे, त्यम कीजे।
लीलावती जेवा, ताळ ज देवा, त्रिभंगि तेवा, छंद करो,
जति पर अनुप्रासा, धरिये खासा, सरस तमासा, शोधि धरो॥

—दलपतपिंगल २.११९.

त्रिभंगी छन्द की उत्थापनिका (उट्टवणिका) पद्मावती की ही तरह मानी है, फर्क इतना है कि यहाँ अंतिम यतिखंड (१४ मात्रा) पुनः दो यतिखंडों (८, ६ मात्रा) में विभक्त है तथा तीनों यतिखंड एक ही तुक के द्वारा आबद्ध हैं।

"आ पछी त्रिभंगी लईए. ए पण पद्मावतीने मळती ज छे.

| | | | | | | |

त्रिभंगी : दा दादा दादा' दादा दादा' दादा दादा' दादा गा.

आमां पद्मावतीथी आगळ जई आठ मात्राए एक यति वधारे छे अने एथी थयेला त्रणेय यतिखंडो एक ज प्रासथी सांधेला छे."

उक्त त्रिभंगी मात्रिक कोटि की है। प्राकृतपैंगलम् में अन्य त्रिभंगी भी मिलती है, जिसका उल्लेख वर्णिक वृत्त प्रकरण में है। यह वर्णिक प्रकृति की त्रिभंगी ३४ वर्णों (४२ मात्राओं) का समवर्णिक चतुष्पदी छंद है। मूलतः यह त्रिभंगी भी मात्रिक ही है, जिसका ३४ वर्णवाला वर्णिक विकास हो गया है। किंतु यह त्रिभंगी हमारी ४० मात्रावाली त्रिभंगी से भिन्न है। इसकी उट्टवणिका निम्न है:—

'बीस लघ्वक्षर (II×१०)+भगण (SII)+SS+सगण (IIS) +SS+II+SS=३४ वर्ण, ४२ मात्रा'[1]

इसकी यतिव्यवस्था का कोई संकेत लक्षणपद्य में नहीं है, पर उदाहरणपद्य से पता चलता है कि इसमें क्रमशः ८, ८, १२, ६, ८ पर यति पाई जाती है और इस तरह प्रत्येक चरण पाँच यतिखंडों में विभक्त होता है। इस योजना के कारण संभवतः डा० वेलणकर इस वर्णिक त्रिभंगी को 'विंशत्पदी' (२० चरणों का छंद) मानना चाहेंगे। इसके प्रत्येक चरण में दुहरी तुकयोजना मिलती है। प्रथम-द्वितीय यतिखंडों की तुकयोजना एक-सी होगी तृतीय-चतुर्थ-पंचम यतिखंडों की एक-सी और प्रायः प्रथम दो खंडों की तुकयोजना से भिन्न। यह बात निम्न उदाहरण से स्पष्ट हो जायगी।

---

१. प्रा० पैं० २.२१४.

'जअइ जअइ धर, वलइअविसहर, तिअइअसुंदरचंदं,
मुणिआणंदं, सुहकंदं।
चलहगमण कर, तिसुक कमह धर, जअणहि काहु अणंगं,
रिउभंगं, गोरिअधंगं॥
जअइ जअइ हरि, भुजजुअधरु गिरि, दहमुहकंसविणासा,
पिअवासा, सुंदरहासा।
बलि छलि महिभरु, असुरविलअकरु, मुणिअणमाणसहंसा,
सुहभासा, उत्तमवंसा॥'

छंद की दृष्टि से प्रथम चरण का अंतिम अंश 'मुणिआणंदं, सुहकंदं' के स्थान पर 'सुहकंदं, मुणिआणंदं' होना चाहिए, षण्मात्रिक यतिखंड चौथा होना चाहिए, अष्टमात्रिक यतिखंड पाँचवाँ; किसी भी हस्तलेख में उक्त पाठ नहीं मिला, अन्यथा हम यह पाठ ही लेते। वैसे प्रस्तुत दोनों पाठ भाषा की दृष्टि से एक से हैं। मध्ययुगीन हिंदी काव्य, परम्परा में वर्णिक त्रिभंगी का जिक्र करने वाले केवल भिखारीदास हैं। भिखारीदास ने वर्णिक त्रिभंगी का वर्णिक दंडकों में उल्लेख किया है। उनका लक्षण प्राकृतपैंगलम् के ही अनुसार है।[२] भिखारीदास भी इस छन्द की यतिव्यवस्था का कोई उल्लेख नहीं करते पर उनके उदाहरणपद्य से भी हमारी इस स्थापना को पुष्टि होती है कि यहाँ प्रत्येक चरण ८, ८, १२, ६, ८ मात्राओं के पाँच यतिखण्डों में विभक्त होता है।

'सजल जलद तनु, लसत विमल तनु,
श्रमकन त्यों झलकोहैं, अमगोहैं, कुंद मनो हैं।
अवजुग मटकनि, फिरि फिरि लटकनि,
अनिमिष नयनहि जोहैं, हरषोहैं, है मन मोहैं॥
पगि पगि पुनि पुनि, छिन छिन सुनि सुनि,
मृदु मृदु ताल मृदंगी, मुहचंगी, झाँझ उपंगी।

---

१. वही २.२१५.
२. पंच विप्र भागनु दु गुरु, स गो नंद यो ठाउ।
चरन चरन चौंतिस बरन बरन त्रिभंगी गाउ॥ —छंदार्णव १५.८.

बरहि-बरह धरि, अमित कलनि करि,
नचत अहीरन संगी, बहुरंगी, काळ त्रिभंगी[1] ॥

इस संबंध में 'त्रिभंगी' शब्द के अर्थ पर विचार कर लिया जाय। 'त्रिभंगी' शब्द का सर्वप्रथम प्रयोग हमें हेमचन्द्र के छन्दोनुशासन और कविदर्पण में मिलता है, किंतु वहाँ यह उक्त प्रकार के ४० मात्रावाले सममात्रिक छन्द या ३४ अक्षर और ४२ मात्रा वाले (वर्णिक कोटि के) छन्द के लिये नहीं पाया जाता। हेमचन्द्र ने छंदोनुशासन के चतुर्थ अध्याय में 'द्विभंगी' और 'त्रिभंगी' शब्दों का प्रयोग क्रमशः उन छन्दों के लिये किया है, जो दो छंदों या तीन छन्दों के मिश्रण से बने हों। 'द्विभंगी' को परिभाषा में हेमचन्द्र ने बताया है कि दो द्विपदी गीतियों से बना मिश्रित छन्द 'द्विभंगिका' है,[2] किंतु अन्य दो छन्दों के मिश्रण से बने छन्द को भी 'द्विभंगी' कहा जाता है और 'गाथा'+भद्रिका, 'वस्तुवदनक+कर्पूर' 'रासावलय+कर्पूर' जैसी अनेक मिश्रित 'द्विभंगियों' का वे जिक्र करते हैं।[3] इस परिभाषा के अनुसार हिंदी के कुंडलिया और छप्पय छन्द 'द्विभंगी' कोटि में आयँगे। इसी तरह हेमचन्द्र के अनुसार 'त्रिभंगी' का पहला भेद 'द्विपदी+अवलंबक+गीति' के मिश्रण से बनता है।[4] किन्हीं भी तीन छन्दों के मिश्रण से बने छन्द को 'त्रिभंगिका' माना जाने लगा है, इसका संकेत भी हेमचन्द्र करते हैं और उन्होंने इस संबंध में केवल एक ही भेद का उपलक्षण के ढंग पर संकेत किया है—'मंजरी+खंडिता+भद्रिका गीति'।[5] स्पष्ट

---

१. वही १५.९.

२. द्विपद्यन्ते गीतिर्द्विभङ्गिका ॥ द्वौ द्विपदीगीतिरूपौ भंगावस्यां द्विभंगिका ॥ (छन्दो० ४.७८)

३. अन्यथापि ॥ अन्यैरपि छन्दोभिर्द्वन्द्वितैर्द्विभङ्गी अन्यैरुक्ता। (छन्दो० ४.७९ सूत्र तथा उस पर उद्धृत अनेक उदाहरण देखिये)

४. द्विपद्यवलंबकान्ते गीतिस्त्रिभङ्गिका ॥ पूर्वं द्विपदी पश्चादवलंबकस्तदन्ते गीतिरिति त्रिभङ्गिका। —छन्दोनु० ४.८०.

५. त्रिभिरन्यैरपि ॥ अन्यैरपि त्रिभिश्छन्दोभिः श्रुतिसुखैस्त्रिभङ्गिका। —वही ४.८१.

है कि किन्हीं तीन जातिछन्दों या तालच्छन्दों के मिश्रण से बने 'संकर छन्द' को अपभ्रंश छन्दःशास्त्री 'त्रिभंगिका' (त्रिभंगी) कहते थे। कविदर्पणकार ने तीन प्रकार की त्रिभंगियों का जिक्र किया है:[1]—

(१) खण्ड+खण्ड+गीति.
(२) मात्रा+दोहा+उल्लाल
(३) द्विपदी+खण्ड+गीति

इस ढंग पर अपभ्रंश में चार छन्दों से बनी 'चतुर्भङ्गी' और पाँच छन्दों के मिश्रण से बनी 'पञ्चभङ्गी' भी प्रसिद्ध हैं। डा० वेलणकर ने 'वृत्तजातिसमुच्चय' के 'ताल' और तालवृन्त' छन्दों को क्रमशः 'चतुर्भङ्गी' (गाथा+अधिकाक्षरा+निर्वापिता+गीति), और 'पंचभङ्गी' (गाथा+अधिकाक्षरा+निर्वापिता+गीति+गाथा) कहा है।[2] इस दृष्टि से हम देखते है कि उक्त 'त्रिभंगिका' को तीन छन्दों का मिश्रण कहा जा सकता है।

मात्रिक त्रिभंगी में प्रत्येक चरण का प्रथम यतिखंड १० मात्रा का, द्वितीय यतिखंड ८ मात्रा का, तृतीय यतिखंड ८ मात्रा का, और चतुर्थ यतिखंड ६ मात्रा का है। इस तरह यहाँ एक दशमात्रिक चतुष्पदी, दो अष्टमात्रिक चतुष्पदियों और एक षण्मात्रिक चतुष्पदी का 'संकर' (मिश्रण) कहा जा सकता है। 'स्वयंभू' की पारिभाषिक संज्ञाओं का प्रयोग करते हुए हम इसे 'ललयवती+मकरभुजा+मकरभुजा+गणद्विपदी'[3] का दुगना मिश्रण कह सकते हैं। डा० वेलणकर इसमें चार यतिखंडों की व्यवस्था के कारण ४ छन्दों का मिश्रण मानकर इसे संभवतः 'चतुर्भङ्गी' कहना चाहें और हमारी वर्णिक त्रिभंगी में ८, ८, १२, ६, ८ के यतिखंडों की व्यवस्था के कारण इसे

---

१. कविदर्पण २.३६-३७.

२. Prakrita and Apabhramsa Metres.
(J. B. R.A.S. Vol.23, 1947, p. 1)

३. इनका परिचय दे० अनुशीलन § १५०.

'पचभंगी' मानें। हमें यह ज्ञान पड़ता है कि मात्रिक त्रिभंगी में दश-मात्रिक, अष्टमात्रिक, और षण्मात्रिक चतुष्पदियों के योग के कारण, तीन प्रकृति के छन्दों के मिश्रण के कारण, ही उसे 'त्रिभंगी' कहा गया है, भले ही वे संख्या में कितनी ही क्यों न हों। इसी तरह वर्णिक त्रिभंगी में अष्टमात्रिक, द्वादशमात्रिक और षण्मात्रिक चतुष्पदियों के योग के कारण, तीन प्रकृति के छन्दों के मिश्रण के कारण, उसे भी 'त्रिभंगी ' ही कहा गया है, यद्यपि मिश्रित छन्दों की संख्या मात्रिक त्रिभंगी से यहाँ भिन्न है।

यह विवेचन दोनों प्रकार की त्रिभंगियों के ऐतिहासिक विकास-क्रम और इनके नामकरण का संकेत करता है। ऐतिहासिक विकास-क्रम की दृष्टि से इनका विवेचन 'कुंडलिया' और 'छप्पय' जैसे मिश्रित छन्दों के बाद किया जाना चाहिए था, किन्तु जहाँ पुरानी और मध्य-युगीन हिंदी काव्यपरम्परा के कवि और छन्दःशास्त्री 'कुण्डलिया' और 'छप्पय' की मिश्रित प्रकृति से बखूबी वाकिफ थे; वहाँ 'त्रिभंगी' की मूल मिश्रित प्रकृति से अनभिज्ञ थे। उनके यहाँ त्रिभङ्गी छन्द पूरा एक इकाई के रूप में ही आया था, वे इसे किन्हीं अनेक छन्दों के मिश्रण से बना नहीं मानते थे। फलतः यहाँ त्रिभंगी छन्द शुद्ध चतुष्पदी के रूप में ही माना जाता रहा है। इस दृष्टि से 'त्रिभंगी' को मध्ययुगीन हिन्दी काव्यपरम्परा के परिप्रेक्ष्य में चतुष्पदी ही मानना विशेष समीचीन है, डा० वेलणकर की तरह षोडशपदी नहीं। ठीक यही बात पद्मावती, दुर्मिळा, आदि छन्दों के बारे में लागू होती है, जिन्हें डा० वेलणकर द्वादशपदियाँ मानते हैं, किन्तु हिन्दी काव्यपरम्परा के संबंध में हम उन्हें चतुष्पदी छन्द ही मानना चाहेंगे।

४० मात्रा वाली मात्रिक त्रिभंगियाँ कहीं कहीं सूर और तुलसी के पदों में भी मिलती हैं। तुलसी की 'गीतावली' में 'त्रिभंगी' का गीत के अंतरों के रूप में प्रयोग हुआ है। यहाँ १०, १०, १०, १० की यति पाई जाती है। हम कुछ ही अन्तरों को उद्धृत कर रहे हैं। मजे की बात तो यह है कि तुलसी ने यतिखंडों के अन्त में 'अनुप्रास' (तुक) की भी योजना की है। निम्न 'पद' में पहली पंक्ति 'टेक' की है, शेष आठ पंक्तियाँ त्रिभंगी के चार चरणों की हैं।

देखु सखि ! आजु रघुनाथ सोभा बनी।
नील-नीरद-बरन, बपुष भुवनाभरन,
पीत अंबर धरन, हरन दुति दामिनी॥
सरजु मज्जन किए, संग सज्जन लिए,
हेतु जन पर हिये, कृपा कोमल घनी॥
सजनि आवत भवन, मत्त गजवर-गवन,
लंक मृगपति ठवनि, कुँवर कोसलधनी॥
घन चिक्कन कुटिल, चिकुर बिलुलित मृदुल,
करनि बिवरत चतुर, सरस सुषमा जनी॥[1]

उक्त उदाहरण में मात्रिक-भार त्रिभंगी के ही समान है, किंतु यति-भेद के कारण इसकी लय और गति में स्पष्ट ही प्राकृतपैंगलम्, केशवदास और भिखारीदास वाली त्रिभंगी से भिन्नता दिखाई पड़ेगी। इस संकेत से हमारा तात्पर्य यह है कि पुरानी छन्दःपरंपरा के कई छंद मध्य-युगीन हिंदी भक्त कवियों के पदों में भी सुरक्षित हैं।

## मदनगृह

§.१६४. प्राकृतपैंगलम् के अनुसार 'मदनगृह' छंद के प्रत्येक चरण में ४० मात्रायें होती हैं। इस छंद की गणप्रक्रिया में 'जगण' का निषेध है और पादादि में दो लघु मात्रा और पादांत में 'गुरु' (ऽ) की व्यवस्था नियत है। मध्य में प्रायः जगणेतर चतुर्मात्रिक गणों की रचना की जाती है।[2] इस प्रकार इसकी गणव्यवस्था यों है:—'।।, ८ चतुर्मात्रिक, ऽ (=४० मात्रा)। प्राकृतपैंगलम् के लक्षणपद्य में यतिव्यवस्था का कोई संकेत नहीं है; किंतु यह व्यवस्था १०, ८, १४, ८ है और नियत रूप से उदाहरणपद्य में देखी जा सकती है। प्रथम-द्वितीय यतिखंडों और तृतीय-चतुर्थ यतिखंडों के अंत में क्रमशः 'प्रास' (तुक) की व्यवस्था की गई है। जैसे,

जिणि कंस बिणासिअ, कित्ति पआसिअ,
मुट्ठि अरिट्ठ बिणास करे, गिरि हत्थ धरे।

१. गीतावली उत्तरकांड पद ५.
२. प्रा० पैं० १.२०५-२०६.

जमलज्जुण भंजिअ, पअभर गंजिअ,
कालिअ कुल संहार करे, जस भुअण भरे ॥
चाणूर विहंडिअ, णिअकुल मंडिअ,
राहामुह महुपाण करे, जिमि भमरवरे,
सो तुम्ह णराअण, विप्पपराअण,
चित्तह चिंतिअ देउ वरा, भअभीअहरा ॥[1]

दामोदर के 'वाणीभूषण' में भी इस छंद में जगण का विधान निषिद्ध माना गया है, किंतु वहाँ आरंभिक मात्रिक गण को 'षट्कल' मानकर गणव्यवस्था 'षट्कल+८ चतुष्कल+ऽ' (४० मात्रा) उल्लिखित है।[2] वाणीभूषण के उदाहरणपद्य में आभ्यंतर तुक का तो विधान है, किंतु पादांत 'क-ख,' 'ग-घ' वाली तुक नहीं मिलती। प्रश्न हो सकता है, क्या तृतीय-चतुर्थ यतिखंडों में परस्पर तुक-होने के कारण इस छंद में विषम-सम पादांत तुक की जरूरत नहीं मानी जाती रही है? प्राकृतपैंगलम् से उदाहृत पद्य में 'क-ख' में तो 'हत्थधरे'-'भुअण भरे' की पादांत तुकव्यवस्था है, किंतु 'ग-घ' में 'भमरवरे'-'भअभीअहरा' में पादांत तुक नहीं मिलती। वाणीभूषण में यह प्रवृत्ति सार्वत्रिक दिखाई पड़ती है।

विरहानलतप्ता, सीदति सुप्ता,
रचितनलिनदलतल्पतले, मरकतविमले।
करकलितकपोलं, गलितनिचोलं,
नयति सततरुदितेन निशा-, मनिमेषदृशा ॥
न सखीमभिनन्दति, रुजमनुविन्दति,
निन्दति हिमकरनिकरं, परितापकरं।
मनुते हृदि भारं, मुक्ताहारं,
दिवसनिशाकरदीनमुखी, जीवितविमुखी ॥[3]

---

१. प्रा० पैं० १.२०७.
२. वाणीभूषण १.१२३.
३. वाणीभूषण १.१२४.

इस पद्य के प्रथम-द्वितीय यतिखंडों में 'तप्ता-सुप्ता', 'कपोलं-निचोलं' '°नन्दति-°विन्दति' और 'भारं-°हारं' की सानुप्रासिक योजना और तृतीय-चतुर्थ यतिखंडों में 'तल्पतले-विमले', 'निशा-°दशा', 'निकरं-°तापकरं' और '°दीनमुखी-'विमुखी' की सानुप्रासिक योजना तुकांत व्यवस्था का स्पष्ट संकेत करती है। इस पद्य में पादांत तुक की व्यवस्था नहीं मिलती, जो 'विमले-°दशा' और '°तापकरं-विमुखी' की निरनुप्रासिक योजना से स्पष्ट है। किन्तु अन्य कवि पादांत तुक की भी व्यवस्था मानते ज्ञात पड़ते हैं।

जैन कवि राजमल्ल ने इस छन्द का उल्लेख किया है। उनका लक्षण प्राकृतपैंगलम् के ही अनुसार है, और वे पादान्त तुक की व्यवस्था मानते हैं।[1] केशवदास की 'छन्दमाला' में इसे 'मदनगृह' न कह कर 'मदनमनोहर' कहा गया है। केशव के अनुसार इस छन्द में ४० मात्रायें ३० अक्षरों में निबद्ध की जाती हैं और इस तरह यहाँ आकर 'मदनगृह' शुद्ध मात्रिक छंद न रह कर वर्णिक रूप को प्राप्त हो गया है।[2] केशवदास भी इसकी रचना में आरम्भ में 'दो लघु' (।।); अन्त में गुरु (ऽ) मानते हैं, और १०, ८, १४, ८ की यति का लक्षण में संकेत न होने पर भी पालन करते हैं। 'छन्दमाला' के उदाहरणपद्य में वे 'वाणीभूषण' की पद्धति का अनुगमन कर केवल आभ्यंतर तुक का ही निबंधन करते हैं, पादांत तुक का नहीं, किंतु 'रामचन्द्रिका' के 'मदनगृह' छन्दों में सर्वत्र पादांत तुक की भी पाबंदी करते दिखाई पड़ते हैं।

'सँग सीता लछिमन, श्री रघुनंदन, मातन के सुभ पाइ परे, सब दुःख हरे।
अँसुवन अन्हवाए, भागनि आए, जीवन पाए अंक भरे, अरु अंक धरे॥
वर बदन निहारैं, सरबस वारैं, देहिं सबै सबहीन धनो, वरु केहि गनो।
तन मन न सँभारैं, यहै बिचारैं, भाग बड़ो यह है अपनो, किधौं है सपनो॥
(रामचंद्रिका २१.१६).

---

१. हिंदी जैन साहित्य का संक्षिप्त इतिहास पृ० २३५.

२. मदनमनोहर छन्द की कला एक सौ साठ।
प्रतिपद अक्षर तीस को तब पढियत है पाठ॥ —छंदमाल २.४८.

उक्त उदाहरण के सभी चरण ४० मात्रा के हैं, किंतु 'मदनमनोहर' की तरह यहाँ सर्वत्र ३० अक्षर नहीं मिलते; यहाँ चारों चरणों में समानसंख्यक अक्षर न मिलकर क्रमशः ३०, २८, ३०, २६ अक्षर मिलते हैं। इस छंद को और ऐसे अनेक ४० मात्रा के छंदों को 'रामचंद्रिका' में 'मदनगृह' ही कहा गया है, 'मदनमनोहर' नहीं। संभवतः केशवदास को 'मदनगृह' के केवल उसी भेद को 'मदनमनोहर' कहना इष्ट था, जिसमें प्रतिचरण ४० मात्रा (१०, ८, १४, ८ यति) के अलावा उसके साथ ३० अक्षरों की बंदिश भी पाई जाती हो।[1]

छंदविनोद, छन्दार्णव और छन्दोमंजरी में यह छन्द निरूपित है। 'छन्दविनोद' का लक्षण प्राकृतपैंगलम् के ही अनुसार है। श्रीधरकवि ने इसे 'मैंनहरा' नाम दिया है, जो 'मदनगृह' का ही तद्भव रूप है।[2] छंदार्णव के अनुसार 'मदनहरा' ( मदनगृह ) का लक्षण यह है कि 'तिरभंगी' छन्द के प्रत्येक चरण में ८ मात्रा जोड़ देने पर 'मदनहरा' छन्द हो जाता है (तिरभंगी पर आठ पुनि मदनहरा उर आनि-छन्दार्णव ७.३६)। भिखारीदास के उदाहरणपद्य में १०, ८, १४, ८ के यतिखंडों में आभ्यंतर तुक की नियत व्यवस्था पाई जाती है।[3]

मदनगृह छन्द वस्तुतः 'पद्मावती' आदि उक्त छन्दों का ही विस्तृत रूप है, जिसमें प्रतिचरण आठ मात्रा अधिक जोड़ दी गई हैं। इसकी

---

१. यह मदनमनोहर, आवत ता घर, उठि आगे कै लै सजनी, सुखदै रजनी,
सुनि राधाकरनी,हरि अभिमानी,जानी समान सब लायक,अरु बहुनायक।
सुखसाधन साधहि,मौन समाधहि,पतिहिं अराधहि रामथली, सबभाँतिभली
प्रिय कै सँग बसिकै, रति रस रसिकै,········गोपसुता, गुनग्रामयुता ॥
—छंदमाला २.४८.

केशवग्रंथावली (खंड २) में त्रुटित अंश अन्त में संकेतित किया गया है, पर 'गोपसुता' 'गुनग्रामयुता' की तृतीय-चतुर्थ यतिखंडों वाली तुक व्यवस्था के अनुसार मेरी समझ में त्रुटित अंश द्वितीय खंड के बिलकुल बाद के 'गोपसुता' से पहले तृतीय यतिखंड के छः अक्षर का (आठमात्रिक) पद या पदसमूह जान पड़ता है। यह अंश 'मोदभरी यह' के वजन का होना चाहिए।

२. छंदविनोद २.३९.

३. छन्दार्णव ७.३१.

तालव्यवस्था भी ठीक वैसी ही है, जहाँ पहली दो मात्रा छोड़कर तीसरी मात्रा से हर चार मात्रा के बाद ताल दी जाती है।[1] डा० वेलणकर 'मदनगृह' को षोडशपदी छन्द मानते हैं। उनके मतानुसार इसका प्रत्येक यतिखंड मूलतः एक स्वतंत्र चरण है।[2] ऐतिहासिक विकास-क्रम की दृष्टि से 'मदनगृह' षोडशपदी था, किन्तु मध्ययुगीन हिन्दी काव्यपरम्परा में इसे चतुष्पदी ही मानना ठीक जान पड़ता है।

## सममात्रिक षट्पदी

### रसिका

§ १९५. प्राकृतपैंगलम् में वर्णित 'रसिका' सममात्रिक षट्पदी छंद है। इसके प्रत्येक चरण में सर्वलघु ११ मात्रायें पाई जाती हैं, तथा गणव्यवस्था '४+४+३' (द्विजवर+द्विजवर+त्रिलघु) है।[3] यह छंद मूलतः या तो एकादशमात्रिक तीन द्विपदियों, या एकादशमात्रिक डेढ़ समचतुष्पदी से बना है। इस तरह के किसी छंद का संकेत पुराने अपभ्रंश छंदःशास्त्री नहीं करते। हिंदी कवियों

---

१. तजि वे श्रुति श्रुति पर ताल धरो प्रभु,
वरणवतां दिल केम करो, भव तुरत तरो।

—दलपतपिंगल २.१३५.

२. The last and ninth metre of this kind is Madanagriha. It is the same as any one of the above-mentioned six, but with an additiou of further 8 matras at the end of each pada. It is as a matter of fact a Sodasapadi like Tribhangi.

—Apabhramsa Metres I § 29.

३. दिअवरगण धरि जुअल, पुण विअ तिअ लहु पअल।
इम विहि विहु छउ पअणि, जिम सुहइ सुससि रअणि॥
इह रसिअउ मिअणअणि, एअदह कल गअगमणि॥

—प्रा० पैं० १.८६.

में केशवदास के यहाँ यह छंद है और स्पष्टतः उन्होंने इसे 'प्राकृतपैंगलम्' से ही लिया है। श्रीधर कवि का लक्षणोदाहरण निम्न है:—

'इक दस कल सुभ चरन, इहि विधि करु सब चरन।
षटचरन रचहु सरस, तहँ रसिक सुरस बरस॥
गुनि श्रवन सुखद धरहु, पुनि लघु लघु सब करहु॥

( छंदविनोद. २.८ ).

भिखारीदास के लक्षण से यह पता चलता है कि 'रसिका' छंद का मूल लक्षण केवल छः चरणों में प्रतिचरण ग्यारह मात्रा है, जिसके मात्रा-प्रस्तार के अनुसार कई भेद हो सकते हैं, सर्वलघु वाली 'रसिका' उसका पहला भेद है।[1] इस पहले भेद का उदाहरण भिखारीदास ने यों दिया है :—

हसत चलत दृगि मुदित, फुलत भजत मुख रुदित।
असित तियनि मिलि रहत, रिसजुत बिरतिहि गहत॥
अगनित छवि सुखसलिक, सिसु तव नवरस रसिक॥

( छंदार्णव ८.१२ )

यह छन्द मध्ययुगीन हिंदी कविता में प्रयुक्त नहीं होता, केवल उक्त लेखकों ने अपने छंदोग्रंथों में इसका जिक्र भर कर दिया है।

## अर्धसम चतुष्पदी

### दोहा

§ १९६. दोहा अपभ्रंश और हिंदी काव्यपरम्परा का प्रसिद्ध अर्धसम चतुष्पदी छंद है। प्राकृतपैंगलम् के अनुसार इसके विषम चरणों में तेरह और सम चरणों में ग्यारह मात्रायें निबद्ध होती हैं तथा तुक व्यवस्था केवल सम चरणों (ख-घ) में पाई जाती है। प्राकृतपैंगलम् में इनकी मात्रिक गणव्यवस्था विषम चरणों में ६+४+३ और सम

---

१. ग्यारह ग्यारह कलनि को, षट्पद रसिक बखानि।
सब लघु पहिलो भेद है, गुरु दै बहु विधि ठानि॥

—छंदार्णव ८.१२

चरणों में ६+४+१ मानी गई है।[1] इस प्रकार दोहा के सम पादांत में 'लघु' पाया जाता है; तथा इसके पूर्व का चतुष्कल सदा 'गुर्वंत (⌣⌣—या——) होता है। इससे यह स्पष्ट है कि दोहा के सम चरण 'जगणांत' (ISI) या 'तगणांत' (SSI) होने चाहिएँ। इन दोनों भेदों में जगणांत समपाद वाले दोहा विशेषतः प्रयुक्त हुए हैं। दोहा के विषम चरणों के आरंभ में 'जगण' (ISI) का प्रयोग निषिद्ध माना गया है और प्राकृतपैंगलम् ने इस तरह के दोहे को 'चांडाल' घोषित किया है।[2] प्राकृतपैंगलम् में दोहा छंद ४५ बार प्रयुक्त हुआ है और २ सोरठा हैं, जो दोहा को ही उलटा कर देने से बने हैं। इन छन्दों की गणव्यवस्था का विश्लेषण निम्न है:—

दोहा और सोरठा के षण्मात्रिक गणों का विवरण;

(क) मध्य में सदा दो लघु ⌣⌣.

⌣⌣⌣⌣⌣⌣ (१५)
—⌣⌣ ⌣⌣ (१२)
⌣⌣ ⌣⌣— (१६)
—⌣⌣— (४४)
} (९०)

(ख) मध्य में सदा एक गुरु —

⌣⌣—⌣⌣ (१७)
——⌣⌣ (१६)
⌣⌣—— (१३)
——— (२२)
} (६८)

(ग) मध्य में केवल एक लघु ⌣

⌣⌣⌣—⌣ (१०)
—⌣—⌣ (१९)
⌣—⌣— (०)
⌣—⌣⌣⌣ (०)
} (२९)

---

१. छक्कलु चक्कलु तिण्णिकलु एम परि विसम पअंति।
सम पाअहि अंतेक्ककलु ठवि दोहा णिब्भंति ॥-प्रा० पैं० १.८५.

२. प्रा० पैं० १.८४.

( घ ) मध्य में दो गुरु — —

⏑ — — ⏑ ( १. ) ( उआसीण जव°. १३५ ग ) } ( १ )

दोहा के चतुर्मात्रिक गणों का विश्लेषण.

( क ) समचरणों में

⏑ ⏑ — ( ७३ )
— ⏑ ⏑ ( ० )
— — ( १६ )
⏑ ⏑ ⏑ ⏑ ( १ )
} ( ९० )

( ख ) विषम चरणों में

⏑ ⏑ — ( ४४ )
⏑ ⏑ ⏑ ⏑ ( ११ )
— — ( १८ )
— ⏑ ⏑ ( १६ )
⏑ — ⏑ ( १ )
} ( ९० )

दोहा के विषमपदगत त्रिकल का विश्लेषण

⏑ ⏑ ⏑ ( ७७ )
⏑ — ( १३ )
— ⏑ ( ० )
} ( ९० )

हम बता चुके हैं कि दोहा अपभ्रंश का सबसे पुराना छंद है, जिसका सर्वप्रथम प्रयोग हमें कालिदास के विक्रमोर्वशीय में मिलता है। इसके बाद सरहपा से तो इसका प्रयोग निरंतर चलता आ रहा है और यह अपभ्रंश मुक्तक काव्यपरम्परा का प्रिय छंद बना रहा है। अपभ्रंश प्रबंध काव्यों में अत्यधिक प्रयुक्त न होने पर भी धवल कवि के 'हरिवंशपुराण', 'देवसेनगणि' के 'सुलोचनाचरिउ', धनपाल द्वितीय के 'बाहुबलिचरित' और यशःकीर्ति के 'पाण्डवपुराण' में 'दोहा' ( दोधक या दोहडा ) का घत्ता के रूप में प्रयोग मिलता है। मध्ययुगीन हिंदी काव्यपरम्परा में दोहा प्रबंधकाव्य और

मुक्तक काव्य दोनों में समान रूप से स्थान पाता रहा है और भक्ति-काल और रीतिकाल में सवैया और घनाक्षरी के साथ महत्त्वपूर्ण छंदों में गिना जाता रहा है।

दोहा का सर्वप्रथम संकेत करने वाले अपभ्रंश छंदःशास्त्री नंदिताढ्य हैं, जो इसे 'दूहा' कहते हैं। उनका लक्षण परवर्ती लक्षण से भिन्न अवश्य है, क्योंकि वे 'दोहा' की पादांत लघु ध्वनियों को गुरु मानकर इसका लक्षण १४, १२: १४, १२ मात्रायें मानते हैं।[1] उनके उदाहरण में सम चरणों के अन्तिम 'लघु' अक्षर को गुरु मानकर द्विमात्रिक गिन लिया गया है, किंतु विषम चरणों की स्थिति का स्पष्टतः संकेत नहीं है, एक गणना से यहाँ १४ मात्रायें ठीक बैठती है, किन्तु 'भमंतएण' और 'झिज्जंतएण' की 'ए' ध्वनि का उच्चारण ह्रस्व मानने पर–जो ज्यादा ठीक जँचता है—यहाँ भी परवर्ती दोहा का स्वरूप बन जाता है :—

लद्धउ मित्त भमंतएण, रयणायरु चंदेण।
जो झिज्जइ झिज्जंतएण, वड्ढइ वड्ढंतेण॥ ( पद्य ८५ )

नंदिताढ्यने दोहा के अन्य दो भेद 'उवदूहा' ( १३, १२: १३: १२) और 'अवदूहा' (१२, १४ : १२, १४) का भी उल्लेख किया है।[2] 'उवदूहा' हमारे मूल दोहा के अधिक नजदीक जान पड़ता है,[3] और 'अवदूहा' हमारे वक्ष्यमाण सोरठा के। स्वयंभू ने 'दोहा' के इन्हीं तीनों भेदों का जिक्र किया है और वे भी इनका लक्षण नंदिताढ्य के ही अनुसार मानते हैं।[4] इससे यह संकेत मिलता है कि स्वयंभू के समय तक भी दोहा के सम चरणों के अन्त में गुरु अक्षर की स्थापना मानी जाती थी।

हेमचन्द्र ने भी 'दोहक', 'उपदोहक' तथा 'अपदोहक' का लक्षण

---

१. चउदह मत्ता दुन्नि पय, पढमइ तइयइ हुंति।
बारहमत्ता दोचलण, दूहा लक्खण कंति॥ —गाथालक्षण पद्य ८४.

२. गाथालक्षण ८६ तथा ८८.

३. नंदउ वीरजिणेसरह, धरखुत्ती नहपंति।
दसंती इव संगमह, नरय निरन्तर गुत्ति॥ —वही पद्य ८७.

४. स्वयंभूच्छन्दस् ४.७, ४.१०, ४.१२.

इसी रूप में प्रस्तुत किया है।[1] इनके अतिरिक्त हेमचन्द्र १३-११ : १३-११ मात्रा वाले छन्द और इसके उलटे रूप ११-१३, ११-१३ मात्रा वाले छन्द का भी संकेत करते हैं, पर वे इन्हें सर्वथा भिन्न छंद घोषित करते हैं। विषम चरणों में १३ मात्रा और सम चरणों में ११ मात्रावाले छन्द को स्वयंभू, हेमचन्द्र और राजशेखर 'कुसुमाकुलमधुकर' कहते हैं।[2] इसी तरह ११-१३: ११-१३ वाले छन्द को वे 'विभ्रमविलसितवदन' नाम देते हैं।[3] हेमचन्द्र के 'कुसुमाकुलमधुकर' और 'दोहक' दोनों छन्दों की तुलना करने से पता चलेगा कि उनका 'दोहक' ही परवर्ती दोहे से अभिन्न है, 'कुसुमाकुलमधुकर' नहीं।

( कुसुमाकुलमधुकर )

पत्तउ एहु वसंतउ, कुसुमाउलमहुअरु।
माणिणि माणु मलंतउ, कुसुमाउहसहयरु ॥ (६.२०.९४)

( दोहक )

पिअहु पहारिण इक्किणवि, सहि दो हया पडंति।
संनद्धओ असवारभडु, अन्नु तुरंग म भंति ॥-(६.२०.१००)

हेमचंद्र के अनुसार दोनों छंदों के प्रत्येक चरण के पादांत लघु अक्षर को गुरु मानकर गणना की गई है। यदि हम अपनी गणना के अनुसार मात्रा गिनें, तो 'कुसुकाकुलमधुकर' में मात्रा-व्यवस्था १२, १० : १२, १० मालूम पड़ती है; 'दोहक' में १३, ११ : १३, ११। गति, लय और गूँज की दृष्टि से भी हेमचंद्र का 'दोहक' ही दोहा है, 'कुसुमाकु लमधुकर' उससे कोसों दूर है।

---

१. समे द्वादश ओजे चतुर्दश दोहकः।—
समे द्वादश ओजे त्रयोदश उपदोहकः।— छंदो० ६.२० की वृत्ति
ओजे द्वादश समे चतुर्दश अपदोहकः— वही ६.१६ की वृत्ति

२. समे एकादश ओजे त्रयोदश कुसुमाकुलमधुकरः।—छंदो० ६.२० वृत्ति तथा स्वयंभू० ६.१००, राजशेखर ५.११६.

३. ओजे एकादश समे त्रयोदश विभ्रमविलसितवदनम्।—वही ६.१९ वृत्ति तथा स्वयंभू० ६.९९, राजशेखर ५.११५.

ऐसा जान पड़ता है, शास्त्रीय परम्परा के अपभ्रंश छंदःशास्त्री नंदिताढ्य, स्वयंभू, हेमचन्द्र और राजशेखर 'दोहक' का लक्षण वही मानने पर भी लक्षण में भेद मानते हैं। 'पादान्तस्थं विकल्पेन' वाले नियम को वे 'दोधक' के संबंध में भी लागू करते हैं, जो बाद के छंदःशास्त्रियों को मान्य नहीं है। अपभ्रंश छंदःशास्त्रियों में कविदर्पणकार ने ही सर्वप्रथम इस पुरानी लक्षणप्रणाली को न मानकर 'दोहक' का लक्षण १३, ११ : १३, ११ मात्रा दिया है, और अपने उदाहरणपद्य में पादांत लघु को एकमात्रिक ही गिना है वे कवि-आम्नाय का संकेत करते बताते हैं कि इस छंद के समचरणों के अंत में 'ऽ।' की योजना होनी चाहिए[1]। कविदर्पणकार का उदाहरणपद्य भी इस लक्षण-परिवर्तन का संकेत करता है :—

जि नर निरग्गल गलगलइ, मुग्गलु अंगलु खंति ।
ते प्राणिहि दोहय महइ, बहु दुह इहि धुझुंति ॥

परवर्ती अपभ्रंश कवियों के यहाँ 'दोहा' का यही परवर्ती लक्षण मान्य रहा है और प्राकृतपैंगलम् तथा छन्दःकोश[2] इसी का उल्लेख करते हैं।

मध्ययुगीन हिंदी काव्यपरंपरा में दोहा प्रबंध और मुक्तक दोनों काव्यशैलियों का प्रिय छंद रहा है। यद्यपि दोहे का शुद्ध रूप ही ही मध्ययुगीन हिंदी कवियों के यहाँ मान्य रहा है, तथापि कबीर, जायसी और तुलसी के यहाँ ऐसे भी दोहे मिलते हैं, जिनके विषम चरणों में १३ मात्राओं के स्थान पर १२ मात्राएँ मिलती हैं। हिंदी के कुछ विद्वानों ने इन्हें छन्द का दुष्ट प्रयोग मान लिया है, लेकिन

१. विषमसमपदकलाभिः क्रमात् त्रयोदशैकादशसंख्याभिः पुनर्दोहकः।
अत्राम्नायः। एतस्य दोहकस्य समपादे द्वितीये तुर्ये चान्ते गुरुलघू कुरु।
एकादशकलासु अष्टकलोर्ध्वं गुरूलघुभ्यामेव मात्रात्रयं पूरयेत्यर्थः।
—कविदर्पण २. १५. वृत्ति

२. तेरह मत्ता विसम पइ, सम एयारह मत्त ।
अडयालीसं मत्त सवि, दोहा छंद निरुत्त ॥—छंदःकोश पद्य २१.

अपभ्रंश में दोहे के अनेक रूप प्रचलित रहे हैं और १२-११: १२-११ वाला दोहा भी एक विशेष भेद है। कबीर और जायसी के दोहा प्रयोग के संबंध में विचार करते समय आचार्य विश्वनाथ प्रसाद मिश्र ने इस तथ्य की ओर सबसे पहले संकेत किया है :—

"पहले और तीसरे अर्थात् विषम चरणों में तेरह मात्राओं के स्थान पर बारह मात्राएँ भी हुआ करती थीं, इस तथ्य पर ध्यान न देने का परिणाम यह हुआ कि जायसी के संबंध में धारणा बनानी पड़ी कि उन्होंने तुलसी की अपेक्षा छन्दों की पिंगलसंबंधी व्यवस्था पर कम ध्यान दिया है। पर वास्तविकता यह है कि जायसी और तुलसी दोनों ने दोहे के विषम चरणों में कहीं कहीं बारह मात्राएँ ही रखी हैं।"[1]

गोस्वामी जी के मानस में दोहे का यह विशेष प्रकार मिलता है। हम दो दोहे पेश कर सकते हैं:—

प्रभु के बचन श्रवन सुनि, नहिं अघाहिं कपि पुंज।
बार बार सिर नावहिं, गहहिं सकल पद कंज॥

( लंकाकांड दो० १०६ )

मुनि जेहि ध्यान न पावहिं, नेति नेति कह बेद।
कृपासिंधु सोइ कपिन्ह सन, करत अनेक बिनोद॥

( वही दो० ११७ )

डिंगल कवियों के यहाँ दोहे के विपरीत रूप 'सोरठा' (या सोरठियो दूहो) के अलावा इस छंद के दूसरे प्रस्तार भी मिलते हैं। इनमें दो भेद प्रसिद्ध हैं—'बड़ो दूहो' (११-१३ : १३-११), और 'तूंबेरी दूहो' (१३-११ : ११-१३)। इन दोनों प्रकारों में तुक परस्पर उन्हीं चरणों में मिलेगी, जो ग्यारह मात्राओं वाले चरण हैं।[2] जैसे,

बड़ो दूहो—

रोपी अकबर राइ, कोट छड़े नह कांगरे।
पटके हाथळ सीह पण, वादक रहै म बिवाद॥

---

१. हिंदी साहित्य का अतीत ( खण्ड १ ) पृ० १५३.

२. मेनारियाः डिंगल में वीररस (भूमिका) पृ० २३.

तूंबेरी दूहो—

ऊभी सूरिज सॉंमुही, माथा धोए मेटि।
ताह रूपनी पेटि, मोहण वेली मारुई॥

दोहा छंद के गाते समय सम्पूर्ण छंद में बारह ताल पड़ती है। प्रत्येक चरण की प्रथम, और नवीं मात्रा पर ताल पड़ती है।[1] इस दृष्टि से भी विषम चरणों में बारह मात्रा वाला दोहा गाने की दृष्टि से अधिक परिपूर्ण जान पड़ता है, जिसमें अंतिम तालखंड ४ मात्रा का होगा। १३-११,१३-११ वाले दोहे में भी तालव्यवस्था के अनुसार गाने वाले सम और विषम दोनों तरह के चरणों के अंतिम तालखंड (नवीं मात्रा से शुरू होने वाले तालखंड) को चतुर्मात्रिक तालखंड की ही बंदिश में गायेंगे, भले ही ये तालखंड मात्रा के लिखित रूप की गिनती की दृष्टि से विषम चरणों में पंचमात्रिक और सम चरणों में त्रिमात्रिक हों।

## सोरठा

§ १९७. सोरठा प्रसिद्ध अर्धसम चतुष्पदी छंद है, जो दोहे के समचरणों को विषम तथा विषम चरणों को सम कर देने से बनता है। इसमें तुक प्रथम-तृतीय चरणों में मिलती है। प्राकृतपैंगलम् के अनुसार दोहे का विपरीत रूप ही सोरठा है तथा इसके प्रत्येक पद में तुक पाई जाती है।[2] प्राकृतपैंगलम् के लक्षणोदाहरण पद्यों को देखने से पता चलता है कि इसमें दुहरी तुक पाई जाती है; एक विषम चरणों में, दूसरी सम चरणों में।[3] विषम चरणों में ११ मात्रा तथा सम चरणों में १३ मात्रा वाला अर्धसमचतुष्पदी का स्वयंभू, हेमचन्द्र और राजशेखर सूरि ने संकेत किया है, किंतु वे इसे 'विभ्रम-

---

१. भू, भूते ने भक्तिए, ताळ दोहरे धार।

—दलपतपिंगल २.१३७.

२. प्रा० पैं० १.१७०

३. प्रा० पैं० १.१७१.

बिलसितवदन' नाम देते हैं।[1] ये सभी छन्दःशास्त्री इस छंद में 'सोरठा' की तरह विषम चरणों में तुकव्यवस्था नहीं मानते। हेमचन्द्र ने 'विभ्रमविलसितवदन' का उदाहरण निम्न दिया है :—

'कुइ धण्णु जुआणउ, विअसिअदीहरनयणिए।
माणिज्जइ तरुणिए, विब्भमविलसियवयणिए॥

( कोई धन्य युवक ही विकसितदीर्घनयना विभ्रमविलसितवदना तरुणी के द्वारा संमानित किया ( या मनाया ) जाता है। )

दोहे के विपरीत सोरठे का विषम पद वाला तुकांत रूप कविदर्पणकार के यहाँ मिलता है, किंतु वे इसे 'अवदोहक' नाम देते हैं।[2] कविदर्पणकार के उदाहरण में स्पष्टतः तुकांतता केवल विषम चरणों में ही पाई जाती है :—

'फुल्लंधुय धावंति, सहि सहरिस सहयारवणिं।
कोइलरवि मग्गंति, पायव दोहय महुसमइ॥

( हे सखि, आम के वन की ओर भौंरे खुशी से दौड़ रहे हैं, और पेड़ कोयल के स्वर से वसंत ऋतु में दोहदयुक्त हो रहे हैं। )

प्राकृतपैंगलम् और छन्दःकोश[3] में ही सर्वप्रथम 'अवदोहक' के लिये 'सोरट्ठ' ( सोरठा' ) शब्द का प्रयोग मिलता है। संभवतः दोहे के विपरीत का रूप 'सौराष्ट्र' के कवियों और लोककवियों के यहाँ विशेष प्रचलित रहा है, फलतः इसे 'सोरट्ठ' नाम ही दे दिया गया। डिंगल के चारण कवियों के यहाँ भी इसे 'सोरठियो दूहो' कहा जाता है, जिसका अर्थ ही है, 'सौराष्ट्र का दोहा'।

---

१. ओजे एकादश समे त्रयोदश विभ्रमविलसितवदनम्।
—छन्दोनुशासन ६.१९.

साथ ही दे० स्वयंभू० ६.९९, राज० ५.११५.

२. अथ विनिमयेन विषमसमाभिव्यत्ययेनैष दोहक एवावदोहकः।
—कविदर्पण २.१५ वृत्ति

३. सो सोरट्ठउ जाणि, जो दोहा विवरीय हुइ।
बिहुँ पइं जमकु वियाणि, इकु पहिलइ अरु तीसरइ॥
—छन्दःकोश पद्य २५

दोहे के उलटे 'अवदोहक या सोरठा' का प्रयोग बौद्ध सिद्धों के यहाँ भी मिलता है। मध्ययुगीन हिंदी कविता में दोहे के साथ साथ इसका भी प्रयोग मिलता है। गोस्वामी तुलसीदास के 'मानस' में सोरठा मिलता है और कई सोरठों में तो गोस्वामी जी ने विषम एवं सम दोनों चरणों में दुहरी तुक की व्यवस्था कर इसमें नई गूँज भर दी है, जैसेः—

नील सरोरुह स्याम, तरुन अरुन बारिज नयन।
करौ सो मम उर धाम, सदा छीरसागर सयन॥ (बालकांड.१)

सोरठा छंद का उल्लेख केशवदास, श्रीधर, भिखारीदास, गदाधर प्राय: सभी मध्ययुगीन हिंदी छन्दःशास्त्रियों ने किया है।[1]

प्राकृतपैंगलम् में केवल दो सोरठा छंद मिलते हैं। छंद संख्या १.१७०-१७१ की गणव्यवस्था का विश्लेषण निम्न हैः—

(अ) दोनों छंदों के षण्मात्रिक गण का विश्लेषण

(१) मध्य में दो मात्रा सदा ⏑⏑

⏑⏑⏑⏑⏑⏑ } १२½%
—⏑⏑⏑⏑ } २५%

(२) मध्य की दो मात्रा सदा —

— — — (२) } २५%
— — ⏑⏑ (१) } १२½%

(३) मध्य में केवल एक ⏑

— ⏑ — ⏑ (२) २५%

(ब) दोनों छंदों के चतुर्मात्रिक गण का विश्लेषण

(१) विषम चरणों में सदा ⏑⏑— १००%

(२) सम चरणों में

⏑⏑— (१) } २५%
⏑⏑⏑⏑ (१) } २५%
—⏑⏑ (२) } ५०%

---

१. छंदमाला २.२९, छंदविनोद २.७, छंदार्णव ७.६., छंदोमंजरी पृ० ६४.

( ख ) सम चरणों के अंतिम त्रिकल का विश्लेषण
सम चरणों में ⌣ ⌣ ⌣ ( ४ ) १००%

## चुलियाला

§ १९८. चुलियाला दोहा दोहे का ही एक विशेष भेद है, जिसमें दोहे की प्रत्येक अर्धाली में पाँच मात्राएँ अधिक पाई जाती हैं। इस प्रकार चुलियाला दोहा के विषम चरणों में १३ मात्रायें और सम-चरणों में १६ ( ११+५ ) मात्रायें पाई जाती हैं। ये पाँच मात्रायें 'कुसुमगण' (ISII) में निबद्ध होती हैं।[1] चुलियाला छंद में दोहे की तरह ही तुकव्यवस्था 'ख-घ' ( द्वितीय-चतुर्थ ) चरणों में पाई जाती है। इस तरह का अर्धसम मात्रिक छंद स्वयंभू, हेमचंद्र तथा राजशेखरसूरि के यहाँ भी है, किंतु वे इसे 'कामिनीक्रीडनक' छंद कहते हैं।[2] कविदर्पणकार ने ही सर्वप्रथम इसे प्रस्तुत पारिभाषिक संज्ञा देकर 'चूडालदोहा' कहा है, जिसका अर्थ है '(पाँच मात्रा की) चुटिया वाला दोहा'।[3] उसका उदाहरण निम्न है:—

'कुमइ जि मइरइ करइँ रइ, नरइं ति वेयरणिहि नइहिं।
रुंदरवद्दोहयतडिहिँ, लुक्कहिं पूयकोहियमइहिं ॥

छन्दःकोशकार इसी को केवल 'चूलिका' ( चूलियाउ ) छंद कहते हैं, वे किसी प्राचीन छन्दःशास्त्री गुल्ह का मत उद्धृत करते हैं :—

दोहा छंद जु पढम पढि, मत्त ठविज्जहि पंच सुरेहा।
चूलिआउ तं बुह मुणहु, गुल्ह पयंपइ सव्वसु एहा॥ ( पद्य २१ )

---

१. चुलिआला जइ देह किमु, दोहा उप्पर मत्तह पंचइ।
पअ पअ उप्पर संठवइ, सुद्ध कुसुमगण अंतह दिज्जइ ॥
—प्रा० पैं० १. १६७.

२. स्वयंभूच्छन्दस् ६.१२०, राजशेखर ५.१४२,
ओजे त्रयोदश समे षोडश कामिनीक्रीडनकम्—छन्दोनु० ६.१९.

३. समपादयोरन्ते एकादशकलोर्ध्वं कृतेन पञ्चमात्रेण चूडालदोहकः स्यात्।
—कविदर्पण २.१७ वृत्ति.

इसी प्रसंग में वहाँ एक अन्य छंद 'उपचूलिका' (उवचूलिय) का भी उल्लेख है, जिसमें दोहा के समचरणों में १०, १० मात्रा अधिक जोड़ी जाती हैं। उपचूलिका में इस तरह विषम चरणों में १३ और समचरणों में २१ मात्रायें होती हैं। उपचूलिका का लक्षणोदाहरण वहाँ निम्न दिया है :—

दोहा छंदु जि दुदल पढि, दह दह कलसंजुत्त सु अठसठि मत्त सवि।
उवचूलिय तं बुह मुणहु, लहुगुरुगुणसंजुत्त सु जंपइ अल्हकवि॥

चूलियाला के उक्त उदाहरणपद्यों को देखने से पता चलता है कि कविदर्पणकार और गुल्ह दोनों चुलियाला के सम चरणों के अन्त में ।ऽ।। (कुसुमगण) की व्यवस्था आवश्यक नहीं मानते, किंतु दामोदर ने 'वाणीभूषण' में इस छंद के लक्षणपद्य और उदाहरणपद्य दोनों में सम चरणों के अंतिम 'पंचकल' को '।ऽ।।' ही निबद्ध किया गया है।[1] ऐसा जान पड़ता है, इस छंद की रचना में दोनों प्रणालियाँ प्रचलित थीं, कुछ लोग इन पाँच मात्राओं को किसी ढंग से निबद्ध करने के पक्ष में थे, कुछ इनको '।ऽ।।' रूप में।

मध्ययुगीन हिंदी काव्यपरंपरा में 'चुलियाला' का विशेष प्रचलन नहीं रहा है। वैसे केशवदास इसका जिक्र जरूर करते हैं। वे इसे 'चूड़ामनि' छन्द कहते हैं।[2] केशव ने अर्धाली के अंत में एक स्थान पर '।ऽ।।' और दूसरे स्थान पर 'ऽ।।।' का निबंधन किया है। इससे यह ज्ञात होता है कि सम चरणों के अंत में 'दो लघु' (।।) होना इस छन्द में अवश्य आवश्यक था।

राधा बाधा मीन के, बेधहु जिनि तू रूप तपोधनु।
जगजीवन की जीविका, ब्रजजन लेखन पृष्ठ देवगनु॥

दूसरी ओर भिखारीदास के लक्षणोदाहरण में फिर सम चरणों के अंत में 'कुसुमगण' (।ऽ।।) की व्यवस्था मिलती है।[3]

---

१. वाणीभूषण १.९३-९४

२. दोहा कै दुहु पदन दै पंच पंच कल देख।
सब चूड़ामनि छंद के मत्त अठावन लेख॥—छंदमाला २.४१.

३. दोहा दल कै अंत मैं और पंचकल बंद निहारिय।
नागराज पिंगल कहै चुरियाला सो छंद विचारिय॥——छंदार्णव ७.१२.

मैं पियमिलन अमिय गुनो, बलि शिशु समुझि न तोहि निहोरति ।
झटकि झटकि कर काढ़िली, चुरिया लाखन की कत फोरति ॥
(छंदार्णव ७.१९)

उक्त विवेचन से स्पष्ट है कि चुलियाला बड़ा पुराना छन्द है, इसकी रचना के संबंध में दो मत पाये जाते हैं; किंतु दोनों अर्धाली के अन्त में 'दो लघु' (।।) की रचना के पक्ष में हैं। मध्ययुगीन हिंदी कविता में आकर चुलियाला का प्रयोग लुप्त हो गया है, भले ही हिंदी छन्दःशास्त्रियों के यहाँ इसका उल्लेख मिलता रहा है।

## चौबोला

§ १९९. प्राकृतपैंगलम् में वर्णित 'चौबोला' छन्द अन्तरसमा चतुष्पदी है, जिसके विषम (प्रथम-तृतीय) चरणों में १६ मात्रा और सम (द्वितीय-चतुर्थ) चरणों में १४ मात्रा पाई जाती हैं।[1] इन मात्राओं की योजना का कोई विधान प्राकृतपैंगलम् में नहीं है, जिससे इसके तत्तत् चरणों की गणव्यवस्था का पता चल सके। लक्षणोदाहरण की तुकव्यवस्था को देखने से ज्ञात होता है कि इसमें समानमात्रिक चरणों में ही परस्पर तुक मिलती है। इस प्रकार तुक की व्यवस्था 'क-ग' (a-c), 'ख-घ. (b-d) है। यह छन्द वाणीभूषण, छन्दमाला छन्दविनोद, कहीं भी नहीं मिलता। गुजराती छन्दःशास्त्रीय ग्रंथ 'दलपतपिंगल' में भी इसका कोई संकेत नहीं है। हेमचंद्र के 'छन्दोनुशासन' में इस तरह की अन्तरसमा चतुष्पदी मिलती है, जिसे वे 'मन्मथविलसित' छन्द कहते हैं। इसके सम चरणों में १४ और विषम चरणों में सोलह मात्रा का विधान है। यहाँ तुक 'ख-घ' (b d) पद्धति की है।

'समे चतुर्दश ओजे षोडश मन्मथविलसितम् । यथा—
मयवससरुणिविलोअणसरलु । कलेवरु संपइ जीविउ ॥
मेल्लहु रमणीअणि सहु संगु । चयहु हयवम्महविलसिउ ॥'[2]

---

१. सोलह मत्तह बे वि पमाणहु, बीअ चउत्थहिं चारिदहा ।
मत्तह सट्ठि समग्गल जाणहु, चारि पआ चउबोल कहा ॥ प्रा० पैं० १.१३१
२. छंदोनुशासन ६.२० सूत्र पर उद्धृत पद्य संख्या ११०.

( यह शरीर, संपत्ति और जीवन मदवश तरुणी के नेत्र के समान चंचल है। स्त्रियों (रमणीजन) का साथ छोड़ दो, दुष्ट कामदेव के विलसित को त्यज दो। )

वस्तुतः चौबोला, पज्झटिका जैसे षोडशमात्रिक छन्द (चौः पद्धडिका। (६.३०) चगणचतुष्कं पद्धडिका) और गन्धोदकधारा जैसे चतुर्दशमात्रिक छन्द के मिश्रित रूप 'मन्मथविलसित' का ही प्राकृत-पैंगलम् वाला विकास है।

मध्ययुग में यह छन्द ठीक इसी रूप में नहीं दिखाई पड़ता, किंतु इसका विकसित रूप सममात्रिक वर्ग के त्रिशन्मात्रिक छन्दों में मिलता है, जिसमें प्रत्येक चरण में १६, १४ पर यति पाई जाती है। भिखारीदास के 'छन्दार्णव' में 'चौबोला' का यही विकसित त्रिशन्मात्रिक चतुष्पदी रूप मिलता है, जिसमें १६,१४ पर यति पाई जाती है।[1] भिखारीदास का उदाहरण इस मान्यता को पुष्ट कर देगा।

सुरपतिहित श्रीपति बामन ह्वै बलि भूपति सों छलहिं चह्यो,
स्वामिकाजहित सुक्र दानहूँ रोक्यो बरु दृगहानि सह्यो।
सुमति होत उपकार लखहि तौ झूठो कहत न संक गहै,
पर अपकार होत जानहि तौ कबहुँ न साँचो बोल कहै॥

(छंदार्णव ५.२२८)

स्पष्ट है कि भिखारीदास के 'चौबोला' का उदाहरण प्राकृतपैंगलम् के दो 'चौबोला' छन्दों को मिलाकर उसके प्रत्येक दल को एक चरण मान लेने से बना है। इसका ही एक रूप 'ताटंक' है, जिसका आधुनिक हिंदी कवियों ने भी बहुत प्रयोग किया है। 'चौबोला' छन्द की प्रत्येक द्विपात् अर्धाली को समग्र चरण की एक युति (इकाई) मान लेने पर और १६, १४ पर यतिव्यवस्था रखने पर 'ताटंक' छन्द होगा। हम नीचे प्राकृतपैंगलम् के 'चौबोला' को इस रूप में रखकर तुलना के लिये प्रसाद की कामायनी से एक ताटंक की अर्धाली उपस्थित कर रहे हैं। इन दोनों की लय, गति और गूँज से यह स्पष्ट हो जायगा।

---

१. तीस मत्त चौबोल है, सोरह चौदह तत्तु।—छंदार्णव ५.२२५.

'रे धणि मत्तमअंगअगामिणि, खंजणलोअणि चंदमुही। १६+१४
चंचल जोव्वण जात न जाणहि, छइल्ल समप्पहि काइँ णही॥ १६+१४
(प्रा० पैं० १.१३२)

'उषा सुनहले तीर बरसती, जयलक्ष्मी सी उदित हुई। १६+१४
उधर पराजित कालरात्रि भी, जल में अंतर्निहित हुई॥ १६+१४.
(कामायनी : आशा सर्ग)

उक्त उदाहरणों के आधार पर हम 'चौबोला' छन्द की गण-व्यवस्था का भी अनुमान कर सकते हैं, जो विषम चरणों में '४+४+४+४' (चार चतुष्कल), सम चरणों में '४+४+४+S' (तीन चतुष्कल और एक गुरु) जान पडती है। यही 'ताटंक' छन्द में '४+४+४+४; (यति) ४+४+४+S' हो जायगी। संभवतः पुराने कवि इन चतुष्कल गणों की व्यवस्था में कोई गण प्रयुक्त कर सकते थे, किंतु ऐसा जान पड़ता है, प्रायः 'जगण' (।S।) का वारण किया जाता था। प्राकृतपैंगलम् के चतुष्कल गणों में अधिकांश 'भगणात्मक' (S।।) हैं, केवल एक सर्वलघु (छइल स°, ।।।।) है। प्रसाद के ताटंक में हमें 'जगण' (उषा सु°), द्विगुरु चतुष्कल (°क्ष्मी सी), सर्वलघु चतुष्कल (उदित हु°), भी मिलते हैं, किंतु छन्द में 'जगण' तथा 'द्विगुरु' का वारण करने से लय अधिक सुंदर बन पायगी। चौबोला और ताटंक दोनों ही चार-चार मात्रा की की ताल में मजे से गाये जा सकते हैं। इनके सभी चरणों (ताटंक-यत्यंशों) में पहली, पाँचवीं, नवीं और तेरहवीं (इसके बाद ताटंक की सतरहवीं, इकीसवीं, पचीसवीं और उन्तीसवीं) मात्रा पर ताल पड़ती है। इस छंद के 'ताटंक' स्वरूप का प्रयोग मैथिलीशरण गुप्त, श्यामनारायण पांडेय, गुरुभक्त सिंह, पन्त, दिनकर आदि अनेक आधुनिक कवियों ने किया है।[1]

गुजराती के 'बृहत् पिंगळ' में चौबोला का संकेत 'रणपिंगल' के आधार पर किया गया है। 'रणपिंगळ' के रचनाकार ने 'चौबोला' को

१. दे०—डा० पुत्तूलाल शुक्ल: आधुनिक हिंदी काव्य में छंदयोजना पृ० ३०३.

हिंदी 'ताटंक' से अभिन्न माना है और इसे १६, १४ पर यतिवाली त्रिशन्मात्रिक रचना बताया है। इस छंद के विषय में 'रणपिंगल' में निम्न विवरण मिलता है।

"चौबोला, चोयाला, चतुष्पथा, चतुर्वचन, चवबोला: १-३ विषम-पदमां १६ मात्रा. २-४ समपदमां १४ मात्रा. प्रत्येक दलमां १, ५, ९, १३, १७, २१, २५, २९ मात्राए ताल.

विषम पदे करि सोळ कळा पछि, सममां चौद सदा धरजो।
प्रथम उपर पछी श्रुति श्रुति चडता, ताळो चौबोले करजो॥
त्रीश कलानां बेदल छे पण, चार पदे बोलायां छे।
चतुर्वचा वळि कोई कहे छे, चतुष्पथा चोयाला छे॥(२५-२६)"[1]

किंतु यह छंद गुजराती में बहुत कम प्रचलित है। श्रीरामनारायण पाठक ने लिखा है कि "आ छंद गुजरातीमां बहु वपरातो नथी, पण तेनुं दृष्टान्त तरीके महत्त्व छे"।

श्री वेलणकर चौबोला को प्राकृतपैंगलम् की तरह चतुष्पदी न मान-कर अर्धसमा षट्पदी मानते हैं। वे इसकी मात्राव्यवस्था ८, ८; १४×२ मानते हैं। किंतु चौबोला में 'घत्ता' जैसी मूल षट्पदियों की तरह आभ्यंतर तुक नहीं मिलती, यदि यहाँ भी 'क-ख, घ-ङ, ग-च' (१-२, ४-५, ३-६) वाली तुकें नियमतः मिलतीं, तो इसे षट्पदी माना जा सकता था। यह छंद पुरानी परंपरा में केवल प्राकृतपैंगलम् में ही मिलता है और यहाँ लक्षण और उदाहरण दोनों जगह आभ्यंतर तुक नहीं मिलती। लक्षणपद्य में तुक चतुष्पदी के ढंग पर 'क-ग, 'ख-घ' है, उदाहरण पद्य में केवल एक तुक है, जो 'ख-घ' पद्धति की है। हमें 'चौबोला' को अर्धसमा चतुष्पदी ही मानना अभीष्ट है, षट्पदी नहीं। श्री वेलणकर की तालव्यवस्था हमारे ढंगपर है, पर उससे भी

---

१. बृहत् पिंगल पृ० ४०२ पर उद्धृत.

वे इसके षट्पदीत्व का संकेत करते हैं।[1] फर्क इतना है कि हम इसमें चार चार मात्रा पर ताल मानते हैं, वे इसमें आठ आठ मात्रा के बाद ताल मानते हैं।

## मिश्रित छंद

### कुंडलिया

§ २००. कुंडलिया, दोहा और रोला के मिश्रण से बना छन्द है, जिसे पुराने छन्दःशास्त्रियों के शब्दों में एक प्रकार का 'द्विभङ्गी' छन्द कहा जा सकता है।[2] कुंडलिया जैसा मिश्रित छन्द स्वयंभू और हेमचन्द्र के यहाँ नहीं मिलता। कविदर्पणकार ने अनेक द्विभंगियों का जिक्र करते समय 'दोहा' और 'वस्तुवदनक' (२४ मात्रिक सम चतुष्पदी, गण व्यवस्था-६, ४, ४, ४, ६) के मिश्रित छन्द का संकेत किया है, पर वे उसे कोई खास नाम नहीं देते। ऐसा जान पड़ता है, भट्ट कवियों के यहाँ ही यह छन्द विशेष प्रचलित रहा है, और वे ही इसे 'कुंडलिया' कहते थे। प्राकृतपैंगलम् के अलावा सिर्फ रत्नशेखर ने ही

---

१. Caubola (8, 8, 14×2) is sung in the same Tala as the Ghatta but its 1st beat occurs on the 1st Matra instead of the 3rd. The 2nd beat occurs on the 1st Matra of the second line while the 3rd and the 4th occur on the 1st and 9th Matras of the third line. At the end of the 3rd and the 6th lines, i.e, at the end of each half there is a pause of 2 Matras which would secure the usual distance of 8 matras between the 4th beat of the preceeding half and the initial beat of the succeeding half.

—Apabhramsa Metres I § 25.

२. प्रा० पैं० १.१४६-१४७.

इसका संकेत किया है।[1] रत्नशेखर 'कुंडलिया' के अतिरिक्त इसी के वजन पर नाम दिये गये 'कुण्डलिनी' छन्द का भी जिक्र करते हैं, जिसमें 'गाथा+रोला (काव्य)' का मिश्रण पाया जाता है।[2] प्राकृतपैंगलम् और छन्दःकोश दोनों ही 'कुण्डलिया' के लक्षण में 'उल्लाल' से संयुक्त' (उल्लालइ संजुत्त) होने का जिक्र करते हैं। इस संबंध में यह जान लेना होगा कि 'उल्डाल' शब्द का अर्थ यहाँ 'उल्लाल छन्द' न होकर दोहा के अंतिम चरण की पुनरुक्ति से है, जिसे चारण कवियों के यहाँ सिंहावलोकन कहाँ जाता है।

कुण्डलिया छन्द में दोहे के चतुर्थ चरण को रोला के प्रथम चरण के प्रथम यत्यंश के रूप में पुनः निबद्ध किया जाता है, और दोहा के प्रथम पद को रोला के अन्त में रखा जाता है। मध्ययुगीन हिंदी काव्य-परंपरा में कुण्डलिया की रचना में इन दोनों बातों का ध्यान सदा रखा गया है। राजमल्ल(पद्य १२४), केशवदास (छन्दमाला २.४०), भिखारीदास (छन्दार्णव ७.४०-४१) आदि सभी मध्ययुगीन लेखकों ने 'सिंहावलोकन' रीति को जरूरी माना है। (सिंहविलोकन रीति दै, दोहा पर रोलाहि—भिखारीदास ७.४०) डिंगल कवियों के यहाँ कुंडलिया के ढंग पर और भी भेद बना लिये गये हैं। 'शुद्ध कुंडलियो' के अतिरिक्त वहाँ 'कुण्डलियो राजवट' और 'कुण्डलियो दोहाळ' ये दो भेद वर्णित हैं। 'कुंडलियो राजवट' में दोहा के बाद चार चरण रोला और फिर दो चरण उल्लाला के पाये जाते हैं, और प्रथम और अंतिम पद का तथा दोहा के चतुर्थ चरण और रोला के प्रथम यति-खंड का सिंहावलोकन रीति से निबंधन होता

---

१. दोहा छंदु जि पढम पढि कव्वइ अद्ध णिरुत्त।
तं कुंडलिया बुह मुणहु, उल्लालइ संजुत्त॥
उल्लालइ संजुत्त जमगसुद्धउ सलहिज्जइ।
चउवाल सउवि मत्त सुदिढ पइ पंथ रइज्जइ।
उल्लालइ संजुत्त लहइ सो निम्मलसोहा।
तं कुंडलिआ छंदु पढम जहि पढियइ दोहा॥—छंदःकोश ३१.

२. छंदःकोश पद्य ३८

है।[1] 'कुंडळियो दोहाळ' में उक्त 'राजवट' वाले भेद से यह अन्तर है कि इसमें दोहे के बाद रोळा और फिर एक दोहा प्रयुक्त होता है।[2] इसकी अन्य विशेषता यह है कि प्रथम दोहे का पूर्वार्ध दूसरे दोहे के उत्तरार्ध के रूप में सिंहावलोकन रीति से प्रयुक्त होता है। मध्ययुगीन हिंदी काव्यपरम्परा में कुण्डळिया काफी प्रसिद्ध छंद रहा है। कुछ लोगों ने तो गोस्वामी तुलसीदास रचित 'कुण्डळिया रामायण' तक को ढूँढ निकाला है, पर अधिकांश विद्वान् इस ग्रन्थ को गोस्वामीजी रचित नहीं मानते। बाद में गिरिधर कविराय और दीनदयाल के अन्योक्तिपरक तथा नीतिमय कुण्डळिया हिन्दी में काफी मशहूर हैं।

### छप्पय

§ २०१. छप्पय छंद अपभ्रंश का बड़ा पुराना छंद है। प्राकृतपैंगलम् में इसे 'रोळा + उल्लाळा' का मिश्रण कहा गया है। छप्पय के

---

१. सियवर राज समापिया, पाट अवध लव पेख।
कुस नै समप कुसावती, बंधव सुताँ विशेष॥
बंधव सुताँ विशेष, दोय सुत भरत सुदत्तिय।
तक्षक नै तखसली, पुकर नै पुक्कर वत्तिय॥
अंसी लिखमण उभय, अँगद नगरी अंगद नै।
चन्द्रकेत चंद्रवती, सत्रघण सुताँ सुखद नै॥
कनवज सुबाहु सत्रुघात करि पति मथुरा इम थापिया।
इण भाँत मंछ कह आठ ही सियवर राज समापिया॥

—रघुनाथरूपक पृ० २८०

२. रूपक यह रघुनाथरो, पिंगळ गीत प्रमाण।
कहियो मंछाराम कवि, जोधनगर जग जाँण॥
जोधनगर जग जाँण, वास गूँदो भिसतारा।
बगसीराम सुजान, जात सेवग कूँवारा॥
संवत ठारै सतक बरस तेसठो बखाणों।
सुकल भादवी दसम वार ससिहर बरताणों॥
मत अनुसारै मैं कह्यो, सुध कर लियो सुजाण।
रूपक यह रघुनाथरो, पिंगळ गीत प्रमाण॥ —वही पृ० २८२

अंगभूत रोला छंद की गणव्यवस्था '२+४+४+४+४+४+२ (।। )' बताई गई है और इसके हर चरण में ११, १३ पर यति होनी चाहिए। इसके बाद २८-२८ मात्रा के दो चरण उल्लाला छंद के होंगे, जहाँ १५, १३ पर यति होगी।[1] इस छंद का सर्वप्रथम संकेत नंदिताढ्य के 'गाथालक्षण' में मिलता है। नंदिताढ्य ने इसे 'दिवड्ढ' (हिन्दी, ड्योढा) छन्द कहा गया है, तथा इसे 'वत्थुअ' (सम-चतुष्पदी, गणव्यवस्था ४+४+५+५+२+२+२) तथा १५, १३ मात्रा वाले दो चरणों के द्विपदीखंड का मिश्रण कहा है। नंदिताढ्य में दूसरे छन्द का नाम नहीं मिलता।[2] नंदिताढ्य का उदाहरण, जिसे प्राचीनतम छप्पय का रूप मान सकते हैं, निम्न है:—

कुंभिकुंभ विब्भइ कवण थणकलसइ उप्पम ।
इंदीवरदलसमइ कवण नयणइ सारिच्छम ।।
पारिजायलयनिमइ भुअइ कहि कवणइ चंगिम ।
सीअदेवि रूवस्स तुज्झ कसु वन्निण अग्गिम ।।
इअ भणइ राउ दसरहतणउ वणि वणि विलवंतउ करुणु ।
अहवा न वुज्झ जं जीवियह जं जि तं जि विम्हियकरणु ।।

'वस्तुवदनक' तथा 'उल्लाला' (कर्पूर या कुंकुम) के मिश्रण बने छप्पय का संकेत हेमचन्द्र ने ही 'द्विभंगिका' छन्दों के संबंध में किया है। वे बताते हैं कि ये छन्द 'मागधों' (भट्ट कवियों) के यहाँ 'दिवड्ढ', 'छप्पय' या 'काव्य' इन अनेक नामों से प्रसिद्ध हैं।[3] बाद में कविदर्पणकार ने भी इसका संकेत किया है। अपभ्रंश कवियों के मुक्तक काव्यों और राजस्तुतियों में छप्पय का काफी प्रयोग रहा है।

---

१. प्रा० पैं० १.१०५.

२. दो वेया सिहिजुयलं जुयाइं दुविउ दुगं च वत्थुयओ ।
पनरसतेरसपनरसतेरसजुत्तो दिवढछंदो ।। —गाथालक्षण पद्य ८२.८३

३. एताश्च वस्तुवदनककर्पूराद्याः द्विभंगिकाः षट्पदा इति,सार्धच्छंदांसि इति च, सामान्याभिधानेन मागधानां प्रसिद्धाः। यदाह—जइ वत्थुआण हेट्ठे उल्लाला छंदयंमि किज्जंति। दिवढच्छंदयछप्पयकव्वाइं ताइं बुच्चंति ।।' इत्यादि।

— छन्दोनुशासन सूत्र ४.७९ की वृत्ति.

रोळा ( या वस्तुवदनक ) के अलावा छप्पय छंद का अन्य भेद 'रासावळय+उल्लाळा ( कर्पूर या कुंकुम ) के योग से भी बनता है और कविदर्पणकार ने इसका भी संकेत किया है।[1]

संदेशरासक में पाँच छप्पय छन्द मिलते हैं। पुरानी हिंदी काव्य-परंपरा में इस छंद का प्रयोग विद्यापति की 'कीर्तिलता' में मिलता है।[2] गोस्वामी तुलसीदास की कवितावळी में भी इसका प्रयोग हुआ है। दरबारी भट्ट कवियों का यह प्रसिद्ध छंद रहा है। गंग, नरहरि आदि के छप्पय प्रसिद्ध हैं और पृथ्वीराजरासो में तो छप्पयों का बहुतायत से प्रयोग मिलता है, जहाँ इसे 'कवित्त' कहा गया है।[3] केशवदास की 'छंदमाला' में इसे 'कवित्त' ( रोला ) + उल्लाला' का मिश्रण बताया गया है।[4] भिखारीदास ने बताया है कि छप्पय छंद के पूर्वार्ध में उसी रोला-भेद को लिया जाता है, जिसकी ग्यारहवीं मात्रा लघ्वक्षर के द्वारा निबद्ध की जाती है। इस रोला-भेद को वे 'काव्य' छंद कहते हैं :—

रोला में लघु रुद्र पर, काव्य कहावै छंद।
ता आगे उल्लाल दै, जानहु छप्पै छंद ॥ ( छंदार्णव ७. १७ )

## रड्डा

§ २०२. प्राकृतपैंगलम् के अनुसार रड्डा छंद में नौ चरण पाये जाते हैं। इसके प्रमुख भेद राजसेना रड्डा में पहले पाँच चरणों में में क्रमशः १५, १२, १५, ११, १५ मात्रायें और बाकी चार चरणों में

---

१. कविदर्पण २.३३.

२. कीर्तिलता पृ० १०.

३. डा० विपिन बिहारी त्रिवेदी : चंद बरदायी और उनका काव्य पृ० २५२–२५३.

४. पहिले चरन कवित्त कहि पुनि उल्लालहि देउ।
'केसवदास' विचारिज्यो यों षटपद को भेउ ॥—छंदमाला २.२८

दोहा (१३, ११, १३, ११) निबद्ध होता है।[1] इस प्रकार 'रड्डा' किसी छंदविशेष के साथ दोहा के मिश्रण से बना है। इस छंद का स्वतंत्र रूप से प्राकृतपैंगलम् में कोई संकेत नहीं मिलता। स्वयंभू में यह पंचपात् छंद 'मात्रा' (मत्ता) के नाम से संकेतित है। वहाँ इसकी मात्रायें विषम पदों में १६ और सम पदों में १२ बताई गई हैं।[2] इसके अन्य भेदों का भी संकेत वहाँ मिलता है:—मत्तमधुकरी (१६, ११, १६, ११, १६); मत्तबालिका (१६, १३, १६, १३, १६), मत्तविलासिनी (१६, १२, १४, १२, १४) मत्तकरिणी (१६, १२, १७, १२, १७)। मात्रा के इन भेदों का विवरण हेमचंद्र और कविदर्पण में भी उपलब्ध है।[3] प्राकृतपैंगलम् में वर्णित रड्डा छंद के उक्त पाँच चरण मात्रा छंद के ही विविध भेदों के हैं। प्राकृतपैंगलम् में इन पाँच चरणों के मात्रा-भेद के आधार पर ही रड्डा के अनेक भेदों का संकेत किया गया है[4] :—

| | |
|---|---|
| १. करही | १३, ११, १३, ११, १३. |
| २. नंदा | १४, ११, १४, ११, १४. |
| ३. मोहिनी | १९, ११, १९, ११, १९. |
| ४. चारुसेनी | १५, ११, १५, ११, १५. |
| ५. भद्रा | १५, १२, १५, १२, १५. |
| ६. राजसेना | १५, १२, १५, ११, १५. |
| ७. तालंकिनी | १६, १२, १६, १२, १६. |

इन भेदों के अतिरिक्त वृत्तजातिसमुच्चय में मोदनिका (१४, १२, १४, १२, १४), चारुनेत्री (१५, १३, १५, १३, १५), और राहुसेनी (१६, १४, १६, १४, १६) इन तीन भेदों का संकेत और मिलता है।[5] इन विविध मात्रा-भेदों के साथ दोहे का मिश्रण होने पर यह छन्द

१. प्रा० पैं० १.१३३.

२. स्वयंभूच्छन्दस् ४.१४.

३. छन्दोनुशासन ४.१७–२१., कविदर्पण २.२८.

४. प्रा० पैं० १.१३६–१४३.

५. वृत्तजातिसमुच्चय ४.३०.

रड्डा कहलाता है। इस मिश्रित छन्द ( रड्डा ) का सर्वप्रथम संकेत स्वयंभू में मिलता है।[1] अपभ्रंश कवियों के यहाँ रड्डा छन्द का प्रचलन इतना रहा है कि यह स्वतंत्र छन्द माना जाता रहा है। हेमचंद्र ने बताया है कि यद्यपि रड्डा भी छप्पय ( सार्वच्छंदस् ) की तरह ही 'द्विभंगिका' है, किंतु वृद्धानुरोध से उसका स्वतंत्र उल्लेख किया जायगा।[2] मात्रा के उपर्युक्त विविध भेदों का संकेत करने के बाद हेमचन्द्र ने रड्डा का संकेत किया है, वे इसे 'वस्तु' भी कहते हैं।[3] हेमचन्द्र के मतानुसार रड्डा में 'मात्रा छन्द' के किसी भेद के साथ दोहा या उसके किसी भेद ( अपदोहक, अवदोहक, आदि ) का मिश्रण हो सकता है।

अपभ्रंश जैन कवियों के यहाँ रड्डा छंद का प्रचुर प्रयोग मिलता है। हरिभद्र सूरि के 'सनत्कुमारचरित' और सोमप्रभ सूरि के 'कुमारपालप्रतिबोध' में रड्डा छंद निबद्ध हुआ है।[4] अद्दहमाण के संदेशरासक में भी ६ रड्डा छंदों का प्रयोग मिलता है और विद्यापति की 'कीर्तिलता' में भी इस छंद में निबद्ध कई पद्य हैं।[5] मध्ययुगीन हिंदी काव्यपरम्परा में इस छन्द का प्रयोग केवल केशवदास की 'रामचंद्रिका' में मिलता है। 'छन्दमाला' में वे इसे 'नवपदी' छन्द कहते हैं और इसके केवल 'राजसेना' वाले भेद का संकेत करते हैं।[6] भिखारीदास ने 'छन्दार्णव' में रड्डा के उक्त सातों भेदों

---

१. स्वयंभू ४.२५.

२. वृद्धानुरोधात्तु रड्डा प्रथगभिधास्यत इति सर्वमवदातम् ।

—छन्दोनु० ४.७९ वृत्ति.

३. आसां तृतीयपञ्चमेनानुप्रासेऽन्ते दोहकादि चेद्वस्तु रड्डा वा ।

—वही ५.२३.

४. दे० याकोबीः सनत्कुमारचरित पृ० २१-२४, अल्सदोर्फः कुमारपाल-प्रतिबोध पृ० ७०-७१.

५. दे० संदेशरासक पद्य १८, १९, २४ आदि, कीर्तिलता. पृ० ६,१०, १८ आदि पर।

६. छंदमाला २.३६-३७.

का संकेत किया है।[1] वे वाळंकिनी रड्डा का निम्न उदाहरण देते हैं :—

> बालापन बीत्यो बहु खेलनि ।
> जुवा गई तिय केलनि । रह्यो भूलि पुनि सुतवित रेलनि ॥
> जिय गल डारि जेलनि । अजहुँ समुझि तजि मूरख पेलनि ॥
> काक पहूँच्यो सीस पर नाहिन कोऊ अड्ड ।
> तजि सब माया मोह मद रामचरन भजु रड्ड ॥
>
> ( छंदार्णव ८,२३ )

रड्डा का प्रयोग मध्ययुगीन हिंदी कविता में लुप्त हो गया है, वैसे हिंदी छन्दःशास्त्री इसका उल्लेख अपने ग्रंथों में जरूर करते देखे जाते हैं।

---

१. छंदार्णव ८.२२-२३

# मध्ययुगीन हिंदी काव्यपरंपरा के दो प्रमुख छंद

## सवैया छंद का उद्भव और विकास

§ २०३. मध्ययुगीन हिंदी काव्यपरम्परा के 'सवैया' तथा 'घनाक्षरी' छन्द विद्वानों के लिए एक समस्या बने हुए हैं। इनके उद्भव और विकास के बारे में अभी तक कोई निश्चित मत नहीं बन सका है। ऐसा समझा जाता है कि ये छंद सर्वप्रथम ब्रजभाषा काव्य में ही दिखाई पड़ते हैं और पुराने साहित्य में कहीं भी इनके बीज नहीं मिलते। सवैया को तो कुछ लेखकों ने दो त्रोटक छन्दों को द्विगुणित कर बनाया गया वर्णिक छन्द मान लिया है, पर यह मत मान्य नहीं हो सका है। वस्तुतः जैसा कि हम देखेंगे वर्णिक सवैया का मूल रूप मात्रिक सवैया ही है और इसके बीज अपभ्रंश के ३२ मात्रा वाले छंदों में दिखाई पड़ते हैं। हिंदी काव्यपरम्परा में दो तरह के सवैया छंद मिलते हैं—मात्रिक सवैया और वर्णिक सवैया। मात्रिक सवैया भी दो तरह के प्रचलित हैं, एक ३१ मात्रा वाला, दूसरा ३२ मात्रा वाला। प्राकृतपैंगलम् में ३२ मात्रा वाले मात्रिक छंद दुर्मिल और उसके यति-भेद से बने और भी पद्मावती आदि छंदों का संकेत किया गया है। प्राकृतपैंगलम् में दुर्मिल, किरीट और सुन्दरी इन तीन वर्णिक छन्दों का भी जिक्र है, जो मूलतः इसी ३२ मात्रा वाले दुर्मिल के वर्णिक प्रस्तार के परिवर्तन के आधार पर बने भेद हैं। इन सभी छंदों के विश्लेषण से पता चलेगा कि इनमें आठ चतुष्कल गणों की ही विविध संघटना तथा यति-भेद से इन छंदों की गति और लय में परस्पर भिन्नता आ जाती है।

हिंदी काव्यपरम्परा और छंदोग्रन्थों में वर्णिक सवैया के अनेक भेद मिलते हैं। मोटे तौर पर वर्णिक सवैया दो तरह का है, एक २३ वर्णोंवाला, दूसरा २४ वर्णोंवाला। वैसे भिखारीदास ने २५ वर्णों वाले माधवी सवैया (८ सगण+गुरु, मात्रा ३४), और २६ वर्णोंवाले माळती सवैया (८ सगण+दो लघु, मात्रा ३४) का भी जिक्र किया

है, जो वस्तुतः वर्णिक दुर्मिळ सवैया ( २४ वर्ण, ३२ मात्रा ) में ही दो ढंग से दो मात्रायें बढ़ाकर बनाये गये प्ररोह हैं। मुख्य सवैयाभेदों की तालिका यह हैं :—

२३ वर्ण वाले सवैया—

| | | |
|---|---|---|
| सुंदरी | ससभसतजजलग | २१ वर्ण, ३२ मात्रा |
| चकोर | ७ भगण, १ गुरु, १ लघु | २३ वर्ण, ३१ मात्रा |
| मत्तगयंद | ७ भगण, २ गुरु | २३ वर्ण, ३२ मात्रा |
| सुमुखी | ७ जगण, १ लघु, १ गुरु | २३ वर्ण, ३१ मात्रा |

२४ वर्ण वाले सवैया—

| | | |
|---|---|---|
| किरीट | ८ भगण | २४ वर्ण, ३२ मात्रा |
| दुर्मिला | ८ सगण | २४ वर्ण, ३२ मात्रा |
| मुक्तहरा | ८ जगण | २४ वर्ण, ३२ मात्रा |
| भुजंग | ८ यगण | २४ वर्ण, ४० मात्रा |
| गंगोदक (या लक्ष्मी) | ८ रगण | २४ वर्ण, ४० मात्रा |
| आभार | ८ तगण | २४ वर्ण, ४० मात्रा |
| वाम (मंजरी) | ७ जगण, १ यगण | २४ वर्ण, ३३ मात्रा |
| अरसात | ७ भगण, १ रगण | २४ वर्ण, ३३ मात्रा |

उक्त सवैयाभेदों में मूल सवैया चतुष्कल गणों के आधार पर बने ८ भगणात्मक, सगणात्मक या जगणात्मक व्यवस्था वाले २४ वर्ण के वे छंद हैं, जो ३२ मात्रा वाले छंद के ही विविध प्रस्तारों में से हैं। प्राकृतपैंगलम् में इसके ८ सगणात्मक छंद 'दुर्मिला' और ८ भगणात्मक छंद 'किरीट' का तो संकेत है, पर 'जगणात्मक' संघटना वाला छंद नहीं मिलता। बाद में जगणात्मक चतुष्कल के आधार पर बने ३२ मात्रा वाले छंद का भी विकास हो गया है, जो मध्ययुगीन हिंदी कविता का 'मुक्तहरा' छन्द है। इस प्रकार २४ वर्ण का वर्णिक छन्द बन जाने पर वर्णिक संख्या के वजन के आधार पर ऐसे भी छन्द बन गये जो मात्रिक दृष्टि से ८ चतुष्कल से न बन कर ८ पंचकलों ( यगण ISS, रगण SIS, अथवा तगण SSI ) से बने हैं। यह विकास स्पष्टतः बाद में हुआ है, और 'भुजंग', 'गंगोदक' तथा 'आभार' जैसे २४ वर्णों ( किंतु ४० मात्राओं ) से बने सवैया छन्दों के उदय में केवल वर्णों की संख्यागत समानता ही प्रमुख प्रेरक

सत्य है। 'वाम' छन्द 'मुक्तहरा' का ही वह विकास है, जहाँ पादांत में लयपरिवर्तन करने के लिये 'लघु' के स्थान पर 'गुरु' वर्ण की अपेक्षा हुई है और फलतः अंतिम गण 'जगण' ( ISI ) के स्थान पर 'यगण' ( ISS ) प्रयोग किया गया है। ठीक इसी प्रवृत्ति के कारण 'किरीट' सवैया का गुर्वंत विकास 'अरसात' हो गया है, जिसमें अंतिम लघ्वंतगण 'भगण' ( SII ) के स्थान पर 'रगण' (SIS) का प्रयोग किया गया है। स्पष्ट है कि पादांत में लघ्वंत लय वाले 'मुक्तहरा' और किरीट' छन्दों के ही गुर्वंत लय वाले विकास क्रमशः 'वाम' तथा 'अरसात' सवैया हैं। वर्णिक भार को बनाये रखकर छन्द की लय को गुर्वंत करने के कारण ही ये दोनों छन्द ३२ मात्रा की बजाय ३३ मात्रा वाले बन गये हैं। इसी परिपाटी से, चकोर और मत्तगयंद सवैया का विकास किरीट से ही हुआ है, जहाँ प्रथम में अन्तिम चतुष्कल गण के स्थान पर लघ्वंत त्रिकल ( SI ) की योजना कर मात्रा-भार और वर्णिक-भार दोनों में एक एक मात्रा और एक एक वर्ण की कमी कर दी गई है, जब कि मत्तगयंद में चकोर का ही गुर्वंत रूप है, जहाँ मात्रा-भार मूल किरीट सवैया का ही बना रहा है; भेद सिर्फ इतना है कि यहाँ अन्तिम चतुष्कल 'भगणात्मक' न होकर 'गुरुद्वय' ( SS ) से बना है। इसी तरह 'सुमुखी' सवैया 'मुक्तहरा' का ही परवर्ती विकास है, जिसमें पादांत लघु को हटा कर 'जगण' ( ISI ) के स्थान पर केवल गुर्वंत त्रिकल ( IS ) का प्रयोग किया गया है। अब केवल 'सुन्दरी' सवैया बच रहता है। यह छंद प्राकृतपैंगलम् में उपलब्ध है। इसकी वर्णिक गणव्यवस्था को स्पष्टतः ८ चतुष्कलों में बाँटा जा सकता है :—

IIS, IIS, SII, IIS, SS, IIS, IIS, IIS.

स्पष्टतः 'सुन्दरी' छंद 'दुर्मिला' की तरह ही ८ चतुष्कल गणों के आधार पर बना है। किंतु 'दुर्मिला' में आठों गण 'सगणात्मक' हैं, यहाँ तृतीय और पंचम विषम चतुष्कलों की लय भिन्न है, तृतीय चतुष्कल 'भगणात्मक' ( SII ) है, पंचम चतुष्कल 'गुरुद्वयात्मक' ( SS )। त्र्यक्षर सगण के स्थान पर पाँचवें चतुष्कल में द्व्यक्षर गुरुद्वय (SS) की स्थापना के कारण इस छन्द की लय बदल जाती है। इस परिवर्तन से यह छंद २४ वर्णों के स्थान पर केवल २३ वर्णों का बन गया है,

किंतु इस छंद का मूल मात्रिक भार वही बना रहा है। इस विवेचन से स्पष्ट है कि वर्णिक सवैया छंद के विविध भेदों का मूल उत्स ३२ मात्रा वाले वे मात्रिक छन्द हैं, जिनका अवशेष आज भी हमें ३१ और ३२ मात्रा वाले मात्रिक छंदों में दिखाई पड़ता है।

डा० हजारी प्रसाद द्विवेदी ने 'हिंदी साहित्य के आदिकाल' में सवैया का विकास किसी न किसी संस्कृत वर्णिक वृत्त से जोड़ने की कल्पना की थी, यह संस्कृत वृत्त कौन सा है, इसका वे कोई निर्देश नहीं करते।[1] द्विवेदी जी के 'संधान' के आधार पर डा० नामवरसिंह ने सवैया से संबद्ध संस्कृत वर्णिक वृत्त का 'अनुसंधान' भी कर लिया है। वे सवैया को दो त्रोटक छंदों का विकसित रूप मानते कहते हैं:—

"सवैया स्पष्ट रूप से वर्णिक गणवृत्त है, इसलिये उसकी प्राचीनता अनिवार्य है और संस्कृत में ही उसका मूल उत्स मिलना चाहिए। यह तो सही है कि आठ गण के चार चरणों का ऐसा कोई वर्णिक वृत्त संस्कृत में नहीं है, लेकिन इसकी लंबाई देखकर प्रतीत होता है कि यह संस्कृत के किसी वर्णिक वृत्त के गणों को द्विगुणित करके बनाया गया है। संस्कृत का जो वर्णिक वृत्त द्विगुणित किये जाने पर आसानी से दुर्मिल सवैया हो जाता है, वह है चार सगण वाला त्रोटक छन्द।"[2]

भाई नामवरसिंह ने 'पृथ्वीराजरासो' के 'शशिव्रता-विवाह' प्रसंग से दो त्रोटक एक साथ रखकर उन्हें दुर्मिल सवैया समझ लेने की सलाह दी है, पर त्रोटक छंदों को द्विगुणित कर देने पर भी इसमें सवैया की गति, लय, और गूँज नहीं आ पाती। उनका दो त्रोटकों से बनाया गया कल्पित सवैया यों हैं:—

---

१. कवित्त-सवैया की प्रथा कब चली, यह कहना भी कठिन है। ये ब्रज-भाषा के अपने छंद हैं। सवैया का संधान तो कथंचिद् संस्कृत वृत्तों में मिल भी जाता है, पर कवित्त कुछ अचानक ही आ धमकता है।

—हिंदी साहित्य का आदिकाल पृ० १०२

२. नामवरसिंह : हिंदी के विकास में अपभ्रंश का योग पृ० २०४.

'बल सैसव मुद्द समाव भयं, रवि बल बद्दिक्रम है अथयं ।
बर सैसव जोबन संधि अती, सु मिलै अग्ग पित्तह बाल जती ॥
जु रही लगि सैसव जुब्बनता, सु मनो सखि रंजन राजहिता ।
जु चले मुरि मारुत अंकुरिता, सु मनो सुरवेस सुरो सुरिता ॥

डा० नामवरसिंह के मतानुसार उक्त सवैया में सिर्फ चार चरणों के सम तुकांत की कमी रही है, पर मुझे तो मूल सवैया से इसकी लय तक मिलती नजर नहीं आती।

'प्राकृतपैंगलम्' का अनुशीलन प्रस्तुत करते समय मैं किन्हीं भिन्न अनुमानों पर पहुँचा हूँ। ये अनुमान निम्न हैं:—

( १ ) सवैया का मूल उत्स लोक सामान्य में प्रचलित अपभ्रंश गेय तालच्छन्दों में है।

( २ ) यह ( ३२ मात्रिक ) तालच्छन्द है, जिसे बाद के तालज्ञान-हीन कवियों ने अन्य रूप देकर पूर्णतः वर्णिक छंद बना दिया है।

( ३ ) यह छंद मूलतः द्विपदी कोटि का है, जो स्वयंभू और हेम-चंद्र के बहुत बाद संभवतः अद्दहमाण के संदेशरासक के कुछ दिन पहले ही चतुष्पदी रूप में विकसित हुआ है।

( ४ ) लोकगीतों में यह स्वयंभू ( आठवीं शती ) से भी पुराना जान पड़ता है।

( ५ ) हेमचन्द्र और प्राकृतपैंगलम् के बीच ही कभी इस मात्रिक तालच्छंद का वर्णिक रूप भी विकसित हो गया था। चतुष्पदी बन जाने पर भी प्राकृतपैंगलम् और दामोदर के वाणीभूषण में भी इसकी तुक व्यवस्था 'क ख' और 'ग घ' पद्धति की रही है और इसके यति-स्थानों पर आभ्यंतर तुक का भी प्रयोग मिलता है।

( ६ ) सवैया का नवीन वर्णिक रूप—जब उस में यतिव्यवस्था का लोप और 'क ख ग घ' वाली चारों चरणों में एक ही तुक का विधान चल पड़ा है—पंद्रहवीं शती के बाद का विकास जाना पड़ता है।

प्राकृतपैंगलम् के मात्रिक 'दुर्मिल' का विवेचन करते समय हम बता चुके हैं कि यहाँ ८ चतुष्कलों की योजना के साथ १०, ८, १४ पर यति और पादांत में 'गुरु' ( S ) की व्यवस्था पाई जाती है। ये ८ चतुष्कल जब सगणात्मक (IIS ) होते हैं, तो यही दुर्मिल प्राकृतपैंगलम् का वर्णिक दुर्मिल सवैया हो जाता है, जिसकी यतिव्यवस्था ठीक वही १०, ८, १४ मात्राओं पर मानी गई है। मात्रिक यतिखंडों का यह

विभाजन स्पष्ट ही वर्णिक दुर्मिला के मात्राछंद होने का संकेत करता है। वस्तुतः जैसा कि हम संकेत कर चुके हैं, मात्रिक दुर्मिल तालच्छन्द है, जिसकी प्रथम दो मात्रायें छोड़कर हर चार चार मात्रा के बाद ताल पड़ती है। इस तरह पहली ताल तीसरी मात्रा पर पड़ती है, फिर सातवीं, ग्यारहवीं, पन्द्रहवीं, उन्नीसवीं आदि पर। फलतः दसवीं और अठारहवीं मात्रा के ठीक बाद ताल का संकेत करने के लिये इन यति-खंडों के स्थान पर 'यमक' ( अनुप्रास ) की योजना भी पाई जाती है। यह यमक-योजना प्राकृतपैंगलम् के वर्णिक दुर्मिला में भी स्पष्टतः परिलक्षित होती है।[1] प्राकृतपैंगलम् के वर्णिक दुर्मिला में पादांत तुकव्यवस्था 'क-ख' ( सिरे-डरे ), 'ग-घ' ( तणू-घणू ) पद्धति की पाई जाती है। यही दुर्मिल सवैया गोस्वामी तुलसीदास के समय तक 'क ख ग घ' तुकव्यवस्था लेने लगा है।

'अवधेस के द्वारे सकारे गई सुत गोद कै भूपति लै निकसे।
अवलोकि हौं सोच बिमोचन को ठगि-सी रही, जे न ठगे धिक-से॥
तुलसी मनरंजन रंजित अंजन नैन सुखंजन-जातक से।
सजनी ससि में समसील उभै नवनील सरोरुह से बिकसे॥

तुलसी के समय तक इसकी यतिव्यवस्था १६, १६ की हो गई थी, इसका संकेत हम आगे करेंगे। उक्त सवैया के कुछ चरणों में तो १०, ८, १४ की यति भी ठीक बैठती जान पड़ती है। यहाँ आकर आभ्यंतर यति का सूचक 'अनुप्रास' ( तक ) भी लुप्त हो गया। आगे चलकर तो मध्ययुगीन हिंदी छन्दःशास्त्रियों में से कोई भी इसकी यतिव्यवस्था का संकेत नहीं करते। भिखारीदास ने इसका लक्षण केवल ८ सगण माना है।[2]

प्राकृतपैंगलम् का सुंदरी छन्द भी यतिव्यवस्था की दृष्टि से १०, ८ और १४ मात्राओं के यतिखंडों में ही विभक्त है; किंतु इसकी मात्रिक गणव्यवस्था कुछ भिन्न है। इसके सभी चतुष्कल दुर्मिल की तरह सगणात्मक नहीं है, इसका संकेत किया जा चुका है। 'सुंदरी' वर्णिक छन्द में भी, जो स्पष्टतः मध्ययुगीन हिंदी कविता का 'सुंदरी' सवैया

---

१. प्रा० पैं० २.२०१.

२. छंदार्णव ११.२,११.९.

है, मात्रिक यतिखंडों को 'अनुप्रास' के द्वारा नियमित किया जाता किया जाता रहा है। प्राकृतपैंगलम् का उदाहरण ( २.२०७ ) इसका स्पष्ट संकेत करता है।[1] इस छन्द के चतुर्थ चरण में अवश्य ही यति-खंडों का विभाजन ८, ८, १६ हो गया है, जो 'पअले-विअले' की आभ्यंतर तुकयोजना से स्पष्ट है। यह यतिव्यवस्था इस बात को सिद्ध करती है कि धीरे धीरे सवैया की यतिव्यवस्था ८, ८, १६ के तीन यतिखंडों या १६, १६ के दो यतिखंडों में नियमित होने लगी थी।

प्राकृतपैंगलम् के 'किरीट' छंद का उदाहरण और नये विकास का संकेत करता है। 'किरीट' ८ भगण का वर्णिक छन्द है, जिसकी यतिव्यवस्था संभवत: १२, ८, १२ मात्राओं पर थी। इस दृष्टि से दुर्मिल की तरह 'किरीट' के गाने में पहली दो मात्रा छोड़कर तीसरी मात्रा से ताल नहीं दी जाती थी, बल्कि पहली ताल छन्द के प्रत्येक चरण की पहली ही मात्रा पर पड़ती थी और हर 'भगण' के गुर्वक्षर पर ताल दी जाती थी। प्राकृतपैंगलम् के लक्षणपद्य में 'किरीट' की यति-व्यवस्था का कोई संकेत नहीं मिलता और न यहाँ उदाहरण-पद्य में ही १२, ८, १२ वाली यति-खंडों की योजना तथा कहीं भी आभ्यंतर तुक का प्रयोग मिलता है। स्पष्ट ही यह 'किरीट' सवैया उस समय की रचना जान पड़ता है, जब कवि इसकी तालयति और आभ्यंतर तुक का प्रयोग छोड़ चले थे; किंतु यहाँ 'कख' 'गघ' वाली द्विपदीगत पादांत तुक फिर भी सुरक्षित है।

> वप्पइ भत्ति सिरे जिणि किज्जिअ रज्ज विसज्जि चले विणु सोअर।
> सुंदरि संगहिं लग्गि इकल्लिअ मारु विराधकबंध तहा धर॥
> मारुइ मिल्लिअ वालि वहल्लिअ रज्जु सुगीवहि दिज्जु अकंटअ।
> वंधि समुद्द विघातिय रावण सो तुम राहव दिउजअ णिब्भअ॥

---

१. जिणि वेअ धरिज्जे, महिअल लिज्जे, पिट्ठिहि दंतहि ठाउ धरा।
रिउवच्छ विआरे, छलतणु धारे, बंधिअ सत्तु पआल धरा॥
कुलखत्तिअ तप्पे, दहमुह कप्पे, कंसअके सिविणासकरा।
करुणा पअले मेच्छह विअले, सो देउ णराअण तुम्ह वरा॥
—प्रा० पैं० २.२०७.

प्राकृतपैंगलम् के ये चारों छन्द, जिन्हें सवैया बहुत बाद में कहा जाने लगा है, मूलतः एक ही ३२ मात्रा वाले छन्द के विविध प्ररोह हैं। स्वयंभू[1] और हेमचन्द्र में इस तरह की तीन द्विपदियों का उल्लेख है :—

( १ ) स्कंधकसम ( जिसे स्वयंभू 'गंधरामक' कहते हैं ) यति १०, ८, १४ मात्रा,

( २ ) मौक्तिकदाम, यतिव्यवस्था १२, ८, १२ मात्रा,

( ३ ) नवकदलीपत्र, यतिव्यवस्था १४, ८, १० मात्रा

हेमचन्द्र के अनुसार इन तीनों छन्दों की गणव्यवस्था ८ चतुर्मात्रिकों की योजना से नियमित है, फर्क सिर्फ यति का है :—

'अष्ट चतुर्मात्राश्चेत्तदा स्कन्धकसमम्। ( ७.१८ )..., ठजैरिति द्वादशभिरष्टभिश्चेत्तदा तदेव स्कन्धकसमं मौक्तिकदाम। ( ७.१९ ) ...ढजैरिति चतुर्दशभिरष्टभिश्च यतिश्चेत्तदा तदेव स्कन्धकसमं नवकदलीपत्रम्।" ( ७.२० ).
इन तीनों छन्दों की रचना में जब गणव्यवस्था '६+४+४+४+४+४+४+२' होती है, तो इन्हें ही यति-भेद से क्रमशः स्कंधकसमा, मौक्तिकदाम्नी, नवकदलीपत्रा इन स्त्रीसंज्ञक नामों से पुकारा जाता है।[2] इस दृष्टि से हमारे दुर्मिल सवैया के मात्रिक रूप का पुराना उदाहरण हेमचंद्र की निम्न स्कंधकसम द्विपदी है, जो सवैया की अर्धाली कही जा सकती है:—

नारिहुं वयणुल्लइं सरि संथयसमजलहिं मज्जि मज्जंतिअहं।
जो गिण्हहि विब्भमु मणहरभहिणवविलसिअसरुहपंतिअहं ॥

---

१. अट्ठचआरकअं गंधरामअं दसअट्ठचउद्दहच्छिण्णम्।
बारहसमे बीसमए बत्तीसमए ऊमिअं मोत्तिअदामम्।
चोद्दहमे वाईसमए बत्तीसमए णवकेलीपत्तम्। ( ६.१७४-१७६ )

२. षण्मात्रश्चतुर्मात्रषट्कं द्विमात्रश्चेदित्येभिर्मात्रागणैः कृतेष्वेषु स्कंधकसमादिषु त्रिषु स्त्रीत्वं स्त्रीलिङ्गशब्दाभिधेयत्वम्। स्कंधकसमा, मौक्तिकदाम्नी, नवकदलीपत्रा चेत्यर्थः। यतिः सैव।—छंदोनुशासन ७.२१ वृत्ति.

( कंधे तक जल वाली नदियों में स्नान करती हुई नायिकाओं के मुख मनोहर, एवं विकसित नये कमलों की शोभा को धारण करते हैं।)
संदेशरासक में 'दुर्मिला' या 'डुमिला' (जो हेमचन्द्र का स्कंधकसम ही है) का मात्रिक रूप ही मिलता है, जिसका एक उदाहरण हम दे चुके हैं। संदेशरासक के रचनाकाल के बाद ही 'दुर्मिल' का वर्णिक रूप 'सुंदरी', 'दुर्मिल' (वर्णिक) तथा 'किरीट' के रूप में विकसित हुआ जान पड़ता है।

हिंदी कविता में वर्णिक सवैया के विकास के कारण मात्रिक सवैया का प्रचलन कम हो चला है; किंतु मात्रिक सवैया के अंतरे हिंदी पद-साहित्य में काफी प्रचलित रहे हैं। सूर के पदों में मात्रिक सवैया के १६,१६ मात्रा पर यति वाले अंतरे मिलते हैं। एक उदाहरण निम्न है, जिसके अंत में 'भगणात्मक' (ऽ।।) चतुष्कल की लय मिलती है। इस पद के अन्तरों की पादांत गति 'किरीट' सवैया से मिलती है।

प्रात समय आवत हरि राजत।
रतनजटित कुंडल सखि स्रवननि, तिनकी किरनि सुर तनु लाजत॥
साते रासि मेलि द्वादस मैं, कटि मेखला-अलंकृत साजत।
पृथ्वी-मथी पिता सो लै कर, मुख समीप मुरली-धुनि बाजत॥
जलधि-तात तिहि नाम कंठ के, तिनकै पंख मुकुट सिर भ्राजत।
सूरदास कहै सुनहु गूढ हरि, भगतनि भजत, अभगतनि भाजत॥[1]

इस पद के अन्तरे सवैया के परिपूर्ण चरण हैं और 'स्थायी' (प्रात समय आवत हरि राजत) भी सवैया का ही अंतिम यतिखंड है।

यद्यपि वर्णिक सवैया की रचना में तत्तत् वर्णिक गणों के प्रयोग की पाबंदी पाई जाती है, पर यह छंद धीरे धीरे घनाक्षरी की तरह मुक्तक रूप धारण करने लगा है। गोस्वामी तुलसीदास के ऊपर उद्धृत दुर्मिल सवैया में ही हम देखते हैं कि कई स्थानों पर 'ए' तथा 'ओ' ध्वनियों का ह्रस्व उच्चारण करना पड़ेगा। इस प्रकार सवैया के पढ़ने में लघु अक्षर को दीर्घ तथा दीर्घ अक्षर को लघु कर देने की स्वतंत्रता बरती जाती रही है।[2]

---

१. सूरसागर, दशम स्कंध पद १७०१.

२. डा० पुत्तूलाल शुक्लः आधुनिक हिंदी काव्य में छंदयोजना पृ० १६८.

## घनाक्षरी और उसके भेद

§. २०४. घनाक्षरी मध्ययुगीन हिंदी काव्यपरम्परा का लाडला छंद रहा है, जिसका वीर, शृंगार और शांत तीनों तरह के भावों की सशक्त व्यंजना के लिये प्रयोग पाया जाता है। गंग, नरोत्तमदास तुलसी, केशव, सेनापति, मतिराम, भूषण, देव, घनानंद, ठाकुर, पद्माकर, द्विजदेव आदि सभी मध्ययुगीन कवियों ने इस छन्द का कलात्मक प्रयोग किया है। आधुनिक युग के कवियों में भारतेंदु, रत्नाकर, नाथूराम शर्मा, अनूप शर्मा, गयाप्रसाद सनेही, मैथिलीशरण गुप्त आदि ने घनाक्षरी का प्रयोग किया है, और निराला तथा प्रसाद ने घनाक्षरी के ही वजन पर 'स्वच्छन्द छंद' की रचना की है। मोटे तौर पर हिंदी में घनाक्षरी मुक्तक वर्णिक छन्द है, जिसमें पादांत अक्षर को छोड़कर अन्य अक्षरों की लगात्मक पद्धति का कोई खास नियम नहीं है। हिंदी में इसके दो भेद परंपरागत है,।—(१) ३१ वर्ण की घनाक्षरी, जिसे मनहरण कवित्त भी कहा जाता है, जिसमें अंतिम अक्षर सदा 'गुरु' पाया जाता है, शेष ३० अक्षरों की व्यवस्था किसी भी तरह की जा सकती है। (२) ३२ वर्ण वाली घनाक्षरी, जिसे रूप घनाक्षरी कहा जाता है, और इसमें मनहरण कवित्त के अन्त में एक लघु और जोड़ दिया जाता है। इस प्रकार रूप घनाक्षरी के अंत में 'गाल' ( ऽ। ) की व्यवस्था की जाती है। आगे चलकर कवि देव ने घनाक्षरी के एक अन्य प्रस्तार की भी ईजाद की है, जो उन्हीं के नाम पर देव घनाक्षरी कहलाता है। इस घनाक्षरी-भेद में ३३ अक्षर तथा पादांत में 'नगण' ( ।।। ) की व्यवस्था पाई जाती है। स्पष्टतः यह भेद रूप घनाक्षरी के पादांत द्व्यक्षर त्रिकल खंड ( ऽ।। ) को त्र्यक्षर त्रिकल खण्ड ( ।।। ) बनाने से विकसित हुआ है। मनहरण तथा रूप घनाक्षरी के अवान्तर प्ररोह भी संकेतित किये जा सकते हैं, जिनमें लगात्मक पद्धति के अनुसार परस्पर भेद मिलता है:— 'जनहरण' ( ३० ल+ग ), कलाधर (।ऽ×१५ +ग ), डमरु ( ३२ ल ), जलहरण ( ३० अनियत+२ल ) कृपाशा ( ३० ल+ऽ। )। इनके अतिरिक्त कवियों ने और भी प्रस्तारों का प्रयोग किया है।

घनाक्षरी हिन्दी काव्यपरंपरा में सामान्यतः 'कवित्त' के नाम से प्रसिद्ध है। यह संज्ञा एक सामान्य संज्ञा है, जो हिंदी में आकर

विशिष्ट अर्थ का बोध कराने लगी है। हम देख चुके हैं कि 'काव्य' (कव्व) शब्द का प्रयोग कुछ पुराने कवि 'रोला' के विशेष प्रकार के लिये करते थे, कुछ कवि 'वस्तुवदनक,+कपूर' से बने 'छप्पय' (द्विपदु छन्द) को काव्य कहते थे। राजस्थान में 'छप्पय' को 'काव्य' की बजाय 'कवित्त' भी कहा जाने लगा था और पृथ्वीराजरासो में 'कवित्त' शब्द का प्रयोग घनाक्षरी के अर्थ में न होकर 'छप्पय' के लिये ही पाया जाता है।[1] सोलहवीं-सत्रहवीं शती में राजस्थानी भट्ट कवि छप्पय को ही 'कवित्त' कहते थे। पृथ्वीराजरासो में 'घनाक्षरी' का तो नामोनिशान नहीं मिलता। मध्ययुगीन हिंदी काव्यपरंपरा में आकर 'कवित्त' शब्द 'घनाक्षरी' के अर्थ में रूढ हो गया है।

'घनाक्षरी' हिंदी कविता में अचानक आता है और एकाएक देखते देखते अपना आधिपत्य जमा लेता है। यह कहाँ से आया, यह वर्णिक छन्द का विकास है या मात्रिक छन्द का, इस विषय में अभी तक कोई निर्णय नहीं हो सका है। हिंदी में एक मत इसे संस्कृत के अनुष्टुप् छंद से जोड़ता है। इसके अनुसार रूप घनाक्षरी में ८, ८, ८, ८ पर यति पाई जाती है और इस प्रकार घनाक्षरी का समग्र चरण पूरे अनुष्टुप् छन्द से विकसित हुआ है। इसके अंतिम यतिखंड को एक अक्षर कम कर ८, ८, ८, ७ वर्णों पर यति-व्यवस्था करने पर 'मनहरण' का भी विकास हो सकता है।[2] पर यह मत ठीक नहीं जान पड़ता। समग्र अनुष्टुप् छन्द की गति, लय और गूँज का घनाक्षरी तथा उसके मनहरण वाले भेद से कतई ताल्लुक नहीं जान पड़ता। श्री सुमित्रानंदन पंत ने घनाक्षरी कवित्त को हिन्दी का औरस पुत्र न मानकर पोष्य पुत्र माना है। वे इसका संबंध बँगला के 'पयार' छंद से जोड़ते हैं, जिसमें प्रतिचरण १४ अक्षर तथा ८, ६ अक्षरों के यतिखंड पाये जाते हैं।[3] कविवर पन्त की यह कल्पना भी संतोषजनक नहीं है, क्योंकि पयार के केवल एक अष्टाक्षर यतिखंड के

---

१. डा० विपिन बिहारी त्रिवेदी : चंद बरदायी और उनका काव्य पृ० २५२-५३.

२. आधुनिक हिंदी काव्य में छंदयोजना पृ० १६०.

३. पल्लव ( प्रवेश ) पृ० २६.

आधार पर ही उसे कवित्त से जोड़ देना ठीक नहीं है और न इन दोनों की परस्पर लयगत समानता ही सिद्ध है।

कवित्त के लक्षण से यह स्पष्ट है कि पादांत अक्षर को छोड़कर इसकी रचना में वर्णिक या मात्रिक गणों की रचना का कोई नियम नहीं पाया जाता। घनाक्षरी के लक्षण की मूलभित्ति ८, ८, ८, ७ या ८, ८, ८, ८ की यतिव्यवस्था है और मध्ययुगीन हिंदी कवियों ने इसका भी पूरी तौर पर पालन सर्वत्र नहीं किया है। कई कवियों में ८, ८ के बजाय ७, ६ के यतिखंड भी मिलते हैं। आगे चलकर कुछ लक्षणकारों ने तो मनहरण में १६, १५ तथा रूप घनाक्षरी में १६, १६ अक्षरों के ही यतिखंड माने हैं। देव के कई कवित्तों में यह यति-व्यवस्था भी गड़बड़ा दी गई है और यति छंदानुकूल न होकर अर्थानुकूल-सी बन गई है। यहाँ पहला यतिखंड १५ अक्षरों का भी मिलता है :—

सखिन के सोच गुरु-सोच मृगलोचनि, ( १५ पर यति )
रिसानी जिय सौं जु उन नैक हँसि छुओ गात।

देव के यहाँ डा० नगेंद्र ने १४ अक्षरों के यतिखंड भी माने हैं, पर उनके तीनों उदाहरणों में स्पष्टतः १६ अक्षरों पर ही यति है, १४ पर नहीं।[1] रत्नाकरजी 'घनाक्षरी-नियम-रत्नाकर' में कवित्त के यति-नियम का विशेष महत्त्व नहीं मानते। वस्तुतः विभिन्न कवियों की पाठन-प्रणाली और लय-योजना से इसका संबंध है और इसके पढ़ने में यतिव्यवस्था कई तरह की रही जान पड़ती है।

घनाक्षरी हिंदी की अपनी प्रकृति का छन्द है, जिसका विकास संस्कृत की वर्णिक वृत्तपरंपरा से न होकर अपभ्रंशकालीन तालच्छंद परंपरा से ही हुआ जान पड़ता है। मूलतः कवित्त ऐसा छन्द जान पड़ता है, जिसके प्रत्येक अक्षर को चाहे वह गुरु हो या लघु एक ही मात्रिक समय-सीमा में उच्चरित किया जाता था। अक्षरों के परस्पर सटाकर सघन रूप में उच्चरित किये जाने के कारण ही इसका नाम 'घनाक्षरी' पड़ा हो। इस तथ्य की ओर सर्वप्रथम ध्यान आकर्षित करने वाले श्री सुमित्रानंदन पंत हैं :—

"उसमें यति के नियमों के पालनपूर्वक चाहे आप इकतीस गुरु

१. दे०—देव और उनकी कविता पृ० २४६.

अक्षर रख दें चाहे लघु, एक ही बात है; छन्द की रचना में अन्तर नहीं आता। इसका कारण यह है कि कवित्त में प्रत्येक अक्षर को चाहे वह लघु हो या गुरु एक ही मात्राकाल मिलता है, जिससे छन्द-बद्ध शब्द एक दूसरे को झकझोरते परस्पर टकराते हुए उच्चारित होते हैं, हिंदी का स्वाभाविक संगीत नष्ट हो जाता है। सारी शब्दावली जैसे मद्यपान कर लड़खड़ाती हुई, अड़ती खिंचती, एक उत्तेजित तथा विदेशी स्वरपात के साथ बोलती है।"[1]

उच्चारणप्रणाली के इस निष्कर्ष से हम सहमत हैं, किंतु प्रश्न यह है कि घनाक्षरी का 'स्वरपात' हिंदी के लिये विदेशी है या नहीं ?

घनाक्षरी का वर्तमान रूप सर्वप्रथम हमें सोलहवीं सदी से मिलने लगता है। इसके पूर्व इसका प्रयोग नहीं मिलता। प्राकृतपैंगलम् और वाणीभूषण में घनाक्षरी छन्द नहीं मिलता और न पुरानी हिंदी के प्रामाणिक काव्य 'कीर्तिलता' में ही विद्यापति ने इसका प्रयोग किया है। इससे यह तो स्पष्ट है कि चौदहवीं सदी के अंत तक घनाक्षरी का वर्तमान रूप विकसित नहीं हुआ था और सोलहवीं सदी से इसका निरन्तर प्रयोग संकेत करता है कि इसका विकास पन्द्रहवीं सदी में हुआ है। घनाक्षरी छन्द ध्रुपद ताल पर मजे से गाया जाता रहा है। अतः हो सकता है, इसका विकास अपभ्रंश काल के किसी गेय तालच्छंद से हुआ हो और इसके वर्तमान रूप को देने में गोपाल-नायक, बैजूबावरा, तानसेन जैसे ध्रुपदियों का खास हाथ रहा हो। ध्रुपद शैली के आविष्कर्ता ग्वालियर के महाराजा मानसिंह तोमर माने जाते हैं, जिनका समय पन्द्रहवीं शती है।[2] इनसे भी पहले मध्य-देश में हिंदी पद-साहित्य की रचना होने लगी थी और गोस्वामी विष्णुदास के पदों का पता चलता है।[3] इसके बाद बैजू और बख्शू नामक दो संगीतज्ञों के अनेक ध्रुपद के पद मिलते हैं। ये दोनों मान-सिंह के दरबार में थे। ध्रुपद की बंदिश में जो गेय छंद गाये जाते रहे होंगे, उन्हीं में से कोई एक छंद मध्ययुगीन हिंदी कवियों के यहाँ आकर पाठ्य छंद के रूप में घनाक्षरी बन बैठा जान पड़ता है।

---

१. पल्लव ( प्रवेश )

२. हरिहरनिवास द्विवेदी : मध्यदेशीय भाषा पृ० ७७.

३. वही पृ० ७८–७९.

घनाक्षरी का मूलाधार वस्तुतः मात्रिक तालच्छन्द ही है, इसका संकेत हम आगे करेंगे।

मध्ययुगीन हिंदी काव्यपरम्परा में पहला घनाक्षरी सेन कवि का मिलता है, जिनका रचनाकाल १५६० वि० (ईसवी सोलहवीं शती पूर्वार्ध) माना जाता है।[1] श्री अनूपशर्मा की कल्पना है कि, "सेन कवि अवश्य कोई संगीतज्ञ अथवा मार्दंगिक होंगे, क्योंकि घनाक्षरी छन्द ध्रुपद ताल पर बहुत अच्छा बैठता है।"[2] सूरदास के समय तक घनाक्षरी का प्रयोग मुक्तक पाठ्य छन्द तथा गेय पद दोनों रूप में मिलने लगता है। गंग, नरहरि, नरोत्तमदास, तुलसी आदि के बाद पाठ्यछंद के रूप में इसका प्रचुर प्रयोग होता रहा है। कबीर के पदों में तो हमें घनाक्षरी के अंतरे नहीं मिले, लेकिन सूर और तुलसी के पदों में घनाक्षरी का प्रयोग मिलता है। राग आसावरी में गाया जाने वाला चार चरणों का यह पद वस्तुतः एक पूरा घनाक्षरी ही है :—

माई कृष्न-नाम जब, तें स्रवन सुन्यो है री,
तब तैं भूली री भौन बावरी सी भई री।
भरि भरि आवैं नैन, चित न रहत चैन,
बैन नहिं सूधौ दसा औरहिं ह्वै गई री॥
कौन माता, कौन पिता, कौन भैनी, कौन भ्राता,
कौन ज्ञान, कौन ध्यान, मनमथ हई री॥
सूर स्याम जब तें परे री मेरे डीठि बाम,
काम, धाम, लोक-लाज कुल-कानि नई री॥[3]

तुलसीदास की गीतावली और विनयपत्रिका में घनाक्षरी की मूलभित्ति पर बने पद हैं। गीतावली बालकांड के दसवें और ग्यारहवें पद जिन्हें राग केदारा में गाया जाता है, दो दो घनाक्षरियों से बने पद हैं। दसवें पद का आधा अंश पूरा एक घनाक्षरी है, जिसमें घनाक्षरी के पहले ही चरण को—सूर से उद्धृत पद की तरह ही—स्थायी

१. आधुनिक हिंदी काव्य में छंदयोजना पृ० १६०.

२. शर्वाणी (भूमिका) पृ० ३.

३. सूरसागर (दशमस्कंध) पद सं० १८९६, पृ० ९०८.

मानकर गाया जाता है, शेष चरण अंतरे के रूप में गाये जाते हैं। सम्पूर्ण पद दो घनाक्षरियों से निर्मित है :—

'चुपरि उबटि अन्हवाइकैं नयन आँजे
रुचि रुचि तिलक गोरोचन को कियो है।
भ्रू पर अनूप मसिबिंदु, बारे बारे बार
बिलसत सीस पर हेरि हरै हियो है।
मोद-भरी गोद लिये लालति सुमित्रा देखि
देव कहैं सब को सुकृत उपवियो है।
मातु, पितु, प्रिय, परिजन, पुरजन धन्य
पुन्यपुंज पेखि पेखि प्रेमरस पियो है।
× × ×
तुलसी बिहाइ दसरथ दसचारि पुर
ऐसे सुखजोग बिधि बिरच्यो न बियो है॥'

इस विवेचन से महज इतना अनुमान होता है कि घनाक्षरी का विकास संस्कृत अनुष्टुप् अथवा बँगला पयार से न होकर मध्यदेश में गाये जाने वाले किसी गेय अपभ्रंश तालच्छंद से हुआ है, पर यह तालच्छंद कौन सा था और इसका हर चरण कितनी मात्रा की बंदिश में गाया जाता था, इस बारे में कोई निर्णय इदमित्थं रूप में नहीं किया जा सकता। मेरे कुछ अनुमान हैं, जो संभवतः चौदहवीं-पन्द्रहवीं सदी की नवीन साहित्यिक सामग्री मिलने पर ही पुष्ट हो सकते हैं। घनाक्षरी के विकास का एक संकेत इसकी उच्चारणपद्धति से मिल सकता है। यद्यपि कवियों के यहाँ इसकी अनेक प्रणालियाँ प्रचलित हैं, तथापि इस छंद में पादांत अक्षर को छोड़कर अन्यत्र निश्चित लगात्मक पद्धति की पाबंदी नहीं पाई जाती। फलतः यह अनुमान हो सकता है कि इसके पहले ३० अक्षरों को गुरु या लघु होने पर भी एक ही मात्रिक समय-सीमा में उच्चरित किया जाता रहा होगा। इसकी पुष्टि श्री पंत के उद्धृत अंश से भी की जा चुकी है। अपभ्रंश कवियों के यहाँ दीर्घ को लघु पढ़ने की पूरी स्वतंत्रता रही है, यहाँ तक कि संगीत की तरह

---

१. गीतावली ( बालकांड ) पद १०.
( तुलसीग्रंथावली, दूसरा खंड, पृ० २२९ ).

यहाँ भी दो-तीन वर्णों को तेजी से एकमात्रिक पढ़ने तक की छूट दी गई है।[1] संभवतः किसी ऐसे अपभ्रंश छंद से—जिसमें ३१ वर्णों की लघु-गुरु व्यवस्था अनियमित मानकर केवल एक एक मात्रा में ही एक एक वर्ण का उच्चारण किया जाता रहा हो और केवल चरण के अंतिम 'गुरु' को ही 'द्विमात्रिक' पढ़ा जाता हो—मध्ययुगीन घनाक्षरी का विकास हुआ हो। इस अनुमान के कुछ प्रमाण भी हमारे पास मौजूद हैं। गुजराती पिंगल में घनाक्षरी को तालछंद मानकर इसके पहले, पाँचवें, नवें, तेरहवें, सतरहवें, इक्कीसवें, पचीसवें, उन्तीसवें अक्षर पर ताल दिये जाने का विधान है।[2] इस प्रकार यह छंद चार चार अक्षरों के तालखंडों में विभक्त है। ये तालखंड चतुर्मात्रिक अथवा अष्टमात्रिक रहे होंगे। मनहरण में अंतिम त्र्यक्षर तालखंड को भी मात्रा-प्रस्तार की दृष्टि से अन्य तालखंडों के बराबर वजन का बनाकर गाया जायेगा। रूप घनाक्षरी ( ३२ वर्ण ) में अंतिम तालखंड भी चतुरक्षर ही होता है। इस आधार पर श्री रामनारायण पाठक की एक कल्पना यह भी है कि इन दोनों छन्दों में मूल छन्द रूप घनाक्षरी ( जिसे वे केवल घनाक्षरी कहते हैं ) है, और उसी से मनहर का विकास हुआ है :—'घनाक्षरी पूरी बत्रीसी रचना छे, अने तेना अंत्य संधि खण्डित थई तेमांथी मनहर थयेलो छे'। श्री पाठक गुजराती में घनाक्षरी के पठनप्रकार का हवाला देकर घनाक्षरी के हर चरण को ६४ मात्रा की बंदिश में पढ़े जाने का संकेत करते हैं :—

'आमां लघुगुरुनो क्रम नथी ए साचुं पण अहीं दरेक अक्षर बे मात्रानो थई रहे छे. घनाक्षरीना अंत्य संधिनो खंडित थतां त्यां गुरु आवश्यक बने छे तेनुं कारण ए गुरु प्लुत थई खंडित अक्षर नी बे

---

१. प्रा० पैं० १.८.

२. दलपतराम अक्षरसंख्या प्रमाणे छंदोना क्रम राखे छे. एटले एमना पिंगलमां मनहर पहेलो आव्यो त्यां एमने ए लक्षण कह्युं, ते पछीथी आवता घनाक्षरीमां पण समजी लेवानुं. दलपतरामे तालनां स्थानो कह्यां नथी, पण बन्नेमां पहेला अक्षरथी शरू करी पछी चार चार अक्षरे ताल मूक्यो छे, एटले चार चार अक्षरे ताल छे एम समजवानुं. ए स्थिति उपरथी आपणे कही शकीए के आ आवृत्तसंधि मेळवाळो छन्द छे, अने तेनो सन्धि चतुरक्षर छे।

—बृहत् पिंगल पृ० ५५०.

मात्रा पूरी शके ए छे. मने बराबर याद छे के हुं गुजराती शाळानां नीचलां धोरणोनां भणतो त्यारे अमने मनहरनुं पठन दरेक अक्षर बे मात्रानो थाय ए रीते ज शीखवता. अने ए अमने बहु कंटाळा भरेलुं लागतुं।'[1]

श्री पाठक के संकेत से हम यह कल्पना कर सकते हैं कि गुजराती में इसके हर अक्षर को द्विमात्रिक पढने की प्रणाली पाई जाने पर भी मूलतः प्राचीन कवि इसके हर अक्षर को एकमात्रिक ही पढ़ते रहे होंगे और इस तरह घनाक्षरी का गहरा ताल्लुक किसी ३२ मात्रा की बंदिश वाले आठ चतुर्मात्रिक तालखण्डों में गाये जाने अपभ्रंश छन्द से जान पड़ता है। ३२ मात्रा की बंदिश का ३१ वर्ण वाला एक छन्द प्राकृतपैंगलम् में मौजूद है, जिसमें वर्णसंख्या तथा मात्रासंख्या दोनों नियत हैं। वह छन्द मात्रिक दुर्मिल, पद्मावती, लीलावती आदि की जाति का तालच्छन्द है। प्राकृतपैंगलम् का यह छन्द 'जलहरण' है, जिसका नाम कुछ हस्तलेखों में 'जनहरण' भी है। भिखारीदास ने इसके लक्षणोदाहरण में बत्तीसों अक्षर लघु माने हैं।[2] जलहरण और जनहरण दो घनाक्षरी के भी भेद हैं, इसका संकेत हम कर चुके हैं जो प्राकृतपैंगलम् के जलहरण से पूरी तरह मिलते हैं। प्राकृतपैंगलम् के जलहरण की पूरी गति तो घनाक्षरी से नहीं मिलती, पर कुछ टुकड़े, खास तौर पर अन्तिम यतिखंड ( करि तुरअ चले, बहु दिसि चमले, करिवर चलिआ, जब रण चलिआ ) स्पष्टतः घनाक्षरी की पादांत समाक्षर यतिखंड वाली गति, लय और गूँज से समन्वित हैं।[3] हो सकता है, पुराने हिंदी कवियों में प्राकृतपैंगलम् के 'जलहरण' से मिलता-जुलता कोई और भी छन्द प्रचलित रहा हो और आगे चलकर वही ध्रुपद से छनता हुआ मध्ययुगीन हिंदी कवियों के यहाँ घनाक्षरी के रूप में अवतरित हो गया हो।

---

१. वही पृ० ५५२.

२. दे०—अनुशीलन § १९२.

३. दे० प्रा० पैं० १. २०४.

# उपसंहार

§ २०५. पुरानी हिंदी भाषा, साहित्य और छंदःसंबंधी विकास का लेखा-जोखा प्रस्तुत करने में प्राकृतपैंगलम् का महत्वपूर्ण योगदान है। हिंदी के आदिकालीन साहित्य का अध्ययन करने में विद्वान् न केवल साहित्यिक ग्रंथों को ही महत्वपूर्ण मानते हैं, बल्कि दामोदर के 'उक्तिव्यक्तिप्रकरण', ज्योतिरीश्वर ठक्कुर के 'वर्णरत्नाकर' जैसे सर्वथा असाहित्यिक ग्रंथों और नाथपंथी साधुओं की अप्रामाणिक रचनाओं तक को तरजीह देते दिखाई देते हैं। इसका कारण यह है कि पुरानी हिंदी की इतनी कम सामग्री हमें उपलब्ध है कि इस समय की जो कुछ छुटपुट रचनायें मिलती हैं, उनकी रक्षा और उनका अध्ययन तत्कालीन भाषा और साहित्य की जानकारी के लिए बहुमूल्य समझा जाता रहा है। विद्यापति से पूर्व की हिंदी—जिसे मोटे तौर पर पुरानी हिंदी कहा जा सकता है—का साहित्यिक इतिहास विशेष स्पष्ट नहीं है। इस काल की अधिकांश रचनायें ऐसी हैं, जिनसे परवर्ती गुजराती-राजस्थानी साहित्यिक परंपरा और भाषाशास्त्रीय विकास का अधिक संबंध है, मध्ययुगीन हिंदी भाषा और काव्यपरंपरा का कम। दूसरी ओर पुरानी हिंदी या आदिकालीन हिंदी रचनाओं की जो तालिका प्रस्तुत की जा सकती है, उसे पूर्णतः विश्वसनीय नहीं माना जाता। खुमानरासो, बीसलदेवरासो, परमाररासो जैसी रचनायें अप्रामाणिक और बाद की सिद्ध हो चुकी हैं और पृथ्वीराजरासो जैसी कृतियों को अभी भी सब लोग आदिकाल की रचनायें मानने को तैयार नहीं हैं, क्योंकि इनको प्रामाणिक सिद्ध करने के लिए पेश की गई दलीलें तर्कसम्मत और दमदार कम हैं, भावनात्मक अधिक। हिंदी का विद्वान् पृथ्वीराजरासो जैसे काव्य को पुराना मानने के मोह का संवरण नहीं कर पाता और जैसे तैसे इसे पुराना सिद्ध कर देना चाहता है। पर यह अभी तक समस्या ही बना है, और जब तक इस विषय में कोई सर्वसम्मत निर्णय न हो जाय, हमने पृथ्वीराजरासो को इस काल की महत्वपूर्ण कृतियों में मानना अनावश्यक समझा है। हमारा आग्रह केवल इतना है कि अंतिम निर्णय न होने तक इसको पूरी

तरह आदिकालीन काव्य मानने पर विशेष ज़ोर न दिया जाय। ऐसी स्थिति में पुरानी हिंदी के प्रामाणिक साहित्यिक ग्रंथों में प्राकृतपैंगलम् का महत्व और बढ़ जाता है, जो एक ओर पुरानी हिंदी भाषा, दूसरी ओर साहित्यिक परम्परा, और तीसरी ओर छंदों के परिवेश का अध्ययन करने के लिए बहुमूल्य ग्रंथ सिद्ध होता है।

प्राकृतपैंगलम् एक संग्रह ग्रन्थ है, फिर भी इसमें उसके संग्रह से पूर्व की दो-तीन शताब्दियों तक की साहित्यिक भाषाशैली का परिचय मिलता है। इस ग्रन्थ की भाषा परवर्ती अपभ्रंश का वह रूप है, जिसे 'अवहट्ठ' कहा जाता रहा है। मध्ययुगीन भारतीय आर्य भाषा के कलेवर को छोड़कर जब देश्य भाषायें नवीन रूप में अवतरित होने को तैयार हो रही थीं, उनके पुराने रूप, विभक्तियाँ, आदि घिस कर नये रूप में विकसित होने लगी थीं, उस समय की संक्रांतिकालीन हिंदी का रूप प्राकृतपैंगलम् की भाषा में देखने को मिलता है। यह रूप इतना रूढ और पुरातन है कि अतिप्राचीन गुजराती, राजस्थानी और बँगला तक के चिह्न भी यहाँ मिल जाते हैं और डा० मजूमदार तो इसकी भाषा को पुरानी बँगला तक घोषित कर चुके थे। पर इतना होते हुए भी समग्र रूप में इसकी शैली जिस देश्य भाषा की भूमि पर टिकी है, वह मध्यदेशीय नव्य भारतीय आर्य भाषा का ही प्राचीन रूप है। इसकी भाषा में ऐसे प्राचीन रूप हैं, जो आगे चलकर पूरबी राजस्थानी और ब्रजभाषा में विकसित हुए हैं। वैसे कुछ छुटपुट प्रयोग यहाँ पूरबी हिंदी के भी मिल जाते हैं, किंतु ये प्रयोग विशेष नहीं हैं। प्राकृतपैंगलम् की भाषाशैली से हमें तात्कालिक साहित्यिक शैली का ही परिचय मिलता है, यह बोलचाल की भाषा कदापि नहीं है, किंतु यहाँ ऐसे छुटपुट कथ्य प्रयोग छिपे हैं, जो मध्यदेशीय बोलियों में विकसित हुए हैं।

पुरानी हिंदी काव्यपरंपरा में मुक्तक काव्यों की विविध प्रवृत्तियों और अभिव्यंजना शैलियों की जानकारी की दृष्टि से भी यह ग्रन्थ काफी मनोरंजक है। हमने बताया है कि मध्ययुगीन हिंदी कविता की नीतिपरक, स्तोत्रात्मक ( भक्तिपरक ), राजस्तुतिमय और शृंगारी मुक्तक रचनाओं का विकास किस तरह पुरानी हिंदी मुक्तकों के परि-प्रेक्ष्य में देखा जा सकता है। एक ओर संस्कृत, प्राकृत और अपभ्रंश के मुक्तक काव्यों और दूसरी ओर मध्ययुगीन हिंदी मुक्तक काव्यों के

